## प्रयुक्त आगम आदि की संकेत सूची

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | आ. आया. | आचारांग सूत्र | १७. | चंद. | चन्द्रप्रज्ञप्ति सूत्र |
| २. | सूय. | सूत्रकृतांग सूत्र | १८. | सूर. | सूर्यप्रज्ञप्ति सूत्र |
| ३. | ठाणं, ठा. | स्थानांग सूत्र | १९. | निर. | निरयावलिका सूत्र |
| ४. | सम. | समवायांग सूत्र | २०. | कप्प., कप्पिया. | कल्पावतंसिका सूत्र |
| ५. | विया., भग., वि. | व्याख्याप्रज्ञप्ति, भगवती सूत्र | २१. | पुप्फिया. | पुष्पिका सूत्र |
| ६. | णाया. | ज्ञाताधर्मकथांग सूत्र | २२. | पुप्फ. | पुष्पचूलिका सूत्र |
| ७. | उवा. | उपासकदशांग सूत्र | २३. | वण्हि. | वृष्णिदशा सूत्र |
| ८. | अंत. | अन्तकृद्दशांग सूत्र | २४. | दस. | दशवैकालिक सूत्र |
| ९. | अणुत्तरो. | अनुत्तरोपपातिकदशा सूत्र | २५. | उत्त. | उत्तराध्ययन सूत्र |
| १०. | पण्ह., प. | प्रश्नव्याकरण सूत्र | २६. | नं. | नंदी सूत्र |
| ११. | विपाक. | विपाक सूत्र | २७. | अणु. | अनुयोगद्वार सूत्र |
| १२. | उव. | औपपातिक सूत्र | २८. | दसा., आया. | दशाश्रुतस्कन्ध सूत्र, आचारदशा |
| १३. | राय. | राजप्रश्नीय सूत्र | २९. | कप्प. | बृहत्कल्प सूत्र |
| १४. | जीवा. | जीवाभिगम सूत्र | ३०. | वव. | व्यवहार सूत्र |
| १५. | पण्ण. | प्रज्ञापना सूत्र | ३१. | नि. | निशीथ सूत्र |
| १६. | जंबू | जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति सूत्र | ३२. | आव. | आवश्यक सूत्र |

## संक्षिप्त संकेत सूची

| | | | |
|---|---|---|---|
| कप्प. | कल्पसूत्र | द. | दशा |
| पइ. | प्रकीर्णक | प. | पद |
| धम्म. | धर्मकथानुयोग | पडि. | प्रतिपत्ति |
| गणि. | गणितानुयोग | पा. | प्राभृत |
| चर. | चरणानुयोग | पृ. | पृष्ठ |
| दव्व. | द्रव्यानुयोग | भा. | भाग |
| अ. | अध्ययन | व. | वक्षस्कार |
| उ. | उद्देशक | स. | शतक |
| गा. | गाथा | सम. | समवाय |
| टि. | टिप्पण | सु. | श्रुतस्कन्ध |
| टी. | टीका | सू. | सूत्र |
| थ. | स्थविरावली | सं. | संपादक |



# प्रस्तावना

–डॉ. सागरमल जैन

*यह द्रव्यानुयोग तीन खण्डों में प्रकाशित हो रहा है। प्रथम खण्ड में प्रकाशित अध्ययनों की सूची अनुक्रमणिका में उपलब्ध है। द्वितीय खण्ड में संयत, लेश्या, क्रिया, आश्रव, वेद, कर्म, वेदना, कषाय, गति, नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति, देवगति एवं समुद्घात के अध्ययनों का निरूपण है। तृतीय खण्ड में व्युत्क्रान्ति, गर्भ, युग्म, गम्मा, आत्मा, चरमाचरम, अजीव, पुद्गल एवं प्रकीर्णक अध्ययन सम्मिलित हैं।*

*इन अध्ययनों के प्रारम्भ में डॉ. धर्मचन्द जैन, जोधपुर द्वारा लिखे गये आमुख उन अध्ययनों की विषय-वस्तु को स्पष्ट कर देते हैं। डॉ. सागरमल जी ने पर्याप्त श्रम करके द्रव्यानुयोग के मुख्य प्रतिपाद्य विषय जैसे षड्द्रव्य, इन्द्रिय, लेश्या, कषाय, कर्म सिद्धान्त आदि पर अपनी भूमिका में विशेष प्रकाश डाला है। डॉ. सागरमल जी ने अनेक प्रश्न उठाते हुए दार्शनिक शैली में उनका विस्तृत समाधान प्रस्तुत किया है। भूमिका में जैन दर्शन की तत्त्व-मीमांसा के प्रायः सभी पक्ष समाहित हो गए हैं।*

*यह भूमिका मात्र द्रव्यानुयोग के विभिन्न अध्ययनों की विषय-वस्तु को ही स्पष्ट नहीं करती अपितु सम्पूर्ण जैन दर्शन की तत्त्व-मीमांसा को प्रस्तुत करती है।*

*आशा है इससे विद्वज्जनों को तोष होगा।* *–प्रधान सम्पादक*

जैन आगम साहित्य की व्याख्या एवं उनमें वर्णित विषय-वस्तु को मुख्य रूप से जिन चार विभागों में वर्गीकृत किया गया है, वे अनुयोग कहे जाते हैं। अनुयोग चार हैं–(१) द्रव्यानुयोग, (२) गणितानुयोग, (३) चरणकरणानुयोग और (४) धर्मकथानुयोग। इन चार अनुयोगों में से जिस अनुयोग के अन्तर्गत विश्व के मूलभूत घटकों के स्वरूप के सम्बन्ध में विवेचन किया जाता है उसे द्रव्यानुयोग कहते हैं। खगोल-भूगोल सम्बन्धी विवरण गणितानुयोग के अन्तर्गत आते हैं। धर्म और सदाचरण संबंधी विधि-निषेधों का विवेचन चरणकरणानुयोग के अन्तर्गत होता है और धर्म एवं नैतिकता में आस्था को दृढ़ करने हेतु सदाचारी, सत्पुरुषों के जो आख्यानक (कथानक) प्रस्तुत किये जाते हैं, वे धर्मकथानुयोग के अन्तर्गत आते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि इन चार अनुयोगों में भी द्रव्यानुयोग का सम्बन्ध तात्त्विक या दार्शनिक चिन्तन से है। जहाँ तक हमारे दार्शनिक चिन्तन का प्रश्न है आज हम उसे तीन भागों में विभाजित करते हैं–१. तत्त्व-मीमांसा, २. ज्ञान-मीमांसा और ३. आचार-मीमांसा। इन तीनों में से तत्त्व-मीमांसा एवं ज्ञान-मीमांसा दोनों ही द्रव्यानुयोग के अन्तर्गत आते हैं। इनमें भी जहाँ तक तत्त्व-मीमांसा का सम्बन्ध है, उसका प्रमुख कार्य जगत् के मूलभूत घटकों, उपादानों या पदार्थों और उनके कार्यों की विवेचना करना है। तत्त्व-मीमांसा का आरम्भ तभी हुआ होगा जब मानव में जगत् के स्वरूप और उसके मूलभूत उपादान घटकों को जानने की जिज्ञासा प्रस्फुटित हुई होगी तथा उसने अपने और अपने परिवेश के संदर्भ में चिंतन किया होगा। इसी चिन्तन के द्वारा तत्त्व-मीमांसा का प्रादुर्भाव हुआ होगा। "मैं कौन हूँ", "कहाँ से आया हूँ", "यह जगत् क्या है", "जिससे यह निर्मित हुआ है, वे मूलभूत उपादान घटक क्या हैं", "यह किन नियमों से नियंत्रित एवं संचालित होता है" इन्हीं प्रश्नों के समाधान हेतु ही विभिन्न दर्शनों का और उनकी तत्त्व-विषयक गवेषणाओं का जन्म हुआ। जैन परम्परा में भी उसके प्रथम एवं प्राचीनतम आगम ग्रंथ आचारांग का प्रारम्भ भी इसी चिन्तना से होता है कि "मैं कौन हूँ, कहाँ से आया हूँ, इस शरीर का परित्याग करने पर कहाँ जाऊँगा।"[१] वस्तुतः ये ही ऐसे प्रश्न हैं जिनसे दार्शनिक चिन्तन का विकास होता है और तत्त्व-मीमांसा का आविर्भाव होता है।

तत्त्व-मीमांसा वस्तुतः विश्व-व्याख्या का एक प्रयास है। इसमें जगत् के मूलभूत उपादानों तथा उनके कार्यों का विवेचन विभिन्न दृष्टिकोणों से किया जाता है। विश्व के मूलभूत घटक जो अपने अस्तित्व के लिये किसी अन्य घटक पर आश्रित नहीं हैं तथा जो कभी भी अपने स्व-स्वरूप का परित्याग नहीं करते हैं वे सत् या द्रव्य कहलाते हैं। विश्व के तात्त्विक आधार या मूलभूत उपादान ही सत् या द्रव्य कहे जाते हैं और जो इन द्रव्यों का विवेचन करता है वही द्रव्यानुयोग है।

विश्व के सन्दर्भ में जैनों का दृष्टिकोण यह है कि यह विश्व अकृत्रिम है (लोगो अकिट्टिमो खलु ........ मूलाचार, गाथा [illegible])। इस लोक का कोई निर्माता या सृष्टिकर्ता नहीं है। अर्धमागधी आगम साहित्य में भी लोक को शाश्वत बताया गया है। उसमें कहा गया है कि यह लोक अनादिकाल से है और रहेगा। ऋषिभाषित के अनुसार लोक की शाश्वतता के इस सिद्धान्त का प्रतिपादन भगवान पार्श्वनाथ ने किया

१. [illegible]

## प्रयुक्त आगम आदि की संकेत सूची

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | आ. आया. | आचारांग सूत्र | १७. | चंद. | चन्द्रप्रज्ञप्ति सूत्र |
| २. | सूय. | सूत्रकृतांग सूत्र | १८. | सूर. | सूर्यप्रज्ञप्ति सूत्र |
| ३. | ठाणं, ठा. | स्थानांग सूत्र | १९. | निर. | निरयावलिका सूत्र |
| ४. | सम. | समवायांग सूत्र | २०. | कप्प., कप्पिया. | कल्पावतंसिका सूत्र |
| ५. | विया., भग., वि. | व्याख्याप्रज्ञप्ति, भगवती सूत्र | २१. | पुप्फिया. | पुष्पिका सूत्र |
| ६. | णाया. | ज्ञाताधर्मकथांग सूत्र | २२. | पुप्फ. | पुष्पचूलिका सूत्र |
| ७. | उवा. | उपासकदशांग सूत्र | २३. | वण्हि. | वृष्णिदशा सूत्र |
| ८. | अंत. | अन्तकृद्दशांग सूत्र | २४. | दस. | दशवैकालिक सूत्र |
| ९. | अणुत्तरो. | अनुत्तरोपपातिकदशा सूत्र | २५. | उत्त. | उत्तराध्ययन सूत्र |
| १०. | पण्ह., प. | प्रश्नव्याकरण सूत्र | २६. | नं. | नंदी सूत्र |
| ११. | विपाक. | विपाक सूत्र | २७. | अणु. | अनुयोगद्वार सूत्र |
| १२. | उव. | औपपातिक सूत्र | २८. | दसा., आया. | दशाश्रुतस्कन्ध सूत्र, आचारदशा |
| १३. | राय. | राजप्रश्नीय सूत्र | २९. | कप्प. | बृहत्कल्प सूत्र |
| १४. | जीवा. | जीवाभिगम सूत्र | ३०. | वव. | व्यवहार सूत्र |
| १५. | पण्ण. | प्रज्ञापना सूत्र | ३१. | नि. | निशीथ सूत्र |
| १६. | जंबू | जंबूद्वीपप्रज्ञप्ति सूत्र | ३२. | आव. | आवश्यक सूत्र |

## संक्षिप्त संकेत सूची

| | | | |
|---|---|---|---|
| कप्प. | कल्पसूत्र | द. | दशा |
| पइ. | प्रकीर्णक | प. | पद |
| धम्म. | धर्मकथानुयोग | पडि. | प्रतिपत्ति |
| गणि. | गणितानुयोग | पा. | प्राभृत |
| चर. | चरणानुयोग | पृ. | पृष्ठ |
| दव्व. | द्रव्यानुयोग | भा. | भाग |
| अ. | अध्ययन | व. | वक्षस्कार |
| उ. | उद्देशक | स. | शतक |
| गा. | गाथा | सम. | समवाय |
| टि. | टिप्पण | सु. | श्रुतस्कन्ध |
| टी. | टीका | सू. | सूत्र |
| थ. | स्थविरावली | सं. | संपादक |



# प्रस्तावना

—डॉ. सागरमल जैन

*यह द्रव्यानुयोग तीन खण्डों में प्रकाशित हो रहा है। प्रथम खण्ड में प्रकाशित अध्ययनों की सूची अनुक्रमणिका में उपलब्ध है। द्वितीय खण्ड में संयत, लेश्या, क्रिया, आश्रव, वेद, कर्म, वेदना, कषाय, गति, नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति, देवगति एवं समुद्घात के अध्ययनों का निरूपण है। तृतीय खण्ड में व्युत्क्रान्ति, गर्भ, युग्म, गम्मा, आत्मा, चरमाचरम, अजीव, पुद्गल एवं प्रकीर्णक अध्ययन सम्मिलित हैं।*

*इन अध्ययनों के प्रारम्भ में डॉ. धर्मचन्द जैन, जोधपुर द्वारा लिखे गये आमुख उन अध्ययनों की विषय-वस्तु को स्पष्ट कर देते हैं। डॉ. सागरमल जी ने पर्याप्त श्रम करके द्रव्यानुयोग के मुख्य प्रतिपाद्य विषय जैसे षड्द्रव्य, इन्द्रिय, लेश्या, कषाय, कर्म सिद्धान्त आदि पर अपनी भूमिका में विशेष प्रकाश डाला है। डॉ. सागरमल जी ने अनेक प्रश्न उठाते हुए दार्शनिक शैली में उनका विस्तृत समाधान प्रस्तुत किया है। भूमिका में जैन दर्शन की तत्त्व-मीमांसा के प्रायः सभी पक्ष समाहित हो गए हैं।*

*यह भूमिका मात्र द्रव्यानुयोग के विभिन्न अध्ययनों की विषय-वस्तु को ही स्पष्ट नहीं करती अपितु सम्पूर्ण जैन दर्शन की तत्त्व-मीमांसा को प्रस्तुत करती है।*

*आशा है इससे विद्वज्जनों को तोष होगा।* —**प्रधान सम्पादक**

जैन आगम साहित्य की व्याख्या एवं उनमें वर्णित विषय-वस्तु को मुख्य रूप से जिन चार विभागों में वर्गीकृत किया गया है, वे अनुयोग कहे जाते हैं। अनुयोग चार हैं–(१) द्रव्यानुयोग, (२) गणितानुयोग, (३) चरणकरणानुयोग और (४) धर्मकथानुयोग। इन चार अनुयोगों में से जिस अनुयोग के अन्तर्गत विश्व के मूलभूत घटकों के स्वरूप के सम्बन्ध में विवेचन किया जाता है उसे द्रव्यानुयोग कहते हैं। खगोल-भूगोल सम्बन्धी विवरण गणितानुयोग के अन्तर्गत आते हैं। धर्म और सदाचरण संबंधी विधि-निषेधों का विवेचन चरणकरणानुयोग के अन्तर्गत होता है और धर्म एवं नैतिकता में आस्था को दृढ़ करने हेतु सदाचारी, सत्पुरुषों के जो आख्यानक (कथानक) प्रस्तुत किये जाते हैं, वे धर्मकथानुयोग के अन्तर्गत आते हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि इन चार अनुयोगों में भी द्रव्यानुयोग का सम्बन्ध तात्त्विक या दार्शनिक चिन्तन से है। जहाँ तक हमारे दार्शनिक चिन्तन का प्रश्न है आज हम उसे तीन भागों में विभाजित करते हैं–१. तत्त्व-मीमांसा, २. ज्ञान-मीमांसा और ३. आचार-मीमांसा। इन तीनों में से तत्त्व-मीमांसा एवं ज्ञान-मीमांसा दोनों ही द्रव्यानुयोग के अन्तर्गत आते हैं। इनमें भी जहाँ तक तत्त्व-मीमांसा का सम्बन्ध है, उसका प्रमुख कार्य जगत् के मूलभूत घटकों, उपादानों या पदार्थों और उनके कार्यों की विवेचना करना है। तत्त्व-मीमांसा का आरम्भ तभी हुआ होगा जब मानव में जगत् के स्वरूप और उसके मूलभूत उपादान घटकों को जानने की जिज्ञासा प्रस्फुटित हुई होगी तथा उसने अपने और अपने परिवेश के संदर्भ में चिंतन किया होगा। इसी चिन्तन के द्वारा तत्त्व-मीमांसा का प्रादुर्भाव हुआ होगा। "मैं कौन हूँ", "कहाँ से आया हूँ", "यह जगत् क्या है", "जिससे यह निर्मित हुआ है, वे मूलभूत उपादान घटक क्या हैं", "यह किन नियमों से नियंत्रित एवं संचालित होता है" इन्हीं प्रश्नों के समाधान हेतु ही विभिन्न दर्शनों का और उनकी तत्त्व-विषयक गवेषणाओं का जन्म हुआ। जैन परम्परा में भी उसके प्रथम एवं प्राचीनतम आगम ग्रंथ आचारांग का प्रारम्भ भी इसी चिन्तना से होता है कि "मैं कौन हूँ, कहाँ से आया हूँ, इस शरीर का परित्याग करने पर कहाँ जाऊँगा।"[१] वस्तुतः ये ही ऐसे प्रश्न हैं जिनसे दार्शनिक चिन्तन का विकास होता है और तत्त्व-मीमांसा का आविर्भाव होता है।

तत्त्व-मीमांसा वस्तुतः विश्व-व्याख्या का एक प्रयास है। इसमें जगत् के मूलभूत उपादानों तथा उनके कार्यों का विवेचन विभिन्न दृष्टिकोणों से किया जाता है। विश्व के मूलभूत घटक जो अपने अस्तित्व के लिये किसी अन्य घटक पर आश्रित नहीं हैं तथा जो कभी भी अपने स्व-स्वरूप का परित्याग नहीं करते हैं वे सत् या द्रव्य कहलाते हैं। विश्व के तात्त्विक आधार या मूलभूत उपादान ही सत् या द्रव्य कहे जाते हैं और जो इन द्रव्यों का विवेचन करता है वही द्रव्यानुयोग है।

विश्व के सन्दर्भ में जैनों का दृष्टिकोण यह है कि यह विश्व अकृत्रिम है (**लोगो अकिट्टिमो खलु ........ मूलाचार, गाथा ७/२**)। इस लोक का कोई निर्माता या सृष्टिकर्ता नहीं है। अर्ध-मागधी आगम साहित्य में भी लोक को शाश्वत बताया गया है। उसमें कहा गया है कि यह लोक अनादिकाल से है और रहेगा। ऋषिभाषित के अनुसार लोक की शाश्वतता के इस सिद्धान्त का प्रतिपादन भगवान पार्श्वनाथ ने किया

१. आचारांग, १/१/१/१

ागे चलकर भगवती में महावीर ने भी इसी सिद्धान्त का अनुमोदन किया।[1] जैन दर्शन लोक को जो अकृत्रिम और शाश्वत मानता है । तात्पर्य यह है कि लोक का कोई रचयिता एवं नियामक नहीं है वह स्वाभाविक है और अनादिकाल से चला आ रहा है, किन्तु मों में लोक के शाश्वत कहने का तात्पर्य कथमपि यह नहीं है कि इसमें कोई परिवर्तन नहीं होता है। विश्व के सन्दर्भ में जैन चिन्तक नित्यता को स्वीकार करते हैं, वह नित्यता कूटस्थ नित्यता नहीं, परिणामी नित्यता है, अर्थात् वे विश्व को परिवर्तनशील मानकर भी वाह या प्रक्रिया की अपेक्षा से नित्य या शाश्वत कहते हैं।

भगवती सूत्र में लोक के स्वरूप की चर्चा करते हुए लोक को पंचास्तिकाय रूप कहा गया है।[2] जैन दर्शन में इस विश्व के मूलभूत न पाँच अस्तिकाय द्रव्य हैं–१. जीव (चेतन तत्त्व), २, पुद्गल (भौतिक तत्त्व), ३. धर्म (गति का नियामक तत्त्व), ४. अधर्म (स्थिति क तत्त्व) और ५. आकाश (स्थान या अवकाश देने वाला तत्त्व)।

ज्ञातव्य है कि यहाँ काल को स्वतन्त्र तत्त्व नहीं माना गया है। यद्यपि परवर्ती जैन विचारकों ने काल को भी विश्व के परिवर्तन के क कारण के रूप में या विश्व में होने वाले परिवर्तनों के नियामक तत्त्व के रूप में स्वतन्त्र द्रव्य माना है। इसकी विस्तृत चर्चा आगे तकायों और षट्द्रव्यों के प्रसंग में की जायेगी। यहाँ हमारा प्रतिपाद्य तो यह है कि जैन दार्शनिक विश्व के मूलभूत उपादानों के रूप में तकायों एवं षट्द्रव्यों की चर्चा करते हैं। विश्व के इन मूलभूत उपादानों को द्रव्य अथवा सत् के रूप में विवेचित किया जाता है। द्रव्य । सत् वह है जो अपने आप में परिपूर्ण, स्वतन्त्र और विश्व का मौलिक घटक है। जैन परम्परा में सामान्यतया सत्, तत्त्व, परमार्थ, स्वभाव, पर-अपर ध्येय, शुद्ध और परम इन सभी को एकार्थक या पर्यायवाची माना गया है। बृहद्नयचक्र में कहा गया है–

*तत्तं तह परमट्ठं दव्वसहायं तहेव परमपरं।*
*धेयं सुद्धं परमं एयट्ठा हुंति अभिहणा॥* —*बृहद्नयचक्र, ४११*

जैनागमों में विश्व के मूलभूत घटक के लिए अस्तिकाय, तत्त्व और द्रव्य शब्दों का प्रयोग मिलता है। उत्तराध्ययन सूत्र में हमें तत्त्व और के, स्थानांग में अस्तिकाय और पदार्थ के, ऋषिभाषित, समवायांग और भगवती में अस्तिकाय के उल्लेख मिलते हैं। कुंदकुंद ने अर्थ, , तत्त्व, द्रव्य और अस्तिकाय–इन सभी शब्दों का प्रयोग किया है। इससे यह ज्ञात होता है कि जैन आगम युग में तो विश्व के मूलभूत के लिए अस्तिकाय, तत्त्व, द्रव्य और पदार्थ शब्दों का प्रयोग होता था। 'सत्' शब्द का प्रयोग आगम युग में नहीं हुआ। उमास्वाति ही आचार्य हैं जिन्होंने आगमिक द्रव्य, तत्त्व और अस्तिकाय शब्दों के साथ-साथ द्रव्य के लक्षण के रूप में 'सत्' शब्द का प्रयोग किया है। अस्तिकाय शब्द प्राचीन और जैन दर्शन का अपना विशिष्ट पारिभाषिक शब्द है। यह अपने अर्थ की दृष्टि से सत् के निकट है, क्योंकि ही अस्तित्व लक्षण के ही सूचक हैं। तत्त्व, द्रव्य और पदार्थ शब्द के प्रयोग सांख्य और न्याय-वैशेषिक दर्शनों में भी मिलते हैं।

तत्त्वार्थ सूत्र (५/२९) में उमास्वाति ने भी द्रव्य और सत् दोनों को अभिन्न बताया है। यहाँ हमें यह स्मरण रखना चाहिये कि सत्, र्थ, परम तत्त्व और द्रव्य सामान्य दृष्टि से पर्यायवाची होते हुए भी विशेष दृष्टि से एवं अपने व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ की दृष्टि से भिन्न-भिन्न द, उपनिषद् और उनसे विकसित वेदान्त दर्शन की विभिन्न दार्शनिक धाराओं में सत् शब्द प्रमुख रहा है। ऋग्वेद में स्पष्ट उल्लेख है कि **सद् विप्रा बहुधा वदन्ति''** अर्थात् सत् (परम तत्त्व) एक ही है–विप्र (विद्वान्) उसे अनेक रूप से कहते हैं। किन्तु दूसरी ओर स्वतन्त्र । के आधार पर विकसित दर्शन परम्पराओं–विशेष रूप से वैशेषिक दर्शन में द्रव्य शब्द प्रमुख रहा है। ज्ञातव्य है कि व्युत्पत्तिपरक अर्थ ष्टि से सत् शब्द अस्तित्व का अथवा प्रकारान्तर से नित्यता का एवं द्रव्य शब्द परिवर्तनशीलता का सूचक है। सांख्यों एवं नैयायिकों ने लिए तत्त्व शब्द का प्रयोग किया है। यद्यपि यहाँ यह स्मरण रखना चाहिये कि न्याय सूत्र के भाष्यकार ने प्रमाण आदि १६ तत्त्वों के सत् शब्द का प्रयोग भी किया है फिर भी इतना स्पष्ट है कि न्याय और वैशेषिक दर्शन में क्रमशः तत्त्व और द्रव्य शब्द ही अधिक त रहे हैं। सांख्य दर्शन भी प्रकृति और पुरुष इन दोनों को तथा इनसे उत्पन्न बुद्धि, अहंकार, पाँच ज्ञानेन्द्रियों, पाँच कर्मेन्द्रियों, पंच ाओं और पंच महाभूतों को तत्त्व ही कहता है। इस प्रकार स्वतन्त्र चिन्तन के आधार पर विकसित इन दर्शन परम्पराओं में तत्त्व, , अर्थ और द्रव्य का प्रयोग प्रमुख रूप से हुआ है। सामान्यतया तो तत्त्व, पदार्थ, अर्थ और द्रव्य शब्द पर्यायवाची रूप में प्रयुक्त होते हैं इनमें अपने तात्पर्य को लेकर भिन्नता भी मानी गयी है। तत्त्व शब्द सबसे अधिक व्यापक है उसमें पदार्थ और द्रव्य भी समाहित है। दर्शन में जिन तत्त्वों को माना गया है उनमें द्रव्य का उल्लेख प्रमेय के अन्तर्गत हुआ है। वैशेषिक सूत्र में द्रव्य गुण, कर्म, सामान्य, और समवाय ये षट् पदार्थ और प्रकारान्तर से अभाव को मिलाकर सात पदार्थ कहे जाते हैं। इनमें भी द्रव्य, गुण और कर्म इन तीन । अर्थ संज्ञा है। अतः सिद्ध होता है कि अर्थ की व्यापकता की दृष्टि से तत्त्व की अपेक्षा पदार्थ और पदार्थ की अपेक्षा द्रव्य अधिक त है। तत्त्वों में पदार्थ का और पदार्थों में द्रव्य का समावेश होता है। सत् शब्द को इससे भी अधिक व्यापक अर्थ में प्रयोग किया गया तुतः जो भी अस्तित्ववान् है, वह सत् के अन्तर्गत आ जाता है। अतः सत् शब्द, तत्त्व, पदार्थ, द्रव्य आदि शब्दों की अपेक्षा भी अधिक क अर्थ का सूचक है।

उपर्युक्त विवेचन से एक निष्कर्ष यहं भी निकाला जा सकता है कि जो दर्शनधारायें अभेदवाद की ओर अग्रसर हुईं उनमें 'सत्' शब्द मुखता रही जबकि जो धारायें भेदवाद की ओर अग्रसर हुईं उनमें 'द्रव्य' शब्द की प्रमुखता रही।

---

अ) ऋषिभाषित, ३१/९, (ब) भगवती, ९/३३/२३३ २. भगवती, २/१०/१२४-१३०

जहाँ तक जैन दार्शनिकों का प्रश्न है उन्होंने सत् और द्रव्य में एक अभिन्नता सूचित की है। तत्त्वार्थ भाष्य में उमास्वाति ने 'सत् द्रव्य लक्षणं' कहकर दोनों में अभेद स्थापित किया है फिर भी हमें यह स्मरण रखना चाहिये कि जहाँ 'सत्' शब्द एक सामान्य सत्ता का सूचक है वहाँ 'द्रव्य' शब्द विशेष सत्ता का सूचक है। जैन आगमों के टीकाकार अभयदेवसूरि ने और उनके पूर्व तत्त्वार्थ भाष्य (१/३५) में उमास्वाति ने 'सर्वं एकं सद् विशेषात्' कहकर सत् शब्द से सभी द्रव्यों के सामान्य लक्षण अस्तित्व को सूचित किया है। अतः यह स्पष्ट है कि सत् शब्द अभेद या सामान्य का सूचक है और द्रव्य शब्द विशेष का। यहाँ हमें यह भी स्मरण रखना चाहिये कि जैन दार्शनिकों की दृष्टि में सत् और द्रव्य शब्द में तादात्म्य सम्बन्ध है। सत्ता की अपेक्षा से वे अभिन्न हैं। उन्हें एक-दूसरे से पृथक् नहीं किया जा सकता क्योंकि सत् अर्थात् अस्तित्व के विना द्रव्य भी नहीं हो सकता। दूसरी ओर द्रव्य (सत्ता-विशेष) के विना सत् की कोई सत्ता ही नहीं होगी। अस्तित्व (सत्) के विना द्रव्य और द्रव्य के विना अस्तित्व नहीं हो सकते। अस्तित्व या सत्ता की अपेक्षा से तो सत् और द्रव्य दोनों अभिन्न हैं। यही कारण है कि उमास्वाति ने सत् को द्रव्य का लक्षण कहा था। यह स्पष्ट है कि लक्षण और लक्षित भिन्न-भिन्न नहीं होते हैं।

वस्तुतः सत् और द्रव्य दोनों में उनके व्युत्पत्तिपरक अर्थ की अपेक्षा से ही भेद है अस्तित्व या सत्ता की अपेक्षा से भेद नहीं है। हम उनमें केवल विचार की अपेक्षा से भेद कर सकते हैं सत्ता की अपेक्षा से नहीं। सत् और द्रव्य अन्योन्याश्रित है, फिर भी वैचारिक स्तर पर हमें यह मानना होगा कि सत् ही एक ऐसा लक्षण है जो विभिन्न द्रव्यों में अभेद की स्थापना करता है, किन्तु हमें यह भी ध्यान रखना चाहिये कि सत् द्रव्य का एकमात्र लक्षण नहीं है। द्रव्य में अस्तित्व के अतिरिक्त अन्य लक्षण भी हैं जो एक द्रव्य को दूसरे से पृथक् करते हैं। अस्तित्व लक्षण की अपेक्षा से सभी द्रव्य एक हैं किन्तु अन्य लक्षणों की अपेक्षा से वे एक-दूसरे से पृथक् भी हैं। जैसे चेतना लक्षण जीव और अजीव में भेद करता है। सत्ता में सत् लक्षण की अपेक्षा से अभेद और अन्य लक्षणों से भेद मानना यही जैन दर्शन के अनेकान्तिक दृष्टि की विशेषता है।

अर्ध-मागधी आगम स्थानांग और समवायांग में जहाँ अभेद-दृष्टि के आधार पर जीव द्रव्य को एक कहा गया है,[1] वहीं उत्तराध्ययन में भेद-दृष्टि से जीव द्रव्य में भेद किये गये हैं।[2]

जहाँ तक जैन दार्शनिकों का प्रश्न है, वे सत् और द्रव्य दोनों ही शब्द को न केवल स्वीकार करते हैं, अपितु उनको एक-दूसरे से समन्वित भी करते हैं। यहाँ हम सर्वप्रथम सत् के स्वरूप का विश्लेषण करेंगे, उसके वाद द्रव्यों की चर्चा करेंगे तथा अन्त में तत्त्वों के स्वरूप पर विचार करेंगे।

### सत् का स्वरूप

जैसा कि हमने पूर्व में सूचित किया है जैन दार्शनिकों ने सत्, तत्त्व और द्रव्य इन तीनों को पर्यायवाची माना है किन्तु इनके शाब्दिक अर्थ की दृष्टि से इन तीनों में अन्तर है। सत् वह सामान्य लक्षण है जो सभी द्रव्यों और तत्त्वों में पाया जाता है एवं द्रव्यों के भेद में भी अभेद को प्रधानता देता है। जहाँ तक तत्त्व का प्रश्न है, वह भेद और अभेद दोनों को अथवा सामान्य और विशेष दोनों को स्वीकार करता है। सत् में कोई भेद नहीं किया जाता, जवकि तत्त्व में भेद किया जाता है। जैन आचार्यों ने तत्त्वों की चर्चा के प्रसंग पर न केवल जड़ और चेतन द्रव्यों अर्थात् जीव और अजीव की चर्चा की है, अपितु आस्रव, संवर आदि उनके पारस्परिक सम्बन्धों की भी चर्चा की है। तत्त्व की दृष्टि से न केवल जीव और अजीव में भेद माना गया अपितु जीवों में भी परस्पर भेद माना गया, वहीं दूसरी ओर आस्रव, बन्ध आदि के प्रसंग में उनके तादात्म्य या अभेद को भी स्वीकार किया गया, किन्तु जहाँ तक 'द्रव्य' शब्द का प्रश्न है वह सामान्य होते हुए भी द्रव्यों की लक्षणगत् विशेषताओं के आधार पर उनमें भेद करता है। 'सत्' शब्द सामान्यात्मक है, तत्त्व शब्द सामान्य-विशेष उभयात्मक है और द्रव्य विशेषात्मक है। पुनः सत् शब्द सत्ता के अपरिवर्तनशील पक्ष का, द्रव्य शब्द परिवर्तनशील पक्ष का और तत्त्व शब्द उभय-पक्ष का सूचक है। जैनों की नयों की पारिभाषिक शब्दावली में कहें तो सत् शब्द संग्रह नय का, तत्त्व नैगम नय का और द्रव्य शब्द व्यवहार नय का सूचक है। सत् अभेदात्मक है, तत्त्व भेदाभेदात्मक है और द्रव्य शब्द भेदात्मक है। चूँकि जैन दर्शन भेद, भेदाभेद और अभेद तीनों को स्वीकार करता है, अतः उसने अपने चिन्तन में इन तीनों को स्थान दिया है। इन तीनों शब्दों में हम सर्व प्रथम सत् के स्वरूप के सम्बन्ध में विचार करेंगे। यद्यपि अपने व्युत्पत्तिपरक अर्थ की दृष्टि से सत् शब्द सत्ता के अपरिवर्तनशील, सामान्य एवं अभेदात्मक पक्ष का सूचक है। फिर भी सत् के स्वरूप को लेकर भारतीय दार्शनिकों में मतैक्य नहीं है। कोई उसे अपरिवर्तनशील मानता है तो कोई उसे परिवर्तनशील, कोई उसे एक कहता है तो कोई अनेक, कोई उसे चेतन मानता है तो कोई उसे जड़। वस्तुतः सत्, परम तत्त्व या परमार्थ के स्वरूप सम्बन्धी इन विभिन्न दृष्टिकोणों के मूल में प्रमुख रूप से तीन प्रश्न रहे हैं। प्रथम प्रश्न उसके एकत्व अथवा अनेकत्व का है। दूसरे प्रश्न का सम्बन्ध उसके परिवर्तनशील या अपरिवर्तनशील का होने का है। तीसरे प्रश्न का विवेच्य उसके चित् या अचित् होने से है। ज्ञातव्य है कि अधिकांश भारतीय दर्शनों ने चित्-अचित्, जड़-चेतन या जीव-अजीव दोनों तत्त्वों को स्वीकार किया है अतः यह प्रश्न अधिक चर्चित नहीं बना। फिर भी इन सब प्रश्नों के दिये गये उत्तरों के परिणामस्वरूप भारतीय चिन्तन में सत् के स्वरूप में विविधता आ गयी।

### सत् के परिवर्तनशील या अपरिवर्तनशील होने का प्रश्न

सत् के परिवर्तनशील अथवा अपरिवर्तनशील स्वरूप के सम्बन्ध में दो अतिवादी अवधारणाएँ हैं। एक धारणा यह है कि सत् निर्विकार एवं अव्यय है। त्रिकाल में उसमें कोई परिवर्तन नहीं होता। इन विचारकों का कहना है कि जो परिवर्तित होता है, वह सत् नहीं हो सकता।

---

१. एगे आया–स्थानांग, १/१

२. उत्तराध्ययन, ३६/४८-२११

परिवर्तन का अर्थ ही है कि पूर्व अवस्था की समाप्ति और जीवन अवस्था का ग्रहण। इन दार्शनिकों का कहना है कि जिसमें उत्पाद एवं व्यय की प्रक्रिया हो उसे सत् नहीं कहा जा सकता। जो अवस्थान्तर को प्राप्त हो उसे सत् कैसे कहा जाय? इस सिद्धान्त के विरोध में जो सिद्धान्त अस्तित्व में आया वह सत् की परिवर्तनशीलता का सिद्धान्त है। इन विचारकों के अनुसार परिवर्तनशील या अर्थक्रियाकारित्व की सामर्थ्य ही सत् का लक्षण है। जो गतिशील नहीं है दूसरे शब्दों में जो अर्थक्रियाकारित्व की शक्ति से हीन है उसे सत् नहीं कहा जा सकता। जहाँ तक भारतीय दार्शनिक चिंतन का प्रश्न है कुछ औपनिषदिक चिन्तक और शंकर का अद्वैत वेदान्त सत् के अपरिवर्तनशील होने के प्रथम सिद्धान्त के प्रबल समर्थक हैं। आचार्य शंकर के अनुसार सत् निर्विकार और अव्यय है। वह उत्पाद और व्यय दोनों से रहित है। इसके विपरीत दूसरा सिद्धान्त बौद्ध-दार्शनिकों का है। वे सभी एकमत से स्वीकार करते हैं कि सत् का लक्षण अर्थक्रियाकारित्व है। उत्पत्ति और विनाश की प्रक्रिया से पृथक् कोई वस्तु सत् नहीं हो सकती। जहाँ तक भारतीय चिन्तकों में सांख्य दार्शनिकों का प्रश्न है वे चित् तत्त्व या पुरुष को अपरिवर्तनशील या कूटस्थनित्य मानते हैं किन्तु उनकी दृष्टि में प्रकृति कूटस्थनित्य नहीं है वह परिवर्तनशील तत्त्व है। इस प्रकार सांख्य दार्शनिक अपने द्वारा स्वीकृत दो तत्त्वों में एक को परिवर्तनशील और दूसरे को अपरिवर्तनशील मानते हैं।

वस्तुतः सत् को निर्विकार और अव्यय मानने में सवसे वड़ी वाधा यह है कि उसके अनुसार जगत् को मिथ्या या असत् ही मानना होता है, क्योंकि हमारी अनुभूति का जगत् तो परिवर्तनशील है इसमें कुछ भी ऐसा प्रतीत नहीं होता जो परिवर्तन से रहित हो। न केवल व्यक्ति और समाज अपितु भौतिक पदार्थ भी प्रति क्षण वदलते रहते हैं। सत् को निर्विकार और अव्यय मानने का अर्थ है जगत् की अनुभूतिगत विविधता को नकारना और कोई भी विचारक अनुभवात्मक परिवर्तनशीलता को नकार नहीं सकता। चाहे आचार्य शंकर कितने ही जोर से इस बात को रखें कि निर्विकार ब्रह्म ही सत्य है और परिवर्तनशील जगत् मिथ्या है किन्तु आनुभविक स्तर पर कोई भी विचारक इसे स्वीकार नहीं कर सकेगा। अनुभूति के स्तर पर जो परिवर्तनशील की अनुभूति है उसे कभी भी नकारा नहीं जा सकता। यदि सत् त्रिकाल में अविकारी और अपरिवर्तनशील हो तो फिर वैयक्तिक जीवों या आत्माओं के वंधन और मुक्ति की व्याख्या भी अर्थहीन हो जायेगी। धर्म और नैतिकता दोनों का ही उस दर्शन में कोई स्थान नहीं है, जो सत् को अपरिणामी मानते हैं। जैसे जीवन में बाल्यावस्था, युवावस्था और प्रौढ़ावस्था आती है, उसी प्रकार सत्ता में भी परिवर्तन घटित होते हैं। आज का हमारे अनुभव का विश्व वही नहीं है, जो हजार वर्ष पूर्व था, उसमें प्रति क्षण परिवर्तन घटित होते हैं। न केवल जगत् में अपितु हमारे वैयक्तिक जीवन में भी परिवर्तन घटित होते रहते हैं अतः अस्तित्व या सत्ता के सम्बन्ध में अपरिवर्तनशीलता की अवधारणा समीचीन नहीं है।

इसके विपरीत यदि सत् को क्षणिक या परिवर्तनशील माना जाता है तो भी कर्मफल या नैतिक उत्तरदायित्व की व्याख्या संभव नहीं होती। यदि प्रत्येक क्षण स्वतन्त्र है तो फिर हम नैतिक उत्तरदायित्व की व्याख्या नहीं कर सकते। यदि व्यक्ति अथवा वस्तु अपने पूर्व क्षण की अपेक्षा उत्तर क्षण में पूर्णतः बदल जाती है तो फिर हम किसी को पूर्व में किए गये चोरी आदि कार्यों के लिए कैसे उत्तरदायी बना पायेंगे?

सैद्धान्तिक दृष्टि से जैन दार्शनिकों का इस धारणा के विपरीत यह कहना है कि उत्पत्ति के बिना नाश और नाश के बिना उत्पत्ति संभव नहीं है। दूसरे शब्दों में पूर्व-पर्याय के नाश के बिना उत्तर-पर्याय की उत्पत्ति संभव नहीं है किन्तु उत्पत्ति और नाश दोनों का आश्रय कोई वस्तुतत्त्व होना चाहिये। एकान्तनित्य वस्तुतत्त्व/पदार्थ में परिवर्तन संभव नहीं है और यदि पदार्थों को एकान्त क्षणिक माना जाय तो परिवर्तित कौन होता है, यह नहीं बताया जा सकता। आचार्य समन्तभद्र आप्त-मीमांसा में इस दृष्टिकोण की समालोचना करते हुए कहते हैं कि "एकान्त क्षणिकवाद में प्रेत्यभाव अर्थात् पुनर्जन्म असंभव होगा और प्रेत्यभाव के अभाव में पुण्य-पाप के प्रतिफल और बंधन-मुक्ति की अवधारणायें भी संभव नहीं होंगी। पुनः एकान्त क्षणिकवाद में प्रत्यभिज्ञा भी संभव नहीं और प्रत्यभिज्ञा के अभाव में कार्यारम्भ ही नहीं होगा फिर फल कहाँ से?[१] इस प्रकार इसमें बंधन-मुक्ति और पुनर्जन्म का कोई स्थान नहीं है। "युक्त्यनुशासन" में कहा गया है कि क्षणिकवाद संवृत्ति सत्य के रूप में भी बन्धन-मुक्ति आदि की स्थापना नहीं कर सकता क्योंकि उसकी दृष्टि में परमार्थ या सत् निःस्वभाव है। यदि परमार्थ निःस्वभाव है तो फिर व्यवहार का विधान कैसे होगा।[२] आचार्य हेमचन्द्र ने 'अन्ययोगव्यवच्छेदिका' में क्षणिकवाद पर पाँच आक्षेप लगाये हैं—१. कृत-प्रणाश, २. अकृत-भोग, ३. भव-भंग, ४. प्रमोक्ष-भंग और ५. स्मृति-भंग।[३] यदि कोई नित्य सत्ता ही नहीं है और प्रत्येक सत्ता क्षणजीवी है तो फिर व्यक्ति के द्वारा किये हुए कर्म का फलभोग कैसे संभव होगा? क्योंकि फलभोग के लिये कर्तृत्वकाल और भोगकृत्वकाल में उसी व्यक्ति का होना आवश्यक है अन्यथा कार्य कौन करेगा और फल कौन भोगेगा? वस्तुतः एकान्त क्षणिकवाद में अध्ययन कोई और करेगा, परीक्षा कोई और देगा, उसका प्रमाण-पत्र किसी और को मिलेगा, उस प्रमाण-पत्र के आधार पर नौकरी कोई अन्य व्यक्ति प्राप्त करेगा और जो वेतन मिलेगा वह किसी अन्य को। इसी प्रकार ऋण कोई अन्य व्यक्ति लेगा और उसका भुगतान किसी अन्य व्यक्ति को करना होगा।

यह सत्य है कि बौद्ध दर्शन में सत् के अनित्य एवं क्षणिक स्वरूप पर अधिक बल दिया गया है। यह भी सत्य है कि भगवान बुद्ध सत् को एक प्रक्रिया (Process) के रूप में देखते हैं। उनकी दृष्टि में विश्व मात्र एक प्रक्रिया है उस प्रक्रिया (परिवर्तनशीलता) से पृथक् कोई सत्ता नहीं है। वे कहते हैं क्रिया है किन्तु क्रिया से पृथक् कोई कर्ता नहीं है। इस प्रकार प्रक्रिया से अलग कोई सत्ता नहीं है किन्तु हमें यह स्मरण रखना चाहिये कि बौद्ध दर्शन के इन मन्तव्यों का आश्रय एकान्त क्षणिकवाद या उच्छेदवाद नहीं है। आलोचकों ने उसे उच्छेदवाद समझकर जो आलोचना प्रस्तुत की है, चाहे उच्छेदवाद के संदर्भ में संगत हो किन्तु बौद्ध दर्शन के सम्बन्ध में नितान्त असंगत है। बुद्ध सत् के

---

१. आप्त-मीमांसा—समन्तभद्र, ४०-४१
२. युक्त्यनुशासन, १५-१६
३. अन्ययोगव्यवच्छेदिका, स्याद्वादमंजरी नामक टीका सहित, कारिका १८

परिवर्तनशील पक्ष पर बल देते हैं किन्तु इस आधार पर उन्हें उच्छेदवाद का समर्थक नहीं कहा जा सकता। बुद्ध के इस कथन का कि– "क्रिया है, कर्ता नहीं" का आशय यह नहीं है कि वे कर्ता या क्रियाशील तत्त्व का निषेध करते हैं। उनके इस कथन का तात्पर्य मात्र इतना ही है कि क्रिया से भिन्न कर्ता नहीं है। सत्ता और परिवर्तन में पूर्ण तादात्म्य है। सत्ता से भिन्न परिवर्तन और परिवर्तन से भिन्न सत्ता की स्थिति नहीं है। परिवर्तन और परिवर्तनशील अन्योन्याश्रित हैं, दूसरे शब्दों में वे सापेक्ष हैं, निरपेक्ष नहीं। वस्तुतः बौद्ध दर्शन का सत् सम्बन्धी यह दृष्टिकोण जैन दर्शन से उतना दूर नहीं है जितना माना गया है। बौद्ध दर्शन में सत्ता को अनुच्छेद और अशाश्वत कहा गया है अर्थात् वे न उसे एकान्त अनित्य मानते हैं और न एकान्त नित्य। वह न अनित्य है और न नित्य है जबकि जैन दार्शनिकों ने उसे नित्यानित्य कहा है, किन्तु दोनों परम्पराओं का यह अन्तर निषेधात्मक अथवा स्वीकारात्मक भाषा-शैली का अन्तर है। बुद्ध और महावीर के कथन का मूल उत्स एक-दूसरे से उतना भिन्न नहीं है, जितना कि हम उसे मान लेते हैं। भगवान बुद्ध का सत् के स्वरूप के सम्बन्ध में यथार्थ मन्तव्य क्या था, इसकी विस्तृत चर्चा हमने "जैन, बौद्ध और गीता के आचार दर्शनों का तुलनात्मक अध्ययन" भाग-१ (पृ. १९२-१९४) में की है। इच्छुक पाठक उसे वहाँ देख सकते हैं। सत् के स्वरूप के सम्बन्ध में प्रस्तुत विवेचना का मूल उद्देश्य मात्र इतना है कि सत् को अव्यय या अपरिवर्तनशील मानने का एकान्त पक्ष और सत् को परिवर्तनशील या क्षणिक मानने का एकान्त पक्ष जैन विचारकों को स्वीकार्य नहीं रहा है। इसी प्रकार सत् के सम्बन्ध में एकान्त अभेदवाद और एकान्त भेदवाद भी उन्हें मान्य नहीं रहे हैं।

### सत् के सम्बन्ध में जैन दृष्टिकोण

सत् के सम्बन्ध में एकान्त परिवर्तनशीलता का दृष्टिकोण और एकान्त अपरिवर्तनशीलता का दृष्टिकोण इन दोनों में से किसी एक को अपनाने पर न तो व्यवहार जगत् की व्याख्या सम्भव है न धर्म और नैतिकता का कोई स्थान है। यही कारण था कि आचारमार्गीय परम्परा के प्रतिनिधि भगवान महावीर एवं भगवान बुद्ध ने उनका परित्याग आवश्यक समझा। महावीर की विशेषता यह रही कि उन्होंने न केवल एकान्त शाश्वतवाद का और एकान्त उच्छेदवाद का परित्याग किया अपितु अपनी अनेकान्तवादी और समन्वयवादी परम्परा के अनुसार उन दोनों विचारधाराओं में सामंजस्य स्थापित किया। परम्परागत दृष्टि से यह माना जाता है कि भगवान महावीर ने केवल "उपन्नेइ वा, विगमेइ वा, धुवेइ वा" इस त्रिपदी का उपदेश दिया था। समस्त जैन दार्शनिक वाङ्मय का विकास इसी त्रिपदी के आधार पर हुआ है। परमार्थ या सत् के स्वरूप के सम्बन्ध में महावीर का यह उपर्युक्त कथन ही जैन दर्शन का केन्द्रीय तत्त्व है।

इस सिद्धान्त के अनुसार उत्पत्ति, विनाश और ध्रौव्य ये तीनों ही सत् के लक्षण हैं। तत्त्वार्थ सूत्र में उमास्वाति ने सत् को परिभाषित करते हुए कहा है कि सत् उत्पाद, व्यय ध्रौव्यात्मक है (तत्त्वार्थ, ५/२९) उत्पाद और व्यय सत् के परिवर्तनशील पक्ष को बताते हैं तो ध्रौव्य उसके अविनाशी पक्ष को। सत् का ध्रौव्य गुण उसके उत्पत्ति एवं विनाश का आधार है, उनके मध्य योजक कड़ी है। यह सत्य है कि विनाश के लिए उत्पत्ति और उत्पत्ति के लिए विनाश आवश्यक है किन्तु उत्पत्ति और विनाश दोनों के लिए किसी ऐसे आधारभूत तत्त्व की आवश्यकता होती है जिसमें उत्पत्ति और विनाश की ये प्रक्रियायें घटित होती हों। यदि हम ध्रौव्य पक्ष को अस्वीकार करेंगे तो उत्पत्ति और विनाश परस्पर असम्बन्धित हो जायेंगे और सत्ता अनेक क्षणिक एवं असम्बन्धित क्षणजीवी तत्त्वों में विभक्त हो जायेगी। इन परस्पर असम्बन्धित क्षणिक सत्ताओं की अवधारणा से व्यक्तित्व की एकात्मकता का ही विच्छेद हो जायेगा, जिसके अभाव में नैतिक उत्तरदायित्व और कर्मफल-व्यवस्था ही अर्थविहीन हो जायेगी। इसी प्रकार एकान्त ध्रौव्यता को स्वीकार करने पर भी इस जगत् में चल रहे उत्पत्ति और विनाश के क्रम को समझाया नहीं जा सकेगा। जैन दर्शन में सत् के परिवर्तनशील पक्ष को द्रव्य और गुण तथा परिवर्तनशील पक्ष को पर्याय कहा जाता है। अग्रिम पृष्ठों में हम द्रव्य और पर्याय के सम्बन्ध में चर्चा करेंगे।

### द्रव्य की परिभाषा

हम यह पूर्व में सूचित कर चुके हैं कि जैन परम्परा में सत् और द्रव्य को पर्यायवाची माना गया है। मात्र यही नहीं, उसमें सत् के स्थान पर 'द्रव्य' ही प्रमुख रहा है। आगमों में सत् के स्थान पर 'अस्तिकाय' और 'द्रव्य' इन दो शब्दों का ही प्रयोग देखा गया है। जो अस्तिकाय हैं, वे द्रव्य ही हैं। सर्वप्रथम द्रव्य की परिभाषा उत्तराध्ययन सूत्र में है। उसमें 'गुणानां आसवो दव्वो' कहकर गुणों के आश्रय स्थल को द्रव्य कहा गया है। इस परिभाषा में द्रव्य का सम्बन्ध गुणों से माना गया है किन्तु इसके पूर्व गाथा में यह भी कहा गया है कि द्रव्य, गुण और पर्यायों सभी का ज्ञान ज्ञानियों के द्वारा देशित है। उत्तराध्ययन सूत्र (२८/६) में यह भी माना गया है कि गुण द्रव्य के आश्रित रहते हैं और पर्याय गुण और द्रव्य दोनों के आश्रित रहता है। इस परिभाषा का तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर हम यह पाते हैं कि इसमें द्रव्य, गुण और पर्याय में आश्रय-आश्रयी सम्बन्ध माना गया है। यह परिभाषा भेदवादी न्याय और वैशेषिक दर्शन के निकट है। द्रव्य की दूसरी परिभाषा 'गुणानां समूहो दव्वो' के रूप में भी की गयी है। इस परिभाषा का समर्थन तत्त्वार्थ सूत्र की 'सर्वार्थसिद्धि' नामक टीका (५/२/२६७/४) में आचार्य पूज्यपाद ने किया है। इसमें द्रव्य को 'गुणों का समुदाय' कहा गया है। जहाँ प्रथम परिभाषा द्रव्य और गुण में आश्रय-आश्रयी सम्बन्ध के द्वारा भेद का संकेत करती है, वहाँ यह दूसरी परिभाषा गुण और द्रव्य में अभेद स्थापित करती है। तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह ज्ञात होता है कि जहाँ प्रथम परिभाषा वैशेषिक सूत्रकार महर्षि कणाद् के अधिक निकट है, वहाँ यह दूसरी परिभाषा बौद्ध परम्परा के द्रव्य लक्षण के अधिक समीप प्रतीत होती है। क्योंकि दूसरी परिभाषा के अनुसार गुणों से पृथक् द्रव्य का कोई अस्तित्व नहीं माना गया। इस द्वितीय परिभाषा में गुणों के समुदाय या स्कन्ध को ही द्रव्य कहा गया है। यह परिभाषा गुणों से पृथक् द्रव्य की सत्ता न मानकर गुणों के समुदाय को ही द्रव्य मान लेती है। इस प्रकार यद्यपि ये दोनों ही परिभाषायें जैन चिन्तनधारा में ही विकसित हैं किन्तु एक पर वैशेषिक दर्शन

का और दूसरी पर बौद्ध दर्शन का प्रभाव है। ये दोनों परिभाषायें जैन दर्शन की अनेकान्तिक दृष्टि का पूर्ण परिचय नहीं देतीं, क्योंकि एक में द्रव्य और गुण में भेद माना गया है तो दूसरे में अभेद, जबकि जैन दृष्टिकोण भेद-अभेद मूलक है। उमास्वाति के तत्त्वार्थ सूत्र सर्वार्थसिद्धिमान्य पाठ में 'सत् द्रव्य लक्षण' (५/२९) कहकर सत् को द्रव्य का लक्षण बताया है। इस परिभाषा से यह फलित होता है कि द्रव्य का मुख्य लक्षण अस्तित्व है। जो अस्तित्ववान् है, वही द्रव्य है। इसी आधार पर यह कहा गया है कि जो त्रिकाल में अपने स्वभाव का परित्याग न करे उसे ही सत् या द्रव्य कहा जा सकता है। तत्त्वार्थ सूत्र (५/२९) में उमास्वाति ने एक ओर द्रव्य का लक्षण सत् बताया तो दूसरी ओर सत् को उत्पाद-व्यय, ध्रौव्यात्मक बताया। अतः द्रव्य को भी उत्पाद-व्यय ध्रौव्यात्मक कहा जा सकता है। साथ ही उमास्वाति ने तत्त्वार्थ सूत्र (५/३८) में द्रव्य को परिभाषित करते हुए उसे गुण, पर्याय से युक्त भी कहा है। आचार्य कुंदकुंद ने 'पंचास्तिकायसार' और 'प्रवचनसार' में इन्हीं दोनों लक्षणों को मिलाकर द्रव्य को परिभाषित किया है। 'पंचास्तिकायसार' (१०) में वे कहते हैं कि "द्रव्य सत् लक्षण वाला है।" इसी परिभाषा को और स्पष्ट करते हुए प्रवचनसार (९५-९६) में वे कहते हैं "जो अपरित्यक्त स्वभाव वाला उत्पाद-व्यय और ध्रौव्य से युक्त तथा गुण पर्याय सहित है, उसे द्रव्य कहा जाता है।" इस प्रकार कुंदकुंद ने द्रव्य की परिभाषा के सन्दर्भ में उमास्वाति के सभी लक्षणों को स्वीकार कर लिया है। तत्त्वार्थ सूत्रकार उमास्वाति की विशेषता यह है कि उन्होंने 'गुण पर्यायवत् द्रव्य' कहकर जैन दर्शन के भेद-अभेदवाद को पुष्ट किया है। यद्यपि तत्त्वार्थ सूत्र में द्रव्य की यह परिभाषा भी वैशेषिक सूत्र के 'द्रव्यगुणकर्मभ्योऽर्थान्तरं सत्ता' (१/२/८) नामक सूत्र के निकट ही सिद्ध होती है। उमास्वाति ने इस सूत्र में कर्म के स्थान पर पर्याय को रख दिया है। जैन दर्शन के सत् सम्बन्धी सिद्धान्त की चर्चा में हम यह स्पष्ट कर चुके हैं कि द्रव्य या सत्ता परिवर्तनशील होकर भी नित्य है। परिणमन यह द्रव्य का आधारभूत लक्षण है किन्तु इसकी प्रक्रिया में द्रव्य अपने स्वरूप का परित्याग नहीं करता है। स्व-स्वरूप का परित्याग किये बिना विभिन्न अवस्थाओं को धारण करना ही द्रव्य को नित्य कहा जाता है, किन्तु प्रति क्षण उत्पन्न होने वाले और नष्ट होने वाले पर्यायों की अपेक्षा से उसे अनित्य कहा जाता है। उसे इस प्रकार भी समझाया जाता है कि मृत्तिका अपने स्व-जातीय धर्म का परित्याग किये बिना घट आदि को उत्पन्न करती है। घट की उत्पत्ति में पिण्ड का विनाश होता है। जब तक पिण्ड विनष्ट नहीं होता तब तक घट उत्पन्न नहीं होता किन्तु इस उत्पाद और व्यय में भी मृत्तिका-लक्षण यथावत् बना रहता है। वस्तुतः कोई भी द्रव्य अपने स्व-लक्षण, स्व-स्वभाव अथवा स्व-जातीय धर्म का परित्याग नहीं करता है। द्रव्य अपने गुण या स्व-लक्षण की अपेक्षा से नित्य होता है, क्योंकि स्व-लक्षण का त्याग सम्भव नहीं है। अतः यह स्व-लक्षण ही वस्तु का नित्य पक्ष होता है। स्व-लक्षण का त्याग किये बिना वस्तु जिन विभिन्न अवस्थाओं को प्राप्त होती है, वे पर्याय कहलाती हैं। ये परिवर्तनशील पर्याय ही द्रव्य का अनित्य पक्ष है।

इस प्रकार हम यह कह सकते हैं कि द्रव्य अपने स्व-लक्षण या गुण की अपेक्षा से नित्य और अपनी पर्याय की अपेक्षा से अनित्य कहा जाता है। उदाहरण के रूप में जीव, द्रव्य अपने चैतन्य गुण का कभी परित्याग नहीं करता, किन्तु इसके चेतना लक्षण का परित्याग के बिना वह देव, मनुष्य, पशु इन विभिन्न योनियों को अथवा बालक, युवा, वृद्ध आदि अवस्थाओं को प्राप्त होता है। जिन गुणों का परित्याग नहीं किया जा सकता वे ही गुण वस्तु के स्व-लक्षण कहे जाते हैं। जिन गुणों अथवा अवस्थाओं का परित्याग किया जा सकता है, वे पर्याय कहलाती हैं। पर्याय बदलती रहती हैं, किन्तु गुण वही बना रहता है। ये पर्याय भी दो प्रकार की कही गयी हैं—१. स्वभाव पर्याय और २. विभाव पर्याय। जो पर्याय या अवस्थायें स्व-लक्षण के निमित्त से होती हैं वे स्वभाव पर्याय कहलाती हैं और जो अन्य निमित्त से होती हैं वे विभाव पर्याय कहलाती हैं। उदाहरण के रूप में ज्ञान और दर्शन (प्रत्यक्षीकरण) सम्बन्धी विभिन्न अनुभूतिपरक अवस्थायें आत्मा की स्वभाव पर्याय हैं। क्योंकि वे आत्मा के स्व-लक्षण 'उपयोग' से फलित होती हैं, जबकि क्रोध आदि कषाय भाव कर्म के निमित्त से या दूसरों के निमित्त से होती हैं, अतः वे विभाव पर्याय हैं। फिर भी इतना निश्चित है कि इन गुणों और पर्यायों का अधिष्ठान या उपादान तो द्रव्य स्वयं ही है। द्रव्य गुण और पर्यायों से अभिन्न हैं, वे परस्पर सापेक्ष हैं।

### गुण

द्रव्य को गुण और पर्यायों का आधार माना गया है। वस्तुतः गुण द्रव्य के स्वभाव या स्व-लक्षण होते हैं। तत्त्वार्थ सूत्र में उमास्वाति ने 'द्रव्याश्रया निर्गुणागुणाः' (५/४०) कहकर यह बताया है कि गुण द्रव्य में रहते हैं, पर वे स्वयं निर्गुण होते हैं। गुण निर्गुण होते हैं यह परिभाषा सामान्यतया आत्म-विरोधी सी लगती है। किन्तु इस परिभाषा की मूलभूत दृष्टि यह है कि यदि हम गुण को भी गुण मानेंगे तो फिर अनवस्था दोष का प्रसंग आयेगा। आगमिक दृष्टि से गुण की परिभाषा इस रूप में की गयी है कि गुण द्रव्य का विधान है यानि उसका स्व-लक्षण है जबकि पर्याय द्रव्य का विकार है। गुण भी द्रव्य के समान ही अविनाशी है। जिस द्रव्य का जो गुण है वह उसमें सदैव रहता है। दूसरे शब्दों में हम यह कह सकते हैं कि द्रव्य का जो अविनाशी लक्षण है अथवा द्रव्य जिसका परित्याग नहीं कर सकता है वही गुण है। गुण वस्तु की सहभावी विशेषताओं का सूचक है।

वे विशेषताएँ या लक्षण जिनके आधार पर एक द्रव्य को दूसरे द्रव्य से अलग किया जा सकता है वे विशिष्ट गुण कहे जाते हैं। उदाहरण के रूप में धर्म-द्रव्य का लक्षण गति में सहायक होना है। अधर्म-द्रव्य का लक्षण स्थिति में सहायक होना है। जो सभी द्रव्यों का अवगाहन करता है, उन्हें स्थान देता है, वह आकाश कहा जाता है। इसी प्रकार परिवर्तन काल का लक्षण है और उपयोग जीव का लक्षण है। अतः गुण वे हैं जिसके आधार पर हम किसी द्रव्य को पहचानते हैं और उसका अन्य द्रव्य से पृथक्त्व स्थापित करते हैं। उत्तराध्ययन सूत्र (२८/११-१२) में जीव और पुद्गल के अनेक लक्षणों का भी चित्रण हुआ है। उसमें ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप, वीर्य एवं उपयोग—ये जीव के

लक्षण बताये गये हैं और शब्द, प्रकाश, अंधकार, प्रभा, छाया, आतप, वर्ण, गंध, रस, स्पर्श आदि को पुद्गल का लक्षण कहा गया है। ज्ञातव्य है कि द्रव्य और गुण विचार के स्तर पर ही अलग-अलग माने गये हैं लेकिन अस्तित्व की दृष्टि से वे पृथक्-पृथक् सत्ताएँ नहीं हैं। गुणों के संदर्भ में हमें यह भी स्मरण रखना चाहिए कि कुछ गुण सामान्य होते हैं और वे सभी द्रव्यों में पाये जाते हैं और कुछ गुण विशिष्ट होते हैं, जो कुछ ही द्रव्यों में पाये जाते हैं। जैसे--अस्तित्व लक्षण सामान्य है जो सभी द्रव्यों में पाया जाता है किन्तु चेतना आदि कुछ गुण ऐसे हैं जो केवल जीव द्रव्य में पाये जाते हैं, अजीव द्रव्य में उनका अभाव होता है। दूसरे शब्दों में कुछ गुण सामान्य और कुछ विशिष्ट होते हैं। सामान्य गुणों के आधार पर जाति या वर्ग की पहचान होती है। वे द्रव्य या वस्तुओं का एकत्व प्रतिपादित करते हैं, जबकि विशिष्ट गुण एक द्रव्य का दूसरे से अन्तर स्थापित करते हैं। गुणों के सन्दर्भ में चर्चा करते हुए हमें यह भी ध्यान रखना चाहिए कि अनेक गुण सहभावी रूप से एक ही द्रव्य में रहते हैं। इसीलिए जैन दर्शन में वस्तु को अनन्त धर्मात्मक कहा गया है। गुणों के सम्बन्ध में एक अन्य विशेषता है कि वे द्रव्य विशेष के विभिन्न पर्यायों में भी बने रहते हैं।

### द्रव्य और गुण का सम्बन्ध

कोई भी द्रव्य गुण से रहित नहीं होता। द्रव्य और गुण का विभाजन मात्र वैचारिक स्तर पर किया जाता है सत्ता के स्तर पर नहीं। गुण से रहित होकर न तो द्रव्य की कोई सत्ता होती है न द्रव्य से रहित गुण की। अतः सत्ता के स्तर पर गुण और द्रव्य में अभेद है जबकि वैचारिक स्तर पर दोनों में भेद किया जा सकता है।

जैसा कि हमने पूर्व में सूचित किया है कि द्रव्य और गुण अन्योन्याश्रित है। द्रव्य के विना गुण का अस्तित्व नहीं है और गुण के बिना द्रव्य का अस्तित्व नहीं है। तत्त्वार्थ सूत्र (५/४०) में गुण की परिभाषा देते हुए कहा गया है कि "स्व-गुण को छोड़कर जिनका अन्य कोई गुण नहीं होता अर्थात् जो निर्गुण है वही गुण है।" द्रव्य और गुण पारस्परिक सम्बन्ध को लेकर जैन परम्परा में हमें तीन प्रकार के सन्दर्भ प्राप्त होते हैं। आगम ग्रंथों में द्रव्य और गुण में आश्रय-आश्रयी भाव माना गया है। उत्तराध्ययन सूत्र (२८/६) में द्रव्य को गुण का आश्रय स्थान माना गया है। उत्तराध्ययन सूत्रकार के अनुसार गुण द्रव्य में रहते हैं अर्थात् द्रव्य गुणों का आश्रय स्थल है किन्तु यहाँ आपत्ति यह हो सकती है कि जब द्रव्य और गुण की भिन्न-भिन्न सत्ता ही नहीं है तो उनमें आश्रय-आश्रयी भाव किस प्रकार होगा? वस्तुतः द्रव्य और गुण के सम्बन्ध को लेकर किया गया यह विवेचन मूलतः वैशेषिक परम्परा के प्रभाव का परिणाम है। जैनों के अनुसार सिद्धान्ततः तो आश्रय-आश्रयी भाव उन्हीं दो तत्त्वों में हो सकता है जो एक-दूसरे से पृथक् सत्ता रखते हैं। इसी तथ्य को ध्यान में रखकर पूज्यपाद आदि कुछ आचार्यों ने 'गुणानां समूहो दव्वो' अथवा 'गुणसमुदायो द्रव्यमिति' कहकर के द्रव्य को गुणों का संघात माना है। जब द्रव्य और गुण की अलग-अलग सत्ता ही मान्य नहीं है, तो वहाँ उनके तादात्म्य के अतिरिक्त अन्य कोई सम्बन्ध मानने का प्रश्न ही नहीं उठता है। अन्य कोई सम्बन्ध मानने का तात्पर्य यह है कि वे एक-दूसरे से पृथक् होकर अपना अस्तित्व रखते हैं। यह दृष्टिकोण वौद्ध अवधारणा से प्रभावित है। यह संघातवाद का ही अपररूप है जबकि जैन परम्परा संघातवाद को स्वीकार नहीं करती है। वस्तुतः द्रव्य के साथ गुण और पर्याय के सम्बन्ध को लेकर तत्त्वार्थ सूत्रकार ने जो द्रव्य की परिभाषा दी है, वही अधिक उचित जान पड़ती है। तत्त्वार्थ सूत्रकार के अनुसार जो गुण और पर्यायों से युक्त है, वही द्रव्य है। वैचारिक स्तर पर तो गुण द्रव्य से भिन्न है और उस दृष्टि से उनमें आश्रय-आश्रयी भाव भी देखा जाता है किन्तु अस्तित्व के स्तर पर द्रव्य और गुण एक-दूसरे से पृथक् (विविक्त) सत्ताएँ नहीं हैं। अतः उनमें तादात्म्य भी है। इस प्रकार गुण और द्रव्य में कथंचित् तादात्म्य सम्बन्ध हो सकता है। डॉ. महेन्द्रकुमार न्यायाचार्य जैन-दर्शन (पृ. १४४) में लिखते हैं कि गुण से द्रव्य को पृथक् नहीं किया जा सकता इसलिए द्रव्य से अभिन्न है। किन्तु प्रयोजन आदि भेद से उसका विभिन्न रूप से निरूपण किया जा सकता है, अतः वे भिन्न भी हैं। "एक ही पुद्गल परमाणु में युगपत् रूप से रूप, रस, गंध आदि अनेक गुण रहते हैं। अनुभूति के स्तर पर रूप, रस, गन्ध आदि पृथक्-पृथक् गुण हैं। अतः वैचारिक स्तर पर केवल एक गुण न केवल दूसरे गुण से भिन्न है अपितु उस स्तर पर वह द्रव्य से भी भिन्न कल्पित किया जा सकता है। पुनः गुण अपनी पूर्व पर्याय को छोड़कर उत्तर पर्याय को धारण करता है और इस प्रकार वह परिवर्तित होता रहता है किन्तु उसमें यह पर्याय परिवर्तन द्रव्य से भिन्न होकर नहीं होता। पर्यायों में होने वाले परिवर्तन वस्तुतः द्रव्य के ही परिवर्तन हैं। पर्याय और गुण को छोड़कर द्रव्य का कोई अस्तित्व ही नहीं है। पर्यायों और गुणों में होने वाले परिवर्तनों के बीच जो एक अविच्छिन्नता का नियामक तत्त्व है, वही द्रव्य है। उदाहरण के रूप में एक पुद्गल परमाणु के रूप, रस, गंध और स्पर्श के गुण बदलते रहते हैं और उस गुण परिवर्तन के परिणामस्वरूप उसकी पर्याय भी बदलती रहती है, किन्तु इन परिवर्तित होने वाले गुणों और पर्यायों के बीच भी एक तत्त्व है जो इन परिवर्तनों के बीच भी बना रहता है, वही द्रव्य है। प्रत्येक द्रव्य में प्रति समय स्वाभाविक गुण कृत और वैभाविक गुण कृत अर्थात् पर्यायकृत उत्पाद और व्यय होते रहते हैं। यह सब उस द्रव्य की सम्पत्ति या स्वरूप है। इसलिए द्रव्य को उत्पाद-व्यय और ध्रौव्यात्मक कहा जाता है। द्रव्य के साथ-साथ उसके गुणों में भी उत्पाद-व्यय होता रहता है। जीव का गुण चेतना है उसमें पृथक् होने पर जीव जीव नहीं रहेगा, फिर भी जीव की चेतन अनुभूतियाँ स्थिर नहीं रहती हैं, वे प्रति क्षण बदलती रहती हैं। अतः गुणों में भी उत्पाद-व्यय होता रहता है। पुनः वस्तु का स्व-लक्षण कभी बदलता नहीं है अतः गुण में ध्रौव्यत्व पक्ष भी है। अतः गुण भी द्रव्य के समान उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य लक्षण युक्त है।

### पर्याय

जैन दार्शनिकों के अनुसार द्रव्य में घटित होने वाले विभिन्न परिवर्तन ही पर्याय कहलाते हैं। प्रत्येक द्रव्य प्रति समय एक विशिष्ट अवस्था को प्राप्त होता रहता है। अपने पूर्व क्षण की अवस्था का त्याग करता है और एक नूतन विशिष्ट अवस्था को प्राप्त होता है इन्हें ही

पर्याय कहा जाता है। जिस प्रकार जलती हुई दीपशिखा में प्रति क्षण जलने वाला तेल बदलता रहता है, फिर भी दीपक यथावत् जलता रहता है। उसी प्रकार प्रत्येक द्रव्य सतत रूप से परिवर्तन या परिणमन को प्राप्त होता रहता है। द्रव्य में होने वाला यह परिवर्तन या परिणमन ही उसकी पर्याय है। एक व्यक्ति जन्म लेता है, बालक से किशोर और किशोर से युवक, युवक से प्रौढ़ और प्रौढ़ से वृद्धावस्था को प्राप्त होता है। जन्म से लेकर मृत्यु काल तक प्रत्येक व्यक्ति के देह की शारीरिक संरचना में तथा विचार और अनुभूति की चैतसिक संरचना में परिवर्तन होते रहते हैं। उसमें प्रति क्षण होने वाले इन परिवर्तनों के द्वारा वह जो भिन्न-भिन्न अवस्थायें प्राप्त करता है, वे ही पर्याय हैं। ज्ञातव्य है कि 'पर्याय' जैन दर्शन का विशिष्ट शब्द है। जैन दर्शन के अतिरिक्त अन्य किसी भी भारतीय दर्शन में पर्याय की यह अवधारणा अनुपस्थित है।

यहाँ हमें यह भी स्मरण रखना चाहिए कि बाल्यावस्था से युवावस्था और युवावस्था से वृद्धावस्था की यात्रा कोई ऐसी घटना नहीं है, जो एक ही क्षण में घटित हो जाती है। बल्कि यह सब क्रमिक रूप से घटित होता रहता है, हमें उसका पता ही नहीं चलता। यह प्रति समय होने वाला परिवर्तन ही पर्याय है। पर्याय शब्द का सामान्य अर्थ अवस्था विशेष है। दार्शनिक जगत् में पर्याय का जो अर्थ प्रसिद्ध हुआ है, उसमें आगम में किंचित् भिन्न अर्थ में पर्याय शब्द का प्रयोग हुआ है। दार्शनिक ग्रन्थों में द्रव्य के क्रमभावी परिणाम को पर्याय कहा गया है तथा गुण एवं पर्याय से युक्त पदार्थ को द्रव्य कहा गया है। वहाँ पर एक ही द्रव्य या वस्तु की विभिन्न पर्यायों की चर्चा है। आगम में पर्याय का निरूपण द्रव्य के क्रमभावी परिणमन के रूप में नहीं हुआ है। आगम में तो एक पदार्थ जितनी अवस्थाओं में प्राप्त होता है उन्हें उस पदार्थ की पर्याय कहा गया है। जैसे जीव की पर्याय है–नारक, देव, मनुष्य, तिर्यंच, सिद्ध आदि।

पर्याय द्रव्य की भी होती है और गुण की भी होती है। गुणों की पर्याय का उल्लेख अनुयोगद्वार सूत्र में इस प्रकार हुआ है–"एक गुण काला, द्विगुण काला यावत् अनन्त गुण काला।" काले गुण की अनन्त पर्याय होती हैं। इसी प्रकार नीले, पीले, लाल एवं सफेद वर्णों की पर्याय भी अनन्त होती हैं। वर्ण की भाँति गन्ध, रस, स्पर्श के भेदों की भी एक गुण से लेकर अनन्त गुण तक पर्याय होती हैं। उत्तराध्ययन सूत्र में एकत्व, पृथक्त्व, संख्या, संस्थान, संयोग और विभाग को पर्याय का लक्षण कहा है। एक पर्याय का दूसरे पर्याय के साथ द्रव्य की दृष्टि से एकत्व (तादात्म्य) होता है, पर्याय की दृष्टि से दोनों पर्याय एक-दूसरे से पृथक् होती हैं। संख्या के आधार पर भी पर्यायों में भेद होता है। इसी प्रकार संस्थान अर्थात् आकृति की दृष्टि से भी पर्याय-भेद होता है। जिस पर्याय का संयोग (उत्पाद) होता है उसका वियोग (विनाश) भी निश्चित रूप से होता है। कोई भी द्रव्य कभी भी पर्याय से रहित नहीं होता। पर्याय स्थिर भी नहीं रहती है वह प्रति समय परिवर्तित होती रहती है। जैन दार्शनिकों ने पर्याय परिवर्तन की इन घटनाओं को द्रव्य में होने वाले उत्पाद और व्यय के माध्यम से स्पष्ट किया है। द्रव्य में प्रति क्षण पूर्ण पर्याय का नाश या व्यय तथा उत्तर पर्याय का उत्पाद होता रहता है। उत्पाद और व्यय की घटना जिसमें या जिसके आश्रित घटित होती है या जो परिवर्तित होता है, वही द्रव्य है। जैन दर्शन के अनुसार द्रव्य और पर्याय भी कथंचित् तादात्म्य इस अर्थ में है कि पर्याय से रहित होकर द्रव्य का कोई अस्तित्व ही नहीं है। द्रव्य की पर्याय बदलते रहने पर भी द्रव्य में एक क्षण के लिए भी ऐसा नहीं होता कि वह पर्याय से रहित हो। न तो पर्यायों से पृथक् होकर द्रव्य अपना अस्तित्व रख सकता है और न द्रव्य से पृथक् होकर पर्याय का ही कोई अस्तित्व होता है। सत्तात्मक स्तर पर द्रव्य और पर्याय अलग-अलग सत्ताएँ नहीं हैं। वे तत्वतः अभिन्न हैं। किन्तु द्रव्य के बने रहने पर भी पर्यायों की उत्पत्ति और विनाश का क्रम घटित होता रहता है। यदि पर्याय उत्पन्न होती है और विनष्ट होती है, तो उसे द्रव्य से कथंचित् भिन्न भी मानना होगा। जिस प्रकार बाल्यावस्था, युवावस्था और वृद्धावस्था व्यक्ति से पृथक् कहीं नहीं देखी जाती। वे व्यक्ति में ही घटित होती हैं और व्यक्ति से अभिन्न होती हैं किन्तु एक ही व्यक्ति में बाल्यावस्था का विनाश और युवावस्था की प्राप्ति देखी जाती है। अतः अपने विनाश और उत्पत्ति की दृष्टि से वे पर्यायें व्यक्ति से पृथक् ही कही जा सकती हैं। वैचारिक स्तर पर प्रत्येक पर्याय द्रव्य से भिन्नता रखती है। संक्षेप में तात्विक स्तर पर या सत्ता की दृष्टि से हम द्रव्य और पर्याय को अलग-अलग नहीं कर सकते, अतः वे अभिन्न हैं। किन्तु वैचारिक स्तर पर द्रव्य और पर्याय को परस्पर पृथक् माना जा सकता है क्योंकि पर्याय उत्पन्न होती है और नष्ट होती है, जबकि द्रव्य बना रहता है, अतः वह द्रव्य से भिन्न भी है। जैन आचार्यों के अनुसार द्रव्य और पर्याय की यह कथंचित् अभिन्नता और कथंचित् भिन्नता अनेकांतिक दृष्टिकोण की परिचायक है।

### पर्याय के प्रकार

पर्यायों के प्रकारों की आगमिक आधारों पर चर्चा करते हुए द्रव्यानुयोग (पृ. ३८) पर उपाध्याय श्री कन्हैयालाल जी म. सा. 'कमल' लिखते हैं कि प्रज्ञापना सूत्र में पर्याय के दो भेद प्रतिपादित हैं–(१) जीव पर्याय और (२) अजीव पर्याय। ये दोनों प्रकार की पर्याय अनन्त होती हैं। जीव पर्याय किस प्रकार अनन्त होती है, इसका समाधान करते हुए कहा गया है कि नैरयिक, भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क, वैमानिक, पृथ्वीकायिक, अप्कायिक, तेजस्कायिक, वायुकायिक, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय तिर्यंचयोनिक और मनुष्य–ये सभी जीव असंख्यात हैं, किन्तु वनस्पतिकायिक और सिद्ध जीव तो अनन्त हैं, इसलिए जीव पर्याय अनन्त हैं।

पुनः पर्याय दो प्रकार की होती हैं–(१) अर्थ पर्याय और (२) व्यंजन पर्याय। एक ही पदार्थ की क्रमभावी पर्यायों को अर्थ पर्याय कहते हैं तथा पदार्थ की उसके विभिन्न प्रकारों एवं भेदों में जो पर्याय होती है उसे व्यंजन पर्याय कहते हैं। अर्थ पर्याय सूक्ष्म एवं व्यंजन पर्याय स्थूल होती हैं।

पर्याय को ऊर्ध्व पर्याय एवं तिर्यक् पर्याय के रूप में भी वर्गीकृत किया जा सकता है। जैसे भूत, भविष्य और वर्तमान के अनेक मनुष्यों की अपेक्षा से मनुष्य की जो अनन्त पर्याय होती हैं वे तिर्यक् पर्याय कही जाती हैं। यदि एक ही मनुष्य के प्रति क्षण होने वाले परिणमन को पर्याय कहें तो वह ऊर्ध्व पर्याय है।

ज्ञातव्य है कि पर्यायों में न केवल मात्रात्मक अर्थात् संख्या और अंशों (Degrees) की अपेक्षा से भेद होता है अपितु गुणों की अपेक्षा से भी भेद होते हैं। मात्रा की अपेक्षा से एक अंश काला, दो अंश काला, अनन्त अंश काला आदि भेद होते हैं जबकि गुणात्मक दृष्टि से काला, लाल, श्वेत आदि अथवा खट्टा-मीठा आदि अथवा मनुष्य, पशु, नारक, देवता आदि भेद होते हैं।

### गुण और पर्याय की वास्तविकता का प्रश्न

जो दार्शनिक द्रव्य (सत्ता) और गुण में अभिन्नता या तादात्म्य के प्रतिपादक हैं और जो परम सत्ता को तत्वतः अद्वैत मानते हैं, वे गुण और पर्याय को वास्तविक नहीं, अपितु प्रतिभाषिक मानते हैं। उनका कहना है कि रूप, रस, गंध, स्पर्श आदि गुणों की परम सत्ता से पृथक् कोई सत्ता ही नहीं है उनके अनुसार परम सत्ता (ब्रह्म) निर्गुण है। इसी प्रकार विज्ञानवादी या प्रत्ययवादी दार्शनिकों के अनुसार परमाणु भी एक ऐसा अविभागी पदार्थ है, जो विभिन्न इन्द्रियों के द्वारा रूपादि विभिन्न गुणों की प्रतीति कराता है, किन्तु वस्तुतः उसमें इन गुणों की कोई सत्ता नहीं होती है। इन दार्शनिकों की मान्यता यह है कि रूप, रस, गन्ध, स्पर्श आदि की अनुभूति हमारे मन पर निर्भर करती है। अतः वे वस्तु के सम्बन्ध में हमारे मनोविकल्प ही हैं। उनकी कोई वास्तविक सत्ता नहीं है। यदि हमारी इन्द्रियों की संरचना भिन्न प्रकार की होती है तो उनसे हमें जो संवेदना होती वह भी भिन्न प्रकार की होती। यदि संसार के सभी प्राणियों की आँखों की संरचना में रंग-अंधता होती तो वे संसार की सभी वस्तुओं को केवल श्वेत-श्यामल रूप में ही देखते और उन्हें अन्य रंगों का कोई बोध नहीं होता। अतः लालादि रंगों के अस्तित्व का विचार ही नहीं होता है। जिस प्रकार इन्द्रधनुष के रंग मात्र प्रतीति है वास्तविक नहीं है अथवा जिस प्रकार हमारे स्वप्न की वस्तुएँ मात्र मनोकल्पनाएँ हैं, उसी प्रकार गुण और पर्याय भी मात्र प्रतिभास हैं। चित्त-विकल्प वास्तविक नहीं है।

किन्तु जैन दार्शनिक अन्य वस्तुवादी दार्शनिकों (Realist) के समान द्रव्य के साथ-साथ गुण और पर्याय को भी यथार्थ/वास्तविक मानते हैं। उनके अनुसार प्रतीति और प्रत्यय यथार्थ के ही होते हैं। जो अयथार्थ हो उसका कोई प्रत्यय (Idea) या प्रतीति ही नहीं हो सकती है। आकाश-कुसुम या परी आदि की अयथार्थ कल्पनाएँ भी दो यथार्थ अनुभूतियों का चैत्तसिक स्तर पर किया गया मिश्रण मात्र है। स्वप्न भी यथार्थ अनुभूतियों और उनके चैत्तसिक स्तर पर किये गये मिश्रणों से ही निर्मित होते हैं, जन्मान्ध को कभी रंगों के कोई स्वप्न नहीं होते हैं। अतः अयथार्थ की कोई प्रतीति नहीं हो सकती है। जैनों के अनुसार अनुभूति का प्रत्येक विषय अपनी वास्तविक सत्ता रखता है। इससे न केवल द्रव्य अपितु गुण और पर्याय भी वास्तविक (Real) हैं। सत्ता की इस वास्तविकता के कारण ही प्राचीन जैन आचार्यों ने उसे अस्तिकाय कहा है।

### जैन दर्शन में अस्तिकाय की अवधारणा[१]

जैन दर्शन में 'द्रव्य' के वर्गीकरण का एक आधार अस्तिकाय और अनस्तिकाय की अवधारणा भी है। षट्द्रव्यों में धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और जीव ये पाँच अस्तिकाय माने गये हैं जबकि काल को अनस्तिकाय माना गया है। अधिकांश जैन दार्शनिकों के अनुसार काल का अस्तित्व तो है; किन्तु उसमें कायत्व नहीं है, अतः उसे अस्तिकाय के वर्ग में नहीं रखा जा सकता है। यद्यपि कुछ श्वेताम्बर आचार्यों ने काल को स्वतंत्र द्रव्य मानने के सम्बन्ध में भी आपत्ति उठाई है, किन्तु यह एक भिन्न विषय है, जिसकी चर्चा हम आगे करेंगे।

### अस्तिकाय का तात्पर्य

सर्वप्रथम तो हमारे सामने मूल प्रश्न यह है कि अस्तिकाय की इस अवधारणा का तात्पर्य क्या है? व्युत्पत्ति की दृष्टि से 'अस्तिकाय' दो शब्दों के मेल से बना है—अस्ति+काय। 'अस्ति' का अर्थ है सत्ता या अस्तित्व और 'काय' का अर्थ है शरीर, अर्थात् जो शरीर-रूप से अस्तित्ववान् है वह अस्तिकाय है। किन्तु यहाँ 'काय' (शरीर) शब्द भौतिक शरीर के अर्थ में प्रयुक्त नहीं है जैसा कि जन-साधारण समझता है। क्योंकि पंच-अस्तिकायों में पुद्गल को छोड़कर शेष चार तो अमूर्त हैं, अतः यह मानना होगा कि यहाँ काय शब्द का प्रयोग लाक्षणिक अर्थ में ही हुआ है। पंचास्तिकाय का टीका में कायत्व शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हुए कहा गया है—"कायत्वमाख्यं सावयवत्वम्" अर्थात् कायत्व का तात्पर्य सावयवत्व है। जो अवयवी द्रव्य हैं वे अस्तिकाय हैं और जो निरवयवी द्रव्य हैं वे अनस्तिकाय हैं। अवयवी का अर्थ है अंगों से युक्त। दूसरे शब्दों में जिसमें विभिन्न अंग, अंश या हिस्से (पार्ट) हैं, वह अस्तिकाय है। यद्यपि यहाँ यह शंका उठाई जा सकती है कि अखण्ड द्रव्यों में अंश या अवयव की कल्पना कहाँ तक युक्ति-संगत होगी? जैन दर्शन के पंच अस्तिकायों में से धर्म, अधर्म और आकाश ये तीन एक, अविभाज्य एवं अखण्ड द्रव्य हैं, अतः उनके सावयवी होने का क्या तात्पर्य है? पुनश्च, कायत्व का अर्थ सावयवत्व मानने में एक कठिनाई यह भी है कि परमाणु तो अविभाज्य, निरंश और निरवयवी हैं तो क्या वे अस्तिकाय नहीं हैं? जबकि जैन दर्शन के अनुसार तो परमाणु-पुद्गल को भी अस्तिकाय माना गया है। प्रथम प्रश्न का जैन दार्शनिकों का प्रत्युत्तर यह होगा कि यद्यपि धर्म, अधर्म और आकाश अविभाज्य एवं अखण्ड द्रव्य हैं, किन्तु क्षेत्र की अपेक्षा से ये लोकव्यापी हैं अतः क्षेत्र की दृष्टि से इनमें सावयवत्व की अवधारणा या विभाग की कल्पना की जा सकती है। यद्यपि यह केवल वैचारिक स्तर पर की गई कल्पना या विभाजन है। दूसरे प्रश्न का प्रत्युत्तर यह होगा कि यद्यपि परमाणु स्वयं में निरंश, अविभाज्य और निरवयव हैं अतः स्वयं तो कायरूप नहीं हैं किन्तु वे ही परमाणु-स्कन्ध बनकर कायत्व या सावयवत्व को धारण कर लेते हैं। अतः उपचार से उनमें भी कायत्व का सद्भाव मानना चाहिये। पुनः परमाणु में भी दूसरे परमाणु को स्थान

---

१. देखें—Studies in Jainism Editor M. P. Marathe में सागरमल जैन का लेख
जैन दर्शन में अस्तिकाय की अवधारणा : आधुनिक परिप्रेक्ष्य में, पृ. ४९-५५

देने की अवगाहन शक्ति है, अतः उसमें कायत्व का सद्भाव है। जैन दार्शनिकों ने अस्तिकाय और अनस्तिकाय के वर्गीकरण का एक आधार बहुप्रदेशत्व भी माना है। जो बहुप्रदेशी द्रव्य हैं, वे अस्तिकाय हैं और जो एक प्रदेशी द्रव्य हैं, वे अनस्तिकाय हैं। अस्तिकाय और अनस्तिकाय की अवधारणा में इस आधार को स्वीकार कर लेने पर भी पूर्वोक्त कठिनाइयाँ बनी रहती हैं। प्रथम तो धर्म, अधर्म और आकाश ये तीनों स्व-द्रव्य अपेक्षा से तो प्रदेशी हैं, क्योंकि अखण्ड हैं। पुनः परमाणु पुद्गल भी एक प्रदेशी है। व्याख्याप्रज्ञप्ति सूत्र में तो उसे अप्रदेशी भी कहा गया है। क्या इन्हें अस्तिकाय नहीं कहा जायेगा ? यहाँ भी जैन दार्शनिकों का सम्भावित प्रत्युत्तर वही होगा जो कि पूर्व प्रसंग में दिया गया है : धर्म, अधर्म और आकाश में बहुप्रदेशत्व द्रव्यापेक्षा से नहीं, अपितु क्षेत्र की अपेक्षा से है।

द्रव्यसंग्रह में कहा गया है–

*जावदियं आयासं अविभागी पुग्गलाणुवट्ठद्धं।*

*तं खु पदेस जाणे सव्वाणुट्ठाणदाणरिहं॥* –द्रव्यसंग्रह, २९

प्रो. जी. आर. जैन भी लिखते हैं–Pradeśa is the unit of space occupied by one indivisible atom of matter. अर्थात् प्रदेश आकाश की वह सबसे छोटी इकाई है जो एक पुद्गल परमाणु घेरता है। विस्तारवान् होने का अर्थ है क्षेत्र में प्रसारित होना। क्षेत्र अपेक्षा से ही धर्म और अधर्म को असंख्य प्रदेशी और आकाश को अनन्त प्रदेशी कहा गया है, अतः उनमें भी उपचार से कायत्व की अवधारणा की जा सकती है। पुद्गल का जो बहुप्रदेशीपन है वह परमाणु की अपेक्षा से न होकर स्कन्ध की अपेक्षा से है। इसीलिये पुद्गल को अस्तिकाय कहा गया है न कि परमाणु को। परमाणु तो स्वयं पुद्गल का एक अंश या प्रकार मात्र है। पुनः प्रत्येक पुद्गल परमाणु में अनन्त पुद्गल परमाणुओं के अवगाहन अर्थात् अपने में समाहित करने की शक्ति है–इसका तात्पर्य यह है कि पुद्गल परमाणु में प्रदेश-प्रचयत्व है–चाहे वह कितना ही सूक्ष्म क्यों न हो। जैन आचार्यों ने स्पष्टतः यह माना है कि जिस आकाश प्रदेश में एक पुद्गल परमाणु रहता है, उसी में अनन्त पुद्गल परमाणु समाहित हो जाते हैं अतः परमाणु को भी अस्तिकाय माना जा सकता है।

वस्तुतः इस प्रसंग में कायत्व का अर्थ विस्तारयुक्त होना ही है। जो द्रव्य विस्तारवान् हैं वे अस्तिकाय हैं और जो विस्ताररहित हैं वे अनस्तिकाय हैं। विस्तार की यह अवधारणा, क्षेत्र की अवधारणा पर आश्रित है। वस्तुतः कायत्व के अर्थ के स्पष्टीकरण में सावयवत्व एवं सप्रदेशत्व की जो अवधारणा से प्रस्तुति की गई है वे सभी क्षेत्र के अवगाहन की संकल्पना से सम्बन्धित हैं। विस्तार का तात्पर्य है क्षेत्र का अवगाहन। जो द्रव्य जितने क्षेत्र का अवगाहन करता है वही उसका विस्तार (Extension) प्रदेश प्रचयत्व या कायत्व है। विस्तार या प्रचय दो प्रकार का माना गया है–ऊर्ध्व प्रचय और तिर्यक् प्रचय। आधुनिक शब्दावली में इन्हें क्रमशः ऊर्ध्व-एकरेखीय विस्तार (Longitudinal Extension) और बहुआयामी विस्तार (Multi-dimensional Extension) कहा जा सकता है। अस्तिकाय की अवधारणा में प्रचय या विस्तार को जिस अर्थ में ग्रहण किया जाता है वह बहुआयामी विस्तार है न कि ऊर्ध्व-एकरेखीय विस्तार। जैन दार्शनिकों ने केवल उन्हीं द्रव्यों को अस्तिकाय कहा है, जिनका तिर्यक् प्रचय या बहुआयामी विस्तार है। काल में केवल ऊर्ध्व-प्रचय या एक-आयामी विस्तार है, अतः उसे अस्तिकाय नहीं माना गया है। यद्यपि प्रो. जी. आर. जैन के काल को एक-आयामी (Mono-dimensional) और शेष को द्वि-आयामी (Two-dimensioanl) माना है किन्तु मेरी दृष्टि में शेष द्रव्य त्रि-आयामी हैं, क्योंकि वे स्कंधरूप हैं, अतः उनमें लम्बाई, चौड़ाई और मोटाई के रूप में तीन आयाम होते हैं। अतः कहा जा सकता है कि जिन द्रव्यों में त्रि-आयामी विस्तार है, वे अस्तिकाय द्रव्य हैं।

यहाँ यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि काल भी लोकव्यापी है फिर उसे अस्तिकाय क्यों नहीं माना गया ? इसका प्रत्युत्तर यह है कि यद्यपि लोकाकाश के प्रत्येक प्रदेश पर कालाणु स्थित हैं, किन्तु प्रत्येक कालाणु (Time grains) अपने आप में एक स्वतंत्र द्रव्य हैं. वे परस्पर निरपेक्ष हैं, स्निग्ध एवं रुक्ष गुण के अभाव के कारण उनमें बंध नहीं होता है, अर्थात् उनके स्कन्ध नहीं बनते हैं। स्कन्ध के अभाव में उनमें प्रदेश प्रचयत्व की कल्पना संभव नहीं है, अतः वे अस्तिकाय द्रव्य नहीं हैं। काल-द्रव्य को अस्तिकाय इसलिये नहीं कहा गया कि उसमें स्वरूपतः और उपचार दोनों ही प्रकार से प्रदेश प्रचय की कल्पना का अभाव है।

यद्यपि पाश्चात्य दार्शनिक देकार्त ने पुद्गल (Matter) का गुण विस्तार (Extension) माना है किन्तु जैन दर्शन की विशेषता तो यह है कि वह आत्मा, धर्म, अधर्म और आकाश जैसे अमूर्त्त-द्रव्यों में भी विस्तार की अवधारणा को स्वीकार करता है। इनके विस्तारवान् (कायत्व से युक्त) होने का अर्थ है वे दिक् (Space) में प्रसारित या व्याप्त हैं। धर्म एवं अधर्म तो एक महास्कन्ध के रूप में सम्पूर्ण लोकाकाश के सीमित असंख्य प्रदेशी क्षेत्र में प्रसारित या व्याप्त है। आकाश तो स्वतः ही अनन्त प्रदेश होकर लोक एवं अलोक में विस्तारित है, अतः इसमें भी कायत्व की अवधारणा सम्भव है। जहाँ तक आत्मा का प्रश्न है देकार्त उसमें 'विस्तार' को स्वीकार नहीं करता है, किन्तु जैन दर्शन उसे विस्तारयुक्त मानता है। क्योंकि आत्मा जिस शरीर को अपना आवास बनाता है उसमें वह समग्रतः व्याप्त हो जाता है। हम यह नहीं कह सकते हैं कि शरीर के अमुक भाग में आत्मा है और अमुक भाग में नहीं है, वह अपने चेतना लक्षण से सम्पूर्ण शरीर को व्याप्त करता है। अतः उसमें विस्तार है, वह अस्तिकाय है। हमें इस भ्रान्ति को निकाल देना चाहिये कि केवल मूर्त-द्रव्य का विस्तार होता है और अमूर्त्त का नहीं। आधुनिक विज्ञान ने यह सिद्ध कर दिया है कि अमूर्त-द्रव्य का भी विस्तार होता है। वस्तुतः अमूर्त्त-द्रव्य के विस्तार की कल्पना उसके लक्षणों या कार्यों (Functions) के आधार पर की जा सकती है, जैसे धर्म-द्रव्य का कार्य गति को सम्भव बनाना है, वह गति का माध्यम माना गया है। अतः जहाँ-जहाँ गति है या गति सम्भव है, वहाँ-वहाँ धर्म-द्रव्य की उपस्थिति एवं विस्तार है यह माना जा सकता है।

इस प्रकार हम इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि किसी द्रव्य को अस्तिकाय कहने का तात्पर्य यह है कि वह द्रव्य दिक् में प्रसारित है या प्रसारण की क्षमता से युक्त है। विस्तार या प्रसार (Extension) ही कायत्व है क्योंकि विस्तार या प्रसार की उपस्थिति में ही प्रदेश प्रचयत्व तथा सावयवता की सिद्धि होती है। अतः जिन द्रव्यों में विस्तार या प्रसार का लक्षण है वे अस्तिकाय हैं।

अब एक प्रश्न यह शेष रहता है कि काल को अस्तिकाय क्यों नहीं माना जा सकता ? यद्यपि अनादि भूत से लेकर अनन्त भविष्य तक काल के विस्तार का अनुभव किया जा सकता है, किन्तु फिर भी उसमें कायत्व का आरोपण संभव नहीं है। क्योंकि काल का प्रत्येक घटक अपनी स्वतंत्र और पृथक् सत्ता रखता है। जैन दर्शन की पारम्परिक परिभाषा में कालाणुओं में स्निग्ध एवं रुक्ष गुण के अभाव होने से उनका कोई स्कन्ध या संघात नहीं बन सकता है। यदि उनके स्कन्ध की परिकल्पना भी कर ली जाय तो पर्याय-समय की सिद्धि नहीं होती है। पुनः काल के वर्तना लक्षण की सिद्धि केवल वर्तमान में ही है और वर्तमान अत्यन्त सूक्ष्म है। अतः काल में विस्तार (प्रदेश प्रचयत्व) नहीं माना जा सकता और इसलिए वह अस्तिकाय भी नहीं है।

### अस्तिकायों के प्रदेश प्रचयत्व का अल्पबहुत्व

ज्ञातव्य है कि सभी अस्तिकाय द्रव्यों का विस्तार-क्षेत्र समान नहीं है, उसमें भिन्नताएँ हैं। जहाँ आकाश का विस्तार-क्षेत्र लोक और अलोक दोनों हैं वहाँ धर्म-द्रव्य और अधर्म-द्रव्य केवल लोक तक ही सीमित हैं। पुद्‌गल के प्रत्येक स्कन्ध और प्रत्येक जीव का विस्तार-क्षेत्र भी भिन्न-भिन्न है। पुद्‌गल पिण्डों का विस्तार-क्षेत्र उनके आकार पर निर्भर करता है, जबकि प्रत्येक जीवात्मा का विस्तार-क्षेत्र उसके द्वारा गृहीत शरीर के आकार पर निर्भर करता है। इस प्रकार धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्‌गल और जीव अस्तिकाय होते हुए भी उनका विस्तार-क्षेत्र या कायत्व समान नहीं है। जैन दार्शनिकों ने उनमें प्रदेश दृष्टि से भिन्नता स्पष्ट की है। भगवती सूत्र में बताया गया है कि धर्म-द्रव्य और अधर्म के प्रदेश अन्य द्रव्यों की अपेक्षा सबसे कम हैं। वे लोकाकाश तक (Within the limits of universe) सीमित हैं और असंख्य प्रदेशी हैं। आकाश की प्रदेश संख्या इन दोनों की अपेक्षा अनन्त गुणा अधिक मानी गयी है। आकाश अनन्त प्रदेशी है। क्योंकि वह ससीम लोक (Finite universe) तक सीमित नहीं है। उसका विस्तार अलोक में भी है। पुनः आकाश की अपेक्षा जीव द्रव्य के प्रदेश अनन्त गुणा अधिक हैं क्योंकि प्रथम तो जहाँ धर्म-अधर्म और आकाश का एकल-द्रव्य है वहाँ जीव अनन्त-द्रव्य है क्योंकि जीव अनन्त हैं। पुनः प्रत्येक जीव के असंख्य प्रदेश हैं। प्रत्येक जीव में अपने आत्म-प्रदेशों से सम्पूर्ण लोक को व्याप्त करने की क्षमता है। जीव द्रव्य के प्रदेशों की अपेक्षा भी पुद्‌गल-द्रव्य के प्रदेश अनन्त गुणा अधिक हैं क्योंकि प्रत्येक जीव के साथ अनन्त कर्म-पुद्‌गल संयोजित हैं। यद्यपि काल की प्रदेश संख्या पुद्‌गल की अपेक्षा भी अनन्त गुणी मानी गयी, क्योंकि प्रत्येक जीव और पुद्‌गल-द्रव्य की वर्तमान, अनादि भूत और अनन्त भविष्य की दृष्टि से अनन्त पर्यायें होती हैं अतः काल की प्रदेश-संख्या सर्वाधिक होनी चाहिये फिर भी कालाणुओं का समावेश पुद्‌गल-द्रव्य के प्रदेशों में होने की वजह से अस्तिकाय में पुद्‌गल-द्रव्य के प्रदेशों की संख्या ही सर्वाधिक मानी गई है।

इस समग्र विवेचन से यह ज्ञात होता है कि अस्तिकाय की अवधारणा और द्रव्य की अवधारणा के वर्ण्य-विषय एक ही हैं।

यह एक सुनिश्चित तथ्य है कि प्रारम्भ में जैन दर्शन में अस्तिकाय की अवधारणा ही थी। अपने इतिहास की दृष्टि से यह अवधारणा पार्श्वयुगीन थी। 'इसिभासियाइ' के पार्श्व नामक इकत्तीसवें अध्याय में पार्श्व के जगत् सम्बन्धी दृष्टिकोण का प्रस्तुतीकरण करते हुए विश्व के मूल घटकों के रूप में पंचास्तिकायों का उल्लेख हुआ है। भगवती सूत्र में महावीर ने पार्श्व को इसी अवधारणा का पोषण करते हुए यह माना था कि लोक पंचास्तिकायरूप है। यह स्पष्ट है कि प्राचीन काल में जैन दर्शन में काल को स्वतन्त्र तत्त्व नहीं माना गया था। उसे जीव एवं पुद्‌गल की पर्याय के रूप में ही व्याख्यायित किया जाता था। प्राचीन स्तर के आगमों में उत्तराध्ययन ही ऐसा आगम है जहाँ काल को सर्वप्रथम एक स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में स्वीकार किया गया है। यह स्पष्ट है कि जैन परम्परा में उमास्वाति के काल तक, काल स्वतन्त्र द्रव्य है या नहीं–इस प्रश्न को लेकर मतभेद था। इस प्रकार जैन आचार्यों में तृतीय-चतुर्थ शताब्दी तक काल को स्वतन्त्र द्रव्य मानने के सम्बन्ध में दो प्रकार की विचारधाराएँ चल रही थीं। कुछ विचारक काल को स्वतन्त्र द्रव्य नहीं मानते थे। तत्त्वार्थ सूत्र का भाष्यमान पाठ 'कालश्चेत्येके' का निर्देश करता है। इससे भी यह सिद्ध होता है कि कुछ विचारक काल को भी स्वतन्त्र द्रव्य मानने लगे थे। लगता है कि लगभग पाँचवीं शताब्दी में आकर काल को स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में स्वीकार कर लिया गया था और यही कारण था कि सर्वार्थसिद्धिकार ने 'कालश्चेत्येके' सूत्र के स्थान पर 'कालश्च' इस सूत्र को मान्य किया था। जब श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों ही परम्पराओं में काल को एक स्वतन्त्र द्रव्य मान लिया गया, तो अस्तिकाय और द्रव्य शब्दों के वाच्य विषयों में एक अन्तर आ गया। जहाँ अस्तिकाय के अन्तर्गत जीव, धर्म, अधर्म, आकाश और पुद्‌गल ये पाँच ही द्रव्य माने गये, वहाँ द्रव्य की अवधारणा के अन्तर्गत जीव, धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्‌गल और काल ये षट्द्रव्य माने गये। वस्तुतः अस्तिकाय की अवधारणा जैन परम्परा की अपनी मौलिक और प्राचीन अवधारणा थी। उसे जब वैशेषिक दर्शन की द्रव्य की अवधारणा के साथ स्वीकृत किया गया, तो प्रारम्भ में तो पाँच अस्तिकायों को ही द्रव्य माना गया किन्तु जब काल को एक स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में मान्यता प्राप्त हो गई तो द्रव्यों की संख्या पाँच से बढ़कर छह हो गई। चूँकि आगमों में कहीं भी अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत काल की गणना नहीं थी अतः काल को अनस्तिकाय वर्ग में रखा गया और यह मान लिया गया कि काल जीव और पुद्‌गल के परिवर्तनों का निमित्त है और कालाणु तिर्यक् प्रदेश प्रचयत्व से रहित हैं अतः वह अनस्तिकाय है। इस प्रकार द्रव्यों के वर्गीकरण में सर्वप्रथम दो प्रकार के वर्ग बने–१. अस्तिकाय द्रव्य और २. अनस्तिकाय द्रव्य। अस्तिकाय द्रव्यों के वर्ग के अन्तर्गत जीव, धर्म, अधर्म, आकाश और पुद्‌गल इन पाँच द्रव्यों को रखा गया और अनस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत काल को रखा गया। आगे चलकर द्रव्यों के वर्गीकरण का आधार

चेतना-लक्षण और मूर्त्तता-लक्षण को भी माना गया। चेतना-लक्षण की दृष्टि से जीव को चेतन द्रव्य और शेष पाँच–धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और काल को अचेतन द्रव्य कहा गया। इसी प्रकार मूर्त्तता-लक्षण की अपेक्षा से पुद्गल को मूर्त्त-द्रव्य और शेष पाँच–जीव, धर्म, अधर्म, आकाश और काल को अमूर्त्त-द्रव्य माना गया। इस प्रकार द्रव्यों के वर्गीकरण की तीन शैलियाँ अस्तित्व में आईं, जिन्हें हम निम्न सारणियों के आधार पर स्पष्टतया समझ सकते हैं–

१. अस्तिकाय और अनस्तिकाय की अवधारणा के आधार पर द्रव्यों का वर्गीकरण :




२. चेतना लक्षण के आधार पर :




३. मूर्त्तता और अमूर्त्तता के लक्षण के आधार पर द्रव्यों का वर्गीकरण :




द्रव्यों के उपर्युक्त वर्गीकरण के पश्चात् इन षट्द्रव्यों के स्वरूप और लक्षण पर भी विचार कर लेना आवश्यक है।

### जीव द्रव्य

जीव द्रव्य को अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत रखा जाता है। जीव द्रव्य का लक्षण उपयोग या चेतना को माना गया है। इसीलिए इसे चेतन द्रव्य भी कहा जाता है। उपयोग या चेतना के दो प्रकारों की चर्चा ही आगमों में मिलती है–निराकार उपयोग और साकार उपयोग। इन दोनों को क्रमशः दर्शन और ज्ञान कहा जाता है। निराकार उपयोग को सामान्य स्वरूप का ग्रहण करने के कारण दर्शन कहा जाता है और साकार उपयोग को वस्तु के विशिष्ट स्वरूप का ग्रहण करने के कारण ज्ञान कहा जाता है। जीव द्रव्य के सन्दर्भ में जैन दर्शन की विशेषता यह है कि वह जीव द्रव्य को एक अखण्ड द्रव्य न मानकर अनेक द्रव्य मानता है। उसके अनुसार प्रत्येक जीव की स्वतन्त्र सत्ता है और विश्व में जीवों की संख्या अनन्त है। इस प्रकार संक्षेप में जीव अस्तिकाय, चेतन, अरूपी और अनेक द्रव्य हैं।

जीव को जैन दर्शन में आत्मा भी कहा गया है। आत्मा के सम्बन्ध में कुछ मौलिक प्रश्नों पर विचार किया जा रहा है।

### आत्मा का अस्तित्व

जैन दर्शन में जीव या आत्मा को एक स्वतन्त्र तत्त्व या द्रव्य माना गया है। जहाँ तक हमारे आध्यात्मिक जीवन का प्रश्न है आत्मा के अस्तित्व पर शंका करके आगे बढ़ना असम्भव है। जैन दर्शन आध्यात्मिक विकास की पहली शर्त आत्म-विश्वास है। विशेषावश्यक भाष्य के गणधरवाद में आत्मा के अस्तित्व को सिद्ध करने के लिए निम्न तर्क प्रस्तुत किये गये हैं–

(१) जीव का अस्तित्व जीव शब्द से ही सिद्ध है, क्योंकि असद् की कोई सार्थक संज्ञा ही नहीं बनती।[1]

(२) जीव है या नहीं, यह सोचना मात्र ही जीव की सत्ता को सिद्ध करता है। देवदत्त जैसा सचेतन प्राणी ही यह सोच सकता है कि वह स्तम्भ है या पुरुष।[2]

(३) शरीर स्थित जो यह सोचता है कि 'मैं नहीं हूँ', वही तो जीव है। जीव के अतिरिक्त संशयकर्त्ता अन्य कोई नहीं है। यदि आत्मा ही न हो तो ऐसी कल्पना का प्रादुर्भाव ही कैसे हो कि मैं हूँ ? जो निषेध कर रहा है वह स्वयं ही आत्मा है। संशय के लिए किसी ऐसे तत्त्व के

१. विशेषावश्यक भाष्य, १५७५    २. वही, १५७१

अस्तित्व की अनिवार्यता है जो उसका आधार हो। विना अधिष्ठान के कोई विचार या चिन्तन सम्भव नहीं हो सकता। संशय का अधिष्ठान कोई न कोई अवश्य होना चाहिए। महावीर गौतम से कहते हैं, हे गौतम ! यदि कोई संशयकर्त्ता ही नहीं है तो 'मैं हूँ' या 'नहीं हूँ' यह संशय कहाँ से उत्पन्न होता है ? यदि तुम स्वयं अपने ही विषय में सन्देह कर सकते हो तो फिर किसमें संशय न होगा। क्योंकि संशय आदि जितनी भी मानसिक और बौद्धिक क्रियाएँ हैं, वे सब आत्मा के कारण ही हैं। जहाँ संशय होता है, वहाँ आत्मा का अस्तित्व अवश्य स्वीकारना पड़ता है। वस्तुतः जो प्रत्यक्ष अनुभव से सिद्ध है, उसे सिद्ध करने के लिए किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं। आत्मा स्वयंसिद्ध है, क्योंकि उसी के आधार पर संशयादि उत्पन्न होते हैं। सुख-दुःखादि को सिद्ध करने के लिए भी किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं। ये सब आत्मपूर्वक ही हो सकते हैं।[१] आचारांग सूत्र में कहा गया है कि जिसके द्वारा जाना जाता है, वही आत्मा है।[२]

आचार्य शंकर ब्रह्मसूत्र भाष्य में ऐसे ही तर्क देते हुए कहते हैं कि जो निरसन कर रहा है वही तो उसका स्वरूप है।[३] आत्मा के अस्तित्व के लिए स्वतः बोध को आचार्य शंकर भी एक प्रबल तर्क के रूप में स्वीकार करते हैं। वे कहते हैं कि सभी को आत्मा के अस्तित्व में भरपूर विश्वास है, कोई भी ऐसा नहीं है जो यह सोचता हो कि 'मैं नहीं हूँ'।[४] अन्यत्र शंकर स्पष्ट रूप से यह भी कहते हैं कि बोध से सत्ता को और सत्ता से बोध को पृथक् नहीं किया जा सकता।[५] यदि हमें आत्मा का स्वतः बोध होता है तो उसकी सत्ता निर्विवाद है।

पाश्चात्य विचारक देकार्त ने भी इसी तर्क के आधार पर आत्मा के अस्तित्व को सिद्ध किया है। वह कहता है कि सभी के अस्तित्व में सन्देह किया जा सकता है, परन्तु सन्देहकर्ता में सन्देह करना तो सम्भव नहीं है, सन्देह का अस्तित्व सन्देह से परे है। सन्देह करना विचार करना है और विचारक के अभाव में विचार नहीं हो सकता। मैं विचार करता हूँ, अतः 'मैं हूँ' इस प्रकार देकार्त के अनुसार भी आत्मा का अस्तित्व स्वयंसिद्ध है।[६]

आत्मा अमूर्त्त है, अतः उसको उस रूप में तो नहीं जान सकते जैसे घट, पट आदि वस्तुओं का इन्द्रिय प्रत्यक्ष के रूप में ज्ञान होता है। लेकिन इतने मात्र से उसका निषेध नहीं किया जा सकता। जैन आचार्यों ने इसके लिए गुण और गुणी का तर्क दिया है। घट आदि जिन वस्तुओं को हम जानते हैं उनका भी यथार्थ बोध प्रत्यक्ष नहीं हो सकता क्योंकि हमें जिनका बोध प्रत्यक्ष होता है, वह घट के रूपादि गुणों का प्रत्यक्ष है। लेकिन घट मात्र रूप नहीं है, वह तो अनेक गुणों का समूह है जिन्हें हम नहीं जानते, रूप (आकार) तो उनमें से एक गुण है। जब रूपगुण के प्रत्यक्षीकरण को घट का प्रत्यक्षीकरण मान लेते हैं और हमें कोई संशय नहीं होता, तो फिर ज्ञानगुण से आत्मा का प्रत्यक्ष क्यों नहीं मान लेते।[७]

आधुनिक वैज्ञानिक भी अनेक तत्त्वों का वास्तविक बोध प्रत्यक्ष नहीं कर पाते हैं जैसे ईथर; फिर भी कार्यों के आधार पर उनका अस्तित्व मानते हैं एवं स्वरूप-विवेचन भी करते हैं। फिर आत्मा के चेतनात्मक कार्यों के आधार पर उसके अस्तित्व को क्यों न स्वीकार किया जाये ? वस्तुतः आत्मा या चेतना के अस्तित्व का प्रश्न महत्त्वपूर्ण होते हुए भी विवाद का विषय नहीं है। भारतीय चिन्तकों में चार्वाक् एवं बौद्ध तथा पाश्चात्य चिन्तकों में ह्यूम, जेम्स आदि विचारक आत्मा का निषेध करते हैं। वस्तुतः उनका निषेध आत्मा के अस्तित्व का निषेध नहीं, वरन् उसकी नित्यता का निषेध है। वे आत्मा को एक स्वतन्त्र नित्य द्रव्य के रूप में स्वीकार नहीं करते हैं, लेकिन चेतन अवस्था या चेतना-प्रवाह के रूप में आत्मा का अस्तित्व तो उन्हें भी स्वीकार है। चार्वाक् दर्शन भी यह नहीं कहता कि आत्मा का सर्वथा अभाव है, उसका निषेध मात्र आत्मा को स्वतन्त्र मौलिक तत्त्व मानने से है। बौद्ध अनात्मवाद की प्रतिस्थापना में आत्मा (चेतना) का निषेध नहीं करते, वरन् उसकी नित्यता का निषेध करते हैं। ह्यूम भी अनुभूति से भिन्न किसी स्वतन्त्र आत्म-तत्त्व का ही निषेध करते हैं। उद्योतकर का 'न्यायवार्तिक' में यह कहना समुचित जान पड़ता है कि आत्मा के अस्तित्व के विषय में दार्शनिकों में सामान्यतः कोई विवाद ही नहीं है, यदि विवाद है तो उसका सम्बन्ध आत्मा के विशेष स्वरूप से है (न कि उसके अस्तित्व से)। स्वरूप की दृष्टि से कोई शरीर को ही आत्मा मानता है, कोई बुद्धि को, कोई इन्द्रिय या मन को, और कोई विज्ञान-संघात को आत्मा समझता है। कुछ ऐसे भी व्यक्ति हैं जो इन सबसे पृथक् स्वतन्त्र आत्म-तत्त्व के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं।[८] जैन दर्शन और गीता आत्मा को स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में स्वीकार करते हैं।

### आत्मा एक मौलिक तत्त्व

आत्मा एक मौलिक तत्त्व है अथवा अन्य किसी तत्त्व से उत्पन्न हुआ है, यह प्रश्न भी महत्त्वपूर्ण है। सभी दर्शन यह मानते हैं कि संसार आत्म और अनात्म का संयोग है, लेकिन इनमें मूल तत्त्व क्या है ? यह विवाद का विषय है। इस सम्बन्ध में चार प्रमुख धारणाएँ हैं– (१) मूल तत्त्व जड़ (अचेतन) है और उसी से चेतन की उत्पत्ति होती है। अजितकेशकम्बलिन्, चार्वाक् दार्शनिक एवं भौतिकवादी इस मत का प्रतिपादन करते हैं। (२) मूल तत्त्व चेतन है और उसी की अपेक्षा से जड़ की सत्ता मानी जा सकती है। बौद्ध विज्ञानवाद, शांकर वेदान्त तथा बर्कले इस मत का प्रतिपादन करते हैं। (३) कुछ विचारक ऐसे भी हैं जिन्होंने परम तत्त्व को एक मानते हुए भी उसे जड़-चेतन उभयरूप स्वीकार किया और दोनों को ही उसका पर्याय माना। गीता, रामानुज और स्पिनोजा इस मत का प्रतिपादन करते हैं। (४) कुछ विचारक जड़ और चेतन दोनों को ही परम तत्त्व मानते हैं और उनके स्वतंत्र अस्तित्व में विश्वास करते हैं। सांख्य, जैन और देकार्त इस धारणा में विश्वास करते हैं।

---

१. जैन दर्शन, पृ. १५४
२. आचारांग सूत्र, १/५/५/१६६
३. ब्रह्मसूत्र, शांकर भाष्य, ३/१/७
४. वही, १/१/२
५. वही, ३/२/२१; तुलना कीजिए–आचारांग, १/५/५
६. पश्चिमी दर्शन, पृ. १०६
७. विशेषावश्यक भाष्य, १५५८
८. न्यायवार्तिक, पृ. ३६६ (आत्म-मीमांसा, पृ. २ पर उद्धृत)

जैन विचारक स्पष्ट रूप से कहते हैं कि कभी भी जड़ से चेतन की उत्पत्ति नहीं होती। सूत्रकृतांग की टीका में इस मान्यता का निराकरण किया गया है। शीलांकाचार्य लिखते हैं कि "भूत समुदाय स्वतन्त्रधर्मी है, उसका गुण चैतन्य नहीं है, क्योंकि पृथ्वी आदि भूतों के अन्य पृथक्-पृथक् गुण हैं, अन्य गुणों वाले पदार्थों से या उनके समूह से भी किसी अपूर्व (नवीन) गुण की उत्पत्ति नहीं हो सकती, जैसे रुक्ष वालुका कणों के समुदाय में स्निग्ध तेल की उत्पत्ति नहीं होती। अतः चैतन्य आत्मा का ही गुण हो सकता है, भूतों का नहीं। जड़ भूतों से चेतन आत्मा की उत्पत्ति नहीं हो सकती।"[१] शरीर भी ज्ञानादि चैतन्य गुणों का कारण नहीं हो सकता, क्योंकि शरीर भौतिक तत्त्वों का कार्य है और भौतिक तत्त्व चेतनाशून्य हैं। जब भूतों में ही चैतन्य नहीं है तो उनके कार्य में चैतन्य कहाँ से आ जायेगा ? प्रत्येक कार्य, कारण में अव्यक्त रूप से रहता है। जब वह कारण कार्यरूप में परिणत होता है, तब वह शक्ति रूप से रहा हुआ कार्य व्यक्त रूप में सामने आ जाता है। जब भौतिक तत्त्वों में चेतना नहीं है, तब यह कैसे सम्भव है कि शरीर चैतन्य गुण वाला हो जाय ? यदि चेतना प्रत्येक भौतिक तत्त्व में नहीं है तो उन तत्त्वों के संयोग से भी वह उत्पन्न नहीं हो सकती। रेणु के प्रत्येक कण में न रहने वाला तेल रेणु कणों के संयोग से उत्पन्न नहीं हो सकता। अतः यह कहना युक्ति-संगत नहीं कि चैतन्य चतुर्भुज के विशिष्ट संयोग से उत्पन्न होता है।[२] गीता भी कहती है कि असत् का प्रादुर्भाव नहीं होता और सत् का विनाश नहीं होता है।[३] यदि चैतन्य भूतों में नहीं है तो वह उनके संयोग से निर्मित शरीर में भी नहीं हो सकता। शरीर में चैतन्य की उपलब्धि होती है; अतः उसका आधार शरीर नहीं, आत्मा है। आत्मा की जड़ से भिन्नता सिद्ध करने के लिए शीलांकाचार्य एक दूसरी युक्ति प्रस्तुत करते हुए कहते हैं कि "पाँचों इन्द्रियों के विषय अलग-अलग हैं, प्रत्येक् इन्द्रिय अपने विषय का ही ज्ञान करती है, जबकि पाँचों इन्द्रियों के विषयों का एकत्रीभूत रूप में ज्ञान करने वाला अन्य कोई अवश्य है और वह आत्मा है।"[४]

इसी सम्बन्ध में शंकर की भी एक युक्ति है, जिसके सम्बन्ध में प्रो. ए. सी. मुकर्जी ने अपनी पुस्तक 'नेचर ऑफ सेल्फ' में काफी प्रकाश डाला है। शंकर पूछते हैं कि भौतिकवादियों के अनुसार भूतों से उत्पन्न होने वाली उस चेतना का स्वरूप क्या है ? उनके अनुसार या तो चेतना उन तत्त्वों की प्रत्यक्षकर्ता होगी या उनका ही एक गुण होगी। प्रथम स्थिति में यदि चेतना गुणों की प्रत्यक्षकर्ता होगी, तो वह उनसे प्रत्युत्पन्न नहीं होगी। दूसरे यह कहना भी हास्यास्पद होगा कि भौतिक गुण अपने ही गुणों को ज्ञान की विषय-वस्तु बनाते हैं। यह मानना कि चेतना जो भौतिक पदार्थों का ही एक गुण है, उनसे ही प्रत्युत्पन्न है, उन भौतिक पदार्थों को ही अपने ज्ञान का विषय बनाती है उतना ही हास्यास्पद है जितना यह मानना कि आग अपने को ही जलाती है अथवा नट अपने ही कंधों पर चढ़ सकता है। इस प्रकार शंकर का निष्कर्ष भी यही है कि चेतना (आत्मा) भौतिक तत्त्वों से व्यतिरिक्त और ज्ञानस्वरूप है।[५]

### आक्षेप एवं निराकरण

सामान्य रूप से जैन विचारणा में आत्मा या जीव को अपौद्गलिक, विशुद्ध चैतन्य एवं जड़ से भिन्न स्वतन्त्र तत्त्व या द्रव्य माना जाता है। लेकिन अन्य दार्शनिकों का आक्षेप है कि जैन दर्शन के विचार में जीव का स्वरूप वहुत कुछ पौद्गलिक बन गया है। यह आक्षेप अजैन दार्शनिकों का ही नहीं, अनेक जैन चिन्तकों का भी है और उसके लिए आगमिक आधारों पर कुछ तर्क भी प्रस्तुत किये गये हैं। पं. जुगलकिशोर मुख्तार ने इस विषय में एक प्रश्नावली भी प्रस्तुत की थी।[६] यहाँ उस प्रश्नावली के कुछ प्रमुख मुद्दों पर ही चर्चा करना अपेक्षित है, जो जैन दार्शनिक मान्यताओं में ही पारस्परिक विरोध प्रकट करते हैं--

(१) जीव यदि पौद्गलिक नहीं है तो उसमें सौक्ष्म्य-स्थौल्य अथवा संकोच-विस्तार क्रिया और प्रदेश परिस्पन्द कैसे वन सकता है ? जैन विचारणा के अनुसार सौक्ष्म्य-स्थौल्य को पुद्गल का पर्याय माना गया है।

(२) जीव के अपौद्गलिक होने पर आत्मा में पदार्थों का प्रतिविम्वित होना भी कैसे वन सकता है ? क्योंकि प्रतिविम्व का ग्राहक पुद्गल ही होता है। जैन विचारणा में ज्ञान की उत्पत्ति पदार्थों के आत्मा में प्रतिविम्वित होने से ही मानी गयी है।

(३) अपौद्गलिक और अमूर्तिक जीवात्मा का पौद्गलिक एवं मूर्तिक कर्मों के साथ वद्ध होकर विकारी होना कैसे वन सकता है ? (इस प्रकार के वन्ध का कोई दृष्टान्त भी उपलव्ध नहीं है) स्वर्ण और पाषाण के अनादिवन्ध का जो दृष्टान्त दिया जाता है, वह विषय दृष्टान्त है और एक प्रकार से स्वर्णस्थानी जीव का पौद्गलिक होना ही सूचित करता है।

(४) रागादिक को पौद्गलिक कहा गया है और रागादिक जीव के परिणाम हैं--विना जीव के उनका अस्तित्व नहीं। (यदि जीव पौद्गलिक नहीं तो रागादिक पौद्गलिक कैसे सिद्ध हो सकेंगे ?) इसके सिवाय अपौद्गलिक जीवात्मा में कृष्ण नीलादि लेश्याएँ कैसे वन सकती हैं ?

जैन दर्शन जड़ और चेतन के द्वैत को और उनकी स्वतन्त्र सत्ता को स्वीकार करता है। वह सभी प्रकार के अद्वैतवाद का विरोध करता है, चाहे वह शंकर का आध्यात्मिक अद्वैतवाद हो अथवा चार्वाक् एवं अन्य वैज्ञानिकों का भौतिकवाद हो। लेकिन इस सैद्धान्तिक मान्यता से उपर्युक्त शंकाओं का समाधान नहीं होता। इसके लिए हमें जीव के स्वरूप को उस सन्दर्भ में देखना होगा जिसमें उपर्युक्त शंकाएँ प्रस्तुत की गयी हैं। प्रथमतः संकोच-विस्तार तथा उसके आधार पर होने वाले सौक्ष्म्य एवं स्थौल्य तथा वन्धन और रागादिभाव का होना सभी वद्ध जीवात्माओं या हमारे वर्तमान सीमित व्यक्तित्व के कारण हैं। जहाँ तक सीमित व्यक्तित्व या वद्ध जीवात्मा का प्रश्न है, वह एकान्त रूप से न तो भौतिक है और न अभौतिक। जैन चिन्तक मुनि नथमल जी इन्हीं प्रश्नों का समाधान करते हुए लिखते हैं कि "मेरी मान्यता यह है कि

---

१. सूत्रकृतांग टीका, १/१/८
२. जैन दर्शन, पृ. १५०
३. गीता, २/१६
४. सूत्रकृतांग टीका, १/१/८
५. दी नेचर ऑफ सेल्फ, पृ. १४१-१४३
६. अनेकान्त, जून १९४२

हमारा वर्तमान व्यक्तित्व न सर्वथा पौद्गलिक है और न सर्वथा अपौद्गलिक। यदि उसे सर्वथा पौद्गलिक मानें तो उसमें चैतन्य नहीं हो सकता और उसे सर्वथा अपौद्गलिक मानें तो उसमें संकोच-विस्तार, प्रकाशमय अनुभव, ऊर्ध्वगौरवधर्मिता, रागादि नहीं हो सकते। मैं जहाँ तक समझ सका हूँ, कोई भी शरीरधारी जीव अपौद्गलिक नहीं है। जैन आचार्यों ने उसमें संकोच-विस्तार बन्धन आदि माने हैं, अपौद्गलिकता उसकी अन्तिम परिणति है जो शरीर-मुक्ति से पहले कभी प्राप्त नहीं होती।"[१] मुनि जी के इस कथन को अधिक स्पष्ट रूप में यों कहा जा सकता है कि जीव के अपौद्गलिक स्वरूप की उपलब्धि नहीं, आदर्श है। जैन दर्शन का लक्ष्य इसी अपौद्गलिक स्वरूप की उपलब्धि है। जीव की अपौद्गलिकता आदर्श है, जागतिक तथ्य नहीं।

### आत्मा और शरीर में सम्बन्ध

महावीर के सम्मुख जब यह प्रश्न उपस्थित किया गया कि "भगवन् ! जीव वही है जो शरीर है या जीव भिन्न है और शरीर भिन्न है?" महावीर ने उत्तर दिया–"हे गौतम ! जीव शरीर भी है और शरीर भिन्न भी है।"[२] इस प्रकार महावीर ने आत्मा और देह के मध्य भिन्नत्व और एकत्व दोनों को स्वीकार किया। आचार्य कुन्दकुन्द ने आत्मा और शरीर के एकत्व और भिन्नत्व को लेकर यही विचार प्रकट किये हैं। आचार्य कुन्दकुन्द का कथन है कि व्यावहारिक दृष्टि से आत्मा और देह एक ही है, लेकिन निश्चय दृष्टि से आत्मा और देह कदापि एक नहीं हो सकते।[३] वस्तुतः आत्मा और शरीर में एकत्व माने बिना स्तुति, वंदन, सेवा आदि अनेक नैतिक आचरण की क्रियाएँ सम्भव नहीं। दूसरी ओर आत्मा और देह में भिन्नता माने बिना आसक्तिनाश और भेदविज्ञान की सम्भावना नहीं हो सकती। नैतिक और धार्मिक साधना की दृष्टि से आत्मा का शरीर से एकत्व और अनेकत्व दोनों अपेक्षित हैं। यही जैन नैतिकता की मान्यता है। महावीर ने एकान्तिक वादों को छोड़कर अनेकान्त दृष्टि को स्वीकार किया और दोनों वादों का समन्वय किया। उन्होंने कहा कि आत्मा और शरीर कथंचित् भिन्न हैं और कथंचित् अभिन्न हैं।

### आत्मा परिणामी है

जैन दर्शन आत्मा को परिणामी मानता है और सांख्य एवं शांकर वेदान्त आत्मा को अपरिणामी (कूटस्थ) मानते हैं। बुद्ध के समकालीन विचारक पूर्णकाश्यप भी आत्मा को अपरिणामी मानते थे। आत्मा को अपरिणामी (कूटस्थ) मानने का तात्पर्य यह है कि आत्मा में कोई विकार, परिवर्तन या स्थित्यन्तर नहीं होता।

जैन आचारग्रन्थों में यह वचन बहुतायत से उपलब्ध होते हैं कि आत्मा कर्ता है। उत्तराध्ययन सूत्र में कहा गया है कि आत्मा ही सुखों और दुःखों का कर्ता और भोक्ता है।[४] यह भी कहा गया है कि सिर काटने वाला शत्रु भी उतना अपकार नहीं करता जितना दुराचरण में प्रवृत्त अपनी आत्मा करती है।[५]

यही नहीं, सूत्रकृतांग में आत्मा को अकर्ता मानने वाले लोगों की आलोचना करते हुए स्पष्ट रूप में कहा गया है–"कुछ दूसरे (लोग) तो धृष्टतापूर्वक कहते हैं कि करना, कराना आदि क्रिया आत्मा नहीं करता, वह तो अकर्ता है। इन वादियों को सत्य ज्ञान का पता नहीं और न उन्हें धर्म का ही भान है।[६] उत्तराध्ययन सूत्र में शरीर को नाव और जीव को नाविक कहकर जीव पर नैतिक कर्मों का उत्तरदायित्व डाला गया है।[७]

### आत्मा भोक्ता है

यदि आत्मा को कर्ता मानना आवश्यक है तो उसे भोक्ता भी मानना पड़ेगा। क्योंकि जो कर्मों का कर्ता है उसे ही उनके फलों का भोग भी करना चाहिए। जैसे आत्मा का कर्तृत्व कर्मपुद्गलों के निमित्त से सम्भव है, वैसे ही आत्मा का भोक्तृत्व भी कर्मपुद्गलों के निमित्त से ही सम्भव है। कर्तृत्व और भोक्तृत्व दोनों ही शरीरयुक्त बद्धात्मा में पाये जाते हैं, मुक्तात्मा या शुद्धात्मा में नहीं। भोक्तृत्व वेदनीय कर्म के कारण ही सम्भव है। जैन दर्शन आत्मा का भोक्तृत्व भी सापेक्ष दृष्टि से शरीरयुक्त बद्धात्मा में स्वीकार करता है।

१. व्यावहारिक दृष्टि से शरीरयुक्त बद्धात्मा भोक्ता है।

२. अशुद्धनिश्चयनय या पर्याय दृष्टि से आत्मा अपनी मानसिक अनुभूतियों या मनोभावों का वेदक है।

३. परमार्थ दृष्टि से आत्मा भोक्ता और वेदक नहीं, मात्र द्रष्टा या साक्षीस्वरूप है।[८]

आत्मा का भोक्तृत्व कर्म और प्रतिफल के संयोग के लिए आवश्यक है। जो कर्ता है, वह अनिवार्य रूप से उनके फलों का भोक्ता भी है अन्यथा कर्म और उसके फलभोग में अनिवार्य सम्बन्ध सिद्ध नहीं हो सकेगा। ऐसी स्थिति में नैतिकता का कोई अर्थ ही नहीं रह जायेगा। अतः यह मानना होगा कि आत्मा भोक्ता है, लेकिन आत्मा का भोक्ता होना बद्धात्मा या सशरीर के लिए ही समुचित है। अमुक्तात्मा भोक्ता नहीं है, वह तो मात्र साक्षीस्वरूप या द्रष्टा होता है।

---

१. तट दो प्रवाह एक, पृ. ५४
२. भगवती सूत्र, १३/७/४९५
३. समयसार, २७
४. उत्तराध्ययन सूत्र, २०/३७
५. वही, २०/४८
६. सूत्रकृतांग सूत्र, १/१/१३-२१
७. उत्तराध्ययन सूत्र, २३/७३, तुलना कीजिए– कठोपनिषद, १/३/३
८. समयसार, ८१-९२

### आत्मा स्वदेह परिमाण है

यद्यपि जैन विचारणा में आत्माओं को रूप, रस, गन्ध, वर्ण, स्पर्श आदि से विवर्जित कहा गया है, तथापि आत्मा को शरीराकार स्वीकार किया गया है। आत्मा के आकार के सम्बन्ध में प्रमुख रूप से दो दृष्टियाँ हैं–एक के अनुसार आत्मा विभु (सर्वव्यापी) है, दूसरी के अनुसार अणु है। सांख्य, न्याय और अद्वैत वेदान्त आत्मा को विभु मानते हैं और रामानुज अणु मानते हैं। जैन दर्शन इस सम्बन्ध में मध्यस्थ दृष्टि अपनाता है। उसके अनुसार आत्मा अणु भी है और विभु भी है। वह सूक्ष्म है तो इतना है कि एक आकाश प्रदेश के अनन्तवें भाग में समा सकता है और विभु है तो इतना है कि समग्र लोक को व्याप्त कर सकता है।[१] जैन दर्शन आत्मा में संकोच विस्तार को स्वीकार करता है और इस आधार पर आत्मा को स्वदेह-परिमाण मानता है। जैसे दीपक का प्रकाश छोटे कमरे में रहने पर छोटे कमरे को और बड़े कमरे में रहने पर बड़े कमरे को प्रकाशित करता है वैसे ही आत्मा भी जिस देह में रहता है उसे चैतन्याभिभूत कर देता है।

### आत्मा के विभुत्व की समीक्षा

१. यदि आत्मा विभु (सर्वव्यापक) है तो वह दूसरे शरीरों में भी होगा, फिर उन शरीरों के कर्मों के लिए उत्तरदायी होगा। यदि यह माना जाये कि आत्मा दूसरे शरीरों में नहीं है, तो फिर वह सर्वव्यापक नहीं होगा।

२. यदि आत्मा विभु है तो दूसरे शरीरों में होने वाले सुख-दुःख के भोग से कैसे बच सकेगा ?

३. विभु आत्मा के सिद्धान्त में कौन आत्मा किस शरीर का नियामक है, यह बताना कठिन है। वस्तुतः नैतिक और धार्मिक जीवन के लिए प्रत्येक शरीर में एक आत्मा का सिद्धान्त ही संगत हो सकता है, ताकि उस शरीर के कर्मों के आधार पर उसे उत्तरदायी ठहराया जा सके।

४. आत्मा की सर्वव्यापकता का सिद्धान्त अनेकात्मवाद के साथ कथमपि संगत नहीं हो सकता। साथ ही अनेकात्मवाद के अभाव में नैतिक जीवन की संगत व्याख्या सम्भव नहीं।

### आत्माएँ अनेक हैं

आत्मा एक है या अनेक–यह दार्शनिक दृष्टि से विवाद का विषय रहा है। जैन दर्शन के अनुसार आत्माएँ अनेक हैं और प्रत्येक शरीर की आत्मा भिन्न है। यदि आत्मा को एक माना जाता है तो नैतिक दृष्टि से अनेक समस्याएँ उत्पन्न हो जाती हैं।

### एकात्मवाद की समीक्षा

१. आत्मा को एक मानने पर सभी जीवों की मुक्ति और बन्धन एक साथ होंगे। इतना ही नहीं सभी शरीरधारियों के नैतिक विकास एवं पतन की विभिन्न अवस्थाएँ भी युगपद् होंगी। लेकिन ऐसा तो दिखता नहीं। सब प्राणियों का आध्यात्मिक एवं नैतिक विकास का स्तर अलग-अलग है। यह भी माना जाता है कि अनेक व्यक्ति मुक्त हो चुके हैं और अनेक अभी बंधन में हैं। अतः आत्माएँ एक नहीं अनेक हैं।

२. आत्मा को एक मानने पर वैयक्तिक नैतिक प्रयासों का मूल्य समाप्त हो जायेगा। यदि आत्मा एक ही है तो व्यक्तिगत प्रयासों एवं क्रियाओं से न तो उसकी मुक्ति सम्भव होगी न वह बन्धन में ही आयेगा।

३. आत्मा के एक मानने पर नैतिक उत्तरदायित्व तथा तज्जनित पुरस्कार और दण्ड की व्यवस्था का भी कोई अर्थ नहीं रह जायेगा। सारांश में आत्मा को एक मानने पर वैयक्तिकता समाप्त हो जाती है और वैयक्तिकता के अभाव में नैतिक विकास, नैतिक उत्तरदायित्व और पुरुषार्थ आदि नैतिक प्रत्ययों का कोई अर्थ नहीं रह जाता। इसीलिये विशेषावश्यक भाष्य में कहा गया है कि सुख-दुःख, जन्म-मरण, बन्धन-मुक्ति आदि के सन्तोषप्रद समाधान के लिए अनेक आत्माओं की स्वतन्त्र सत्ता मानना आवश्यक है।[२] सांख्यकारिका में भी जन्म-मरण, इन्द्रियों की विभिन्नताओं, प्रत्येक की अलग-अलग प्रवृत्ति और स्वभाव तथा नैतिक विकास की विभिन्नता के आधार पर आत्मा की अनेकता सिद्ध की गयी है।[३]

### अनेकात्मवाद की नैतिक कठिनाई

अनेकात्मवाद नैतिक जीवन के लिए वैयक्तिकता का प्रत्यय तो प्रस्तुत कर देता है, तथापि अनेक आत्माएँ मानने पर भी कुछ नैतिक कठिनाइयाँ उत्पन्न हो जाती हैं। इन नैतिक कठिनाइयों में प्रमुखतम यह है कि नैतिकता का समग्र प्रयास जिस अहं के विसर्जन के लिए है उसी अहं (वैयक्तिकता) को ही यह आधारभूत बना देता है। अनेकात्मवाद में अहं कभी भी पूर्णतया विसर्जित नहीं हो सकता। इसी अहं से राग और आसक्ति का जन्म होता है। अहं तृष्णा का ही एक रूप है, 'मैं' भी बन्धन ही है।

### जैन दर्शन का निष्कर्ष

जैन दर्शन ने इस समस्या का भी अनेकान्तदृष्टि से सुन्दर हल प्रस्तुत किया है। उसके अनुसार आत्मा एक भी है और अनेक भी। समवायांग और स्थानांग सूत्र में कहा गया है कि आत्मा एक है।[४] अन्यत्र उसे अनेक भी कहा गया है।[५] टीकाकारों ने इसका समाधान इस

---

१. क्रमशः निगोद एवं केवली समुद्घात की अवस्था में
२. विशेषावश्यक भाष्य, १५८२
३. सांख्यकारिका, १८
४. समवायांग, १/१; स्थानांग सूत्र, १/१
५. भगवती सूत्र, २/१

प्रकार किया कि आत्मा द्रव्यापेक्षा से एक है और पर्यायापेक्षा से अनेक, जैसे सिन्धु का जल न एक है और न अनेक। वह जल-राशि की दृष्टि से एक है और जल-बिन्दुओं की दृष्टि से अनेक भी। समस्त जल-बिन्दु अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखते हुए उस जल-राशि से अभिन्न ही हैं। उसी प्रकार अनन्त चेतन आत्माएँ अपना स्वतंत्र अस्तित्व रखते हुए भी अपने चेतना स्वभाव के कारण एक चेतन आत्मद्रव्य ही हैं।[१]

भगवान महावीर ने इस प्रश्न का समाधान बड़े सुन्दर ढंग से टीकाकारों के पहले ही कर दिया था। वे सोमिल नामक ब्राह्मण को अपना दृष्टिकोण स्पष्ट करते हुए कहते हैं–"हे सोमिल ! द्रव्यदृष्टि से मैं एक हूँ, ज्ञान और दर्शन रूप दो पर्यायों की प्रधानता से मैं दो हूँ। कभी न्यूनाधिक नहीं होने वाले आत्म प्रदेशों की दृष्टि से मैं अक्षय हूँ, अव्यय हूँ, अवस्थित हूँ। तीनों कालों में बदलते रहने वाले उपयोग स्वभाव की दृष्टि से मैं अनेक हूँ।"[२]

इस प्रकार भगवान महावीर जहाँ एक ओर द्रव्यदृष्टि (Substantial view) से आत्मा के एकत्व का प्रतिपादन करते हैं, वहीं दूसरी ओर पर्यायार्थिक दृष्टि से एक ही जीवात्मा में चेतन पर्यायों के प्रवाह के रूप से अनेक व्यक्तियों की संकल्पना को भी स्वीकार कर शंकर के अद्वैतवाद और बौद्ध के क्षणिक आत्मवाद की खाई को पाटने की कोशिश करते हैं।

जैन विचारक आत्माओं में गुणात्मक अन्तर नहीं मानते हैं। लेकिन विचार की दिशा में केवल सामान्य दृष्टि से काम नहीं चलता, विशेष दृष्टि का भी अपना स्थान है। सामान्य और विशेष के रूप में विचार की दो दृष्टियाँ हैं और दोनों का अपना महत्त्व है। महासागर की जल-राशि सामान्य दृष्टि से एक है, लेकिन विशेष दृष्टि से वही जल-राशि अनेक जल-बिन्दुओं का समूह प्रतीत होती है। यही बात आत्मा के विषय में है। चेतना पर्यायों की विशेष दृष्टि से आत्माएँ अनेक हैं और चेतना द्रव्य की दृष्टि से आत्मा एक है। जैन दर्शन के अनुसार आत्म द्रव्य एक प्रकार का है। लेकिन उसमें अनन्त वैयक्तिक आत्माओं की सत्ता है। इतना ही नहीं, प्रत्येक वैयक्तिक आत्मा भी अपनी परिवर्तनशील चैतसिक अवस्थाओं के आधार पर स्वयं भी एक स्थिर इकाई न होकर प्रवाहशील इकाई है। जैन दर्शन यह मानता है कि आत्मा का चरित्र या व्यक्तित्व परिवर्तनशील है, वह देशकालगत परिस्थितियों में बदलता रहता है, फिर भी वही रहता है। हमारे में भी अनेक व्यक्तित्व बनते और बिगड़ते रहते हैं फिर भी वे हमारे ही अंग हैं इस आधार पर हम उनके लिए उत्तरदायी बने रहते हैं। इस प्रकार जैन दर्शन अभेद में भेद, एकत्व में अनेकत्व की धारणा को स्थान देकर धर्म और नैतिकता के लिए एक ठोस आधार प्रस्तुत करता है।

जैन दर्शन जिन्हें जीव की पर्याय अवस्थाओं की धारा कहता है, बौद्ध दर्शन उसे चित्त-प्रवाह कहता है। जिस प्रकार जैन दर्शन में प्रत्येक जीव अलग है, उसी प्रकार बौद्ध दर्शन में प्रत्येक चित्त-प्रवाह अलग है। जैसे बौद्ध दर्शन के विज्ञानवाद में आलयविज्ञान है वैसे जैन दर्शन में आत्म-द्रव्य है; यद्यपि हमें इन सबमें रहे हुए तात्त्विक अन्तर को विस्मृत नहीं करना चाहिए।

### आत्मा के भेद

जैन दर्शन अनेक आत्माओं की सत्ता को स्वीकार करता है। इतना ही नहीं, वह प्रत्येक आत्मा की विभिन्न अवस्थाओं के आधार पर उसके भेद करता है। जैन आगमों में विभिन्न पक्षों की अपेक्षा से आत्मा के आठ भेद किये गये हैं[३]–

१. द्रव्यात्मा–आत्मा का तात्त्विक स्वरूप।

२. कषायात्मा–क्रोध, मान, माया आदि कषायों या मनोवेगों से युक्त चेतना की अवस्था।

३. योगात्मा–शरीर से युक्त होने पर चेतना की कायिक, वाचिक और मानसिक क्रियाओं की अवस्था।

४. उपयोगात्मा–आत्मा की ज्ञानात्मक और अनुभूत्यात्मक शक्तियाँ। यह आत्मा का चेतनात्मक व्यापार है।

५. ज्ञानात्मा–चेतना की विवेक और तर्क की शक्ति।

६. दर्शनात्मा–चेतना की भावात्मक अवस्था।

७. चरित्रात्मा–चेतना की संकल्पात्मक शक्ति।

८. वीर्यात्मा–चेतना की क्रियात्मक शक्ति।

उपर्युक्त आठ प्रकारों में द्रव्यात्मा, उपयोगात्मा, ज्ञानात्मा और दर्शनात्मा ये चार तात्त्विक आत्मा के स्वरूप के ही द्योतक हैं, शेष चार कषायात्मा, योगात्मा, चरित्रात्मा और वीर्यात्मा ये चारों आत्मा के अनुभवाधारित स्वरूप के निदर्शक हैं। तात्त्विक आत्मा द्रव्य की अपेक्षा से नित्य होती है यद्यपि उसमें ज्ञानादि की पर्यायें होती रहती हैं। अनुभवाधारित आत्मा चेतना की शरीर से युक्त अवस्था है। यह परिवर्तनशील एवं विकारयुक्त होती है। आत्मा के बन्धन का प्रश्न भी इसी अनुभवाधारित आत्मा से सम्बन्धित है। विभिन्न दर्शनों में आत्म-सिद्धान्त के सन्दर्भ में जो पारस्परिक विरोध दिखाई देता है, वह आत्मा के इन दो पक्षों में किसी पक्ष-विशेष पर बल देने के कारण होता है। भारतीय परम्परा में बौद्ध दर्शन ने आत्मा के अनुभवाधारित परिवर्तनशील पक्ष पर अधिक बल दिया, जबकि सांख्य और शांकर वेदान्त ने आत्मा के तात्त्विक स्वरूप पर ही अपनी दृष्टि केन्द्रित की। जैन दर्शन दोनों ही पक्षों को स्वीकार कर उनके बीच समन्वय का कार्य करता है।

---

१. समवायांग टीका, १/१ २. भगवती सूत्र, १/८/१० ३. वही, १२/१०/४६७

### विवेक-क्षमता के आधार पर आत्मा के भेद

विवेक-क्षमता की दृष्टि से आत्माएँ दो प्रकार की मानी गई हैं–(१) समनस्क, (२) अमनस्क। समनस्क आत्माएँ वे हैं जिन्हें विवेक-क्षमता से युक्त मन उपलब्ध है और अमनस्क आत्माएँ वे हैं जिन्हें ऐसा विवेक-क्षमता से युक्त मन उपलब्ध नहीं है। जहाँ तक नैतिक जीवन के क्षेत्र का प्रश्न है, समनस्क आत्माएँ ही नैतिक आचरण कर सकती हैं और वे ही नैतिक साध्य की उपलब्धि कर सकती हैं, क्योंकि विवेक-क्षमता से युक्त मन की उपलब्धि होने पर ही आत्मा में शुभाशुभ का विवेक करने की क्षमता होती है, साथ ही इसी विवेक-बुद्धि के आधार पर वे वासनाओं का संयमन भी कर सकती हैं। जिन आत्माओं में ऐसी विवेक-क्षमता का अभाव है, उनमें संयम की क्षमता का भी अभाव होता है, इसलिए वे नैतिक प्रगति भी नहीं कर सकतीं। नैतिक जीवन के लिए आत्मा में विवेक और संयम दोनों का होना आवश्यक है और वह केवल पंचेन्द्रिय जीवों में भी उन्हीं में सम्भव है जो समनस्क हैं। यहाँ जैविक आधार पर भी आत्मा के वर्गीकरण पर विचार अपेक्षित है, क्योंकि जैन धर्म का अहिंसा-सिद्धान्त बहुत कुछ उसी पर निर्भर है।

### जैविक आधार पर प्राणियों का वर्गीकरण

जैन दर्शन के अनुसार जैविक आधार पर प्राणियों का वर्गीकरण निम्न तालिका से स्पष्ट हो सकता है–




जैविक दृष्टि से जैन परम्परा में दस प्राण शक्तियाँ मानी गयी हैं। स्थावर एकेन्द्रिय जीवों में चार शक्तियाँ होती हैं–(१) स्पर्श-अनुभव शक्ति, (२) शारीरिक शक्ति, (३) जीवन (आयु) शक्ति और (४) श्वसन शक्ति। द्वीन्द्रिय जीवों में इन चार शक्तियों के अतिरिक्त स्वाद और वाणी की शक्ति भी होती है। त्रीन्द्रिय जीवों में सूँघने की शक्ति भी होती है। चतुरिन्द्रिय जीवों में इन छह शक्तियों के अतिरिक्त देखने की सामर्थ्य भी होती है। पंचेन्द्रिय अमनस्क जीवों में इन आठ शक्तियों के साथ-साथ श्रवण शक्ति भी होती है और समनस्क पंचेन्द्रिय जीवों में इनके अतिरिक्त मनःशक्ति भी होती है। इस प्रकार जैन दर्शन में कुल दस जैविक शक्तियाँ या प्राण शक्तियाँ मानी गयी हैं। हिंसा-अहिंसा के अल्पत्व और बहुत्व आदि का विचार इन्हीं जैविक शक्तियों की दृष्टि से किया जाता है। जितनी अधिक प्राण शक्तियों से युक्त प्राणी की हिंसा की जाती है, वह उतनी ही भयंकर समझी जाती है।

### गतियों के आधार पर जीवों का वर्गीकरण

जैन परम्परा में गतियों के आधार पर जीव चार प्रकार के माने गए हैं–(१) देव, (२) मनुष्य, (३) पशु (तिर्यंच) और (४) नारक। जहाँ तक शक्ति और क्षमता का प्रश्न है देव का स्थान मनुष्य से ऊँचा माना गया है। लेकिन जहाँ तक नैतिक साधना की बात है जैन परम्परा मनुष्य-जन्म को ही सर्वश्रेष्ठ मानती है। उसके अनुसार मानव-जीवन ही ऐसा जीवन है जिससे मुक्ति या नैतिक पूर्णता प्राप्त की जा सकती है। जैन परम्परा के अनुसार केवल मनुष्य ही सिद्ध हो सकता है, अन्य कोई नहीं। बौद्ध परम्परा में भी उपर्युक्त चारों जातियाँ स्वीकृत रही हैं लेकिन उनमें देव और मनुष्य दोनों में ही मुक्त होने की क्षमता को मान लिया गया है। बौद्ध परम्परा के अनुसार एक देव बिना मानव जन्म ग्रहण किये देव गति से ही निर्वाण लाभ कर सकता है, जबकि जैन परम्परा के अनुसार केवल मनुष्य ही निर्वाण का अधिकारी है। इस प्रकार जैन परम्परा मानव-जन्म को चरम मूल्यवान बना देती है।

### आत्मा की अमरता

आत्मा की अमरता का प्रश्न नैतिकता की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। पाश्चात्य विचारक कांट आत्मा की अमरता को नैतिक जीवन की संगत व्याख्या के लिए आवश्यक मानते हैं। भारतीय आचारदर्शनों के प्राचीन युग में आत्मा की अमरता का सिद्धान्त विवाद का विषय रहा है। उस युग में यह प्रश्न आत्मा की नित्यता एवं अनित्यता के रूप में अथवा शाश्वतवाद और उच्छेदवाद के रूप में बहुचर्चित रहा है। वस्तुतः आत्म-अस्तित्व को लेकर दार्शनिकों में इतना विवाद नहीं है, विवाद का विषय है–आत्मा की नित्यता और अनित्यता का। यह विषय तत्त्वज्ञान की अपेक्षा भी नैतिक दर्शन से अधिक सम्बन्धित है। जैन विचारकों ने नैतिक व्यवस्था को प्रमुख मानकर उसके आधार पर ही नित्यता और अनित्यता की समस्या का हल खोजने की कोशिश की। अतः यह देखना भी उपयोगी होगा कि आत्मा को नित्य अथवा अनित्य मानने पर नैतिक दृष्टि से कौन-सी कठिनाइयाँ उत्पन्न होती हैं।

### आत्मा की नित्यानित्यात्मकता

जैन विचारकों ने संसार और मोक्ष की उपपत्ति के लिए न तो नित्य-आत्मवाद को उपयुक्त समझा और न अनित्य-आत्मवाद को। एकान्त नित्यवाद और एकान्त अनित्यवाद दोनों ही सदोष हैं। आचार्य हेमचन्द्र दोनों को नैतिक दर्शन की दृष्टि से अनुपयुक्त बताते हुए लिखते हैं,

यदि आत्मा को एकान्त नित्य मानें तो इसका अर्थ होगा कि आत्मा में अवस्थान्तर अथवा स्थित्यन्तर नहीं होता। यदि इसे मान लिया जाये तो सुख-दुःख, शुभ-अशुभ आदि भिन्न-भिन्न अवस्थाएँ आत्मा में घटित नहीं होंगी। फिर स्थित्यन्तर या भिन्न-भिन्न परिणामों, शुभाशुभ भावों की शक्यता न होने से पुण्य-पाप की विभिन्न वृत्तियाँ एवं प्रवृत्तियाँ भी सम्भव नहीं होंगी, न बन्धन और मोक्ष की उपपत्ति ही सम्भव होगी। क्योंकि वहाँ एक क्षण के पर्याय ने जो कार्य किया था, उसका फल दूसरे क्षण के पर्याय को मिलेगा, क्योंकि वहाँ उन सतत परिवर्तनशील पर्यायों के मध्य कोई अनुस्यूत एक स्थायी तत्त्व (द्रव्य) नहीं है, अतः यह कहा जा सकेगा कि जिसने किया था उसे फल नहीं मिला और जिसने नहीं किया था उसे मिला, अर्थात् नैतिक कर्म सिद्धान्त की दृष्टि से अकृतागम और कृतप्रणाश का दोष होगा।[१] अतः आत्मा को नित्य मानकर भी सतत परिवर्तनशील (अनित्य) माना जाये तो उसमें शुभाशुभ आदि विभिन्न भावों की स्थिति मानने के साथ ही उसके फलों का भवान्तर में भोग भी सम्भव हो सकेगा। इस प्रकार जैन दर्शन सापेक्ष रूप से आत्मा को नित्य और अनित्य दोनों स्वीकार करता है।

उत्तराध्ययन सूत्र में कहा गया है कि आत्मा अमूर्त्त होने के कारण नित्य है।[२] भगवती सूत्र में भी जीव को अनादि, अनिधन, अविनाशी, अक्षय, ध्रुव और नित्य कहा गया है।[३] लेकिन इन सब स्थानों पर नित्यता का अर्थ परिणामी नित्यता ही समझना चाहिए। भगवती सूत्र एवं विशेषावश्यक भाष्य में इस बात को स्पष्ट कर दिया गया है। भगवती सूत्र में भगवान महावीर ने गौतम के प्रश्न का उत्तर देते हुए आत्मा को शाश्वत और अशाश्वत दोनों कहा है–

"भगवन् ! जीव शाश्वत है या अशाश्वत ?"

"गौतम ! जीव शाश्वत (नित्य) भी है और अशाश्वत (अनित्य) भी।"

"भगवन् ! यह कैसे कहा गया कि जीव नित्य भी है, अनित्य भी ?"

"गौतम ! द्रव्य की अपेक्षा से नित्य है, भाव की अपेक्षा से अनित्य।"[४]

आत्मा-द्रव्य (सत्ता) की अपेक्षा से नित्य है अर्थात् आत्मा न तो कभी अनात्म (जड़) से उत्पन्न होती है और न किसी भी अवस्था में अपने चेतना लक्षण को छोड़कर जड़ बनती है। इसी दृष्टि से उसे नित्य कहा जाता है। लेकिन आत्मा की मानसिक अवस्थाएँ परिवर्तित होती रहती हैं, अतः इस अपेक्षा से उसे अनित्य कहा गया है। आधुनिक दर्शन की भाषा में जैन दर्शन के अनुसार तात्त्विक आत्मा नित्य है और अनुभवाधारित आत्मा अनित्य है। जिस प्रकार स्वर्णाभूषण स्वर्ण की दृष्टि से नित्य और आभूषण की दृष्टि से अनित्य है, उसी प्रकार आत्मा आत्म-तत्त्व की दृष्टि से नित्य और विचारों और भावों की दृष्टि से अनित्य है।

जमाली के साथ हुए प्रश्नोत्तर में भगवान महावीर ने अपने इस दृष्टिकोण को स्पष्ट कर दिया है कि वे किस अपेक्षा से जीव को नित्य मानते हैं और किस अपेक्षा से अनित्य। भगवान महावीर कहते हैं–"हे जमाली, जीव शाश्वत है। तीनों कालों में ऐसा कोई समय नहीं है जब यह जीव (आत्मा) नहीं था, नहीं है, अथवा नहीं होगा। इसी अपेक्षा से यह जीवात्मा, नित्य, ध्रुव, शाश्वत, अक्षय और अव्यय है। हे जमाली, जीव अशाश्वत है, क्योंकि नारक मरकर तिर्यंच होता है, तिर्यंच मरकर मनुष्य होता है, मनुष्य मरकर देव होता है। इस प्रकार इन नानावस्थाओं को प्राप्त करने के कारण उसे अनित्य कहा जाता है।"[५] नैतिक विचारणा की दृष्टि से आत्मा को नित्यानित्य (परिणामी नित्य) मानना ही समुचित है। नैतिकता की धारणा में जो विरोधाभास है, उसका निराकरण केवल परिणामी नित्य आत्मवाद में ही सम्भव है। नैतिकता का विरोधाभास यह है कि जहाँ नैतिकता के आदर्श के रूप में जिस आत्म-तत्त्व की विवक्षा है उसे नित्य, शाश्वत, अपरिवर्तनशील, सदैव समरूप में स्थित, निर्विकार होना चाहिए अन्यथा पुनः बन्धन एवं पतन की सम्भावनाएँ उठ खड़ी होंगी, वहीं दूसरी ओर नैतिकता की व्याख्या के लिए जिस आत्म-तत्त्व की विवक्षा है उसे कर्ता, भोक्ता, वेदक एवं परिवर्तनशील होना चाहिए अन्यथा कर्म और उनके प्रतिफल और साधना की विभिन्न अवस्थाओं की तरतमता की उपपत्ति नहीं होगी। जैन विचारकों ने इस विरोधाभास की समस्या के निराकरण का प्रयास किया है। प्रथमतः उन्होंने एकान्त नित्यात्मवाद और अनित्यात्मवाद के दोषों को स्पष्ट कर उनका निराकरण किया, फिर यह बताया है कि विरोधाभास तो तब होता है जब नित्यता और अनित्यता को एक ही दृष्टि से माना जाय। लेकिन जब विभिन्न दृष्टियों से नित्यता और अनित्यता का कथन किया जाता है, तो उसमें कोई विरोधाभास नहीं रहता है। जैन दर्शन आत्मा को पर्यायार्थिक दृष्टि (व्यवहारनय) की अपेक्षा से अनित्य तथा द्रव्यार्थिक दृष्टि (निश्चयनय) की अपेक्षा से नित्य मानकर अपनी आत्मा सम्बन्धी अवधारणा का प्रतिपादन करता है।

### आत्मा की अमरता और पुनर्जन्म

आत्मा की अमरता के साथ पुनर्जन्म का प्रत्यय जुड़ा हुआ है। भारतीय दर्शनों में चार्वाक को छोड़कर शेष सभी दर्शन पुनर्जन्म के सिद्धान्त को स्वीकार करते हैं। जब आत्मा को अमर मान लिया जाता है, तो पुनर्जन्म भी स्वीकार करना ही होगा। गीता कहती है–"जिस प्रकार मनुष्य वस्त्रों के जीर्ण हो जाने पर उनका परित्याग कर नये वस्त्र ग्रहण करता रहता है, वैसे ही आत्मा भी जीर्ण शरीर को छोड़कर नया शरीर ग्रहण करती रहती है।" न केवल गीता में, वरन् बौद्ध दर्शन में भी इसी आशय का प्रतिपादन किया गया है।[६] डॉ. रामानन्द तिवारी पुनर्जन्म के पक्ष में लिखते हैं कि "एक-जन्म के सिद्धान्त के अनुसार चिरन्तन आत्मा और नश्वर शरीर का सम्बन्ध एक-काल विशेष

---

१. वीतरागस्तोत्र, ८/२-३
२. उत्तराध्ययन सूत्र, १४/१९
३. भगवती सूत्र, ९/६/३/८७
४. वही, ७/२/२७३
५. वही, ९/६/३८७; १/४/४२
६. गीता, २/२२; तुलना करें–थेर गाथा, १/३८/६८८

में आरम्भ होकर एक-काल विशेष में ही अन्त हो जाता है, किन्तु चिरन्तन का कालिक सम्बन्ध अन्याय (तर्क विरुद्ध) है और इस (एक-जन्म के) सिद्धान्त से उसका कोई समाधान नहीं है-पुनर्जन्म का सिद्धान्त जीवन की एक न्यायसंगत और नैतिक व्याख्या देना चाहता है। एक-जन्म सिद्धान्त के अनुसार जन्मकाल में भागदेयों के भेद को अकारण एवं संयोगजन्य मानना होगा।"[१]

डॉ. मोहनलाल मेहता कर्म सिद्धान्त के आधार पर पुनर्जन्म के सिद्धान्त का समर्थन करते हैं। उनके शब्दों में-"कर्म सिद्धान्त अनिवार्य रूप से पुनर्जन्म के प्रत्यय से संलग्न है, पूर्ण विकसित पुनर्जन्म सिद्धान्त के अभाव में कर्म सिद्धान्त अर्थशून्य है।"[२] आचारदर्शन के क्षेत्र में यद्यपि पुनर्जन्म सिद्धान्त और कर्म सिद्धान्त एक-दूसरे के अति निकट हैं, फिर भी धार्मिक क्षेत्र में विकसित कुछ आचारदर्शनों ने कर्म सिद्धान्त को स्वीकार करते हुए भी पुनर्जन्म को स्वीकार नहीं किया है। कट्टर पाश्चात्य निरीश्वरवादी दार्शनिक नित्शे ने कर्म-शक्ति और पुनर्जन्म पर जो विचार व्यक्त किये हैं, वे महत्त्वपूर्ण हैं। वे लिखते हैं-"कर्म-शक्ति के जो हमेशा रूपान्तर हुआ करते हैं, वे मर्यादित हैं तथा काल अनन्त हैं। इसलिए कहना पड़ता है कि जो नामरूप एक बार हो चुके हैं वही फिर आगे यथापूर्व कभी न कभी अवश्य उत्पन्न होते ही हैं।"[३]

ईसाई और इस्लाम आचारदर्शन यह तो मानते हैं कि व्यक्ति अपने नैतिक शुभाशुभ कृत्यों का फल अनिवार्य रूप से प्राप्त करता है और यदि वह अपने कृत्यों के फलों को इस जीवन में पूर्णतया नहीं भोग पाता है तो मरण के बाद उनका फल भोगता है, लेकिन फिर भी वे पुनर्जन्म को स्वीकार नहीं करते हैं। उनकी मान्यता के अनुसार, व्यक्ति को सृष्टि के अन्त में अपने कृत्यों की शुभाशुभता के अनुसार हमेशा के लिए स्वर्ग या किसी निश्चित समय के लिए नरक में भेज दिया जाता है, वहाँ व्यक्ति अपने कृत्यों का फल भोगता रहता है। इस प्रकार वे कर्म सिद्धान्त को मानते हुए भी पुनर्जन्म को स्वीकार नहीं करते हैं।

जो विचारणाएँ कर्म सिद्धान्त को स्वीकार करने पर भी पुनर्जन्म को नहीं मानती हैं, वे इस तथ्य की व्याख्या करने में समर्थ नहीं हो पाती हैं कि वर्तमान जीवन में जो नैसर्गिक वैषम्य है उसका कारण क्या है ? क्यों एक प्राणी सम्पन्न एवं प्रतिष्ठित कुल में जन्म लेता है अथवा जन्मना ऐन्द्रिक एवं बौद्धिक क्षमता से युक्त होता है और क्यों दूसरा दरिद्र एवं हीन कुल में जन्म लेता है और जन्मना हीनेन्द्रिय एवं बौद्धिक दृष्टि से पिछड़ा हुआ होता है ? क्यों एक प्राणी को मनुष्य-शरीर मिलता है और दूसरे को पशु-शरीर मिलता है ? यदि इसका कारण ईश्वरेच्छा है तो ईश्वर अन्यायी सिद्ध होता है। दूसरे, व्यक्ति को अपनी अक्षमताओं और उनके कारण उत्पन्न अनैतिक कृत्यों के लिये उत्तरदायी नहीं ठहराया जा सकेगा। खानाबदोश जातियों में जन्म लेने वाला बालक संस्कारवश जो अनैतिक आचरण का मार्ग अपनाता है, उसका उत्तरदायित्व किस पर होगा ? वैयक्तिक विभिन्नताएँ ईश्वरेच्छा का परिणाम नहीं, वरन् व्यक्ति के अपने कृत्यों का परिणाम है। वर्तमान जीवन में जो भी क्षमता एवं अवसरों की सुविधा उसे अनुपलब्ध है और जिनके फलस्वरूप उसे नैतिक विकास का अवसर प्राप्त नहीं होता है उनका कारण भी वह स्वयं ही है और उत्तरदायित्व भी उसी पर है।

नैतिक विकास केवल एक-जन्म की साधना का परिणाम नहीं है, वरन् उसके पीछे जन्म-जन्मान्तर की साधना होती है। पुनर्जन्म का सिद्धान्त प्राणी को नैतिक विकास हेतु अनन्त अवसर प्रदान करता है। ब्रैडले नैतिक पूर्णता की उपलब्धि को अनन्त प्रक्रिया मानते हैं।[४] यदि नैतिकता आत्मपूर्णता एवं आत्म-साक्षात्कार की दिशा में सतत प्रक्रिया है तो फिर बिना पुनर्जन्म के इस विकास की दिशा में आगे कैसे बढ़ा जा सकता है ? गीता में भी नैतिक पूर्णता की उपलब्धि के लिए अनेक जन्मों की साधना आवश्यक मानी गयी है।[५] डॉ. टाटिया भी लिखते हैं कि "यदि आध्यात्मिक पूर्णता (मुक्ति) एक तथ्य है तो उसके साक्षात्कार के लिए अनेक जन्म आवश्यक हैं।"[६]

साथ ही आत्मा के बन्धन के कारण की व्याख्या के लिए पुनर्जन्म की धारणा को स्वीकार करना होगा, क्योंकि वर्तमान बन्धन की अवस्था का कारण भूतकालीन जीवन में ही खोजा जा सकता है।

जो दर्शन पुनर्जन्म को स्वीकार नहीं करते, वे व्यक्ति के साथ समुचित न्याय नहीं करते। अपराध के लिए दण्ड आवश्यक है, लेकिन इसका अर्थ यह तो नहीं कि विकास या सुधार का अवसर ही समाप्त कर दिया जाये। जैन दर्शन पुनर्जन्म के सिद्धान्त को स्वीकार करके व्यक्ति को नैतिक विकास के अवसर प्रदान करता है तथा अपने को एक प्रगतिशील दर्शन सिद्ध करता है। पुनर्जन्म की धारणा दण्ड के सुधारवादी सिद्धान्त का समर्थन करती है, जबकि पुनर्जन्म को नहीं मानने वाली नैतिक विचारणाएँ दण्ड के बदला लेने के सिद्धान्त का समर्थन करती हैं, जो कि वर्तमान युग में एक परम्परागत किन्तु अनुचित धारणा है।

पुनर्जन्म के विरुद्ध यह भी तर्क दिया जाता है कि यदि वही आत्मा (चेतना) पुनर्जन्म ग्रहण करती है तो फिर उसे पूर्व-जन्मों की स्मृति क्यों नहीं रहती है। स्मृति के अभाव में पुनर्जन्म को किस आधार पर माना जाये ? लेकिन यह तर्क उचित नहीं है, क्योंकि हम अक्सर देखते हैं कि हमें अपने वर्तमान जीवन की अनेक घटनाओं की भी स्मृति नहीं रहती। यदि हम वर्तमान जीवन के विस्मरित भाग को अस्वीकार नहीं करते हैं तो फिर केवल स्मरण के अभाव में पूर्व-जन्मों को कैसे अस्वीकार कर सकते हैं। वस्तुतः जिस प्रकार हमारे वर्तमान जीवन की अनेक घटनाएँ अचेतन स्तर पर रहती हैं, वैसे ही पूर्व-जन्मों की घटनाएँ भी अचेतन स्तर पर बनी रहती हैं और विशिष्ट अवसरों पर चेतना के स्तर पर भी व्यक्त हो जाती हैं। यह भी तर्क दिया जाता है कि हमें अपने जिन कृत्यों की स्मृति नहीं है, हम क्यों उनके प्रतिफल

---

१. शंकर का आचारदर्शन, पृ. ६८
२. जैन साइकॉलॉजी, पृ. २६८
३. गीता रहस्य, पृ. २६८
४. एथिकल स्टडीज, पृ. ३१३
५. गीता, ६/४५
६. स्टडीज इन जैन फिलॉसॉफी, पृ. २२१

का भोग करें ? लेकिन यह तर्क भी समुचित नहीं है। इससे क्या फर्क पड़ता है कि हमें अपने कर्मों की स्मृति है या नहीं ? यदि हमने उन्हें किया है तो उनका फल भोगना ही होगा। यदि कोई व्यक्ति इतना अधिक मद्यपान कर ले कि नशे में उसे अपने किये हुए मद्यपान की स्मृति भी नहीं रहे, लेकिन इससे क्या वह उसके नशे से बच सकता है ? जो किया है, उसका भोग अनिवार्य है, चाहे उसकी स्मृति हो या न हो।[१]

जैन चिन्तकों ने इसीलिए कर्म सिद्धान्त की स्वीकृति के साथ-साथ आत्मा की अमरता और पुनर्जन्म के सिद्धान्त को स्वीकार किया है। जैन विचारणा यह स्वीकार करती है कि प्राणियों में क्षमता एवं अवसरों की सुविधा आदि का जो जन्मना नैसर्गिक वैषम्य है, उसका कारण प्राणी के अपने ही पूर्व-जन्मों के कृत्य हैं। संक्षेप में वंशानुगत एवं नैसर्गिक वैषम्य पूर्व-जन्मों के शुभाशुभ कृत्यों का फल है। यही नहीं, वरन् अनुकूल एवं प्रतिकूल परिवेश की उपलब्धि भी शुभाशुभ कृत्यों का फल है। स्थानांग सूत्र में भूत, वर्तमान और भावी जन्मों में शुभाशुभ कर्मों के फल-सम्बन्ध की दृष्टि से आठ विकल्प माने गये हैं–(१) वर्तमान जन्म के अशुभ कर्म वर्तमान जन्म में ही फल देवें। (२) वर्तमान जन्म के अशुभ कर्म भावी जन्मों में फल देवें। (३) भूतकालीन जन्मों के अशुभ कर्म वर्तमान जन्म में फल देवें। (४) भूतकालीन जन्मों के अशुभ कर्म भावी जन्मों में फल देवें। (५) वर्तमान जन्म के शुभ कर्म वर्तमान जन्म में फल देवें। (६) वर्तमान जन्म के शुभ कर्म भावी जन्मों में फल देवें। (७) भूतकालीन जन्मों के शुभ कर्म वर्तमान जन्म में फल देवें। (८) भूतकालीन जन्मों के शुभ कर्म भावी जन्मों में फल देवें।[२]

इस प्रकार जैन दर्शन में वर्तमान जीवन का सम्बन्ध भूतकालीन एवं भावी जन्मों से माना गया है। जैन दर्शन के अनुसार चार प्रकार की योनियाँ हैं–(१) देव (स्वर्गीय जीवन), (२) मनुष्य, (३) तिर्यंच (वानस्पतिक एवं पशु जीवन) और (४) नारक (नारकीय जीवन)।[३] प्राणी अपने शुभाशुभ कर्मों के अनुसार इन योनियों में जन्म लेता है। यदि वह शुभ कर्म करता है तो देव और मनुष्य के रूप में जन्म लेता है और अशुभ कर्म करता है तो पशु गति या नारकीय गति प्राप्त करता है। मनुष्य मरकर पशु भी हो सकता है और देव भी। प्राणी भावी जीवन में क्या होगा यह उसके वर्तमान जीवन के आचरण पर निर्भर करता है।

### धर्म द्रव्य

धर्म द्रव्य की इस चर्चा के प्रसंग में सर्वप्रथम हमें यह स्पष्ट रूप से जान लेना चाहिए कि यहाँ 'धर्म' शब्द का अर्थ वह नहीं है जिसे सामान्यतया ग्रहण किया जाता है। यहाँ 'धर्म' शब्द न तो स्वभाव का वाचक है, न कर्तव्य का और न साधना या उपासना के विशेष प्रकार का, अपितु इसे जीव व पुद्गल की गति के सहायक तत्त्व के रूप में स्वीकार किया गया है। जो जीव और पुद्गल की गति के माध्यम का कार्य करता है, उसे धर्म द्रव्य कहा जाता है। जिस प्रकार मछली की गति जल के माध्यम से ही सम्भव होती है अथवा जैसे–विद्युत् धारा उसके चालक द्रव्य तार आदि के माध्यम से ही प्रवाहित होती है, उसी प्रकार जीव और पुद्गल विश्व में प्रसारित धर्म द्रव्य के माध्यम से ही गति करते हैं। लोक में प्रसारित होने के कारण यह धर्म द्रव्य अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत आता है। इसे लोकव्यापी माना गया है अर्थात् इसका प्रसार क्षेत्र लोक तक सीमित है। अलोक में धर्म द्रव्य का अभाव है। इसीलिए उसमें जीवन और पुद्गल की गति सम्भव नहीं होती और यही कारण है कि उसे अलोक कहा जाता है। अलोक का तात्पर्य हैं कि जिसमें जीव और पुद्गल का अभाव हो। धर्म द्रव्य प्रसरित स्वभाव वाला (अस्तिकाय) होकर भी अमूर्त्त (अरूपी) और अचेतन है। धर्म द्रव्य एक और अखण्ड द्रव्य है। जहाँ जीवात्माएँ अनेक मानी गई हैं वहाँ धर्म द्रव्य एक ही है। लोक तक सीमित होने के कारण इसे अनन्त प्रदेशी न कहकर असंख्य प्रदेशी कहा गया है। जैन दर्शन के अनुसार लोक चाहे कितना ही विस्तृत क्यों न हो वह असीम न होकर ससीम है और ससीम लोक में व्याप्त होने के कारण धर्म द्रव्य को आकाश के समान अनन्त प्रदेशी न मानकर असंख्य प्रदेशी मानना ही उपयुक्त है।

### अधर्म द्रव्य

अधर्म द्रव्य भी अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत आता है। इसका भी विस्तार क्षेत्र या प्रदेश-प्रचयत्व लोकव्यापी है। लोक से बाहर अलोक में इसका अस्तित्व नहीं है। अधर्म द्रव्य का लक्षण या कार्य जीव और पुद्गल की स्थिति में सहायक होना माना गया है। परम्परागत उदाहरण के रूप में यह कहा जाता है कि जिस प्रकार वृक्ष की छाया पथिक के विश्राम में सहायक होती है उसी प्रकार अधर्म द्रव्य जीव और पुद्गल की अवस्थिति में सहायक होता है। जहाँ धर्म द्रव्य गति का माध्यम (चालक) है वहाँ अधर्म द्रव्य गति का कुचालक है अतः उसे स्थिति का माध्यम कहा गया है। यदि अधर्म द्रव्य नहीं होता तो जीव व पुद्गल की गति का नियमन असम्भव हो जाता और वे अनन्त आकाश में बिखर जाते। जिस प्रकार वैज्ञानिक दृष्टि से गुरुत्वाकर्षण आकाश में स्थित पुद्गल पिण्डों को नियंत्रित करता है उसी प्रकार अधर्म द्रव्य भी जीव व पुद्गल की गति का नियमन कर उसे विराम देता है। संख्या की दृष्टि से अधर्म द्रव्य को एक और अखण्ड द्रव्य माना गया है। प्रदेश–प्रचयत्व की दृष्टि से इसका विस्तार क्षेत्र लोक तक सीमित होने के कारण इसे असंख्य प्रदेशी माना जाता है, फिर भी वह एक अखण्ड द्रव्य है क्योंकि उसका विखण्डन सम्भव नहीं है। धर्म और अधर्म द्रव्यों में देश-प्रदेश आदि की कल्पना मात्र वैचारिक स्तर पर ही होती है।

### आकाश

आकाश द्रव्य भी अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत ही आता है किन्तु जहाँ धर्म और अधर्म द्रव्यों का विस्तार क्षेत्र लोकव्यापी है वहाँ आकाश का विस्तार क्षेत्र लोक और अलोक दोनों है। आकाश का लक्षण 'अवगाहन' है। वह जीव और अजीव द्रव्यों को स्थान प्रदान करता है। लोक

---

१. जैन साइकॉलॉजी, पृ. १७५     २. स्थानांग सूत्र, ८/२     ३. तत्त्वार्थ सूत्र, ८/११

को भी अपने में समाहित करने के कारण आकाश का विस्तार क्षेत्र लोक के वाहर भी मानना आवश्यक है। यही कारण है कि जैन आचार्य आकाश के दो विभाग करते हैं–लोकाकाश और अलोकाकाश। विश्व में जो रिक्त स्थान है वह लोकाकाश है और इस विश्व से वाहर जो रिक्त स्थान है वह अलोकाकाश है। इस प्रकार जहाँ धर्म द्रव्य और अधर्म द्रव्य असंख्य प्रदेशी माने गए हैं वहाँ आकाश को अनन्त प्रदेशी माना गया है। लोक की कोई सीमा हो सकती है किन्तु अलोक की कोई सीमा नहीं है–वह अनन्त है। चूँकि आकाश लोक और अलोक दोनों में है इसलिए वह अनन्त प्रदेशी है। संख्या की दृष्टि से आकाश को भी एक और अखण्ड द्रव्य माना गया है। उसके देश-प्रदेश आदि की कल्पना भी केवल वैचारिक स्तर तक ही सम्भव है। वस्तुतः आकाश में किसी प्रकार का विभाजन कर पाना सम्भव नहीं है। यही कारण है कि उसे अखण्ड द्रव्य कहा जाता है। जैन आचार्यों की अवधारणा है कि जिन्हें हम सामान्यतया ठोस पिण्ड समझते हैं उनमें भी आकाश अर्थात् रिक्त स्थान होता है। एक पुद्गल परमाणु में भी दूसरे अनन्त पुद्गल परमाणुओं को अपने में समाविष्ट करने की शक्ति तभी सम्भव हो सकती है जबकि उनमें विपुल मात्रा में रिक्त स्थान या आकाश हो। अतः मूर्त्त द्रव्यों में भी आकाश तो निहित ही रहता है। लकड़ी में जव हम कील ठोंकते हैं तो वह वस्तुतः उसमें निहित रिक्त स्थान में ही समाहित होती है। इसका तात्पर्य है कि उसमें भी आकाश है। परम्परागत उदाहरण के रूप में यह कहा जाता है कि दूध या जल के भरे हुए ग्लास में यदि धीरे-धीरे शक्कर या नमक डाला जाय तो वह उसमें समाविष्ट हो जाता है। इसका तात्पर्य यह है कि दूध या जल से भरे हुए ग्लास में भी रिक्त स्थान अर्थात् आकाश था। वैज्ञानिकों ने भी यह मान लिया है कि प्रत्येक परमाणु में पर्याप्त रूप से रिक्त स्थान होता है। अतः आकाश को लोकालोकव्यापी, एक और अखण्ड द्रव्य मानने में कोई बाधा नहीं आती है।

### पुद्गल[१]

पुद्गल को भी अस्तिकाय द्रव्य माना गया है। यह मूर्त्त और अचेतन द्रव्य है। पुद्गल का लक्षण शब्द, वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श आदि माना जाता है। जैन आचार्यों ने हल्कापन, भारीपन, प्रकाश, अंधकार, छाया, आतप आदि को भी पुद्गल का लक्षण माना है। जहाँ धर्म, अधर्म और आकाश एक द्रव्य माने गये हैं वहाँ पुद्गल अनेक द्रव्य हैं। जैन आचार्यों ने प्रत्येक परमाणु को एक स्वतन्त्र द्रव्य या इकाई माना है। वस्तुतः पुद्गल द्रव्य समस्त दृश्य जगत् का मूलभूत घटक है।

यह दृश्य जगत् पुद्गल द्रव्य के ही विभिन्न संयोगों का विस्तार है। अनेक पुद्गल परमाणु मिलकर स्कंध की रचना करते हैं और इन स्कंधों से ही मिलकर दृश्य जगत् की सभी वस्तुयें निर्मित होती हैं। नवीन स्कंधों के निर्माण और पूर्व निर्मित स्कन्धों के संगठन और विघटन की प्रक्रिया के माध्यम से ही दृश्य जगत् में परिवर्तन घटित होते हैं और विभिन्न वस्तुएँ और पदार्थ अस्तित्व में आते हैं।

जैन आचार्यों ने पुद्गल को स्कंध और परमाणु इन दो रूपों में विवेचित किया है। विभिन्न परमाणुओं के संयोग से ही स्कंध वनते हैं। फिर भी इतना स्पष्ट है कि पुद्गल द्रव्य का अंतिम घटक तो परमाणु ही है। प्रत्येक परमाणु में स्वभाव से एक रस, एक रूप, एक गंध और शीत-उष्ण या स्निग्ध-रुक्ष में से कोई दो स्पर्श पाये जाते हैं।

जैन आगमों में वर्ण पाँच माने गये हैं–लाल, पीला, नीला, सफेद और काला; गंध दो हैं–सुगन्ध और दुर्गन्ध; रस पाँच हैं–तिक्त, कटु, कसैला, खट्टा और मीठा और इसी प्रकार स्पर्श आठ माने गये हैं–शीत और उष्ण, स्निग्ध और रुक्ष, मृदु और कर्कश तथा हल्का और भारी। ज्ञातव्य है कि परमाणुओं में मृदु, कर्कश, हल्का और भारी चार स्पर्श नहीं होते हैं। ये चार स्पर्श तभी संभव होते हैं जव परमाणुओं से स्कंधों की रचना होती है और तभी उनमें मृदु, कठोर, हल्के और भारी गुण भी प्रकट हो जाते हैं। परमाणु एक प्रदेशी होता है जवकि स्कंध में दो या दो से अधिक असंख्य प्रदेश भी हो सकते हैं। स्कंध, स्कंध-देश, स्कंध-प्रदेश और परमाणु ये चार पुद्गल द्रव्य के विभाग हैं। इनमें परमाणु निरवयव है। आगम में उसे आदि, मध्य और अन्त से रहित बताया गया है जवकि स्कंध में आदि और अन्त होते हैं। न केवल भौतिक वस्तुएँ अपितु शरीर, इन्द्रियाँ और मन भी स्कंधों का ही खेल है।

### स्कंधों के प्रकार

जैन दर्शन में स्कंध के निम्न ६ प्रकार माने गये हैं–

१. **स्थूल-स्थूल**–इस वर्ग के अन्तर्गत विश्व के समस्त ठोस पदार्थ आते हैं। इस वर्ग के स्कंधों की विशेषता यह है कि वे छिन्न-भिन्न होने पर मिलने में असमर्थ होते हैं, जैसे–पत्थर।

२. **स्थूल**–जो स्कंध छिन्न-भिन्न होने पर स्वयं आपस में मिल जाते हैं वे स्थूल स्कंध कहे जाते हैं। इसके अन्तर्गत विश्व के तरल द्रव्य आते हैं, जैसे–पानी, तेल आदि।

३. **स्थूल-सूक्ष्म**–जो पुद्गल स्कंध छिन्न-भिन्न नहीं किये जा सकते हों अथवा जिनका ग्रहण या लाना-ले जाना संभव नहीं हो किन्तु जो चक्षु इन्द्रिय के अनुभूति के विषय हों वे स्थूल-सूक्ष्म या बादर-सूक्ष्म कहे जाते हैं, जैसे–प्रकाश, छाया, अन्धकार आदि।

४. **सूक्ष्म-स्थूल**–जो विषय दिखाई नहीं देते हैं किन्तु हमारी ऐन्द्रिक अनुभूति के विषय बनते हैं, जैसे–सुगन्ध, शब्द आदि। आधुनिक विज्ञान की दृष्टि से विद्युत् धारा का प्रवाह और अदृश्य किन्तु अनुभूत गैस भी इस वर्ग के अन्तर्गत आती है। जैन आचार्यों ने ध्वनि तरंग

---

१. पुद्गल द्रव्य की विस्तृत विवेचना हेतु देखें–
Concept of Matter in Jain Philosophy—Dr. J. C. Sikadar, P. V. Research Institute, Varanasi

आदि को भी इसी वर्ग के अन्तर्गत माना है। वर्तमान युग में इलेक्ट्रॉनिक माध्यमों द्वारा जो चित्र आदि का सम्प्रेषण किया जाता है उसे भी हम इसी वर्ग के अन्तर्गत रख सकते हैं।

५. सूक्ष्म–जो स्कंध या पुद्गल इन्द्रिय के माध्यम से ग्रहण नहीं किये जा सकते हों वे इस वर्ग के अन्तर्गत आते हैं। जैनाचार्यों के कर्मवर्गणा, मनोवर्गणा जो-जो जीवों के बंधन का कारण है, को इसी वर्ग में माना है।

६. अति सूक्ष्म–द्वयणुक आदि अत्यन्त छोटे-स्कंध अति सूक्ष्म माने गये हैं।

**स्कंध के निर्माण की प्रक्रिया**

स्कंध की रचना दो प्रकार से होती है–एक ओर बड़े-बड़े स्कंधों के टूटने से छोटे-छोटे स्कंधों के संयोग से नवीन स्कंध बनते हैं तो दूसरी ओर परमाणुओं में निहित स्वाभाविक स्निग्धता और रुक्षता के कारण परस्पर बंध होता है, जिससे स्कंधों की रचना होती है। इसलिए यह कहा गया है कि संघात और भेद से स्कंध की रचना होती है। संघात का तात्पर्य एकत्रित होना और भेद का तात्पर्य टूटना है। किस प्रकार के परमाणुओं के परस्पर मिलने से स्कंध आदि की रचना होती है, इस प्रश्न पर जैनाचार्यों ने विस्तृत चर्चा की है किन्तु विस्तारभय से उसे यहाँ वर्णित करना संभव नहीं है। इस हेतु इच्छुक पाठक तत्त्वार्थ सूत्र के पाँचवें अध्याय की टीकाओं का अवलोकन करें।

जैनाचार्यों की यह विशेषता रही है कि उन्होंने अंधकार, प्रकाश, छाया, शब्द, गर्मी आदि को पुद्गल द्रव्य का ही पर्याय माना है। इस दृष्टि से जैन दर्शन का पुद्गल विचार आधुनिक विज्ञान के बहुत अधिक निकट है।

जैन धर्म की ही ऐसी अनेक मान्यतायें हैं, जो कुछ वर्षों तक अवैज्ञानिक व पूर्णतः काल्पनिक लगती थीं, किन्तु आज विज्ञान से प्रमाणित हो रही हैं। उदाहरण के रूप में–प्रकाश, अन्धकार, ताप, छाया और शब्द आदि पौद्गलिक हैं। जैन आगमों की इस मान्यता पर कोई विश्वास नहीं करता था, किन्तु आज उनकी पौद्गलिकता सिद्ध हो चुकी है। जैन आगमों का यह कथन है कि शब्द न केवल पौद्गलिक है, अपितु वह ध्वनि रूप में उच्चरित होकर लोकान्त तक की यात्रा करता है, इस तथ्य को कल तक कोई भी स्वीकार नहीं करता था, किन्तु आधुनिक वैज्ञानिक खोजों ने अब इस तथ्य को सिद्ध कर दिया है कि प्रत्येक ध्वनि उच्चरित होने के बाद अपनी यात्रा प्रारम्भ कर देती है और उसकी यह यात्रा, चाहे अत्यन्त क्षीण रूप में ही क्यों न हो, लोकान्त तक होती है। जैनों की केवलज्ञान सम्बन्धी यह अवधारणा कि केवली या सर्वज्ञ समस्त लोक के पदार्थों को हस्तामलकवत् प्रत्यक्ष रूप से जानता है अथवा अवधिज्ञान सम्बन्धी यह अवधारणा है कि अवधिज्ञानी चर्म-चक्षु के द्वारा गृहीत नहीं हो रहे दूरस्थ विषयों का सीधा प्रत्यक्षीकरण कर लेता है–कुछ वर्षों पूर्व तक यह सब कपोलकल्पना ही लगती थी, किन्तु आज जब टेलीविजन का आविष्कार हो चुका है अब यह बात बहुत आश्चर्यजनक नहीं रही है। जिस प्रकार से ध्वनि की यात्रा होती है उसी प्रकार से प्रत्येक भौतिक पिण्ड से प्रकाश-किरणें परावर्तित होती हैं और वे भी ध्वनि के समान ही लोक में अपनी यात्रा करती हैं तथा प्रत्येक वस्तु या घटना का चित्र विश्व में संप्रेषित कर देती हैं। आज यदि मानव मस्तिष्क में टेलीविजन सेट की ही तरह चित्रों को ग्रहण करने का सामर्थ्य विकसित हो जाये, तो दूरस्थ पदार्थों एवं घटनाओं के हस्तामलकवत् ज्ञान में कोई बाधा नहीं रहेगी, क्योंकि प्रत्येक पदार्थ से प्रकाश व छाया के रूप में जो किरणें परावर्तित हो रही हैं, वे तो हम सबके पास पहुँच ही रही हैं। आज यदि हमारे चैतन्य मस्तिष्क की ग्रहण शक्ति विकसित हो जाय तो दूरस्थ विषयों का ज्ञान असम्भव नहीं है। इससे यह स्पष्ट होता है कि प्राचीन धार्मिक कहे जाने वाले साहित्य में भी बहुत कुछ ऐसा है, जो या तो आज विज्ञान सम्मत सिद्ध हो चुका है अथवा जिसके विज्ञान सम्मत सिद्ध होने की सम्भावना अभी पूर्णतः निरस्त नहीं हुई है।

अनेक आगम वचन या सूत्र ऐसे हैं, जो कल तक अवैज्ञानिक प्रतीत होते थे, वे आज वैज्ञानिक सिद्ध हो रहे हैं। मात्र इतना ही नहीं, इन सूत्रों का वैज्ञानिक ज्ञान उनके प्रकाश में है जो व्याख्या की गयी, वह अधिक समीचीन प्रतीत होती है। उदाहरण के रूप में परमाणुओं के पारस्परिक वन्धन से स्कन्ध के निर्माण की प्रक्रिया को समझाने हेतु तत्त्वार्थ सूत्र के पाँचवें अध्याय का एक सूत्र आता है–**स्निग्धरुक्षत्वात् वन्धः।** इसमें स्निग्ध और रुक्ष परमाणुओं के एक-दूसरे से जुड़कर स्कन्ध बनाने की बात कही गयी है। सामान्य रूप से इसकी व्याख्या यह कहकर ही की जाती थी कि स्निग्ध (चिकने) एवं रुक्ष (खुरदुरे) परमाणुओं में बन्ध होता है, किन्तु आज जब हम इस सूत्र की वैज्ञानिक व्याख्या करते हैं कि स्निग्ध अर्थात् धनात्मक विद्युत् से आवेशित एवं रुक्ष अर्थात् ऋणात्मक विद्युत् से आवेशित सूक्ष्म-कण जैन दर्शन की भाषा में परमाणु परस्पर मिलकर स्कन्ध (Molecule) का निर्माण करते हों तो तत्त्वार्थ सूत्र का यह सूत्र अधिक विज्ञान सम्मत प्रतीत होता है।

जहाँ तक भौतिक तत्त्व के अस्तित्व एवं स्वरूप का प्रश्न है वैज्ञानिकों एवं जैन आचार्यों में अधिक मतभेद नहीं है। परमाणु या पुद्गल कणों में जिस अनन्त शक्ति का निर्देश जैन आचार्यों ने किया था वह अव आधुनिक वैज्ञानिक अन्वेषणों से सिद्ध हो रहा है। आधुनिक वैज्ञानिक इस तथ्य को सिद्ध कर चुके हैं कि एक परमाणु का विस्फोट भी कितनी अधिक शक्ति का सृजन कर सकता है। वैसे भी भौतिक पिण्ड या पुद्गल की अवधारणा ऐसी है जिस पर वैज्ञानिकों एवं जैन विचारकों में कोई अधिक मतभेद नहीं देखा जाता। परमाणुओं के द्वारा स्कन्ध (Molecule) की रचना का जैन सिद्धान्त कितना वैज्ञानिक है, इसकी चर्चा हम पूर्व में कर चुके हैं। विज्ञान जिसे परमाणु कहता था, वह अव टूट चुका है। वास्तविकता तो यह है कि विज्ञान ने जिसे परमाणु मान लिया था, वह परमाणु था ही नहीं, वह तो स्कन्ध ही था। क्योंकि जैनों की परमाणु की परिभाषा यह है कि जिसका विभाजन नहीं हो सके, ऐसा भौतिक तत्त्व परमाणु है। इस प्रकार आज हम देखते हैं कि विज्ञान का तथाकथित परमाणु खण्डित हो चुका है, जवकि जैन दर्शन का परमाणु अभी वैज्ञानिकों की पकड़ में आ ही नहीं पाया है। वस्तुतः जैन दर्शन में जिसे परमाणु कहा जाता है उसे आधुनिक वैज्ञानिकों ने क्वार्क नाम दिया है और वे आज भी उसकी खोज में लगे हुए

हैं। समकालीन भौतिकीविदों की क्वार्क की परिभाषा यह है कि जो विश्व का सरलतम और अन्तिम घटक है, वही क्वार्क है। आज भी क्वार्क को व्याख्यायित करने में वैज्ञानिक सफल नहीं हो पाये हैं।

आधुनिक विज्ञान प्राचीन अवधारणाओं को सम्पुष्ट करने में किस प्रकार सहायक हुआ है कि उसका एक उदाहरण यह है कि जैन तत्त्व-मीमांसा में एक ओर यह अवधारणा रही है कि एक पुद्गल परमाणु जितनी जगह घेरता है–वह एक आकाश प्रदेश कहलाता है। दूसरे शब्दों में मान्यता यह है कि एक आकाश प्रदेश में एक परमाणु ही रह सकता है, किन्तु दूसरी ओर आगमों में यह भी उल्लेख है कि एक आकाश प्रदेश में असंख्यात पुद्गल परमाणु समा सकते हैं। इस विरोधाभास का सीधा समाधान हमारे पास नहीं था। लेकिन विज्ञान ने यह सिद्ध कर दिया है कि विश्व में कुछ ऐसे ठोस द्रव्य हैं जिनका एक वर्ग इंच का वजन लगभग ८ सौ टन होता है। इससे यह भी फलित होता है कि जिन्हें हम ठोस समझते हैं, वे वस्तुतः कितने पोले हैं। अतः सूक्ष्म अवगाहन शक्ति के कारण यह संभव है कि एक ही आकाश प्रदेश में अनन्त परमाणु भी समाहित हो जायें।[१]

काल

काल द्रव्य को अनस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत माना गया है। जैसा कि हम पूर्व में सूचित कर चुके हैं–आगमिक युग तक जैन परम्परा में काल को स्वतंत्र द्रव्य मानने के सन्दर्भ में पर्याप्त मतभेद था। आवश्यकचूर्णि (भाग-१, पृ. ३४०-३४१) में काल के स्वरूप के सम्बन्ध में निम्न तीन मतों का उल्लेख हुआ है–(१) कुछ विचारक काल को स्वतन्त्र द्रव्य न मानकर पर्याय रूप मानते हैं। (२) कुछ विचारक उसे गुण मानते हैं। (३) कुछ विचारक उसे स्वतन्त्र द्रव्य मानते हैं। श्वेताम्बर परम्परा में सातवीं शती तक काल के सम्बन्ध में उक्त तीनों विचारधाराएँ प्रचलित रहीं और श्वेताम्बर आचार्य अपनी-अपनी मान्यतानुसार उनमें से किसी एक का पोषण करते रहे, जबकि दिगम्बर आचार्यों ने एक मत से काल को स्वतन्त्र द्रव्य माना। जो विचारक काल को स्वतन्त्र द्रव्य नहीं मानते थे उनका तर्क यह था कि यदि धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और जीव द्रव्य अपनी-अपनी पर्यायों (विभिन्न अवस्थाओं) में स्वतः ही परिवर्तित होते रहते हैं तो फिर काल को स्वतन्त्र द्रव्य मानने की क्या आवश्यकता है? आगम में भी जब भगवान महावीर से यह पूछा गया कि काल क्या है? तो इस प्रश्न का उत्तर देते हुए उन्होंने कहा था कि काल जीव-अजीवमय है अर्थात् जीव और अजीव की पर्यायें ही काल हैं।[२] विशेषावश्यक भाष्य में कहा गया है कि वर्तना अर्थात् परिणमन या परिवर्तन से भिन्न कोई काल द्रव्य नहीं है। इस प्रकार जीव और अजीव की परिवर्तनशील पर्याय को ही काल कहा गया है। कहीं-कहीं काल को पर्याय द्रव्य कहा गया है। इन सब विवरणों से ऐसा प्रतीत होता है कि काल कोई स्वतन्त्र द्रव्य नहीं है। चूँकि आगम में जीव-काल और अजीव-काल ऐसे काल के दो वर्गों के उल्लेख मिलते हैं अतः कुछ जैन विचारकों ने यह माना कि जीव और अजीव द्रव्यों की पर्यायों से पृथक् काल द्रव्य का स्वतन्त्र अस्तित्व नहीं है। प्राचीन स्तर के आगमों में सर्वप्रथम उत्तराध्ययन सूत्र में काल का स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में उल्लेख पाया जाता है। जैसा कि हम पूर्व में संकेत कर चुके हैं कि न केवल उमास्वाति के युग तक अर्थात् ईसा की तृतीय-चतुर्थ शताब्दी तक अपितु चूर्णिकाल अर्थात् ईसा की सातवीं शती तक काल स्वतन्त्र द्रव्य है या नहीं–इस प्रश्न पर जैन दार्शनिकों में मतभेद था। इसीलिए तत्त्वार्थ सूत्र के भाष्यमान पाठ में उमास्वाति को यह उल्लेख करना पड़ा कि कुछ विचारक काल को भी द्रव्य मानते हैं (कालश्चेत्येक २५/३८)। इसका फलितार्थ यह भी है कि उस युग में कुछ जैन दार्शनिक काल को स्वतन्त्र द्रव्य नहीं मानते थे। इनके अनुसार सर्व द्रव्यों की जो पर्यायें हैं, वे ही काल हैं। इस मान्यता के विरोध में दूसरे पक्ष के द्वारा यह कहा गया कि अन्य द्रव्यों की पर्यायों से पृथक् काल स्वतन्त्र द्रव्य है क्योंकि किसी भी पदार्थ में बाह्य निमित्त अर्थात् अन्य द्रव्य के उपकार के बिना स्वतः ही परिणमन सम्भव नहीं होता है।[३] जैसे ज्ञान आत्मा का स्वलक्षण है, किन्तु ज्ञानरूप पर्यायें तो अपने ज्ञेय विषय पर ही निर्भर करती हैं। आत्मा को ज्ञान तभी हो सकता है जब ज्ञान के विषय अर्थात् ज्ञेय वस्तु तत्त्व की स्वतन्त्र सत्ता हो। अतः अन्य सभी द्रव्यों के परिणमन के लिए किसी बाह्य निमित्त को मानना आवश्यक है। जिस प्रकार गति को जीव और पुद्गल का स्वलक्षण मानते हुए भी गति के बाह्य निमित्त के रूप में धर्म द्रव्य की स्वतन्त्र सत्ता मानना आवश्यक है, उसी प्रकार चाहे सभी द्रव्यों में पर्याय परिवर्तन की क्षमता स्वतः हो, किन्तु उनके निमित्त कारण के रूप में काल द्रव्य को स्वतन्त्र द्रव्य मानना आवश्यक है। यदि काल को स्वतन्त्र द्रव्य नहीं माना जायेगा तो पदार्थों के परिणमन (पर्याय परिवर्तन) का कोई निमित्त कारण नहीं होगा। परिणमन के निमित्त कारण के अभाव में पर्यायों का अभाव होगा और पर्यायों के अभाव में द्रव्य का भी अभाव हो जायेगा क्योंकि द्रव्य का अस्तित्व भी पर्यायों से पृथक् नहीं है। इस प्रकार सर्वशून्यता का प्रसंग आ जायेगा। अतः पर्याय परिवर्तन (परिणमन) के निमित्त कारण के रूप में काल को स्वतन्त्र द्रव्य मानना ही होगा। काल को स्वतन्त्र तत्त्व मानने वाले दार्शनिकों के इस तर्क के विरोध में यह प्रश्न उठाया गया कि यदि अन्य द्रव्यों के परिणमन (पर्याय परिवर्तन) के हेतु के रूप में काल नामक स्वतन्त्र द्रव्य का मानना आवश्यक है तो फिर अलोकाकाश में होने वाले पर्याय परिवर्तन का हेतु (निमित्त कारण) क्या है? क्योंकि अलोकाकाश में तो आगम में काल द्रव्य का अभाव माना गया है। यदि उसमें काल द्रव्य के अभाव में पर्याय परिवर्तन सम्भव है, तो फिर लोकाकाश में भी अन्य द्रव्यों के

१. जैन दर्शन और आधुनिक विज्ञान के सम्बन्धों की विस्तृत विवेचना के लिए देखें–

(अ) श्रमण, अक्टूबर-दिसम्बर, १९९२, पृ. १-१२

(ब) Cosmology : Old and New by G. R. Jain

२. उद्धृत Jain Conceptions of Space and Time by Nagin J. Shah, p. 374, Ref. No. 6, Studies in Jainism, Deptt. of Philosophy, University of Poona, 1994

३. जैनेन्द्र सिद्धान्त कोश, भाग-२, पृ. ८५-८७

पर्याय परिवर्तन हेतु काल को स्वतन्त्र द्रव्य मानना आवश्यक नहीं है। पुनः अलोकाकाश में काल के अभाव में यदि पर्याय परिवर्तन नहीं मानोगे तो फिर पर्याय परिवर्तन के अभाव में आकाश द्रव्य में द्रव्य का सामान्य लक्षण 'उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य' सिद्ध नहीं हो सकेगा और यदि अलोकाकाश में पर्याय परिवर्तन माना जाता है तो उस पर्याय परिवर्तन का निमित्त काल तो नहीं हो सकता क्योंकि उसका वहाँ अभाव है। इस तर्क के प्रत्युत्तर में काल को स्वतन्त्र द्रव्य मानने वाले आचार्यों का प्रत्युत्तर यह है कि आकाश एक अखण्ड द्रव्य है उसमें अलोकाकाश एवं लोकाकाश ऐसे जो दो भेद किए जाते हैं वे मात्र औपचारिक हैं। लोकाकाश में काल द्रव्य के निमित्त से होने वाला पर्याय परिवर्तन सम्पूर्ण आकाश द्रव्य का ही पर्याय परिवर्तन है। अलोकाकाश और लोकाकाश दोनों आकाश द्रव्य के ही अंश हैं, वे एक-दूसरे से पृथक् नहीं हैं। किसी भी द्रव्य के एक अंश में होने वाला परिवर्तन सम्पूर्ण द्रव्य का परिवर्तन माना जाता है, अतः लोकाकाश में जो पर्याय परिवर्तन होता है वह अलोकाकाश पर भी घटित होता है और लोकाकाश में पर्याय परिवर्तन काल द्रव्य के निमित्त से होता है। अतः लोकाकाश और अलोकाकाश दोनों के पर्याय परिवर्तन का निमित्त काल द्रव्य ही है। ज्ञातव्य है कि लगभग सातवीं शताब्दी से काल का स्वतन्त्र द्रव्य होना सर्वमान्य हो गया।

जैन दार्शनिकों ने काल को अचेतन, अमूर्त (अरूपी) तथा अनस्तिकाय द्रव्य कहा है। इसका कार्य या लक्षण वर्तना माना गया है। विभिन्न द्रव्यों में जो पर्याय परिवर्तन होता है उसका निमित्त कारण काल द्रव्य होता है यद्यपि उस पर्याय परिणमन का उपादान कारण तो स्वयं वह द्रव्य ही होता है, जिस प्रकार धर्म-द्रव्य जीव, पुद्गल आदि की स्वतः प्रसूत गति का निमित्त कारण है या जिस प्रकार बाल्यावस्था, युवावस्था और वृद्धावस्था प्राणी की अपनी शारीरिक संरचना के परिणामस्वरूप ही घटित होती है फिर भी उनमें निमित्त कारण के रूप में काल भी अपना कार्य करता है। जैनाचार्यों ने स्वभाव, नियति, पुरुषार्थ, काल आदि जिस पंचक कारण की चर्चा की है उनमें काल को भी एक महत्त्वपूर्ण घटक माना गया है। जैन दार्शनिक साहित्य में काल द्रव्य की चर्चा अनेक प्रकार से की गई है। सर्वप्रथम व्यवहारकाल और निश्चयकाल ऐसे काल के दो विभाग किये गये हैं। निश्चयकाल अन्य द्रव्यों की पर्यायों के परिवर्तन का निमित्त कारण है। दूसरे शब्दों में सभी द्रव्यों की वर्तना या परिणमन की शक्ति ही द्रव्य काल या निश्चय काल है। व्यवहार काल को समय, आवलिका, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर आदि रूप कहा गया है। संसार में भूत, भविष्य और वर्तमान सम्बन्धी जो काल व्यवहार है वह भी इसी से होता है। जैन परम्परा में *व्यवहार काल का आधार सूर्य की गति ही मानी गई है, साथ ही यह भी माना गया है कि यह व्यवहार काल मनुष्य क्षेत्र तक ही सीमित है।* देवलोक आदि में इसका व्यवहार मनुष्य क्षेत्र की अपेक्षा से ही है। मनुष्य क्षेत्र में ही समय, आवलिका, घटिका, प्रहर, रात-दिन, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी आदि का व्यवहार होता है। व्यक्तियों में बालक, युवा और वृद्ध अथवा नूतन, जीर्ण आदि का जो व्यवहार देखा जाता है वह सब भी काल के ही कारण हैं। वासना काल, शिक्षा काल, दीक्षा काल आदि की अपेक्षा से भी काल के अनेक भेद किये जाते हैं, किन्तु विस्तार भय से उन सबकी चर्चा यहाँ अपेक्षित नहीं है। इसी प्रकार कर्म सिद्धान्त के सन्दर्भ में प्रत्येक कर्म प्रकृति के सत्ता काल आदि की भी चर्चा जैनागमों में मिलती है।

संख्या की दृष्टि से अधिकांश जैन आचार्यों ने काल द्रव्य को एक नहीं, अपितु अनेक माना है। उनका कहना है कि धर्म, अधर्म, आकाश की तरह काल एक और अखण्ड द्रव्य नहीं हो सकता। काल द्रव्य अनेक हैं क्योंकि एक ही समय में विभिन्न व्यक्तियों में अथवा द्रव्यों में जो विभिन्न पर्यायों की उत्पत्ति होती है, उन सबकी उत्पत्ति का निमित्त कारण एक ही काल नहीं हो सकता। अतः काल द्रव्य को अनेक या असंख्यात द्रव्य मानना होगा। पुनः प्रत्येक पदार्थ की भूत, भविष्य की अपेक्षा से अनन्त पर्यायें होती हैं और उन अनन्त पर्यायों के निमित्त अनन्त कालाणु होंगे, अतः कालाणु अनन्त माने गये हैं। यहाँ यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि काल द्रव्य को असंख्य कहा गया किन्तु कालाणु अनन्त माने गये ऐसा क्यों? इसका उत्तर यह है कि काल द्रव्य लोकाकाश तक सीमित है और उसकी इस सीमितता की अपेक्षा से उसे अनन्त द्रव्य न कहकर असंख्यात द्रव्य कहा गया। किन्तु जीव अनन्त हैं और उन अनन्त जीवों की भूत, भविष्य की अनन्त पर्यायें होती हैं उन अनन्त पर्यायों में प्रत्येक का निमित्त एक कालाणु होता है अतः कालाणु अनन्त माने गये। सामान्य अवधारणा यह है कि प्रत्येक आत्म-प्रदेश, पुद्गल परमाणु और आकाश प्रदेश पर रत्नों की राशि के समान कालाणु स्थित रहते हैं—अतः कालाणु अनन्त हैं। राजवार्तिक आदि दिगम्बर परम्परा के ग्रन्थों में कालाणुओं को अन्योन्य प्रवेश से रहित पृथक्-पृथक् असंचित दशा में लोकाकाश में स्थित माना गया है।

किन्तु कुछ श्वेताम्बर आचार्यों ने इस मत का विरोध करते हुए यह भी माना है कि काल द्रव्य एक एवं लोकव्यापी है वह अणुरूप नहीं है।[१] किन्तु ऐसी स्थिति में काल में भी प्रदेश-प्रचयत्व मानना होगा और प्रदेश-प्रचयत्व मानने पर वह भी अस्तिकाय वर्ग के अन्तर्गत आ जायेगा। इसके उत्तर में यह कहा गया कि तिर्यक्-प्रचयत्व का अभाव होने से काल अनस्तिकाय है। ऊर्ध्व-प्रचयत्व एवं तिर्यक्-प्रचयत्व की चर्चा हम पूर्व में अस्तिकाय की चर्चा के अन्तर्गत कर चुके हैं।

सूक्ष्मता की अपेक्षा से कालाणुओं की अपेक्षा आकाश प्रदेश और आकाश प्रदेश की अपेक्षा पुद्गल परमाणु अधिक सूक्ष्म माने गये हैं। क्योंकि एक ही आकाश प्रदेश में अनन्त पुद्गल परमाणु समाहित हो सकते हैं। अतः वे सबसे सूक्ष्म हैं। इस प्रकार परमाणु की अपेक्षा आकाश प्रदेश और आकाश प्रदेश की अपेक्षा कालाणु स्थूल हैं।

संक्षेप में काल द्रव्य में वर्तना हेतुत्व के साथ-साथ अचेतनत्व, अमूर्त्तत्व, सूक्ष्मत्व आदि सामान्य गुण भी माने गये हैं। इसी प्रकार उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य लक्षण जो अन्य द्रव्य में हैं, वे भी काल द्रव्य में पाये जाते हैं। काल द्रव्य में यदि उत्पाद, व्यय लक्षण नहीं रहे तो वह

---

१. Studies in Jainism, Edt. M. P. Marathe, p. 69

अपरिवर्तनशील द्रव्य होगा और जो स्वतः अपरिवर्तनशील हो वह दूसरों के परिवर्तन में निमित्त नहीं हो सकेगा। किन्तु काल द्रव्य का विशिष्ट लक्षण तो उसका वर्तना नामक गुण ही है जिसके माध्यम से वह अन्य सभी द्रव्यों में पर्याय परिवर्तन में निमित्त कारण बनकर कार्य करता है। पुनः यदि काल द्रव्य में ध्रौव्यत्व का अभाव मानेंगे तो उसका द्रव्यत्व समाप्त हो जायेगा। अतः उसे स्वतन्त्र द्रव्य मानने पर उसमें उत्पाद-व्यय के साथ-साथ ध्रौव्यत्व भी मानना होगा।

**कालचक्र**[1]–अर्ध-मागधी आगम साहित्य में काल की चर्चा उत्सर्पिणी काल और अवसर्पिणी काल के रूप में भी उपलब्ध होती है। इनमें प्रत्येक के छह-छह विभाग किये जाते हैं, जिन्हें आरे कहा जाता है। ये छह आरे निम्न हैं–१. सुषमा-सुषमा, २. सुषमा, ३. सुषमा-दुषमा, ४. दुषमा-सुषमा, ५. दुषमा और ६. दुषमा-दुषमा। उत्सर्पिणी काल में इनका क्रम विपरीत होता है। अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी काल मिलकर एक कालचक्र पूरा होता है। जैनों की कालचक्र की यह कल्पना बौद्ध और हिन्दू कालचक्र की कल्पना से भिन्न है। किन्तु इन सभी में इस बात को लेकर समानता है कि इन सभी कालचक्र के विभाजन का आधार सुख-दुःख एवं मनुष्य के नैतिक एवं आध्यात्मिक विकास की क्षमता को बनाया है।

जैनों के अनुसार उत्सर्पिणी काल में क्रमशः विकास और अवसर्पिणी काल में क्रमशः पतन होता है। ज्ञातव्य है कि कालचक्र का प्रवर्तन जंबूद्वीप के भरत क्षेत्र आदि कुछ विभागों में ही होता है।

### आत्मा एवं पुद्‌गल का सम्बन्ध

इस प्रकार पाँच अस्तिकाय द्रव्यों एवं एक अनस्तिकाय द्रव्य का विवेचन करने के पश्चात् संसार एवं मोक्ष को समझने के लिए आत्मा एवं पुद्‌गल द्रव्य के पारस्परिक सम्बन्ध को समझना आवश्यक है, आत्मा एवं पुद्‌गल का परस्पर विचित्र सम्बन्ध है।

इनके सम्बन्ध से ही शरीर, इन्द्रिय, मन आदि प्राप्त होते हैं। इनके सम्बन्ध से ही जीव एक गति से दूसरी गति में गमन करता है। इनका यह सम्बन्ध लेश्या, कषाय एवं कर्म-बन्ध के रूप में भी व्यक्त होता है। द्रव्यानुयोग में वर्णित विविध विषय-वस्तु में से यहाँ पर इन्द्रिय, कषाय-सिद्धान्त, लेश्या-सिद्धान्त एवं कर्म-सिद्धान्त पर विशेष विचार किया जा रहा है।

### इन्द्रिय

**'इन्द्रिय' शब्द का अर्थ**–'इन्द्रिय' शब्द के अर्थ की विशद विवेचना न करते हुए यहाँ हम केवल यही कहेंगे कि जिन-जिन साधनों की सहायता से जीवात्मा विषयों की ओर अभिमुख होता है अथवा विषयों के उपभोग में समर्थ होता है, वे इन्द्रियाँ हैं।[2] इस अर्थ को लेकर जैन बौद्ध और गीता की विचारणा में कहीं कोई विवाद नहीं पाया जाता।[3]

**इन्द्रियों की संख्या**–जैन दर्शन में इन्द्रियाँ पाँच मानी गयी हैं–(१) श्रोत्र, (२) चक्षु, (३) घ्राण, (४) रसना और (५) स्पर्शन (त्वचा)। जैन दर्शन में मन को नोइन्द्रिय (Quasi Sense Organ) कहा गया है। जैन दर्शन में कर्मेन्द्रियों का विचार उपलब्ध नहीं है, फिर भी पाँच कर्मेन्द्रियाँ उसके १० बल की धारणा में से वाक् बल, शरीर बल एवं श्वासोच्छ्‌वास बल में समाविष्ट हो जाती हैं।

**इन्द्रिय-स्वरूप**–जैन दर्शन में उक्त पाँचों इन्द्रियाँ दो प्रकार की हैं–(१) द्रव्येन्द्रिय, (२) भावेन्द्रिय। इन्द्रियों का बाह्य संरचनात्मक पक्ष (Structural Aspect) द्रव्येन्द्रिय है और उनका आन्तरिक क्रियात्मक पक्ष (Functional Aspect) भावेन्द्रिय है। इनमें से प्रत्येक के पुनः उपविभाग किये गये हैं, जैसा कि निम्न सारणी से स्पष्ट है–




**इन्द्रियों के विषय**–(१) श्रोत्रेन्द्रिय का विषय शब्द है। शब्द तीन प्रकार का माना गया है–जीव-शब्द, अजीव-शब्द और मिश्र-शब्द। कुछ विचारक ७ प्रकार के शब्द भी मानते हैं। (२) चक्षु-इन्द्रिय का विषय रूप-संवेदना है। रूप पाँच प्रकार का है–लाल, काला, नीला, पीला और श्वेत। शेष रंग इन्हीं के सम्मिश्रण के परिणाम हैं। (३) घ्राणेन्द्रिय का विषय गन्ध-संवेदना है। गन्ध दो प्रकार की है–(अ) सुगन्ध और (ब) दुर्गन्ध। (४) रसना का विषय रसास्वादन है। रस पाँच हैं–कटु, अम्ल, लवण, तिक्त और मधुर। (५) स्पर्शनेन्द्रिय का विषय स्पर्शानुभूति

---

१. उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी काल की विस्तृत विवेचना हेतु देखें– तिलोयपण्णत्ति, जीवराज ग्रंथमाला, शोलापुर, ४/३२०-३९४

२. अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड २, पृ. ५४७

३. दर्शन और चिन्तन, भाग १, पृ. १३४-१३५

है। स्पर्श आठ प्रकार का है—उष्ण, शीत, रुक्ष, चिकना, हल्का, भारी, कर्कश, कोमल। इस प्रकार श्रोत्रेन्द्रिय के ३, चक्षुरिन्द्रिय के ५, घ्राणेन्द्रिय के २, रसना के ५ और स्पर्शेन्द्रिय के ८, कुल मिलाकर पाँचों के तेईस विषय हैं।

**इन्द्रिय-निरोध**—इन्द्रियों के ये विषय अपनी पूर्ति के प्रयास में किस प्रकार नैतिक पतन की ओर ले जाते हैं, इसका सजीव चित्रण उत्तराध्ययन के ३२वें अध्याय में मिलता है, यहाँ उसके कुछ अंश प्रस्तुत हैं।

रूप को ग्रहण करने वाली चक्षु-इन्द्रिय है और रूप चक्षु-इन्द्रिय का विषय है। प्रिय रूप राग का और अप्रिय रूप द्वेष का कारण है।[१] जिस प्रकार दृष्टि के राग में आतुर पतंग मृत्यु पाता है, उसी प्रकार रूप में अत्यन्त आसक्त होकर जीव अकाल में ही मृत्यु पाते हैं।[२] रूप की आशा के वश पड़ा हुआ अज्ञानी जीव, त्रस और स्थावर जीवों की अनेक प्रकार से हिंसा करता है, परिताप उत्पन्न करता है तथा पीड़ित करता है।[३] रूप में मूर्च्छित जीव भोग्य पदार्थों के उत्पादन रक्षण एवं व्यय में और वियोग की चिन्ता में लगा रहता है। उसे सुख कहाँ है? वह संभोग काल में ही अतृप्त रहता है।[४] रूप में आसक्त मनुष्य को थोड़ा भी सुख नहीं होता, जिस वस्तु की प्राप्ति में उसने दुःख उठाया, उसके उपभोग के समय भी वह दुःख ही पाता है।[५]

श्रोत्रेन्द्रिय शब्द को ग्रहण करने वाली और शब्द श्रोत्रेन्द्रिय का ग्राह्य विषय है। प्रिय शब्द राग का और अप्रिय शब्द द्वेष का कारण है।[६] जिस प्रकार शब्द-राग में गृद्ध मृग मारा जाता है, उसी प्रकार शब्दों के विषय में मूर्च्छित जीव अकाल में ही नष्ट हो जाता है।[७] मनोज्ञ शब्द की लोलुपता के वशवर्ती भारीकर्मी जीव अज्ञानी होकर त्रस और स्थावर जीवों की अनेक प्रकार से हिंसा करता है, परिताप उत्पन्न करता है और पीड़ा देता है।[८] शब्द में मूर्च्छित जीव मनोहर शब्द वाले पदार्थों की प्राप्ति, रक्षण एवं वियोग की चिंता में लगा रहता है। वह संभोग काल के समय में भी अतृप्त ही रहता है, फिर उसे सुख कहाँ है?[९] तृष्णा के वश में पड़ा हुआ वह जीव चोरी करता है तथा झूठ और कपट की वृद्धि करता हुआ अतृप्त ही रहता है और दुःख से नहीं छूट पाता।[१०]

गन्ध को नासिका ग्रहण करती है और गन्ध नासिका का ग्राह्य विषय है। सुगन्ध राग का कारण है और दुर्गन्ध द्वेष का कारण है।[११] जिस प्रकार सुगन्ध में मूर्च्छित सर्प बिल से बाहर निकलने पर मारा जाता है, उसी प्रकार गन्ध में अत्यन्त आसक्त जीव अकाल में ही मृत्यु को प्राप्त होता है।[१२] सुगन्ध के वशीभूत होकर बाल जीव अनेक प्रकार से त्रस और स्थावर जीवों की हिंसा करता है, उन्हें दुःख देता है। सुगन्ध में आसक्त जीव सुगन्धित पदार्थों की प्राप्ति, रक्षण, व्यय तथा वियोग की चिन्ता में लगा रहता है, यह संभोग काल में भी अतृप्त रहता है। फिर उसे सुख कहाँ है? गंध में आसक्त जीव को कोई सुख नहीं होता, वह सुगन्ध के उपभोग के समय भी दुःख एवं क्लेश ही पाता है।[१३]

रस को रसनेन्द्रिय ग्रहण करती है और रस रसनेन्द्रिय का ग्राह्य विषय है। मन-पसन्द रस राग का कारण और मन के प्रतिकूल रस द्वेष का कारण है।[१४] जिस प्रकार खाने के लालच में मत्स्य काँटे में फँसकर मारा जाता है, उसी प्रकार रसों में अत्यन्त गृद्ध जीव अकाल में मृत्यु का ग्रास बन जाता है।[१५] रसों में आसक्त जीव को कोई सुख नहीं होता, वह रसभोग के समय दुःख और क्लेश ही पाता है।[१६] इसी प्रकार अमनोज्ञ रसों में द्वेष करने वाला जीव भी दुःख-परम्परा बढ़ाता है और कलुषित मन से कर्मों का उपार्जन करके दुःखद फल भोगता है।[१७]

स्पर्श को शरीर ग्रहण करता है और स्पर्श, स्पर्शनेन्द्रिय (त्वक्) का ग्राह्य विषय है। सुखद स्पर्श राग का तथा दुःखद स्पर्श द्वेष का कारण है।[१८] जो जीव सुखद स्पर्शों में अति आसक्त होता है, वह जंगल के तालाब के ठंडे पानी में पड़े हुए मगर द्वारा ग्रसे हुए भैंसे की तरह अकाल में ही मृत्यु को प्राप्त होता है।[१९] स्पर्श की आशा में पड़ा हुआ भारी कर्मी जीव चराचर जीवों की अनेक प्रकार से हिंसा करता है, उन्हें दुःख देता है।[२०] सुखद स्पर्शों से मूर्च्छित प्राणी उन वस्तुओं की प्राप्ति, रक्षण, व्यय एवं वियोग की चिन्ता में ही घुला रहता है। भोग के समय भी वह तृप्त नहीं होता, फिर उसके लिए सुख कहाँ?[२१] स्पर्श में आसक्त जीवों को किंचित् भी सुख नहीं होता। जिस वस्तु की प्राप्ति क्लेश एवं दुःख से हुई, उसके भोग के समय भी उसे कष्ट ही मिलता है।[२२]

आचार्य हेमचन्द्र योगशास्त्र में कहते हैं कि स्पर्शनेन्द्रिय के वशीभूत होकर हाथी, रसनेन्द्रिय के वशीभूत होकर मछली, घ्राणेन्द्रिय के वशीभूत होकर भ्रमर, चक्षु-इन्द्रिय के वशीभूत होकर पतंगा और श्रोत्रेन्द्रिय के वशीभूत होकर हरिण मृत्यु का ग्रास बनता है। जब एक इन्द्रिय के विषयों में आसक्ति मृत्यु का कारण बनती है तो फिर पाँचों इन्द्रियों के विषयों के सेवन में आसक्त मनुष्य की क्या गति होगी?

कषाय-सिद्धान्त

समूचा जगत् वासना से उत्पन्न कषाय की अग्नि से झुलस रहा है। अतएव शान्ति मार्ग के पथिक साधक के लिए कषाय का त्याग आवश्यक है। जैन-सूत्रों में साधक को कषायों से सर्वथा दूर रहने के लिए कहा गया है। दशवैकालिक सूत्र में कहा गया है कि अनिगृहीत

---

१. उत्तराध्ययन सूत्र, ३२/२३
२. वही, ३२/२४
३. वही, ३२/२७
४. वही, ३२/२८
५. वही, ३२/३२
६. वही, ३२/३६
७. वही, ३२/३७
८. वही, ३२/४०
९. वही, ३२/४१
१०. वही, ३२/४३
११. वही, ३२/४९
१२. वही, ३२/५०
१३. वही, ३२/५३-५४
१४. वही, ३२/६२
१५. वही, ३२/६३
१६. वही, ३२/७१
१७. वही, ३२/७२
१८. वही, ३२/७५
१९. वही, ३२/७६
२०. वही, ३२/७८
२१. वही, ३२/८०
२२. वही, ३२/८४

क्रोध और मान तथा बढ़ती हुई माया तथा लोभ–ये चारों संसार बढ़ाने वाली कषायें पुनर्जन्म रूपी वृक्ष का सिंचन करती हैं, दुःख का का हैं अतः शान्ति का साधक उन्हें त्याग दे।[1]

**कषाय का अर्थ**–कषाय जैन धर्म का पारिभाषिक शब्द है। यह 'कष' और 'आय' इन दो शब्दों के मेल से बना है। 'कष' का अर्थ संसार, कर्म अथवा जन्म-मरण एवं 'आय' का अर्थ है आगमन या प्राप्ति; अर्थात् जिसके द्वारा संसार किंवा जन्म-मरण की प्राप्ति हो अथ जिससे जीव पुनः-पुनः जन्म-मरण के चक्र में पड़ता है, वह कषाय है।[2] जो मनोवृत्तियाँ आत्मा को कलुषित करती हैं, उन्हें जैन-मनोवि की भाषा में कषाय कहा जाता है। कषाय अनैतिक मनोवृत्तियाँ हैं।

**कषाय की उत्पत्ति**–वासना या कर्म-संस्कार से राग-द्वेष और राग-द्वेष से कषाय उत्पन्न होते हैं। स्थानांग सूत्र में कहा गया है पाप-कर्म के दो स्थान हैं–राग और द्वेष। राग से माया और लोभ तथा द्वेष से क्रोध और मान उत्पन्न होते हैं।[3] राग-द्वेष का कषायों से व सम्बन्ध है इसका वर्णन विशेषावश्यक भाष्य में विभिन्न नयों (दृष्टिकोणों) के आधार पर किया गया है। संग्रह नय के विचार से क्रोध अ मान द्वेष-रूप हैं, जबकि माया और लोभ राग-रूप हैं। क्योंकि प्रथम दो में दूसरे की अहित-भावना है और अन्तिम दो में अपनी स्वार्थ-साध का लक्ष्य है। व्यवहार नय की दृष्टि से क्रोध, मान और माया तीनों रूप हैं, क्योंकि माया भी दूसरे के विघात का विचार ही है। केवल लो अकेला रागात्मक है, क्योंकि उसमें ममत्वभाव है। ऋजुसूत्र नय की दृष्टि से केवल क्रोध ही द्वेष-रूप है। शेष कषाय-त्रिक् (मान, माया अ लोभ) को ऋजुसूत्र नय की दृष्टि से न तो केवल राग-प्रेरित कहा जा सकता है और न केवल द्वेष-प्रेरित। राग-प्रेरित होने पर वे राग-रूप और द्वेष-प्रेरित होने पर द्वेष-रूप होते हैं।[4] चारों कषायें वासना के राग-द्वेषात्मक पक्षों की आवेगात्मक अभिव्यक्तियाँ हैं। वासना का तत् अपनी तीव्रता की विधेयात्मक अवस्था में राग और निषेधात्मक अवस्था में द्वेष हो जाता है। ये ही राग और द्वेष के भाव बाह्य आवेगात्म अभिव्यक्ति में कषाय कहे जाते हैं।

**कषाय के भेद**–आवेगों की अवस्थाएँ भी तीव्रता (Intensity) की दृष्टि से समान नहीं होती हैं, अतः तीव्र आवेगों को कषाय और म आवेग या तीव्र आवेगों के प्रेरकों को नो-कषाय (उप-कषाय) कहा गया है। कषाय चार हैं–(१) क्रोध, (२) मान, (३) माया और (४) लोभ आवेगात्मक अभिव्यक्तियों की तीव्रता के आधार पर इनमें से प्रत्येक को चार-चार भागों में बाँटा गया है–(१) तीव्रतम, (२) तीव्रतर (३) तीव्र और (४) अल्प। नैतिक दृष्टि से तीव्रतम क्रोध आदि व्यक्ति के सम्यक् दृष्टिकोण में विकार ला देते हैं। तीव्रतर क्रोध आदि आत्म-नियन्त्रण की शक्ति को छिन्न-भिन्न कर डालते हैं। तीव्र क्रोध आदि आत्म-नियन्त्रण की शक्ति के उच्चतम विकास में बाधक होते हैं अल्प क्रोध आदि व्यक्ति को पूर्ण वीतराग नहीं होने देते।[5] चारों कषायों के तीव्रता के आधार पर चार-चार भेद हैं। अतः कषायों की संख्य १६ हो जाती है। निम्न नौ उप-आवेग, उप-कषाय या कषाय-प्रेरक माने गये हैं–(१) हास्य, (२) रति, (३) अरति, (४) शोक, (५) भय (६) घृणा, (७) स्त्रीवेद (पुरुष-सम्पर्क की वासना), (८) पुरुषवेद (स्त्री-सम्पर्क की वासना), (९) नपुंसकवेद (दोनों के सम्पर्क की वासना) इस प्रकार कुल २५ कषायें हैं।[6]

### क्रोध

यह एक मानसिक किन्तु उत्तेजक आवेग है। उत्तेजित होते ही व्यक्ति भावाविष्ट हो जाता है। उसकी विचार-क्षमता और तर्क-शक्ति लगभग शिथिल हो जाती है। भावात्मक स्थिति में बढ़े हुए आवेश की वृत्ति युयुत्सा को जन्म देती है। युयुत्सा से अमर्ष और अमर्ष से आक्रमण का भाव उत्पन्न होता है। मनोवैज्ञानिकों के अनुसार क्रोध और भय में यही अन्तर है कि क्रोध के आवेश में आक्रमण का और भय के आवेश में आत्म-रक्षा का प्रयत्न होता है।

जैन-विचार में सामान्यतया क्रोध के दो रूप मान्य हैं–(१) द्रव्य-क्रोध, (२) भाव-क्रोध।[7] द्रव्य-क्रोध को आधुनिक मनोवैज्ञानिक दृष्टि से क्रोध का आंगिक पक्ष कहा जा सकता है। जिसके कारण क्रोध में होने वाले शारीरिक परिवर्तन होते हैं। भाव-क्रोध, क्रोध की मानसिक अवस्था है। क्रोध का अनुभूत्यात्मक पक्ष भाव-क्रोध है, जबकि क्रोध का अभिव्यक्त्यात्मक या शरीरात्मक पक्ष द्रव्य-क्रोध है। क्रोध के विभिन्न रूप हैं। भगवती सूत्र में इसके दस समानार्थक नाम वर्णित हैं[8]–(१) **क्रोध**–आवेग की उत्तेजनात्मक अवस्था, (२) **कोप**–क्रोध से उत्पन्न स्वभाव की चंचलता, (३) **दोष**–स्वयं पर या दूसरे पर दोष थोपना, (४) **रोष**–क्रोध का परिस्फुट रूप, (५) **संज्वलन**–जलन या ईर्ष्या की भावना, (६) **अक्षमा**–अपराध क्षमा न करना, (७) **कलह**–अनुचित भाषण करना, (८) **चण्डिक्य**–उग्र रूप धारण करना, (९) **मंडन**–हाथापाई करने पर उतारू होना, (१०) **विवाद**–आक्षेपात्मक भाषण करना।

**क्रोध के प्रकार**–क्रोध के आवेग की तीव्रता एवं मन्दता के आधार पर चार भेद किए गए हैं। वे इस भाँति हैं–

१. **अनन्तानुबंधी क्रोध (तीव्रतम क्रोध)**–पत्थर में पड़ी दरार के समान क्रोध जो किसी के प्रति एक बार उत्पन्न होने पर जीवन-पर्यन्त बना रहे, कभी समाप्त न हो।

---

१. दशवैकालिक सूत्र, ८/३९
२. अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड ३, पृ. ३९५
३. स्थानांग सूत्र, २/२
४. विशेषावश्यक भाष्य, २६६८-२६७१
५. तुम अनन्त शक्ति के स्रोत हो, पृ. ४७
६. अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड ३, पृ. ३९५
७. भगवती सूत्र, १२/५/२
८. भगवई, १२/५/१०३

२. अप्रत्याख्यानी क्रोध (तीव्रतर क्रोध)–सूखते हुए जलाशय की भूमि में पड़ी दरार जैसे आगामी वर्षा होते ही मिट जाती है, वैसे ही अप्रत्याख्यानी क्रोध एक वर्ष से अधिक स्थाई नहीं रहता और किसी के समझाने से शान्त हो जाता है।

३. प्रत्याख्यानी क्रोध (तीव्र क्रोध)–बालू की रेखा जैसे हवा के झोंकों से जल्दी ही मिट जाती है, वैसे ही प्रत्याख्यानी क्रोध चार मास से अधिक स्थायी नहीं होता।

४. संज्वलन क्रोध (अल्प क्रोध)–शीघ्र ही मिट जाने वाली पानी में खींची गयी रेखा के समान। इस क्रोध में स्थायित्व नहीं होता है।

मान (अहंकार)

अहंकार करना मान है। अहंकार कुल, बल, ऐश्वर्य, बुद्धि, जाति, ज्ञान आदि किसी भी विशेषता का हो सकता है। मनुष्य में स्वाभिमान की मूल प्रवृत्ति है ही, परन्तु जब स्वाभिमान की वृत्ति दम्भ या प्रदर्शन का रूप ले लेती है, तब मनुष्य अपने गुणों एवं योग्यताओं का बढ़े-चढ़े रूप में प्रदर्शन करता है और इस प्रकार उसके अन्तःकरण में मानवृत्ति का प्रादुर्भाव हो जाता है। अभिमानी मनुष्य अपनी अहंवृत्ति का पोषण करता रहता है। उसे अपने से बढ़कर या अपनी वराबरी का गुणी व्यक्ति कोई दिखता ही नहीं।

जैन परम्परा में प्रकारान्तर से मान के आठ भेद मान्य हैं–(१) जाति, (२) कुल, (३) बल (शक्ति), (४) ऐश्वर्य, (५) बुद्धि (सामान्य बुद्धि), (६) ज्ञान (सूत्रों का ज्ञान), (७) सौन्दर्य और (८) अधिकार (प्रभुता)। इन आठ प्रकार की श्रेष्ठताओं का अहंकार करना गृहस्थ एवं साधु दोनों के लिए सर्वथा वर्जित है। इन्हें मद भी कहा गया है।

मान निम्न बारह रूपों में प्रकट होता है[1]–(१) मान–अपने किसी गुण पर अहंवृत्ति, (२) मद–अहंभाव में तन्मयता, (३) दर्प–उत्तेजनापूर्ण अहंभाव, (४) स्तम्भ–अविनम्रता, (५) गर्व–अहंकार, (६) अत्युक्रोश–अपने को दूसरे से श्रेष्ठ कहना, (७) परपरिवाद–परनिन्दा, (८) उत्कर्ष–अपना ऐश्वर्य प्रकट करना, (९) अपकर्ष–दूसरों को तुच्छ समझना, (१०) उन्नत नाम–गुणी के सामने भी न झुकना, (११) उन्नत्त–दूसरों को निम्न समझना, (१२) पुर्नाम–यथोचित रूप से न झुकना।

अहंभाव की तीव्रता और मन्दता के अनुसार मान के भी चार भेद हैं–

१. अनंतानुवन्धी मान–पत्थर के खम्भे के समान जो झुकता नहीं, अर्थात् जिसमें विनम्रता नाममात्र की भी नहीं है।

२. अप्रत्याख्यानी मान–हड्डी के समान कठिनता से झुकने वाला अर्थात् जो विशेष परिस्थितियों में बाह्य दवाव के कारण विनम्र हो जाता है।

३. प्रत्याख्यानी मान–लकड़ी के समान थोड़े से प्रयत्न से झुक जाने वाला अर्थात् जिसके अन्तर में विनम्रता तो होती है लेकिन जिसका प्रकटन विशेष स्थिति में ही होता है।

४. संज्वलन मान–बेंत के समान अत्यन्त सरलता से झुक जाने वाला अर्थात् जो आत्म-गौरव को रखते हुए भी विनम्र बना रहता है।

माया

कपटाचार माया कषाय है। भगवती सूत्र के अनुसार इसके पन्द्रह नाम हैं[2]–(१) माया–कपटाचार, (२) उपधि–ठगने के उद्देश्य से व्यक्ति के पास जाना, (३) निकृति–ठगने के अभिप्राय से अधिक सम्मान देना, (४) वलय–वक्रतापूर्ण वचन, (५) गहन–ठगने के विचार से अत्यन्त गूढ़ भाषण करना, (६) नूम–ठगने के हेतु निकृष्ट कार्य करना, (७) कल्क–दूसरों को हिंसा के लिए उभारना, (८) करूप–निन्दित व्यवहार करना, (९) निह्नता–ठगाई के लिए कार्य मन्द गति से करना, (१०) किल्विषिक–भांडों के समान कुचेष्टा करना, (११) आदरणता–अनिच्छित कार्य भी अपनाना, (१२) गूहनता–अपनी करतूत को छिपाने का प्रयत्न करना, (१३) वंचकता–ठगी, (१४) प्रति-कुंचनता–किसी के सरल रूप से कहे गये वचनों का खण्डन करना, (१५) सातियोग–उत्तम वस्तु में हीन वस्तु की मिलावट करना, यह सव माया की ही विभिन्न अवस्थाएँ हैं।

माया के चार प्रकार–(१) अनंतानुवन्धी माया (तीव्रतम कपटाचार)–अतीव कुटिल जैसे वाँस की जड़, (२) अप्रत्याख्यानी माया (तीव्रतर कपटाचार)–भैंस के सींग के समान कुटिल, (३) प्रत्याख्यानी माया (तीव्र कपटाचार)–गोमूत्र की धारा के समान कुटिल, (४) संज्वलन माया (अल्प-कपटाचार)–वाँस के छिलके के समान कुटिल।

लोभ

मोहनीय कर्म के उदय से चित्त में उत्पन्न होने वाली तृष्णा या लालसा लोभ कहलाती है। लोभ की सोलह अवस्थाएँ हैं[3]–(१) लोभ–संग्रह करने की वृत्ति, (२) इच्छा–अभिलाषा, (३) मूर्च्छा–तीव्र संग्रह-वृत्ति, (४) कांक्षा–प्राप्त करने की आशा, (५) गृद्धि–आसक्ति, (६) तृष्णा–जोड़ने की इच्छा, वितरण की विरोधी वृत्ति, (७) मिथ्या–विषयों का ध्यान, (८) अभिध्या–निश्चय से डिग जाना या चंचलता, (९) आशंसना–इष्ट-प्राप्ति की इच्छा करना, (१०) प्रार्थना–अर्थ आदि की याचना, (११) लालपनता–चाटुकारिता, (१२) कामाशा–काम की

---

१. भगवती सूत्र, १२/४३ २. वही, १२/५४ ३. वही, १५/५/५

इच्छा, (१३) भोगाशा–भोग्य-पदार्थों की इच्छा, (१४) जीविताशा–जीवन की कामना, (१५) मरणाशा–मरने की कामना[1], (१६) नन्दिराग–प्राप्त सम्पत्ति में अनुराग।

लोभ के चार भेद–(१) अनंतानुवन्धी लोभ–मजीठिया रंग के समान जो छूटे नहीं, अर्थात् अत्यधिक लोभ, (२) अप्रत्याख्यानी लोभ–गाड़ी के पहिये के औगन के समान मुश्किल से छूटने वाला लोभ, (३) प्रत्याख्यानी लोभ–कीचड़ के समान प्रयत्न करने पर छूट जाने वाला लोभ, (४) संज्वलन लोभ–हल्दी के लेप के समान शीघ्रता से दूर हो जाने वाला लोभ।

नोकषाय–नोकषाय शब्द दो शब्दों के योग से वना है नो+कषाय। जैन दार्शनिकों ने 'नो' शब्द को साहचर्य के अर्थ में ग्रहण किया है।[2] इस प्रकार क्रोध, मान, माया और लोभ इन प्रधान कषायों के सहचारी भावों अथवा उनकी उपयोगी मनोवृत्तियाँ जैन परिभाषा में नोकषाय कही जाती हैं।[3] जहाँ पाश्चात्य मनोविज्ञान में काम-वासना को प्रमुख मूल वृत्ति तथा भय को प्रमुख आवेग माना गया है, वहाँ जैन दर्शन में उन्हें सहचारी कषाय या उप-आवेग कहा गया है। इसका कारण यही हो सकता है कि जहाँ पाश्चात्य विचारकों ने उन पर मात्र मनोवैज्ञानिक दृष्टि से विचार किया है, वहाँ जैन विचारणा में जो मानसिक तथ्य नैतिक दृष्टि से अधिक अशुभ थे, उन्हें कषाय कहा गया है और उनके सहचारी अथवा कारक मनोभाव को नोकषाय कहा गया है। यद्यपि मनोवैज्ञानिक दृष्टि से विचार करने पर नोकषाय वे प्राथमिक स्थितियाँ हैं, जिनसे कषायें उत्पन्न होती हैं, तथापि आवेगों की तीव्रता की दृष्टि से नोकषाय कम तीव्र होते हैं और कषाय अधिक तीव्र होती हैं। इन्हें कषाय कारक भी कहा जा सकता है। जैन ग्रन्थों में इनकी संख्या नौ मानी गई है–

१. हास्य–सुख या प्रसन्नता की अभिव्यक्ति हास्य है। जैन विचारणा के अनुसार हास्य का कारण पूर्व-कर्म या वासना-संस्कार है।

२. शोक–इष्टवियोग और अनिष्टयोग से सामान्य व्यक्ति में जो मनोभाव जाग्रत होते हैं, वे शोक कहे जाते हैं। शोक चित्तवृत्ति की विकलता का द्योतक है[4] और इस प्रकार मानसिक समत्व का भंग करने वाला है।

३. रति (रुचि)–अभीष्ट पदार्थों पर प्रीतिभाव अथवा इन्द्रिय-विषयों में चित्त की अभिरतता ही रति है। इसके कारण ही आसक्ति एवं लोभ की भावनाएँ प्रवल होती हैं।[5]

४. अरति–इन्द्रिय-विषयों में अरुचि ही अरति है। अरुचि का भाव ही विकसित होकर घृणा और द्वेष वनता है। राग और द्वेष तथा रुचि और अरुचि में प्रमुख अन्तर यही है कि राग और द्वेष मनस् की सक्रिय अवस्थाएँ हैं जबकि रुचि और अरुचि निष्क्रिय अवस्थाएँ हैं। रति और अरति पूर्व-कर्म–संस्कारजनित स्वाभाविक रुचि और अरुचि का भाव है।

५. घृणा–घृणा या जुगुप्सा अरुचि का ही विकसित रूप है। अरुचि और घृणा में केवल मात्रात्मक अन्तर ही है। अरुचि की अपेक्षा घृणा में विशेषता यह है कि अरुचि में पदार्थ-विशेष के भोग की अरुचि होती है, लेकिन उसकी उपस्थिति सह्य होती है, जबकि घृणा में उसका भोग और उसकी उपस्थिति दोनों ही असह्य होती है। अरुचि का विकसित रूप घृणा और घृणा का विकसित रूप द्वेष है।

६. भय–किसी वास्तविक या काल्पनिक तथ्य से आत्म-रक्षा के निमित्त वच निकलने की प्रवृत्ति ही भय है। भय और घृणा में प्रमुख अन्तर यह है कि घृणा के मूल में द्वेष-भाव रहता है, जवकि भय में आत्म-रक्षण का भाव प्रवल होता है। घृणा क्रोध और द्वेष का एक रूप है, जबकि भय लोभ या राग की ही एक अवस्था है। जैनागमों में भय सात प्रकार का माना गया है, जैसे–(१) इहलोक भय–यहाँ लोक शब्द संसार के अर्थ में न होकर जाति के अर्थ में भी गृहीत है। स्वजाति के प्राणियों से अर्थात् मनुष्यों के लिए मनुष्यों से उत्पन्न होने वाला भय। (२) परलोक भय–अन्य जाति के प्राणियों से होने वाला भय, जैसे–मनुष्यों के लिए पशुओं का भय। (३) आदान भय–धन की रक्षा के निमित्त चोर-डाकू आदि भय के वाह्य कारणों से उत्पन्न भय। (४) अकस्मात् भय–वाह्य-निमित्त के अभाव में स्वकीय कल्पना से निर्मित भय या अकारण भय। भय का यह रूप मानसिक ही होता है, जिसे मनोविज्ञान में असामान्य भय कहते हैं। (५) आजीविका भय–आजीविका या धनोपार्जन के साधनों की समाप्ति (विच्छेद) का भय। कुछ ग्रन्थों में इसके स्थान पर वेदना भय का उल्लेख है। रोग या पीड़ा का भय वेदना भय है। (६) मरण भय–मृत्यु का भय; जैन और वौद्ध विचारणा में मरण-धर्मता का स्मरण तो नैतिक दृष्टि से आवश्यक है, लेकिन मरण भय (मरणाशा एवं जीविताशा) को नैतिक दृष्टि से अनुचित माना गया है। (७) अश्लोक (अपयश) भय–मान-प्रतिष्ठा को ठेस पहुँचाने का भय।[6]

७. स्त्रीवेद–स्त्रीवेद का अर्थ है स्त्रीत्व संबंधी काम-वासना अर्थात् पुरुष से संभोग की इच्छा। जैन विचारणा में लिंग और वेद में अन्तर किया गया है। लिंग आंगिक संरचना का प्रतीक है, जबकि वेद तत्सम्बन्धी वासनाओं की अवस्था है। यह आवश्यक नहीं है कि स्त्री-लिंग होने पर स्त्रीवेद हो ही। जैन विचारणा के अनुसार लिंग (आंगिक रचना) का कारण नाम-कर्म है, जबकि वेद (वासना) का कारण चारित्रमोहनीय कर्म है।

८. पुरुषवेद–पुरुषत्व सम्बन्धी काम-वासना अर्थात् स्त्री संभोग की इच्छा पुरुषवेद है।

९. नपुंसकवेद–प्राणी में स्त्रीत्व सम्बन्धी और पुरुषत्व सम्बन्धी दोनों वासनाओं का होना नपुंसकवेद कहा जाता है। दोनों के संभोग की इच्छा ही नपुंसकवेद है।

---

१. तुलना कीजिए–जीवनवृत्ति और मृत्युवृत्ति (फ्रायड)
२. अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड ४, पृ. २१६१
३. वही, खण्ड ४, पृ. २१६१
४. वही, खण्ड ७, पृ. ११५७
५. वही, खण्ड ६, पृ. ४६७
६. श्रमण आवश्यक सूत्र उपाध्याय अमर मुनि, भय सूत्र

काम-वासना की तीव्रता की दृष्टि से जैन विचारकों के अनुसार पुरुष की काम-वासना शीघ्र ही प्रदीप्त हो जाती है और शीघ्र ही शान्त हो जाती है। स्त्री की काम-वासना देरी से प्रदीप्त होती है लेकिन एक बार प्रदीप्त हो जाने पर काफी समय तक शान्त नहीं होती। नपुंसक की काम-वासना शीघ्र प्रदीप्त हो जाती है लेकिन शान्त देरी से होती है।[१] इस प्रकार भय, शोक, घृणा, हास्य, रति, अरति और काम-विकार ये उप-आवेग हैं। ये भी व्यक्ति के जीवन को बहुत प्रभावित करते हैं। क्रोध आदि की शक्ति तीव्र होती है, इसलिए वे आवेग हैं। ये व्यक्ति की शारीरिक और मानसिक स्थिति को प्रभावित करने के अतिरिक्त उसके आन्तरिक गुणों–सम्यक् दृष्टिकोण, आत्म-नियन्त्रण आदि को भी प्रभावित करते हैं। भय आदि उप-आवेग व्यक्ति के आन्तरिक गुणों को उतना प्रत्यक्षतः प्रभावित नहीं करते, जितना शारीरिक और मानसिक स्थिति को करते हैं। उनकी शक्ति अपेक्षाकृत क्षीण होती है, इसलिए वे उप-आवेग कहलाते हैं।[२]

जैन सूत्रों में इन चार प्रमुख कषायों को "चंडाल चौकड़ी" कहा गया है। इनमें अनन्तानुबन्धी आदि जो विभाग हैं उनको सदैव ध्यान में रखना चाहिए और हमेशा यह प्रयत्न करना चाहिए कि कषायों में तीव्रता न आये, क्योंकि अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया और लोभ के होने पर साधक अनन्तकाल तक संसार-परिभ्रमण करता है और सम्यग्दृष्टि नहीं बन पाता है। यह जन्म-मरण के रोग की असाध्यावस्था है। अप्रत्याख्यानी कषाय के होने पर साधक, श्रावक या गृहस्थ साधक के पद से गिर जाता है। यह साधक के आंशिक चरित्र का नाश कर देती है। यह विकारों की दुःसाध्यावस्था है। इसी प्रकार प्रत्याख्यानी कषाय की अवस्था में साधुत्व प्राप्त नहीं होता। इसे विकारों की प्रयत्न-साध्यावस्था कहा जा सकता है। साधक को अपने जीवन में उपर्युक्त तीनों प्रकार के कषायों को स्थान नहीं देना चाहिए, क्योंकि इससे उसकी साधना या चारित्र धर्म का नाश हो जाता है। इतना ही नहीं, साधक को अपने अन्दर संज्वलन कषाय को भी स्थान नहीं देना चाहिए, क्योंकि जब तक चित्त में सूक्ष्मतम क्रोध, मान, माया और लोभ रहते हैं, साधक अपने लक्ष्य-निर्वाण की प्राप्ति नहीं कर सकता। संक्षेप में अनन्तानुबन्धी चौकड़ी या कषायों की तीव्रतम अवस्था यथार्थ दृष्टिकोण की उपलब्धि में बाधक है। अप्रत्याख्यानी चौकड़ी या कषायों की तीव्रतर अवस्था आत्म-नियन्त्रण में बाधक है। प्रत्याख्यानी चौकड़ी या कषायों की तीव्र अवस्था श्रमण जीवन की घातक है। इसी प्रकार संज्वलन चौकड़ी या अल्प-कषाय पूर्ण निष्काम या वीतराग जीवन की उपलब्धि में बाधक है। इसलिए साधक को सूक्ष्मतम कषायों को भी दूर करने का प्रयत्न करना चाहिए, क्योंकि इनके होने पर उसकी साधना में पूर्णता नहीं आ सकती। दशवैकालिक सूत्र में कहा गया है कि आत्म-हित चाहने वाला साधक पाप की वृद्धि करने वाले क्रोध, मान, माया और लोभ इन चार दोषों को पूर्णतया छोड़ दें।[३]

### लेश्या-सिद्धान्त

जैन विचारकों के अनुसार जिसके द्वारा आत्मा कर्मों से लिप्त होती है या बन्धन में आती है, वह लेश्या है।[४] जैनागमों में लेश्या दो प्रकार की मानी गयी है–(१) द्रव्य-लेश्या और (२) भाव-लेश्या।

१. द्रव्य-लेश्या–द्रव्य-लेश्या सूक्ष्म भौतिकी तत्त्वों से निर्मित वह आंगिक संरचना है, जो हमारे मनोभावों एवं तज्जनित कर्मों का सापेक्ष रूप में कारण अथवा कार्य बनती है जिस प्रकार पित्तद्रव्य की विशेषता से स्वभाव में क्रोधीपन आता है और क्रोध के कारण पित्त का निर्माण बहुल रूप में होता है, उसी प्रकार इन सूक्ष्म भौतिक तत्त्वों से मनोभाव बनते हैं और मनोभाव के होने पर इन सूक्ष्म संरचनाओं का निर्माण होता है। इनके स्वरूप के सम्बन्ध में पं. सुखलाल जी एवं राजेन्द्रसूरि जी ने निम्न तीन मतों को उद्धृत किया है–

१. लेश्या-द्रव्य कर्म-वर्गणा से बने हुए हैं। यह मत उत्तराध्ययन की टीका में है।

२. लेश्या-द्रव्य बध्यमान कर्म-प्रवाह रूप है। यह मत भी उत्तराध्ययन की टीका में वादिवैताल शान्तिसूरि का है।

३. लेश्या-योग परिणाम है अर्थात् शारीरिक, वाचिक और मानसिक क्रियाओं का परिणाम है। यह मत आचार्य हरिभद्र का है।[५]

२. भाव-लेश्या–भाव-लेश्या आत्मा का अध्यवसाय या अन्तःकरण की वृत्ति है। पं. सुखलाल जी के शब्दों में भाव-लेश्या आत्मा का मनोभाव विशेष है, जो संक्लेश और योग से अनुगत है। संक्लेश के तीव्र, तीव्रतर, तीव्रतम, मन्द, मन्दतर, मन्दतम आदि अनेक भेद होने से लेश्या (मनोभाव) वस्तुतः अनेक प्रकार की है। तथापि संक्षेप में छह भेद करके (जैन) शास्त्र में उसका स्वरूप वर्णन किया गया है।

उत्तराध्ययन सूत्र[६] में लेश्याओं के स्वरूप का निर्वचन विविध पक्षों के आधार पर विस्तृत रूप से हुआ है, लेकिन हम अपने विवेचन को लेश्याओं के भावात्मक पक्ष तक ही सीमित रखना उचित समझेंगे। मनोदशाओं में संक्लेश की न्यूनाधिकता अथवा मनोभावों की अशुभत्व से शुभत्व की ओर बढ़ने की स्थितियों के आधार पर ही उनके विभाग किये गये हैं। अप्रशस्त और प्रशस्त इन द्विविध मनोभावों से उनकी तारतम्यता के आधार पर छह भेद वर्णित हैं–

| अप्रशस्त मनोभाव | प्रशस्त मनोभाव |
|---|---|
| १. कृष्ण-लेश्या–तीव्रतम अप्रशस्त मनोभाव | ४. तेजो-लेश्या–प्रशस्त मनोभाव |
| २. नील-लेश्या–तीव्र अप्रशस्त मनोभाव | ५. पद्म-लेश्या–तीव्र प्रशस्त मनोभाव |
| ३. कापोत-लेश्या–अप्रशस्त मनोभाव | ६. शुक्ल-लेश्या–तीव्रतम प्रशस्त मनोभाव |

---

१. जैन साइकॉलोजी, पृ. १३१-१३४
२. तुम अनन्त शक्ति के स्रोत हो, पृ. ४७
३. दशवैकालिक सूत्र, ८/३७
४. अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड ६, पृ. ६७५
५. (अ) दर्शन और चिन्तन, भाग २, पृ. २९७
(ब) अभिधान राजेन्द्र कोश, खण्ड ६, पृ. ६७५
६. उत्तराध्ययन सूत्र, ३४/३

**लेश्याएँ एवं नैतिक व्यक्तित्व का श्रेणी-विभाजन**–लेश्याएँ मनोभावों का वर्गीकरण मात्र नहीं हैं, वरन् ये चारित्र के आधार पर किये गये व्यक्तित्व के प्रकार भी हैं। मनोभाव अथवा संकल्प आन्तरिक तथ्य ही नहीं हैं, वरन् वे क्रियाओं के रूप में बाह्य अभिव्यक्ति भी चाहते हैं। वस्तुतः संकल्प ही कर्म में रूपान्तरित होते हैं। ब्रेडले का यह कथन उचित है कि कर्म संकल्प का रूपान्तरण है।[१] मनोभूमि या संकल्प व्यक्ति के आचरण का प्रेरक सूत्र है, लेकिन कर्म-क्षेत्र में संकल्प और आचरण दो अलग-अलग तत्त्व नहीं रहते। आचरण से संकल्पों की मनोभूमिका का निर्माण होता है और संकल्पों की मनोभूमिका पर ही आचरण स्थित होता है। मनोभूमि, आचरण अथवा चरित्र का घनिष्ठ सम्बन्ध है। इतना ही नहीं, मनोवृत्ति स्वयं में भी एक आचरण है। मानसिक कर्म भी कर्म ही है। अतः जैन-विचारकों ने जब लेश्या-परिणाम की चर्चा की, तो वे मात्र मनोदशाओं की चर्चाओं तक ही सीमित नहीं रहे, वरन् उन्होंने उस मनोदशा से प्रत्युत्पन्न जीवन के कर्म-क्षेत्र में घटित होने वाले व्यवहारों की चर्चा भी की और इस प्रकार जैन लेश्या-सिद्धान्त व्यक्तित्व के नैतिक पक्ष के आधार पर व्यक्तित्व के नैतिक प्रकारों के वर्गीकरण का ही सिद्धान्त बन गया। जैन-विचारकों ने इस सिद्धान्त के आधार पर यह बताया कि नैतिक दृष्टि से व्यक्तित्व या तो नैतिक होगा या अनैतिक होगा और इस प्रकार दो वर्ग होंगे–(१) नैतिक और (२) अनैतिक। इन्हें धार्मिक और अधार्मिक अथवा शुक्ल-पक्षी और कृष्ण-पक्षी भी कहा गया है। वस्तुतः एक वर्ग वह है जो नैतिकता अथवा शुभ की ओर उन्मुख है। दूसरा वर्ग वह है जो अनैतिकता या अशुभ की ओर उन्मुख है। इस प्रकार नैतिक गुणात्मक अन्तर के आधार पर व्यक्तित्व के ये दो प्रकार बनते हैं। लेकिन जैन-विचारक मात्र गुणात्मक वर्गीकरण से सन्तुष्ट नहीं हुए और उन्होंने उन दो गुणात्मक प्रकारों को तीन-तीन प्रकार के मात्रात्मक अन्तरों (जघन्य, मध्यम एवं उत्कृष्ट) के आधार पर छह भागों में विभाजित किया। जैन लेश्या-सिद्धान्त का षट्विध वर्गीकरण इसी आधार पर हुआ है। यद्यपि जैन-विचारकों ने मात्रात्मक अन्तरों के आधार पर लेश्या के तीन, नव, इक्यासी और दो सौ तैंतालीस उपभेद भी गिनाये हैं, लेकिन हम अपनी इस चर्चा को षट्विध वर्गीकरण तक ही सीमित रखेंगे।

१. **कृष्ण-लेश्या (अशुभतम मनोभाव) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण**–यह नैतिक व्यक्तित्व का सबसे निकृष्ट रूप है। इस अवस्था में प्राणी के विचार अत्यन्त निम्न कोटि के एवं क्रूर होते हैं। वासनात्मक पक्ष जीवन के सम्पूर्ण कर्मक्षेत्र पर हावी रहता है। प्राणी अपनी शारीरिक, मानसिक एवं वाचिक क्रियाओं पर नियन्त्रण करने में अक्षम रहता है। वह अपनी इन्द्रियों पर अधिकार न रख पाने के कारण बिना किसी प्रकार के शुभाशुभ विचार के उन इन्द्रिय-विषयों की पूर्ति में सदैव निमग्न बना रहता है। इस प्रकार भोग-विलास में आसक्त हो, वह उनकी पूर्ति के लिए हिंसा, असत्य, चोरी, व्यभिचार और संग्रह में लगा रहता है। स्वभाव से वह निर्दय एवं नृशंस होता है और हिंसक कर्म करने में उसे तनिक भी अरुचि नहीं होती तथा अपने स्वार्थ साधन के निमित्त दूसरे का बड़ा से बड़ा अहित करने में वह संकोच नहीं करता।[२] कृष्ण-लेश्या से युक्त प्राणी वासनाओं के अन्ध-प्रवाह से ही शासित होता है और इसलिए भावावेश में उसमें स्वयं के हिताहित का विचार करने की क्षमता भी नहीं होती। वह दूसरे का अहित मात्र इसलिए नहीं करता कि उससे उसका स्वयं का कोई हित होगा, वरन् वह तो अपने क्रूर स्वभाव के वशीभूत हो ऐसा किया करता है अपने हित के अभाव में भी वह दूसरे का अहित करता रहता है।

२. **नील-लेश्या (अशुभतर मनोभाव) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण**–यह नैतिक व्यक्तित्व का प्रकार पहले की अपेक्षा कुछ ठीक होता है लेकिन होता अशुभ ही है। इस अवस्था में भी प्राणी का व्यवहार वासनात्मक पक्ष से शासित होता है। लेकिन वह अपनी वासनाओं की पूर्ति में अपनी बुद्धि का उपयोग करने लगता है। अतः इसका व्यवहार प्रकट रूप में तो कुछ प्रमार्जित-सा रहता है, लेकिन उसके पीछे कुटिलता ही काम करती है। यह विरोधी का अहित अप्रत्यक्ष रूप से करता है। ऐसा प्राणी ईर्ष्यालु, असहिष्णु, असंयमी, अज्ञानी, कपटी, निर्लज्ज, लम्पट, द्वेष-बुद्धि से युक्त, रसलोलुप एवं प्रमादी होता है।[३] फिर भी वह अपनी सुख-सुविधा का सदैव ध्यान रखता है। यह दूसरे का अहित अपने हित के निमित्त करता है, यद्यपि यह अपने अल्प हित के लिए दूसरे का बड़ा अहित भी कर देता है। जिन प्राणियों से इसका स्वार्थ सधता है उन प्राणियों के हित का अज-पोषण-न्याय के अनुसार वह कुछ ध्यान अवश्य रखता है, लेकिन मनोवृत्ति दूषित ही होती है। जैसे, बकरा पालने वाला बकरे को इसलिए नहीं खिलाता कि उससे बकरे का हित होगा, वरन् इसलिए खिलाता है कि उसे मारने पर अधिक माँस मिलेगा। ऐसा व्यक्ति दूसरे का बाह्य रूप में जो भी हित करता-सा दिखाई देता है, उसके पीछे उसका गहन स्वार्थ छिपा रहता है।

३. **कापोत-लेश्या (अशुभ मनोवृत्ति) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण**–यह मनोवृत्ति भी दूषित है। इस मनोवृत्ति में प्राणी का व्यवहार, मन, वचन, कर्म से एकरूप नहीं होता। उसकी करनी और कथनी भिन्न होती है। मनोभावों में सरलता नहीं होती, कपट और अहंकार होता है। वह अपने दोषों को सदैव छिपाने की कोशिश करता है। उसका दृष्टिकोण अयथार्थ एवं व्यवहार अनार्य होता है। वह वचन से दूसरे की गुप्त बातों को प्रकट करने वाला अथवा दूसरे के रहस्यों को प्रकट कर उससे अपना हित साधने वाला, दूसरे के धन का अपहरण करने वाला एवं मात्सर्य भावों से युक्त होता है। ऐसा व्यक्ति दूसरे का अहित तभी करता है, जब उससे उसकी स्वार्थ-सिद्धि होती है।[४]

४. **तेजो-लेश्या (शुभ मनोवृत्ति) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण**–यह मनोदशा पवित्र होती है। इस मनोभूमि में प्राणी पापभीरु होता है अर्थात् वह अनैतिक आचरण की ओर प्रवृत्त नहीं होता । यद्यपि वह सुखापेक्षी होता है, लेकिन किसी अनैतिक आचरण द्वारा उन सुखों की प्राप्ति या अपना स्वार्थ साधन नहीं करता। धार्मिक एवं नैतिक आचरण में उसकी पूर्ण आस्था होती है। अतः उन कृत्यों के सम्पादन में आनन्द प्राप्त करता है, जो धार्मिक या नैतिक दृष्टि से शुभ हैं। इस मनोभूमि में दूसरे के कल्याण की भावना भी होती है। संक्षेप में इस मनोभूमि में स्थित प्राणी पवित्र आचरण वाला, नम्र, धैर्यवान्, निष्कपट, आकांक्षारहित, विनीत, संयमी एवं योगी होता है।[५] वह प्रिय एवं दृढ़धर्मी तथा

---

१. एथिकल स्टडीज, पृ. ६५
२. उत्तराध्ययन सूत्र, ३४/२१-२२
३. वही, ३४/२३-२४
४. वही, ३४/२५-२६
५. वही, ३४/२७-२८

पर-हितैषी होता है। इस मनोभूमि पर दूसरे का अहित तो सम्भव होता है, लेकिन केवल उसी स्थिति में जबकि दूसरा उसके हितों का हनन करने पर उतारू हो जाय।

५. पद्म-लेश्या (शुभतर मनोवृत्ति) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण–इस मनोभूमि में पवित्रता की मात्रा पिछली भूमिका की अपेक्षा अधिक होती है। इस मनोभूमि में क्रोध, मान, माया एवं लोभ रूप अशुभ मनोवृत्तियाँ अतीव अल्प अर्थात् समाप्तप्रायः हो जाती हैं। प्राणी संयमी तथा योगी होता है तथा योग-साधना के फलस्वरूप आत्मजयी एवं प्रफुल्लचित्त होता है। वह अल्पभाषी, उपशांत एवं जितेन्द्रिय होता है।[१]

६. शुक्ल-लेश्या (परम शुभ मनोवृत्ति) से युक्त व्यक्तित्व के लक्षण–यह मनोभूमि शुभ-मनोवृत्ति की सर्वोच्च भूमिका है। पिछली मनोवृत्ति के सभी शुभ गुण इस अवस्था में वर्तमान रहते हैं, लेकिन उनकी विशुद्धि की मात्रा अधिक होती है। प्राणी उपशांत, जितेन्द्रिय एवं प्रसन्नचित्त होता है। उसके जीवन का व्यवहार इतना मृदु होता है कि वह अपने हित के लिए दूसरे को तनिक भी कष्ट नहीं देना चाहता है, मन-वचन-कर्म से एकरूप होता है तथा उन पर उसका पूर्ण नियंत्रण होता है। उसे मात्र अपने आदर्श का बोध रहता है। बिना किसी अपेक्षा के वह मात्र स्व-कर्तव्य के परिपालन में सदैव जागरूक रहता है। सदैव स्व-धर्म एवं स्व-स्वरूप में निमग्न रहता है।[२]

कर्म-सिद्धान्त

कर्म-सिद्धान्त का उद्भव सृष्टि-वैचित्र्य वैयक्तिक-भिन्नताओं, व्यक्ति की सुख-दुःखात्मक अनुभूतियों एवं शुभाशुभ मनोवृत्तियों के कारण की व्याख्या के प्रयासों में ही हुआ है। सृष्टि-वैचित्र्य एवं वैयक्तिक, भिन्नताओं के कारण की खोज के इन प्रयासों में विभिन्न विचारधारायें अस्तित्व में आयीं। श्वेताश्वेतरोपनिषद्, अंगुत्तरनिकाय और सूत्रकृतांग में हमें इन विभिन्न विचारधाराओं की उपस्थिति के संकेत मिलते हैं। महाभारत के शान्तिपर्व में इन विचारधाराओं की समीक्षा भी की गई है। इस सम्बन्ध में प्रमुख मान्यताएँ निम्न हैं–

१. कालवाद–यह सिद्धान्त सृष्टि-वैविध्य और वैयक्तिक-विभिन्नताओं का कारण काल को स्वीकार करता है। जिसका जो समय या काल होता है तभी वह घटित होता है, जैसे–अपनी ऋतु (समय) आने पर ही वृक्ष में फल लगते हैं।

२. स्वभाववाद–संसार में जो भी घटित होगा या होता है, उसका आधार वस्तुओं का अपना-अपना स्वभाव है। संसार में कोई भी स्वभाव का उल्लंघन नहीं कर सकता है।

३. नियतिवाद–संसार का समग्र घटना-क्रम पूर्व नियत है, जो जिस रूप में होना होता है वैसा ही होता है, उसे कोई अन्यथा नहीं कर सकता।

४. यदृच्छावाद–किसी भी घटना का कोई नियत हेतु या कारण नहीं होता है। समस्त घटनाएँ मात्र संयोग का परिणाम हैं। यदृच्छावाद हेतु के स्थान पर संयोग (Chance) को प्रमुख बना देता है।

५. महाभूतवाद–समग्र अस्तित्व के मूल में पंचमहाभूतों की सत्ता रही है। संसार उनके वैविध्यमय विभिन्न संयोगों का ही परिणाम है।

६. प्रकृतिवाद–विश्व-वैविध्य त्रिगुणात्मक प्रकृति का ही खेल है। मानवीय सुख-दुःख भी प्रकृति के ही अधीन है।

७. ईश्वरवाद–ईश्वर इस जगत् का रचयिता एवं नियामक है, जो कुछ भी होता है, वह सब उसकी इच्छा या क्रियाशक्ति का परिणाम है।

८. पुरुषवाद–वैयक्तिक विभिन्नता और सांसारिक घटना-क्रम के मूल में पुरुष का पुरुषार्थ ही प्रमुख है।

वस्तुतः जगत्-वैविध्य और वैयक्तिक भिन्नताओं की तार्किक व्याख्या के इन्हीं प्रयत्नों में कर्म-सिद्धान्त का विकास हुआ है जिसमें पुरुषवाद की प्रमुख भूमिका रही है। कर्म-सिद्धान्त उपर्युक्त सिद्धान्तों का पुरुषवाद के साथ समन्वय का प्रयत्न है।

श्वेताश्वेतरोपनिषद् (१/१-२) के प्रारम्भ में ही यह प्रश्न उठाया गया है कि हम किसके द्वारा प्रेरित होकर संसार-यात्रा का अनुवर्तन कर रहे हैं। आगे ऋषि यह जिज्ञासा प्रकट करता है कि क्या काल, स्वभाव, नियति, यदृच्छा, भूत-योनि अथवा पुरुष या इन सबका संयोग ही इसका कारण है। वस्तुतः इन सभी विचारधाराओं में पुरुषवाद को छोड़कर शेष सभी विश्व-वैचित्र्य और वैयक्तिक-वैविध्य की व्याख्या के लिए किसी न किसी बाह्य-तथ्य पर ही बल दे रही थी। हम इनमें से किसी भी सिद्धान्त को मानें, वैविध्य का कारण व्यक्ति से भिन्न ही मानना होगा, किन्तु ऐसी स्थिति में व्यक्ति पर नैतिक दायित्व का आरोपण सम्भव नहीं हो पाता है। यदि हम जो कुछ भी करते हैं और जो कुछ भी पाते हैं, उसका कारण बाह्य तथ्य ही है, तो फिर हम किसी भी कार्य के लिए नैतिक दृष्टि से उत्तरदायी ठहराये नहीं जा सकते। यदि व्यक्ति काल, स्वभाव, नियति अथवा ईश्वर की इच्छाओं का एक साधन मात्र है, तो वह उस कठपुतली के समान है, जो दूसरे के इशारों पर ही कार्य करती है। किन्तु ऐसी स्थिति में पुरुष में इच्छा-स्वातन्त्र्य का अभाव मानने पर नैतिक उत्तरदायित्व की समस्या उठती है। सामान्य मनुष्य को नैतिकता के प्रति आस्थावान् बनाने के लिए आवश्यक है कि व्यक्ति को उसके शुभाशुभ कर्मों के प्रति उत्तरदायी बनाया जा सके और यह तभी सम्भव है जब उसके मन में विश्वास हो कि उसे उसकी स्वतन्त्र इच्छा से किये गये अपने ही कर्मों का परिणाम प्राप्त होता है। यही कर्म-सिद्धान्त है। ज्ञातव्य है कि कर्म-सिद्धान्त ईश्वरीय कृपा या अनुग्रह के विरोध में जाता है, वह तो यह मानता है कि ईश्वर भी कर्मफल-व्यवस्था को अन्यथा नहीं कर सकता है। कर्म का नियम ही सर्वोपरि है।

---

१. उत्तराध्ययन सूत्र, ३४/२९-३०

२. वही, ३४/३१-३२

## कर्म-सिद्धान्त और कार्यकारण का नियम

आचार के क्षेत्र में इस कर्म-सिद्धान्त की उतनी ही आवश्यकता है जितनी विज्ञान के क्षेत्र में कार्यकारण-सिद्धान्त की। जिस प्रकार कार्यकारण-सिद्धान्त के अभाव में वैज्ञानिक व्याख्यायें असम्भव होती हैं, उसी प्रकार कर्म-सिद्धान्त के अभाव में नीतिशास्त्र भी अर्थ-शून्य हो जाता है।

प्रो. वेंकटरमण के शब्दों में कर्म-सिद्धान्त कार्यकारण-सिद्धान्त के नियमों एवं मान्यताओं का मानवीय आचार के क्षेत्र में प्रयोग है, जिसकी उप-कल्पना यह है कि जगत् में सभी कुछ किसी नियम के अधीन है। मैक्समूलर लिखते हैं कि यह विश्वास कि कोई भी अच्छा-बुरा कर्म बिना फल दिए समाप्त नहीं होता, नैतिक जगत् का वैसा ही विश्वास है, जैसा भौतिक जगत् में ऊर्जा की अविनाशिता का नियम है।[१] यद्यपि कर्म-सिद्धान्त एवं वैज्ञानिक कार्यकारण-सिद्धान्त में सामान्य रूप से समानता प्रतीत होती है, किन्तु उनमें एक मौलिक अन्तर भी है, यह कि जहाँ कार्यकारण-सिद्धान्त का विवेच्य जड़ तत्त्व के क्रिया-कलाप हैं वहीं कर्म-सिद्धान्त का विवेच्य चेतना सत्ता के क्रिया-कलाप हैं। अतः कर्म-सिद्धान्त में वैसी पूर्ण नियतता नहीं होती, जैसी कार्यकारण-सिद्धान्त में होती है। यह नियतता एवं स्वतंत्रता का समुचित संयोग है। कर्म-सिद्धान्त की मौलिक स्वीकृति यही है कि प्रत्येक शुभाशुभ क्रिया का कोई प्रभाव या परिणाम अवश्य होता है। साथ ही उस कर्म-विपाक या परिणाम का भोक्ता वही होता है जो क्रिया का कर्ता होता है और कर्म एवं विपाक की यह परम्परा अनादिकाल से चल रही है।

## कर्म-सिद्धान्त की उपयोगिता

कर्म-सिद्धान्त की व्यावहारिक उपयोगिता यह है कि वह न केवल हमें नैतिकता के प्रति आस्थावान् बनाता है, अपितु वह हमारे सुख-दुःख आदि का स्रोत हमारे व्यक्तित्व में ही खोजकर ईश्वर एवं प्रतिवेशी अर्थात् अन्य व्यक्तियों के प्रति कटुता का निवारण करता है। कर्म-सिद्धान्त की स्थापना का प्रयोजन यही है कि नैतिक कृत्यों के अनिवार्य फल के आधार पर उनके प्रेरक कारणों एवं अनुवर्ती परिणामों की व्याख्या की जा सके तथा व्यक्तियों को अशुभ या दुष्कर्मों से विमुख किया जा सके।

## जैन कर्म-सिद्धान्त और अन्य दर्शन

ऐतिहासिक दृष्टि से वेदों में उपस्थित ऋत का सिद्धान्त कर्म-नियम का आदि स्रोत है। यद्यपि उपनिषदों के पूर्व के वैदिक साहित्य में कर्म-सिद्धान्त का कोई सुस्पष्ट विवेचन नहीं मिलता, फिर भी उसमें उपस्थित ऋत के नियम की व्याख्या इस रूप में की जा सकती है। प्रो. दलसुख मालवणिया के शब्दों में कर्म जगत् वैचित्र्य का कारण है, ऐसा वाद उपनिषदों का सर्व-सम्मतवाद हो, यह नहीं कहा जा सकता। भारतीय चिन्तन में कर्म-सिद्धान्त का विकास जैन, बौद्ध और वैदिक तीनों परम्पराओं में हुआ है। यद्यपि यह एक भिन्न बात है कि जैनों ने कर्म-सिद्धान्त का जो गंभीर विवेचन प्रस्तुत किया वह अन्य परम्पराओं में उपलब्ध नहीं है।[२] वैदिकों के लिए जो महत्त्व ऋत का, मीमांसकों के लिए अपूर्व का, नैयायिकों के लिए अदृष्ट का, वेदान्तियों के लिए माया का और सांख्यों के लिए प्रकृति का है, वही जैनों के लिए कर्म का है। यद्यपि सामान्य दृष्टि से देखने पर वेदों का ऋत, मीमांसकों का अपूर्व, नैयायिकों का अदृष्ट, अद्वैतियों की माया, सांख्यों की प्रकृति एवं बौद्धों की अविद्या या संस्कार पर्यायवाची से लगते हैं, क्योंकि व्यक्ति के बन्धन एवं उसके सुख-दुःख की स्थितियों में इनकी मुख्य भूमिका है, फिर भी इनके स्वरूप में दार्शनिक दृष्टि से अन्तर भी है, यह बात हमें दृष्टिगत रखनी होगी। ईसाई धर्म और इस्लाम धर्म में भी कर्म-नियम को स्थान मिला है। फिर भी ईश्वरीय अनुग्रह पर अधिक बल देने के कारण उनमें कर्म-नियम के प्रति आस्था के स्थान पर ईश्वर के प्रति विश्वास ही प्रमुख रहा है। ईश्वर की अवधारणा के अभाव के कारण भारत की श्रमण परम्परा कर्म-सिद्धान्त के प्रति अधिक आस्थावान् रही है, बौद्ध दर्शन में भी जैनों के समान ही कर्म-नियम को सर्वोपरि माना गया। हिन्दू धर्म में भी ईश्वरीय व्यवस्था को कर्म-नियम के अधीन लाया गया, उसमें ईश्वर कर्म-नियम का व्यवस्थापक होकर भी उसके अधीन ही कार्य करता है।

जैन कर्म-सिद्धान्त का विकास किस क्रम में हुआ, इस प्रश्न का समाधान उतना सरल नहीं है, जितना कि हम समझते हैं। सामान्य विश्वास तो यह है कि जैन धर्म की तरह यह भी अनादि है, किन्तु विद्वत्-वर्ग इसे स्वीकार नहीं करता है। यदि जैन कर्म-सिद्धान्त के विकास का कोई समाधान देना हो तो, वह जैन आगम एवं कर्म-सिद्धान्त सम्बन्धी ग्रन्थों के कालक्रम के आधार पर ही दिया जा सकता है, उसके अतिरिक्त अन्य विकल्प नहीं है। जैन आगम साहित्य में आचारांग प्राचीनतम है। उस ग्रन्थ में जैन कर्म-सिद्धान्त का चाहे विकसित स्वरूप उपलब्ध न हो, किन्तु उसकी मूलभूत अवधारणाएँ अवश्य उपस्थित हैं। कर्म से उपाधि या बन्धन होता है, कर्म रज है, कर्म का आस्रव होता है, साधक को कर्म-शरीर को धुन डालना चाहिए आदि विचार उसमें परिलक्षित होते हैं। इससे यह फलित होता है कि आचारांग के काल में कर्म को स्पष्ट रूप से बन्धन का कारण माना जाता था और कर्म के भौतिक पक्ष की स्वीकृति के साथ यह भी माना जाता था कि कर्म की निर्जरा की जा सकती है। साथ ही आचारांग में शुभाशुभ कर्मों का शुभाशुभ विपाक होता है, यह अवधारणा भी उपस्थित है। उसके अनुसार बन्धन का मूल कारण ममत्व है। बन्धन से मुक्ति का उपाय ममत्व का विसर्जन और समत्व का सर्जन है।[३]

---

१. Maxmullar—Three Lectures on Vedanta Philosophy, p. 165

२. पं. दलसुखभाई मालवणिया, आत्म-मीमांसा (जैन संस्कृति संशोधन मण्डल)

३. रविन्द्रनाथ मिश्रा, जैन कर्म-सिद्धान्त का उद्भव एवं विकास (पार्श्वनाथ शोधपीठ, वाराणसी-५, १९८५), पृ. ८

सूत्रकृतांग का प्रथमं श्रुतस्कन्ध भी आचारांग से किंचित् ही परवर्ती माना जाता है। सूत्रकृतांग के काल में यह प्रश्न बहुचर्चित था कि कर्म का फल संविभाग सम्भव है या नहीं ? इसमें स्पष्ट रूप से यह प्रतिपादित किया गया है कि व्यक्ति अपने स्वकृत कर्मों का विपाक अनुभव करता है। बन्धन के सम्बन्ध में सूत्रकृतांग स्पष्ट रूप से कहता है कि कुछ व्यक्ति कर्म और अकर्म को वीर्य (पुरुषार्थ) कहते हैं। इसका तात्पर्य यह है कि कर्म के सन्दर्भ में यह विचार लोगों के मन में उत्पन्न हो गया था कि यदि कर्म ही बन्धन है तो फिर अकर्म अर्थात् निष्क्रियता ही बन्धन से बचने का उपाय होगा, किन्तु सूत्रकृतांग के अनुसार अकर्म का अर्थ निष्क्रियता नहीं है। इसमें प्रतिपादित है कि प्रमाद कर्म है और अप्रमाद अकर्म है। वस्तुतः किसी क्रिया की बन्धकता उसके क्रिया-रूप होने पर नहीं, अपितु उसके पीछे रही प्रमत्तता या अप्रमत्तता पर निर्भर है। यहाँ प्रमाद का अर्थ है आत्मचेतना (Self-awareness) का अभाव। जिस आत्मा का विवेक जाग्रत नहीं है और जो कषाययुक्त है, वही परिसुप्त या प्रमत्त है और जिसका विवेक जाग्रत है और जो वासना-मुक्त है, वही अप्रमत्त है। सूत्रकृतांग में ही हमें क्रियाओं के दो रूपों की चर्चा भी मिलती है–(१) साम्परायिक और (२) ईर्यापथिक।[१] राग, द्वेष, क्रोध आदि कषायों से युक्त क्रियायें साम्परायिक कही जाती हैं, जबकि इनसे रहित क्रियायें ईर्यापथिक कही जाती हैं। साम्परायिक क्रियायें बन्धक होती हैं, जबकि ईर्यापथिक बन्धनकारक नहीं होतीं। इससे इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि सूत्रकृतांग में कौन-सा कर्म-बन्धन का कारण होगा और कौन-सा कर्म-बन्धन का कारण नहीं होगा, इसकी एक कसौटी प्रस्तुत कर दी गई है। आचारांग सूत्र में प्रतिपादित ममत्व की अपेक्षा इसमें प्रमत्तता और कषाय को बन्धन का प्रमुख कारण माना गया है।

यदि हम बन्धन के कारणों का ऐतिहासिक दृष्टि से विश्लेषण करें, तो यह पाते हैं कि प्रारम्भ में ममत्व (मेरेपन) को बन्धन का कारण माना गया, फिर आत्म-विस्मृति या प्रमाद को। जब प्रमाद की व्याख्या का प्रश्न आया तो स्पष्ट किया गया कि राग-द्वेष की उपस्थिति ही प्रमाद है। अतः राग-द्वेष को बन्धन का कारण बताया गया। राग-द्वेष का कारण मोह माना गया, अतः उत्तराध्ययन में राग-द्वेष एवं मोह को बन्धन का कारण बताया गया है।[२] इनमें मोह मिथ्यात्व और कषाय का संयुक्त रूप है। प्रमाद के साथ इनमें अविरति एवं योग के जुड़ने पर जैन परम्परा में बन्धन के ५ कारण माने जाने लगे।[३] समयसार आदि में प्रमाद को कषाय का ही एक रूप मानकर बन्धन के चार कारणों का उल्लेख मिलता है।[४] इनमें योग बन्धनकारक होते हुए भी वस्तुतः जब तक कषाय के साथ युक्त नहीं होता है, बन्धन का कारण नहीं बनता है। अतः प्राचीन ग्रन्थों में बन्धन के कारणों की चर्चा में मुख्य रूप से राग-द्वेष (कषाय) एवं मोह (मिथ्या-दृष्टि) की ही चर्चा हुई है।

जैन कर्म-सिद्धान्त के इतिहास की दृष्टि से कर्म-प्रकृतियों का विवेचन भी महत्त्वपूर्ण माना जाता है। कर्म की अष्ट मूल-प्रकृतियों का सर्वप्रथम निर्देश ऋषिभाषित के पार्श्व नामक अध्ययन में उपलब्ध होता है।[५] इसमें ८ प्रकार की कर्म-ग्रन्थियों का उल्लेख है। यद्यपि वहाँ इनके नामों की कोई चर्चा उपलब्ध नहीं होती है। ८ प्रकार की कर्म-प्रकृतियों के नामों का स्पष्ट उल्लेख हमें उत्तराध्ययन के ३३वें अध्याय में और स्थानांग में मिलता है।[६] स्थानांग की अपेक्षा भी उत्तराध्ययन में यह वर्णन विस्तृत है, क्योंकि इसमें अवान्तर कर्म-प्रकृतियों की चर्चा भी हुई है। इसमें ज्ञानावरण कर्म की ५, दर्शनावरण की ९, वेदनीय की २, मोहनीय की २ एवं २८, नाम-कर्म की २ एवं अनेक, आयुष्य-कर्म की ४, गोत्र-कर्म की २ और अन्तराय-कर्म की ५ अवान्तर प्रकृतियों का उल्लेख मिलता है।[७] आगे जो कर्म-साहित्य सम्बन्धी ग्रन्थ निर्मित हुए उनमें नाम-कर्म की प्रकृतियों की संख्या में और भी वृद्धि हुई, साथ ही उनमें आत्मा में किस अवस्था में कितनी कर्म-प्रकृतियों का उदय, सत्ता, बन्ध आदि होते हैं, इसकी भी चर्चा हुई। वस्तुतः जैन कर्म-सिद्धान्त ई. पू. आठवीं शती से लेकर ईस्वी सन् की सातवीं शती तक लगभग पन्द्रह सौ वर्ष की सुदीर्घ अवधि में व्यवस्थित होता रहा है। यह एक सुनिश्चित सत्य है कि कर्म-सिद्धान्त का जितना गहन विश्लेषण जैन परम्परा के कर्म-सिद्धान्त सम्बन्धी साहित्य में हुआ उतना अन्यत्र किसी भी परम्परा में नहीं हुआ है।

### कर्म शब्द का अर्थ

जब हम जैन कर्म-सिद्धान्त की बात करते हैं, तो हमें यह स्मरण रखना चाहिए कि उसमें कर्म शब्द एक विशेष अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। वह अर्थ कर्म के उस सामान्य अर्थ की अपेक्षा अधिक व्यापक है। सामान्यतया कोई भी क्रिया कर्म कहलाती है, प्रत्येक हलचल चाहे वह मानसिक हो, वाचिक हो या शारीरिक हो कर्म है। किन्तु जैन परम्परा में जब हम कर्म शब्द का प्रयोग करते हैं, तो वहाँ ये क्रियायें तभी कर्म बनती हैं, जब ये बन्धन का कारण हों। मीमांसा-दर्शन में कर्म का तात्पर्य यज्ञ-याग आदि क्रियाओं से लिया जाता है। गीता आदि में कर्म का अर्थ अपने वर्णाश्रम के अनुसार किये जाने वाले कर्मों से लिया गया है। यद्यपि गीता एक व्यापक अर्थ में भी कर्म शब्द का प्रयोग करती है। उसके अनुसार मनुष्य जो भी करता है या करने का आग्रह रखता है, वे सभी प्रवृत्तियाँ कर्म की श्रेणी में आती हैं। बौद्ध-दर्शन में चेतना को ही कर्म कहा गया है। बुद्ध कहते हैं कि "भिक्षुओं कर्म, चेतना ही है", ऐसा मैं इसलिए कहता हूँ कि चेतना के द्वारा ही व्यक्ति कर्म को करता है, काया से, मन से या वाणी से।[८] इस प्रकार बौद्ध-दर्शन में कर्म के समुत्थान या कारक को ही कर्म कहा गया है। बौद्ध-दर्शन में

---

१. रविन्द्रनाथ मिश्रा, जैन कर्म-सिद्धान्त का उद्भव एवं विकास (पार्श्वनाथ शोधपीठ, वाराणसी-५, १९८५), पृ. ९-१०
२. रागो य दोसो वि य कम्मबीयं, उत्तराध्ययन सूत्र, ३२/७
३. (अ) समवायांग सूत्र, ५१४
(ब) इसिभासियाइं, ९/५
(स) तत्त्वार्थ सूत्र, ८/१
४. कुन्दकुन्द, समयसार, १७१
५. (अ) अट्ठविहं कम्मगंथि–इसिभासियाइं, ३१
(ब) अट्ठविहं कम्मरयमलं–इसिभासियाइं, २३
६. उत्तराध्ययन सूत्र (सं. मधुकर मुनि), ३३/२-३
७. वही, ३३/४-१५
८. अंगुत्तर निकाय उपाध्याय भरतसिंह, बौद्ध-दर्शन व अन्य भारतीय-दर्शन, पृ. ४६३

आगे चलकर चेतना कर्म और चेतयित्वा कर्म की चर्चा हुई है। चेतना कर्म मानसिक कर्म है, चेतयित्वा कर्म वाचिक एवं कायिक कर्म है।[१] किन्तु हमें ध्यान रखना चाहिए कि जैन कर्म-सिद्धान्त में कर्म शब्द अधिक वाचिक अर्थ में गृहीत हुआ है। उसमें मात्र क्रिया को ही कर्म नहीं कहा गया, अपितु उसके हेतु (कारण) को भी कर्म कहा गया है। आचार्य देवेन्द्रसूरि लिखते हैं–जीव की क्रिया का हेतु ही कर्म है।[२] किन्तु हम मात्र हेतु को भी कर्म नहीं कह सकते हैं। हेतु उससे निष्पन्न क्रिया और उस क्रिया का परिणाम, सभी मिलकर जैन-दर्शन में कर्म की परिभाषा को स्पष्ट करते हैं। पं. सुखलाल जी संघवी लिखते हैं कि मिथ्यात्व, कषाय आदि कारणों से जीव द्वारा जो किया जाता है, वह कर्म कहलाता है। मेरी दृष्टि से इसके साथ ही साथ कर्म में उस क्रिया के विपाक को भी सम्मिलित करना होगा। इस प्रकार कर्म के हेतु, क्रिया और क्रिया-विपाक सभी मिलकर कर्म कहलाते हैं। जैन-दार्शनिकों ने कर्म के दो पक्ष माने हैं–(१) **राग-द्वेष एवं कषाय**–ये सभी मनोभाव, भाव-कर्म कहे जाते हैं। (२) **कर्म-पुद्‌गल**–ये द्रव्य-कर्म कहे जाते हैं। ये भाव-कर्म के परिणाम होते हैं, साथ ही मनोजन्य-कर्म की उत्पत्ति का निमित्त कारण भी होते हैं। यह भी स्मरण रखना होगा कि ये कर्म हेतु (भाव-कर्म) और कर्म-परिणाम (द्रव्य-कर्म) भी परस्पर कार्य-कारण भाव रखते हैं।

सभी आस्तिक दर्शनों ने एक ऐसी सत्ता को स्वीकार किया है, जो आत्मा या चेतना की शुद्धता को प्रभावित करती है। उसे वेदान्त में माया, सांख्य में प्रकृति, न्याय-दर्शन में अदृष्ट एवं मीमांसा में अपूर्व कहा गया है। बौद्ध-दर्शन में उसे ही अविद्या और संस्कार (वासना) के नाम से जाना जाता है। योग-दर्शन में इसे आशय कहा जाता है, तो शैव-दर्शन में यह पाश कहलाती है। जैन-दर्शन इसी आत्मा की विशुद्धता को प्रभावित करने वाली शक्ति को 'कर्म' कहता है। जैन-दर्शन में कर्म के निमित्त कारणों के रूप में कर्म-पुद्‌गल को भी स्वीकार किया गया है, जबकि इसके उपादान के रूप में आत्मा को ही माना गया है। आत्मा के बन्धन में कर्म-पुद्‌गल निमित्त-कारण है और स्वयं आत्मा उपादान-कारण होता है।

### कर्म का भौतिक स्वरूप

जैन-दर्शन में कर्म चेतना से उत्पन्न क्रिया मात्र नहीं है, अपितु यह स्वतन्त्र तत्त्व भी है। आत्मा के बन्धन का कारण क्या है ? जब यह प्रश्न जैन दार्शनिकों के समक्ष आया तो उन्होंने बताया कि आत्मा के बन्धन का कारण केवल आत्मा नहीं हो सकती। वस्तुतः कषाय (राग-द्वेष) अथवा मोह (मिथ्यात्व) आदि जो बन्धक मनोवृत्तियाँ हैं, वे भी स्वतः उत्पन्न नहीं हो सकतीं, जब तक कि वे पूर्वबद्ध कर्म-वर्गणाओं के विपाक (संस्कार) के रूप में चेतना के समक्ष उपस्थित नहीं होती हैं। जिस प्रकार मनोवैज्ञानिक दृष्टि से शरीर-रसायनों के परिवर्तन से संवेग (मनोभाव) उत्पन्न होते हैं और उन संवेगों के कारण ही शरीर-रसायनों में परिवर्तन होता है। यही स्थिति आत्मा की भी है। पूर्व-कर्मों के कारण आत्मा में राग-द्वेष आदि मनोभाव उत्पन्न (उदित) होते हैं और इन उदय में आये मनोभावों के क्रिया-रूप परिणत होने पर आत्मा नवीन कर्मों का संचय करती है। बन्धन की दृष्टि से कर्म-वर्गणाओं के कारण मनोभाव उत्पन्न होते हैं और उन मनोभावों के कारण जड़ कर्म-वर्गणाएँ कर्म का स्वरूप ग्रहण कर आत्मा को बन्धन में डालती हैं। जैन विचारकों के अनुसार एकान्त रूप से न तो आत्मा स्वतः ही बन्धन का कारण है, न कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल ही। दोनों निमित्त एवं उपादान के रूप से एक-दूसरे से संयुक्त होकर ही बन्धन की प्रक्रिया को जन्म देते हैं।

### द्रव्य-कर्म और भाव-कर्म

कर्म-वर्गणाएँ या कर्म का भौतिक पक्ष, द्रव्य-कर्म कहलाता है। जबकि कर्म की चैतसिक अवस्थाएँ अर्थात् मनोवृत्तियाँ, भाव-कर्म हैं। आत्मा के मनोभाव या चेतना की विविध विकारित अवस्थाएँ भाव-कर्म हैं और ये मनोभाव जिस निमित्त से उत्पन्न होते हैं, वह पुद्‌गल-द्रव्य द्रव्य-कर्म है। आचार्य नेमिचन्द गोम्मटसार में लिखते हैं कि पुद्‌गल द्रव्य-कर्म है और उसकी चेतना को प्रभावित करने वाली शक्ति भाव-कर्म है।[३] आत्मा में जो मिथ्यात्व और कषाय अथवा राग-द्वेष आदि भाव हैं, वे ही भाव-कर्म हैं और उनकी उपस्थिति में कर्म-वर्गणा के जो पुद्‌गल परमाणु ज्ञानावरण आदि कर्म-प्रकृतियों के रूप में परिणत होते हैं, वे ही द्रव्य-कर्म हैं। द्रव्य-कर्म का कारण भाव-कर्म है और भाव-कर्म का कारण द्रव्य-कर्म है। आचार्य विद्यानन्दी ने अष्टसहस्री में द्रव्य-कर्म को आवरण व भाव-कर्म को दोष कहा है। चूँकि द्रव्य-कर्म आत्म-शक्ति के प्रकटन को रोकता है, इसलिए वह आवरण है और भाव-कर्म स्वयं आत्मा की विभाव अवस्था है, अतः वह दोष है।[४] कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल तब तक कर्मरूप में परिणत नहीं होते हैं, जब तक ये भाव-कर्मों द्वारा प्रेरित नहीं होते हैं। किन्तु साथ ही यह भी स्मरण रखना होगा कि आत्मा में जो विभाव दशाएँ हैं, उनके निमित्त कारण के रूप में द्रव्य-कर्म भी अपना कार्य करते हैं। यह सत्य है कि दूषित मनोविकारों का जन्म आत्मा में ही होता है, किन्तु उसके निमित्त (परिवेश) के रूप में कर्म-वर्गणाएँ अपनी भूमिका का अवश्य निर्वाह करती हैं। जिस प्रकार हमारे स्वभाव में परिवर्तन का कारण हमारे जैव-रसायनों एवं रक्त-रसायनों का परिवर्तन है, उसी प्रकार कर्म-वर्गणाएँ हमारे मनोविकारों के सृजन में निमित्त कारण होती हैं। पुनः जिस प्रकार हमारे मनोभावों के आधार पर हमारे जैव-रसायन एवं रक्त-रसायन में परिवर्तन होता है, वैसे ही आत्मा में विकारी भावों के कारण जड़ कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल कर्मरूप में परिणत हो जाते हैं। अतः द्रव्य-कर्म

---

१. देखें–आचार्य नरेन्द्रदेव, बौद्ध धर्म दर्शन, पृ. २५०

२. देवेन्द्रसूरि, कर्मग्रन्थ प्रथम, कर्म-विपाक

३. पं. सुखलाल संघवी, दर्शन व चिन्तन, पृ. २२५

४. आचार्य नेमिचन्द, गोम्मटसार, कर्मकाण्ड ६

और भाव-कर्म भी परस्पर सापेक्ष हैं। पं. सुखलाल जी लिखते हैं कि भाव-कर्म के होने में द्रव्य-कर्म निमित्त है और द्रव्य-कर्म के होने में भाव-कर्म निमित्त है।[१] दोनों आपस में वीजांकुर की तरह सम्बद्ध हैं। जिस प्रकार वीज से वृक्ष और वृक्ष से वीज उत्पन्न होता है, उनमें किसी को पूर्वापर नहीं कहा जा सकता है, वैसे इनमें भी किसी की पूर्वापरता का निश्चय नहीं हो सकता है। प्रत्येक द्रव्य-कर्म की अपेक्षा से भाव-कर्म पूर्व होगा तथा प्रत्येक भाव-कर्म की अपेक्षा से द्रव्य-कर्म पूर्व होगा।

द्रव्य-कर्म एवं भाव-कर्म की इस अवधारणा के आधार पर जैन कर्म-सिद्धान्त अधिक युक्ति-संगत वन गया है। जैन कर्म-सिद्धान्त कर्म के भावात्मक पक्ष पर समुचित वल देते हुए भी जड़ और चेतन के मध्य एक वास्तविक सम्वन्ध वनाने का प्रयास करता है। कर्म जड़-जगत् एवं चेतना के मध्य एक योजक कड़ी है। जहाँ एक ओर सांख्य-योग दर्शन के अनुसार कर्म-पूर्णतः जड़ प्रकृति से सम्वन्धित है। अतः उनके अनुसार वह प्रकृति ही है, जो वन्धन में आती है और मुक्त होती है। वहीं दूसरी ओर बौद्ध-दर्शन के अनुसार कर्म संस्कार रूप है अतः वे चैतसिक हैं। इसलिए उन्हें मानना पड़ा कि चेतना ही वन्धन एवं मुक्ति का कारण है। किन्तु जैन विचारक इन एकांगी दृष्टिकोणों से सन्तुष्ट नहीं हो पाये। उनके अनुसार संसार का अर्थ है–जड़ और चेतन का पारस्परिक वन्धन या उनकी पारस्परिक प्रभावशीलता तथा मुक्ति का अर्थ है–जड़ एवं चेतन की एक-दूसरे को प्रभावित करने की सामर्थ्य का समाप्त हो जाना।

### मूर्त्त कर्म का अमूर्त्त आत्मा पर प्रभाव

यह भी सत्य है कि कर्म मूर्त्त है और वे हमारी चेतना को प्रभावित करते हैं। जैसे मूर्त्त भौतिक विषयों का चेतन व्यक्ति से सम्वन्ध होने पर सुख-दुःख आदि का अनुभव या वेदना होती है, वैसे ही कर्म के परिणामस्वरूप भी वेदना होती है, अतः वे मूर्त्त हैं। किन्तु दार्शनिक दृष्टि से यह प्रश्न किया जा सकता है कि यदि कर्म मूर्त्त है तो वह अमूर्त्त आत्मा पर प्रभाव कैसे डालेगा ? जिस प्रकार वायु और अग्नि अमूर्त्त आकाश पर किसी प्रकार का प्रभाव नहीं डाल सकती है, उसी प्रकार कर्म का अमूर्त्त आत्मा पर भी कोई प्रभाव नहीं होना चाहिए। जैन-दार्शनिक यह मानते हैं कि जैसे अमूर्त्त ज्ञानादि गुणों पर मूर्त्त मदिरादि का प्रभाव पड़ता है, वैसे ही अमूर्त्त जीव पर भी मूर्त्त कर्म का प्रभाव पड़ता है। उक्त प्रश्न का दूसरा तर्क-संगत एवं निर्दोष समाधान यह भी है कि कर्म के सम्वन्ध से आत्मा कथंचित् मूर्त्त भी है। क्योंकि संसारी आत्मा अनादिकाल से कर्मद्रव्य से सम्वद्ध है, इस अपेक्षा से आत्मा सर्वथा अमूर्त्त नहीं है, अपितु कर्म से सम्वद्ध होने के कारण स्वरूपतः अमूर्त्त होते हुए भी वस्तुतः कथंचित् मूर्त्त है। इस दृष्टि से भी आत्मा पर मूर्त्त कर्म का उपघात, अनुग्रह और प्रभाव पड़ता है। वस्तुतः जिस पर कर्म-सिद्धान्त का नियम लागू होता है, वह व्यक्तित्व अमूर्त्त नहीं है। हमारा वर्तमान व्यक्तित्व शरीर (भौतिक) और आत्मा (अभौतिक) का एक विशिष्ट संयोग है। शरीरी आत्मा भौतिक वाह्य तथ्यों से अप्रभावित नहीं रह सकता। जव तक आत्मा-शरीर (कर्म-शरीर) के वन्धन से मुक्त नहीं हो जाती, तव तक वह अपने को भौतिक प्रभावों से पूर्णतया अप्रभावित नहीं रख सकती। मूर्त्त शरीर के माध्यम से ही उस पर मूर्त्त कर्म का प्रभाव पड़ता है।

आत्मा और कर्म-वर्गणाओं में वास्तविक सम्वन्ध स्वीकार करने पर यह प्रश्न उठता है कि मुक्त अवस्था में भी जड़ कर्म-वर्गणाएँ आत्मा को प्रभावित किये विना नहीं रहेंगी, क्योंकि मुक्ति क्षेत्र में भी कर्म-वर्गणाओं का अस्तित्व तो है ही। इस सन्दर्भ में जैन आचार्यों का उत्तर यह है कि जिस प्रकार कीचड़ में रहा लोहा जंग खाता है, परन्तु स्वर्ण नहीं, उसी प्रकार जड़-कर्म पुद्‌गल उसी आत्मा को विकारी वना सकते हैं, जो राग-द्वेष से अशुद्ध है। वस्तुतः जव तक आत्मा भौतिक शरीर से युक्त होती है, तभी तक कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल उसे प्रभावित कर सकते हैं। आत्मा में पूर्व से उपस्थित कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल ही वाह्य-जगत् के कर्म-वर्गणाओं को आकर्षित कर सकते हैं। मुक्त अवस्था में आत्मा अशरीरी होती है अतः उसे कर्म-वर्गणा के पुद्‌गल प्रभावित करने में समर्थ नहीं होते हैं।

### कर्म एवं उनके विपाक की परम्परा

कर्म एवं उनके विपाक की परम्परा से ही यह संसार-चक्र प्रवर्तित होता है। दार्शनिक दृष्टि से यह प्रश्न महत्त्वपूर्ण है कि कर्म और आत्मा का सम्वन्ध कव से हुआ यदि हम यह सम्वन्ध सादि अर्थात् काल विशेष में हुआ, ऐसा मानते हैं, तो यह मानना होगा कि उसके पहले आत्मा मुक्त थी और यदि मुक्त आत्मा को वन्धन में आने की सम्भावना हो तो फिर मुक्ति का कोई मूल्य ही नहीं रह जाता है। यदि यह माना जाय कि आत्मा अनादिकाल से वन्धन में है, तो फिर यह मानना होगा कि यदि वन्धन अनादि है तो वह अनन्त भी होगा, ऐसी स्थिति में मुक्ति की सम्भावना ही समाप्त हो जायेगी।

जैन दार्शनिकों ने इस समस्या का समाधान इस रूप में किया कि कर्म और विपाक की यह परम्परा कर्म विशेष की अपेक्षा से तो सादि और सान्त है, किन्तु प्रवाह की अपेक्षा से अनादि और अनन्त है। पुनः कर्म और विपाक की परम्परा का यह प्रवाह भी व्यक्ति विशेष की दृष्टि से अनादि तो है, अनन्त नहीं। क्योंकि प्रत्येक कर्म अपने वन्धन की दृष्टि से सादि है। यदि व्यक्ति नवीन कर्मों का आगमन रोक सके तो यह परम्परा स्वतः ही समाप्त हो जायेगी, क्योंकि कर्म-विशेष तो सादि है ही और जो सादि है, वह कभी समाप्त होगा ही।

जैन दार्शनिकों के अनुसार राग-द्वेष रूपी कर्मवीज के भुन जाने पर कर्म प्रवाह की परम्परा समाप्त हो जाती है। कर्म और विपाक की परम्परा के सन्दर्भ में यही एक ऐसा दृष्टिकोण है जिसके आधार पर वन्धन का अनादित्व व मुक्ति से अनावृत्ति की समुचित व्याख्या सम्भव है।

---

१. आचार्य विद्यानन्दी, अष्टसहस्री, पृ. ५१, उद्धृत—Tatia N. M. Studies in Jaina Philosophy (P. V. Research Institute, Varanasi-5), p. 227

**कर्मफल संविभाग का प्रश्न**

क्या एक व्यक्ति अपने शुभाशुभ कर्मों का फल दूसरे को दे सकता है या नहीं अथवा दूसरे के कर्मों का फल उसे प्राप्त होता है या नहीं, यह दार्शनिक दृष्टि से एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है। भारतीय चिन्तन में हिन्दू परम्परा मानती है कि व्यक्ति के शुभाशुभ कर्मों का फल उसके पूर्वजों व सन्तानों को मिल सकता है। इस प्रकार वह इस सिद्धान्त को मानती है कि कर्मफल का संविभाग सम्भव है।[१] इसके विपरीत बौद्ध परम्परा कहती है कि व्यक्ति के पुण्यकर्म का ही संविभाग हो सकता है, पापकर्म का नहीं। क्योंकि पापकर्म में उसकी अनुमति नहीं होती है। पुनः उनके अनुसार पाप सीमित होता है उतः इसका संविभाग नहीं हो सकता, किन्तु पुण्य के अपरिमित होने से उसका ही संविभाग सम्भव है।[२] किन्तु इस सम्बन्ध में जैनों का दृष्टिकोण भिन्न है, उनके अनुसार व्यक्ति अपने कर्मों का फल-विपाक न तो दूसरों को दे सकता है और न दूसरे के शुभाशुभ कर्मों का फल उसे मिल सकता है। जैन दार्शनिक स्पष्ट रूप से यह कहते हैं कि कर्म और उसका विपाक व्यक्ति का अपना स्वकृत होता है।[३]

जैन कर्म-सिद्धान्त में कर्मफल संविभाग का अर्थ समझने के लिए हमें निमित्त कारण और उपादान कारण के भेद को समझना होगा। दूसरा व्यक्ति हमारे सुख-दुःख में और हम दूसरे के सुख-दुःख में निमित्त हो सकते हैं, किन्तु भोक्ता और कर्ता तो वही होता है। अतः उपादान की दृष्टि से तो कर्म और उसका विपाक अर्थात् सुख-दुःख का अनुभव स्वकृत है। निमित्त की दृष्टि से उन्हें परकृत कहा जा सकता है, किन्तु निमित्त अपने आप में महत्त्वपूर्ण नहीं है; क्योंकि कर्म संकल्प तो हमारा अपना ही होता है एवं कर्म के विपाक की अनुभूति भी हमारी ही होती है। अतः उपादान कारण की दृष्टि से तो कर्म एवं उसके विपाक में संविभाग सम्भव नहीं है। न तो दूसरा व्यक्ति हमें सुखी या दुःखी कर सकता है और न हम दूसरे को सुखी या दुःखी कर सकते हैं। हम अधिक से अधिक दूसरे के सुख-दुःख के निमित्त हो सकते हैं। लेकिन ऐसी निमित्तता तो भौतिक पदार्थों के सन्दर्भ में भी होती है। सत्य तो यह है कि कर्म और उसका विपाक दोनों ही व्यक्ति के अपने होते हैं।

कर्म-सिद्धान्त की दृष्टि से यह प्रश्न भी महत्त्वपूर्ण है कि क्या जिन कर्मों का वन्ध किया गया है, उनका विपाक व्यक्ति को भोगना ही होता है। जैन कर्म-सिद्धान्त में कर्मों को दो भागों में बाँटा गया है–१. नियत विपाकी और २. अनियत विपाकी। कुछ कर्म ऐसे होते हैं, जिनका जिस फल-विपाक को लेकर बन्ध किया गया है, उसी रूप में उनके फल के विपाक का वेदन करना होता है, किन्तु इसके अतिरिक्त कुछ कर्म ऐसे भी होते हैं, जिनके विपाक का वेदन उसी रूप में नहीं करना होता, जिस रूप में उनका वन्ध होता है। जैन कर्म-सिद्धान्त मानता है कि जो कर्म तीव्र कषायों से उद्भूत होते हैं उनका वन्ध भी प्रगाढ़ होता है और विपाक भी नियत होता है। पारम्परिक शब्दावली में उन्हें निकाचित कहते हैं। इसके विपरीत जिन कर्मों के सम्पादन के पीछे कषायभाव अल्प होता है, उनका वन्धन शिथिल होता है और उनके विपाक का संवेदन आवश्यक नहीं होता है। वे तप एवं पश्चात्ताप के द्वारा अपना फल-विपाक दिये विना ही समाप्त हो जाते हैं।

वैयक्तिक दृष्टि से सभी आत्माओं में कर्म-विपाक परिवर्तन करने की क्षमता नहीं होती है। केवल वे ही व्यक्ति जो आध्यात्मिक ऊँचाई पर स्थित हैं, कर्म-विपाक में परिवर्तन कर सकते हैं। पुनः वे भी उन्हीं कर्मों के विपाक को अन्यथा कर सकते हैं, जिनका बन्ध अनियत विपाकी कर्म के रूप में हुआ है। नियत विपाकी कर्मों का भोग तो अनिवार्य है। इस प्रकार जैन कर्म-सिद्धान्त अपने को नियतिवाद और यदृच्छावाद दोनों की एकांगिकता से बचाता है।

वस्तुतः कर्म-सिद्धान्त में कर्म-विपाक की नियतता और अनियतता की विरोधी धारणाओं के समन्वय के अभाव में नैतिक जीवन की यथार्थ व्याख्या सम्भव नहीं होती है। यदि एकान्त रूप से कर्म-विपाक की नियतता को स्वीकार किया जाता है तो नैतिक आचरण का चाहे निषेधात्मक रूप में कुछ सामाजिक मूल्य बना रहे, लेकिन उसका विधायक मूल्य तो पूर्णतया समाप्त हो जाता है, क्योंकि नियत भविष्य के बदलने का सामर्थ्य नैतिक जीवन में नहीं रह पाता है। दूसरे, यदि कर्मों को पूर्णतः अनियत विपाकी माना जाये, तो नैतिक व्यवस्था का ही कोई अर्थ नहीं रह जाता है। विपाक की पूर्ण नियतता मानने पर निर्धारणवाद और विपाक की पूर्ण अनियतता मानने पर अनिर्धारणवाद की सम्भावना होगी, लेकिन दोनों ही धारणाएँ एकान्तिक रूप में नैतिक जीवन की समुचित व्याख्या कर पाने में असमर्थ हैं। अतः कर्म-विपाक की आंशिक नियतता ही एक तर्क-संगत दृष्टिकोण है, जो नैतिक दर्शन की सम्यक् व्याख्या प्रस्तुत करता है।

**कर्म की विभिन्न अवस्थाएँ**[४]

जैन-दर्शन में कर्मों की विभिन्न अवस्थाओं पर चिन्तन हुआ है और बताया गया है कि कर्म के बन्ध और विपाक (उदय) के बीच कौन-कौन-सी अवस्थायें घटित हो सकती हैं, पुनः वे किस सीमा तक आत्म-स्वातन्त्र्य को कुण्ठित करती हैं अथवा किस सीमा तक आत्म-स्वातन्त्र्य को अभिव्यक्त करती हैं, इसकी चर्चा भी की गयी है। ये अवस्थाएँ निम्न हैं–

**१. बन्ध**–कषाय एवं योग के फलस्वरूप कर्म-वर्गणा के पुद्गलों का आत्म-प्रदेशों से जो सम्बन्ध स्थापित होता है, उसे बन्ध कहते हैं।

---

१. सागरमल जैन, कर्म-सिद्धान्त का तुलनात्मक अध्ययन, पृ. १७-१८

२. (अ) महाभारत : शान्तिपर्व (गीता प्रेस, गोरखपुर), पृ. १२९
(व) तिलक, लोकमान्य बालगंगाधर, गीतारहस्य, पृ. २६८

३. आचार्य नरेन्द्रदेव, वौद्ध धर्म दर्शन, पृ. २७७

४. (अ) देखें–उत्तराध्ययन सूत्रः सम्पादक मधुकर मुनि, ४/४, २३/११
(ब) भगवती सूत्र, १/२/६४

२. संक्रमण–एक कर्म के अनेक अवान्तर भेद होते हैं। जैन कर्म-सिद्धान्त के अनुसार कर्म का एक भेद अपने सजातीय दूसरे भेद में वदल सकता है। अवान्तर कर्म-प्रकृतियों का यह अदल-वदल संक्रमण कहलाता है। संक्रमण में आत्मा पूर्ववद्ध कर्म-प्रकृति का नवीन कर्म-प्रकृति का वन्ध करते समय रूपान्तरण करता है। उदाहरण के रूप में पूर्ववद्ध दुःखद संवेदन रूप असातावेदनीय कर्म का नवीन सातावेदनीय कर्म का वन्ध करते समय सातावेदनीय कर्म के रूप में संक्रमण किया जा सकता है। संक्रमण की यह क्षमता आत्मा की पवित्रता के साथ ही वढ़ती जाती है। जो आत्मा जितनी पवित्र होती है, उसमें संक्रमण की क्षमता भी उतनी ही अधिक होती है। आत्मा में कर्म-प्रकृतियों के संक्रमण का सामर्थ्य होना यह वताता है, जहाँ अपवित्र आत्माएँ परिस्थितियों की दास होती हैं, वहीं पवित्र आत्मा परिस्थितियों की स्वामी होती हैं। यहाँ यह भी ज्ञातव्य है कि प्रथम तो मूल कर्म-प्रकृतियों का एक-दूसरे में कभी भी संक्रमण नहीं होता है जैसे ज्ञानावरण दर्शनावरण में नहीं वदलता है। मात्र यही नहीं, दर्शनमोह कर्म, चारित्रमोह कर्म और आयुष्य कर्म की आवान्तर प्रकृतियों का भी परस्पर संक्रमण नहीं होता है।

३. उद्वर्तना–नवीन वन्ध करते समय आत्मा पूर्ववद्ध कर्मों की काल-मर्यादा (स्थिति) और तीव्रता (अनुभाग) को वढ़ा भी सकता है। काल-मर्यादा और तीव्रता को वढ़ाने की यह प्रक्रिया उद्वर्तना कहलाती है।

४. अपवर्तना–नवीन वन्ध करते समय पूर्ववद्ध कर्मों की काल-मर्यादा (स्थिति) तीव्रता (अनुभाग) को कम भी किया जा सकता है, इसे अपर्वतना कहते हैं।

५. सत्ता–कर्म के वद्ध होने के पश्चात् तथा उसके विपाक से पूर्व वीच की अवस्था सत्ता कहलाती है। सत्ता काल में कर्म अस्तित्व में तो रहता है, किन्तु वह सक्रिय नहीं होता।

६. उदय–जव कर्म अपना फल देना प्रारम्भ करते हैं तो वह अवस्था उदय कहलाती है। उदय दो प्रकार का माना गया है–(१) विपाकोदय और (२) प्रदेशोदय। कर्म का अपना अपने फल की चेतन अनुभूति कराये विना ही निर्जरित होना प्रदेशोदय कहलाता है। जैसे अचेतन अवस्था में शल्य क्रिया की वेदना की अनुभूति नहीं होती, यद्यपि वेदना की घटना घटित होती है। इसी प्रकार विना अपनी फलानुभूति करवाये जो कर्म परमाणु आत्मा से निर्जरित होते हैं, उनका उदय प्रदेशोदय होता है। इसके विपरीत जिन कर्मों की अपने विपाक के समय फलानुभूति होती है उनका उदय विपाकोदय कहलाता है। ज्ञातव्य है कि विपाकोदय में प्रदेशोदय अनिवार्य रूप से होता है, लेकिन प्रदेशोदय में विपाकोदय हो, यह आवश्यक नहीं है।

७. उदीरणा–अपने नियत काल से पूर्व ही पूर्ववद्ध कर्मों को प्रयासपूर्वक उदय में लाकर उनके फलों को भोगना उदीरणा है। ज्ञातव्य है कि जिस कर्म-प्रकृति का उदय या भोग चल रहा हो, उसकी सजातीय कर्म-प्रकृति की ही उदीरणा सम्भव होती है।

८. उपशमन–उदय में आ रहे कर्मों के फल देने की शक्ति को कुछ समय के लिए दवा देना अथवा काल-विशेष के लिए उन्हें फल देने से अक्षम वना देना उपशमन है। उपशमन में कर्म की सत्ता समाप्त नहीं होती, मात्र उसे काल विशेष के लिए फल देने में अक्षम वना दिया जाता है। इसमें कर्म राख से दवी अग्नि के समान निष्क्रिय होकर सत्ता में वने रहते हैं।

९. निधत्ति–कर्म की वह अवस्था निधत्ति है, जिसमें कर्म न तो अपने अवान्तर भेदों में रूपान्तरित या संक्रमित हो सकते हैं और न अपना फल प्रदान कर सकते हैं, लेकिन कर्मों की समय-मर्यादा और विपाक-तीव्रता (परिमाण) को कम-अधिक किया जा सकता है अर्थात् इस अवस्था में उत्कर्षण और अपकर्षण सम्भव है, संक्रमण नहीं।

१०. निकाचना–कर्मों के वन्धन का इतना प्रगाढ़ होना कि उनकी काल-मर्यादा एवं तीव्रता में कोई भी परिवर्तन न किया जा सके, न समय से पूर्व उनका भोग ही किया जा सके, वह निकाचना कहलाता है। इस दशा में कर्म का जिस रूप में वन्धन हुआ होता है उसको उसी रूप में अनिवार्यतया भोगना पड़ता है।

इस प्रकार जैन कर्म-सिद्धान्त में कर्म के फल-विपाक की नियतता और अनियतता को सम्यक् प्रकार से समन्वित करने का प्रयास किया गया है तथा यह वताया गया है कि जैसे-जैसे आत्मा कषायों से मुक्त होकर आध्यात्मिक विकास की दिशा में वढ़ता है, वह कर्म के फल-विपाक की नियतता को समाप्त करने में सक्षम होता जाता है। कर्म कितना वलवान होगा यह वात मात्र कर्म के वल पर निर्भर नहीं है, अपितु आत्मा की पवित्रता पर भी निर्भर है। इन अवस्थाओं का चित्रण यह भी वताता है कि कर्मों का विपाक या उदय एक अलग स्थिति है तथा उनसे नवीन कर्मों का वन्ध होना या न होना यह एक अलग स्थिति है। कषाय-युक्त प्रमत्त आत्मा कर्मों के उदय में नवीन कर्मों का वन्ध करता है, इसके विपरीत कषाय-मुक्त अप्रमत्त आत्मा कर्मों के विपाक में नवीन कर्मों का वन्ध नहीं करता है, मात्र पूर्ववद्ध कर्मों की निर्जरित करता है।

### जैन दर्शन में कर्म-अकर्म विचार

कर्म के यथार्थ स्वरूप को समझने के लिए उस पर दो दृष्टियों से विचार किया जा सकता है–(१) उसकी वन्धनात्मक शक्ति के आधार पर और (२) उसकी शुभाशुभता के आधार पर। वन्धनात्मक शक्ति के आधार पर विचार करने पर हम पाते हैं कि कुछ कर्म वन्धन में डालते हैं और कुछ कर्म वन्धन में नहीं डालते हैं। वन्धक कर्मों को कर्म और अवन्धक कर्मों को अकर्म कहा जाता है। जैन दर्शन में कर्म और अकर्म के यथार्थ स्वरूप का विवेचन हमें सर्वप्रथम आचारांग एवं सूत्रकृतांग में मिलता है। सूत्रकृतांग में कहा गया है कि कुछ कर्म और

अकर्म को वीर्य (पुरुषार्थ) कहते हैं।[१] इसका तात्पर्य यह है कि कुछ विचारकों की दृष्टि में सक्रियता ही पुरुषार्थ या नैतिकता है, जबकि दूसरे विचारकों की दृष्टि में निष्क्रियता ही पुरुषार्थ या नैतिकता है। इस सम्बन्ध में महावीर अपने दृष्टिकोण को प्रस्तुत करते हुए यह स्पष्ट करने का प्रयास करते हैं कि 'कर्म का अर्थ शरीरादि की चेष्टा एवं अकर्म का अर्थ शरीरादि की चेष्टा का अभाव' ऐसा नहीं मानना चाहिए। वे अत्यन्त सीमित शब्दों में कहते हैं कि प्रमाद कर्म है और अप्रमाद अकर्म है।[२] ऐसा कहकर महावीर यह स्पष्ट कर देते हैं कि अकर्म निष्क्रियता नहीं, वह तो सतत जागरूकता है। अप्रमत्त अवस्था या आत्म-जागृति की दशा में क्रियाशीलता भी अकर्म हो जाती है, जबकि प्रमत्त दशा या आत्म-जागृति के अभाव में निष्क्रियता भी कर्म (बन्धन) बन जाती है। वस्तुतः किसी क्रिया का बन्धकत्व मात्र क्रिया के घटित होने में नहीं, वरन् उसके पीछे रहे हुए कषाय-भावों एवं राग-द्वेष की स्थिति पर निर्भर है। जैन दर्शन के अनुसार, राग-द्वेष एवं कषाय (जो कि आत्मा की प्रमत्त दशा है) ही किसी क्रिया को कर्म बना देते हैं, जबकि कषाय एवं आसक्ति से रहित होकर किया हुआ कर्म अकर्म बन जाता है। महावीर ने स्पष्ट रूप से कहा है कि–जो आस्रव या बन्धनकारक क्रियाएँ हैं, वे ही अनासक्ति एवं विवेक से समन्वित होकर मुक्ति का साधन बन जाती हैं।[३] इस प्रकार जैन विचारणा में कर्म और अकर्म अपने बाह्य-स्वरूप की अपेक्षा कर्ता के विवेक और मनोवृत्ति पर निर्भर होते हैं।

### ईर्यापथिक कर्म और साम्परायिक कर्म[४]

जैन-दर्शन में बन्धन की दृष्टि से क्रियाओं को दो भागों में बाँटा गया है–(१) ईर्यापथिक क्रियाएँ (अकर्म) और (२) साम्परायिक क्रियाएँ (कर्म)। ईर्यापथिक क्रियाएँ निष्काम वीतराग दृष्टि सम्पन्न व्यक्ति की क्रियाएँ हैं, जो बन्धनकारक नहीं हैं और साम्परायिक क्रियाएँ आसक्त व्यक्ति की क्रियाएँ हैं, जो बन्धनकारक हैं। संक्षेप में वे समस्त क्रियाएँ जो आस्रव एवं बन्ध की कारण हैं वे कर्म हैं और वे समस्त क्रियाएँ जो संवर एवं निर्जरा की हेतु हैं वे अकर्म हैं। जैन दृष्टि में अकर्म या ईर्यापथिक कर्म का अर्थ है–राग-द्वेष एवं मोहरहित होकर मात्र कर्त्तव्य अथवा शरीर-निर्वाह के लिए किया जाने वाला कर्म। कर्म का अर्थ है–राग-द्वेष और मोह से युक्त कर्म, वह बन्धन में डालता है, इसलिए वह कर्म है। जो क्रिया व्यापार राग-द्वेष और मोह से रहित होकर कर्त्तव्य या शरीर निर्वाह के लिए किया जाता है, वह बन्धन का कारण नहीं है, अतः अकर्म है। जिन्हें जैन-दर्शन में ईर्यापथिक क्रियाएँ या अकर्म कहा गया है, उन्हें बौद्ध परम्परा अनुपचित, अव्यक्त या अकृष्ण-अशुक्ल कर्म कहती हैं और जिन्हें जैन परम्परा साम्परायिक क्रियाएँ या कर्म कहती हैं, उन्हें बौद्ध परम्परा उपचित कर्म या कृष्ण-शुक्ल कर्म कहती हैं। इस सम्बन्ध में विस्तार से विचार करना आवश्यक है।

### बन्धन के कारणों में मिथ्यात्व और कषाय की प्रमुखता का प्रश्न[५]

जैन कर्म-सिद्धान्त के उद्भव व विकास की चर्चा करते हुए हमने बन्धन के पाँच सामान्य कारणों का उल्लेख किया था। वैसे जैन ग्रन्थों में भिन्न-भिन्न कर्मों के बन्धन के भिन्न-भिन्न कारणों की विस्तृत चर्चाएँ भी उपलब्ध होती हैं। किन्तु सामान्य रूप से बन्धन के ५ कारण माने गए हैं–(१) मिथ्यात्व, (२) अविरति, (३) प्रमाद, (४) कषाय और (५) योग।

इन पाँच कारणों में योग को अर्थात् मानसिक, वाचिक व शारीरिक क्रियाओं को बन्धन का कारण कहा गया है, किन्तु हमें स्मरण रखना चाहिए कि यदि पूर्व के चार का अभाव हो, तो मात्र योग से कर्म-वर्गणाओं का आस्रव होकर, जो बन्ध होगा, वह ईर्यापथिक बन्ध कहलाता है। उसके सन्दर्भ में कहा गया है कि उसका प्रथम समय में बन्ध होता है और दूसरे समय में निर्जरा हो जाती है। ईर्यापथिक बन्ध ठीक वैसा ही है, जैसे चलते समय शुभ्र आर्द्रता से रहित कपड़े पर गिरे हुए बालू के कण, जो गति की प्रक्रिया में ही आते हैं और फिर अलग भी हो जाते हैं। वस्तुतः यह बन्ध वास्तविक बन्ध नहीं है। अतः हम समझते हैं कि इन पाँच कारणों में योग महत्त्वपूर्ण कारण नहीं है। यद्यपि अविरति, प्रमाद एवं कषाय को अलग-अलग कारण कहा गया है, किन्तु इनमें भी बहुत अन्तर नहीं है। जब हम प्रमाद को व्यापक अर्थ में लेते हैं तब कषायों का अन्तर्भाव प्रमाद में हो जाता है। दूसरे कषायों की उपस्थिति में ही प्रमाद सम्भव होता है। उनकी अनुपस्थिति में प्रमाद सामान्यतया तो रहता ही नहीं है और यदि रहे भी तो अति निर्बल होता है। इसी प्रकार अविरति के मूल में भी कषाय ही होते हैं। यदि हम कषाय को व्यापक अर्थ में लें तो अविरति और प्रमाद दोनों उसी में अन्तर्भावित हो जाते हैं। अतः बन्धन के दो ही प्रमुख कारण शेष रहते हैं–मिथ्यात्व और कषाय।

मिथ्यात्व एवं कषाय में कौन प्रमुख कारण है, यह वर्तमान युग में एक बहुचर्चित विषय है। इस सन्दर्भ में पक्ष व प्रतिपक्ष में पर्याप्त लेख लिखे गये हैं। आचार्य विद्यासागर जी एवं उनके समर्थक विद्वत् वर्ग का कहना है कि मिथ्यात्व अकिंचित्कर है और कषाय ही बन्धन का प्रमुख कारण है, क्योंकि कषाय की उपस्थिति के कारण ही मिथ्यात्व होता है। कानजीस्वामी समर्थक दूसरे वर्ग का कहना है कि मिथ्यात्व ही बन्धन का प्रमुख कारण है। वस्तुतः यह विवाद अपने-अपने एकांगी दृष्टिकोणों के कारण है। कषाय और मिथ्यात्व ये दोनों ही अन्योन्याश्रित हैं। कषाय के अभाव में मिथ्यात्व की सत्ता नहीं रहती और न मिथ्यात्व के अभाव में कषाय ही रहते हैं। मिथ्यात्व तभी समाप्त होता है, जब अनन्तानुबन्धी कषायें समाप्त होते हैं और कषायें भी तभी समाप्त होने लगते हैं, जब मिथ्यात्व का प्रहाण होता है। वे ताप और

---

१. सूत्रकृतांग सूत्र, १/८/१-२
२. वही, १/८/३
३. आचारांग सूत्र, १/४/२/१
४. जैन कर्म-सिद्धान्त का तुलनात्मक अध्ययन, डॉ. सागरमल जैन, पृ. ५२-५५
५. वही, पृ. ६१-६७

प्रकाश के समान सहजीवी हैं। इनमें एक के अभाव में दूसरे की सत्ता क्षीण होने लगती है। वैसे मिथ्यात्व, अज्ञान एवं मोह का पर्यायवाची है। आवेगों अर्थात् कषायों की उपस्थिति में ही मोह या मिथ्यात्व सम्भव होता है। वास्तविकता यह है कि मोह (मिथ्यात्व) से कषाय उत्पन्न होते हैं और कषायों के कारण ही मोह (मिथ्यात्व) होता है। अतः कषाय और मिथ्यात्व अन्योन्याश्रित हैं और बीज एवं वृक्ष की भाँति इनमें से किसी की पूर्व कोटि निर्धारित नहीं की जा सकती है।

यदि हम इसी प्रश्न पर बौद्ध दृष्टि से विचार करें तो उसमें सामान्यतया लोभ (राग), द्वेष एवं मोह को बन्धन का कारण कहा गया है। बौद्ध परम्परा में भी इनको परस्पर सापेक्ष ही माना गया है। मोह को बौद्ध परम्परा में अविद्या भी कहा गया है। बौद्ध विचारणा यह मानती है कि अविद्या (मोह) के कारण तृष्णा (राग) होती है और तृष्णा के कारण मोह होता है। आचार्य नरेन्द्रदेव लिखते हैं कि लोभ एवं द्वेष का हेतु मोह है, किन्तु पर्याय से लोभ व मोह भी द्वेष के हेतु हैं। बौद्ध-दर्शन में भी जैन-दर्शन के समान ही अविद्या और तृष्णा को अन्योन्याश्रित माना गया है और कहा गया है कि इनमें से किसी की भी पूर्व कोटि निर्धारित करना सम्भव नहीं है। सांख्य एवं योग दर्शन में क्लेश या वन्धन के पाँच कारण हैं–अविद्या, अस्मिता (अहंकार), राग, द्वेष, अभिनिवेश। इनमें भी अविद्या प्रमुख है। शेष चारों उसी पर आधारित हैं। न्याय दर्शन भी जैन और बौद्धों के समान ही राग-द्वेष एवं मोह को वन्धन का कारण मानता है। इस प्रकार लगभग सभी दर्शन प्रकारान्तर से राग-द्वेष एवं मोह (मिथ्यात्व) को वन्धन का कारण मानते हैं।

### वन्धन के चार प्रकारों से वन्धनों के कारण का सम्बन्ध[1]

जैन कर्म-सिद्धान्त में वन्धन के चार प्रारूप कहे गए हैं–(१) प्रकृति-वन्ध, (२) प्रदेश-वन्ध, (३) स्थिति-वन्ध एवं (४) अनुभाग-वन्ध।

१. प्रकृति-वन्ध–वन्धन के स्वभाव का निर्धारण प्रकृति-वन्ध करता है। वह यह निश्चय करता है कि कर्म-वर्गणा के पुद्गल आत्मा की ज्ञान, दर्शन आदि किस शक्ति को आवृत करेंगे।

२. प्रदेश-वन्ध–यह कर्म-परमाणुओं की आत्मा के साथ संयोजित होने वाली मात्रा का निर्धारण करता है। अतः यह मात्रात्मक होता है।

३. स्थिति-वन्ध–कर्म-परमाणु कितने समय तक आत्मा से संयोजित रहेंगे और कब निर्जरित होंगे, इस काल-मर्यादा का निश्चय स्थिति-वन्ध करता है। अतः यह वन्धन की समय-मर्यादा का सूचक है।

४. अनुभाग-वन्ध–कर्मों के वन्धन और विपाक की तीव्रता एवं मन्दता का निश्चय करना यह अनुभाग-वन्ध का कार्य है। दूसरे शब्दों में यह वन्धन की तीव्रता या गहनता का सूचक है।

उपर्युक्त चार प्रकार के वन्धनों में प्रकृति-वन्ध एवं प्रदेश-वन्ध का सम्वन्ध मुख्यतया योग अर्थात् कायिक, वाचिक एवं मानसिक क्रियाओं से है, जबकि वन्धन की तीव्रता (अनुभाग) एवं समयावधि (स्थिति) का निश्चय कर्म के पीछे रही हुई कषाय-वृत्ति और मिथ्यात्व पर आधारित होता है। संक्षेप में योग का सम्वन्ध प्रदेश एवं प्रकृति-वन्ध से है, जबकि कषाय का सम्वन्ध स्थिति एवं अनुभाग-वन्ध से है।

### आठ प्रकार के कर्म और उनके वन्धन के कारण[2]

जिस रूप में कर्म-परमाणु आत्मा की विभिन्न शक्तियों के प्रकटन का अवरोध करते हैं और आत्मा का शरीर से सम्वन्ध स्थापित करते हैं–उनके अनुसार उनके विभाग किये जाते हैं। जैन-दर्शन के अनुसार कर्म आठ प्रकार के हैं–(१) ज्ञानावरणीय, (२) दर्शनावरणीय, (३) वेदनीय, (४) मोहनीय, (५) आयुष्य, (६) नाम, (७) गोत्र और (८) अन्तराय।

#### १. ज्ञानावरणीय कर्म

जिस प्रकार वादल सूर्य के प्रकाश को ढँक देते हैं, उसी प्रकार जो कर्म-वर्गणाएँ आत्मा की ज्ञान-शक्ति को ढँक देती हैं और ज्ञान की प्राप्ति में वाधक वनती हैं, वे ज्ञानावरणीय कर्म कही जाती हैं।

ज्ञानावरणीय कर्म के वन्धन के कारण–जिन कारणों से ज्ञानावरणीय कर्म के परमाणु आत्मा से संयोजित होकर ज्ञान-शक्ति को कुंठित करते हैं, वे छह हैं–

१. प्रदोष–ज्ञानी का अवर्णवाद (निन्दा) करना एवं उसके अवगुण निकालना।

२. निन्हव–ज्ञानी का उपकार स्वीकार न करना अथवा किसी विषय को जानते हुए भी उसका अपलाप करना।

३. अन्तराय–ज्ञान की प्राप्ति में वाधक वनना, ज्ञानी एवं ज्ञान के साधन पुस्तकादि को नष्ट करना।

४. मात्सर्य–विद्वानों के प्रति द्वेष-बुद्धि रखना, ज्ञान के साधन पुस्तक आदि में अरुचि रखना।

५. असातना–ज्ञान एवं ज्ञानी पुरुषों के कथनों को स्वीकार नहीं करना, उनका समुचित विनय नहीं करना।

---

१. जैन कर्म-सिद्धान्त का तुलनात्मक अध्ययन, पृ. ५७

२. (अ) वही, पृ. ६७-६९

(ब) तत्त्वार्थ सूत्र, अध्याय ६ एवं ८, कर्मग्रन्थ प्रथम (कर्म-विपाक), पृ. ५४-६२, समवायांग सूत्र, ३० [illegible]

६. उपघात–विद्वानों के साथ मिथ्याग्रह-युक्त विसंवाद करना अथवा स्वार्थवश सत्य को असत्य सिद्ध करने का प्रयत्न करना। उप छह प्रकार का अनैतिक आचरण व्यक्ति की ज्ञान-शक्ति के कुंठित होने का कारण है।

**ज्ञानावरणीय कर्म का विपाक**–विपाक की दृष्टि से ज्ञानावरणीय कर्म के कारण पाँच रूपों में आत्मा की ज्ञान-शक्ति का आवरण ह है–(१) **मतिज्ञानावरण**–ऐन्द्रिक एवं मानसिक ज्ञान-क्षमता का अभाव, (२) **श्रुतज्ञानावरण**–बौद्धिक अथवा आगम ज्ञान की अनुपल (३) **अवधिज्ञानावरण**–अतीन्द्रिय ज्ञान-क्षमता का अभाव, (४) **मनःपर्याय ज्ञानावरण**–दूसरे की मानसिक अवस्थाओं का ज्ञान प्राप्त कर की शक्ति का अभाव, (५) **केवलज्ञानावरण**–पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने की क्षमता का अभाव।

कहीं-कहीं विपाक की दृष्टि से इसके १० भेद भी बताये गये हैं–(१) सुनने की शक्ति का अभाव, (२) सुनने से प्राप्त होने वाले इ की अनुपलब्धि, (३) दृष्टि शक्ति का अभाव, (४) दृश्यज्ञान की अनुपलब्धि, (५) गंधग्रहण करने की शक्ति का अभाव, (६) गन्ध सम्ब ज्ञान की अनुपलब्धि, (७) स्वाद ग्रहण करने की शक्ति का अभाव, (८) स्वाद सम्बन्धी ज्ञान की अनुपलब्धि, (९) स्पर्श-क्षमता का अभ और (१०) स्पर्श सम्वन्धी ज्ञान की अनुपलब्धि।

## २. दर्शनावरणीय कर्म

जिस प्रकार द्वारपाल राजा के दर्शन में बाधक होता है, उसी प्रकार जो कर्म-वर्गणाएँ आत्मा की दर्शन-शक्ति में बाधक होती हैं, दर्शनावरणीय कर्म कहलाती हैं। ज्ञान से पहले होने वाला वस्तु-तत्त्व का निर्विशेष (निर्विकल्प) बोध, जिसमें सत्ता के अतिरिक्त किसी विशे गुण धर्म की प्राप्ति नहीं होती, दर्शन कहलाता है। दर्शनावरणीय कर्म आत्मा के दर्शन-गुण को आवृत करता है।

**दर्शनावरणीय कर्म के बन्ध के कारण**–ज्ञानावरणीय कर्म के समान ही छंह प्रकार के अशुभ आचरण के द्वारा दर्शनावरणीय कर्म व वन्ध होता है–(१) सम्यक्‌दृष्टि की निन्दा (छिद्रान्वेषण) करना अथवा उसके प्रति अकृतज्ञ होना, (२) मिथ्यात्व या असत् मान्यताओं व प्रतिपादन करना, (३) शुद्ध दृष्टिकोण की उपलब्धि में बाधक बनना, (४) सम्यक्‌दृष्टि का समुचित विनय एवं सम्मान नहीं करन (५) सम्यक्‌दृष्टि पर द्वेष करना, (६) सम्यक्‌दृष्टि के साथ मिथ्याग्रह सहित विवाद करना।

**दर्शनावरणीय कर्म का विपाक**–उपर्युक्त अशुभ आचरण के कारण आत्मा का दर्शन गुण नौ प्रकार से कुंठित हो जाता है (१) **चक्षुदर्शनावरण**–नेत्रशक्ति का अवरुद्ध हो जाना। (२) **अचक्षुदर्शनावरण**–नेत्र के अतिरिक्त शेष इन्द्रियों की सामान्य अनुभव-शक्ति क अवरुद्ध हो जाना। (३) **अवधिदर्शनावरण**–सीमित अतीन्द्रिय दर्शन की उपलब्धि में बाधा उपस्थित होना। (४) **केवलदर्शनावरण**–परिपू दर्शन की उपलब्धि का नहीं होना। (५) **निद्रा**–सामान्य निद्रा। (६) **निद्रानिद्रा**–गहरी निद्रा। (७) **प्रचला**–बैठे-बैठे आ जाने वाली निद्रा (८) **प्रचला-प्रचला**–चलते-फिरते भी आ जाने वाली निद्रा। (९) **स्त्यानगृद्धि**–जिस निद्रा में प्राणी बड़े-बड़े बल-साध्य कार्य कर डालता है अन्तिम दो अवस्थाएँ आधुनिक मनोविज्ञान के द्विविध व्यक्तित्व के समान मानी जा सकती हैं। उपर्युक्त पाँच प्रकार की निद्राओं के कारण व्यक्ति की सहज अनुभूति की क्षमता में अवरोध उत्पन्न हो जाता है।

## ३. वेदनीय कर्म

जिसके कारण सांसारिक सुख-दुःख की संवेदना होती है, उसे वेदनीय कर्म कहते हैं। इसके दो भेद हैं–(१) सातावेदनीय और (२) असातावेदनीय। सुख रूप संवेदना का कारण सातावेदनीय और दुःख रूप संवेदना का कारण असातावेदनीय कर्म कहलाता है।

**सातावेदनीय कर्म के कारण**–दस प्रकार का शुभाचरण करने वाला व्यक्ति सुखद-संवेदना रूप सातावेदनीय कर्म का वन्ध करता है– (१) पृथ्वी, पानी आदि के जीवों पर अनुकम्पा करना। (२) वनस्पति, वृक्ष, लतादि पर अनुकम्पा करना। (३) द्वीन्द्रिय आदि प्राणियों पर दया करना। (४) पंचेन्द्रिय पशुओं एवं मनुष्यों पर अनुकम्पा करना। (५) किसी को भी किसी प्रकार से दुःख न देना। (६) किसी भी प्राणी को चिन्ता एवं भय उत्पन्न हो ऐसा कार्य न करना। (७) किसी भी प्राणी को शोकाकुल नहीं वनाना। (८) किसी भी प्राणी को रुदन नहीं कराना। (९) किसी भी प्राणी को नहीं मारना और (१०) किसी भी प्राणी को प्रताड़ित नहीं करना। कर्मग्रन्थों में सातावेदनीय कर्म के वन्धन का कारण गुरुभक्ति, क्षमा, करुणा, व्रतपालन, योग-साधना, कपायविजय, दान और दृढ़श्रद्धा माना गया है। तत्त्वार्थसूत्रकार का भी यही दृष्टिकोण है।

**सातावेदनीय कर्म का विपाक**–उपर्युक्त शुभाचरण के फलस्वरूप प्राणी निम्न प्रकार की सुखद संवेदना प्राप्त करता है–(१) मनोहर, कर्णप्रिय, सुखद स्वर श्रवण करने को मिलते हैं। (२) सुस्वादु भोजन-पानादि उपलव्ध होते हैं। (३) वांछित सुखों की प्राप्ति होती है। (४) शुभ वचन, प्रशंसादि सुनने का अवसर प्राप्त होता है। (५) शारीरिक सुख मिलता है।

**असातावेदनीय कर्म के कारण**–जिन अशुभ आचरणों के कारण प्राणी को दुःखद संवेदना प्राप्त होती है, वे १२ प्रकार के हैं–(१) किसी भी प्राणी को दुःख देना, (२) चिन्तित बनाना, (३) शोकाकुल बनाना, (४) रुलाना, (५) मारना और (६) प्रताड़ित करना, इन छह क्रियाओं की मन्दता और तीव्रता के आधार पर इनके बारह प्रकार हो जाते हैं। तत्त्वार्थ सूत्र के अनुसार–(१) दुःख, (२) शोक, (३) ताप, (४) आक्रन्दन, (५) वध और (६) परिवेदन, ये छह असातावेदनीय कर्म के बंध के कारण हैं, जो 'स्व' और 'पर' की अपेक्षा से १२ प्रकार के हो जाते हैं। स्व एवं पर की अपेक्षा पर आधारित तत्त्वार्थ सूत्र का यह दृष्टिकोण अधिक संगत है। कर्मग्रन्थ में सातावेदनीय के वन्ध के

कारणों के विपरीत गुरु का अविनय, अक्षमा, क्रूरता, अविरति, योगाभ्यास नहीं करना, कषाययुक्त होना, तथा दान एवं श्रद्धा का अभाव असातावेदनीय कर्म के कारण माने गये हैं। इन क्रियाओं के विपाक के रूप में आठ प्रकार की दुःखद संवेदनाएँ प्राप्त होती हैं–(१) कर्ण-कटु, कर्कश स्वर सुनने को प्राप्त होते हैं, (२) अमनोज्ञ एवं सौन्दर्यविहीन रूप देखने को प्राप्त होता है, (३) अमनोज्ञ गन्धों की उपलब्धि होती है, (४) स्वादविहीन भोजनादि मिलता है, (५) अमनोज्ञ, कठोर एवं दुःखद संवेदना उत्पन्न करने वाले स्पर्श की प्राप्ति होती है, (६) अमनोज्ञ मानसिक अनुभूतियों का होना, (७) निन्दा अपमानजनक वचन सुनने को मिलते हैं और (८) शरीर में विविध रोगों की उत्पत्ति से शरीर को दुःखद संवेदनाएँ प्राप्त होती हैं।

### ४. मोहनीय कर्म

जैसे मदिरा आदि नशीली वस्तु के सेवन से विवेक-शक्ति कुंठित हो जाती है, उसी प्रकार जिन कर्म-परमाणुओं से आत्मा की विवेक-शक्ति कुंठित होती है और अनैतिक आचरण में प्रवृत्ति होती है, उन्हें मोहनीय (विमोहित करने वाले) कर्म कहते हैं। इसके दो भेद हैं– दर्शनमोह और चारित्रमोह।

मोहनीय कर्म के बन्ध के कारण–सामान्यतया मोहनीय कर्म का बन्ध छह कारणों से होता है–(१) क्रोध, (२) अहंकार, (३) कपट, (४) लोभ, (५) अशुभाचरण और (६) विवेकाभाव (विमूढ़ता)। प्रथम पाँच से चारित्रमोह का और अन्तिम से दर्शनमोह का बन्ध होता है। कर्मग्रन्थ में दर्शनमोह और चारित्रमोह के बन्धन के कारण अलग-अलग बताये गये हैं। दर्शनमोह के कारण हैं–उन्मार्ग देशना, सन्मार्ग का अपलाप, धार्मिक सम्पत्ति का अपहरण और तीर्थंकर, मुनि, चैत्य (जिन-प्रतिमाएँ) और धर्म-संघ के प्रतिकूल आचरण। चारित्रमोह कर्म के बन्धन के कारणों में कषाय, हास्य आदि तथा विषयों के अधीन होना प्रमुख है। तत्त्वार्थ सूत्र में सर्वज्ञ, श्रुत, संघ, धर्म और देव के अवर्णवाद (निन्दा) को दर्शनमोह का तथा कषायजनित आत्म-परिणाम को चारित्रमोह का कारण माना गया है। समवायांग सूत्र में तीव्रतम मोहकर्म के बन्धन के तीस कारण बताये गये हैं–(१) जो किसी त्रस प्राणी को पानी में डुबाकर मारता है। (२) जो किसी त्रस प्राणी को तीव्र अशुभ अध्यवसाय से मस्तक को गीला चमड़ा बाँधकर मारता है। (३) जो किसी त्रस प्राणी को मुँह बाँधकर मारता है। (४) जो किसी त्रस प्राणी को अग्नि के धुएँ से मारता है। (५) जो किसी त्रस प्राणी के मस्तक का छेदन करके मारता है। (६) जो किसी त्रस प्राणी को छल से मारकर हँसता है। (७) जो मायाचार करके तथा असत्य बोलकर अपना अनाचार छिपाता है। (८) जो अपने दुराचार को छिपाकर दूसरे पर कलंक लगाता है। (९) जो कलह बढ़ाने के लिए जानता हुआ मिश्र भाषा बोलता है। (१०) जो पति-पत्नी में मतभेद पैदा करता है तथा उन्हें मार्मिक वचनों से झेंपा देता है। (११) जो स्त्री में आसक्त व्यक्ति अपने आपको कुँवारा कहता है। (१२) जो अत्यन्त कामुक व्यक्ति अपने आपको ब्रह्मचारी कहता है। (१३) जो चापलूसी करके अपने स्वामी को ठगता है। (१४) जो जिनकी कृपा से समृद्ध बना है, ईर्ष्या से उनके ही कार्यों में विघ्न डालता है। (१५) जो प्रमुख पुरुष की हत्या करता है। (१६) जो संयमी को पथभ्रष्ट करता है। (१७) जो अपने उपकारी की हत्या करता है। (१८) जो प्रसिद्ध पुरुष की हत्या करता है। (१९) जो महान् पुरुषों की निन्दा करता है। (२०) जो न्यायमार्ग की निन्दा करता है। (२१) जो आचार्य, उपाध्याय एवं गुरु की निन्दा करता है। (२२) जो आचार्य, उपाध्याय एवं गुरु का अविनय करता है। (२३) जो अबहुश्रुत होते हुए भी अपने-आपको बहुश्रुत कहता है। (२४) जो तपस्वी न होते हुए भी अपने आपको तपस्वी कहता है। (२५) जो अस्वस्थ आचार्य आदि की सेवा नहीं करता। (२६) जो आचार्य आदि कुशास्त्र का प्ररूपण करते हैं। (२७) जो आचार्य आदि अपनी प्रशंसा के लिए मंत्रादि का प्रयोग करते हैं। (२८) जो इहलोक और परलोक में भोगोपभोग पाने की अभिलाषा करता है। (२९) जो देवताओं की निन्दा करता है या करवाता है। (३०) जो असर्वज्ञ होते हुए भी अपने आपको सर्वज्ञ कहता है।

(अ) दर्शनमोह–जैन-दर्शन में दर्शन शब्द तीन अर्थों में प्रयुक्त हुआ है–(१) प्रत्यक्षीकरण, (२) दृष्टिकोण और (३) श्रद्धा। प्रथम अर्थ का सम्बन्ध दर्शनावरणीय कर्म से है, जबकि दूसरे और तीसरे अर्थ का सम्बन्ध मोहनीय कर्म से है। दर्शनमोह के कारण प्राणी में सम्यक् दृष्टिकोण का अभाव होता है और वह मिथ्या धारणाओं एवं विचारों का शिकार रहता है, उसकी विवेक बुद्धि असंतुलित होती है। दर्शन-मोह तीन प्रकार का है–(१) मिथ्यात्व मोह–जिसके कारण प्राणी असत्य को सत्य तथा सत्य को असत्य समझता है। शुभ को अशुभ और अशुभ को शुभ मानना मिथ्यात्व मोह है। (२) सम्यक्-मिथ्यात्व मोह–सत्य एवं असत्य तथा शुभ एवं अशुभ के सम्बन्ध में अनिश्चयात्मकता और (३) सम्यक्त्व मोह–क्षायिक सम्यक्त्व की उपलब्धि में बाधक सम्यक्त्व मोह है अर्थात् दृष्टिकोण की आंशिक विशुद्धता।

(ब) चारित्रमोह–चारित्रमोह के कारण प्राणी का आचरण अशुभ होता है। चारित्रमोहजनित अशुभाचरण २५ प्रकार का है– (१) प्रबलतम क्रोध, (२) प्रबलतम मान, (३) प्रबलतम माया (कपट), (४) प्रबलतम लोभ, (५) अति क्रोध, (६) अति मान, (७) अति माया (कपट), (८) अति लोभ, (९) साधारण क्रोध, (१०) साधारण मान, (११) साधारण माया (कपट), (१२) साधारण लोभ, (१३) अल्प क्रोध, (१४) अल्प मान, (१५) अल्प माया (कपट) और (१६) अल्प लोभ–ये सोलह कषाय हैं। उपर्युक्त कषायों को उत्तेजित करने वाली नौ मनोवृत्तियाँ (उपकषाय) हैं–(१) हास्य, (२) रति (स्नेह, राग), (३) अरति (द्वेष), (४) शोक, (५) भय, (६) जुगुप्सा (घृणा), (७) स्त्रीवेद (पुरुष-सहवास की इच्छा), (८) पुरुषवेद (स्त्री-सहवास की इच्छा), (९) नपुंसकवेद (स्त्री-पुरुष दोनों के सहवास की इच्छा)।

मोहनीय कर्म विवेकाभाव है और उसी विवेकाभाव के कारण अशुभ की ओर प्रवृत्ति की रुचि होती है। अन्य परम्पराओं में जो स्थान अविद्या का है, वही स्थान जैन परम्परा में मोहनीय कर्म का है। जिस प्रकार अन्य परम्पराओं में बन्धन का मूल कारण अविद्या है, उसी प्रकार जैन परम्परा में बन्धन का मूल कारण मोहनीय कर्म। मोहनीय कर्म का क्षयोपशम ही आध्यात्मिक विकास का आधार है।

५. आयुष्य कर्म

जिस प्रकार बेड़ी स्वाधीनता में बाधक है, उसी प्रकार जो कर्म परमाणु आत्मा को विभिन्न शरीरों में नियत अवधि तक कैद रखते उन्हें आयुष्य कर्म कहते हैं। यह कर्म निश्चय करता है कि आत्मा को किस शरीर में कितनी समयावधि तक रहना है। आयुष्य कर्म च प्रकार का है–(१) नरक आयु, (२) तिर्यंच आयु (वानस्पतिक एवं पशु जीवन), (३) मनुष्य आयु और (४) देव आयु।

**आयुष्य कर्म के बन्ध के कारण**–सभी प्रकार के आयुष्य कर्म के बन्ध का कारण शील और व्रत से रहित होना माना गया है। फिर किस प्रकार के आचरण से किस प्रकार का जीवन मिलता है, उसका निर्देश भी जैन आगमों में उपलब्ध है। स्थानांग सूत्र में प्रत्येक प्रकार आयुष्य कर्म के बन्ध के चार-चार कारण माने गये हैं।

**(अ) नारकीय जीवन की प्राप्ति के चार कारण**–(१) महारम्भ (भयानक हिंसक कर्म), (२) महापरिग्रह (अत्यधिक संचय वृत्ति (३) मनुष्य, पशु आदि का वध करना, (४) माँसाहार और शराब आदि नशीले पदार्थ का सेवन।

**(ब) पाशविक जीवन की प्राप्ति के चार कारण**–(१) कपट करना, (२) रहस्यपूर्ण कपट करना, (३) असत्य भाषण, (४) कम-ज्या तोल-माप करना। कर्मग्रन्थ में प्रतिष्ठा कम होने के भय से पाप का प्रकट न करना भी तिर्यंच आयु के बन्ध का कारण माना गया है। तत्त्वा सूत्र में माया (कपट) को ही पशुयोनि का कारण बताया है।

**(स) मानव जीवन की प्राप्ति के चार कारण**–(१) सरलता, (२) विनयशीलता, (३) करुणा और (४) अहंकार एवं मात्सर्य से रहि होना। तत्त्वार्थ सूत्र में–(१) अल्प आरम्भ, (२) अल्प परिग्रह, (३) स्वभाव की सरलता और (४) स्वभाव की मृदुता को मनुष्य आयु बन्ध का कारण कहा गया है।

**(द) दैवीय जीवन की प्राप्ति के चार कारण**–(१) सराग (सकाम) संयम का पालन, (२) संयम का आंशिक पालन, (३) सकाम तपस् (बाल-तप), (४) स्वाभाविक रूप में कर्मों के निर्जरित होने से। तत्त्वार्थ सूत्र में भी यही कारण माने गये हैं। कर्मग्रन्थ के अनुसार अविर सम्यक्दृष्टि मनुष्य या तिर्यंच, देशविरत श्रावक, सरागी-साधु, बाल-तपस्वी और इच्छा नहीं होते हुए भी परिस्थितिवश भूख-प्यास आदि क सहन करते हुए अकाम-निर्जरा करने वाले व्यक्ति देवायु का बन्ध करते हैं।

**आकस्मिक मरण**–प्राणी अपने जीवनकाल में प्रत्येक क्षण आयु-कर्म को भोग रहा है और प्रत्येक क्षण में आयु-कर्म के परमाणु भोग के पश्चात् पृथक् होते रहते हैं। जिस समय वर्तमान आयु-कर्म के पूर्वबद्ध समस्त परमाणु आत्मा से पृथक् हो जाते हैं उस समय प्राणी को वर्तमान शरीर छोड़ना पड़ता है। वर्तमान शरीर छोड़ने के पूर्व ही नवीन शरीर के आयु-कर्म का बन्ध हो जाता है। लेकिन यदि आयुष्य का भोग इस प्रकार नियत है तो आकस्मिक मरण की व्याख्या क्या ? इसके प्रत्युत्तर में जैन-विचारकों ने आयु-कर्म का भोग दो प्रकार का माना–(१) क्रमिक, (२) आकस्मिक। क्रमिक भोग में स्वाभाविक रूप से आयु का भोग धीरे-धीरे होता रहता है, जबकि आकस्मिक भोग में किसी कारण के उपस्थित हो जाने पर आयु एक साथ ही भोग ली जाती है। इसे ही आकस्मिक मरण या अकाल मृत्यु कहते हैं। स्थानांग सूत्र में इसके सात कारण बताये गये हैं–(१) हर्ष-शोक का अतिरेक, (२) विष अथवा शस्त्र का प्रयोग, (३) आहार की अत्यधिकता अथवा सर्वथा अभाव, (४) व्याधिजनित तीव्र वेदना, (५) आघात, (६) सर्पदंशादि और (७) श्वासनिरोध।

६. नाम-कर्म

जिस प्रकार चित्रकार विभिन्न रंगों से अनेक प्रकार के चित्र बनाता है, उसी प्रकार नाम-कर्म विभिन्न कर्म परमाणुओं से जगत् के प्राणियों के शरीर की रचना करता है। मनोविज्ञान की भाषा में नाम-कर्म को व्यक्तित्व का निर्धारक तत्त्व कह सकते हैं। जैन-दर्शन में व्यक्तित्व के निर्धारक तत्त्वों को नाम-कर्म की प्रकृति के रूप में जाना जाता है, जिनकी संख्या १०३ मानी गई है लेकिन विस्तारभय से उनका वर्णन सम्भव नहीं है। उपर्युक्त सारे वर्गीकरण का संक्षिप्त रूप है–(१) शुभ नाम-कर्म (अच्छा व्यक्तित्व) और (२) अशुभ नाम-कर्म (बुरा व्यक्तित्व)। प्राणी जगत् में, जो आश्चर्यजनक वैचित्र्य दिखाई देता है, उसका आधार नाम-कर्म है।

शुभ नाम-कर्म के बन्ध के कारण

जैनागमों में अच्छे व्यक्तित्व की उपलब्धि के चार कारण माने गये हैं–(१) शरीर की सरलता, (२) वाणी की सरलता, (३) मन या विचारों की सरलता, (४) अहंकार एवं मात्सर्य से रहित होना या सामंजस्यपूर्ण जीवन।

शुभ नाम-कर्म का विपाक

उपर्युक्त चार प्रकार के शुभाचरण से प्राप्त शुभ व्यक्तित्व का विपाक १४ प्रकार का माना गया है–(१) अधिकारपूर्ण प्रभावक वाणी (इष्ट-शब्द), (२) सुन्दर सुगठित शरीर (इष्ट-रूप), (३) शरीर से निःसृत होने वाले मलों में भी सुगंधि (इष्ट-गंध), (४) जैवीय-रसों की समुचितता (इष्ट-रस), (५) त्वचा का सुकोमल होना (इष्ट-स्पर्श), (६) अचपल योग्य गति (इष्ट-गति), (७) अंगों का समुचित स्थान पर होना (इष्ट-स्थिति), (८) लावण्य, (९) यशःकीर्ति का प्रसार (इष्ट-यशःकीर्ति), (१०) योग्य शारीरिक शक्ति (इष्ट-उत्थान, कर्म, बलवीर्य, पुरुषार्थ और पराक्रम), (११) लोगों को रुचिकर लगे ऐसा स्वर, (१२) कान्त स्वर, (१३) प्रिय स्वर और (१४) मनोज्ञ स्वर।

**अशुभ नाम-कर्म के कारण**–निम्न चार प्रकार के अशुभाचरण से व्यक्ति (प्राणी) को अशुभ व्यक्तित्व की उपलब्धि होती है–(१) शरीर की वक्रता, (२) वचन की वक्रता, (३) मन की वक्रता और (४) अहंकार एवं मात्सर्य वृत्ति या असामंजस्यपूर्ण जीवन।

अशुभ नाम-कर्म का विपाक–(१) अप्रभावक वाणी (अनिष्ट शब्द), (२) असुन्दर शरीर (अनिष्ट स्पर्श), (३) शारीरिक मलों का दुर्गन्धयुक्त होना (अनिष्ट गंध), (४) जैवीय रसों की असमुचितता (अनिष्ट रस), (५) अप्रिय स्पर्श, (६) अनिष्ट गति, (७) अंगों का समुचित स्थान पर न होना (अनिष्ट स्थिति), (८) सौन्दर्य का अभाव, (९) अपयश, (१०) पुरुषार्थ करने की शक्ति का अभाव, (११) हीन स्वर, (१२) दीन स्वर, (१३) अप्रिय स्वर और (१४) अकान्त स्वर।

७. गोत्र-कर्म

जिसके कारण व्यक्ति प्रतिष्ठित और अप्रतिष्ठित कुलों में जन्म लेता है, वह गोत्र-कर्म है। यह दो प्रकार का माना गया है–(१) उच्च गोत्र (प्रतिष्ठित कुल) और (२) नीच गोत्र (अप्रतिष्ठित कुल)। किस प्रकार के आचरण के कारण प्राणी का अप्रतिष्ठित कुल में जन्म होता है और किस प्रकार के आचरण से प्राणी का प्रतिष्ठित कुल में जन्म होता है, इस पर जैनाचार-दर्शन में विचार किया गया है। अहंकारवृत्ति ही इसका प्रमुख कारण मानी गई है।

उच्च गोत्र एवं नीच गोत्र के कर्म-बन्ध के कारण–निम्न आठ बातों का अहंकार न करने वाला व्यक्ति भविष्य में प्रतिष्ठित कुल में जन्म लेता है–(१) जाति, (२) कुल, (३) बल (शारीरिक शक्ति), (४) रूप (सौन्दर्य), (५) तपस्या (साधना), (६) ज्ञान (श्रुत), (७) लाभ (उपलब्धियाँ) और (८) स्वामित्व (अधिकार)। इसके विपरीत जो व्यक्ति उपर्युक्त आठ प्रकार का अहंकार करता है, वह नीच कुल में जन्म लेता है। कर्मग्रन्थ के अनुसार भी अहंकार-रहित गुणग्राही दृष्टि वाला, अध्ययन-अध्यापन में रुचि रखने वाला तथा भक्त उच्च गोत्र को प्राप्त करता है। इसके विपरीत आचरण करने वाला नीच गोत्र को प्राप्त करता है। तत्त्वार्थ सूत्र के अनुसार पर-निन्दा, आत्म-प्रशंसा, दूसरों के सद्गुणों का आच्छादन और असद्गुणों का प्रकाशन ये नीच गोत्र के बन्ध के हेतु हैं। इसके विपरीत पर-प्रशंसा, आत्म-निन्दा, सद्गुणों का प्रकाशन, असद्गुणों का गोपन और नम्र-वृत्ति एवं निरभिमानता ये उच्च गोत्र के बन्ध के हेतु हैं।

गोत्र-कर्म का विपाक–विपाक (फल) दृष्टि से विचार करते हुए यह ध्यान रखना चाहिए कि जो व्यक्ति अहंकार नहीं करता, वह प्रतिष्ठित कुल में जन्म लेकर निम्नोक्त आठ क्षमताओं से युक्त होता है–(१) निष्कलंक मातृ-पक्ष (जाति), (२) प्रतिष्ठित पितृ-पक्ष (कुल), (३) सबल शरीर, (४) सौन्दर्ययुक्त शरीर, (५) उच्च साधना एवं तप-शक्ति, (६) तीव्र बुद्धि एवं विपुलज्ञान राशि पर अधिकार, (७) लाभ एवं विविध उपलब्धियाँ और (८) अधिकार, स्वामित्व एवं ऐश्वर्य की प्राप्ति। लेकिन अहंकारी व्यक्तित्व उपर्युक्त समग्र क्षमताओं से अथवा इनमें से किन्हीं विशेष क्षमताओं से वंचित रहता है।

८. अन्तराय कर्म

अभीष्ट की उपलब्धि में बाधा पहुँचाने वाले कारण को अन्तराय कर्म कहते हैं। यह पाँच प्रकार का है–

१. दानान्तराय–दान की इच्छा होने पर भी दान नहीं दिया जा सके,

२. लाभान्तराय–कोई वस्तु आदि की प्राप्ति होने वाली हो लेकिन किसी कारण से उसमें बाधा आ जाना,

३. भोगान्तराय–भोग में बाधा उपस्थित होना, जैसे–व्यक्ति सम्पन्न हो, भोजनगृह में अच्छा सुस्वादु भोजन भी बना हो लेकिन अस्वस्थता के कारण उसे मात्र खिचड़ी ही खानी पड़े,

४. उपभोगान्तराय–उपभोग की सामग्री के होने पर भी उपभोग करने में असमर्थता,

५. वीर्यान्तराय–शक्ति के होने पर भी पुरुषार्थ में उसका उपयोग नहीं किया जा सकना। (तत्त्वार्थ सूत्र, ८.१४)

जैन नीति-दर्शन के अनुसार जो व्यक्ति किसी भी व्यक्ति के दान, लाभ, भोग, उपभोग शक्ति के उपयोग में बाधक बनता है, वह भी अपनी उपलब्ध सामग्री एवं शक्तियों का समुचित उपयोग नहीं कर पाता है। जैसे कोई व्यक्ति किसी दान देने वाले व्यक्ति को दान प्राप्त करने वाली संस्था के बारे में गलत सूचना देकर या अन्य प्रकार से दान देने से रोक देता है अथवा किसी भोजन करते हुए व्यक्ति को भोजन पर से उठा देता है, तो उसकी उपलब्धियों में भी बाधा उपस्थित होती है अथवा भोग-सामग्री के होने पर भी वह उसके भोग से वंचित रहता है। कर्मग्रन्थ के अनुसार धर्म-कार्यों में विघ्न उत्पन्न करने वाला और हिंसा में तत्पर व्यक्ति भी अन्तराय कर्म का संचय करता है। तत्त्वार्थ सूत्र के अनुसार भी विघ्न या बाधा डालना ही अन्तराय-कर्म के बन्ध का कारण है।

घाती और अघाती कर्म

कर्मों के इस वर्गीकरण में ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय–इन चार कर्मों को 'घाती' और नाम, गोत्र, आयुष्य और वेदनीय–इन चार कर्मों को 'अघाती' माना जाता है। घाती कर्म आत्मा के ज्ञान, दर्शन, सुख और शक्ति नामक गुणों का आवरण करते हैं। ये कर्म आत्मा की स्वभाव दशा को विकृत करते हैं, अतः जीवन-मुक्ति में बाधक होते हैं। इन घाती कर्मों में अविद्या रूप मोहनीय कर्म ही आत्मस्वरूप की आवरण-क्षमता, तीव्रता और स्थितिकाल की दृष्टि से प्रमुख है। वस्तुतः मोहकर्म ही एक ऐसा कर्म-संस्कार है, जिसके कारण कर्म-बन्ध का प्रवाह सतत बना रहता है। मोहनीय कर्म उस बीज के समान है, जिसमें अंकुरण की शक्ति है। जिस प्रकार उगने योग्य बीज हवा, पानी आदि के सहयोग से अपनी परम्परा को बढ़ाता रहता है, उसी प्रकार मोहनीय रूपी कर्म-बीज, ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय रूप हवा, पानी आदि के सहयोग से कर्म-परम्परा को सतत बनाये रखता है। मोहनीय कर्म ही [illegible] है, शेष घाती कर्म उसके सहयोगी मात्र हैं। इसे कर्मों का सेनापति कहा गया है। जिस प्रकार सेनापति के पराजित होने पर सारी सेना हतप्रभ

हो शीघ्र ही पराजित हो जाती है, उसी प्रकार मोहकर्म पर विजय प्राप्त कर लेने पर शेष सारे कर्मों को आसानी से पराजित कर आत्मशुद्धता की उपलब्धि की जा सकती है। जैसे ही मोह नष्ट हो जाता है, वैसे ही ज्ञानावरण और दर्शनावरण का पर्दा हट जाता है, अन्तराय या बाधकता समाप्त हो जाती है और व्यक्ति (आत्मा) जीवन-मुक्त बन जाता है।

अघाती कर्म वे हैं जो आत्मा के स्वभाव दशा की उपलब्धि और विकास में बाधक नहीं होते। अघाती कर्म भुने बीज के समान हैं, जिनमें नवीन कर्मों की उत्पादन-क्षमता नहीं होती। वे कर्म-परम्परा का प्रवाह बनाये रखने में असमर्थ होते हैं और समय की परिपक्वता के साथ ही अपना फल देकर सहज ही अलग हो जाते हैं।

**सर्वघाती और देशघाती कर्म-प्रकृतियाँ**—आत्मा के स्व-लक्षणों का आवरण करने वाले घाती कर्मों की ४५ कर्म-प्रकृतियाँ भी दो प्रकार की हैं—(१) सर्वघाती और (२) देशघाती। सर्वघाती कर्म-प्रकृति किसी आत्मगुण को पूर्णतया आवरित करती है और देशघाती कर्म-प्रकृति उसके एक अंश को आवरित करती है।

आत्मा के स्वाभाविक सत्यानुभूति नामक गुण को मिथ्यात्व (अशुद्ध दृष्टिकोण) सर्वरूपेण आच्छादित कर देता है। अनन्तज्ञान (केवलज्ञान) और अनन्तदर्शन (केवलदर्शन) नामक आत्मा के गुणों का आवरण भी पूर्ण रूप से होता है। पाँचों प्रकार की निद्राएँ भी आत्मा की सहज अनुभूति की क्षमता को पूर्णतया आवरित करती हैं। इसी प्रकार चारों कषायों के पहले तीनों प्रकार, जो कि संख्या में १२ होते हैं वे भी पूर्णतया बाधक बनते हैं। अनन्तानुबन्धी कषाय सम्यक्त्व का, प्रत्याख्यानी कषाय देशव्रती चारित्र (गृहस्थ धर्म) का और प्रत्याख्यानी कषाय सर्वव्रती चारित्र (मुनिधर्म) का पूर्णतया बाधक बनता है। अतः ये २० प्रकार की कर्म-प्रकृतियाँ सर्वघाती कही जाती हैं। शेष ज्ञानावरणीय कर्म की ४, दर्शनावरणीय कर्म की ३, मोहनीय कर्म की १३, अन्तराय कर्म की ५, कुल २५ कर्म-प्रकृतियाँ देशघाती कही जाती हैं। सर्वघात का अर्थ मात्र इन गुणों के पूर्ण प्रकटन को रोकना है, न कि गुणों का अनस्तित्व। क्योंकि ज्ञानादि गुणों के पूर्ण अभाव की स्थिति में आत्म-तत्त्व और जड़-तत्त्व में अन्तर ही नहीं रहेगा। कर्म तो आत्म-गुणों के प्रकटन में बाधक तत्त्व हैं, वे आत्म-गुणों को विनष्ट नहीं कर सकते। नन्दीसूत्र में तो कहा गया है कि जिस प्रकार बादल सूर्य के प्रकाश को चाहे कितना ही आवरित क्यों न कर ले, फिर भी वह न तो उसकी प्रकाश-क्षमता को नष्ट कर सकता है और न उसके प्रकाश के प्रकटन को पूर्णतया रोक सकता है। उसी प्रकार चाहे कर्म ज्ञानादि आत्मगुणों को कितना ही आवृत क्यों न कर ले, फिर भी उनका एक अंश हमेशा ही अनावृत रहता है।

### कर्म बन्धन से मुक्ति

जैन कर्म-सिद्धान्त की यह मान्यता है कि प्रत्येक कर्म अपना विपाक या फल देकर आत्मा से अलग हो जाता है। इस विपाक की अवस्था में यदि आत्मा राग-द्वेष अथवा मोह से अभिभूत होता है तो वह पुनः नये कर्म का संचय कर लेता है। इस प्रकार यह परम्परा सतत रूप से चलती रहती है। व्यक्ति के अधिकार क्षेत्र में यह नहीं है कि वह कर्म के विपाक के परिणामस्वरूप होने वाली अनुभूति से इंकार कर दे। अतः यह एक कठिन समस्या है कि कर्म के बन्धन व विपाक की इस प्रक्रिया से मुक्ति कैसे हो, यदि कर्म के विपाक के फलस्वरूप हमारे अन्दर क्रोधादि कषाय भाव अथवा कामादि भोग भाव उत्पन्न होना ही है तो फिर स्वाभाविक रूप से प्रश्न उठता है कि हम विमुक्ति की दिशा में आगे कैसे बढ़ें ? इस हेतु जैन आचार्यों ने दो उपायों का प्रतिपादन किया है—(१) संवर और (२) निर्जरा। संवर का तात्पर्य है कि विपाक की स्थिति में प्रतिक्रिया से रहित रहकर नवीन कर्मास्रव एवं बन्ध को नहीं होने देना और निर्जरा का तात्पर्य है पूर्व-कर्मों के विपाक की समभावपूर्वक अनुभूति करते हुए उन्हें निर्जरित कर देना या फिर तप साधना द्वारा पूर्वबद्ध अनियत विपाकी कर्मों को समय से पूर्व उनके विपाक को प्रदेशोदय के माध्यम से निर्जरित करना।

यह सत्य है कि पूर्वबद्ध कर्मों के विपाकोदय की स्थिति में क्रोधादि आवेग अपनी अभिव्यक्ति के हेतु चेतना के स्तर पर आते हैं, किन्तु यदि आत्मा उस समय अपने को राग-द्वेष से ऊपर उठाकर साक्षीभाव में स्थित रखे और उन उदय में आ रहे क्रोधादि भावों के प्रति मात्र द्रष्टा भाव रखे, तो वह भावी बन्धन से बचकर पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा कर देता है और इस प्रकार वह बन्धन से विमुक्ति की ओर अपनी यात्रा प्रारम्भ कर देता है। वस्तुतः विवेक व अप्रमत्तता ऐसे तथ्य हैं जो हमें नवीन बन्धन से बचाकर विमुक्ति की ओर अभिमुख करते हैं। व्यक्ति में जितनी अप्रमत्तता या आत्म-चेतनता होगी, उसका विवेक उतना जाग्रत रहेगा। वह बन्धन से विमुक्ति की दिशा में आगे बढ़ेगा। जैन-कर्म सिद्धान्त बताता है कि कर्मों के विपाक के सम्बन्ध में हम विवश या परतन्त्र होते हैं, किन्तु उस विपाक की दशा में भी हम में इतनी स्वतन्त्रता अवश्य होती है कि हम नवीन कर्म परम्परा का संचय करें या न करें, ऐसा निश्चय कर सकते हैं। वस्तुतः कर्म-विपाक के सन्दर्भ में हम परतन्त्र होते हैं, किन्तु नवीन कर्म बन्ध के सन्दर्भ में हम आंशिक रूप में स्वतन्त्र हैं। इसी आंशिक स्वतन्त्रता द्वारा हम मुक्ति अर्थात् पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त कर सकते हैं। जो साधक विपाकोदय के समय साक्षी भाव या ज्ञाता-द्रष्टा भाव में जीवन जीना जानता है, वह निश्चय ही कर्म-विमुक्ति को प्राप्त कर लेता है।

कर्मों से मुक्ति ही मोक्ष है। मोक्ष ही जैन धर्म-दर्शन का चरम साध्य है, इसलिए अब उसी का विवेचन किया जा रहा है।

### मोक्ष तत्त्व

जैन तत्त्व-मीमांसा के अनुसार संवर के द्वारा कर्मों के आगमन का निरोध हो जाने पर और निर्जरा के द्वारा समस्त पुरातन कर्मों का क्षय हो जाने पर आत्मा की जो निष्कर्म शुद्ध अवस्था होती है उसे मोक्ष कहा जाता है।[1] कर्म-फल के अभाव में कर्म-जनित आवरण या

---

१. कृत्स्न कर्मक्षयान् मोक्षः —तत्त्वार्थ सूत्र, १०१

वंधन भी नहीं रहते और यही बंधन का अभाव ही मुक्ति है।[१] वस्तुतः मोक्ष आत्मा की शुद्ध स्वरूपावस्था है।[२] बंधन आत्मा की विरूपावस्था है और मुक्ति आत्मा की स्वरूपावस्था है। अनात्मा में ममत्व, आसक्ति रूप आत्माभिमान का दूर हो जाना यही मोक्ष है।[३] और यही आत्मा की शुद्धावस्था है। बन्धन और मुक्ति की यह समग्र व्याख्या पर्याय दृष्टि का विषय है। आत्मा की विरूप पर्याय बन्धन है और स्वरूप पर्याय मोक्ष है। पर पदार्थ, पुद्गल, परमाणु या जड़ कर्म-वर्गणाओं के निमित्त आत्मा में जो पर्यायें उत्पन्न होती हैं और जिनके कारण पर में आत्म-भाव (मेरापन) उत्पन्न होता है, यही विरूप पर्याय है, परपरिणति है, स्व की पर में अवस्थिति है, यही बन्धन है और इसका अभाव ही मुक्ति है। बन्धन और मुक्ति दोनों एक ही आत्म-द्रव्य या चेतना की दो अवस्थाएँ मात्र हैं, जिस प्रकार स्वर्ण मुकुट और स्वर्ण कुंडल स्वर्ण की ही दो अवस्थाएँ हैं। लेकिन यदि मात्र, विशुद्ध तत्त्व दृष्टि या निश्चय नय से विचार किया जाय तो बंधन और मुक्ति दोनों की व्याख्या संभव नहीं है क्योंकि आत्म-तत्त्व स्वरूप का परित्याग कर परस्वरूप में कभी भी परिणत नहीं होता। विशुद्ध तत्त्व दृष्टि से तो आत्मा नित्यमुक्त है। लेकिन जब तत्त्व की पर्यायों के संबंध में विचार प्रारम्भ किया जाता है तो बंधन और मुक्ति की संभावनाएँ स्पष्ट हो जाती हैं, क्योंकि बन्धन और मुक्ति पर्याय अवस्था में ही संभव होती हैं। मोक्ष को तत्त्व माना गया है, लेकिन वस्तुतः मोक्ष बंधन के अभाव का ही नाम है। जैनागमों में मोक्ष तत्त्व पर तीन दृष्टियों से विचार किया गया है–(१) भावात्मक दृष्टिकोण, (२) अभावात्मक दृष्टिकोण, (३) अनिर्वचनीय दृष्टिकोण।

मोक्ष पर भावात्मक दृष्टिकोण से विचार–जैन दार्शनिकों ने मोक्षावस्था पर भावात्मक दृष्टिकोण से विचार करते हुए उसे निर्बाध अवस्था कहा है।[४] मोक्ष में समस्त बाधाओं के अभाव के कारण आत्मा के निजगुण पूर्ण रूप से प्रकट हो जाते हैं। मोक्ष, बाधक तत्त्वों की अनुपस्थिति और पूर्णता का प्रकटन है। आचार्य कुन्दकुन्द ने मोक्ष की भावात्मक दशा का चित्रण करते हुए उसे शुद्ध, अनन्त चतुष्टययुक्त, अक्षय, अविनाशी, निर्बाध, अतीन्द्रिय, अनुपम, नित्य, अविचल, अनालम्ब कहा है।[५] आचार्य उसी ग्रंथ में आगे चलकर मोक्ष में निम्न बातों की विद्यमानता की सूचना करते हैं[६]–(१) पूर्ण ज्ञान, (२) पूर्ण दर्शन, (३) पूर्ण सौख्य, (४) पूर्ण वीर्य, (५) अमूर्त्तत्व, (६) अस्तित्व और (७) सप्रदेशता। आचार्य कुन्दकुन्द ने मोक्ष दशा के जिन सात भावात्मक तथ्यों का उल्लेख किया है, वे सभी भारतीय दर्शनों को स्वीकार नहीं हैं। वेदान्त को स्वीकार नहीं हैं, सांख्य सौख्य एवं वीर्य को और न्याय वैशेषिक ज्ञान और दर्शन को भी अस्वीकार कर देते हैं। बौद्ध शून्यवाद अस्तित्व का भी विनाश कर देता है और चार्वाक् दर्शन मोक्ष की धारणा को भी समाप्त कर देता है। वस्तुतः मोक्ष को अनिर्वचनीय मानते हुए भी विभिन्न दार्शनिक मान्यताओं के निराकरण के लिये ही मोक्ष की इस भावात्मक अवस्था का चित्रण किया गया है। भावात्मक दृष्टि से जैन विचारणा मोक्षावस्था में अनन्त चतुष्टय की उपस्थिति पर बल देती है। अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सौख्य और अनन्त शक्ति को जैन विचारणा में अनन्त चतुष्टय कहा जाता है। बीजरूप में यह अनन्त चतुष्टय सभी जीवात्माओं में उपस्थित है, मोक्ष दशा में इनके अवरोधक कर्मों का क्षय हो जाने से ये गुण पूर्ण रूप में प्रकट हो जाते हैं। ये प्रत्येक आत्मा के स्वाभाविक गुण हैं जो मोक्षावस्था में पूर्ण रूप से अभिव्यक्त हो जाते हैं। अनन्त चतुष्टय में अनन्त ज्ञान, अनन्त शक्ति और अनन्त सौख्य आते हैं। लेकिन अष्टकर्मों के प्रहाण के आधार पर सिद्धों के आठ गुणों की मान्यता भी जैन विचारणा में प्रचलित है–(१) ज्ञानावरणीय कर्म के नष्ट हो जाने से मुक्तात्मा अनन्त ज्ञान या पूर्ण ज्ञान से युक्त होता है। (२) दर्शनावरण कर्म के नष्ट हो जाने से अनन्त दर्शन से संपन्न होता है। (३) वेदनीय कर्म के क्षय हो जाने से विशुद्ध अनश्वर आध्यात्मिक सुखों से युक्त होता है। (४) मोहकर्म के नष्ट हो जाने से यथार्थ दृष्टि (क्षायिक सम्यक्त्व) से युक्त होता है। मोहकर्म के दर्शनमोह और चारित्रमोह ऐसे दो भाग किए जाते हैं। दर्शनमोह के प्रहाण से यथार्थ और चारित्रमोह के क्षय से यथार्थ चारित्र (क्षायिक चारित्र) का प्रकटन होता है। लेकिन मोक्ष दशा में क्रियारूप चारित्र नहीं होता मात्र दृष्टि रूप चारित्र ही होता है। अतः उसे क्षायिक सम्यक्त्व के अंतर्गत ही माना जा सकता है। वैसे आठ कर्मों की ३१ प्रकृतियों के प्रहाण के आधार से सिद्धों के ३१ गुण माने गये हैं, उसमें यथाख्यात चारित्र को स्वतंत्र गुण माना गया है। (५) आयु कर्म के क्षय हो जाने से मुक्तात्मा जन्म-मरण के चक्र से छूट जाता है वह अजर-अमर होता है। (६) नाम-कर्म का क्षय हो जाने से मुक्तात्मा अशरीरी एवं अमूर्त्त होता है अतः वह इन्द्रिय ग्राह्य नहीं होता है। (७) गोत्र-कर्म के नष्ट हो जाने से अगुरुलघुत्व से युक्त हो जाता है।[७] अर्थात् सभी सिद्ध समान होते हैं, उनमें छोटा-बड़ा या ऊँच-नीच का भाव नहीं होता। (८) अन्तराय कर्म का प्रहाण हो जाने से बाधारहित होता है अर्थात् अनन्त शक्ति संपन्न होता है।[८] अनन्त शक्ति का यह विचार मूलतः निषेधात्मक ही है। यह मात्र बाधाओं का अभाव है। लेकिन इस प्रकार अष्ट कर्मों के प्रहाण के आधार से मुक्तात्मा के आठ गुणों की व्याख्या की मात्र एक व्यावहारिक संकल्पना ही है। उसके वास्तविक स्वरूप का निर्वचन नहीं है यह व्यावहारिक दृष्टि से उसे समझाने का प्रयास मात्र है। इसका व्यावहारिक मूल्य है, वस्तुतः तो वह अनिर्वचनीय है आचार्य नेमीचन्द्र गोम्मटसार में स्पष्ट रूप से कहते हैं कि सिद्धों के इन गुणों का विधान मात्र सिद्धात्मा के स्वरूप के संबंध में जो एकान्तिक मान्यताएँ हैं, उनके निषेध के लिये है।[९] मुक्तात्मा में केवलज्ञान और केवलदर्शन के रूप में ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग को स्वीकार करके मुक्तात्माओं को जड़ मानने वाली वैशेषिक, बौद्धों और न्याय-वैशेषिक की धारणा का प्रतिषेध किया गया है। मुक्तात्मा के अस्तित्व या अक्षयता को स्वीकार कर मोक्ष को अभाव रूप में मानने वाली जड़वादी तथा सौत्रान्तिक बौद्धों की मान्यता का निरसन किया गया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि मोक्ष दशा का समग्र भावात्मक चित्रण निषेधात्मक मूल्य ही रखता है। वह विधान भी निषेध के लिये है।

**अभावात्मक दृष्टि से मोक्ष तत्त्व पर विचार**–जैनागमों में मोक्षावस्था का चित्रण निषेधात्मक रूप से भी हुआ है। प्राचीनतम जैनागम आचारांग सूत्र में मुक्तात्मा का निषेधात्मक चित्रण निम्न प्रकार से प्रस्तुत किया गया है। मोक्षावस्था में समस्त कर्मों का क्षय हो जाने से मुक्तात्मा न दीर्घ है, न ह्रस्व है, न वृत्ताकार है, न त्रिकोण है, न चतुष्कोण है, न परिमंडल संस्थान वाला है, न वह तीक्ष्ण है, वह कृष्ण, नील, पीत, रक्त और श्वेत वर्ण वाला भी नहीं है। वह सुगंध और दुर्गंध वाला भी नहीं है। कटु, खट्टा, मीठा एवं अम्ल रस वाला भी नहीं है। उसमें गुरु, लघु, कोमल, कठोर, स्निग्ध, रुक्ष, शीत एवं उष्ण आदि स्पर्श गुणों का भी अभाव है। वह न स्त्री है, न पुरुष है, न नपुंसक है। इस प्रकार मुक्तामा में रस, रूप, वर्ण, गंध और स्पर्श भी नहीं है।[1] आचार्य कुन्दकुन्द नियमसार में मोक्ष दशा का निषेधात्मक चित्रण प्रस्तुत करते हुए लिखते हैं–"मोक्ष दशा में सुख है, न दुःख है, न पीड़ा है, न बाधा है, न जन्म है, न मरण है, न वहाँ इन्द्रियाँ हैं, न उपसर्ग है, न मोह है, न व्यामोह है, न निद्रा है, न वहाँ चिंता है, न आर्त्त और न रौद्र विचार ही है। वहाँ तो धर्म (शुभ) और शुक्ल (प्रशस्त) विचारों का भी अभाव है।"[2] मोक्षावस्था तो सर्व-संकल्पों का अभाव है। वह बुद्धि और विचार का विषय नहीं है, वह पक्षातिक्रान्त है। इस प्रकार मुक्तावस्था का निषेधात्मक विवेचन उसको अनिर्वचनीय बतलाने के लिये ही है।

**मोक्ष का अनिर्वचनीय स्वरूप**–मोक्ष का निषेधात्मक निर्वचन अनिवार्य रूप से हमें उसकी अनिर्वचनीयता की ओर ही ले जाता है। पारमार्थिक दृष्टि से विचार करते हुए जैन दार्शनिकों ने उसे अनिर्वचनीय ही माना है।

आचारांग सूत्र में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि समस्त स्वर वहाँ से लौट आते हैं अर्थात् ध्वन्यात्मक किसी भी शब्द की प्रवृत्ति का वह विषय नहीं है, वाणी उसका निर्वचन करने में कथमपि समर्थ नहीं है। वहाँ वाणी मूक हो जाती है, तर्क की वहाँ तक पहुँच नहीं है, बुद्धि (मति) उसे ग्रहण करने में असमर्थ है अर्थात् वह वाणी, विचार और बुद्धि का विषय नहीं है। किसी उपमा के द्वारा भी उसे नहीं समझाया जा सकता क्योंकि उसे कोई उपमा नहीं दी जा सकती, वह अनुपम है, अरूपी सत्तावान् है। वह अ-पद कोई पद नहीं है अर्थात् ऐसा कोई शब्द नहीं है जिसके द्वारा उसका निरूपण किया जा सके।[3] उसके बारे में केवल इतना ही कहा जा सकता है कि वह अरूप, अरस, अवर्ण और अस्पर्श है क्योंकि वह इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं है।

वस्तुतः मोक्ष ही ऐसा तत्त्व है जो सभी दर्शनों, धर्मों और साधना विधियों का चरम लक्ष्य है, प्राप्तव्य है। वह आत्मपूर्णता है–उसका केवल अनुभव किया जा सकता है। उसे शब्दों में बाँधा नहीं जा सकता। यह शाब्दिक विवरण उसका संकेत तो कर सकता है–किन्तु उसे अनुभूत नहीं करा सकता है। उसकी अनुभूति तो साधना के माध्यम से ही सम्भव है। आशा है प्रबुद्ध साधक उसकी स्वानुभूति कर अनन्त और असीम आनन्द को प्राप्त करेंगे।

इस प्रकार द्रव्यानुयोग की इस भूमिका में हमने मुख्य रूप से पंचास्तिकायों, षट्द्रव्यों और नवतत्त्वों की अपनी दृष्टि से ऐतिहासिक और आगमिक परिप्रेक्ष्य में चर्चा की है।

यह अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण तथ्य है कि उपाध्यायप्रवर मुनि श्री कन्हैयालाल जी म. सा. 'कमल' ने अपने सम्पूर्ण जीवन को अनुयोगों के इस वर्गीकरण के महान् कार्य में समर्पित कर दिया है। वे अपने जीवन के लगभग आठ दशक पूर्ण कर चुके हैं। उसमें लगभग पिछले पचास वर्षों में इसी कार्य में जुटे रहे हैं। उन्होंने यह श्रम करके अर्ध-मागधी आगमों के विषयों के अध्ययन के लिए शोधार्थियों और विद्वानों का जो उपकार किया है उसे कभी भी विस्मृत नहीं किया जा सकेगा।

उपाध्यायश्री ने द्रव्यानुयोग के इस संकलन में द्रव्य विवेचन, पर्याय विवेचन तथा जीवाजीव विवेचन के साथ-साथ जीव का आहार, भवसिद्धिक, संज्ञी, लेश्या, दृष्टि, संयत, कषाय, ज्ञान, योग, उपयोग, वेद, शरीर, पर्याप्त आदि अपेक्षाओं से भी विस्तृत विचार करते हुए तत्सम्बन्धी सभी आगमिक स्थलों को उपशीर्षकों के अन्तर्गत रखकर प्रस्तुत किया है। इस विषयानुक्रम से किये गये आगमिक स्थलों के प्रस्तुतीकरण का सबसे बड़ा लाभ यह हुआ है कि एक विषय से सम्बन्धित सभी आगमिक सन्दर्भ एक साथ प्राप्त हो जाते हैं। उनके द्वारा किये गये इस श्रम-साध्य कार्य से अनेकानेक लोगों को श्रम से मुक्ति मिली है। हम उनका आभार किन शब्दों में प्रकट करें, उनके सार्थक श्रम को शब्द की सीमा में बाँध पाना सम्भव नहीं है।

चरणानुयोग की भूमिका की तरह इस भूमिका के लिये भी मैंने उन्हें और पाठकों को पर्याप्त प्रतीक्षा करवायी, इस हेतु हृदय से क्षमा प्रार्थी हूँ।

पौष कृष्णा १०<br>पार्श्व जयंती<br>सम्वत् २०५१

*–प्रो. डॉ. सागरमल जैन*<br>निदेशक, पार्श्वनाथ शोधपीठ<br>वाराणसी-५

---

१. से न दीहे, न हस्से, न वट्टे, न तंसे, न चउरंसे, न परिमंडले, न किण्हे, न नीले, न लोहिए, न हालिद्दे, न सुकिल्ले, न सुरभिगन्धे, न दुरभिगन्धे, न तित्ते, न कडुए, न कसाए, न अंबिले, न महुरे, न कक्खड़े, न मउए, न गुरुए, न लहुए, न सीए, न उण्हे, न निद्धे, न लुक्खे, न काऊ, न रूहे, न संगे, न इत्थी, न पुरिसे, न अन्नहा–से न सद्दे, न रूवे, न गंधे, न रसे, न फासे।
–आचारांग सूत्र, १/५/६

२. णवि दुक्खं णवि सुक्खं णवि पीडा व णवि विज्जदे बाहा।
णवि मरणं णवि जणणं, तत्थेव य होई णिव्वाणं॥
णवि इंदिय उवसग्गा णवि मोहो विहियो ण णिद्दाय।
ण यं तिण्हा णेव छुहा तत्थेव हवदि णिव्वाणं॥ –नियमसार, १७८-१७९

३. सव्वेसरा नियट्टंति तक्का जत्थ न विज्जइ, गई तत्थ न, गहिया ओए अप्पइट्ठाणस्स खेयन्ने-उवमा न विज्जए-अरूवी सत्ता अपयस्स पयं नत्थि।
–आचारांग सूत्र, १/५/६/१७१

# विषय-सूची

## भाग १
## अध्ययन १ से २४



● अध्ययनों का क्रम विषय सूची के अनुसार समझें।

## विषयानुक्रमणिका



• भूल से एक सूत्रांक का अन्तर रह गया है। कुल सूत्र संख्या २९ होनी चाहिए।

### २. अजीव पर्याय



## ५. परिणाम अध्ययन



## ६. जीव-अजीव अध्ययन



## ७. जीव अध्ययन

### १. जीव सामान्य

| सूत्र | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| ९८. | चौबीसदंडकों में समाहारादि सात द्वारों का प्ररूपण, | १९४ |
| | १. आहार-शरीर-उच्छ्वास द्वार, | १९४ |
| | २. कर्म द्वार, | १९५ |
| | ३. वर्ण द्वार, | १९५ |
| | ४. लेश्या द्वार, | १९५ |
| | ५. वेदना द्वार, | १९५-१९६ |
| | ६. क्रिया द्वार, | १९६ |
| | ७. आयु द्वार, | १९६-२०० |
| ९९. | चौबीसदंडकों में आहार-परिणामादि का प्ररूपण, | २००-२०१ |
| १००. | चौबीसदंडकों में स्थिति स्थानादि दस द्वारों में क्रोधोपयुक्तादि भंगों का प्ररूपण, | २०१ |
| | १. स्थिति स्थान द्वार, | २०१-२०२ |
| | २. अवगाहन स्थान द्वार, | २०२-२०३ |
| | ३. शरीर द्वार, | २०३ |
| | ४. संहनन द्वार, | २०३ |
| | ५. संस्थान द्वार, | २०४ |
| | ६. लेश्या द्वार, | २०४ |
| | ७. दृष्टि द्वार, | २०४ |
| | ८. ज्ञान द्वार, | २०४ |
| | ९. योग द्वार, | २०५ |
| | १०. उपयोग द्वार, | २०५-२०६ |
| १०१. | चौबीसदंडकों में अध्यवसायों की संख्या और प्रशस्ता-प्रशस्तत्व का प्ररूपण, | २०६-२०७ |
| १०२. | चौबीसदंडकों में सम्यक्त्वाभिगमादि का प्ररूपण, | २०७ |
| १०३. | चौबीसदंडकों में सारम्भ सपरिग्रहत्व का प्ररूपण, | २०७-२०९ |
| १०४. | चौबीसदंडकों में सत्कारादि विनयभाव का प्ररूपण, | २०९-२१० |
| १०५. | चौबीसदंडकों में उद्योत, अंधकार और उनके हेतु का प्ररूपण, | २१०-२११ |
| १०६. | चौबीसदंडकों में समयादि के प्रज्ञान का प्ररूपण, | २११-२१२ |
| १०७. | चौबीसदंडकों में गुरुत्व लघुत्वादि का प्ररूपण, | २१२ |
| १०८. | चौबीसदंडकों में भवसिद्धिकत्व का प्ररूपण, | २१३ |
| १०९. | उपधि और परिग्रह के भेद तथा चौबीसदंडकों में प्ररूपण, | २१३ |
| ११०. | वर्णादि निर्वृत्ति के भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण, | २१३-२१४ |
| १११. | विवक्षा से करण के भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण, | २१४ |
| ११२. | उन्माद के भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण, | २१४-२१५ |
| ११३. | चौबीसदंडकों में अनन्तराहारक तत्पश्चात् निर्वर्तन आदि का प्ररूपण, | २१५-२१६ |
| ११४. | चौबीसदंडकों का अग्निकाय के मध्य में होकर गमन का प्ररूपण, | २१६-२१८ |
| ११५. | चौबीसदंडकों में इष्टानिष्टों के अनुभव स्थानों की संख्या का प्ररूपण, | २१८-२१९ |

### ६. कायस्थिति

| सूत्र | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| ११६. | जीवों में जीवत्व की कायस्थिति का प्ररूपण, | २१९ |
| ११७. | षड्विध विवक्षा से संसारी जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २१९-२२० |
| ११८. | नवविध विवक्षा से एकेन्द्रियादि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२० |
| ११९. | सकायिक-अकायिक जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२०-२२३ |
| १२०. | त्रस और स्थावरों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२४ |
| १२१. | पर्याप्तादि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२४ |
| १२२. | सूक्ष्मादि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२४ |
| १२३. | त्रसादि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२४-२२५ |
| १२४. | परीत आदि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२५ |
| १२५. | भवसिद्धिकादि जीवों की कायस्थिति का प्ररूपण, | २२५-२२६ |

### ७. अन्तरकाल

| सूत्र | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| १२६. | नव प्रकार की विवक्षा से एकेन्द्रियादि जीवों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२६ |
| १२७. | दस प्रकार की विवक्षा से जीवों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२६ |
| १२८. | प्रथमाप्रथम समय की विवक्षा से जीवों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२७ |
| १२९. | षड्जीवनिकायिकों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२७ |
| १३०. | त्रस और स्थावरों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२७ |
| १३१. | सूक्ष्मों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२७-२२८ |
| १३२. | बादरों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२८ |
| १३३. | त्रस आदि के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२८ |
| १३४. | सूक्ष्मादि के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२८ |
| १३५. | पर्याप्तकों और अपर्याप्तकों के अंतरकाल का प्ररूपण, | २२८ |

### ८. अल्पबहुत्व

| सूत्र | विषय | पृष्ठांक |
|---|---|---|
| १३६. | सिद्ध-असिद्ध जीवों का अल्पबहुत्व, | २२८ |
| १३७. | दिशाओं की अपेक्षा संसारी सिद्ध जीवों का अल्पबहुत्व, | २२८-२३२ |
| १३८. | ओघ से संसारी जीवों का अल्पबहुत्व, | २३२-२३५ |
| १३९. | दसविध विवक्षा से संसारी जीवों का अल्पबहुत्व, | २३५-२३६ |
| १४०. | योगापेक्षा चौदह प्रकार के संसारी जीवों का अल्पबहुत्व, | २३६-२३७ |
| १४१. | क्षेत्र की अपेक्षा जीवों और चातुर्गतिक जीवों का अल्पबहुत्व, | २३७-२३९ |
| १४२. | क्षेत्र की अपेक्षा षड्जीव निकायों का अल्पबहुत्व, | २३९-२४३ |

## ८. प्रथम-अप्रथम अध्ययन



## ९. संज्ञी अध्ययन



## १०. योनि अध्ययन



## ११. संज्ञा अध्ययन



## १२. स्थिति अध्ययन



### १. नैरयिक

## १३. आहार अध्ययन

## १४. शरीर अध्ययन



### १. पाँच शरीर



### २. अवगाहना

## १७. उच्छ्वास अध्ययन



## १८. भाषा अध्ययन

## ज्ञान अध्ययनं का अनुयोग प्रकरण

॥ अर्हम् ॥

# दव्वाणुओगो

## द्रव्यानुयोग : आमुख

जिसमें द्रव्यों एवं उनकी अवस्थाओं की विभिन्न दृष्टिकोणों से व्याख्या की जाती है, उसे द्रव्यानुयोग कहते हैं। जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण ने विशेषावश्यकभाष्य में अनुयोग शब्द का प्रयोग व्याख्या के अर्थ में ही किया है, ऐसा उनके वृत्तिकार मल्लधारी हेमचन्द्र के कथन 'अनुयोगस्तु व्याख्यानम्' से विदित होता है। व्याख्या की भी विधि होती है। अनुयोगद्वारसूत्र में इस विधि का प्रतिपादन है। फल, सम्बन्ध, मंगल, समुदायार्थ आदि के अतिरिक्त उपक्रम, निक्षेप, अनुगम और नय द्वारों से व्याख्या की जाती है। उपक्रम के आनुपूर्वी, नाम, प्रमाण, वक्तव्यता, अर्थाधिकार और समवतार ये छह भेद हैं। निक्षेप तीन प्रकार का है–ओघनिष्पन्न, नामनिष्पन्न और सूत्रालापक निष्पन्न। सूत्र एवं निर्युक्ति के भेद से अनुगम दो प्रकार का होता है तथा नय के नैगम, संग्रह आदि सात भेद हैं। इनके अतिरिक्त व्याख्या में निरुक्त, क्रम एवं प्रयोजन का भी समावेश होता है।

प्रस्तुत अनुयोग का वैशिष्ट्य है–जैनागमों में द्रव्य सम्बन्धी समस्त सामग्री का विषयक्रम से व्यवस्थापन। यह व्यवस्थापन भी एक प्रकार की व्याख्या ही है क्योंकि इसका कोई फल है, प्रयोजन है, सम्बन्ध है तथा यह भी उपक्रम, निक्षेप आदि से सम्पन्न है। इस व्याख्या में प्राचीन शास्त्रीय पद्धति का अनुसरण न करते हुए आधुनिक युग के पाठकों के अनुकूल पद्धति को अपनाया गया है।

द्रव्यानुयोग में प्रमुखरूपेण षड्द्रव्यों एवं उनकी अवस्थाओं से सम्बद्ध स्थितियों का विवेचन होता है। षड्द्रव्य हैं–१. धर्म, २. अधर्म, ३. आकाश, ४. काल, ५. पुद्गल और ६. जीव। इनमें प्रथम पाँच द्रव्यों के लिए एक अजीव संज्ञा दी जाती है क्योंकि ये सब अजीव हैं। इस प्रकार प्रधानतः दो द्रव्य हैं–जीव और अजीव। इन द्रव्यों तथा इनके पारस्परिक सम्बन्ध से क्या घटित होता है, यह सम्पूर्ण द्रव्यानुयोग का प्रतिपाद्य है। जीव एवं अजीव के सम्बन्ध से ही पुण्य, पाप, आश्रव, बन्ध तत्त्व घटित होते हैं तथा जब जीव कर्म (अजीव) से मुक्त होता है या मुक्त होने का प्रयास करता है तो संवर, निर्जरा और मोक्ष तत्त्व घटित होते हैं।

जो जीव और अजीव इन दो तत्त्वों या द्रव्यों को भली भांति जान लेता है वह पुण्य, पाप, आश्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा एवं मोक्ष तत्त्वों को भी जान लेता है। जो इन समस्त तत्त्वों को जानता है और उन पर श्रद्धा करता है वही सम्यक् आचरण कर पाता है। इसीलिए दशवैकालिक सूत्र में कहा गया है कि जो जीव एवं अजीव इन दो तत्त्वों को जानता है वही संयम को जानता है। जो जीव एवं अजीव को जानता है वही सब जीवों की बहुविध गति को जानता है तथा वही पुण्य, पाप, बंध और मोक्ष को जानकर भोगों से विरत होता है। वही प्रव्रजित होकर अनगार बनता है तथा उत्कृष्ट संवर धर्म का आराधन करता है जिससे नवीन कर्मों का बन्ध मंद पड़ जाता है। वही साधक फिर पूर्वबद्ध कर्मों को धुनकर उन्हें नष्ट कर देता है और केवलज्ञान तथा केवलदर्शन को प्राप्त कर लेता है।

जीव एवं अजीव द्रव्यों को जानने का यही सबसे बड़ा फल है कि इनको जानने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। आगम में इन द्रव्यों का प्ररूपण, द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव इन चार दृष्टियों से किया गया है।

द्रव्यानुयोग के स्थानाङ्ग सूत्र के अनुसार द्रव्यानुयोग, मातृकानुयोग आदि दस प्रकार हैं। ये सब द्रव्य का ही विभिन्न प्रकार से विवेचन करते हैं। श्रमण भगवान महावीर ने विभिन्न परिषदों में अर्द्धमागधी भाषा में इन द्रव्यों का विवेचन किया है। उनके द्वारा अर्थरूप में प्रतिपादित वाणी को ही गणधरों ने सूत्र रूप में गूंथा है। उसी का प्राप्त अंश भिन्न भिन्न सूत्रों से संकलित/वर्गीकृत करके इस अनुयोग में प्रस्तुत किया जाएगा। इस अनुयोग का नाम द्रव्यानुयोग है अतः इसी नाम के अध्ययन से इसका उपक्रम किया गया है।

# दव्वाणुओगो

# द्रव्यानुयोग

## सूत्र

१. **मंगलाचरण-**

सिद्धाणं नमो किच्चा, संजयाणं च भावओ।
अत्थ धम्मगइं तच्चं, अणुसट्ठिं सुणेह मे॥

*-उत्तरा. अ. २०, गाथा १*

१. **मंगलाचरण-**

सिद्धों और संयतों को भावपूर्वक नमस्कार करके मैं अर्थ (मोक्ष) और धर्म का बोध कराने वाली तथ्यपूर्ण शिक्षा का प्रतिपादन करता हूं, उसे मुझ से सुनो।

२. **जीवाजीव-णाणमाहप्पं-**

जीवाजीव-विभत्तिं, सुणेह मे एग-मणाइओ।
जं जाणिऊण समणे, सम्मं जयइ संजमे॥

*-उत्तरा. अ. ३६, गाथा १*

२. **जीवाजीव के ज्ञान का माहात्म्य-**

अब जीव और अजीव के विभाग को तुम एकाग्रमन होकर मुझ से सुनो, जिसे जानकर श्रमण सम्यक् प्रकार से संयम में यत्नशील होता है।

सोच्चा जाणइ कल्लाणं, सोच्चा जाणइ पावगं।
उभयं पि जाणइ सोच्चा, जं सेयं तं समायरे॥१॥

व्यक्ति सुनकर ही कल्याण को और पाप को जानता है। दोनों (पुण्य-पाप) को सुनकर ही जानता है अतएव जो कल्याण रूप हो उसी का आचरण करना चाहिए।

जो जीवे वि ण याणइ, अजीवे वि ण याणइ।
जीवा-ऽजीवे अयाणंतो, कहं सो णाहिइ संजमं?॥२॥

जो जीवों को भी नहीं जानता, अजीवों को भी नहीं जानता, जीव और अजीव दोनों को नहीं जानने वाला वह (साधक) संयम को कैसे जानेगा?

जो जीवे वि वियाणइ, अजीवे वि वियाणइ।
जीवा-ऽजीवे वियाणंतो, सो हु णाहिइ संजमं॥३॥

जो जीवों को भी विशेष रूप से जानता है, अजीवों को भी विशेष रूप से जानता है। जीव और अजीव दोनों को विशेष रूप से जानने वाला ही संयम को जान सकेगा।

जया जीवे अजीवे य, दो वि एए वियाणइ।
तया गइं बहुविहं, सव्वजीवाण जाणइ॥४॥

जब साधक जीव और अजीव दोनों को विशेष रूप से जान लेता है, तब वह समस्त जीवों की बहुविध गतियों को भी जान लेता है।

जया गइं बहुविहं, सव्वजीवाण जाणइ।
तया पुण्णं च पावं च, बंधं मोक्खं पि जाणइ॥५॥

जब साधक सर्व जीवों की बहुविध गतियों को जान लेता है, तब वह पुण्य और पाप तथा बन्ध और मोक्ष को भी जान लेता है।

जया पुण्णं च पावं च, बंधं मोक्खं पि जाणइ।
तया निव्विंदए भोए, जे दिव्वे जे य माणुसे॥६॥

जब (मनुष्य) पुण्य और पाप तथा बन्ध और मोक्ष को जान लेता है, तब जो भी देव सम्बन्धी और मनुष्य सम्बन्धी भोग हैं, उनसे विरक्त हो जाता है।

जया निव्विंदए भोए, जे दिव्वे जे य माणुसे।
तया जहइ संजोगं, सऽब्भिंतरबाहिरं॥७॥

जब साधक दैविक और मानुषिक भोगों से विरक्त हो जाता है, तब आभ्यंतर और बाह्य संयोग का परित्याग कर देता है।

जया जहइ संजोगं, सब्भिंतरबाहिरं।
तया मुंडे भवित्ताणं, पव्वइए अणगारियं॥८॥

जब साधक आभ्यंतर और बाह्य संयोगों का त्याग कर देता है, तब वह मुण्ड होकर अनगार धर्म में प्रव्रजित हो जाता है।

जया मुंडे भवित्ताणं, पव्वइए अणगारियं।
तया संवरमुक्कट्ठं, धम्मं फासे अणुत्तरं॥९॥

जब साधक मुण्डित होकर अनगार वृत्ति में प्रव्रजित हो जाता है, तब उत्कृष्ट संवररूप अनुत्तर धर्म का स्पर्श करता है।

जया संवरमुक्कट्ठं, धम्मं फासे अणुत्तरं।
तया धुणइ कम्मरयं, अबोहि-कलुसं कडं॥१०॥

जब साधक उत्कृष्ट-संवर रूप अनुत्तर धर्म का स्पर्श करता है, तब अबोधि रूप पाप द्वारा संचित किए हुए कर्मरज को आत्मा से झाड़ देता है अर्थात् पृथक् कर देता है।

जया धुणइ कम्मरयं, अबोहि-कलुसं कडं।
तया सव्वत्तगं णाणं, दंसणं चाभिगच्छइ॥११॥

जब साधक अबोधि रूप पाप द्वारा संचित कर्मरज को झाड़ देता है तब केवलज्ञान और केवलदर्शन को प्राप्त कर लेता है।

जया सव्वत्तगं णाणं, दंसणं चाभिगच्छइ।
तया लोगमलोगं च, जिणो जाणइ केवली॥१२॥

जब साधक केवलज्ञान और केवलदर्शन को प्राप्त कर लेता है, तब वह जिन और केवली होकर लोक और अलोक को जान लेता है।

जया लोगमलोगं च, जिणो जाणइ केवली।
तया जोगे निरुंभित्ता, सेलेसिं पडिवज्जइ॥१३॥

जब साधक जिन और केवली होकर लोक-अलोक को जान लेता है तब योगों का निरोध करके शैलेशी अवस्था को प्राप्त कर लेता है।

जया जोगे निरुंभित्ता, सेलेसिं पडिवज्जइ।
तया कम्मं खवित्ताणं, सिद्धिं गच्छइ णीरओ ॥१४॥

जब साधक योगों का निरोध करके शैलेशी अवस्था को प्राप्त कर लेता है, तब वह अपने समस्त कर्मों को क्षय करके रज-मुक्त बन कर सिद्धि को प्राप्त कर लेता है।

जया कम्मं खवित्ताणं, सिद्धिं गच्छइ णीरओ।
तया लोगमत्थयत्थो, सिद्धो भवइ सासओ ॥१५॥

—दस. अ. ४, गा. ३४-४८

जब साधक समस्त कर्मों को क्षय करके रज-मुक्त होकर सिद्धि को प्राप्त कर लेता है, तब वह लोक के मस्तक पर स्थित होकर शाश्वत सिद्ध हो जाता है।

### ३. जीवाजीवाणं अत्थित्तपण्णा परूवणं—

णत्थि जीवा अजीवा वा, णेवं सन्नं निवेसए।
अत्थि जीवा अजीवा वा, एवं सन्नं निवेसए ॥१॥

—सूय. सु. २, अ. ५, गाथा १३

दव्वओ खेत्तओ चेव कालओ भावओ तहा।
परूवणा तेसिं भवे जीवाणमजीवाण य ॥

—उत्त. अ. ३६, गा. ३

### ३. जीवाजीव के अस्तित्व की प्रज्ञा का प्ररूपण—

जीव और अजीव पदार्थ नहीं हैं, ऐसी संज्ञा नहीं रखनी चाहिए, अपितु जीव और अजीव पदार्थ हैं, ऐसी संज्ञा (बुद्धि) रखनी चाहिए।

द्रव्य-क्षेत्र-काल और भाव से उन जीवों और अजीवों की प्ररूपणा होती है।

### ४. दवियाणुओगस्स परूपण पगारा—

दसविहे दवियाणुओगे पन्नत्ते, तं जहा—

१. दवियाणुओगे, २. माउयाणुओगे,
३. एगट्ठियाणुओगे, ४. करणाणुओगे,
५. अप्पिताणप्पिते, ६. भाविताभाविते,
७. वाहिरा-वाहिरे, ८. सासतासासते,
९. तधणाणे, १०. अतधणाणे।

—ठाणं. अ. १०, सु. ७२६

### ४. द्रव्यानुयोग के प्ररूपण-प्रकार—

द्रव्यानुयोग (की प्ररूपणा के) दस प्रकार कहे गए हैं, यथा—

१. द्रव्यानुयोग २. मातृकानुयोग
३. एकार्थिकानुयोग ४. करणानुयोग
५. अर्पितानर्पित ६. भाविताभावित
७. वाह्यावाह्य ८. शाश्वत-अशाश्वत
९. तथाज्ञान १०. अतथाज्ञान[1]

### ५. दव्वाणुओगस्स उक्खेवो—

तए णं समणे भगवं महावीरे तीसे य महइ महालियाए परिसाए, मुणि परिसाए, जइ परिसाए, देव परिसाए, अणेगसयाए, अणेगसयवंदाए, अणेगसयवंदपरिवाराए, सारयणवत्थणिय महुर गम्भीर कोंचणिग्घोस दुंदुभिस्सरे,

उरे वित्थडाए, कंठे वट्टियाए,

सिरे समाइण्णाए, अगरलाए, अमम्मणाए,

सुवत्तक्खरसण्णिवाइयाए पुण्णरत्ताए सव्वभासाणुगामिणीए, सरस्सईए,

जोयण-णीहारिणा सरेणं,

अद्धमागहाए भासाए धम्मं परिकहेइ,

सा वि य णं अद्धमागहा भासा तेसिं सव्वेसिं आरिय-मणारियाणं अप्पणो सभासाए परिणमेणं परिणमइ—

तं जहा—अत्थि लोए, अत्थि अलोए।

### ५. द्रव्यानुयोग का उपोद्घात—

उस समय श्रमण भगवान् महावीर ने अनेक सौ, अनेक सौ वृन्द, अनेक सौ वृन्दों के परिवार वाली उस महान् परिषदा में, मुनि परिषदा में, यति परिषदा में, देव परिषदा में, शरद ऋतु के नवीन मेघ के गर्जन जैसे, क्रौंच पक्षी तथा दुन्दुभि के घोष जैसी मधुर ध्वनि में

हृदय में विस्तृत, कण्ठ में स्थित,

मस्तिष्क में व्याप्त, अस्पष्ट उच्चारण रहित, हकलाहट रहित,

व्यक्त अक्षरों के पूर्ण संयोजन सहित

सर्वभाषानुगामिनी वाणी,

जो योजन पर्यन्त सुनाई दे ऐसे स्वर से,

अर्धमागधी भाषा में धर्म कहा—

वह अर्धमागधी भाषा उन सब आर्य-अनार्य श्रोताओं की अपनी भाषा में परिणत हो गई।

यथा—लोक का अस्तित्व है, अलोक का अस्तित्व है।

---

१. द्रव्यों के द्रव्यत्व की व्याख्या करना,
२. उत्पाद आदि मातृकापदों के आधार से द्रव्यों की व्याख्या करना,
३. द्रव्यों के एकार्थक और पर्यायवाची शब्दों की व्याख्या करना,
४. द्रव्य की निष्पत्ति में साधकतम कारणों का विचार करना,
५. द्रव्य के मुख्य और गौण धर्मों का विचार करना,
६. द्रव्यांतर से प्रभावित और अप्रभावित होने का विचार करना,
७. एक द्रव्य से दूसरे द्रव्य की भिन्नता अभिन्नता का विचार करना,
८. द्रव्यों के शाश्वत अशाश्वतता का विचार करना,
९. द्रव्यों के यथार्थ स्वरूप का विचार करना,
१०. द्रव्यों के अयथार्थ स्वरूप का विचार करना।

एवं जीवा, अजीवा, बंधे, मोक्खे, पुण्णे, पावे, आसवे, संवरे, वेयणा, णिज्जरा,
अरिहंता, चक्कवट्टी, बलदेवा, वासुदेवा,
नरगा, णेरइया,
तिरिक्खजोणिया, तिरिक्खजोणिणीओ
माया, पिया, रिसओ, देवा, देवलोया, सिद्धि, परिणिव्वाणे, परिणिव्वुया।
अत्थि १ पाणाइवाए जाव १८ मिच्छादंसणसल्ले

अत्थि १ पाणाइवायवेरमणे जाव १८ मिच्छादंसण- सल्लविवेगे सव्वं अत्थिभावं अत्थित्ति वयइ,

सव्वं णत्थिभावं णत्थित्ति वयइ,
सुचिण्णा कम्मा सुचिण्णफला भवंति,
दुचिण्णा कम्मा दुचिण्णफला भवंति,
फुसइ पुण्णपावे
पच्चायंति जीवा,
सफले कल्लाणपावए।

धम्ममाइक्खइ-इणमेव णिग्गंथे पावयणे सच्चं, अणुत्तरे, केवलिए, संसुद्धे, पडिपुण्णे, णेयाउए सल्लकत्तणे, सिद्धिमग्गे, मुत्तिमग्गे, णिव्वाणमग्गे, णिज्जाणमग्गे, अवितहमविसंदिद्ध, सव्वदुक्खप्पहीणमग्गे।

इयट्ठिया जीवा सिज्झंति, बुज्झंति, मुच्चंति, परिणिव्वायंति, सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।

एकच्चा पुण एगे भयंतारो पुव्वकम्मावसेसेणं अण्णयरेसु देवलोएसु देवत्ताए उववत्तारो भवंति, महिड्ढिएसु **जाव** महासुक्खेसु दूरंगइएसु चिरट्ठिइएसु।

ते णं तत्थ देवा भवंति महिड्ढिया **जाव** महज्जुइया, महब्बला, महायसा, महासुखा चिरट्ठिइया।

हारविराइयवच्छा **जाव** पभासेमाणा कप्पोवगा, गइकल्लाणा, आगमेसिभद्दा **जाव** पडिरूवा।

*-उव. सु. ५६*



इसी प्रकार जीव, अजीव, वन्ध, मोक्ष, पुण्य, पाप, आश्रव, संवर, वेदना, निर्जरा,
अर्हन्त, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव,
नरक, नैरयिक,
तिर्यञ्चयोनिक, तिर्यञ्चयोनिनी,
माता, पिता, ऋषि, देव, देवलोक, सिद्धि, परिनिर्वाण (कर्मक्षय), परिनिर्वृत्त (कर्मक्षय करने वाला) है।
१. प्राणातिपात यावत् १८ मिथ्यादर्शन शल्य ये अठारह पाप स्थान हैं।
१. प्राणातिपातविरमण-(हिंसा से विरत) यावत् १८ मिथ्यादर्शनशल्यविवेक ये पाप त्याग के अठारह स्थान हैं।
सभी अस्तिभाव-(अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव की अपेक्षा) अस्तित्व रूप कहे जाते हैं।
सभी नास्तिभाव-नास्तित्त्व रूप कहे जाते हैं।
अच्छी तरह आचरित कर्म अच्छे फल देने वाले होते हैं।
दुश्चीर्ण-पापमय कर्म अशुभ फल देने वाले हैं।
जीव पुण्य पाप कर्मों का वंध करता है।
(संसारी) जीव जन्म मरण करते हैं।
शुभ और अशुभ कर्म निष्फल नहीं होते हैं।

प्रकारान्तर से भगवान् धर्म का प्रतिपादन करते हैं-यह निर्ग्रन्थ प्रवचन सत्य है, अनुत्तर (सर्वोत्तम) है, अद्वितीय है, अत्यन्त शुद्ध है, परिपूर्ण है, न्यायसंगत है, माया आदि शल्यों (कांटों) का निवारक है, सिद्धि का मार्ग है, मुक्ति का मार्ग है, निर्वाण का मार्ग है, निर्याण का मार्ग है, यथार्थ है, पूर्वापर विरोध से रहित तथा सव दुःखों को सर्वथा क्षीण करने का मार्ग है।

इस निर्ग्रन्थ धर्म में स्थित सिद्ध होते हैं, बुद्ध होते हैं, मुक्त होते हैं परिनिवृत्त होते हैं और सर्वदुःखों का अंत करते हैं।

जिनके एक मनुष्य-भव धारण करना शेष रहा है, ऐसे भदन्त निर्ग्रन्थ श्रमण पूर्व कर्मों के बाकी रहने से किन्हीं देवलोकों में देव रूप में उत्पन्न होते हैं। वे देवलोक महर्द्धिक **यावत्** अत्यन्त सुखमय दुरंगतिक-(मोक्ष गति से युक्त) एवं चिरस्थितिक लम्बी स्थिति वाले हैं।

वहां देवरूप में उत्पन्न वे जीव महान् ऋद्धिसम्पन्न यावत् महान् द्युतिसम्पन्न महान् बलसम्पन्न महान् यशस्वी अत्यन्त सुखी तथा दीर्घ आयुष्ययुक्त होते हैं।

उनके वक्षःस्थल हारों से सुशोभित होते हैं **यावत्** दसों दिशाओं को प्रभासित करते हैं। वे कल्पोपपन्न देव वर्तमान में उत्तम देवगति के धारक तथा भविष्य में भद्र-कल्याण तथा निर्वाण रूप अवस्था को प्राप्त करने वाले होते हैं **यावत्** असाधारण रूपवान् होते हैं।



# १. द्रव्य अध्ययन : आमुख

तत्वार्थसूत्र में द्रव्य का लक्षण "गुणपर्यायवद् द्रव्यम्" (अ. ५ सू. ३७) देकर द्रव्य को गुण एवं पर्याययुक्त वतलाया गया है। आचार्य हेमचन्द्र ने प्रमाणमीमांसा (१.१.३०) की स्वोपज्ञवृत्ति में "द्रवति तांस्तान् पर्यायान् गच्छति इति द्रव्यं ध्रौव्यलक्षणम्" कथन के द्वारा विभिन्न पर्यायों को प्राप्त होने वाले ध्रौव्य स्वभावी को द्रव्य कहा है। उत्तराध्ययन सूत्र में गुणों के आश्रय को द्रव्य कहा है।

गुण तथा पर्याय के सम्बन्ध में जैन दार्शनिकों में मतभेद रहा है। सिद्धसेन, हरिभद्र, हेमचन्द्र, यशोविजय आदि जैन दार्शनिक गुण एवं पर्याय में अभेदता स्वीकार करते हैं, जवकि विद्यानन्द आदि कुछ दिगम्वर दार्शनिक तथा वादि देवसूरि आदि श्वेताम्वर दार्शनिक इनमें भेद प्रतिपादित करते हैं। देवसूरि के अनुसार गुण द्रव्य के सहभावी होते हैं तथा पर्यायों क्रमभावी होती हैं। उत्तराध्ययन सूत्र में यह अन्तर स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि गुण केवल द्रव्य के आश्रित होते हैं जवकि पर्याय द्रव्य और गुण दोनों के आश्रित होती हैं। द्रव्यपर्याय एवं गुणपर्याय शब्दों का प्रयोग जैन साहित्य में हुआ है। अनुयोगद्वार सूत्र एवं भगवती सूत्र में भी द्रव्य एवं पर्याय की भिन्नता का वोध होता है।

द्रव्य छह हैं–धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और काल (अद्धासमय)। यह इनका पूर्वानुपूर्वी क्रम है। पश्चानुपूर्वी क्रम इसके विपरीत होता है जिसके अनुसार काल की गणना सवसे पहले तथा धर्मास्तिकाय की गणना सवके अन्त में होती है। धर्मास्तिकाय द्रव्य गति में हेतु वनता है, अधर्मास्तिकाय स्थिति में हेतु वनता है, आकाश समस्त द्रव्यों को स्थान देने के कारण उनका आश्रय है। काल का लक्षण वर्तना है। जीव का लक्षण उपयोग है। विस्तार से कहें तो ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप और वीर्य भी जीव के लक्षण हैं। वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श से युक्त द्रव्य पुद्गल है। शब्द, अंधकार, प्रकाश, छाया, प्रभा और आतप भी पौद्गलिक हैं।

संख्या की दृष्टि से धर्म, अधर्म एवं आकाश द्रव्य एक-एक है जवकि पुद्गल एवं काल अनन्त हैं। प्रदेश की अपेक्षा से धर्म, अधर्म, एवं जीव असंख्यात प्रदेशी हैं। आकाश अनन्त प्रदेशी है। उसमें से लोकाकाश असंख्यात प्रदेशी है। पुद्गल संख्यात, असंख्यात एवं अनन्तप्रदेशी है जवकि काल अप्रदेशी है। ये छहों द्रव्य अपने ही स्वभाव में परिणमन करते हैं। कोई द्रव्य दूसरे के रूप में परिवर्तित नहीं होता। इसलिए धर्मास्तिकाय सदैव धर्मास्तिकाय वना रहता है। अधर्मास्तिकाय सदैव अधर्मास्तिकाय वना रहता है। इसी प्रकार अन्य द्रव्य भी अपने स्वरूप में सदैव वने रहते हैं।

इस अध्ययन में अनुयोगद्वार सूत्र के अनुसार छहों द्रव्यों के भेद-प्रभेदों का अविशेषित एवं विशेषित नामों के आधार पर भी वर्णन किया गया है जिसमें जीव द्रव्य का विस्तार से वर्णन हुआ है। अविशेषित शब्द का अर्थ है भेद रहित, सामान्य आदि। विशेषित शब्द का अर्थ है–भेद युक्त, विशेष आदि। किसी द्रव्य का संग्रहनय से अविशेषित (सामान्य) कथन होता है जवकि व्यवहार नय से उसके विशेषित (भेदों) का वर्णन किया जाता है, यथा–जीव द्रव्य को अविशेषित मानने पर नारक, तिर्यञ्चयोनिक, मनुष्य और देव ये चार विशेषित नाम होते हैं। धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय एवं आकाशास्तिकाय को अविशेषित मानकर उनके भेदों का वर्णन इस अध्ययन में नहीं हुआ जवकि पुद्गलास्तिकाय को अविशेषित मानकर उसके परमाणु पुद्गल, द्विप्रदेशिक स्कन्ध से अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध पर्यन्त विशेषित नामों का संकेत किया गया है।

छह द्रव्यों में द्रव्यार्थ एवं प्रदेशार्थ की अपेक्षा से कृतयुग्म, त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज का भी इस अध्ययन में विचार हुआ है। धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय एवं आकाशास्तिकाय द्रव्यार्थ से कल्योज है। जीवास्तिकाय एवं काल द्रव्यार्थ से कृतयुग्म हैं, जवकि पुद्गलास्तिकाय द्रव्यार्थ से कदाचित् कृतयुग्म है, कदाचित् त्र्योज है, कदाचित् द्वापरयुग्म है तथा कदाचित् कल्योज है। प्रदेशार्थ की अपेक्षा सभी द्रव्य कृतयुग्म हैं। इन द्रव्यों की अवगाढ़ता के प्रसंग में प्रतिपादित किया गया है–धर्मास्तिकाय आदि सभी द्रव्य असंख्यात प्रदेशावगाढ़ है तथा उसमें भी कृतयुग्म प्रदेशावगाढ़ हैं।

धर्मास्तिकाय आदि के प्रदेश स्वयं अपने अन्य प्रदेशों से तथा अन्य द्रव्यों के प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं। इस अध्ययन में यह विचार हुआ है कि एक द्रव्य का कोई प्रदेश अन्य द्रव्यों के (या अपने अन्य) कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है। इसी प्रकार छहों द्रव्यों के परस्पर प्रदेशावगाढ़ पर विस्तृत विचार हुआ है।

समस्त द्रव्यों को दो भागों में विभक्त किया जाता है–जीव और अजीव। इनमें जीवास्तिकाय को छोड़कर पांच द्रव्य अजीव हैं। अजीव भी दो प्रकार के हैं–रूपी और अरूपी। रूपी अजीव में पुद्गलास्तिकाय का समावेश होता है जवकि अरूपी अजीव में धर्म, अधर्म, आकाश एवं काल की गणना होती है। धर्म और अधर्म द्रव्य लोक प्रमाण हैं। आकाश लोक और अलोक में व्याप्त है। काल (व्यवहार काल) मनुष्य क्षेत्र अर्थात् अढ़ाई द्वीप में ही है। जीव एवं पुद्गल लोक में पाए जाते हैं।

क्षेत्र एवं दिशा के आधार पर इन षड्द्रव्यों के अल्प-वहुत्व का भी अध्ययन में वर्णन हुआ है जो विचारणीय है। अन्य अल्प-वहुत्वों की द्रव्य एवं प्रदेशों की अपेक्षा से विचारणा हुई है। द्रव्य (संख्या) की अपेक्षा से धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय ये तीनों तुल्य हैं तथा सवसे अल्प है, अद्धासमय सवसे अधिक है। प्रदेश की अपेक्षा धर्मास्तिकाय एवं अधर्मास्तिकाय तुल्य है एवं सवसे अल्प हैं तथा आकाशास्तिकाय सवसे अधिक है।

# १. दव्वऽज्झयणं

सूत्र

१. दव्वाण-णामाइं-

प. कइविहा णं भंते! दव्वा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा! दुविहा दव्वा पण्णत्ता, तं जहा-

१. जीवदव्वा य, २. अजीवदव्वा य।[१]

*-विया. स. २५, उ. २, सु. १*

प. से किं तं दव्व णामे ?

उ. दव्व णामे छव्विहे पण्णत्ते, तं जहा-

१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. जीवत्थिकाए,
५. पोग्गलत्थिकाए, ६. अद्धासमए अ।

से तं दव्व णामे।[२]

*-अणु सु. २१८*

२. विविह विवक्खया दव्वाणं दुविहत्त परूवणं-

दुविहा दव्वा पण्णत्ता, तं जहा-

१. परिणया चेव २. अपरिणया चेव

दुविहा दव्वा पण्णत्ता, तं जहा-

१. गतिसमावन्नगा चेव २. अगतिसमावन्नगा चेव

दुविहा दव्वा पण्णत्ता, तं जहा-

१. अणंतरोगाढा चेव २. परम्परोगाढा चेव

*-ठाणं. अ. २, उ.१, सु. ६३*

३. आणुपुव्वी आइ कमेण दव्व णामाइं-

प. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

उ. पुव्वाणुपुव्वी, तं जहा-

१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. ज़ीवत्थिकाए,
५. पोग्गलत्थिकाए, ६. अद्धासमए।

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

प. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

उ. पच्छाणुपुव्वी-

६. अद्धासमए, ५. पोग्गलत्थिकाए,
४. जीवत्थिकाए, ३. आगासत्थिकाए,
२. अधम्मत्थिकाए, १. धम्मत्थिकाए।

से तं पच्छाणुपुव्वी।

प. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

# १. द्रव्य अध्ययन

सूत्र

१. द्रव्यों के नाम-

प्र. भन्ते ! द्रव्य कितने प्रकार के कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! द्रव्य दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-

१. जीव द्रव्य, २. अजीव द्रव्य।

प्र. द्रव्य नाम का क्या स्वरूप है ?

उ. द्रव्य नाम छः प्रकार का कहा गया है, यथा-

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय,
५. पुद्गलास्तिकाय, ६. अद्धासमय (काल)।

यह द्रव्य नाम है।

२. विविध विवक्षा से द्रव्यों के द्विविधत्व का प्ररूपण-

द्रव्य दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-

१. परिणत (रूपान्तरित) २. अपरिणत

द्रव्य दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-

१. गति समापन्नक, २. अगतिसमापन्नक,

द्रव्य दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-

१. अनंतरावगाढ २. परम्परावगाढ।

३. आनुपूर्वी आदि के क्रम से द्रव्यों के नाम-

प्र. भंते ! पूर्वानुपूर्वी का क्या क्रम है ?

उ. पूर्वानुपूर्वी का यह क्रम है, यथा-

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय,
५. पुद्गलास्तिकाय, ६. अद्धाकाल।

यह पूर्वानुपूर्वी का क्रम हुआ।

प्र. पश्चानुपूर्वी का क्या क्रम है ?

उ. पश्चानुपूर्वी का यह क्रम है-

६. अद्धाकाल, ५. पुद्गलास्तिकाय,
४. जीवास्तिकाय, ३. आकाशास्तिकाय,
२. अधर्मास्तिकाय, १. धर्मास्तिकाय।

यह पश्चानुपूर्वी का क्रम हुआ।

प्र. भंते! अनानुपूर्वी का क्या क्रम है ?

---

१. (क) प. से किं तं पण्णवणा ?
उ. पण्णवणा दुविहा पण्णत्ता, तं जहा
१. जीवपण्णवणा य २. अजीवपण्णवणा य।
*-पण्ण. प. १, सु. ३*

(ख) प. से किं तं जीवाजीवाभिगमे ?
उ. गोयमा! जीवाजीवाभिगमे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा-
१. जीवाभिगमे य, २.अजीवाभिगमे य। *-जीवा. पडि. १, सु. २*

(ग) दुवे रासी पण्णत्ता, तं जहा-
१. जीवरासी य, २. अजीवरासी य।
*-सम. सु. १४९/१*

(घ) उत्त.अ. ३६, गा. ४८

२. (क) विया. स. २५ उ. ४, सु. ८ (ख) अणु. सु. २६९

उ. अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए छ-गच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरुवूणो।

से तं अणाणुपुव्वी —अणु. सु. १३२-१३४

उ. एक से प्रारम्भ कर एक एक की वृद्धि करने पर छह पर्यन्त स्थापित श्रेणी के अंकों में परस्पर गुणा करने से प्राप्त राशि में से आदि और अन्त के दो रूपों (संख्या) को कम करने पर अनानुपूर्वी वनती है।

यह अनानुपूर्वी का क्रम हुआ।

४. विसेसाविसेस विवक्खया दव्व भेयप्पभेया—

अहवा दुनामे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

१. विसेसिए य २. अविसेसिए य।

अविसेसिए दव्वे,

विसेसिए १. जीव दव्वे य, २. अजीव दव्वे य।

अविसेसिए जीव दव्वे,

विसेसिए—१. णेरइए, २. तिरिक्खजोणिए, ३. मणुस्से, ४. देवे।

अविसेसिए णेरइए,

विसेसिए—१. रयणप्पभाए, २. सक्करप्पभाए, ३. वालुयप्पभाए, ४. पंकप्पभाए, ५. धूमप्पभाए ६. तमाए, ७. तमतमाए।

अविसेसिए—रयणप्पभापुढविणेरइए,

विसेसिए पज्जत्तए य अपज्जत्तए य

एवं जाव अविसेसिए तमतमापुढवि णेरइए,

विसेसिए पज्जत्तए य अपज्जत्तए य।

अविसेसिए तिरिक्ख-जोणिए,

विसेसिए—१. एगिंदिए, २. बेइंदिए, ३. तेइंदिए, ४. चउरिंदिए, ५. पंचिंदिए।

अविसेसिए एगिंदिए,

विसेसिए—१. पुढविकाइए, २. आउकाइए, ३. तेउकाइए, ४. वाउकाइए, ५. वणस्सइकाइए।

अविसेसिए— पुढविकाइए,

विसेसिए—१. सुहुमपुढविकाइए य, २. वायरपुढविकाइए य।

अविसेसिए सुहुमपुढविकाइए,

विसेसिए—१. पज्जत्तय-सुहुमपुढविकाइए य,

२. अपज्जत्तय-सुहुमपुढविकाइए य।

अविसेसिए वायरपुढविकाइए,

विसेसिए—१. पज्जत्तय-वायरपुढविकाइए य,

२. अपज्जत्तय-वायरपुढविकाइए य।

एवं २. आउकाइए य, ३. तेउकाइए य.

४. वाउकाइए य ५. वणस्सईकाइए य एवं अविसेसिए

विसेसिए य पज्जत्तय—अपज्जत्तयभेदेहिं भाणियव्वा।

अविसेसिए बेइंदिये,

विसेसिए १. पज्जत्तय बेइंदिए य, २. अपज्जत्तय बेइंदिए य।

एवं तेइंदिय- चउरिंदिय वि भाणियव्वा।

४. विशेष—अविशेष की विवक्षा से द्रव्यों के भेद प्रभेद—

अपेक्षादृष्टि से द्विनाम दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा—

१. विशेषित २. अविशेषित।

द्रव्य यह अविशेषित (सामान्य) नाम है और जीव द्रव्य एवं अजीवद्रव्य ये विशेषित (उत्तर) भेद होंगे।

जीवद्रव्य को अविशेषित मानने पर—

१. नारक, २. तिर्यञ्चयोनिक, ३. मनुष्य, ४. देव ये चार विशेषित नाम होंगे।

नारक को अविशेषित मानने पर—

१. रत्नप्रभा, २. शर्कराप्रभा, ३. वालुकाप्रभा, ४. पंकप्रभा, ५. धूमप्रभा, ६. तमःप्रभा, ७. तमस्तमप्रभा का नारक, ये सात विशेषित नाम होंगे।

रत्नप्रभा पृथ्वी नारक को अविशेषित मानने पर

उनके पर्याप्त और अपर्याप्त नारक ये दो प्रकार विशेषित नाम होंगे।

इसी प्रकार तमस्तमप्रभा पृथ्वी के नारक पर्यन्त को अविशेषित मानने पर

पर्याप्त और अपर्याप्त ये (चौदह प्रकार) विशेषित नाम होंगे।

तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर—

१. एकेन्द्रिय, २. द्वीन्द्रिय, ३. त्रीन्द्रिय, ४. चतुरिन्द्रिय, ५. पंचेन्द्रिय ये पांच विशेषित नाम होंगे।

एकेन्द्रिय को अविशेषित मानने पर—

१. पृथ्वीकाय, २. अप्काय, ३. तेजस्काय, ४. वायुकाय, ५. वनस्पतिकाय ये पांच विशेषित नाम होंगे।

पृथ्वीकाय को अविशेषित मानने पर

१. सूक्ष्म पृथ्वीकाय, २. बादर पृथ्वीकाय ये दो विशेषित नाम होंगे।

सूक्ष्म पृथ्वीकाय को अविशेषित मानने पर—

१. पर्याप्त सूक्ष्म पृथ्वीकाय, २. अपर्याप्त सूक्ष्म पृथ्वीकाय ये दो विशेषित नाम होंगे।

वादरपृथ्वीकाय को अविशेषित मानने पर—

१. पर्याप्त वादरपृथ्वीकाय, २. अपर्याप्त वादर पृथ्वीकाय ये दो विशेषित नाम होंगे।

इसी प्रकार २ अप्काय, ३ तेजस्काय, ४ वायुकाय, ५ वनस्पतिकाय को अविशेषित मानने पर अनुक्रम से उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये (दस प्रकार) विशेषित नाम जानने चाहिए।

द्वीन्द्रिय को अविशेषित मानने पर—

१. पर्याप्त द्वीन्द्रिय, २. अपर्याप्त द्वीन्द्रिय ये दो विशेषित नाम होंगे।

इसी प्रकार त्रीन्द्रिय और चतुरिन्द्रिय के लिए भी जानना चाहिए।

अविसेसिए- पंचेंदिय तिरिक्खजोणिए,
विसेसिए–१. जलयर-पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
२. थलयर पंचेदिय तिरिक्खजोणिए, ३. खयहर-पंचेंदिय-तिरिक्ख-जोणिए य।

पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक, २. स्थलचर पंचेन्द्रिय-तिर्यञ्चयोनिक, ३. खेचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक। ये तीन विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–जलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. सम्मुच्छिम-जलयर-पंचेंदिय-तिरक्ख जोणिए य
२. गब्भवक्कंतिय-जलयर-पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. सम्मूर्च्छिम जलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक, २. गर्भज जलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए - सम्मुच्छिम- जलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख - जोणिए,
विसेसिए–१. पज्जत्तय - सम्मुच्छिम - जलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य,
२. अपज्जत्तय - सम्मुच्छिम - जलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

सम्मूर्च्छिम जलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त सम्मूर्च्छिम जलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२. अपर्याप्त सम्मूर्च्छिम जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेपित नाम होंगे।

अविसेसिए–गब्भवक्कंतिय - जलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. पज्जत्तय-गब्भवक्कंतिय-जलयर-पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य,
२. अपज्जत्तय गब्भवक्कंतिय-जलयर-पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

गर्भज जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त गर्भज जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक,
२. अपर्याप्त गर्भज जलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. चउप्पय थलयर–पंचेंदिय तिरिक्खजोणिए य,
२. परिसप्प थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

स्थलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२ परिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–चउप्पय-थलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए।
विसेसिए–१. सम्मुच्छिम - चउप्पय - थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य, २. गब्भवक्कंतिय - चउप्पय थलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. सम्मूर्च्छिम चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक, २. गर्भज चतुष्पद थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए – सम्मुच्छिम - चउप्पय थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. पज्जत्तय सम्मुच्छिम - चउप्पय - थलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य,
२. अपज्जत्तय - सम्मुच्छिम - चउप्पय - थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

सम्मूर्च्छिम चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त सम्मूर्च्छिम चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२. अपर्याप्त सम्मूर्च्छिम चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–गब्भवक्कंतिय - चउप्पय थलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. पज्जत्तय - गब्भवक्कंतिय - चउप्पय - थलयर - पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।
२. अपज्जत्तयगब्भवक्कंतिय - चउप्पय - थलयर - पंचेंदिय तिरिक्खजोणिए य।

गर्भज चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त गर्भज चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२. अपर्याप्त गर्भज चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–परिसप्प थलयर-पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. उरपरिसप्प थलयर-पंचेंदिय-तिरिक्ख जोणिए य,

परिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. उरपरिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,

२. भुयपरिसप्प-थलयर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

२. भुजपरिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

एवं सम्मुच्छिमा पज्जत्ता अपज्जत्ता य, गब्भवक्कंतिया वि पज्जत्ता अपज्जत्ता य भाणियव्वा।

इसी प्रकार सम्मूर्च्छिम के पर्याप्त और अपर्याप्त तथा गर्भज के पर्याप्त और अपर्याप्त प्रकारों का भी कथन कर लेना चाहिए।

अविसेसिए-खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए-१. सम्मुच्छिम खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य,
२. गब्भवक्कंतिय खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. सम्मूर्च्छिम खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२ गर्भज खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए-सम्मुच्छिम खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए-१. पज्जत्तय सम्मुच्छिम खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य, २. अपज्जत्तय सम्मुच्छिमखयहरपंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य।

सम्मूर्च्छिम खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त सम्मूर्च्छिम खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक, २. अपर्याप्त सम्मूर्च्छिम खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–गब्भवक्कंतिय खयहर पंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए,
विसेसिए–१. पज्जत्तय गब्भवक्कंतिय - खयहरपंचेंदिय तिरिक्ख जोणिए य,
२. अपज्जत्तय - गब्भवक्कंतिय - खयहर - पंचेंदियतिरिक्ख जोणिए य।

गर्भज खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त गर्भज खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक,
२. अपर्याप्त गर्भज खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–मणुस्से,
विसेसिए १. सम्मुच्छिम मणुस्से य, २. गब्भवक्कंतिय मणुस्से य।[1]

मनुष्य को अविशेषित मानने पर–
१ सम्मूर्च्छिम मनुष्य, २. गर्भज मनुष्य ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए गब्भवक्कंतिय-मणुस्से,
विसेसिए–१. पज्जत्तय-गब्भवक्कंतिय-मणुस्से य,
२. अपज्जत्तय-गब्भवक्कंतिय-मणुस्से य।

गर्भज मनुष्य को अविशेषित मानने पर–
१. पर्याप्त गर्भज मनुष्य,
२. अपर्याप्त गर्भज मनुष्य ये दो विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए-देवे,
विसेसिए–१. भवणवासी, २. वाणमंतरे ३. जोइसिए, ४. वेमाणिए य।

देव को अविशेषित मानने पर–
१. भवनवासी, २. वाणव्यन्तर, ३. ज्योतिष्क, ४. वैमानिक ये चार विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए–भवणवासी,
विसेसिए–१. असुरकुमारे, २. नागकुमारे, ३. सुवण्णकुमारे, ४. विज्जुकुमारे, ५. अग्गिकुमारे, ६. दीवकुमारे, ७. उदधिकुमारे, ८. दिसाकुमारे, ९. वाउकुमारे १०. थणियकुमारे।

भवनवासी को अविशेषित मानने पर–
१. असुरकुमार, २. नागकुमार, ३. सुपर्णकुमार, ४. विद्युत्कुमार, ५. अग्निकुमार, ६. द्वीपकुमार, ७. उदधिकुमार, ८. दिक्कुमार, ९. वायुकुमार, १०. स्तनितकुमार ये दस विशेषित नाम होंगे।

सव्वेसिं पि अविसेसिय-विसेसिय-पज्जत्तय- अपज्जत्तय-भेया भाणियव्वा।

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए-वाणमंतरे,
विसेसिए–१. पिसाए २. भूए, ३. जक्खे, ४. रक्खसे, ५. किण्णरे, ६. किंपुरिसे, ७. महोरगे, ८. गंधव्वे।

वाणव्यन्तर देव को अविशेषित मानने पर–
१. पिशाच, २. भूत, ३. यक्ष, ४. राक्षस, ५. किन्नर, ६. किंपुरुष, ७. महोरग, ८. गंधर्व ये आठ विशेषित नाम होंगे।

एएसिं पि अविसेसिय-विसेसिय-पज्जत्तय- अपज्जत्तय-भेया भाणियव्वा।

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर–उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

अविसेसिए-जोइसिए,
विसेसिए–१. चंदे, २. सूरे, ३. गहे, ४. नक्खत्ते, ५. ताराख्वे।

ज्योतिष्क देव को अविशेषित मानने पर–
१. चन्द्र, २. सूर्य, ३. ग्रह, ४. नक्षत्र, ५. तारे, ये पांच विशेषित नाम होंगे।

---

टिप्पणी– १. इस पाठ के बाद सभी प्रतियों में सम्मूर्च्छिम मनुष्य के पर्याप्त अपर्याप्त दो भेद लिखे हैं किन्तु यह पाठ अशुद्ध है क्योंकि आगमों में सम्मूर्च्छिम मनुष्य अपर्याप्त ही कहे गये हैं, पर्याप्त नहीं कहे गये हैं।

**एएसिं पि अविसेसिय - विसेसिय - पज्जत्तय - अपज्जत्तय भेया भाणियव्वा।**

अविसेसिए-वेमाणिए,

विसेसिए–१. कप्पोवगे य २. कप्पातीतए य।

अविसेसिए-कप्पोवगए,

विसेसिए–१. सोहम्मए, २. ईसाणए, ३. सणंकुमारए, ४. माहिंदए, ५. बंभलोगए, ६. लंतयए, ७. महासुक्कए, ८. सहस्सारए, ९. आणयए १०. पाणयए ११. आरणए १२. अच्चुयए।

**एएसिं पि अविसेसिय - विसेसिय - पज्जत्तय - अपज्जत्तय भेया भाणियव्वा।**

अविसेसिए-कप्पातीतए,

विसेसिए –१. गेवेज्जए य, २. अणुत्तरोववाइए य।

अविसेसिए-गेवेज्जए,

विसेसिए–१. हेट्ठिमगेवेज्जए २. मज्झिमगेवेज्जए, ३. उवरिमगेवेज्जए।

अविसेसिए-हेट्ठिमगेवेज्जए,

विसेसिए–१. हेट्ठिमहेट्ठिमगेवेज्जए २. हेट्ठिममज्झिम गेवेज्जए, ३. हेट्ठिमउवरिमगेवेज्जए।

अविसेसिए–मज्झिमगेवेज्जए,

विसेसिए– १. मज्झिमहेट्ठिमगेवेज्जए, २. मज्झिममज्झिमगेवेज्जए, ३. मज्झिमउवरिमगेवेज्जए।

अविसेसिए-उवरिमगेवेज्जए,

विसेसिए–१. उवरिमहेट्ठिमगेवेज्जए, २. उवरिम-मज्झिमगेवेज्जए, ३. उवरिमउवरिमगेवेज्जए।

**एएसिं पि सव्वेसिं अविसेसिय विसेसिय - पज्जत्तय - अपज्जत्तय - भेया भाणियव्वा।**

अविसेसिए-अणुत्तरोववाइए,

विसेसिए–१. विजयए, २. वेजयंतए, ३. जयंतए, ४. अपराजियए, ५. सव्वट्ठसिद्धए।

**एएसिं पि सव्वेसिं अविसेसिय - विसेसिय - पज्जत्तय - अपज्जत्तय - भेया भाणियव्वा।**

अविसेसिए–अजीवदव्वे,

विसेसिए–१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए, ३. आगासत्थिकाए, ४. पोग्गलत्थिकाए, ५. अद्धासमए य।

अविसेसिए-पोग्गलत्थिकाए,

विसेसिए–१. परमाणु पोग्गले दुपएसिए खंधे जाव अणंतपएसिए खंधे। से तं दु नामे। *–अणु. सु. २१६-(१-१९)*

## ५. गुणपज्जव दव्वलक्खणं–

गुणाणमासवो दव्वं, एगदव्वस्सिया गुणा।
लक्खणं पज्जवाणं तु, उभओ अस्सिया भवे॥

*–उत्त. अ. २८, गा. ६*

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर–उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

वैमानिक देव को अविशेषित मानने पर–

१. कल्पोपपन्न, २. कल्पातीत ये दो विशेषित नाम होंगे।

कल्पोपपन्न को अविशेषित मानने पर–

१. सौधर्म, २. ईशान, ३. सनत्कुमार, ४. माहेन्द्र, ५. ब्रह्मलोक, ६. लांतक, ७. महाशुक्र, ८. सहस्रार, ९. आनत, १०. प्राणत, ११. आरण, १२. अच्युत ये बारह विशेषित नाम होंगे।

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर– उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

कल्पातीत को अविशेषित मानने पर–

१. ग्रैवेयक, २. अनुत्तरोपपातिक देव ये दो विशेषित नाम होंगे।

ग्रैवयक देव को अविशेषित मानने पर–

१. अधस्तनग्रैवेयक, २. मध्यमग्रैवेयक, ३. उपरिमग्रैवेयक ये तीन विशेषित नाम होंगे।

अधस्तनग्रैवेयक को अविशेषित मानने पर–

१. अधस्तन अधस्तन ग्रैवेयक, २. अधस्तन-मध्यम ग्रैवेयक, ३. अधस्तन-उपरिम ग्रैवेयक ये तीन विशेषित नाम होंगे।

मध्यमग्रैवेयक को अविशेषित मानने पर–

१. मध्यम–अधस्तन ग्रैवेयक, २. मध्यम-मध्यम ग्रैवेयक, ३. मध्यम–उपरिम ग्रैवेयक ये तीन विशेषित नाम होंगे।

उपरिम ग्रैवेयक को अविशेषित मानने पर–

१. उपरिम-अधस्तन ग्रैवेयक, २. उपरिम-मध्यम ग्रैवेयक, ३. उपरिम-उपरिम ग्रैवेयक ये तीन विशेषित नाम होंगे।

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर उनके पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

अनुत्तरोपपातिक देव को अविशेषित मानने पर–

१. विजय, २. वैजयन्त, ३. जयन्त, ४. अपराजित, ५. सर्वार्थसि ये पाँच विशेषित नाम होंगे।

इनमें से प्रत्येक को अविशेषित मानने पर–
उनमें पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो प्रकार के विशेषित नाम होंगे।

अजीवद्रव्य को अविशेषित मानने पर–

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय, ३. आकाशास्तिकाय, ४. पुद्गलास्तिकाय, ५. अद्धासमय, ये पाँच विशेषित नाम होंगे।

पुद्गलास्तिकाय को अविशेषित मानने पर–

१. परमाणुपुद्गल, द्विप्रदेशिक स्कन्ध से अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध पर्यन्त ये विशेषित नाम होंगे। *यह दुनाम का स्वरूप हुआ।*

## ५. द्रव्य-गुण-पर्याय के लक्षण–

जो गुणों का आश्रय है उसे द्रव्य कहते हैं, जो केवल द्रव्य के आश्रित रहते हैं, वे गुण कहलाते हैं और जो दोनों अर्थात् द्रव्य और गुणों के आश्रित हों उन्हे पर्याय कहते हैं।

६. छण्हं दव्वाणं लक्खणं–

गइ-लक्खणो उ धम्मो, अहम्मो ठाण-लक्खणो।
भायणं सव्वदव्वाणं, नहं ओगाह-लक्खणं॥१॥

वत्तणा लक्खणो कालो, जीवो उवओग-लक्खणो।
नाणेणं दंसणेणं च, सुहेण य दुहेण य ॥२॥

नाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा।
वीरियं उवओगो य, एयं जीवस्स लक्खणं॥३॥

सद्दंधयार उज्जोओ, पहा छाया तवे इ वा।
वण्ण-रस-गंध-फासा, पुग्गलाणं तु लक्खणं ॥४॥

—उत्त. अ. २८ गा. ९-१२

६. छह द्रव्यों के लक्षण–

गति हेतु धर्मास्तिकाय का लक्षण है।
स्थिति में हेतु होना अधर्मास्तिकाय का लक्षण है।
सभी द्रव्यों का आधार आकाश है और उसका लक्षण आश्रय देना है॥१॥

वर्तना (परिवर्तन) काल का लक्षण है।
उपयोग जीव का लक्षण है, जो ज्ञान, दर्शन, सुख-दुःख से पहचाना जाता है॥२॥

ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप, वीर्य और उपयोग ये जीव के लक्षण हैं॥३॥

शब्द, अंधकार, उद्योत, प्रभा, छाया और आतप तथा वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श ये पुद्गल के लक्षण हैं॥४॥

७. सव्वदव्वाणं वण्णावण्णाई परूवणं–

प. सव्वदव्वाणं भंते ! कइवण्णा, कइगंधा, कइरसा, कइफासा पण्णत्ता?

उ. गोयमा ! १. अत्थेगइया सव्वदव्वा पंचवण्णा जाव अट्ठफासा पण्णत्ता, २. अत्थेगइया सव्वदव्वा पंचवण्णा जाव चउफासा पण्णत्ता, ३. अत्थेगइया सव्वदव्वा एगवण्णा, एगगंधा, एगरसा, दुफासा पण्णत्ता, ४. अत्थेगइया सव्वदव्वा अवण्णा, अगंधा, अरसा, अफासा पण्णत्ता।

एवं सव्वपएसावि, सव्वपज्जवावि।

तीयद्धा अवण्णा जाव अफासा पण्णत्ता,
एवं अणागयद्धावि, एवं सव्वद्धावि।

—विया. स. १२, उ. ५, सु. ३३-३५

७. सर्व द्रव्यों के वर्ण-अवर्णादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! सभी द्रव्य कितने वर्ण, कितने गंध, कितने रस और कितने स्पर्श वाले कहे गये हैं?

उ. गौतम ! १. कितने ही सर्वद्रव्य पांच वर्ण यावत् आठ स्पर्श वाले कहे गये हैं। २. कितने ही सर्वद्रव्य पांच वर्ण यावत् चार स्पर्श वाले कहे गये हैं। ३. कितने ही सर्वद्रव्य एक वर्ण, एक गन्ध, एक रस और दो स्पर्श वाले कहे गये हैं। ४. कितने ही सर्वद्रव्य वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श से रहित कहे गए हैं।

इसी प्रकार सभी प्रदेशों और समस्त पर्यायों के विषय में भी (उपर्युक्त क्रम के अनुसार) कथन करना चाहिए।

अतीत काल वर्ण रहित यावत् स्पर्श रहित कहा गया है।
इसी प्रकार अनागतकाल और सर्वकाल भी वर्णादि रहित हैं।

८. छण्हं दव्वाणं अवट्ठिई काल-परूवणं–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! धम्मत्थिकाए त्ति कालओ केवचिरं होइ?

उ. गोयमा ! सव्वद्धं।

एवं जाव अद्धासमए।

—पण्ण. प. १८, सु. १३९५

८. षड्द्रव्यों के अवस्थिति काल का प्ररूपण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय धर्मास्तिकाय के रूप में कितने काल तक रहता है?

उ. गौतम ! वह सर्वकाल रहता है।

इसी प्रकार (अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय (काल द्रव्य) पर्यन्त भी अवस्थानकाल कहना चाहिए।

९. छण्हं दव्वाणं अणाइत्तं–

प. से किं तं अणादिय-सिद्धंतेणं?

उ. अणादिय-सिद्धंतेण–

१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. जीवत्थिकाए,
५. पोग्गलत्थिकाए, ६. अद्धासमए।

से तं अणादिय सिद्धंतेणं।

—अणु. सु. २६९

९. षट् द्रव्यों का अनादित्व–

प्र. अनादिसिद्धान्तनिष्पन्ननाम का क्या क्रम है?

उ. अनादिसिद्धान्त निष्पन्ननाम का क्रम इस प्रकार है–

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय,
५. पुद्गलास्तिकाय, ६. अद्धासमय।

यह अनादि सिद्धान्त निष्पन्ननाम का क्रम हुआ।

१०. अत्थित्त नत्थित्तपरिणमन परूवणं–

प. से नूणं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ ?

उ. हंता, गोयमा ! परिणमइ।

प. जं तं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तं किं पयोगसा वीससा ?

उ. गोयमा ! पयोगसा वि तं, वीससा वि तं।

प. जहा ते भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, तहा ते नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ ?

जहा ते नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तहा ते अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ ?

उ. हंता, गोयमा ! जहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, तहा मे नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ।

जहा मे नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ।

प. से नूणं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते गमणिज्जं ?

उ. गोयमा ! जहा परिणमइ दो आलावगा तहा गमणिज्जेण वि दो आलावगा भाणियव्वा जाव तहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते गमणिज्जं।

प. जहा ते भंते ! एत्थं गमणिज्जं तहा ते इहं गमणिज्जं ?

जहा ते इहं गमणिज्जं तहा ते एत्थं गमणिज्जं ?

उ. हंता, गोयमा ! जहा मे एत्थं गमणिज्जं तहा ते इहं गमणिज्जं, जहा ते इहं गमणिज्जं तहा ते एत्थं गमणिज्जं।

*–विया. स. १, उ. ३, सु. ७(१-५)*

१०. अस्तित्व नास्तित्व के परिणमन का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है ?

उ. हां, गौतम ! (अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में) परिणत होता है।

प्र. भंते ! जो अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है, तो क्या वह प्रयोग (जीव की क्रिया) से परिणत होता है या विश्रसा (स्वभाव) से परिणत होता है ?

उ. गौतम ! वह प्रयोग से भी परिणत होता है और स्वभाव से भी परिणत होता है।

प्र. भंते ! जैसे (आपके मत से) अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है क्या उसी प्रकार आपके मत से नास्तित्व नास्तित्व में भी परिणत होता है ?

जैसे आपके मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है तो क्या उसी प्रकार आपके मत से अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है ?

उ. हां गौतम ! जैसे मेरे मत से अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है, उसी प्रकार मेरे मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है।

जैसे मेरे मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है, उसी प्रकार मेरे मत से अस्तित्व अस्तित्व में भी परिणत होता है।

प्र. भंते ! क्या अस्तित्व अस्तित्व में गमनीय है ?

उ. गौतम ! जैसे–परिणत होते हैं दो आलापक कहे हैं उसी प्रकार यहां गमनीय पद के साथ भी मेरे मत से अस्तित्व में गमनीय है पर्यन्त दो आलापक कहने चाहिए।

प्र. भंते ! जैसे आपके मत में वहां (स्वात्मा में) गमनीय है, उसी प्रकार (परात्मा में) गमनीय है,

जैसे आपके मत में इह (परात्मा में) गमनीय है, उसी प्रकार यहां (स्वात्मा में) भी गमनीय है ?

उ. हां, गौतम ! जैसे मेरे मत में यहां (स्वात्मा में) गमनीय है उसी प्रकार (परात्मा) में भी गमनीय है,

जैसे परात्मा में गमनीय है उसी प्रकार यहां स्वात्मा में भी गमनीय है।

११. छसु दव्वेसु दव्वट्ठ पएसट्ठयाएहि य कडजुम्माइ परूवणं–

दव्वट्ठविवक्खा–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे, तेयोए, दावरजुम्मे, कलियोए ?

उ. गोयमा ! नो कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे कलियोए।

एवं अधम्मऽत्थिकाए वि,

एवं आगासत्थिकाए वि,

११. षट्द्रव्यों में द्रव्य और प्रदेश की अपेक्षा कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

द्रव्य की अपेक्षा–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय क्या द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है, त्र्योज है, द्वापरयुग्म है और कल्योज है ?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म नहीं है, त्र्योज नहीं है और द्वापर युग्म भी नहीं है, किन्तु कल्योज है।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के विषय में समझना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के विषय में भी कहना चाहिए।

प. जीवऽत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे, नो कलियोए।

प. पोग्गलऽत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! सिय कडजुम्मे जाव सिय कलियोए।

अद्धासमए जहा जीवत्थिकाए।

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज नहीं है।

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह द्रव्यार्थ से कदाचित् कृतयुग्म है यावत् कदाचित् कल्योज है।

अद्धा-समय (काल) का कथन जीवास्तिकाय के समान है।

पएसट्ठ विवक्खा–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! पएसट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे, नो कलियोए,

एवं जाव अद्धासमए। *–विया. स. २५, उ. ४, सु. १-१६*

प्रदेश की अपेक्षा–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय प्रदेशार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज नहीं है।

इसी प्रकार अद्धासमय पर्यन्त जानना चाहिए।

१२. छण्हं दव्वाणं ओगाढ अणोगाढ परूवणं–

प. धम्मऽत्थिकाए णं भंते ! किं ओगाढे, अणोगाढे ?

उ. गोयमा ! ओगाढे, नो अणोगाढे।

प. जइ ओगाढे किं संखेज्जपएसोगाढे, असंखेज्जपएसोगाढे, अणंतपएसोगाढे ?

उ. गोयमा ! नो संखेज्जपएसोगाढे, असंखेज्जपएसोगाढे, नो अणंतपएसोगाढे।

प. जइ असंखेज्जपएसोगाढे किं कडजुम्मपएसोगाढे जाव कलियोयपएसोगाढे ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मपएसोगाढे, नो तेयोयपएसोगाढे, नो दावरजुम्मपएसोगाढे, नो कलियोयपएसोगाढे।

एवं अधम्मत्थिकाए वि।

एवं आगासत्थिकाए वि।

जीवत्थिकाए, पोग्गलत्थिकाए, अद्धासमए एवं चेव।

*–विया. स. २५, उ. ४, सु. १८-२३*

१२. षट् द्रव्यों के अवगाढ-अनवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय अवगाढ है या अनवगाढ है ?

उ. गौतम ! वह अवगाढ है, अनवगाढ नहीं है।

प्र. भंते ! यदि वह (धर्मास्तिकाय) अवगाढ है, तो संख्यात प्रदेशावगाढ है, असंख्यात प्रदेशावगाढ है या अनन्त प्रदेशावगाढ है ?

उ. गौतम ! वह संख्यात प्रदेशावगाढ और अनन्त प्रदेशावगाढ नहीं है किन्तु असंख्यात प्रदेशावगाढ है।

प्र. भंते ! यदि वह असंख्यात प्रदेशावगाढ है तो क्या कृतयुग्म प्रदेशावगाढ है यावत् कल्योज प्रदेशावगाढ है ?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म प्रदेशावगाढ है, किन्तु त्र्योज प्रदेशावगाढ, द्वापरयुग्म प्रदेशावगाढ और कल्योज प्रदेशावगाढ नहीं है।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के लिए भी जानना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के लिए भी जानना चाहिए।

जीवास्तिकाय पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

१३. असंखेज्जपएसे लोए अणंतपएसी दव्वाइं ओगाढत्त परूवणं–

प. से नूणं भंते ! असंखेज्जे लोए अणंताइं दव्वाइं आगासे भइयव्वाइं ?

उ. हंता, गोयमा ! असंखेज्जे लोए अणंताइं दव्वाइं आगासे भइयव्वाइं। *–विया. स. २५, उ. २, सु. ७*

१३. असंख्यात प्रदेशी लोक में अनन्त प्रदेशी द्रव्यों के अवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या असंख्यात प्रदेशी लोकाकाश में अनन्त प्रदेशी द्रव्य रह सकते हैं ?

उ. हाँ, गौतम ! असंख्यात प्रदेशी लोक में अनन्त प्रदेशी द्रव्य रह सकते हैं।

१४. नरयपुढवीणं सोहम्माइ देवलोगाणं ईसिंपब्भाराए पुढवीए य ओगाढाऽणोगाढत्त परूवणं–

प. इमा णं भंते ! रयणप्पभापुढवी किं ओगाढा, अणोगाढा ?

१४. नरक पृथ्वियों सौधर्मादि देवलोकों और ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के अवगाढ अनवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! यह रत्नप्रभापृथ्वी अवगाढ है या अनवगाढ है ?

१०. अत्थित्त नत्थित्तपरिणमन परूवणं–

प. से नूणं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ ?

उ. हंता, गोयमा ! परिणमइ।

प. जं तं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तं किं पयोगसा वीससा ?

उ. गोयमा ! पयोगसा वि तं, वीससा वि तं।

प. जहा ते भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, तहा ते नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ ?

जहा ते नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तहा ते अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ ?

उ. हंता, गोयमा ! जहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ, तहा मे नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ।

जहा मे नत्थित्तं नत्थित्ते परिणमइ, तहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते परिणमइ।

प. से नूणं भंते ! अत्थित्तं अत्थित्ते गमणिज्जं ?

उ. गोयमा ! जहा परिणमइ दो आलावगा तहा गमणिज्जेण वि दो आलावगा भाणियव्वा जाव तहा मे अत्थित्तं अत्थित्ते गमणिज्जं।

प. जहा ते भंते ! एत्थं गमणिज्जं तहा ते इहं गमणिज्जं ?

जहा ते इहं गमणिज्जं तहा ते एत्थं गमणिज्जं ?

उ. हंता, गोयमा ! जहा मे एत्थं गमणिज्जं तहा ते इहं गमणिज्जं, जहा ते इहं गमणिज्जं तहा ते एत्थं गमणिज्जं।

–*विया. स. १, उ. ३, सु. ७(१-५)*

११. छसु दव्वेसु दव्वट्ठ पएसट्ठयाएहि य कडजुम्माइ परूवणं–

दव्वट्ठविवक्खा–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे, तेयोए, दावरजुम्मे, कलियोए ?

उ. गोयमा ! नो कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे कलियोए।

एवं अधम्मऽत्थिकाए वि,

एवं आगासत्थिकाए वि,

१०. अस्तित्व नास्तित्व के परिणमन का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है ?

उ. हां, गौतम ! (अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में) परिणत होता है।

प्र. भंते ! जो अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है और नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है, तो क्या वह प्रयोग (जीव की क्रिया) से परिणत होता है या विश्रसा (स्वभाव) से परिणत होता है ?

उ. गौतम ! वह प्रयोग से भी परिणत होता है और स्वभाव से भी परिणत होता है।

प्र. भंते ! जैसे (आपके मत से) अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है क्या उसी प्रकार आपके मत से नास्तित्व नास्तित्व में भी परिणत होता है ?

जैसे आपके मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है तो क्या उसी प्रकार आपके मत से अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है ?

उ. हां गौतम ! जैसे मेरे मत से अस्तित्व अस्तित्व में परिणत होता है, उसी प्रकार मेरे मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है।

जैसे मेरे मत से नास्तित्व नास्तित्व में परिणत होता है, उसी प्रकार मेरे मत से अस्तित्व अस्तित्व में भी परिणत होता है।

प्र. भंते ! क्या अस्तित्व अस्तित्व में गमनीय है ?

उ. गौतम ! जैसे–परिणत होते हैं दो आलापक कहे हैं उसी प्रकार यहां गमनीय पद के साथ भी मेरे मत से अस्तित्व में गमनीय है पर्यन्त दो आलापक कहने चाहिए।

प्र. भंते ! जैसे आपके मत में वहां (स्वात्मा में) गमनीय है, उसी प्रकार (परात्मा में) गमनीय है,

जैसे आपके मत में इह (परात्मा में) गमनीय है, उसी प्रकार यहां (स्वात्मा में) भी गमनीय है ?

उ. हां, गौतम ! जैसे मेरे मत में यहां (स्वात्मा में) गमनीय है उसी प्रकार (परात्मा) में भी गमनीय है,

जैसे परात्मा में गमनीय है उसी प्रकार यहां स्वात्मा में भी गमनीय है।

११. षट्द्रव्यों में द्रव्य और प्रदेश की अपेक्षा कृतयुग्मादि का प्ररूपण–

द्रव्य की अपेक्षा–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय क्या द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है, त्र्योज है, द्वापरयुग्म है और कल्योज है ?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म नहीं है, त्र्योज नहीं है और द्वापर युग्म भी नहीं है, किन्तु कल्योज है।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के विषय में समझना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के विषय में भी कहना चाहिए।

प. जीवऽत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे, नो कलियोए।

प. पोग्गलऽत्थिकाए णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! सिय कडजुम्मे जाव सिय कलियोए।

अद्धासमए जहा जीवत्थिकाए।

पएसट्ठ विवक्खा–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! पएसट्ठयाए किं कडजुम्मे जाव कलियोए ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मे, नो तेओए, नो दावरजुम्मे, नो कलियोए,

एवं जाव अद्धासमए। –विया. स. २५, उ. ४, सु. ९-१६

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज नहीं है।

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय द्रव्यार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह द्रव्यार्थ से कदाचित् कृतयुग्म है यावत् कदाचित् कल्योज है।

अद्धा-समय (काल) का कथन जीवास्तिकाय के समान है।

प्रदेश की अपेक्षा–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय प्रदेशार्थ से कृतयुग्म है यावत् कल्योज है ?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म है, किन्तु त्र्योज, द्वापरयुग्म और कल्योज नहीं है।

इसी प्रकार अद्धासमय पर्यन्त जानना चाहिए।

१२. छण्हं दव्वाणं ओगाढ अणोगाढ परूवणं–

प. धम्मऽत्थिकाए णं भंते ! किं ओगाढे, अणोगाढे ?

उ. गोयमा ! ओगाढे, नो अणोगाढे।

प. जइ ओगाढे किं संखेज्जपएसोगाढे, असंखेज्जपएसोगाढे, अणंतपएसोगाढे ?

उ. गोयमा ! नो संखेज्जपएसोगाढे, असंखेज्जपएसोगाढे, नो अणंतपएसोगाढे।

प. जइ असंखेज्जपएसोगाढे किं कडजुम्मपएसोगाढे जाव कलियोयपसोगाढे ?

उ. गोयमा ! कडजुम्मपएसोगाढे, नो तेयोयपएसोगाढे, नो दावरजुम्मपएसोगाढे, नो कलियोयपएसोगाढे।

एवं अधम्मत्थिकाए वि।

एवं आगासत्थिकाए वि।

जीवत्थिकाए, पोग्गलत्थिकाए, अद्धासमए एवं चेव।

–विया. स. २५, उ. ४, सु. १८-२३

१२. षट् द्रव्यों के अवगाढ-अनवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय अवगाढ है या अनवगाढ है ?

उ. गौतम ! वह अवगाढ है, अनवगाढ नहीं है।

प्र. भंते ! यदि वह (धर्मास्तिकाय) अवगाढ है, तो संख्यात प्रदेशावगाढ है, असंख्यात प्रदेशावगाढ है या अनन्त प्रदेशावगाढ है ?

उ. गौतम ! वह संख्यात प्रदेशावगाढ और अनन्त प्रदेशावगाढ नहीं है किन्तु असंख्यात प्रदेशावगाढ है।

प्र. भंते ! यदि वह असंख्यात प्रदेशावगाढ है तो क्या कृतयुग्म प्रदेशावगाढ है यावत् कल्योज प्रदेशावगाढ है ?

उ. गौतम ! वह कृतयुग्म प्रदेशावगाढ है, किन्तु त्र्योज प्रदेशावगाढ, द्वापरयुग्म प्रदेशावगाढ और कल्योज प्रदेशावगाढ नहीं है।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के लिए भी जानना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के लिए भी जानना चाहिए।

जीवास्तिकाय पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

१३. असंखेज्जपएसे लोए अणंतपएसी दव्वाइं ओगाढत्त परूवणं–

प. से नूणं भंते ! असंखेज्जे लोए अणंताइं दव्वाइं आगासे भइयव्वाइं ?

उ. हंता, गोयमा ! असंखेज्जे लोए अणंताइं दव्वाइं आगासे भइयव्वाइं। –विया. स. २५, उ. २, सु. ७

१३. असंख्यात प्रदेशी लोक में अनन्त प्रदेशी द्रव्यों के अवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या असंख्यात प्रदेशी लोकाकाश में अनन्त प्रदेशी द्रव्य रह सकते हैं ?

उ. हाँ. गौतम ! असंख्यात प्रदेशी लोक में अनन्त प्रदेशी द्रव्य रह सकते हैं।

१४. नरयपुढवीणं सोहम्माइ देवलोगाणं ईसीपब्भारा पुढवीण य ओगाढाऽणवगाढत्त परूवणं–

प. इमाणं भंते ! रयणप्पभापुढवी किं ओगाढा, अणोगाढा ?

१४. नरक पृथ्वियों सौधर्मादि देवलोकों और ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के अवगाढ अनवगाढ का प्ररूपण–

प्र. भंते ! यह रत्नप्रभापृथ्वी अवगाढ है या अनवगाढ है ?

उ. गोयमा ! जहेव धम्मत्थिकाये।
एवं जाव अहेसत्तमा।
सोहम्मे एवं चेव।
एवं जाव ईसिपब्भारा पुढवी।
—विया. स. २५, उ. ४, सु. २४-२७

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय के समान इसका कथन करना चाहिए।
इसी प्रकार अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।
सौधर्म देवलोक के विषय में भी यही कथन करना चाहिये।
इसी प्रकार (ईशान देवलोक से) ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त भी कथन करना चाहिए।

१५. पंचत्थिकाय-पएस-अद्धासमयाणं परोप्परं पएसफुसणा परूवणं—

प. एगे भंते ! धम्मऽत्थिकाय-पएसे केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. गोयमा ! जहण्णपए तीहिं पएसेहिं पुट्ठे,
उक्कोसपए छहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. जहण्णपए चउहिं पएसेहिं पुट्ठे,
उक्कोसपए सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं पोग्गलऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं अद्धासमएहिं पुट्ठे ?
उ. सिय पुट्ठे, सिय नो पुट्ठे, जइ पुट्ठे, नियमं अणंतेहिं पुट्ठे,
प. एगे भंते! अधम्मऽत्थिकाय - पएसे केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. गोयमा ! जहण्णपए चउहिं पएसेहिं पुट्ठे,
उक्कोसपए सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. जहण्णपए तीहिं पएसेहिं पुट्ठे,
उक्कोसपए छहिं पएसेहिं पुट्ठे,
सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,
प. एगे भंते ! आगासऽत्थिकाय-पएसे केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. गोयमा ! सिय पुट्ठे, सिय नो पुट्ठे,
जइ पुट्ठे जहण्णपए एक्केण वा, दोहिं वा, तीहिं वा, चउहिं वा पुट्ठे, उक्कोसपए सत्तहिं पुट्ठे,

१५. पंचास्तिकाय प्रदेशों और अद्धासमयों का परस्पर प्रदेश स्पर्श प्ररूपण—

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश, धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. गौतम ! वह जघन्य तीन प्रदेशों से,
उत्कृष्ट छह प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. जघन्य चार प्रदेशों से,
उत्कृष्ट सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. सात (आकाश) प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. अनन्त (जीव) प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) पुद्गलास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) अद्धाकाल के कितने समयों से स्पृष्ट होता है?
उ. कदाचित् स्पृष्ट होता है और कदाचित् नहीं होता है। यदि स्पृष्ट होता है तो नियमतः अनन्त समयों से स्पृष्ट होता है।
प्र. भंते ! अधर्मास्तिकाय का एक प्रदेश, धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. गौतम ! वह जघन्य चार प्रदेशों से,
उत्कृष्ट सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (अधर्मास्तिकाय का एक प्रदेश) अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. जघन्य तीन प्रदेशों से,
उत्कृष्ट छह प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
शेष सभी वर्णन धर्मास्तिकाय के वर्णन के समान समझना चाहिए।
प्र. भंते ! आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश, धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. गौतम ! कदाचित् स्पृष्ट होता है और कदाचित स्पृष्ट नहीं होता है।
यदि स्पृष्ट होता है तो जघन्य एक, दो, तीन या चार प्रदेशों से और उत्कृष्ट सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

एवं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं वि,

प. केवइएहिं आगासऽत्थिकायपएसेहिं पुट्ठे ?

उ. छहिं पएसेहिं पुट्ठे,

प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. सिय पुट्ठे, सिय नो पुट्ठे, जइ पुट्ठे, नियमं अणंतेहिं,

**एवं पोग्गलऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे, अद्धासमएहिं वि पुट्ठे,**

प. एगे भंते ! जीवऽत्थिकाय-पएसे केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. गोयमा ! जहण्णपए चउहिं पएसेहिं पुट्ठे,
उक्कोसपए सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,

**एवं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं वि पुट्ठे,**

प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,

प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. अणंतेहिं।

**सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स;**

प. एगे भंते! पोग्गलऽत्थिकाय-पएसे केवइएहिं धम्मत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. गोयमा! एवं जहेव जीवऽत्थिकायस्स,

प. दो भंते! पोग्गलऽत्थिकाय-पएसा केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ, गोयमा! जहण्णपए छहिं पएसेहिं पुट्ठा,
उक्कोसपए बारसहिं पएसेहिं पुट्ठा,

**एवं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं वि पुट्ठा,**

प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. बारसहिं पएसेहिं पुट्ठा,

**सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,**

प. तिण्णि भंते! पोग्गलऽत्थिकाय-पएसा केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. गोयमा! जहण्णपए अट्ठहिं पएसेहिं पुट्ठा,
उक्कोसपए सत्तरसहिं पएसेहिं पुट्ठा,

**एवं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं वि पुट्ठा,**

प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

**इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों से स्पृष्ट के विषय में जानना चाहिए।**

प्र. *(आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश)* आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. छह प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

प्र. (आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. वह कदाचित् स्पृष्ट होता है, कदाचित् नहीं होता है। यदि स्पृष्ट होता है तो नियमतः अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

**इसी प्रकार पुद्गलास्तिकाय के प्रदेशों से तथा अद्धाकाल के समयों से स्पृष्ट के विषय में जानना चाहिए।**

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय का एक प्रदेश धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. गौतम ! वह जघन्य चार प्रदेशों से,
उत्कृष्ट सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

**इसी प्रकार वह अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।**

प्र. (जीवास्तिकाय का एक प्रदेश) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. वह सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

प्र. (जीवास्तिकाय का एक प्रदेश) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

**शेष कथन धर्मास्तिकाय के समान जानना चाहिए।**

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय का एक प्रदेश धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. गौतम ! **जिस प्रकार जीवास्तिकाय के एक प्रदेश के सम्बन्ध में कहा वैसा ही यहाँ जानना चाहिए।**

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय के दो प्रदेश, धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. गौतम ! वे जघन्य छह प्रदेशों से,
उत्कृष्ट बारह प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

**इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों से भी व (पुद्गलास्तिकाय के दो प्रदेश) स्पृष्ट होते हैं।**

प्र. (वे दो प्रदेश) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. वे बारह प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

**शेष सभी वर्णन धर्मास्तिकाय के समान जानना चाहिए।**

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय के तीन प्रदेश, धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. गौतम ! वे जघन्य आठ प्रदेशों से,
उत्कृष्ट सत्तरह प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

**इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों से भी वे (तीन प्रदेश) स्पृष्ट होते हैं।**

प्र. (वे तीन प्रदेश) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. तेणेव संखेज्जएणं पंचगुणेणं दुरूवाहिएणं,

प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठा,

प. केवइएहिं पोग्गलऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठा,

प. केवइएहिं अद्धा-समएहिं, पुट्ठा ?

उ. सिय पुट्ठा, सिय नो पुट्ठा,
जइ पुट्ठा, नियमं अणंतेहिं समएहिं पुट्ठा,

प. असंखेज्जा भंते! पोग्गलऽत्थिकायप्पएसा केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. गोयमा ! जहण्णपए तेणेव असंखेज्जपएणं दुगुणेणं दुरूवाहिएणं,
उक्कोसपए तेणेव असंखेज्जपएणं पंचगुणेणं दुरूवाहिएणं,

**सेसं जहा संखेज्जाणं जाव नियमं अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठा।**

प. अणंता भंते ! पोग्गलऽत्थिकायप्पएसा केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठा ?

उ. गोयमा । **जहा असंखेज्जा, तहा अणंता वि निरवसेसं।**

प. एगे भंते। अद्धासमए केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. गोयमा। सत्तहिं पएसेहिं पुट्ठे,

प. केवइएहिं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. **एवं चेव,**
**एवं आगासऽत्थिकाएहिं पएसेहिं वि,**

प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठे,

प. केवइएहिं पोग्गलऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?

उ. अणंतेहिं पएसेहिं पुट्ठे,

प. केवइएहिं अद्धासमएहिं पुट्ठे ?

उ. सिय पुट्ठे, सिय नो पुट्ठे,
जइ पुट्ठे नियमं अणंतेहिं समएहिं पुट्ठे,

प्र. भंते ! (पुद्गलास्तिकाय के संख्यात प्रदेश) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. उन्हीं संख्यात प्रदेशों को पाँच गुणे करके उनमें दो और अधिक जोड़ें, उतने प्रदेशों से वे स्पृष्ट होते हैं।

प्र. (पुद्गलास्तिकाय के संख्यात प्रदेश) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

प्र. (पुद्गलास्तिकाय के संख्यात प्रदेश) पुद्गलास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

प्र. (पुद्गलास्तिकाय के संख्यात प्रदेश) अद्धाकाल के कितने समयों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. कदाचित् स्पृष्ट होते हैं और कदाचित् स्पृष्ट नहीं होते हैं।
यदि स्पृष्ट होते हैं तो अनन्त समयों से स्पृष्ट होते हैं।

प्र. भंते! पुद्गलास्तिकाय के असंख्यात प्रदेश धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. गौतम! जघन्य पद में उन्हीं असंख्यात प्रदेशों को दुगुने करके उनमें दो (संख्या) और जोड़ें, उतने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।
उत्कृष्ट पद में उन्हीं असंख्यात प्रदेशों को पाँच गुणे करके उनमें दो और जोड़ दें, उतने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।

**शेष सभी वर्णन संख्यात प्रदेशों के समान यावत् नियमतः अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं।**

प्र. भंते! पुद्गलास्तिकाय के अनन्त प्रदेश धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. गौतम! **जिस प्रकार असंख्यात प्रदेशों के विषय में कहा, उसी प्रकार अनन्त प्रदेशों के विषय में भी समस्त कथन कहना चाहिए।**

प्र. भंते! अद्धाकाल का एक समय धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. गौतम! वह सात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

प्र. (अद्धाकाल का एक समय) अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. **पूर्ववत् (धर्मास्तिकाय के समान) जानना चाहिए।**
**इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के प्रदेशों के लिए भी कहना चाहिए।**

प्र. (अद्धाकाल का एक समय) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।

प्र. (अद्धाकाल का एक समय) पुद्गलास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है.

प्र. (अद्धाकाल का एक समय) अद्धाकाल के कितने समयों से स्पृष्ट होता है ?

उ. कदाचित् स्पृष्ट होता है और कदाचित् स्पृष्ट नहीं होता है।
यदि स्पृष्ट होता है तो नियमतः अनन्त समयों से स्पृष्ट होता है।

प. धम्मत्थिकाए णं भंते ! केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय- पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. गोयमा ! नत्थि एक्केण वि।
प. केवइएहिं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. असंखेज्जेहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं आगासऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. असंखेज्जेहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं जीवऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. अणंतपएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं पोग्गलऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. अणंतपएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं अद्धासमएहिं पुट्ठे ?
उ. सिय पुट्ठे, सिय नो पुट्ठे
जइ पुट्ठे नियमा अणंतेहिं,
प. अधम्मऽत्थिकाएणं भंते ! केवइएहिं धम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. गोयमा ! असंखेज्जेहिं पएसेहिं पुट्ठे,
प. केवइएहिं अधम्मऽत्थिकाय-पएसेहिं पुट्ठे ?
उ. नत्थि एक्केण वि,
सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,
एवं एएणं गमेणं सव्वे वि, सट्ठाणए नत्थि एक्केण वि पुट्ठा
परट्ठाणए आइल्लएहिं तीहिं असंखेज्जेहिं भाणियव्वं,
पच्छिल्लएहिं तिसु अणंता भाणियव्वा जाव अद्धासमयो त्ति जाव
प. केवइएहिं अद्धासमएहिं पुट्ठे ?
उ. नत्थि एक्केण वि पुट्ठे, *–विया. स. १३, उ. ४, सु. २९-५१*

१६. पंचत्थिकाय पएस-अद्धासमयाणं परोप्परं पएसोवगाढ-परूवणं–
प. जत्थ णं भंते ! एगे धम्मऽत्थिकायपएसे ओगाढे, तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?
उ. गोयमा ! नत्थि एक्कोऽवि,
प. केवइया अधम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?
उ. एक्को ओगाढे।

प्र. भंते! धर्मास्तिकाय द्रव्य धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. गौतम! वह एक भी प्रदेश से स्पृष्ट नहीं होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय द्रव्य) अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. असंख्य प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय द्रव्य) आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. असंख्य प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय द्रव्य) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय द्रव्य) पुद्गलास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (धर्मास्तिकाय द्रव्य) अद्धाकाल के कितने समयों से स्पृष्ट होता है?
उ. कदाचित् स्पृष्ट होता है और कदाचित् नहीं होता है।
यदि स्पृष्ट होता है तो-नियमतः अनन्त समयों से स्पृष्ट होता है।
प्र. भंते! अधर्मास्तिकाय द्रव्य धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. गौतम! असंख्यात प्रदेशों से स्पृष्ट होता है।
प्र. (अधर्मास्तिकाय द्रव्य) अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेशों से स्पृष्ट होता है?
उ. वह एक भी प्रदेश से स्पृष्ट नहीं होता।
शेष सभी (द्रव्यों के प्रदेशों) से स्पर्श के विषय में धर्मास्तिकाय के समान जानना चाहिए।
इसी प्रकार इसी आलापक द्वारा सभी द्रव्य स्वस्थान में एक भी प्रदेश से स्पृष्ट नहीं होते,
परस्थान में आदि के (धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय) तीन असंख्यात प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं,
पीछे के (जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय) ये तीन अद्धासमय पर्यन्त अनन्त प्रदेशों से स्पृष्ट होते हैं यावत्–
प्र. अद्धासमय कितने अद्धासमयों से स्पृष्ट होते हैं?
उ. एक भी समय से स्पृष्ट नहीं होता है।

१६. पंचास्तिकाय प्रदेशों का और अद्धासमयों का परस्पर प्रदेशावगाढ़ प्ररूपण–
प्र. भंते! जहां धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ (व्याप्त-स्थित) होता है वहाँ धर्मास्तिकाय के दूसरे कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?
उ. गौतम! वहां एक भी प्रदेश अवगाढ़ नहीं होता है।
प्र. (जहां धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहां अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?
उ. वहाँ एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।

प. केवइया आगासऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. एक्को ओगाढे।

प. केवइया जीवऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. अणंता ओगाढा।

प. केवइया पोग्गलऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. अणंता ओगाढा।

प. केवइया अद्धासमया ओगाढा ?

उ. सिय ओगाढा, सिय नो ओगाढा,
जइ ओगाढा अणंता।

प. जत्थ णं भंते ! एगे अधम्मऽत्थिकायपएसे ओगाढे,
तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! एक्को ओगाढे।

प. केवइया अधम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. नत्थि एक्कोऽवि,
**सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,**

प. जत्थ णं भंते ! एगे आगासऽत्थिकायपएसे ओगाढे,
तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! सिय ओगाढा, सिय नो ओगाढा,
जइ ओगाढा एक्को,
**एवं अधम्मऽत्थिकायपएसा वि,**

प. केवइया आगासऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. नत्थि एक्कोऽवि,

प. केवइया जीवऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. सिय ओगाढा, सिय नो ओगाढा,
जइ ओगाढा अणंता,
**एवं जाव अद्धासमया,**

प. जत्थ णं भंते ! एगे जीवऽत्थिकायपएसे ओगाढे,
तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! एक्को ओगाढे।
**एवं अधम्मऽत्थिकायपएसा वि,**
**एवं आगासऽत्थिकायपएसा वि,**

प. केवइया जीवऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. अणंता ओगाढा।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. एक प्रदेश अवगाढ़ है।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ जीवास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ पुद्गलास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ कितने अद्धासमय अवगाढ़ होते हैं?

उ. कदाचित् अवगाढ़ होते हैं और कदाचित् नहीं होते हैं,
यदि होते हैं तो अनन्त अद्धासमय अवगाढ़ होते हैं।

प्र. भंते! जहाँ अधर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है, वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ (धर्मास्तिकाय का) एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।

प्र. (जहाँ अधर्मास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ एक भी प्रदेश अवगाढ़ नहीं होता है।
**शेष (कथन) धर्मास्तिकाय के समान समझना चाहिए।**

प्र. भंते! जहाँ आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है, वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! वहां (धर्मास्तिकाय के प्रदेश) कदाचित् अवगाढ़ होते हैं और कदाचित् नहीं होते हैं।
यदि होता है तो एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।
**इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों के लिए भी जानना चाहिए।**

प्र. (जहाँ आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ एक भी प्रदेश अवगाढ़ नहीं होता है।

प्र. (जहाँ आकाशास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है) वहाँ जीवास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वे कदाचित् अवगाढ़ होते हैं और कदाचित् नहीं होते हैं
यदि होते हैं तो अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।
**इसी प्रकार अद्धासमय पर्यन्त कहना चाहिए।**

प्र. भंते! जहाँ जीवास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है, वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! वहाँ एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।
**इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेशों के विषय में जानना चाहिए।**
**इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के प्रदेशों के विषय में भी जानना चाहिए।**

प्र. (जहाँ जीवास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है वहाँ) जीवास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,

प. जत्थ णं भंते ! एगे पोग्गलऽत्थिकायपएसे ओगाढे, तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! एवं जहा जीवऽत्थिकायपएसे तहेव निरवसेसं भाणियव्वं।

प. जत्थ णं भंते ! दो पोग्गलऽत्थिकायपएसा ओगाढा, तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. सिय एक्को, सिय दोण्णि।

एवं अधम्मऽत्थिकायस्स वि,

एवं आगासऽत्थिकायस्स वि,

सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स।

प. जत्थ णं भंते ! तिण्णि पोग्गलऽत्थिकायपएसा ओगाढा, तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! सिय एक्को, सिय दोण्णि, सिय तिण्णि।

एवं अधम्मऽत्थिकायस्स वि,
एवं आगासऽत्थिकायस्स वि,
सेसं जहेव दोण्हं।

एवं एक्केक्को वड्ढियव्वो पएसो, आदिल्लएहिं तिहि अत्थिकाएहिं। सेसं जहेव दोण्हं जाव दसण्हं सिय एक्को जाव सिय दस,
संखेज्जाणं = सिय एक्को जाव सिय दस, सिय संखेज्जा।

असंखेज्जाणं = सिय एक्को जाव सिय संखेज्जा सिय-असंखेज्जा,

जहा असंखेज्जा तहा अणंता वि.।

प. जत्थ णं भंते ! एगे अद्धासमये ओगाढे, तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकाय-पएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! एक्को ओगाढे।

प. केवइया अधम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. एक्को ओगाढे।

प. केवइया आगासऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. एक्को ओगाढे।

प. केवइया जीवऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. अणंता ओगाढा।

एवं जाव अद्धासमया,

शेष सभी कथन धर्मास्तिकाय के समान समझना चाहिए।

प्र. भंते! जहाँ पुद्गलास्तिकाय का एक प्रदेश अवगाढ़ होता है, वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम ! जिस प्रकार जीवास्तिकाय के प्रदेश के विषय में कहा उसी प्रकार समस्त कथन करना चाहिए।

प्र. भंते! जहाँ पुद्गलास्तिकाय के दो प्रदेश अवगाढ़ होते हैं, वहां धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ कदाचित् एक या दो प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के प्रदेश के विषय में कहना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के प्रदेश के विषय में जानना चाहिए।

शेष सभी कथन धर्मास्तिकाय के समान समझना चाहिए।

प्र. भंते! जहाँ पुद्गलास्तिकाय के तीन प्रदेश अवगाढ़ होते हैं, वहां धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! वहाँ (धर्मास्तिकाय के) कदाचित् एक, दो या तीन प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय के विषय में भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार आकाशास्तिकाय के विषय में भी कहना चाहिए।

शेष (जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय (तीनों) के लिए जैसे दो पुद्गलप्रदेशों के विषय में कहा उसी प्रकार से तीन के विषय में भी कहना चाहिए।

इसी प्रकार आदि के तीन अस्तिकायों के साथ एक-एक प्रदेश बढ़ाना चाहिए। शेष के लिए जिस प्रकार दो पुद्गल प्रदेशों के विषय में कहा उसी प्रकार दस प्रदेशों पर्यन्त कहना चाहिए।

जहाँ पुद्गलास्तिकाय के संख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं, वहाँ धर्मास्तिकाय के कदाचित् एक प्रदेश यावत् कदाचित् दस प्रदेश और कदाचित् संख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

जहाँ पुद्गलास्तिकाय के असंख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं, वहाँ धर्मास्तिकाय के कदाचित् एक प्रदेश यावत् कदाचित् संख्यात प्रदेश और असंख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

जिस प्रकार असंख्यात के विषय में कहा उसी प्रकार अनन्त प्रदेशों के विषय में भी कहना चाहिए।

प्र. भंते! जहाँ एक अद्धासमय अवगाढ़ होता है, वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! वहाँ (धर्मास्तिकाय का) एक प्रदेश अवगाढ़ होता है?

प्र. (जहाँ एक अद्धासमय अवगाढ़ होता है) वहाँ अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।

प्र. (जहाँ एक अद्धासमय अवगाढ़ होता है) वहाँ आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ (आकाशास्तिकाय का) एक प्रदेश अवगाढ़ होता है।

प्र. (जहाँ एक अद्धासमय अवगाढ़ होता है) वहाँ जीवास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ (जीवास्तिकाय के) अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

इसी प्रकार अद्धासमय पर्यन्त कहना चाहिए।

प. जत्थ णं भंते ! धम्मऽत्थिकाये ओगाढे,
तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! नत्थि एक्कोऽवि।

प. केवइया अधम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. असंखेज्जा ओगाढा।

प. केवइया आगासऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. असंखेज्जा ओगाढा।

प. केवइया जीवऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. अणंता ओगाढ़ा।
**एवं जाव अद्धासमया,**

प. जत्थ णं भंते ! अधम्मऽत्थिकाये ओगाढे,
तत्थ केवइया धम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा ओगाढ़ा।

प. केवइया अधम्मऽत्थिकायपएसा ओगाढा ?

उ. नत्थि एक्कोऽवि,
**सेसं जहा धम्मऽत्थिकायस्स,**
**एवं सव्वे सट्ठाणे नत्थि एक्कोऽवि भाणियव्वं,**

**परट्ठाणे आदिल्लगा तिण्णि असंखेज्जा भाणियव्वा,**
**परट्ठाणे पच्छिल्लगा तिण्णि अणंता भाणियव्वा जाव।**

प. केवइया अद्धासमया ओगाढा ?

उ. नत्थि एक्कोऽवि। *–विया. स. १३, उ. ४, सु. ५२-६३*

प्र. भंते! जहाँ धर्मास्तिकाय-द्रव्य अवगाढ़ होता है,
वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! (धर्मास्तिकाय का) एक भी प्रदेश अवगाढ़ नहीं होता है।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय द्रव्य अवगाढ़ होता है) वहाँ अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ (अधर्मास्तिकाय के) असंख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय द्रव्य अवगाढ़ होता है) वहाँ आकाशास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ असंख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

प्र. (जहाँ धर्मास्तिकाय द्रव्य अवगाढ़ होता है) वहाँ जीवास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ अनन्त प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।
**इसी प्रकार अद्धासमय पर्यन्त कहना चाहिए।**

प्र. भंते! जहाँ अधर्मास्तिकाय-द्रव्य अवगाढ़ होता है,
वहाँ धर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. गौतम! वहाँ (धर्मास्तिकाय के) असंख्यात प्रदेश अवगाढ़ होते हैं।

प्र. (जहां अधर्मास्तिकाय द्रव्य अवगाढ़ होता है) वहाँ अधर्मास्तिकाय के कितने प्रदेश अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ एक भी प्रदेश अवगाढ़ नहीं होता है।
**शेष सभी कथन धर्मास्तिकाय के समान करना चाहिए।**
**इसी प्रकार सभी द्रव्यों के लिए "स्वस्थान" में एक भी प्रदेश नहीं कहना चाहिए।**
**परस्थान में आदि के तीन द्रव्यों (धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय) के लिए असंख्यात प्रदेश और पीछे के तीन द्रव्यों (जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और अद्धासमय) के लिए अनन्त प्रदेश कहने चाहिए। यावत्–**

प्र. अद्धाकाल द्रव्य में कितने अद्धासमय अवगाढ़ होते हैं?

उ. वहाँ एक भी अवगाढ़ नहीं होता है।

**१७. तिण्हं दव्वाणं एगत्तं तिण्हं अणंतत्तं च–**

धम्मो अधम्मो आगासं, दव्वं इक्किकमाहियं।
अणंताणि य दव्वाणि, कालो पुग्गल-जंतवो॥

*–उत्त. अ. २८, गा. ८*

**१७. तीन द्रव्य एक-एक और तीन द्रव्य अनन्त–**

धर्म, अधर्म और आकाश, ये तीनों द्रव्य एक-एक कहे गए हैं। काल, पुद्गल और जीव, ये तीनों द्रव्य अनन्त कहे गये हैं।

**१८. लोगालोग विवक्खया दव्वाणं भेदप्पभेया–**

जीवा चेव अजीवा य[१], एस लोए वियाहिए।
अजीवदेसमागासे, अलोए से वियाहिए॥ *–उत्त. अ. ३६, गा. २*

रूविणो चेव रूवी य, अजीवा दुविहा भवे[२]।
अरूवी दसहा वुत्ता, रूविणो य चउव्विहा॥

*–उत्त. अ. ३६, गा. ४*

**१८. लोकालोक विवक्षा से द्रव्यों के भेद-प्रभेद–**

यह लोक जीव-अजीवमय है और जहाँ अजीव का एक देश (भाग) केवल आकाश है उसे अलोक कहा गया है।

अजीव दो प्रकार का है–रूपी और अरूपी, अरूपी दस प्रकार का और रूपी चार प्रकार का कहा गया है।

**१९. जीव दव्वस्स भेया–**

संसारत्था य सिद्धा य, दुविहा जीवा वियाहिया।

*–उत्त. अ. ३६, गा. ४८ (१)*

**१९. जीव द्रव्य के भेद–**

जीव दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा–
१. संसारी, २. सिद्ध

---

१. अणु. सु. ३९९,

२. अणु सु. ४००,

२०. अरूवी-अजीव दव्वाणं भेया–

धम्मत्थिकाए तद्देसे, तप्पएसे य आहिए।
अधम्मे तस्स देसे य, तप्पएसे य आहिए॥
आगासे तस्स देसे य, तप्पएसे य आहिए।
अद्धासमए चेव, अरूवी दसहा भवे॥[1]

–उत्त. अ. ३६, गा. ५-६

अरूवी अजीव दव्वाणं पमाण परूवणं–

धम्माधम्मे य दो चेव, लोगमेत्ता वियाहिया।
लोगालोगे य आगासे, समए समयखेत्तिए॥
धम्माधम्मागासा, तिन्नि वि एए अणाइया।
अपज्जवसिया चेव, सव्वद्धं तु वियाहिया॥
समए वि संतइं पप्प, एवमेवं वियाहिए।
आएसं पप्प साईए सप्पज्जवसिए वि य॥

–उत्त. अ. ३६, गा. ७–९

२१. रूवी अजीव दव्वस्स भेया–

खंधा य खंध देसा य, तप्पएसा तहेव य।
परमाणुओ य बोद्धव्वा, रूविणो य चउव्विहा॥[2]

–उत्त. अ. ३६, गा. १०

२२. रूवी दव्वाणं अरूवी आकासदव्वेणं सह फुसण ओगाहण परूवणं–

प. कंबलसाडए णं भंते ! आवेढिय परिवेढिए समाणे जावइयं ओवासंतरं फुसित्ता णं चिट्ठइ विरल्लिए वि य णं समाणे तावइयं चेव ओवासंतरं फुसित्ता णं चिट्ठइ ?

उ. हंता, गोयमा ! कंबलसाडए णं आवेढिय परिवेढिए समाणे जावइयं ओवासंतरं फुसित्ता णं चिट्ठइ विरल्लिए वि य णं समाणे तावइयं चेव ओवासंतरं फुसित्ता णं चिट्ठइ।

प. थूणा णं भंते ! उड्ढं ऊसिया समाणी जावइयं खेत्तं ओगाहित्ता णं चिट्ठइ तिरियं पि य णं आयया समाणी तावइयं चेव खेत्तं ओगाहित्ता णं चिट्ठइ ?

उ. हंता, गोयमा ! थूणा णं उड्ढं ऊसिया समाणी जावइयं खेत्तं ओगाहित्ताणं चिट्ठइ, तिरियं पि य णं आयया समाणी तावइयं चेव खेत्तं ओगाहित्ता णं चिट्ठइ।

–पण्ण. प. १५ सु. १०००–१००१

२३. समयादीणं अच्छेज्जाइ परूवणं–

तओ अच्छेज्जा पण्णत्ता, तं जहा–

१. समये, २. पएसे, ३. परमाणु।

एवं–अभेज्जा, अडज्झा, अगिज्झा, अणद्धा, अमज्झा, अपएसा, अविभाइमा। –ठाणं. अ. ३, उ. २, सु. १७३

२०. अरूपी अजीव द्रव्यों के भेद–

१–३ धर्मास्तिकाय, उसका देश और प्रदेश,
४–६ अधर्मास्तिकाय, उसका देश और प्रदेश,
७–९ आकाशास्तिकाय, उसका देश और प्रदेश ये नौ और एक
१०. अद्धासमए (काल) ये दस अरूपी अजीव के भेद हैं।

अरूपी अजीव द्रव्यों का प्रमाण प्ररूपण–

धर्म और अधर्म, ये दोनों लोक प्रमाण कहे गए हैं।
आकाश लोक और अलोक में व्याप्त है।
काल (समय क्षेत्र) मनुष्य क्षेत्र में ही है।
धर्म, अधर्म और आकाश, ये तीनों द्रव्य अनादि अनन्त और सर्वकाल व्यापी (नित्य) कहे गए हैं।
काल भी प्रवाह की अपेक्षा से इसी प्रकार (अनादि-अनन्त) है। आदेश (एक-एक समय की अपेक्षा) से सादि और सान्त है।

२१. रूपी-अजीव द्रव्य के भेद–

रूपी अजीव द्रव्य चार प्रकार का जानना चाहिए।
१. स्कन्ध, २. स्कन्ध देश, ३. स्कन्ध प्रदेश, ४. परमाणु।

२२. मूर्त रूपी द्रव्यों का अरूपी आकाश द्रव्य के साथ स्पर्शन और अवगाहन का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या आवेष्टित-परिवेष्टित किया हुआ (लपेटा हुआ, खूब लपेटा हुआ) कम्बल रूप (चादर या साड़ी) जितने अवकाशान्तर (आकाश प्रदेशों) को स्पर्श करके रहता है, क्या (वह) फैलाया हुआ भी उतने ही अवकाशान्तर (आकाश प्रदेशों) को स्पर्श करके रहता है ?

उ. हाँ, गौतम! आवेष्टित-परिवेष्टित किया हुआ कम्बलशाटक जितने अवकाशान्तर को स्पर्श करके रहता है, वह फैलाये जाने पर भी उतने ही अवकाशान्तर को स्पर्श करके रहता है।

प्र. भंते ! क्या ऊपर उठी हुई स्थूणा (ठूंठ) जितने क्षेत्र को अवगाहन करके रहती है क्या तिरछी लम्बी की हुई भी वह उतने ही क्षेत्र को अवगाहन करके रहती है ?

उ. हाँ, गौतम ! ऊपर (ऊँची) उठी हुई स्थूणा जितने क्षेत्र को अवगाहन करके रहती है उतने ही तिरछे आदि क्षेत्र को अवगाहन करके रहती है।

२३. समयादिकों का अच्छेद्यादि प्ररूपण–

तीन अछेद्य (छेदन के अयोग्य) कहे गये हैं। यथा–

१. समय, २. प्रदेश, ३. परमाणु।

इसी प्रकार ये तीनों अभेद्य, अदाह्य, अग्राह्य, अनर्ध, अमध्य, अप्रदेश और अविभाज्य हैं।

---

१. (क) पण्ण. प. १ सु. ५ (ख) जीवा. पडि. १ सु. ४
(ग) सम. सु. १४९ (घ) पण्ण. प. ५ सु. ५००
(ङ) अनु. सु. ४०१

२. रूपी अजीव द्रव्य (पुद्गल) का विस्तृत वर्णन पुद्गल विभाग में देखें। –पण्ण. प. ५ सु. ५०२
(ख) अनु. सु. ४०२ (ग) जीवा. पडि. १, सु. ५

२४. समय-अतीतद्धा अणागतद्धा सव्वद्धाणं अगुरुयलहुयत्त परूवणं–

प. समया णं भन्ते ! किं गरुया ? लहुया ? गरुयलहुया ? अगरुयलहुया ?

उ. गोयमा ! णो गरुया, णो लहुया, णो गरुयलहुया, अगरुयलहुया। –विया. स. १, उ. ९, सु. ९

तीतद्धा, अणागतद्धा, सव्वद्धा, चउत्थपएणं (अगरुयलहुयपएणं णेयव्वं) –विया. स. १, उ. ९, सु. १६

२४. समय-अतीत-अनागत और सर्वद्धा काल के अगुरुलघुत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! समय क्या गुरु है, लघु है, गुरुलघु है या अगुरुलघु है ?

उ. गौतम समय गुरु नहीं है, लघु नहीं और गुरुलघु भी नहीं है किन्तु अगुरुलघु है।

अतीतकाल, अनागत (भविष्य) काल और सर्वकाल चतुर्थ पद (अगुरुलघुपद) वाला जानना चाहिए।

२५. लोगागासस्स-जीवस्स य पएसाणं असंखेज्जत्त परूवणं–

प. केवइया णं भंते ! लोगागासपएसा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा लोगागासपएसा पण्णत्ता।

प. एगमेगस्स णं भंते ! जीवस्स केवइया जीवपएसा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जावइया लोगागासपएसा एगमेगस्स णं जीवस्स-एवइया जीवपएसा पण्णत्ता। –विया. स. ८, उ. १०, सु. २९-३०

२५. लोकाकाश और जीव के प्रदेशों का असंखेयत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! लोकाकाश के कितने प्रदेश कहे गये हैं ?

उ. गौतम ! लोकाकाश के असंख्यात प्रदेश कहे गये हैं।

प्र. भंते ! एक जीव के कितने जीव प्रदेश कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! जितने लोकाकाश के प्रदेश हैं उतने ही एक जीव के जीव-प्रदेश कहे गये हैं।

२६. खेत्त-दिसाणुवाएणं दव्वाणं अप्पबहुत्तं–

खेत्ताणुवाएणं–

१. सव्वत्थोवा दव्वाइं तेलोक्के,
२. उड्ढलोयतिरियलोए अणंतगुणाइं,
३. अहेलोए तिरियलोए विसेसाहियाइं,
४. उड्ढलोए असंखेज्जगुणाइं,
५. अहेलोए अणंतगुणाइं,
६. तिरियलोए संखेज्जगुणाइं।

दिसाणुवाएणं–

१. सव्वत्थोवाइं दव्वाइं अहेदिसाए,
२. उड्ढदिसाए अणंतगुणाइं,
३. उत्तरपुत्थिमेणं दाहिणपच्चत्थिमेण य दो वि तुल्लाइं असंखेज्जगुणाइं
४. दाहिणपुरत्थिमेणं उत्तरपच्चत्थिमेण य दो वि तुल्लाइं विसेसाहियाइं
५. पुरत्थिमेणं असंखेज्जगुणाइं,
६. पच्चत्थिमेणं विसेसाहियाइं,
७. दाहिणेणं विसेसाहियाइं,
८. उत्तरेणं विसेसाहियाइं। –पण्ण. प. ३, सु. ३२८-३२९

२६. क्षेत्र और दिशा के अनुसार द्रव्यों का अल्पबहुत्व–

क्षेत्र के अनुसार–

१. सबसे अल्प द्रव्य तीनों लोक में हैं।
२. (उससे) ऊर्ध्व लोक तिर्यक्लोक में अनन्तगुणे हैं,
३. (उससे) अधोलोक-तिर्यक्लोक में विशेषाधिक हैं,
४. (उससे) ऊर्ध्वलोक में असंख्यातगुणे हैं,
५. (उससे) अधोलोक में अनन्तगुणे हैं,
६. (उससे) तिर्यग्लोक में संख्यातगुणे हैं।

दिशाओं के अनुसार–

१. सबसे अल्प द्रव्य अधोदिशा में हैं,
२. (उससे) ऊर्ध्वदिशा में अनन्तगुणे हैं,
३. (उससे) उत्तरपूर्व और दक्षिणपश्चिम दोनों में तुल्य हैं और असंख्यातगुणे हैं,
४. (उससे) दक्षिणपूर्व और उत्तरपश्चिम दोनों में तुल्य हैं तथा विशेषाधिक हैं,
५. (उससे) पूर्व दिशा में असंख्यातगुणे हैं,
६. (उससे) पश्चिम दिशा में विशेषाधिक हैं,
७. (उससे) दक्षिण दिशा में विशेषाधिक हैं,
८. (उससे) उत्तर दिशा में विशेषाधिक हैं।

२७. दव्वाणं दव्वट्ठ पएसट्ठयाए अप्पबहुत्तं–

दव्वट्ठयाए–

प. एएसि णं भंते! १. धम्मत्थिकाय, २. अधम्मत्थिकाय, ३. आगासत्थिकाय, ४. जीवत्थिकाय, ५. पोग्गलत्थिकाय, ६. अद्धासमयाणं दव्वट्ठयाए कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

२७. षड्द्रव्यों का द्रव्य और प्रदेशों की अपेक्षा अल्पबहुत्व–

द्रव्य की अपेक्षा–

प्र. भंते ! १. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय, ३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय, ५. पुद्‌गलास्तिकाय, ६. अद्धा-समय (काल) इनमें से, द्रव्य की अपेक्षा कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक है ?

उ. गोयमा ! १.-२.-३. धम्मत्थिकाए, अधम्मत्थिकाए, आगासत्थिकाए य एएणं तिण्णि वि तुल्ला दव्वट्ठयाए सव्वत्थोवा।

४-५. धम्मत्थिकाए अधम्मत्थिकाए य एएणं दोण्णि वि तुल्ला पएसट्ठयाए असंखेज्जगुणा,

६. जीवत्थिकाए दव्वट्ठयाए अणंतगुणे से चेव पएसट्ठयाए असंखेज्जगुणे,

७. पोग्गलत्थिकाए दव्वट्ठयाए अणंतगुणे से चेव पएसट्ठयाए असंखेज्जगुणे,

८. अद्धासमए दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए अणंतगुणे,

९. आगासत्थिकाए पएसट्ठयाए अणंतगुणे।[1]

*–पण्ण. प. ३, सु. २७०-२७३*

उ. गौतम ! १. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय और ३. आकाशास्तिकाय, ये तीनों तुल्य हैं तथा द्रव्य की अपेक्षा सबसे अल्प हैं,

४–५ धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय ये दोनों तुल्य हैं और प्रदेशों की अपेक्षा असंख्यातगुणे हैं,

६. जीवास्तिकाय द्रव्य की अपेक्षा अनन्तगुणा है और प्रदेशों की अपेक्षा असंख्यातगुणा है,

७, पुद्गलास्तिकाय द्रव्य की अपेक्षा अनन्तगुणा है वही प्रदेशों की अपेक्षा असंख्यातगुणा है,

८. अद्धा–समय (काल) द्रव्य की ओर प्रदेशों की अपेक्षा अनन्तगुणा है,

९. आकाशास्तिकाय प्रदेशों की अपेक्षा अनन्त गुणा है।

## २८. जीव-पोग्गल-अद्धासमयाईणं अप्पबहुत्तं–

प. एएसि णं भंते ! जीवाणं पोग्गलाणं अद्धासमयाणं सव्वदव्वाणं सव्वपदेसाणं सव्वपज्जवाण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा जीवा,
२. पोग्गला अणंतगुणा,
३. अद्धासमया अणंतगुणा,
४. सव्वदव्वा विसेसाहिया,
५. सव्वपदेसा अणंतगुणा,
६. सव्वपज्जवा अणंतगुणा[2]

*–पण्ण. प. ३, सु. २७५*

## २८. जीव-पुद्गल-अद्धासमय आदि (सर्वप्रदेश और सब पर्यायों) के अल्पबहुत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! इन जीवों, पुद्गलों, अद्धा-समयों, सर्वद्रव्यों, सर्वप्रदेशों और सर्वपर्यायों में से कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प जीव हैं,
२. (उनसे) पुद्गल अनन्तगुणे हैं,
३. (उनसे) अद्धासमय अनन्तगुणे हैं,
४. (उनसे) सर्वद्रव्य विशेषाधिक हैं,
५. (उनसे) सर्वप्रदेश अनन्तगुणे हैं,
६. (उनसे) सर्वपर्याय अनन्तगुणे हैं।

□ □

१. विया. स. २५, उ. ४, सु. १७

२. विया. स. २५, उ. ३, सु. १२०

# अस्तिकाय अध्ययन : आमुख

*काय अर्थात् शरीर की भांति जो बहुप्रदेशी द्रव्य हो, उसे अस्तिकाय कहा जाता है। धर्म, अधर्म, आकाश, जीव और पुद्गल ये पांच द्रव्य बहुप्रदेशी होने से अस्तिकाय कहे जाते हैं, इसलिए काल अस्तिकाय नहीं कहा जाता। पुद्गल का एक अणु भी अस्तिकाय के अन्तर्गत आता है क्योंकि उसमें बहुप्रदेशी होने की योग्यता है। वह कभी स्कन्ध रूप था या स्कन्ध रूप हो जाएगा, इस प्रकार भूत एवं भविष्यकाल की अपेक्षा भी वह अस्तिकाय है। धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय और एक जीव में असंख्यात प्रदेश होते हैं। आकाश में अनन्त प्रदेश होते हैं तथा पुद्गलास्तिकाय में संख्यात, असंख्यात या अनन्त प्रदेश होते हैं। जितना आकाश एक परमाणु के द्वारा रोका जाता है उसे प्रदेश कहते हैं और वह प्रदेश समस्त द्रव्यों के अणुओं को स्थान देने में समर्थ होता है।*

*प्रस्तुत अध्ययन में धर्मास्तिकाय आदि के अनेक अभिवचन दिए हैं जो उनके विभिन्न रूपों को प्रस्तुत करते हैं। धर्मास्तिकाय के जो धर्म, प्राणातिपातविरमण यावत् परिग्रह-विरमण, क्रोध-विवेक यावत् मिथ्यादर्शन शल्य-विवेक आदि अभिवचन दिए गए हैं वे धर्मास्तिकाय को धर्म के निकट ले आते हैं। अधर्मास्तिकाय के अधर्म, प्राणातिपातअविरमण यावत् परिग्रह-अविरमण, क्रोध-अविवेक यावत् मिथ्यादर्शन शल्य-अविवेक आदि अभिवचन दिए गए हैं वे अधर्मास्तिकाय को अधर्म या पाप के निकट ले आते हैं। आकाशास्तिकाय के गगन, नभ, सम, विषम आदि अनेक अभिवचन हैं। जीवास्तिकाय के अभिवचनों में जीव, प्राण, भूत, सत्त्व, चेता, आत्मा आदि के साथ पुद्गल को भी लिया गया है जो यह सिद्ध करता है कि पुद्गल शब्द का प्रयोग जीव के लिए भी होता रहा है, किन्तु यहां यह ज्ञातव्य है कि पुद्गल शब्द से पौद्गलिक देहधारी जीव का ही ग्रहण होता है, शुद्ध आत्मा का नहीं। पुद्गलास्तिकाय के अनेक अभिवचन हैं, यथा पुद्गल, परमाणु-पुद्गल, द्विप्रदेशी यावत् संख्यात प्रदेशी, असंख्यातप्रदेशी, अनन्तप्रदेशी आदि।*

*पांच अस्तिकायों में जीवास्तिकाय को छोड़कर शेष चार अजीव हैं तथा पुद्गलास्तिकाय के अतिरिक्त शेष चार अरूपी हैं। पाँच अस्तिकायों में आकाश को छोड़कर शेष चारों लोक-व्यापी हैं। आकाश लोक एवं अलोक दोनों में व्याप्त हैं। गुरुत्व-लघुत्व की दृष्टि से पुद्गलास्तिकाय गुरुलघु भी हैं और अगुरुलघु भी, किन्तु धर्मास्तिकाय आदि शेष चार अगुरुलघु हैं। द्रव्य या संख्या की दृष्टि से पुद्गलास्तिकाय एवं जीवास्तिकाय अनन्त द्रव्य रूप हैं, जबकि धर्म, अधर्म और आकाश एक-एक द्रव्य रूप हैं। काल की अपेक्षा पांचों अस्तिकाय शाश्वत एवं नित्य हैं। वर्ण, रस, गंध और स्पर्श पुद्गलास्तिकाय में हैं अन्य में नहीं। गुण की अपेक्षा पांचों अस्तिकाय भिन्न हैं। धर्मास्तिकाय का गुण गति, अधर्मास्तिकाय का स्थिति, आकाशास्तिकाय का अवगाहन, जीवास्तिकाय का उपयोग (ज्ञान-दर्शन) और पुद्गलास्तिकाय का गुण ग्रहण करना है। इस प्रकार प्रत्येक अस्तिकाय का द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और गुण के आधार पर वर्णन किया गया है।*

*धर्मास्तिकाय से जीवों में आगमन, गमन, भाषा, उन्मेष और तीनों योग प्रवृत्त होते हैं। अधर्मास्तिकाय से उनमें स्थित होना, बैठना आदि की प्रवृत्ति होती है। आकाशास्तिकाय जीव एवं अजीव द्रव्यों का आश्रय रूप है। दो परमाणुओं से व्याप्त आकाश प्रदेश में सौ परमाणु तथा सौ करोड़ परमाणुओं से व्याप्त आकाशप्रदेश में एक हजार करोड़ परमाणु समा सकते हैं। जीवास्तिकाय से जीव आभिनिबोधिक आदि ज्ञानों, मतिअज्ञान आदि अज्ञानों तथा चक्षुदर्शन आदि दर्शनों की अनन्त पर्याय को प्राप्त होता है। पुद्गलास्तिकाय से जीवों के शरीर, इन्द्रिय योग और श्वासोच्छ्वास को ग्रहण करने की प्रवृत्ति होती है।*

*प्रश्न यह उठता है कि क्या धर्मास्तिकाय के एक प्रदेश को, दो, तीन, चार यावत् असंख्यात प्रदेशों को धर्मास्तिकाय कहा जा सकता है? इसके उत्तर में भगवान फरमाते हैं कि एक प्रदेश न्यून धर्मास्तिकाय को भी धर्मास्तिकाय नहीं कहा जा सकता। जिस प्रकार चक्र का एक खण्ड; चक्र नहीं कहा जा सकता उसी प्रकार धर्मास्तिकाय के एक प्रदेश को यावत् एक प्रदेश न्यून तक को धर्मास्तिकाय नहीं कहा जा सकता। धर्मास्तिकाय के असंख्यात प्रदेशों का समग्र रूप से जब ग्रहण होता है तभी उसे धर्मास्तिकाय कहा जाता है। इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय और पुद्गलास्तिकाय के भी समग्र प्रदेश गृहीत होने पर उन्हें उन-उन अस्तिकायों के रूप में कहा जाता है। पुद्गलास्तिकाय के प्रदेशों में द्रव्य, द्रव्यदेशादि आठ द्वारों का भी इस अध्ययन में विचार हुआ है।*

□

# २. अत्थिकाय-अज्झयणं

सूत्र

१. अत्थिकाय भेया–

प. कइ णं भंते! अत्थिकाया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा! पंच अत्थिकाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. जीवत्थिकाए,
५. पोग्गलत्थिकाए।[१]

*–विया. स. २, उ. १०, सु. १*

२. पंचऽत्थिकायाणं-पवत्ति–

प. धम्मऽत्थिकाए णं भंते! जीवाणं किं पवत्तइ ?

उ. गोयमा! धम्मऽत्थिकाए णं जीवाणं आगमण - गमण - भासुम्मेस-मणजोग - वइजोग - कायजोगा,

जे यावऽण्णे तहप्पगारा चलाभावा सव्वे ते धम्मऽत्थिकाए पवत्तंति,

गइलक्खणे णं धम्मऽत्थिकाए।

प. अधम्मऽत्थिकाए णं भंते! जीवाणं किं पवत्तइ?

उ. गोयमा! अधम्मऽत्थिकाए णं जीवाणं ठाण-निसीयण-तुयट्टण-मणस्स य एगत्तीभावकरणया,

जे यावऽण्णे तहप्पगारा, थिराभावा सव्वे ते अधम्मऽत्थिकाए पवत्तंति,

ठाणलक्खणे णं अधम्मऽत्थिकाए।

प. आगासत्थिकाए णं भंते! जीवाणं अजीवाण य किं पवत्तइ?

उ. गोयमा! आगासत्थिकाए णं जीवदव्वाणं, अजीव-दव्वाण य भायणभूंए,
एगेण वि से पुण्णे, दोहि वि पुण्णे, सयं पि माएज्जा।

कोडिसएण वि पुण्णे, कोडिसहस्सं पि माएज्जा।

अवगाहणालक्खणे णं आगासऽत्थिकाए,

प. जीवऽत्थिकाए णं भंते! जीवाणं किं पवत्तइ?

उ. गोयमा! जीवऽत्थिकाएणं जीवे अणंताणं आभिणिबोहिय नाण-पज्जवाणं
अणंताणं सुयनाणपज्जवाणं, अणंताणं ओहिनाणपज्ज-वाणं, अणंताणं मणपज्जवनाणपज्जवाणं,

अणंताणं केवलनाणपज्जवाणं,
अणंताणं मइअण्णाण पज्जवाणं, अणंताणं सुय-अण्णाण पज्जवाणं,

# २. अस्तिकाय-अध्ययन

सूत्र

१. अस्तिकायों के भेद–

प्र. भंते ! अस्तिकाय कितने कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अस्तिकाय पांच कहे गए हैं, यथा–

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय,
५. पुद्गलास्तिकाय।

२. पंचास्तिकायों की प्रवृत्ति–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय से जीवों की क्या प्रवृत्ति होती है?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय से जीवों के आगमन, गमन, भाषा, उन्मेष (पलक झपकना), मनोयोग, वचनयोग और काययोग प्रवृत्त होते हैं।
ये और इस प्रकार के जितने भी चल (गमनशील) भाव हैं वे सब धर्मास्तिकाय द्वारा प्रवृत्त होते हैं।
धर्मास्तिकाय का लक्षण गतिरूप है।

प्र. भंते ! अधर्मास्तिकाय से जीवों की क्या प्रवृत्ति होती है?

उ. गौतम ! अधर्मास्तिकाय से जीवों के स्थान (स्थित होना), निषीदन (बैठना), त्वग्वर्तन (करवट लेना) और मन को एकाग्र करना।
ये तथा इस प्रकार के जितने भी स्थिर भाव हैं, वे सब अधर्मास्तिकाय द्वारा प्रवृत्त होते हैं।
अधर्मास्तिकाय का लक्षण स्थिति रूप है।

प्र. भंते ! आकाशास्तिकाय से जीवों और अजीवों की क्या प्रवृत्ति होती है?

उ. गौतम ! आकाशास्तिकाय, जीवद्रव्यों और अजीवद्रव्यों का भाजन (आश्रय) रूप है।
क्योंकि एक परमाणु या दो परमाणुओं से व्याप्त आकाशप्रदेश में सौ परमाणु भी समा सकते हैं।
सौ करोड़ परमाणुओं से व्याप्त आकाश प्रदेश में एक हजार करोड़ परमाणु भी समा सकते हैं।
आकाशास्तिकाय का लक्षण अवगाहना रूप है।

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय से जीवों की क्या प्रवृत्ति होती है?

उ. गौतम ! जीवास्तिकाय के द्वारा जीव अनन्त आभिनिबोधिक ज्ञान की पर्यायों के
अनन्त श्रुतज्ञान की पर्यायों के, अनन्त अवधिज्ञान की पर्यायों के, अनन्त मनःपर्यवज्ञान की पर्यायों के,

अनन्त केवलज्ञान की पर्यायों के,
अनन्त मति अज्ञान की पर्यायों के, अनन्त श्रुतअज्ञान की पर्यायों के,

१. (क) सम. सम. ५, सु. ८, (ख) विया. स. ७, उ. १०, सु. १-८

अणंताणं विभंगणाण पज्जवाणं,

अणंताणं चक्खुदंसणपज्जवाणं, अणंताणं अचक्खुदंसणपज्जवाणं,

अणंताणं ओहिदंसणपज्जवाणं, अणंताणं केवलदंसणपज्जवाणं उवओगं गच्छइ,

उवओगलक्खणे णं जीवे।

प. पोग्गलऽत्थिकाए णं भंते! जीवाणं किं पवत्तइ?

उ. गोयमा ! पोग्गलऽत्थिकाए णं जीवाणं ओरालिय-वेउव्विय-आहारग-तेया-कम्मा-सोइंदिय-चक्खिंदिय-घाणिंदिय-जिब्भिंदिय-फासिंदिय-मणजोग-वइजोग-कायजोग-आणपाणूणं च गहणं पवत्तइ,

गहणलक्खणे णं पोग्गलऽत्थिकाए।

*-विया. स. १३, उ. ४, सु. २४-२८*

अनन्त विभंगज्ञान की पर्यायों के,

अनन्त चक्षुदर्शन की पर्यायों के, अनन्त अचक्षुदर्शन की पर्यायों के,

अनन्त अवधिदर्शन की पर्यायों के, अनन्त केवलदर्शन की पर्यायों के उपयोग को प्राप्त होता है,

जीव का लक्षण उपयोग रूप है।

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय से जीवों की क्या प्रवृत्ति होती है?

उ. गौतम ! पुद्गलास्तिकाय से जीवों के औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस्, कार्मण, श्रोत्रेन्द्रिय, चक्षुरिन्द्रिय, घ्राणेन्द्रिय, जिह्वेन्द्रिय, स्पर्शेन्द्रिय, मनोयोग, वचनयोग, काययोग और श्वास-उच्छ्वास को ग्रहण करने की प्रवृत्ति होती है।

पुद्गलास्तिकाय का लक्षण ग्रहण रूप है।

### ३. पंचऽत्थिकायाणं पज्जाय सद्दा–

प. धम्मऽत्थिकायस्स णं भंते! केवइया अभिवयणा पण्णत्ता?

उ. गोयमा! अणेगा अभिवयणा पण्णत्ता, तं जहा–

धम्मे इ वा, धम्मऽत्थिकाए इ वा,

पाणाइवायवेरमणे इ वा जाव परिग्गहवेरमणे इ वा,

कोहविवेगे इ वा जाव मिच्छादंसणसल्लविवेगे इ वा,

इरियासमिई इ वा जाव उच्चार-पासवण-खेल-जल्ल सिंघाण-पारिट्ठावणियासमिई इ वा,

मणोगुत्ती इ वा जाव कायगुत्ती इ वा।

जे यावऽन्ने तहप्पगारा, सव्वे ते धम्मऽत्थिकायस्स अभिवयणा,

प. अधम्मऽत्थिकायस्स णं भंते! केवइया अभिवयणा पण्णत्ता?

उ. गोयमा! अणेगा अभिवयणा पण्णत्ता, तं जहा–

अधम्मे इ वा, अधम्मऽत्थिकाए इ वा,

पाणाइवाय-अवेरमणे इ वा जाव परिग्गह-अवेरमणे इ वा,

कोह-अविवेगे इ वा जाव मिच्छादंसणसल्ल-अविवेगे इ वा,

ईरिया-असमिई इ वा जाव उच्चार-पासवण-खेल-जल्ल - सिंघाण - पारिट्ठावणिया - असमिई वा मणअगुत्ती इ वा जाव काय-अगुत्ती इ वा,

जे यावऽन्ने तहप्पगारा, सव्वे ते अधम्मऽत्थिकायस्स अभिवयणा,

प. आगासऽत्थिकायस्स णं भंते! केवइया अभिवयणा पण्णत्ता?

उ. गोयमा! अणेगा अभिवयणा पण्णत्ता, तं जहा–

### ३. पंचास्तिकायों के पर्यायवाची शब्द–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय के कितने अभिवचन (पर्यायवाची शब्द) कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अनेक अभिवचन कहे गए हैं, यथा–

धर्म, या धर्मास्तिकाय,

प्राणातिपात-विरमण यावत् परिग्रह-विरमण

क्रोध-विवेक यावत् मिथ्यादर्शन-शल्य-विवेक,

ईर्यासमिति यावत् उच्चार-प्रस्रवण-खेल-जल्ल-सिंघाण-परिष्ठापनिका-समिति,

मनोगुप्ति यावत् कायगुप्ति

ये और इसी प्रकार के जितने भी दूसरे शब्द हैं वे सब धर्मास्तिकाय के अभिवचन हैं।

प्र. भंते ! अधर्मास्तिकाय के कितने अभिवचन कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अनेक अभिवचन कहे गए हैं, यथा–

अधर्म या अधर्मास्तिकाय,

प्राणातिपात अविरमण यावत् परिग्रह अविरमण,

क्रोध अविवेक यावत् मिथ्यादर्शनशल्य अविवेक,

ईर्याअसमिति यावत् उच्चार-प्रस्रवण खेल-जल्ल-सिंघाण-परिष्ठापनिका असमिति,

मन-अगुप्ति यावत् काय-अगुप्ति,

ये और इसी प्रकार के जितने भी दूसरे शब्द हैं वे सब अधर्मास्तिकाय के अभिवचन हैं।

प्र. भंते ! आकाशास्तिकाय के कितने अभिवचन कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अनेक अभिवचन कहे गए हैं, यथा–

आगासे इ वा, आगासऽत्थिकाए इ वा,
गगणे इ वा, नभे इ वा, समे इ वा, विसमे इ वा,
खहे इ वा, विहे इ वा, वीयी इ वा, विवरे इ वा,
अंबे इ वा, अंबरसे इ वा, छिड्डे इ वा, झुसिरे इ वा,
मग्गे इ वा, विमुहे इ वा, अद्दे इ वा, वियद्दे इ वा,
आधारे इ वा, वोमे इ वा, भायणे इ वा, अंतरिक्खे इ वा, सामे इ वा, ओवासंतरे इ वा, अगमे इ वा, फलिहे इ वा, अणंते इ वा,

जे यावऽन्ने तहप्पगारा, सव्वे ते आगासऽत्थिकायस्स अभिवयणा।

प. जीवऽत्थिकायस्स णं भंते! केवइया अभिवयणा पण्णत्ता?

उ. गोयमा! अणेगा अभिवयणा पण्णत्ता, तं जहा–
जीवे इ वा, जीवऽत्थिकाए इ वा,
पाणे इ वा, भूए इ वा, सत्ते इ वा, विण्णू इ वा,
चेया इ वा, जेया इ वा, आया इ वा, रंगणे इ वा,
हिंडुए इ वा, पोग्गले इ वा, माणवे इ वा,
कत्ता इ वा, विकत्ता इ वा, जए इ वा, जंतू इ वा,
जोणी इ वा, सयंभू इ वा, ससरिरी इ वा, नायए इ वा, अंतरप्पा इ वा,

जे यावऽन्ने तहप्पगारा, सव्वे ते जीवऽत्थिकायस्स अभिवयणा।

प. पोग्गलऽत्थिकायस्स णं भंते! केवइया अभिवयणा पण्णत्ता?

उ. गोयमा! अणेगा अभिवयणा पण्णत्ता, तं जहा–
पोग्गले इ वा, पोग्गलऽत्थिकाए इ वा,
परमाणुपोग्गले इ वा, दुपएसिए इ वा, तिपएसिए इ वा जाव-संखेज्जपएसिए इ वा, असंखेज्जपएसिए इ वा, अणंतपएसिए इ वा खंधे,

जे यावऽन्ने तहप्पगारा, सव्वे ते पोग्गलऽत्थिकायस्स अभिवयणा,

*–विया, स. २०, उ. २, सु. ४-८*

आकाश या आकाशास्तिकाय.
गगन, नभ, सम, विषम,
खह, विहायस्, वीचि, विवर,
अम्बर, अम्बरस, छिद्र, शुषिर,
मार्ग, विमुख, अर्द, व्यर्द,
आधार, व्योम, भाजन, अन्तरिक्ष,
श्याम, अवकाशान्तर अगम, स्फटिक और अनन्त

ये और इसी प्रकार के जितने भी दूसरे शब्द हैं वे सब आकाशास्तिकाय के अभिवचन हैं।

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय के कितने अभिवचन कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अनेक अभिवचन कहे गए हैं, यथा–
जीव या जीवास्तिकाय,
प्राण, भूत, सत्व, विज्ञ,
चेता, जेता, आत्मा, रंगण,
हिण्डुक, पुद्गल, मानव,
कर्त्ता, विकर्त्ता, जगत्, जन्तु,
योनि, स्वयम्भू, सशरीरी, नायक और अन्तरात्मा,

ये और इसी प्रकार के जितने भी दूसरे शब्द हैं वे सब जीवास्तिकाय के अभिवचन हैं।

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय के कितने अभिवचन कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अनेक अभिवचन कहे गए हैं, यथा–
पुद्गल या पुद्गलास्तिकाय,
परमाणु-पुद्गल, द्विप्रदेशी, त्रिप्रदेशी यावत् संख्यातप्रदेशी असंख्यातप्रदेशी और अनन्तप्रदेशी स्कन्ध,

ये और इसी प्रकार के जितने भी दूसरे शब्द हैं वे सब पुद्गलास्तिकाय के अभिवचन हैं।

## ४. पंचण्हमत्थिकायाणं पमाणं–

प. धम्मत्थिकाएणं भंते! के महालए पण्णत्ते?

उ. गोयमा! लोए, लोयमेत्ते, लोयप्पमाणे, लोयफुडे, लोयं चेव फुसित्ताणं चिट्ठइ,

एवं १. अधम्मत्थिकाए, २. लोयागासे,
३. जीवत्थिकाए, ४. पोग्गलत्थिकाए,
पंचवि एक्काभिलावा।[1]

*–विया. स. २, उ. १०, सु. १३,*

## ४. पांचों अस्तिकायों का प्रमाण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय कितना बड़ा कहा गया है?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय लोकरूप है, लोकमात्र है, लोक-प्रमाण है, लोकस्पृष्ट है और लोक को ही स्पर्श करके रहा हुआ है।
इसी प्रकार १. अधर्मास्तिकाय, २. लोकाकाश, ३. जीवास्तिकाय और ४. पुद्गलास्तिकाय।
इन पांचों के सम्बन्ध में एक समान अभिलाप (पाट) जानना चाहिए।

१. विया. स. २०, उ. २, सु. २ (ख)

५. अत्थिकायाणं अजीव-अरूवि पगारा–

चत्तारि अत्थिकाया अजीवकाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. धम्मत्थिकाए, २. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. पोग्गलत्थिकाए।

चत्तारि अत्थिकाया अरूविकाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. धम्मत्थिकाए, ३. अधम्मत्थिकाए,
३. आगासत्थिकाए, ४. जीवत्थिकाए।[1]

–ठाणं. अ ४, उ. १, सु. २५२

५. अस्तिकायों के अजीव अरूपी प्रकार–

चार अस्तिकाय अजीव कहे गये हैं, यथा–

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. पुद्‌गलास्तिकाय।

चार अस्तिकाय अरूपी कहे गये हैं, यथा–

१. धर्मास्तिकाय, २. अधर्मास्तिकाय,
३. आकाशास्तिकाय, ४. जीवास्तिकाय।

६. पंचत्थिकायाणं गरुयत्त-लहुयत्त परूवणं–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते! किं गरुए? लहुए? गरुयलहुए? अगरुयलहुए?

उ. गोयमा! णो गरुए, णो लहुए, णो गरुयलहुए, अगरुयलहुए।

अधम्मत्थिकाये वि जाव जीवत्थिकाये वि एवं चेव।

प. पोग्गलत्थिकाए णं भंते! किं गरुए, लहुए, गरुय-लहुए, अगरुय-लहुए?

उ. गोयमा! णो गरुए, णो लहुए, गरुय-लहुए वि, अगरुय-लहुए वि।

प. से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ-
पोग्गलत्थिकाए णो गरुए, णो लहुए, गरुय-लहुए वि, अगरुय-लहुए वि?

उ. गोयमा! गरुय-लहुयदव्वाइं पडुच्च-नो गरुए, नो लहुए, गरुय-लहुए, नो अगरुय-लहुए, अगरुय-लहुयदव्वाइं पडुच्चनो गरुए, नो लहुए, नो गरुय-लहुए, अगरुय-लहुए।

–विया. स. १, उ. ९, सु. ७-८

**सव्वदव्वा सव्वपदेसा सव्वपज्जवा जहा पोग्गलत्थिकाओ।**

–विया. स. १, उ. ९, सु. १५

६. पंचास्तिकायों का गुरुत्व-लघुत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय क्या गुरु है, लघु है या गुरुलघु है या अगुरुलघु है?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय न गुरु है, न लघु है, न गुरु लघु है किन्तु अगुरुलघु है।

अधर्मास्तिकाय से जीवास्तिकाय पर्यन्त भी इसी प्रकार जानना चाहिए।

प्र. भंते ! पुद्‌गलास्तिकाय क्या गुरु है, लघु है, गुरुलघु है या अगुरुलघु है?

उ. गौतम ! पुद्‌गलास्तिकाय न गुरु है, न लघु है, किन्तु गुरुलघु है और अगुरुलघु भी है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि-
"पुद्‌गलास्तिकाय न गुरु है, न लघु है, किन्तु गुरुलघु है और अगुरुलघु भी है।"

उ. गौतम ! गुरुलघु द्रव्यों की अपेक्षा पुद्‌गलास्तिकाय गुरु नहीं है, लघु नहीं है, अगुरुलघु नहीं है किन्तु गुरुलघु है।
अगुरुलघु द्रव्यों की अपेक्षा-पुद्‌गलास्तिकाय गुरु नहीं है, लघु नहीं है, गुरु-लघु नहीं है, किन्तु अगुरु-लघु है।

**सर्वद्रव्य, सर्वप्रदेश और सर्वपर्याय पुद्‌गलास्तिकाय के समान समझना चाहिए।**

७. पंचण्हमत्थिकायाणं दव्वाइं पडुच्च वण्णाइ परूवणं–

प. धम्मत्थिकाए णं भंते! कइ वण्णे, कइ गंधे, कइ रसे, कइ फासे पण्णत्ते?

उ. गोयमा! अवण्णे, अगंधे, अरसे, अफासे,
अरूवी, अजीवे, सासए, अवट्ठिए लोगदव्वे,

से समासओ पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ, ५. गुणओ,

१. दव्वओ धम्मत्थिकाए एगे दव्वे,

७. पंचास्तिकायों का द्रव्यादि की अपेक्षा वर्णादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! धर्मास्तिकाय में कितने वर्ण, कितने गन्ध, कितने रस और कितने स्पर्श कहे गए हैं?

उ. गौतम ! धर्मास्तिकाय वर्णरहित, गन्धरहित, रसरहित और स्पर्शरहित है,
अरूपी, अजीव, शाश्वत, अवस्थित और लोक द्रव्य है।
संक्षेप में वह पाँच प्रकार का कहा गया है–यथा–
१.द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से, ५. गुण से।

१. द्रव्य की अपेक्षा धर्मास्तिकाय एक द्रव्य रूप है,

---

१. विया. स. ७, उ. १०, सु. ८,

२. खेत्तओ लोगप्पमाणमेत्ते।

३. कालओ न कयायि नासि, न कयाइ नत्थि, न कयाइ न भविस्सइ,
भुविं च, भवइ अ, भविस्सइ अ,
धुवे, नियए, सासए, अक्खए, अवट्ठिए, निच्चे।

४. भावओ अवण्णे, अगंधे, अरसे, अफासे।

५. गुणओ गमणगुणे।

अधम्मत्थिकाए वि एवं चेव,

णवरं–गुणओ ठाणगुणे,

प. आगासत्थिकाए णं भंते! कइ वण्णे जाव कइ फासे पण्णत्ते?

उ. गोयमा! अवण्णे जाव अवट्ठिए लोग दव्वे।
ते समासओ पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१.-४. दव्वओ जाव ५. गुणओ,
१. दव्वओ आगासत्थिकाए एगे दव्वे।
२. खेत्तओ लोयालोयप्पमाणमेत्ते अणंते।
३. कालओ न कयाइ नासि जाव निच्चे।
४. भावओ अवण्णे जाव अफासे।
५. गुणओ अवगाहणा गुणे।

प. जीवत्थिकाए णं भंते! कइ वण्णे जाव कइ फासे पण्णत्ते?

उ. गोयमा! अवण्णे जाव अवट्ठिए लोगदव्वे,
से समासओ पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१.-४. दव्वओ जाव ५. गुणओ,
१. दव्वओ णं जीवत्थिकाए अणंताइं जीवदव्वाइं,
२. खेत्तओ णं लोगप्पमाणमेत्ते,
३. कालओ णं न कयाइ नासि जाव निच्चे,
४. भावओ णं अवण्णे जाव अफासे,
५. गुणओ णं उवओगगुणे,

प. पोग्गलत्थिकाए णं भंते! कइ वण्णे जाव कइ फासे पण्णत्ते?

उ. गोयमा! पंचवण्णे, दुगंधे, पंचरसे, अट्ठफासे[1]
रूवी, अजीवे, सासए, अवट्ठिए लोगदव्वे,
से समासओ पंचविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१-४. दव्वओ जाव गुणओ,

२. क्षेत्र की अपेक्षा लोकप्रमाण मात्र है।

३. काल की अपेक्षा कभी नहीं था, कभी नहीं है,
और कभी नहीं रहेगा,
ऐसा भी नहीं है किन्तु वह था, है और रहेगा,
वह ध्रुव, नियत, शाश्वत, अक्षय, अव्यय, अवस्थित और नित्य है।

४. भाव की अपेक्षा वर्णरहित, गन्धरहित, रसरहित और स्पर्शरहित है।

५. गुण की अपेक्षा गमन (सहयोगी) गुण वाला है।

अधर्मास्तिकाय का कथन भी इसी प्रकार है।

विशेष–गुण की अपेक्षा स्थित (सहयोगी) गुण वाला है।

प्र. भंते ! आकाशास्तिकाय में कितने वर्ण यावत् कितने स्पर्श कहे गए हैं?

उ. गौतम ! अवर्ण यावत् अवस्थित लोकद्रव्य है।
संक्षेप में वह पाँच प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. -४ द्रव्यतः यावत् ५. गुणतः।
१. द्रव्य की अपेक्षा आकाशास्तिकाय एक द्रव्य रूप है।
२. क्षेत्र की अपेक्षा लोकालोक प्रमाण और अनन्त है।
३. काल की अपेक्षा कभी नहीं था ऐसा नहीं है यावत् नित्य है।
४. भाव की अपेक्षा अवर्ण यावत् अस्पर्श रूप है।
५. गुण की अपेक्षा अवगाहना गुण वाला है।

प्र. भंते ! जीवास्तिकाय में कितने वर्ण यावत् कितने स्पर्श कहे गये हैं?

उ. गौतम ! अवर्ण यावत् अवस्थित लोक द्रव्य है।
संक्षेप में वह पाँच प्रकार का कहा गया है, यथा–
१-४ द्रव्यतः यावत् ५. गुणतः।
१. द्रव्य की अपेक्षा जीवास्तिकाय अनन्त जीव-द्रव्यरूप है।
२. क्षेत्र की अपेक्षा लोक प्रमाण मात्र है।
३. काल की अपेक्षा कभी नहीं था ऐसा नहीं है यावत् नित्य है।
४. भाव की अपेक्षा अवर्ण यावत् अस्पर्श रूप है।
५. गुण की अपेक्षा उपयोग गुण वाला है।

प्र. भंते ! पुद्गलास्तिकाय में कितने वर्ण यावत् कितने स्पर्श कहे गए हैं?

उ. गौतम ! पांच वर्ण, दो गन्ध, पांच रस, आठ स्पर्श वाला, रूपी, अजीव, शाश्वत, अवस्थित और लोकद्रव्य है,
संक्षेप में वह पांच प्रकार का कहा गया है, यथा–
१-४ द्रव्यतः यावत् ५. गुणतः।

---

१. वियाः स. १२, उ. ५, सु. २६

# जीव अध्ययन : आमुख

षड्द्रव्यों में जीव द्रव्य प्रमुख है। आगम में इसके विविध लक्षण प्रदत्त हैं जिनके आधार पर यह कहा जा सकता है के जो चेतनामय होता है वह जीव है, जिसमें ज्ञान एवं दर्शन उपयोग होता है वह जीव है, जिसे सुख-दुःख का अनुभव होता है वह जीव है। जीव ही कर्मों से बद्ध रहा है और वही इनसे मुक्त होता है। जीव का जब अजीव कर्म पुद्गलों से सम्बन्ध होता है तो वह विभिन्न गतियों में भ्रमण करता रहता है तथा जब वह इनसे रहित हो जाता है तो उसका यह भ्रमण समाप्त हो जाता है, फिर उसे सिद्ध जीव कहा जाता है।

इस प्रकार जीव दो प्रकार के कहे जा सकते हैं १. संसार समापन्नक और २. असंसारसमापन्नक। जो संसार की चार गतियों में भ्रमणशील है वह जीव संसार समापन्नक है तथा जो इस भव भ्रमण से विरत होकर सिद्ध बन गया है वह असंसारसमापन्नक कहलाता है। जो भवसिद्धिक जीव हैं वे मुक्ति प्राप्ति के पूर्व ही असंसारसमापन्नक जीवों की श्रेणी में आ जाते हैं तथा जो अभवसिद्धिक हैं वे सदैव संसारसमापन्नक ही बने रहते हैं। सभी भवसिद्धिक जीवों में सिद्ध होने की योग्यता होती है, वे सिद्ध बन सकते हैं तथापि भवसिद्धिक जीवों से यह लोक रहित नहीं होता। जयन्ती के प्रश्न के उत्तर में भगवान् महावीर ने यह बात कही है।

जीव अनन्त हैं, वे नये उत्पन्न नहीं होते तथा पहले के नष्ट नहीं होते। उनमें घटत या बढ़त नहीं होती। संख्या की दृष्टि से वे अनन्त हैं और अनन्त ही रहते हैं। नैरयिक जीवों में घटत-बढ़त हो सकती है, तिर्यञ्च, मनुष्य और देवों में घटत-बढ़त हो सकती है किन्तु सम्पूर्ण जीवों की दृष्टि से वे घटते-बढ़ते नहीं है, अवस्थित रहते हैं। इस अवस्थिति में अनन्त सिद्ध एवं अनन्त संसारी जीव सम्मिलित हैं। यद्यपि अनन्त जीवों के सिद्ध हो जाने पर भी अनन्त संसारी जीव विद्यमान रहते हैं, उनका कभी अन्त नहीं होता।

असंसारसमापन्नक सिद्ध जीवों को निराबाध शाश्वत सुख प्राप्त है, वह सुख मनुष्यों और देवों को भी प्राप्त नहीं है। औपपातिक सूत्र में सिद्धों के अनुपम सुख का वर्णन हुआ है। ये सिद्ध दो प्रकार के हैं—अनन्तरसिद्ध और परम्परसिद्ध। जिन्हें सिद्ध हुए अभी प्रथम समय भी व्यतीत नहीं हुआ है वे अनन्तरसिद्ध हैं तथा जिन्हें सिद्ध हुए प्रथम समय व्यतीत हो गया है वे परम्पर सिद्ध कहलाते हैं। सिद्धों के तीर्थसिद्ध, अतीर्थसिद्ध, तीर्थङ्करसिद्ध, अतीर्थङ्करसिद्ध आदि जो पन्द्रह भेद हैं वे अनन्तरसिद्ध की अपेक्षा से हैं। अप्रथमसमय सिद्ध, द्विसमयसिद्ध, त्रिसमयसिद्ध, यावत् संख्यात समय सिद्ध, असंख्यातसमय सिद्ध और अनन्तसमय सिद्ध आदि भेद परम्परसिद्ध की अपेक्षा से हैं।

प्रस्तुत अध्ययन में समवायांगसूत्र के अनुसार सिद्धों के इकत्तीस गुणों का भी उल्लेख हुआ है, जो आठ कर्मों के क्षय से प्रकट होते हैं। आठ कर्मों के क्षय से अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, क्षायिक सम्यक्त्व आदि आठ गुणों का प्रकट होना भी बताया गया है। इन्हीं आठ गुणों के विस्तार में वे इकत्तीस गुण प्रतिपादित हैं। अनन्तज्ञान आदि गुणों से युक्त और अनन्त सुख से सम्पन्न ये सिद्ध पुनः किसी गति में अवतरित नहीं होते हैं। ये लोक कल्याण के लिए भी पुनः देहधारण नहीं करते हैं। सभी सिद्ध जीव लोक के अग्रभाग में अवस्थित रहते हैं। इनकी अपनी अवगाहना भी होती है किन्तु एक सिद्ध की अवगाहना से दूसरे सिद्ध के आत्म प्रदेशों की अवगाहना प्रभावित नहीं होती। जिस प्रकार रेडियो एवं दूरदर्शन के विभिन्न केन्द्रों की तरंगें एक स्थान पर अवगाहित होकर भी भिन्न-भिन्न ही रहती हैं इसी प्रकार प्रत्येक सिद्ध की अवगाहना भिन्न भिन्न होती है। एक अन्तर यह अवश्य है कि रेडियो एवं दूरदर्शन की तरंगें जहां पौद्गलिक होने से मूर्त हैं वहाँ सिद्धों के आत्मप्रदेश अमूर्त हैं। इसलिए उनके परस्पर अवगाढ़ होने में कोई बाधा नहीं है।

असंसारसमापन्नक या सिद्ध जीव जहाँ अशरीरी, अकायिक, अयोगी और निरिन्द्रिय होते हैं। वहाँ संसारसमापन्नक या संसारी जीव सशरीरी, सकायिक, सयोगी और सेन्द्रिय होते हैं।

संसारी जीव नरक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव इन चार गतियों तथा चौरासी लाख जीवयोनियों में जन्म लेते रहते हैं। इनके विविध प्रकार से भेद किए जाते हैं। दो प्रमुख भेद हैं—त्रस और स्थावर। स्थितिशील को स्थावर तथा गति करने में सक्षम जीवों को त्रस कहते हैं।

समस्त संसारी जीवों को स्त्री, पुरुष और नपुंसक इन तीन भेदों में भी विभक्त किया जाता है। स्त्रियां भी तीन प्रकार की होती हैं—तिर्यक्योनिक स्त्रियाँ, मनुष्यस्त्रियां और देवस्त्रियां। तिर्यक्योनिक स्त्रियां जलचर, स्थलचर और खेचर के भेद से तीन प्रकार की होती हैं। फिर इनके भी भेदोपभेद होते हैं। मनुष्य स्त्रियां कर्मभूमि, अकर्मभूमि एवं अन्तर्द्वीप में होने से तीन प्रकार की होती हैं। देव स्त्रियां चार प्रकार की होती हैं—भवनवासी, वाणव्यन्तर, ज्योतिषिक और वैमानिक। पुरुष भी स्त्रियों की भांति तिर्यक्योनिक, मनुष्य और देव के भेद से तीन प्रकार के होते हैं। तिर्यक्योनिकस्त्रियों, मनुष्य-स्त्रियों और देवस्त्रियों की भांति तिर्यक्योनिक पुरुष, मनुष्य पुरुष और देव पुरुषों के वे ही तीन, तीन एवं चार भेद होते हैं। नपुंसक भी तीन प्रकार के कहे गए हैं—नैरयिक, तिर्यक्योनिक और मनुष्ययोनिक। नरक गति के सारे नैरयिक नपुंसक होते हैं जबकि देवगति का कोई भी देव नपुंसक नहीं होता। तिर्यञ्च में एकेन्द्रिय एवं विकलेन्द्रिय पूर्णतः नपुंसक होते हैं किन्तु पंचेन्द्रियों में भी नपुंसक पाए जाते हैं। मनुष्य स्त्री व पुरुष की तरह नपुंसक भी होते हैं। इनके भी विभिन्न भेदोपभेदों का निरूपण इस अध्ययन में हुआ है।

नैरयिक, तिर्यञ्चयोनिक, मनुष्य और देव के भेद से संसारी जीव चार प्रकार के हैं। एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय और पंचेन्द्रिय के आधार पर ये पांच प्रकार के हैं। पृथ्वीकाय आदि षट्कायों के आधार पर ये छह प्रकार के हैं। कुछ आधारों पर इन जीवों को सात, आठ, नौ एवं दस

भेदों में भी विभक्त किया गया है। यह विभाजन एक तकनीक है जिससे इन भेदों को विविध प्रकार से व्यक्त किया जा सकता है। इन जीवों के चौदह भेद भी किए जाते हैं, जो प्रसिद्ध हैं। इन चौदह भेदों में सूक्ष्म एकेन्द्रिय, बादर एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, असंज्ञी पंचेन्द्रिय और संज्ञी पंचेन्द्रिय इन सात भेदों के पर्याप्तक एवं अपर्याप्तकों की गणना की जाती है। जीवों के भेदों की गणना करते-करते इनके ५६३ भेद तक किए गए हैं।

इन समस्त संसारी जीवों को २४ दण्डकों में भी विभक्त किया गया है। ये चौवीस दण्डक जीवों की २४ वर्गणाओं के द्योतक है। वर्गणा का अर्थ यहाँ समूह (Group) है। विभिन्न समान विशेषताओं के आधार पर ये जीव इन वर्गणाओं एवं दण्डकों में विभक्त होते हैं। इन दण्डकों का आगम में एक निश्चित क्रम है जिसके अनुसार नैरयिकों का एक दण्डक है, दस भवनपति देवों के दस दण्डक (२-११) हैं, पांच स्थावरों के पाँच (१२-१६), तीन विकलेन्द्रियों के तीन (१७-१९) तथा तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय का एक दण्डक (२०) है। मनुष्यों का एक दण्डक (२१) है। वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देवों के एक एक कर तीन दण्डक (२२-२४) हैं। इस प्रकार चार गति के जीव चौबीस दण्डकों में विभक्त होते हैं।

इन चौबीस ही दण्डकों के जीव भवसिद्धिक भी हैं और अभवसिद्धिक भी हैं, अनन्तरोपपन्नक भी हैं और परम्परोपपन्नक भी हैं, गतिसमापन्नक भी हैं और अगतिसमापन्नक भी हैं, प्रथमसमयोपपन्नक भी हैं और अप्रथमसमयोपपन्नक भी हैं, आहारक भी हैं और अनाहारक भी हैं, पर्याप्तक भी हैं और अपर्याप्तक भी हैं, परीत संसारी भी हैं और अपरीतसंसारी भी हैं, सुलभ-बोधिक भी हैं और दुर्लभ बोधिक भी हैं।

प्रज्ञापनासूत्र में संसारसमापन्नक जीवों की प्रज्ञापना पांच प्रकार की कही गई है—एकेन्द्रिय संसार समापन्नक जीव प्रज्ञापना से लेकर पंचेन्द्रिय संसार समापन्नक जीव प्रज्ञापना तक। उसमें फिर इन पांच प्रकारों के विभिन्न भेदोपभेदों का विस्तृण निरूपण है जो सब इस अध्ययन में समाविष्ट है। इन भेदोपभेदों से विविध प्रकार की विशिष्ट जानकारी होती है जैसे—पृथ्वीकाय के श्लक्ष्ण आदि भेद तथा काली मिट्टी आदि प्रदेश, बादर आदि अफाय के ओस, हिम आदि भेद, बादर तेजस्काय के अंगार, ज्वाला आदि भेद, बादर वायुकाय के पूर्वी वायु आदि तथा झंझावात आदि भेद, प्रत्येक शरीरी बादर वनस्पति काय के वृक्ष, गुच्छ, गुल्म आदि १२ भेद तथा फिर इनके उपभेद, साधारण शरीर बादर वनस्पतिकाय के अवक, पनक, शैवाल आदि भेद। पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय और वनस्पतिकाय के विविध जीव जातियों का जो परिचय इस अध्ययन में दिया गया है वह वैज्ञानिक दृष्टि से भी शोध का विषय है। वनस्पति के भेदों एवं उनके विभिन्न नामों की लम्बी सूची गिनाई गई है जो वनस्पतिविशेषज्ञों एवं आयुर्वेद चिकित्सकों के लिए उपयोगी प्रतीत होती है। बहुत से आगमिक नामों को आधुनिक प्रचलित नामों से जोड़ने की भी आवश्यकता है।

निगोद के जीवों का समावेश भी एकेन्द्रिय वनस्पतिकाय के जीवों में होता है। निगोद दो प्रकार के कहे गए हैं—निगोद एवं निगोद-जीव। ये दोनों ही सूक्ष्म एवं बादर के भेद से दो-दो प्रकार के होते हैं। सूक्ष्म एवं बादर पुनः पर्याप्तक एवं अपर्याप्तक भेदों में विभक्त होते हैं। संख्या की दृष्टि से ये सभी अनन्त हैं।

इस अध्ययन में द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय एवं चतुरिन्द्रिय जीवों के विविध प्रकारों एवं नामों का भी उल्लेख हुआ है।

पंचेन्द्रिय जीव चार प्रकार के हैं—नैरयिक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव। रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा आदि सात नरक पृथ्वियों के आधार पर नैरयिक सात प्रकार के होते हैं। तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय जीव जलचर, स्थलचर और खेचर के भेद से तीन प्रकार के होते हैं। फिर इनके भी अनेक भेदोपभभें द हैं। जलचरों में मच्छ, कच्छप, ग्राह, मगर एवं सुंसुमार ये पांच भेद प्रमुख हैं। स्थलचर जीव चतुष्पद एवं परिसर्प के भेद से दो प्रकार के हैं। चतुष्पद जीव एक खुर, दो खुर, गण्डीपद एवं सनखपद के आधार पर चार प्रकार के हैं। एक खुर में—अश्व, गधा जैसे, दो खुर में—गाय, भैंस, जैसे, गण्डीपद में—ऊँट, हाथी, गेंडा जैसे तथा सनखपद में—सिंह, व्याघ्र जैसे जानवरों की गणना की जाती है। परिसर्प जीव दो प्रकार के हैं उर से चलने वाले उरपरिसर्प तथा भुजा से चलने वाले भुजपरिसर्प। उरपरिसर्प में फन वाले एवं बिना फन वाले सर्प, अजगर, आसालिक और महोरग की गणना होती है। सर्पों के विभिन्न प्रकारों का आगम में उल्लेख सर्प-जिज्ञासुओं के लिए महत्व का विषय है। भुजपरिसर्प नकुल, गोह, सरट आदि विभिन्न प्रकार के होते हैं। तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय जीव सम्मूर्च्छिम भी होते हैं तथा गर्भज भी होते हैं। सम्मूर्च्छिम जीव नपुंसक होते हैं तथा गर्भज जीव स्त्री, पुरुष एवं नपुंसक के भेद से तीन प्रकार के होते हैं। भुजपरिसर्प और उरपरिसर्प जीव अंडज, पोतज और सम्मूर्च्छिम के भेद से भी तीन प्रकार के निरूपित हैं।

खेचर पंचेन्द्रिय जीव चार प्रकार के हैं—चर्मपक्षी, रोमपक्षी, समुद्गपक्षी और विततपक्षी। इनमें से समुद्गपक्षी और विततपक्षी मनुष्य-क्षेत्र में नहीं होते, मनुष्यक्षेत्र के बाहर द्वीप-समुद्रों में होते हैं। पक्षी तीन प्रकार के माने गए हैं-अंडज, पोतज और सम्मूर्च्छिम।

मनुष्य दो प्रकार के होते हैं—सम्मूर्च्छिम और गर्भज। सम्मूर्च्छिम मनुष्य असंज्ञी, मिथ्यादृष्टि एवं सभी प्रकार की पर्याप्तियों से पर्याप्त नहीं होते हैं। ये अन्तर्मुहूर्त की आयु भोग कर मर जाते हैं। इनकी उत्पत्ति के चौदह स्थान माने गए हैं जिनमें गर्भज मनुष्य के उच्चार, प्रस्रवण (पेशाव), कफ आदि सम्मिलित हैं। गर्भज मनुष्य तीन प्रकार के हैं—कर्मभूमिक, अकर्मभूमिक और अन्तर्द्वीपक। एकोरुक, आभासिक, वैषाणिक आदि २८ अन्तर्द्वीपक हैं। पांच हैमवंत, पांच हैरण्यवत, पांच हरिवर्ष, पांच रम्यक्वर्ष, पांच देवकुरु और पांच उत्तरकुरु क्षेत्रों में उत्पन्न होने से अकर्मभूमिज मनुष्य ३० प्रकार के हैं। कर्मभूमियां १५ हैं—पांच भरत, पांच ऐरवत और पांच महाविदेह। इनमें उत्पन्न कर्मभूमिज मनुष्य संक्षेप में दो प्रकार के हैं—१. आर्य और २. म्लेच्छ। प्रज्ञापना सूत्र में शक, यवन, किरात, शबर आदि अनेक प्रकार के म्लेच्छों का उल्लेख है।

आर्यों को दो भागों में विभक्त किया गया है—१. ऋद्धि प्राप्त आर्य और २. ऋद्धि अप्राप्त आर्य। ऋद्धि प्राप्त अर्हन्त, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव, चारण और विद्याधर के भेद से छह प्रकार के प्रतिपादित हैं। ऋद्धि अप्राप्त आर्य क्षेत्र, जाति, कुल, कर्म, शिल्प, भाषा, ज्ञान, दर्शन और चारित्र के आधार पर नौ प्रकार के निरूपित हैं। मगध आदि साढ़े पच्चीस (२५.५) देश आर्य क्षेत्र कहे गए हैं। इसी प्रकार छह जातियां, छह कुल, कुछ कर्म और

कुछ शिल्प आर्य माने जाते हैं। अर्द्धमागधी भाषा में बोलने वाले और ब्राह्मी लिपि का प्रयोग करने वालों को भाषार्य कहा गया है। इसी के साथ ब्राह्मी लिपि में अठारह प्रकार के लेख का विधान किया गया है।

आभिनिबोधिक आदि पांच ज्ञानों के आधार पर पांच ज्ञानार्य निरूपित हैं। दर्शनार्य दो प्रकार के कहे गए हैं–१. सराग दर्शनार्य और २. वीतराग दर्शनार्य। निसर्गरुचि, उपदेशरुचि आदि सम्यक्त्व की दस रुचियों से सम्पन्न आर्यों को दस प्रकार का सरागार्य माना गया है। वीतराग दर्शनार्य दो प्रकार का प्रतिपादित है–१. उपशान्त कषाय और २. क्षीण कषाय। इनके भी तात्विक दृष्टि से अनेक भेदोपभेदों का निरूपण है। चारित्रार्य भी दर्शनार्य की भांति सराग चारित्रार्य और वीतराग चारित्रार्य भेदों में विभक्त हैं।

देव चार प्रकार के होते हैं–१. भवनवासी २. वाणव्यन्तर ३. ज्योतिष्क और ४. वैमानिक। भवनवासी के असुरकुमार, नागकुमार आदि दस भेद हैं। वाणव्यन्तर के किन्नर, किंपुरुष आदि आठ प्रकार हैं। ज्योतिष्क देव चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और तारों के भेद से पांच प्रकार के हैं। वैमानिक देव कल्पोपन्न और कल्पातीत के भेद से दो प्रकार के हैं। कल्पोपन्न देव सौधर्म, ईशान आदि के भेद से १२ प्रकार के होते हैं। कल्पातीत देव दो प्रकार के होते हैं–ग्रैवेयकवासी और अनुत्तरौपपातिक। ग्रैवेयक देवों के नौ भेद हैं। अनुत्तरौपपातिक देवों के विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्ध –ये पांच भेद हैं। पर्याप्तक और अपर्याप्तक भेद तो सभी जीवों के समान देवों में भी लागु होते हैं।

जीवद्रव्य के इस अध्ययन में जीव से सम्बद्ध अनेक दार्शनिक एवं सैद्धान्तिक बिन्दुओं पर विचार हुआ है। प्रमुख बिन्दु इस प्रकार हैं–

(१) उत्थान, कर्म, बल, वीर्य और पुरुषकार-पराक्रम वाला जीव आत्मभाव से जीवभाव (चैतन्य) को प्रकट करता है। वह पाँच ज्ञान, तीन अज्ञान और चार दर्शन की अनन्त पर्यायों को प्राप्त करता हुआ उत्थान आदि से जीव-भाव को प्रकट करता है।

(२) द्रव्य की अपेक्षा जीव अतीत अनन्त शाश्वत काल में था, वर्तमान शाश्वत काल में है और अनन्त शाश्वत भविष्यत्काल में रहेगा। अर्थात् जीव कभी नष्ट नहीं होता। जीव को कोई अजीव रूप में परिणत भी नहीं कर सकता। इसी प्रकार अजीव को भी कोई जीव रूप में परिणत नहीं कर सकता।

(३) जीव को जैसी देहं मिलती है वह उसके अनुरूप ही आत्म-प्रदेशों का संकोच एवं विस्तार कर लेता है। इस दृष्टि से हाथी एवं कुंथु का जीव समान है। इसे जैनदर्शन में जीव का देह परिमाणत्व कहा जाता है। इसके लिए दीपक के छोटे-बड़े कमरे में रखने पर प्रकाश के संकोच एवं विस्तार का उदाहरण दिया जाता है।

(४) कूर्म, कूर्मावली, गोह, गोह पंक्ति आदि के दो, तीन या संख्यात टुकड़े किए जाएं तो उनके बीच का भाग जीव प्रदेशों से स्पृष्ट होता है किन्तु हाथ, पैर या शस्त्र आदि का प्रयोग करके उन जीव प्रदेशों को कोई पीड़ा नहीं पहुँचा सकता, न ही उन्हें भंग कर सकता है, क्योंकि जीव प्रदेशों पर शस्त्रादि का प्रभाव नहीं पड़ता।

(५) ओदन, कुल्माष एवं सुरा में पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा से वनस्पति जीव के शरीर हैं तथा जब ये ओदनादि द्रव्य शस्त्रातीत यावत् अग्नि परिणमित हो जाते हैं तब वे अग्नि के शरीर वाले कहे जाते हैं। सुरा में जो तरल द्रव्य है, वह पूर्वभाव प्रज्ञापना से अप्कायिक जीवों का शरीर है तथा शस्त्रातीत यावत् अग्नि परिणामित होने पर अग्निकाय शरीर कहा जाता है।

लोहा, ताम्बा, शीशा आदि द्रव्य पूर्वभाव की प्रज्ञापना से पृथ्वीकायिक जीवों के शरीर हैं तथा शस्त्रातीत यावत् अग्निपरिणामित होने पर अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जाते हैं।

हड्डी, चमड़ा, रोम, सींग, खुर और नख ये सब पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा त्रसजीवों के शरीर हैं किन्तु बाद में शस्त्रातीत यावत् अग्नि परिणामित होने पर ये अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जाते हैं।

अंगारे, राख, भूसा और गोबर ये पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा एकेन्द्रिय यावत् पंचेन्द्रिय जीवों तक के शरीर कहे जा सकते हैं किन्तु शस्त्रातीत यावत् अग्निकाय परिणामित होने पर अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जाते हैं।

(६) विभिन्न अपेक्षाओं से जीवों को सादि-सान्त, सादि-अनन्त, अनादि-सान्त और अनादि-अनन्त भी कहा जा सकता है। व्याख्या प्रज्ञप्ति सूत्र में भगवान् ने बताया है कि नैरयिक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव गति एवं आगति की अपेक्षा सादि-सान्त हैं। सिद्ध जीव गति की अपेक्षा से सादि-अनन्त हैं। लब्धि की अपेक्षा भवसिद्धिक जीव अनादि-सान्त हैं और संसार की अपेक्षा से अभवसिद्धिक जीव अनादि-अनन्त हैं।

(७) बौद्ध दर्शन में जहां आत्मा (चेतना) के अर्थ में पुद्गल शब्द का प्रयोग हुआ है वहाँ जैन दर्शन में भगवती सूत्र को छोड़कर सर्वत्र आत्मा (जीव) एवं पुद्गल शब्द का भिन्न अर्थ में प्रतिपादन हुआ है। मात्र भगवती सूत्र के आठवें शतक में जीव को पुद्गली एवं पुद्गल दोनों कहा है। जीव पौद्गलिक इन्द्रियों की अपेक्षा पुद्गली कहा जाता है तथा जीव की अपेक्षा पुद्गल। सिद्धजीव निरन्द्रिय होने से पुद्गल तो हैं किन्तु पुद्गली नहीं हैं।

(८) जीव चैतन्यरूप है तथा चैतन्य भी निश्चित रूप से जीव है। नैरयिक जीव होता है किन्तु जीव नैरयिक ही हो यह आवश्यक नहीं। इसी प्रकार प्राण धारण करने वाला जीव होता है किन्तु जीव प्राण धारण करे ही यह आवश्यक नहीं है। इस प्रकार की दार्शनिक एवं अनेकान्तिक शैली में भी विभिन्न तथ्यों को स्पष्ट किया गया है।

(९) ज्ञान एवं दर्शन नियमतः आत्मा हैं तथा आत्मा भी नियमतः ज्ञान-दर्शन रूप है।

(१०) जीव सुप्त भी हैं, जागृत भी हैं और सुप्त-जागृत भी हैं। इनमें नैरयिक, भवनपति, स्थावर एवं विकलेन्द्रिय जीव सुप्त हैं, वे न जागृत हैं और न सुप्त-जागृत हैं। पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीव सुप्त हैं और सुप्त-जागृत हैं किन्तु जागृत नहीं है। मनुष्य सामान्य जीवों की तरह तीनों प्रकार का होता है, जबकि वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क एवं वैमानिक देव नैरयिकों की भांति सुप्त होते हैं। यहां पर सुप्त, जागृत आदि शब्द आध्यात्मिक अर्थ में प्रयुक्त हुए हैं।

(११) द्रव्य की दृष्टि से जीव शाश्वत है और पर्याय की दृष्टि से जीव अशाश्वत है।

(१२) जीव कामी भी हैं और भोगी भी हैं। श्रोत्रेन्द्रिय और चक्षु इन्द्रिय की अपेक्षा जीव कामी हैं तथा घ्राणेन्द्रिय, जिह्वेन्द्रिय और स्पर्शनेन्द्रिय की अपेक्षा वे भोगी हैं।

(१३) अजीव द्रव्य जीवद्रव्यों के परिभोग में आते हैं किन्तु जीव द्रव्य अजीव द्रव्यों के परिभोग में नहीं आते हैं। जीव द्रव्य अजीव द्रव्य (पुद्गल) को ग्रहण करके उन्हें शरीर, इन्द्रिय, योग एवं श्वासोच्छ्वास में परिणत करते हैं, जबकि अजीव द्रव्य जीव द्रव्य का परिभोग नहीं करते।

जैन आगमों की यह पद्धति रही है कि इनमें जीव से सम्बद्ध विभिन्न तथ्यों को २४ दण्डकों में घटित किया जाता है। इस अध्ययन में ऐसे अनेक तथ्य हैं जिन्हें २४ दण्डकों में घटित किया गया है। अधिकरण और अधिकरणी, आत्मारम्भी, परारम्भी, तदुभयारम्भी और अनारम्भी, सकम्प और निष्कम्प आदि तथ्यों को इन दण्डकों में प्रदर्शित करना इसका प्रमाण है।

कालादेश से २४ दण्डकों में १. सप्रदेश, २. आहारक, ३. भव्य, ४. संज्ञी, ५. लेश्या, ६. दृष्टि, ७. संयत, ८. कषाय, ९. ज्ञान, १०. योग, ११. उपयोग, १२. वेद, १३. शरीर और १४. पर्याप्ति इन चौदह द्वारों का भी यहाँ निरूपण हुआ है।

१. समाहार, समशरीर और समश्वासोच्छ्वास, २. कर्म, ३. वर्ण, ४. लेश्या, ५. समवेदना, ६. समक्रिया तथा ७. समायुष्क इन सात द्वारों का भी २४ दण्डकों में निरूपण किया गया है। नैरयिकादि जिन जीवों में आहार, शरीर एवं श्वासोच्छ्वास की भिन्नता होती है इसमें प्रमुख कारण उनके शरीर का छोटा-वड़ा होना है। चौवीस ही दण्डकों में इन सात द्वारों का अध्ययन विभिन्न जीवों की भिन्न-भिन्न विशेषताओं को जानने के लिए अत्यन्त उपयोगी है।

१. स्थिति, २. अवगाहना, ३. शरीर, ४. संहनन, ५. संस्थान, ६. लेश्या, ७. दृष्टि, ८. ज्ञान, ९. योग और १०. उपयोग इन दस स्थानों या द्वारों से २४ दण्डकों में क्रोधोपयुक्त आदि भंगों के निरूपण का अध्ययन भी जीवों के सम्बन्ध में विशिष्ट जानकारी प्रदान करता है। इनके अतिरिक्त प्रस्तुत अध्ययन में २४ दण्डकों में अध्यवसायों, सम्यक्त्व, मिथ्यात्व एवं सम्यक्मिथ्यात्वाभिगामियों, सारम्भ एवं सपरिग्रहियों, सत्कार-विनयादि भावों, उद्योत एवं अंधकार, समयादि के प्रज्ञान, गुरुत्व-लघुत्वादि विषयक विचारों, भवसिद्धिकत्व, उपधि और परिग्रह, वर्णनिवृत्ति, करण के भेदों, उन्माद के भेदों आदि विविध विषयों का विशद निरूपण हुआ है। यह सारा निरूपण एक विशेष दृष्टि प्रदान करता है।

जीवों के साथ कायस्थिति का वर्णन भी विशिष्ट महत्त्व रखता है। एक ही प्रकार की अवस्था जितने काल तक बनी रहती है उसे उसकी कायस्थिति कहते हैं। इस दृष्टि से जीव सदा काल जीव ही बना रहता है। एकेन्द्रिय जीव एकेन्द्रिय के रूप में जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट वनस्पतिकाल तक बना रहता है। द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय एवं चतुरिन्द्रिय जीव की कायस्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट असंख्यातकाल तक होती है। नैरयिक की कायस्थिति जघन्य दस हजार वर्ष और उत्कृष्ट तेतीस सागरोपम होती है। तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय की कायस्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त और उत्कृष्ट पूर्वकोटिपृथक्त्व अधिक तीन पल्योपम होती है। इसी प्रकार मनुष्यों की कायस्थिति कही गई है। देवों की कायस्थिति नैरयिकों के तुल्य जघन्य १० हजार वर्ष और उत्कृष्ट ३३ सागरोपम होती है। सिद्ध जीव सिद्ध रूप में सादि एवं अपर्यवसित काल तक रहते हैं। कायस्थिति का निरूपण सकायिक-अकायिक, त्रस-स्थावर, पर्याप्त-अपर्याप्त, सूक्ष्म-वादर, परीत-अपरीत, भवसिद्धिक-अभवसिद्धिक आदि के अनुसार भी किया गया है।

कायस्थिति के साथ अन्तरकाल का भी सम्बन्ध है। इस अध्ययन में अन्तरकाल का भी निरूपण हुआ है। एकेन्द्रिय का अन्तरकाल जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट संख्यात वर्ष अधिक दो हजार सागरोपम है। विकलेन्द्रिय, नैरयिक, पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक, मनुष्य और देव इन सबका अन्तरकाल जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त और उत्कृष्ट वनस्पतिकाल है। सिद्ध सादि अपर्यवसित होते हैं अतः उनका अन्तरकाल नहीं होता। अन्तरकाल से तात्पर्य है एक दण्डक को छोड़कर पुनः उस दण्डक में जन्म ग्रहण करने के बीच का काल। इस अन्तरकाल का प्रस्तुत अध्ययन में विविध विवक्षाओं से निरूपण हुआ है।

अल्प-बहुत्व की दृष्टि से विचार करें तो सिद्ध जीव सबसे अल्प हैं, असिद्ध या संसारी जीव उनसे अनन्त गुणे हैं। यहाँ ध्यातव्य है कि सिद्ध जीव भी अनन्त होते हैं और संसारी जीव भी अनन्त होते हैं फिर भी वे समान संख्यक नहीं है, अपितु सिद्धों की अपेक्षा संसारी जीव अनन्तगुणे हैं। इस प्रकार अनन्त भी अनन्तगुणा हो सकता है। दिशा की दृष्टि से सबसे अल्प जीव पश्चिम दिशा में हैं और उत्तर दिशा में सबसे अधिक हैं। पृथ्वीकायिक आदि सभी जीवों का भी अल्प-बहुत्व विभिन्न दिशाओं की दृष्टि से इस अध्ययन में निरूपित हुआ है। समस्त संसारी जीवों में सबसे अल्प गर्भज मनुष्य हैं तथा वनस्पतिकाय के जीव सबसे अधिक हैं। अल्प-बहुत्व का इस अध्ययन में विभिन्न दृष्टियों से विचार हुआ है। योग की अपेक्षा, क्षेत्र की अपेक्षा, ऊर्ध्वलोक, अधोलोक, तिर्यक्लोक एवं त्रैलोक्य की अपेक्षा भी अल्प-बहुत्व का प्रतिपादन हुआ है। सूक्ष्म-बादर की अपेक्षा से कहें तो सबसे अल्प जीव नोसूक्ष्म-नोबादर हैं, उनसे बादर जीव अनन्तगुणे हैं और उनसे सूक्ष्म जीव असंख्यात गुणे हैं। पर्याप्तक-अपर्याप्तक, सकायिक-अकायिक, त्रस-स्थावर, परीत-अपरीत आदि अपेक्षाओं से भी अल्प-बहुत्व का निरूपण है।

इस प्रकार यह जीव द्रव्य अध्ययन जीव से सम्बद्ध विभिन्न पक्षों की विशिष्ट आगमिक जानकारी से सम्पन्न है। □

# ६. जीवऽज्झयणं

सूत्र

१. जीवेणं आयभावेण जीवभाव उवदंसण परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! सउट्ठाणे सकम्मे सबले सवीरिए सपुरिसक्कारपरक्कमे आयभावेणं जीवभावं उवदंसेतीति वत्तव्वं सिया?

उ. हंता, गोयमा ! जीवे णं सउट्ठाणे जाव परक्कमेणं आयभावेणं जीवभावं उवदंसेतीति वत्तव्वं सिया।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"सउट्ठाणे जाव परक्कमेणं आयभावेणं जीव भावं उवदंसेतीति वत्तव्वं सिया?"

उ. गोयमा ! जीवे णं अणंताणं आभिणिबोहियनाणपज्जवाणं सुयनाणपज्जवाणं, ओहिनाणपज्जवाणं, मणपज्जवनाणपज्जवाणं, केवलनाणपज्जवाणं,

मइअण्णापज्जवाणं, सुयअण्णाणपज्जवाणं, विभंगणाणपज्जवाणं,

चक्खुदंसणपज्जवाणं अचक्खुदंसणपज्जवाणं, ओहिदंसणपज्जवाणं, केवलदंसणपज्जवाणं उवओगं गच्छेइ,

उवओगलक्खणे णं जीवे।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"जीवे णं सउट्ठाणे जाव परक्कमे णं आयभावेणं जीवभावं उवदंसतीति वत्तव्वं सिया।"

–विया. स. २, उ. १०, सु. ९ (१-२)

२. जीवाणं तिकालवत्तित्त परूवणं–

प. एस णं भंते ! जीवे तीयमणंतं सासयं समयं "भुवि" इति वत्तव्वं सिया?

उ. हंता, गोयमा ! एस णं जीवे तीयमणंतं सासयं समयं "भुवि" इति वत्तव्वं सिया।

प. एस णं भंते ! जीवे पडुप्पन्नं सासयं समयं "भवइ" इति वत्तव्वं सिया?

उ. हंता, गोयमा ! तं चेव उच्चारेयव्वं।

प. एस णं भंते ! जीवे अणागयमणंतं सासयं समयं "भविस्सइ" इति वत्तव्वं सिया?

उ. हंता, गोयमा ! तं चेव उच्चारेयव्वं।

–विया. स. १, उ. ४, सु. ११

३. जीवाणं वोहसण्णया दुविहत्तं–

सुयं मे आउसं ! तेणं भगवया एवमक्खायं–

इहमेगेसिं णो सण्णा भवइ, तं जहा–

# ६. जीव अध्ययन

सूत्र

१. जीव द्वारा आत्मभाव से जीवभाव के उपदर्शन का प्ररूपण–

प्र. भंते ! उत्थान, कर्म, वल, वीर्य और पुरुषकार-पराक्रम वाला जीव आत्मभाव से जीवभाव (चैतन्य) को प्रदर्शित करता है, क्या ऐसा कहा जा सकता है?

उ. हां, गौतम ! उत्थान यावत् पराक्रम वाला आत्मभाव से जीव भाव को उपदर्शित करता है, ऐसा कहा जा सकता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"उत्थान यावत् पराक्रम वाला आत्मभाव से जीवभाव को उपदर्शित करता है, ऐसा कहा जा सकता है?"

उ. गौतम ! जीव आभिनिवोधिक ज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्यवज्ञान एवं केवलज्ञान के अनन्त पर्यायों के तथा–

मति-अज्ञान, श्रुत-अज्ञान, विभंग-ज्ञान के अनन्तपर्यायों के,

एवं चक्षु-दर्शन, अचक्षु-दर्शन, अवधि-दर्शन और केवल दर्शन के अनन्तपर्यायों के उपयोग को प्राप्त करता है, क्योंकि–

जीव का लक्षण उपयोग है।

इस कारण से हे गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"उत्थान यावत् पराक्रम वाला आत्मभाव से जीवभाव (चैतन्य) को उपदर्शित (प्रकट) करता है ऐसा कहा जा सकता है।"

२. जीवों के त्रिकालवर्तित्त्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या वह जीव अतीत, अनन्त शाश्वत काल में था ऐसा कहा जा सकता है?

उ. हां गौतम ! (द्रव्य की अपेक्षा) यह जीव अतीत, अनन्त शाश्वतकाल में था ऐसा कहा जा सकता है।

प्र. भंते ! क्या यह जीव वर्तमान शाश्वतकाल में है ऐसा कहा जा सकता है?

उ. हां गौतम ! यह जीव वर्तमान काल में है ऐसा पूर्ववत् कहा जा सकता है।

प्र. भंते ! क्या यह जीव अनन्त शाश्वत भविष्यकाल में रहेगा, ऐसा कहा जा सकता है?

उ. हां गौतम ! यह जीव अनन्त शाश्वत भविष्यकाल में रहेगा, ऐसा पूर्ववत् कहा जा सकता है।

३. जीवों की बोध संज्ञा के दो प्रकार–

हे आयुष्मन् ! मैंने सुना है, उन भगवान् (महावीर स्वामी) ने कहा है–यहां (इस) संसार में किन्हीं जीवों को यह संज्ञा (ज्ञान) नहीं होता है, यथा–

पुरत्थिमाओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि,
दाहिणाओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि,
पच्चत्थिमाओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि,
उत्तराओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि,
उड्ढाओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि,
अहाओ दिसाओ वा आगओ अहमंसिं,
अन्नयरीओ दिसाओ वा अणुदिसाओ वा आगओ अहंमसि।
एवमेगेसिं णो णायं भवइ–
अत्थि मे आया उववाइए,
णत्थि मे आया उववाइए,
के अहं आसी,
के वा इओ चुओ पेच्चा भविस्सामि।

मैं पूर्व दिशा से आया हूँ,
अथवा दक्षिण दिशा से आया हूँ,
अथवा पश्चिम दिशा से आया हूँ,
अथवा उत्तर दिशा से आया हूँ,
अथवा ऊर्ध्व दिशा से आया हूँ,
अथवा अधोदिशा से आया हूँ,
अथवा किसी अन्य दिशा से या अनुदिशा (विदिशा) से आया हूँ।
इसी प्रकार कुछ प्राणियों को यह भी ज्ञान नहीं होता–
मेरी आत्मा जन्म धारण करने वाली है, अथवा–
मेरी आत्मा जन्म धारण करने वाली नहीं है,
मैं (पूर्व जन्म में) कौन था?
मैं यहां से च्युत होकर (आयुष्य पूर्ण करके) अगले जन्म में क्या होऊँगा?

सेज्जं पुण जाणेज्जा–सहसम्मुइयाए, परवागरणेणं, अण्णेसिं वा अंतिए सोच्चा, तं जहा–
पुरत्थिमाओ वा दिसाओ आगओ अहमंसि एवं दक्खिणाओ वा, पच्चत्थिमाओ वा, उत्तराओ वा, उड्ढाओ वा, अहाओ वा, अन्नयरीओ दिसाओ वा अणुदिसाओ वा आगओ अहमंसि।
एवमेगेसिं जं णायं भवइ–अत्थि मे आया उववाइए, जो इमाओ दिसाओ वा अणुदिसाओ वा अणुसंचरइ, सव्वाओ दिसाओ सव्वाओ अणुदिसाओ जो आगओ अणुसंचरइ सोऽहं।

से आयावाई लोगावाई कम्मावाई किरियावाई।
*–आया. सु. १, अ. १, सु. १-३*

कोई प्राणी अपनी स्वमति से, दूसरे के कहने से अथवा दूसरे से सुनकर के यह जान लेता है, यथा–
मैं पूर्वदिशा से आया हूँ इसी प्रकार दक्षिण दिशा से, पश्चिम दिशा से, उत्तर दिशा से, ऊर्ध्व दिशा से, अधोदिशा से अथवा अन्य किसी दिशा या विदिशा से आया हूँ।

कुछ प्राणियों को यह भी ज्ञात होता है कि–मेरी आत्मा भवान्तर में अनुसंचरण करने वाली है, जो इन दिशाओं और अनुदिशाओं में कर्मानुसार परिभ्रमण करती है। जो इन सव दिशाओं और विदिशाओं में गमनागमन करती है, वही मैं (आत्मा) हूँ।
जो ऐसा जानता है वही आत्मावादी, लोकवादी, कर्मवादी एवं क्रियावादी है।

**४. दिट्ठंतपुव्वं लोगपएसा जीवस्स जम्म-मरणेणं पुट्ठत्त परूवणं–**

प. एयंसि णं भंते ! एमहालयंसि लोगंसि अत्थि केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जत्थ णं अयं जीवे न जाए वा, न मए वा वि?
उ. गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे।
प. से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ–
'एयंसि णं एमहालयंसि लोगंसि नत्थि केइ परमाणु पोग्गलमेत्ते वि पएसे जत्थ णं अयं जीवे न जाए वा न मए वा वि?
उ. गोयमा ! से जहानामए केइ पुरिसे अयासयस्स एगं महं अयावयं करेज्जा,
से णं तत्थ जहन्नेणं एक्कं वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं अयासहस्सं पक्खिवेज्जा,
ताओ णं तत्थ पउरगोयराओ, पउरपाणियाओ,
जहन्नेणं एगाहं वा, दुयाहं वा, तियाहं वा उक्कोसेणं छम्मासे परिवसेज्जा,

**४. दृष्टांतपूर्वक लोक के प्रदेश में जीव के जन्म मरण द्वारा स्पृष्टत्व का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! इतने बड़े लोक में क्या कोई परमाणु पुद्गल जितना भी आकाशप्रदेश ऐसा है, जहां पर इस जीव ने जन्म-मरण न किया हो?
उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।
प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–
"इतने बड़े लोक में परमाणु पुद्गल जितना कोई भी आकाश प्रदेश ऐसा नहीं है, जहाँ इस जीव ने जन्म मरण न किया हो?
उ. गौतम ! जैसे कोई पुरुष सौ वकरियों के लिए एक बड़ा वकरियों का वाड़ा वनाए।
उसमें वह एक, दो या तीन और अधिक से अधिक एक हजार वकरियों को रखे।
वहाँ उनके लिए घास-चारा चरने की प्रचुर भूमि और पानी की व्यवस्था हो।
यदि ये वकरियां वहां कम से कम एक, दो या तीन दिन और अधिक से अधिक छह महीने तक रहें तो–

अत्थि णं गोयमा ! तस्स अयावयस्स केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जे णं तासिं अयाणं उच्चारेण वा, पासवणेण वा, खेलेण वा, सिंघाणएण वा, वंतेण वा, पित्तेण वा, पूएण वा, सुक्केण वा, सोणिएण वा, चम्मेहि वा, रोमेहि वा, सिंगेहि वा, खुरेहि वा, नहेहिं वा अणोक्कंतपुव्वे भवइ ? णो इणट्ठे समट्ठे,

होज्जा वि णं गोयमा ! तस्स अयावयस्स केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जे णं तासिं अयाणं उच्चारेण वा **जाव** नहेहिं वा अणोक्कंतपुव्वे,

नो चेव णं एयंसि एमहालयंसि लोगंसि लोगस्स य सासयभाव संसारस्स य अणादिभावं जीवस्स य निच्चभावं कम्मबहुत्तं जम्मण मरणाबाहुल्लं च पडुच्च नत्थि केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जत्थ णं अयं जीवे न जाए वा, न मए वा वि।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

'एयंसि णं एमहालयंसि लोगंसि नत्थि केइ परमाणुपोग्गलमेत्ते वि पएसे जत्थ णं अयं जीवे न जाए वा, न मए वा वि।' *–विया. स. १२, उ. ७, सु. ३*

हे गौतम ! क्या उस बकरियों के बाड़े का कोई भी परमाणु पुद्गल जितना प्रदेश ऐसा रह सकता है जो उन बकरियों के मल, मूत्र, श्लेष्म (कफ) नाक के मैल (लींट) वमन, पित्त, शुक्र, रूधिर, चर्म, रोम, सींग, खुर और नखों से अस्पृष्ट न रहा हो ? (गौतम ! भंते !) यह अर्थ समर्थ नहीं हैं।

(भगवान् ने कहा–) हे गौतम ! कदाचित् उस बाड़े में कोई एक परमाणु पुद् गल जितना प्रदेश ऐसा भी रह सकता है जो उन बकरियों के मल-मूत्र **यावत्** नखों से अस्पृष्ट रहा हो।

किन्तु इतने बड़े इस लोक में लोक के शाश्वतभाव की दृष्टि से संसार के अनादि होने के कारण जीव की नित्यता, कर्म-बहुलता तथा जन्म मरण की बहुलता की अपेक्षा से कोई परमाणु पुद्गल जितना प्रदेश भी ऐसा नहीं है जहाँ इस जीव ने जन्म-मरण नहीं किया हो।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"इतने बड़े लोक में परमाणु पुद्गल जितना कोई भी आकाश प्रदेश ऐसा नहीं है, जहां इस जीव ने जन्म-मरण न किया हो।"

### ५. संसार परिब्भमणस्स णवठाणाणि–

जीवाणं णवहिं ठाणेहिं संसारवत्तिंसु वा, वत्तंति वा, वत्तिस्संति वा, तं जहा–

१. पुढविकाइयत्ताए, २. आउकाइयत्ताए,
३. तेउकाइयत्ताए, ४. वाउकाइयत्ताए,
५. वणस्सइकाइयत्ताए, ६. बेइंदियत्ताए,
७. तेइंदियत्ताए, ८. चउरिंदियत्ताए,
९. पंचिंदियत्ताए, *–ठाणं अ. ९ सु. ६६६*

### ५. संसार परिभ्रमण के नौ स्थान–

जीवों ने नौ स्थानों से संसार में परिभ्रमण किया था, करते हैं और करेंगे, यथा–

१. पृथ्वीकाय के रूप में, २. अप्काय के रूप में,
३. तेजस्काय के रूप में, ४. वायुकाय के रूप में,
५. वनस्पतिकाय के रूप में, ६. द्वीन्द्रिय के रूप में,
७. त्रीन्द्रिय के रूप में, ८. चतुरिन्द्रिय के रूप में,
९. पञ्चेन्द्रिय के रूप में।

### ६. छ ठाणेसु जीवाणं असामत्थ परूवणं–

छहिं ठाणेहिं सव्वजीवाणं णत्थि इड्ढी इ वा, जुइ इ वा, जसे इ वा, बले इ वा, वीरिए इ वा, पुरिसक्कार परक्कमे इ वा, तं जहा–

१. जीवं वा अजीवं करणयाए,
२. अजीवं वा जीवं करणयाए,
३. एगसमएणं वा दो भासाओ भासित्तए,
४. सयं कडं वा कम्मं वेदेमि वा, मा वा वेदेमि,
५. परमाणुपोग्गलं वा छिंदित्तए वा, भिंदित्तए वा, अगणिकाएण वा समोदहित्तए,
६. बहिया वा लोगंता गमणयाए। *–ठाणं. अ. ६, सु. ४७९*

### ६. छ स्थानों में जीवों के असामर्थ्य का प्ररूपण–

सब जीवों में इन छह कार्यों को करने की ऋद्धि, द्युति, यश, वल, वीर्य पुरुषकार पराक्रम नहीं होता, यथा–

१. जीव को अजीव में परिणत करने की,
२. अजीव को जीव में परिणत करने की,
३. एक समय में दो भाषा वोलने की,
४. अपने द्वारा किए हुए कर्मो का वेदन करूं या नहीं करूं इस भाव की,
५. परमाणु पुद्गल का छेदन भेदन करने और उसे अग्निकाय में जलाने की,
६. लोकान्त से वाहर जाने की।

### ७. जीवदव्वाणं अणंतत्त परूवणं–

प. जीवदव्वा णं भंते ! किं संखेज्जा, असंखेज्जा, अणंता ?

उ. गोयमा ! नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता।

### ७. जीव द्रव्यों के अनन्तत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या जीव द्रव्य संख्यात हैं, असंख्यात हैं या अनन्त हैं ?

उ. गौतम ! जीवद्रव्य संख्यात नहीं हैं, असंख्यात नहीं हैं, किन्तु अनन्त हैं।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"जीवदव्वा णं, नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता ?"

उ. गोयमा ! असंखेज्जा णेरइया, असंखेज्जा असुरकुमारा जाव असंखेज्जा थणियकुमारा, असंखेज्जा पुढवीकाइया जाव असंखेज्जा वाउकाइया, अणंता वणस्सइकाइया,

असंखेज्जा बेइन्दिया, असंखेज्जा तेइंदिया, असंखेज्जा चउरिंदिया, असंखेज्जा पंचेन्दियतिरिक्खजोणिया,

असंखेज्जा मणूसा, असंखेज्जा वाणमंतरिया, असंखेज्जा जोइसिया, असंखेज्जा वेमाणिया, अणंता सिद्धा,

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"जीवदव्वा णं नो संखेज्जा, नो असंखेज्जा, अणंता।"[1]

–अणु. सु. ४०४

८. खुड्ड पाणाणं छव्विहत्तं–

छव्विहा खुड्डा पाणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. बेइंदिया, २. तेइंदिया, ३. चउरिंदिया,

४. संमुच्छिमपंचेन्दियतिरिक्खजोणिया,[2]

५. तेउकाइया, ६. वाउकाइया।

–ठाणं. अ. ६, सु. ५१३

९. हत्थिस्स य कुंथुस्स य सम जीव पएसत्त परूवणं–

प. से नूणं भंते ! हत्थिस्स य कुंथुस्स य समे चेव जीवे ?

उ. हंता, गोयमा ! हत्थिस्स य कुंथुस्स य समे चेव जीवे।

प. कम्हाणं भंते ! हत्थिस्स य कुंथुस्स य समे चेव जीवे ?

उ. गोयमा ! से जहाणामए कूडागारसाला सिया जाव गंभीरा, अह णं केइ पुरिसे जोइं व दीवं व गहाय तं कूडागारसालं अंतो-अंतो अणुपविसइ, तीसे कूडागारसालाए सव्वओ समंता घणनिचिय निरंतर निच्छिड्डाइं दुवार-वयणाइं पिहेइ पिहेत्ता तीसे कूडागारसालाए बहुमज्झदेसभाए तं पईवं पलीवेज्जा।

तए णं से पईवे तं कूडागारसालं अंतो-अंतो ओभासइ, उज्जोवेइ, तवइ, पभासेइ नो चेव णं बाहिं। अह णं से पुरिसे तं पईवं इड्डरएणं पिहेज्जा, तए णं से पईवे तं इड्डरयं अंतो अंतो ओभासेइ जाव पभासेइ, नो चेव णं इड्डरगस्स बाहिं, नो चेव णं कूडागारसालं, नो चेव णं कूडागारसालाए बाहिं।

[illegible] गोकिलिंजेणं पच्छिपिडएणं गंडमाणियाए आढएणं [illegible] कुडवेणं अद्धकुडवेणं [illegible] चउभाइयाए [illegible] पिहेज्जा। तए णं से पईवे [illegible]

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कह जाता है कि–

"जीवद्रव्य संख्यात नहीं हैं, असंख्यात नहीं हैं, किन्तु अनन्त हैं ?"

उ. गौतम ! असंख्यात नारक हैं, असंख्यात असुरकुमार यावत असंख्यात स्तनितकुमार देव हैं, असंख्यात पृथ्वीकायिक जीव हैं यावत् असंख्यात वायुकायिक जीव हैं, अनन्त वनस्पतिकायिक जीव हैं,

असंख्यात द्वीन्द्रिय हैं, असंख्यात त्रीन्द्रिय हैं, असंख्यात चतुरिन्द्रिय हैं, असंख्यात पंचेन्द्रियतिर्यञ्च योनिक हैं,

असंख्यात मनुष्य हैं, असंख्यात वाणव्यंतर देव हैं, असंख्यात ज्योतिष्क देव हैं, असंख्यात वैमानिक देव हैं और अनन्त सिद्ध हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि

"जीवद्रव्य संख्यात नहीं हैं, असंख्यात भी नहीं हैं किन्तु अनन्त हैं।"

८. क्षुद्र प्राणियों के छह प्रकार–

क्षुद्र प्राणी छह प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. द्वीन्द्रिय, २. त्रीन्द्रिय, ३. चतुरिन्द्रिय,

४. सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक,

५. तेजस्कायिक, ६. वायुकायिक।

९. हाथी और कुंथु के सम जीव प्रदेशत्व का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या वास्तव में हाथी और कुंथुए का जीव समान है ?

उ. हां, गौतम ! हाथी और कुंथुए का जीव समान है।

प्र. भंते ! हाथी और कुंथुए का जीव समान कैसे हो सकता है ?

उ. गौतम ! जैसे कोई कूटागारशाला हो, जो यावत् विशाल और गंभीर हो और कोई एक पुरुष उस कूटागारशाला में अग्नि और दीपक के साथ घुसकर उसके ठीक मध्य भाग में खड़ा हो जाए। तत्पश्चात् उस कूटागारशाला के सभी द्वारों के किवाड़ों को इस प्रकार सटाकर अच्छी तरह बंद कर दे कि जिससे किंचित्मात्र भी सांध छिद्र न रहे। फिर उस कूटागारशाला के बीचोबीच उस प्रदीप को जलाये।

तब जलाने पर वह दीपक उस कूटागारशाला के अन्तर्वर्ती भाग को ही प्रकाशित, उद्योतित, तापित और प्रभासित करता है किन्तु बाहरी भाग को प्रकाशित नहीं करता है। अब यदि वही पुरुष उस दीपक को एक विशाल पिटारे से ढक दे तो दीपक कूटागारशाला की तरह उस पिटारे के भीतरी भाग को ही प्रकाशित करेगा किन्तु पिटारे के बाहरी भाग को प्रकाशित नहीं करेगा।

इसी प्रकार गोकिलिंज (गाय को घास रखने का [illegible]) पच्छिकापिटक (पिटारी) (गंडमाणिका) अनाज को मापने [illegible] चर्तन (आढक) (चार सेर धान्य मापने का पात्र) [illegible] प्रस्थक, अर्धप्रस्थक कुडव, अर्धकुडव, चतुर्भागिका [illegible]

[1] [illegible]

[2] ठाणं. अ. ४, उ. ४, सु. ३५५ (३)

दीवचंपगस्स अंतो-अंतो ओभासेइ जाव पभासंइ, नो चेव णं दीवचंपगस्स बाहिं, नो चेव णं चउसट्ठियाए बाहिं, नो चेव कूडागारसालं, नो चेव णं कूडागारसालाए बाहिं

एवामेव गोयमा ! जीवे वि जं जारिसयं पुव्वकम्मनिबद्धं बोद्धिं निव्वत्तेइ तं असंखेज्जेहिं जीवपएसेहिं सचित्तं करेइ खुड्डियं वा महालियं वा।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ-
"हत्थिस्स य कुंथुस्स य समे चेव जीवे।"

*–विया. स. ७, उ. ८, सु. २*

अष्टभागिका, षोडशिका, द्वात्रिंशतिका, चतुष्षष्टिका और दीपचम्पक (दीपक का ढकना) से ढके तो वह दीपक उस ढक्कन के भीतरी भाग को ही प्रकाशित यावत् प्रभासित करेगा किन्तु ढक्कन के बाहरी भाग को प्रकाशित नहीं करेगा तथा न चतुष्षष्टिका के बाहरी भाग को, न कूटागारशाला को, न कूटागारशाला के बाहरी भाग को प्रकाशित करेगा।

इसी प्रकार गौतम ! पूर्वभवोपार्जित कर्म के निमित्त से जीव को क्षुद्र (छोटे) या महत् (बड़े) जैसे भी शरीर की प्राप्ति होती है, उसी के अनुसार आत्मप्रदेशों को संकुचित और विस्तृत करने के स्वभाव के कारण वह उस शरीर को अपने असंख्यात आत्मप्रदेशों से व्याप्त करता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
'हाथी और कुंथु का जीव समान प्रदेश वाला है।'

### १०. जीवपएसेसु सत्थपओगाभाव परूवणं–

प. अह भंते ! कुम्मे कुम्मावलिया, गोहे गोहावलिया, गोणे गोणावलिया, मणुस्से मणुस्सावलिया, महिसे महिसावलिया, एएसि णं दुहा वा, तिहा वा, संखेज्जहा वा, छिन्नाणं जे अंतरा ते वि णं तेहिं जीवपएसेहिं फुडा ?

उ. हंता, गोयमा ! फुडा।

प. पुरिसे णं भंते ! ते अंतरे हत्थेण वा, पाएण वा, अंगुलियाए वा, सलागाए वा, कट्ठेण वा, किलिंचेण वा, आमुसमाणे वा, सम्मुसमाणे वा, आलिहमाणे वा, विलिहमाणे वा, अन्नयरेण वा तिक्खेणं सत्थजाएणं आच्छिदेमाणे वा, विच्छिदेमाणे वा, अगणिकाएणं वा समोडहमाणे तेसिं जीवपएसाणं किंचि आबाहं वा, वाबाहं वा, उप्पाएइ ? छविच्छेदं वा करेइ ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, नो खलु तत्थ सत्थं संकमइ।

*–विया. स. ८, उ. ३, सु. ६*

### १०. जीवप्रदेशों में शस्त्र प्रयोगाभाव का प्ररूपण–

प्र. भंते ! कूर्म (कछुआ) कूर्मावली (कछुओं की श्रेणी) गोधा (गोह) गोधा की पंक्ति (गोधावलिका) गाय, गायों की पंक्ति, मनुष्य, मनुष्यों की पंक्ति, भैंसा, भैंसों की पंक्ति इन सबके दो या तीन अथवा संख्यात टुकड़े किये जाएं तो उनके बीच का भाग (अन्तर) क्या जीवप्रदेशों से स्पृष्ट होता है ?

उ. हां, गौतम ! वह (बीच का भाग जीवप्रदेशों से) स्पृष्ट होता है।

प्र. भंते ! कोई पुरुष उन कछुए आदि के खण्डों के बीच भाग को हाथ से, पैर से, अंगुलि से, शलाका (सलाई) से, काष्ठ से या लकड़ी के छोटे टुकड़े से थोड़ा स्पर्श करे, विशेष स्पर्श करे, थोड़ा सा खींचे या विशेष खींचे या किसी तीक्ष्ण शस्त्रसमूह से थोड़ा छेदे या विशेष छेदे अथवा अग्निकाय से उसे जलाए तो क्या उन जीवप्रदेशों को थोड़ी या अधिक बाधा उत्पन्न होती है या उसके किसी भी अवयव का छेदन होता है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है (अर्थात् वह जरा सी भी पीड़ा नहीं पहुँचा सकता और न अंगभंग कर सकता है) क्योंकि उन जीवप्रदेशों पर शस्त्र (आदि) का प्रभाव नहीं होता।

### ११. ओदणाइ जीवाणं पुव्वपच्छा भाव पण्णवणया सरीर परूवणं–

प. अह णं भंते ! ओदणे, कुम्मासे, सुरा एए णं किं सरीरा ति वत्तव्वयं सिया ?

उ. गोयमा ! ओदणे, कुम्मासे, सुराए य जे घणे दव्वे एए णं पुव्वभावपण्णवणं पडुच्च वणस्सइजीवसरीरा,
तओ पच्छा सत्थातीया सत्थपरिणामिया अगणिज्झामिया अगणिज्झुसिया अगणिपरिणामिया अगणिजीवसरीरा त्ति वत्तव्वं सिया।

सुराए य जे दव्वे एए णं पुव्वभाव पण्णवणं पडुच्च आउजीवसरीरा, तओ पच्छा सत्थातीया जाव अगणिसरीरा त्ति वत्तव्वं सिया॥

*–विया. स. ५, उ. २, सु. १४*

### ११. ओदन आदि जीवों के पूर्व पश्चात् भाव प्रज्ञापना से शरीर की प्ररूपणा–

प्र. भंते ! ओदन, कुल्माष, सुरा इन तीनों द्रव्यों को किन जीवों का शरीर कहना चाहिए ?

उ. गौतम ! ओदन, कुल्माष और सुरा में जो घन द्रव्य हैं, वे पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा से वनस्पति जीव के शरीर हैं।
इसके पश्चात् जब वे ओदनादि द्रव्य शस्त्रातीत हो जाते हैं, शस्त्रपरिणत हो जाते हैं, अग्निध्यामित, अग्निझुषित (अग्निसेवित) और अग्निपरिणमित हो जाते हैं, तब वे द्रव्य अग्नि के शरीर वाले कहे जा सकते हैं।
सुरा में जो तरल द्रव्य (पदार्थ) है वह पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा अप्कायिक जीवों का शरीर है तत्पश्चात् शस्त्रातीत यावत् (अग्निपरिणमित हो जाता है) तब वह अग्निकाय शरीर कहा जा सकता है।

### १२. अयाइ जीवाणं सरीर परूवणं–

प. अह णं भंते ! अये, तंबे, तउए, सीसए, उवले, कसट्टिया एए णं किं सरीरा ति वत्तव्वं सिया ?

### १२. लोह आदि के जीवों की शरीर प्ररूपणा–

प्र. भन्ते ! लोहा, ताम्बा, त्रपुप्, शीशा, उपल और कसौटी ये सब द्रव्य किन जीवों के शरीर कहलाते हैं ?

उ. गोयमा ! अए, तंबे, तउए, सीसए, उवले, कसट्टिया एए णं पुव्वभावपण्णवणं पडुच्च पुढविजीवसरीरा,

तओ पच्छा सत्थातीया जाव अगणिपरिणामिया अगणिजीवसरीरा त्ति वत्तव्वं सिया।

*–विया. स. ५, उ. २, सु. १५*

उ. गौतम ! लोहा, ताम्बा, कलई, शीशा, उपल और लोहे का काट ये सब द्रव्य पूर्वप्रज्ञापना की अपेक्षा से पृथ्वीकायिक जीवों के शरीर कहे जा सकते हैं,

और उसके बाद शस्त्रातीत यावत् अग्नि परिणामित होने पर ये अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जा सकते है।

## १३. अट्ठिचम्माईणं जीवाणं सरीर परूवणं–

प. अह णं भंते ! अट्ठी अट्ठिज्झामे, चम्मे चम्मज्झामे, रोमे रोमज्झामे, सिंगे सिंगज्झामे, खुरे खुरज्झामे, नखे नखज्झामे, एए णं किं सरीरा ति वत्तव्वं सिया ?

उ. गोयमा ! अट्ठी, चम्मे, रोमे, सिंगे, खुरे, नहे, एए णं तसपाण जीवसरीरा अट्ठिज्झामे, चम्मज्झामे, रोमज्झामे, सिंगज्झामे खुरज्झामे, नखज्झामे एएणं पुव्वभावपण्णवणं पडुच्च तसपाणजीवसरीरा तओ पच्छा सत्थातीया जाव अगणिजीवसरीरा ति वत्तव्वं सिया।

*–विया. स. ५, उ. २, सु. १६*

## १३. अस्थि चर्म आदि के जीवों की शरीर प्ररूपणा–

प्र. भंते ! हड्डी, अग्निप्रज्वलित हड्डी, चमड़ा, अग्निप्रज्वलित चमड़ा, रोम, अग्निप्रज्वलित रोम, सींग, अग्निप्रज्वलित सींग, खुर, अग्निप्रज्वलित खुर, नख, अग्निप्रज्वलित नख, ये सब किन जीवों के शरीर कहे जा सकते हैं ?

उ. गौतम ! हड्डी, चमड़ा, रोम, सींग, खुर और नख ये सब त्रसजीवों के शरीर कहे जा सकते हैं। अग्निप्रज्वलित हड्डी, चमड़ा, रोम, सींग और नख ये सब पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा से तो त्रसजीवों के शरीर हैं किन्तु उसके पश्चात् शस्त्रातीत यावत् अग्निपरिणामित होने पर ये अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जा सकते हैं।

## १४. इंगालाइ जीवाणं सरीर परूवणं–

प. अह णं भंते ! इंगाले, छारिए, भुसे, गोमए एएणं किं सरीरा ति वत्तव्वं सिया ?

उ. गोयमा ! इंगाले, छारिए, भुसे, गोमए एए णं पुव्वभावपण्णवणाए एगिंदियजीवसरीरप्पओग-परिणामिया वि जाव पंचिंदियजीवसरीरप्पओग-परिणामिया वि,

तओ पच्छा सत्थातीया जाव अगणिजीवसरीरा ति वत्तव्वं सिया।

*–विया. स. ५, उ. २, सु. १७*

## १४. अंगार आदि के जीवों की शरीर प्ररूपणा–

प्र. भन्ते ! अंगारे, राख, भूसा और गोवर इन सवको किन जीवों के शरीर कहे जा सकते हैं ?

उ. गौतम ! अंगारे, राख, भूसा और गोवर, ये सव पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा से एकेन्द्रियजीवों द्वारा अपने शरीर रूप प्रयोगों से (अपने व्यापार से) अपने साथ परिणामित एकेन्द्रिय शरीर यावत् पंचेन्द्रिय जीवों तक के शरीर भी कहे जा सकते हैं।

तत्पश्चात् शस्त्रातीत यावत् अग्निकाय परिणामित हो जाने पर वे अग्निकायिक जीवों के शरीर कहे जा सकते हैं।

## १५. चंद दिट्ठंतेण जीव गुणाणं वड्ढोऽवड्ढि परूवणं–

प. कहं णं भंते ! जीवा वड्ढंति वा हायंति वा ?

उ. गोयमा ! से जहाणामए वहुलपक्खस्स पाडिवयाचंदे पुण्णिमाचंदं पणिहाय हीणे वण्णेणं, हीणे सोम्मयाए, हीणे निद्धयाए, हीणे कंतीए

एवं दित्तीए जुत्तीए छायाए पभाए ओयाए लेस्साए मंडलेणं,

तयाणंतरं च णं बीयाचंदे पाडिवयं चंदं पणिहाय हीणतराए वण्णेणं जाव मंडलेणं,

तयाणंतरं च णं तइयाचंदे बिइयाचंदं पणिहाय हीणतराए वण्णेणं जाव मंडलेणं,

एवं खलु एएणं कमेणं परिहायमाणे-परिहायमाणे जाव अमावस्साचंदे चाउद्दसिचंदं पणिहाय नट्ठे वण्णेणं जाव नट्ठे मंडलेणं।

## १५. चन्द्र के दृष्टांत द्वारा जीवगुणों की वृद्धि-हानि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! जीव किस कारण से वृद्धि को प्राप्त होते हैं और किस कारण से हानि को प्राप्त होते हैं ?

उ. गौतम ! जैसे कृष्ण पक्ष की प्रतिपदा का चन्द्र पूर्णिमा के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण से हीन होता है, सौम्यता से हीन होता है, स्निग्धता से हीन होता है, कान्ति से हीन होता है, इसी प्रकार दीप्ति (चमक) से, युक्ति (आकाश मंडल के साथ संयोग) से, छाया (प्रतिविम्व) से, प्रभा से, ओज से, लेश्या से और मण्डल (गोलाई) से हीन होता है,

तदनन्तर कृष्णपक्ष की द्वितीया का चन्द्रमा प्रतिपदा के चन्द्रमा की अपेक्षा वर्ण से हीनतर होता है यावत् मण्डल से भी हीनतर होता है,

तत्पश्चात् तृतीया का चन्द्र द्वितीया के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण से हीनतर होता है यावत् मंडल से भी हीनतर होता है।

इसी प्रकार इसी क्रम से हीन-हीन होता हुआ यावत् अमावस्या का चन्द्र चतुर्दशी के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण यावत् मण्डल से सर्वथा नष्ट होता है,

एवामेव समणाउसो ! जो अम्हं निग्गंथो वा निग्गंथी वा **जाव** पव्वइए समाणे हीणे खंतीए-**एवं** मुत्तीए गुत्तीए अज्जवेणं मद्दवेणं लाघवेणं सच्चेणं तवेणं चियाए अकिंचणयाए बंभचेरवासेणं तयाणंतरं च णं हीणे हीणतराए खंतीए **जाव** हीणे हीणतराए बंभचेरवासेणं खलु एएणं कमेणं परिहीयमाणे परिहीयमाणे णट्ठे खंतीए **जाव** णट्ठे बंभचेरवासेणं।

**इसी प्रकार** हे आयुष्मन श्रमणों ! जो हमारा साधु या साध्वी **यावत्** प्रव्रजित होकर क्षान्ति क्षमा से हीन होता है, **इसी प्रकार** मुक्ति (निर्लोभता) गुप्ति, आर्जव, मार्दव, लाघव, सत्य, तप, त्याग, आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य वास से हीन होता है और उसके पश्चात् क्षान्ति से हीन **यावत्** ब्रह्मचर्यवास से हीन हीनतर होता जाता है इसी प्रकार इसी क्रम से हीन हीनतर होते हुए उसके क्षमा आदि गुण **यावत्** उसका ब्रह्मचर्यवास नष्ट हो जाता है।

से जहा वा सुक्कपक्खस्स पाडिवयाचंदे अमावासाए चंदं पणिहाय अहिए वण्णेणं **जाव** अहिए मंडेलणं।

जैसे शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा का चन्द्र अमावस्या के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण **यावत्** मंडल से अधिक होता है,

तयाणंतरं च णं बिइयाचंदे पाडिवयाचंदं पणिहाय अहियतराए वण्णेणं **जाव** अहियतराए मंडेलणं।

तदनंतर द्वितीया का चन्द्र प्रतिपदा के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण मण्डल से अधिक अधिकतर होता है।

**एवं खलु एएणं कमेणं**-परिवुड्ढेमाणे **जाव** पुण्णिमाचंदे चाउद्दसिं चंदं पणिहाय पडिपुण्णे वण्णेणं **जाव** पडिपुण्णे मंडलेणं।

**इसी प्रकार** इसी क्रम से बढ़ते हुए **यावत्** पूर्णिमा का चन्द्र चतुर्दशी के चन्द्र की अपेक्षा वर्ण **यावत्** मंडल से परिपूर्ण होता है।

**एवामेव** समणाउसो ! जो अम्हे निग्गंथो वा निग्गंथी वा **जाव** पव्वइए समाणे अहिए खंतीए **जाव** बंभचेरवासेणं तयाणंतरं च णं अहियतराए खंतीए **जाव** बंभचेरवासेणं।

**इसी प्रकार** हे आयुष्मन् श्रमणो ! जो हमारा साधु या साध्वी प्रव्रजित होकर क्षमा **यावत्** ब्रह्मचर्य से अधिक होता है, तदनंतर क्षमा **यावत्** ब्रह्मचर्यवास में अधिक वृद्धि करता जाता है।

**एवं खलु एएणं कमेणं**-परिवड्ढेमाणे परिवड्ढेमाणे **जाव** पडिपुण्णे बंभचेरवासेणं,

**इसी प्रकार** इसी **क्रम से** बढ़ते बढ़ते क्षमा **यावत्** ब्रह्मचर्य वास से परिपूर्णता को प्राप्त हो जाते हैं।

**एवं** खलु जीवा वड्ढंति वा हायंति वा।

**इस प्रकार** जीव वृद्धि और हानि को प्राप्त होते हैं।

*–णाया. सु. १, अ. १०, सु. ४-६*

**१६. वत्थस्स य जीवाण य साइ-सपज्जवसियाइ परूवणं**

**१६. वस्त्र और जीवों की सादि सपर्यवसितादि का प्ररूपण–**

**प.** वत्थे णं भंते ! किं साइए सपज्जवसिए साइए अपज्जवसिए, अणाइए सपज्जवसिए अणाइए अपज्जवसिए ?

**प्र.** भंते ! क्या वस्त्र सादि-सान्त है ? सादि-अनन्त है ? अनादि-सान्त है ? या अनादि-अनंत है ?

**उ.** गोयमा ! वत्थे साइए सपज्जवसिए,

**अवसेसा तिण्णि वि पडिसेहेयव्वा।**

**उ.** गौतम ! वस्त्र सादि-सान्त है,

**शेष तीन भंगों का (वस्त्र में) निषेध करना चाहिए।**

**प.** जहा णं भंते ! वत्थे साइए सपज्जवसिए णो साइए अपज्जवसिए, णो अणाइए सपज्जवसिए, णो अणाइए अपज्जवसिए तहा णं जीवा किं साइया सपज्जवसिया **जाव** अणाइया अपज्जवसिया ?

**प्र.** भंते ! जिस प्रकार वस्त्र सादि-सान्त है, सादि-अनंत नहीं है, अनादि-सान्त नहीं है और अनादि-अनंत नहीं है क्या वैसे ही जीव सादि-सान्त है **यावत्** अनादि-अनंत है ?

**उ.** गोयमा ! अत्थेगइया साइया सपज्जवसिया **जाव** अत्थेगइया अणाइया अपज्जवसिया।

**उ.** गौतम ! कितने ही जीव सादि सान्त हैं **यावत्** कितने ही जीव अनादि अनंत हैं।

**प.** से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

'अत्थेगइया साइया सपज्जवसिया **जाव** अत्थेगइया अणाइया अपज्जवसिया ?'

**प्र.** भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"कितने ही जीव सादि सान्त हैं **यावत्** कितने ही जीव अनादि अनन्त हैं ?"

**उ.** गोयमा ! नेरइया, तिरिक्खजोणिया, मणुस्सा, देवा, गइरागइं पडुच्च साइया सपज्जवसिया,

सिद्धा गइं पडुच्च साइया अपज्जवसिया,

भवसिद्धिया लद्धिं पडुच्च अणाइया सपज्जवसिया,

अभवसिद्धिया संसारं पडुच्च अणाइया अपज्जवसिया भवंति।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

**उ.** गौतम ! नैरयिक, तिर्यञ्चयोनिक, मनुष्य और देव, गति और आगति की अपेक्षा सादि सान्त है,

गति की अपेक्षा से सिद्धजीव सादि अनंत है,

लब्धि की अपेक्षा भवसिद्धिक जीव अनादि सान्त हैं,

संसार की अपेक्षा अभवसिद्धिक जीव अनादि अनन्त हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

उ. गोयमा ! दुविहा पन्नत्ता; तं जहा–

१. पज्जत्तगसव्वट्ठसिद्ध अणुत्तरोववाइय-कप्पाईय वेमाणिय देवपंचेंदियजीवनिव्वत्तीय य,

२. अपज्जत्तगसव्वट्ठसिद्धअणुत्तरोववाइय-कप्पाईय-वेमाणिय देवपंचेंदियजीवनिव्वत्ती य।

*–विया. स. १९, उ. ८, सु. १-४*

उ. गौतम ! यह निर्वृत्ति दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. पर्याप्तसर्वार्थसिद्धअनुत्तरौपपातिक वैमानिक देव-पंचेन्द्रिय जीवनिर्वृत्ति,

२. अपर्याप्तसर्वार्थसिद्ध अनुत्तरौपपातिक वैमानिक देवपंचेन्द्रियजीव निर्वृत्ति।

## १९. संसारी सिद्ध जीवेसु सोवचयाइत्तं कालमान य परूवणं–

प. जीवा णं भंते ! किं सोवचया, सावचया, सोवचयसावचया, निरुवचयनिरवचया?

उ. गोयमा ! जीवा णो सोवचया, नो सावचया, नो सोवचयसावचया, निरुवचयनिरवचया।

एगिंदिया तइयपयदे, सेसा जीवा चउहिं वि पएहिं भाणियव्वा।

प. सिद्धा णं भंते ! किं सोवचया जाव निरुवचयनिरवचया?

उ. गोयमा ! सिद्धा सोवचया, णो सावचया, णो सोवचयसावचया, निरुवचयनिरवचया।

प. जीवा णं भंते ! केवइयं कालं निरुवचयनिरवचया?

उ. गोयमा ! सव्वद्धं।

प. नेरइया णं भंते ! केवइयं कालं सोवचया?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्कं समयं, उक्कोसेणं आवलियाए असंखेज्जइभागं।

प. केवइयं कालं सावचया?

उ. गोयमा ! एवं चेव।

प. नेरइया णं भंते ! केवइयं कालं सोवचयसावचया?

उ. गोयमा ! एवं चेव।

प. नेरइया णं भंते ! केवइयं कालं निरुवचयनिरवचया?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्कं समयं, उक्कोसेणं बारस मुहुत्ता।

एगिंदिया सव्वे सोवचयसावचया सव्वद्धं।

सेसा सव्वे सोवचया वि, सावचया वि, सोवचयसावचया वि, निरुवचयनिरवचया वि

जहन्नेणं एक्कं समयं, उक्कोसेणं आवलियाए असंखेज्जइ भागं,

अवट्ठिएहिं वक्कंतिकालो भाणियव्वो।[1]

प. सिद्धा णं भंते ! केवइयं कालं सोवचया?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्कं समयं, उक्कोसेणं अट्ठ समया।

प. सिद्धा णं भंते ! केवइयं कालं निरुवचयनिरवचया ?

उ. गोयमा ! जहन्नेणं एक्कं समयं, उक्कोसेणं छम्मासा।

*–विया. स. ५, उ. ८, सु. २१-२८*

## १९. संसारी और सिद्ध जीवों में सोपचयादित्व और कालमान का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या जीव सोपचय (उपचयसहित) हैं, सापचय (अपचयसहित) हैं, सोपचय-सापचय (उपचय-अपचय सहित) हैं या निरुपचय निरपचय (उपचय अपचय-रहित) हैं?

उ. गौतम ! जीव सोपचय, सापचय और सोपचय-सापचय नहीं है किन्तु निरुपचयनिरुपचय हैं।

एकेन्द्रिय जीवों में तीसरा विकल्प सोपचय-सापचय कहना चाहिए। शेष सब जीवों में चारों विकल्प कहने चाहिए।

प्र. भंते ! क्या सिद्ध सोपचय यावत् निरुपचय-निरपचय हैं?

उ. गौतम ! सिद्ध सोपचय हैं, निरुपचय-निरपचय हैं किन्तु सापचय और सोपचय-सापचय नहीं हैं।

प्र. भंते ! जीव कितने काल तक निरुपचय-निरपचय रहते हैं?

उ. गौतम ! जीव सर्वकाल तक (निरुपचय-निरपचय) रहते हैं।

प्र. भंते ! नैरयिक कितने काल तक सोपचय रहते हैं?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका के असंख्यात भाग तक नैरयिक सोपचय रहते हैं।

प्र. भंते ! नैरयिक कितने काल तक सापचय रहते हैं?

उ. गौतम ! पूर्ववत् जानना चाहिए।

प्र. भंते ! नैरयिक सोपचय-सापचय कितने काल तक रहते हैं?

उ. गौतम ! पूर्ववत् जानना चाहिए।

प्र. भंते ! नैरयिक कितने काल तक निरुपचय-निरपचय रहते हैं?

उ. गौतम ! नैरयिक जीव जघन्य एक समय और उत्कृष्ट वारह मुहूर्त तक निरुपचय-निरपचय रहते हैं।

सभी एकेन्द्रिय जीव सर्वकाल सोपचय-सापचय रहते हैं।

शेष सभी जीव सोपचय भी हैं, सापचय भी हैं, सोपचय सापचय भी है और निरुपचय निरपचय भी हैं।

इन चारों का काल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आवलिका का असंख्यातवां भाग है।

अवस्थिति का काल व्युत्क्रांति पद के अनुसार जानना चाहिए।

प्र. भंते ! सिद्ध कितने काल तक सोपचय रहते हैं?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय और उत्कृष्ट आठ समय तक वे सोपचय रहते हैं।

प्र. भंते ! सिद्ध निरुपचय-निरपचय कितने काल तक रहते हैं?

उ. गौतम ! वे जघन्य एक समय और उत्कृष्ट छह मास तक निरुपचय-निरपचय रहते हैं।

१. वक्कंति अध्ययन देखें। –पण्ण, प. ६

४. जे देवा किट्ठिं सुकिट्ठिं किट्ठियावत्तं किट्ठिप्पभं किट्ठिकंतं किट्ठिवण्णं किट्ठिलेसं किट्ठिज्झयं किट्ठिसिंगं किट्ठिसिट्ठं किट्ठिकूडं किट्ठुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण चत्तारि सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

—सम. सम. ४, सु. १५

४. कृष्टि, सुकृष्टि, कृष्टियावर्त, कृष्टिप्रभ, कृष्टिकान्त, कृष्टिवर्ण, कृष्टिलेश्य, कृष्टिध्वज, कृष्टिशृंग, कृष्टिसृष्ट, कृष्टिकूट और कृष्टयुत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति चार सागरोपम की कही गई है।

५. जे देवा वायं सुवायं वायावत्तं वायप्पभं वायकंतं वायवण्णं वायलेसं वायज्झयं वायसिंगं वायसिट्ठं वायकूडं वाउत्तरवडिंसगं,

सूरं सुसूरं सूरावत्तं सूरप्पभं सूरकंतं सूरवण्णं सूरलेसं सूरज्झयं सूरसिंगं सूरसिट्ठं सूरकूडं सूरुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण पंच सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। —सम. सम. ५, सु. १६

५. वात, सुवात, वातावर्त, वातप्रभ, वातकान्त, वातवर्ण, वातलेश्य, वातध्वज, वातशृंग, वातसृष्ट, वातकूट और वातोत्तरावतंसक तथा

सूर, सुसूर, सूरावर्त, सूरप्रभ, सूरकान्त, सूरवर्ण, सूरलेश्य, सूरध्वज, सूरशृंग, सूरसृष्ट, सूरकूट और सूरोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति पांच सागरोपम की कही गई है।

६. जे देवा सयंभू सयंभूरमणं घोसं सुघोसं महाघोसं किट्ठिघोसं वीरं सुवीरं वीरगतं वीरसेणियं वीरावत्तं वीरप्पभं वीरकंतं वीरवण्णं वीरलेसं वीरज्झयं वीरसिंगं वीरसिट्ठं वीरकूडं वीरुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण छ सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। —सम. सम. ६, सु. १८

६. स्वयंभू, स्वयंभूरमण, घोष, सुघोष, महाघोष, कृष्टिघोष, वीर, सुवीर, वीरगत, वीरश्रेणिक, वीरावर्त, वीरप्रभ, वीरकान्त, वीरवर्ण, वीरलेश्य, वीरध्वज, वीरशृंग, वीरसृष्ट, वीरकूट और वीरोत्तरावतंसक नामक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति छह सागरोपम की कही गई है।

७. जे देवा समं समप्पभं महापभं पभासं भासुरं विमलं कंचणकूडं सणंकुमार-वडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण सत्त सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। —सम. सम. ७, सु. २०

७. सम, समप्रभ, महाप्रभ, प्रभास, भासुर, विमल, कांचनकूट और सनत्कुमारावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति सात सागरोपम की कही गई है।

८. जे देवा अच्चिं अच्चिमालिं वइरोयणं पभंकरं चंदाभं सुराभं सुपइट्ठाभं अग्गिच्चाभं रिट्ठाभं अरुणाभं अरुणुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण अट्ठ सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

—सम. सम. ८, सु. १५

८. अर्चि, अर्चिमाली, वैरोचन, प्रभंकर, चन्द्राभ, सूराभ, सुप्रतिष्ठाभ, अग्न्यर्चाभ, रिष्टाभ, अरुणाभ और अरुणोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति आठ सागरोपम की कही गई है।

९. जे देवा पम्हं सुपम्हं पम्हावत्तं पम्हप्पहं पम्हकंतं पम्हवण्णं पम्हलेसं पम्हज्झयं पम्हसिंगं पम्हसिट्ठं पम्हकूडं पम्हुत्तरवडिंसगं, सुज्जं-सुसुज्जं सुज्जावत्तं सुज्जपभं सुज्जकंतं सुज्जवण्णं सुज्जलेसं सुज्जज्झयं सुज्झसिंगं सुज्झसिट्ठं सुज्झकूडं सुज्जुत्तरवडिंसगं,

रुइल्लं रुइल्लावत्तं रुइल्लप्पभं रुइल्लकंतं रुइल्लवण्णं रुइल्ललेसं रुइल्लज्झयं रुइल्लसिंगं रुइल्लसिट्ठं रुइल्लकूडं रुइल्लुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण नव सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

—सम. सम. ९, सु. १७

९. पक्ष्म, सुपक्ष्म, पक्ष्मावर्त, पक्ष्मप्रभ, पक्ष्मकान्त, पक्ष्मवर्ण, पक्ष्मलेश्य, पक्ष्मध्वज, पक्ष्मशृंग, पक्ष्मसृष्ट, पक्ष्मकूट, पक्ष्मोत्तरावतंसक तथा सूर्य, सुसूर्य, सूर्यावर्त, सूर्यप्रभ, सूर्यकान्त, सूर्यवर्ण, सूर्यलेश्य, सूर्यध्वज, सूर्यशृंग, सूर्यसृष्ट, सूर्यकूट, सूर्योत्तरावतंसक तथा

रुचिर, रुचिरावर्त, रुचिरप्रभ, रुचिरकान्त, रुचिरवर्ण, रुचिरलेश्य, रुचिरध्वज, रुचिरशृंग, रुचिरसृष्ट, रुचिरकूट और रुचिरोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति नौ सागरोपम की कही गई है।

१०. जे देवा घोसं सुघोसं महाघोसं नंदिघोसं सुसरं मणोरमं रम्मं रम्मगं रमणिज्जं मंगलावत्तं बंभलोगवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण दस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। —सम. सम. १०, सु. २२

१०. घोष, सुघोप, महाघोप, नंदीघोप, सुस्वर, मनोरम, रम्य, रम्यक्, रमणीक, मंगलावर्त्त और ब्रह्मलोकावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति दस सागरोपम की कही गई है।

११. जे देवा बंभं सुबंभं बंभावत्तं बंभप्पभं बंभकंतं बंभवण्णं बंभलेसं बंभज्झयं बंभसिंगं बंभसिट्ठं बंभकूडं बंभुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण एक्कारस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

—सम. सम. ११, सु. १३

११. ब्रह्म, सुब्रह्म, ब्रह्मावर्त्त, ब्रह्मप्रभ, ब्रह्मकान्त, ब्रह्मवर्ण, ब्रह्मलेश्य, ब्रह्मध्वज, ब्रह्मशृंग, ब्रह्मसृष्ट, ब्रह्मकूट और ब्रह्मोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति ग्यारह सागरोपम की कही गई है।

१२. जे देवा माहिंदं महिंदज्झयं कंबुं कंबुग्गीवं पुंखं सुपुंखं महापुंखं पुंडं, सुपुंडं, महापुंडं नरिंदं नरिंदकंतं नरिंदुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण वारस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

–सम. सम. १२, सु. १७

१२. माहेन्द्र, माहेन्द्रध्वज, कंबु, कंबुग्रीव, पुंख, सुपंख, महापुंख, पुंड्र, सुपुंड्र, माहपुंड्र, नरेन्द्र, नरेन्द्रकान्त और नरेन्द्रोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति वारह सागरोपम की कही गई है।

१३. जे देवा वज्जं सुवज्जं वज्जावत्तं वज्जप्पभं वज्जकंतं वज्जवण्णं वज्जलेसं वज्जज्झयं वज्जसिंगं वज्जसिट्ठं वज्जकूडं वज्जुत्तरवडिंसगं,

वइरं वइरावत्तं वइरप्पभं वइरकंतं वइरवण्णं वइरलेसं वइरज्झयं वइरसिंगं वइरसिट्ठं वइरकूडं वइरुत्तरवडेंसगं,

लोगं लोगावत्तं लोगप्पभं लोगकंतं लोगवण्णं लोगलेसं लोगज्झयं लोगसिंगं लोगसिट्ठं लोककूडं लोगुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण तेरस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

–सम. सम. १३, सु. १४

१३. वज्र, सुवज्र, वज्रावर्त्त, वजप्रभ, वज्रकान्त, वज्रवर्ण, वज्रलेश्य, वज्रध्वज, वज्रशृंग, वज्रसृष्ट, वज्रकूट, वज्रोत्तरावतंसक तथा,

वैर, वैरावर्त्त, वैरप्रभ, वैरकान्त, वैरवर्ण, वैरलेश्य, वैरध्वज, वैरशृंग, वैरसृष्ट, वैरकूट, वैरोत्तरावतंसक तथा,

लोक, लोकावर्त्त, लोकप्रभ, लोककान्त, लोकवर्ण, लोकलेश्य, लोकध्वज, लोकशृंग, लोकसृष्ट, लोककूट और लोकोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति तेरह सागरोपम की कही गई है।

१४. जे देवा सिरिकंतं सिरिमहियं सिरिसोमनसं लंतयं काविट्ठं महिंदं महिंदोकंतं महिंदुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण चउद्दस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। –सम. सम. १४, सु. १५

१४. श्रीकान्त, श्रीमहित, श्रीसोमनस, लान्तक, कापिष्ट, महेन्द्र, महेन्द्रावकान्त और महेन्द्रोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति चौदह सागरोपम की कही गई है।

१५. जे देवा णंदं सुणंदं णंदावत्तं णंदप्पभं णंदकंतं णंदवण्णं णंदलेसं णंदज्झयं णंदसिंगं णंदसिट्ठं णंदकूडं णंदुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण पण्णरस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

–सम. सम. १५, सु. १३

१५. नन्द, सुनन्द, नन्दावर्त्त, नन्दप्रभ, नन्दकान्त, नन्दवर्ण, नन्दलेश्य, नन्दध्वज, नन्दशृंग, नन्दसृष्ट, नन्दकूट, नन्दोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति पन्द्रह सागरोपम की कही गई है।

१६. जे देवा आवत्तं वियावत्तं नंदियावत्तं महाणंदियावत्तं अंकुसं अंकुसपलंवं भद्दं सुभद्दं महाभद्दं सव्वओभद्दं भद्दुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण सोलस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। –सम. सम. १६, सु. १३

१६. आवर्त्त, व्यावर्त्त, नन्द्यावर्त्त, महानन्द्यावर्त्त, अंकुश, अंकुशप्रलंव, भद्र, सुभद्र, महाभद्र, सर्वतोभद्र और भद्रोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति सोलह सागरोपम की कही गई है।

१७. जे देवा सामाणं सुसामाणं महासामाणं पउमं महापउमं कुमुदं महाकुमुदं नलिणं महानलिणं पोंडरीअं महापोंडरीअं सुक्कं महासुक्कं सीहं सीहोकंतं सीहवीअं भाविअं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण सत्तरस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता।

–सम. सम. १७, सु. १८

१७. सामान, सुसामान, महासामान, पद्म, महापद्म, कुमुद, महाकुमुद, नलिन, महानलिन, पौण्डरीक, महापौण्डरीक, शुक्ल, महाशुक्ल, सिंह, सिंहावकान्त, सिंहवीज और भावित विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति सत्तरह सागरोपम की कही गई है।

१८. जे देवा कालं सुकालं महाकालं अंजणं रिट्टं सालं समाणं दुमं महादुमं विसालं सुसालं पउमं पउमगुम्मं कुमुदं कुमुदगुम्मं नलिणं नलिणगुम्मं पुंडरीअं पुंडरीयगुम्मं सहस्सारवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण अट्ठारस सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। –सम. सम. १८, सु. १५

१८. काल, सुकाल, महाकाल, अंजन, रिष्ट, साल, समान, द्रुम, [illegible]

१९. जे देवा आणतं पाणतं णतं विणतं घणं झुसिरं इंदं इंदोकंतं इंदुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण एगूणवीसं सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। –सम. सम. १९, सु. ११

१९. [illegible]

२०. जे देवा सायं विसायं सुविसायं सिद्धत्थं उप्पलं रुइलं तिगिच्छं दिसासोवत्थियं वद्धमाणयं पलंवं पुप्फं सुपुप्फं पुप्फप्पभं पुप्फकंतं पुप्फवण्णं पुप्फलेसं पुप्फज्झयं पुप्फसिंगं पुप्फसिट्ठं पुप्फकूडं पुप्फुत्तरवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण वीसं सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। *–सम. सम. २०, सु. १४*

२१. जे देवा सिरिवच्छं सिरिदामकंतं मल्लं किट्ठं चावोण्णतं अरण्णवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण एक्कवीसं सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। *–सम. सम. २१, सु. ११*

२२. जे देवा महियं, विसूहियं विमलं पभासं वणमालं अच्चुयवडिंसगं विमाणं देवत्ताए उववण्णा, तेसि णं देवाणं उक्कोसेण वावीसं सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। *–सम. सम. २२, सु. १४*

२०. सात, विसात, सुविसात, सिद्धार्थ, उत्पल, रुचिर, तिगिच्छ, दिशासोवस्तिक, वर्द्धमानक, प्रलंब, पुष्प, सुपुष्प, पुष्पावर्त्त, पुष्पप्रभ, पुष्पकान्त, पुष्पवर्ण, पुष्पलेश्य, पुष्पध्वज, पुष्पशृंग, पुष्पसृष्ट, पुष्पकूट और पुष्पोत्तरावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति बीस सागरोपम की कही गई है।

२१. श्रीवत्स, श्रीदामगंड, माल्य, कृष्टि, चापोन्नत और आरण्यावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवों की उत्कृष्ट स्थिति इक्कीस सागरोपम की कही गई है।

२२. महित, विश्रुत, विमल, प्रभास, वनमाल और अच्युतावतंसक विमानों में देवरूप में उत्पन्न होने वाले देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति बाईस सागरोपम की कही गई है।

### ११८. लोगंतिय देवाणं ठिई–

१-२. सारस्सतमाइच्चा ३. वण्ही
४. वरुणा य ५. गद्दतोया य। ६. तुसिता
७. अव्वाबाहा ८. अग्गिच्चा चेव वोधव्वा॥

एएसि णं अट्ठण्हं लोगंतिय देवाणं अजहण्णमणुक्कोसेणं अट्ठ सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता[1]। *–ठाणं. अ. ८, सु. ६२५/३*

### ११८. लोकान्तिक देवों की स्थिति–

१. सारस्वत, २. आदित्य, ३ वह्नि,
४. वरुण, ५. गर्दतोय, ६. तुषित,
७. अव्यावाध, ८. अग्न्यर्च।

इन आठ लोकांतिक देवों की अजघन्य और अनुत्कृष्ट स्थिति प्रत्येक की आठ सागरोपम की कही गई है।

### ११९. सूरियाभदेव तस्स य सामाणिय देवाणं ठिई–

प. सूरियाभस्स णं भंते ! देवस्स केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि पलिओवमाइं ठिई पण्णत्ता।

प. सूरियाभस्स णं भंते ! देवस्स सामाणिय-परिसोववण्णगाणं देवाणं केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चत्तारि पलिओवमाइं ठिई पण्णत्ता। *–राय. सु. २०६*

### ११९. सूर्याभ देव और उसके सामानिक देवों की स्थिति–

प्र. भन्ते ! सूर्याभदेव की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! सूर्याभदेव की स्थिति चार पल्योपम की कही गई है ?

प्र. भन्ते ! सूर्याभदेव की सामानिक परिषद् के देवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! उनकी स्थिति चार पल्योपम की कही गई है।

### १२०. विजयदेवा तस्स य सामाणिय देवाणं ठिई–

प. विजयस्स णं भंते ! देवस्स केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! विजयस्स णं देवस्स एगं पलिओवमं ठिई पण्णत्ता।

प. विजयस्स णं भंते ! देवस्स सामाणियाणं देवाणं केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! विजयस्स णं देवस्स सामाणियाणं देवाणं एगं पलिओवमं ठिई पण्णत्ता। *–जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १४३*

### १२०. विजयदेव और उसके सामानिक देवों की स्थिति–

प्र. भन्ते ! विजय देव की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! विजय देव की स्थिति एक पल्योपम की कही गई है ?

प्र. भन्ते ! विजय देव की सामानिक परिषद् के देवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! विजय देव के सामानिक देवों की स्थिति एक पल्योपम की कही गई है।

### १२१. जंभग देवाणं ठिई–

प. जंभगाणं भंते ! देवाणं केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! एगं पलिओवमं ठिई पण्णत्ता। *–विया. स. १४, उ. ८, सु. २८*

### १२१. जृम्भक देवों की स्थिति–

प्र. भन्ते ! जृम्भक देवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! एक पल्योपम की कही गई है।

---

१. विया स. ६, उ. ५, सु. ४२

१२२. पंचविह भवियदव्वदेवाणं ठिई–

प. भवियदव्वदेवाणं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेण तिण्णि पलिओवमाइं।

प. नरदेवाणं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण सत्त वाससयाइं,
उक्कोसेण चउरासीई पुव्वसयसहस्साइं।

प. धम्मदेवाणं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेण देसूणा पुव्वकोडी।

प. देवाहिदेवाणं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण बावत्तरिं वासाइं,
उक्कोसेण चउरासीइं पुव्वसयसहस्साइं।

प. भावदेवाणं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण दसवाससहस्साइं,
उक्कोसेण तेत्तीसं सागरोवमाइं।

–विया. स. १२, उ. ९, सु. १२-१६

१२३. भविदव्व चउवीसदंडग जीवाणं ठिई–

प. दं. १ भवियदव्वनेरइयस्स णं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेण पुव्वकोडी।

प. दं. २ भवियदव्वअसुरकुमारस्स णं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेण तिण्णि पलिओवमाइं।
दं. ३-११ एवं जाव थणियकुमारस्स।

प. दं. १२. भवियदव्वपुढविकाइयस्स णं भंते ! केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेण साइरेगाइं दो सागरोवमाइं।
दं. १३. एवं आउकाइयस्स वि।

दं. १४-१५. तेउ वाऊ जहा नेरइयस्स।

दं. १६. वणस्सइकाइयस्स जहा पुढविकाइयस्स।

दं. १७-१९. बेइंदिय तेइंदिय चउरिंदियस्स जहा नेरइयस्स।

दं. २०. पंचेंदियतिरिक्खजोणियस्स जहण्णेण अंतोमुहुत्तं, उक्कोसेण तेत्तीसं सागरोवमाइं।

दं. २१. एवं मणुस्सस्स वि।

दं. २२-२४. वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणियस्स जहा असुरकुमारस्स। [illegible]

१२२. पांच प्रकार के भव्यद्रव्य देवों की स्थिति–

प्र. भन्ते ! भव्यद्रव्यदेवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! (उनकी स्थिति) जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की,
उत्कृष्ट तीन पल्योपम की।

प्र. भन्ते ! नरदेवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! (उनकी स्थिति) जघन्य सात सौ वर्ष की,
उत्कृष्ट चौरासी लाख पूर्व की,

प्र. भन्ते ! धर्मदेवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! (उनकी स्थिति) जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की,
उत्कृष्ट देशोन पूर्वकोटि की।

प्र. भन्ते ! देवाधिदेवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! (उनकी स्थिति) जघन्य बहत्तर वर्ष की,
उत्कृष्ट चौरासी लाख पूर्व की,

प्र. भन्ते ! भावदेवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! (उनकी स्थिति) जघन्य दस हजार वर्ष की,
उत्कृष्ट तेतीस सागरोपम की।

१२३. भव्यद्रव्य चौबीस दंडक के जीवों की स्थिति–

प्र. दं. १ भन्ते ! भव्यद्रव्य नैरयिक की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की,
उत्कृष्ट पूर्वकोटि वर्ष की,

प्र. दं. २ भन्ते ! भव्य द्रव्य असुरकुमार की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की,
उत्कृष्ट तीन पल्योपम की,
दं. ३-११. इसी प्रकार (भव्य द्रव्य) स्तनितकुमारों पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. १२ भन्ते ! भव्य द्रव्य पृथ्वीकायिक की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की,
उत्कृष्ट कुछ अधिक दो सागरोपम की।
दं. १३. इसी प्रकार (भव्य द्रव्य) अप्कायिक की स्थिति के लिए कहना चाहिए।

दं. १४-१५. (भव्य द्रव्य) अग्निकायिक और वायुकायिक की स्थिति नैरयिक के समान जानना चाहिए।

दं. १६. (भव्य द्रव्य) वनस्पतिकायिक की स्थिति पृथ्वीकायिक के समान जाननी चाहिए।

दं. १७-१९. (भव्य द्रव्य) द्वीन्द्रिय त्रीन्द्रिय चतुरिन्द्रिय की स्थिति नैरयिक के समान जाननी चाहिए।

दं. २०. (भव्य द्रव्य) पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक की स्थिति जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त की और उत्कृष्ट तेतीस सागरोपम की है।

दं. २१. (भव्य द्रव्य) मनुष्य की स्थिति भी इसी प्रकार है।

दं. २२-२४. (भव्य द्रव्य) वाणव्यन्तर ज्योतिष्क और वैमानिक देवों की स्थिति असुरकुमारों के समान जाननी चाहिए।

# आहार-अध्ययन : आमुख

आहार संसारी जीवों की महती आवश्यकता है। विग्रहगति के अतिरिक्त संसारस्थ सकषायी जीव आहारयोग्य पुद्‌गलों को ग्रहण करते रहते हैं। आहार से ही औदारिक, वैक्रिय आदि तीन शरीरों, पर्याप्तियों, इन्द्रियों आदि का निर्माण कार्य सम्पन्न होता है। विग्रहगति के अतिरिक्त केवलि-समुद्‌घात, शैलेशी अवस्था और सिद्ध होने पर आहार नहीं किया जाता।

आहार के विविध प्रकार हैं। नैरयिकों का आहार उष्णता एवं शीतलता के आधार पर चार प्रकार का प्रतिपादित है-अंगारोपम, मुर्मुरोपम, शीतल और हिमशीतल। इनमें अंगारे के समान दाह वाले (अंगारोपम) की अपेक्षा मुर्मुरोपम अधिक दाह का द्योतक आहार है। इसी प्रकार शीतल की अपेक्षा हिमशीतल अधिक शीतल आहार का द्योतक है। तिर्यञ्च जीवों के आहार को कंकोपम, विलोपम, पाणमांसोपम एवं पुत्रमांसोपम के भेद से चार प्रकार का निरूपित किया गया है। मनुष्यों का आहार अशन, पान, खाद्य और स्वाद्य के भेद से चार प्रकार का है। यही चार प्रकार का आहार मनोज्ञ एवं अमनोज्ञ के आधार पर आठ प्रकार का हो जाता है। देवों के आहार को वर्णादि के आधार पर चार प्रकार का बतलाया है-वर्णवान्, गंधवान्, रसवान् और स्पर्शवान्। स्थानांग सूत्र में आहार के उपस्कर सम्पन्न आदि चार अन्य प्रकार भी निरूपित हैं।

'सचित्ताहारट्ठी .......... कायव्वा' गाथाओं के अन्तर्गत ग्यारह द्वारों का कथन है। इन ग्यारह द्वारों के आधार पर इस अध्ययन में २४ दण्डकों में आहार का विवेचन हुआ है। इन द्वारों में आहार के सचित्तादि भेदों, आहारेच्छा, आहारेच्छाकाल आदि अनेक विषयों पर विचार हुआ है। प्रथम द्वार सचित्ताहारी आदि से सम्बद्ध है, जिसके अनुसार नैरयिक एवं देव अचित्ताहारी होते हैं तथा पृथ्वीकाय से लेकर मनुष्य तक के सभी जीव सचित्ताहारी, अचित्ताहारी एवं मिश्राहारी होते हैं। द्वितीय द्वार से अष्टम द्वार तक एक साथ विचार हुआ है। दूसरे द्वार के आधार पर यह कहा जा सकता है कि चौवीस दण्डकों के सभी जीव आहारार्थी होते हैं। सबको आहार की अभिलाषा होती है।

आहारेच्छा कितने काल में उत्पन्न होती है, इस पर विचार करते समय आहार के दो भेद किए गए हैं-१. आभोग निर्वर्तित और २. अनाभोगनिर्वर्तित। इनमें से अनाभोग निर्वर्तित आहार प्रतिसमय होता रहता है क्योंकि यह अपने आप होता है, इसके लिए कोई प्रयत्न नहीं करना पड़ता। आभोगनिर्वर्तित आहार के लिए जघन्य एवं उत्कृष्ट अलग अलग काल निर्धारित हैं। एकेन्द्रिय जीवों का वैशिष्ट्य है कि वे बिना विरह के निरन्तर प्रतिसमय आहार करते हैं। वैमानिक देवों में जघन्य दिवस पृथक्त्व में और उत्कृष्ट तेतीस हजार वर्षों में आहार की अभिलाषा उत्पन्न होती है।

इन ग्यारह द्वारों में आहार के लोमाहार, प्रक्षेपाहार, ओजाहार और मनोभक्षी आहार भेद भी प्रकट हुए हैं जो आहार करने की विधि पर आधारित हैं। लोमों या रोमों के द्वारा जो आहार किया जाता है उसे लोमाहार कहते हैं। कवल या ग्रास के रूप में मुख के द्वारा जो आहार किया जाता है उसे कवलाहार या प्रक्षेपाहार कहते हैं। सम्पूर्ण शरीर के द्वारा आहार के योग्य पुद्‌गलों को ग्रहण करना ओजाहार कहा जाता है। मन के द्वारा आहार ग्रहण करने को मनोभक्षी आहार कहते हैं। लोमाहार सभी २४ दण्डकों के जीव करते हैं। प्रक्षेपाहार द्वीन्द्रिय से लेकर मनुष्य तक के औदारिक शरीरी जीव करते हैं। नैरयिक एवं देवगति के जीव वैक्रिय शरीरधारी होने के कारण प्रक्षेपाहार अर्थात् कवलाहार नहीं करते हैं। एकेन्द्रिय जीवों के मुख नहीं होता अतः वे भी कवलाहार नहीं करते हैं। शेष सब कवलाहारी होते हैं। दिगम्बर मान्यता के अनुसार केवली मनुष्य कवलाहारी नहीं होते हैं, मात्र रोमाहारी होते हैं जबकि श्वेताम्बर मान्यता के अनुसार केवली कवलाहारी भी होते हैं। ओजाहार सभी अपर्याप्तक जीव करते हैं। पर्याप्तक होने पर वे रोमाहार या प्रक्षेपाहार करते हैं। मनोभक्षी आहार केवल देवों में उपलब्ध होता है।

एक प्रश्न उठाया गया कि जीव जिन पुद्‌गलों को आहार के रूप में ग्रहण करते हैं, वे उन पुद्‌गलों को बार-बार किस रूप में परिणत करते हैं। इसके उत्तर का सारांश यह है कि जो जीव जितनी इन्द्रियों से युक्त है वह उस आहार के पुद्‌गलों को उन उन इन्द्रियों के रूप में परिणत करता है। एकेन्द्रिय जीव अपने आहार पुद्‌गलों का परिणमन स्पर्शनेन्द्रिय के रूप में, द्वीन्द्रिय जीव स्पर्शन एवं रसनेन्द्रिय के रूप में, त्रीन्द्रिय जीव स्पर्शन, रसना एवं घ्राणेन्द्रिय के रूप में, चतुरिन्द्रिय जीव चक्षु इन्द्रिय सहित चार इन्द्रियों एवं पंचेन्द्रिय जीव श्रोत्रेन्द्रिय सहित पाँच इन्द्रियों के रूप में परिणमन करते हैं। यह परिणमन शुभ रूप में अथवा अशुभ रूप में होता है।

वर्तमान में जो जीव जितनी इन्द्रिय वाले हैं वे उतनी ही इन्द्रिय वाले स्व-शरीर का आहार करते हैं। अतीत काल की अपेक्षा अर्थात् पूर्वभाव प्रज्ञापना की अपेक्षा एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के शरीरों का आहार करते हैं। जैसे नैरयिक जीव वर्तमान काल में पंचेन्द्रिय होने के कारण पंचेन्द्रिय शरीर का आहार करते हैं तथा अतीतकाल की अपेक्षा वे एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय आदि सभी जीवों की पर्याय भोग चुके हैं अतः इनके शरीरों का भी उन्होंने आहार किया है।

सूत्रकृताङ्ग सूत्र में आहार-परिज्ञा अध्ययन है, उसे भी यहाँ आहार-अध्ययन में सम्मिलित किया गया है। आहार-परिज्ञा अध्ययन में वनस्पति, पृथ्वी, जल, अग्नि, वायुकाय तथा मनुष्य एवं तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय के आहार के साथ उनकी उत्पत्ति, पोषण, संवर्द्धन आदि की चर्चा भी व्यवस्थित रूप में प्रस्तुत हुई है। देवों एवं नारकों के आहार का वर्णन आहारपरिज्ञा-अध्ययन में नहीं है। वनस्पतिकाय के जीव पृथ्वीयोनिक, वृक्षयोनिक, अध्यारोहयोनिक, तृणयोनिक, औषधियोनिक, हरितयोनिक, उदकयोनिक आदि विविध प्रकार से उत्पन्न होते हैं। ये नाना प्रकार के त्रस-स्थावर जीवों का आहार करते हैं तथा नाना प्रकार के त्रस-स्थावर प्राणियों के शरीर को अचित्त करते हैं। इस अध्ययन में वनस्पतिकाय के विविध जीवों के नाम दिए गए हैं। वनस्पतिकाय के पश्चात् द्वीन्द्रिय आदि त्रस प्राणियों का वर्णन है। उन्हें भी पृथ्वीयोनिक, वृक्षयोनिक, अध्यारोहयोनिक, तृणयोनिक, औषधियोनिक, हरितयोनिक, उदकयोनिक आदि कहकर उनमें उत्पन्न एवं लब्धजन्म कहा है। ये जीव भी स्थावर एवं त्रस-प्राण शरीरों का आहार करते हैं तथा नाना प्रकार के त्रस-स्थावर प्राणियों के शरीर को अचित्त करते हैं।

मनुष्य अनेक प्रकार के कहे गए हैं—कर्मभूमिज, अकर्मभूमिज, अन्तरद्वीपज, आर्य और म्लेच्छ। ये प्रारम्भ में माता के ओज और पिता के शुक्र से संसृष्ट आहार करते हैं। तदनन्तर माता के द्वारा गृहीत आहार में से रसहरणी नाड़ी के द्वारा सार खींच लेते हैं। नवजात शिशु की अवस्था में माता का दूध पीते हैं। बड़े होकर ओदन, कुल्माष और त्रस-स्थावर प्राणियों का आहार करते हैं। नाना प्रकार के त्रस-स्थावर प्राणियों के शरीर को अचित्त करते हैं। जीवों के शरीर नानावर्ण यावत् नाना प्रकार के पुद्गलों से विरचित होते हैं।

पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीव जलचर, चतुष्पद, उरपरिसर्प, भुजपरिसर्प एवं खेचर के भेद से पांच प्रकार के हैं। मच्छ, कच्छप, ग्राह, मगर और सुंसुमार जीव जलचर हैं। चतुष्पद स्थलचर जीव एक खुर, दो खुर, गंडीपद, सनखपद आदि हैं। सर्प, अजगर, आसालिक और महोरग जीव उरपरिसर्प हैं। गोह, नेवला, सेहा आदि जीव भुजपरिसर्प हैं। चर्मपक्षी, रोमपक्षी, समुद्गपक्षी और विततपक्षी जीव खेचर हैं। ये पाँचों प्रकार के तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय जीव सर्वप्रथम माता के ओज और पिता के शुक्र से संसृष्ट आहार लेते हैं। फिर माता के द्वारा गृहीत आहार में से आहार लेते हैं। गर्भ का परिपाक होने पर कभी अंडे के रूप में, कभी पोत के रूप में उत्पन्न होते हैं, फिर स्त्री, पुरुष या नपुंसक के रूप में उत्पन्न होते हैं। नवजात शिशु की अवस्था में जलचर जीव जल-स्नेह का आहार लेते हैं, चतुष्पद-स्थलचर जीव दूध और घी का आहार करते हैं। उरपरिसर्प व भुजपरिसर्प जीव वायुकाय का आहार करते हैं, खेचर जीव माता के मातृ-स्नेह का आहार करते हैं। बड़े होकर ये जीव पृथ्वी यावत् त्रस-प्राण शरीर का आहार करते हैं और नाना प्रकार के त्रस-स्थावर प्राणियों के शरीर को अचित्त करते हैं। कुछ त्रस जीव नानाविध योनिक हैं।

अप्काय के जीव नानाविध त्रस-स्थावर प्राणियों के स्नेह का आहार करते हैं, और नाना प्रकार के त्रस-स्थावर प्राणियों के शरीर को अचित्त करते हैं। अग्निकाय के जीव त्रसस्थावरयोनिक अग्नियों एवं अग्नियोनिक अग्नियों के स्नेह का आहार करते हैं। वायुकाय के जीव नानाविध त्रस-स्थावर प्राणियों के स्नेह एवं वायुयोनिक वायुओं के स्नेह का आहार करते हैं। पृथ्वीकाय के जीव नानाविध त्रस-स्थावर प्राणियों के स्नेह एवं पृथ्वीयोनिक पृथ्वियों के स्नेह का आहार करते हैं।

वनस्पतिकाय के जीव वर्षाकाल में सबसे अधिक आहार करते हैं तथा ग्रीष्मऋतु में सबसे कम आहार लेते हैं। वनस्पतिकाय के मूल, मूल-जीवों से व्याप्त होते हैं, कन्द कन्द-जीवों से व्याप्त होते हैं यावत् बीज बीज-जीवों से व्याप्त होते हैं।

नैरयिक आदि सभी जीव वीचिद्रव्यों का भी आहार करते हैं तथा अवीचिद्रव्यों का भी आहार करते हैं। एक प्रदेश न्यून द्रव्यों के आहार को वीचिद्रव्यों का आहार तथा परिपूर्ण द्रव्यों के आहार को अवीचिद्रव्यों का आहार कहते हैं। प्रायः जीव आहार रूप से गृहीत पुद्गलों के असंख्यातवें भाग का आहार रूप से ग्रहण करते हैं तथा अनन्तवें भाग का निर्जरण होता है। जीव जिन पुद्गलों को आहार के रूप में ग्रहण करते हैं उन्हें जानते-देखते हैं या नहीं इसका भी इस अध्ययन में निरूपण हुआ है। निर्जरा पुद्गलों का आहार ग्रहण करने तथा उन्हें जानने-देखने का भी कथन हुआ है।

इसी अध्ययन में आहार के सम्बन्ध में आहार, भव्य, संज्ञी, लेश्या, दृष्टि, संयत, कषाय, ज्ञान, योग, उपयोग, वेद, शरीर और पर्याप्ति इन तेरह द्वारों से भी विचार किया गया है। इन समस्त द्वारों में एकत्व एवं बहुत्व (जीवों) की अपेक्षा से आहारक होने या अनाहारक होने के विविध भंगों में कथन हुआ है। आहार करने वाले जीव को आहारक तथा नहीं करने वाले को अनाहारक कहा जाता है। समुच्चय जीव चार अवस्थाओं में अनाहारक होता है—(१) विग्रहगति की अवस्था में, (२) केवलि-समुद्घात के समय, (३) शैलेशी अवस्था में, (४) सिद्ध अवस्था में। इन चार अवस्थाओं के अतिरिक्त सभी जीव आहारक होते हैं।

इस दृष्टि से सभी सिद्ध जीव अनाहारक होते हैं तथा संसारी जीव आहारक भी होते हैं और अनाहारक भी। संसारी जीवों में जहाँ विग्रहगति संभव नहीं है वहाँ वे आहारक ही होते हैं, अनाहारक नहीं। यथा सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव आहारक ही होता है क्योंकि इस दृष्टि में मरण नहीं होने से विग्रहगति नहीं होती। इसी प्रकार पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च अवधिज्ञानी आहारक ही होता है, अनाहारक नहीं। मनःपर्यवज्ञानी मनुष्य भी अनाहारक नहीं होते। केवलज्ञानी आहारक भी होते हैं और अनाहारक भी। जब वे समुद्घात करते हैं तब अनाहारक होते हैं तथा शेष समय में आहारक होते हैं। विग्रहगति में विभंगज्ञान न होने के कारण विभंगज्ञानी मनुष्य और तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय आहारक होते हैं, अनाहारक नहीं। इसी प्रकार मनोयोगी और वचनयोगी आहारक ही होते

हैं, अनाहारक नहीं। औदारिक, वैक्रिय और आहारक शरीरी जीव आहारक होते हैं, अनाहारक नहीं। अशरीरी सिद्ध अनाहारक होते हैं। आहार पर्याप्ति से अपर्याप्त जीव एकत्व और बहुत्व की अपेक्षा अनाहारक होते हैं, किन्तु शरीर पर्याप्ति से अपर्याप्त जीव एकत्व की अपेक्षा कभी आहारक और कभी अनाहारक होता है। नोसंज्ञी-नोअसंज्ञी, अकषायी, अवेदी आदि स्थितियां केवलज्ञानी में होने से इनमें रहा हुआ जीव कदाचित् आहारक होता है तथा कदाचित् अनाहारक। नोभवसिद्धिक-नोअभवसिद्धिक, अलेश्यी, नोसंयत-नोअसंयत, अयोगी, अशरीरी आदि अवस्थाएँ सिद्धों में होने से इन अवस्थाओं के जीव अनाहारक ही होते हैं, आहारक नहीं।

सामान्यदृष्टि से उत्पत्ति के प्रथम समय में जीव कभी आहारक होता है, कभी अनाहारक होता है, द्वितीय एवं तृतीय समयों में भी कभी आहारक होता है और कभी अनाहारक होता है किन्तु चतुर्थ समय में तो नियम से आहारक होता है। चौथा समय एकेन्द्रिय जीवों को ही लगता है, अन्य को नहीं। अल्प आहार की दृष्टि से जीव उत्पत्ति के प्रथम समय में अथवा भव के अन्तिम समय में सबसे अल्प आहार वाला होता है।

गर्भज जीव के आहार के सम्बन्ध में इस अध्ययन में विशेष विचार हुआ है, जिसके अनुसार गर्भ में उत्पन्न होते ही जीव सर्वप्रथम माता के रज और पिता के शुक्र से निर्मित कलुष और किल्बिष आहार करता है। उसके पश्चात् वह माता के द्वारा गृहीत आहार के एक भाग को ग्रहण करता है। गर्भगत जीव के मल, मूत्र, कफ आदि नहीं होते हैं क्योंकि वह गृहीत आहार को श्रोत्रेन्द्रिय यावत् स्पर्शनेन्द्रिय के रूप में तथा हड्डी, मज्जा, केश, नख आदि के रूप में परिणत करता है। गर्भगत जीव कवलाहार नहीं करता। वह सब ओर से आहार करता है, सारे शरीर से परिणमाता है, सर्वात्मना उच्छ्वास लेता है, सर्वात्मना निःश्वास लेता है। रसहरणी नाड़ी के माध्यम से वह माता से आहार ग्रहण करता है।

पृथ्वीकाय, अप्काय और वायुकाय के जीव जब मारणान्तिक समुद्घात करते हैं, तब वे जहाँ उत्पन्न होना हो वहाँ कभी पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करते हैं और कभी पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होते हैं। ये जीव मारणान्तिक समुद्घात से जब देश (आंशिक रूप) से समवहत होते हैं तब पहले आहार करते हैं और पीछे उत्पन्न होते हैं तथा जब सर्व (पूर्ण रूप) से समवहत होते हैं तब पहले उत्पन्न होते हैं और पीछे आहार करते हैं।

अध्ययन के उपसंहार में आहार करने वाले जीवों को दो प्रकार का निरूपित किया गया है—छद्मस्थ आहारक और केवली-आहारक। अनाहारक जीव भी दो प्रकार के कहे गये हैं—छद्मस्थ अनाहारक और केवली अनाहारक। केवली-अनाहारक भी दो प्रकार के हैं—सिद्धकेवली अनाहारक और भवस्थ केवली अनाहारक। सिद्धकेवली अनाहारक सादि अपर्यवसित हैं जबकि भवस्थ केवली-अनाहारक दो प्रकार के होते हैं—सयोगि-भवस्थ-केवली-अनाहारक और अयोगि-भवस्थकेवली-अनाहारक।

छद्मस्थ आहारक का जघन्य अन्तर काल एक समय और उत्कृष्ट दो समय होता है। केवली आहारक का अन्तरकाल जघन्य उत्कृष्ट से रहित तीन समय है। छद्मस्थ के अनाहारक काल का अन्तर दो समय कम लघुभवग्रहण जितना है। सयोगि भवस्थ केवली का अनाहारक अन्तरकाल जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट भी अन्तर्मुहूर्त्त है। अयोगि भवस्थकेवली के अनाहारक होने का अन्तरकाल नहीं है। इसी प्रकार सिद्ध केवली के अनाहारकत्व का भी अन्तरकाल नहीं है।

आहारक एवं अनाहारकों की तुलना करने पर ज्ञात होता है कि अनाहारकों की अपेक्षा आहारक जीव असंख्यातगुणे हैं। आहार के सम्बन्ध में जो वर्णन इस अध्ययन में हुआ है उससे विविध जानकारियाँ मिलती हैं। शाकाहार-मांसाहार की दृष्टि से यहाँ आहार का विवेचन नहीं है, किन्तु जो आहार किया जाता है उसमें अनेक त्रस-स्थावर प्राणी अचित्त होते हैं, यह उल्लेख अवश्य है। आहार ही इन्द्रियादि के रूप में परिणमित होता है। इसका आशय यह भी है कि इन्द्रियादि की शक्ति बनाए रखने के लिए भी आहार की निरन्तर आवश्यकता रहती है।

□

## १३. आहार अज्झयणं

सूत्र

१. आहार पगारा–
चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. असणे, २. पाणे, ३. खाइमे, ४. साइमे।
चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. उवक्खरसंपण्णे,
२. उवक्खडसंपण्णे,
३. सब्भावसंपण्णे,
४. परिजुसियसंपण्णे। –ठाणं. अ. ४, उ. २, सु. २९५
अट्ठविहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१-४. मणुण्णे असणे जाव साइमे।
१-४. अमणुण्णे असणे जाव साइमे। –ठाणं. अ. ८, सु. ६२३

२. चउगईणं आहार रूवं–
(१) नेरइयाणं चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. इंगालोवमे, २. मुम्मुरोवमे, ३. सीतले, ४. हिमसीतले।

(२) तिरिक्खजोणियाणं चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. कंकोवमे,
२. बिलोवमे,
३. पाणमंसोवमे,
४. पुत्तमंसोवमे।
(३) मणुस्साणं चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. असणे, २. पाणे, ३. खाइमे, ४. साइमे।
(४) देवाणं चउव्विहे आहारे पण्णत्ते, तं जहा–
१. वण्णमंते, २. गंधमंते, ३. रसमंते, ४. फासमंते।
–ठाणं. अ. ४, उ. ४, सु. ३४०

३. गब्भगयजीवस्स आहार गहण परूवणं–
प. जीवे णं भंते ! गब्भ वक्कममाणे तप्पढमयाए किमाहारमाहारेइ ?
उ. गोयमा ! माउओयं पिउसुक्कं तं तदुभयसंसिट्ठं कलुसं किव्विसं तप्पढमयाए आहारमाहारेइ।

प. जीवे णं भंते ! गब्भगए समाणे किमाहारमाहारेइ ?
उ. गोयमा ! जं से माता नाणाविहाओ रसविगईओ आहारमाहारेइ तदेक्कदेसेणं ओयमाहारेइ।

प. जीवस्स णं भंते ! गब्भगयस्स समाणस्स अत्थि उच्चारे इ वा, पासवणे इ वा, खेले इ वा, सिंघाणे इ वा, वंते इ वा, पित्ते इ वा ?

## १३. आहार-अध्ययन

सूत्र

१. आहार के प्रकार–
आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अशन, २. पान, ३. खादिम, ४. स्वादिम।
आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. उपस्कर-सम्पन्न–वघार से युक्त मसाले डालकर छौंका हुआ,
२. उपस्कृत-सम्पन्न–पकाया हुआ, ओदन आदि,
३. स्वभाव-सम्पन्न–स्वभाव से पका हुआ, फल आदि,
४. पर्युषित-सम्पन्न–रात वासी रखने से जो तैयार हो।
आहार आठ प्रकार का कहा गया है, यथा–
१-४ मनोज्ञ अशन यावत् मनोज्ञ स्वाद्य।
१-४ अमनोज्ञ अशन यावत् अमनोज्ञ स्वाद्य।

२. चारों गतियों के आहार का रूप–
(१) नैरयिकों का आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अंगारोपम–अल्पकालीन दाहवाला, २. मुर्मुरोपम–दीर्घकालीन दाहवाला, (तुष या भूसे की अग्नि के समान दाहवाला) ३. शीतल ४. हिमशीतल।
(२) तिर्यञ्चों का आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. कंकोपम-सुख पूर्वक भक्ष्य और सुजीर्ण,
२. बिलोपम-जो चबाए विना निगल लिया जाता है,
३. पाणमांसोपम-चण्डाल के मांस की भाँति घृणित,
४. पुत्रमांसोपम-पुत्र मांस की भाँति दुःख भक्ष्य।
(३) मनुष्यों का आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अशन, २. पान, ३. खाद्य, ४. स्वाद्य।
(४) देवताओं का आहार चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. वर्णवान् २. गंधवान् ३. रसवान् ४. स्पर्शवान्।

३. गर्भगत जीव के आहार ग्रहण का प्ररूपण–
प्र. भन्ते ! गर्भ में उत्पन्न होता हुआ जीव सर्वप्रथम क्या आहार करता है ?
उ. गौतम ! परस्पर एक दूसरे में मिला हुआ माता का आर्तव (रज) और पिता का शुक्र (वीर्य), जो कि कलुप और किल्विप है, जीव गर्भ में उत्पन्न होते ही सर्वप्रथम उसका आहार करता है।
प्र. भन्ते ! गर्भ में गया (रहा) हुआ जीव क्या आहार करता है ?
उ. गौतम ! उसकी माता जो नाना प्रकार की (दुग्धादि) रसविकृतियों का आहार करती है; उसके एक भाग के साथ गर्भगत जीव माता के आर्तव का आहार करता है।
प्र. भन्ते ! क्या गर्भ में रहे हुए जीव के मल होता है, मूत्र होता है, कफ होता है, नाक का मैल होता है, वमन होता है या पित्त होता है ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"गब्भगयस्स समाणस्स णत्थि उच्चारे इ वा जाव पित्ते इ वा?"

उ. गोयमा ! जीवे णं गब्भगए समाणे जमाहारेइ तं चिणाइ तं सोइंदियत्ताए जाव फासिंदियत्ताए अट्ठि-अट्ठिमिंज-केस-मंसु-रोम-नहत्ताए।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"गब्भगयस्स समाणस्स णत्थि उच्चारे इ वा जाव पित्ते इ वा।"

प. जीवे णं भंते ! गब्भगए समाणे पभू मुहेणं कावलियं आहारं आहारित्तए?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"गब्भगए समाणे जीवे नो पभू मुहेणं कावलियं आहारं आहारित्तए?"

उ. गोयमा ! जीवे णं गब्भगए समाणे,
सव्वओ आहारेइ, सव्वओ परिणामेइ,
सव्वओ उस्ससइ, सव्वओ निस्ससइ,
अभिक्खणं आहारेइ, अभिक्खणं परिणामेइ,
अभिक्खणं उस्ससइ, अभिक्खणं निस्ससइ,
आहच्च आहारेइ, आहच्च परिणामेइ,
आहच्च उस्ससइ, आहच्च निस्ससइ।
मातुजीवरसहरणी, पुत्तजीवरसहरणी मातुजीवपडिबद्धा पुत्तजीवं फुडा तम्हा आहारेइ, तम्हा परिणामेइ,

अवरा वि य णं पुत्तजीवपडिबद्धा माउजीवफुडा तम्हा चिणाइ, तम्हा उवचिणाइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"गब्भगए समाणे जीवे नो पभू मुहेणं कावलियं आहारं आहारित्तए।
–विया. स. १, उ. ७, सु. १२–१५

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है–(गर्भगत जीव के ये सब (मल-मूत्रादि) नहीं होते हैं।)

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहते हैं कि–
"गर्भ में रहे हुए जीव के मल-मूत्रादि यावत् पित्त नहीं होते हैं?"

उ. गौतम ! गर्भ में जाने पर जीव जो आहार करता है, जिस आहार का चय करता है, उस आहार को श्रोत्रेन्द्रिय के रूप में यावत् स्पर्शेन्द्रिय के रूप में तथा हड्डी, मज्जा, केश, दाढ़ी-मूँछ, रोम और नखों के रूप में परिणत करता है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"गर्भ में गए हुए जीव के मल-मूत्रादि यावत् पित्त नहीं होते हैं।"

प्र. भन्ते ! क्या गर्भ में रहा हुआ जीव मुख से कवलाहार (ग्रासरूप में आहार) करने में समर्थ है?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहते हैं कि–
"गर्भ में रहा हुआ जीव मुख से कवलाहार करने में समर्थ नहीं है?"

उ. गौतम ! गर्भगत जीव–
सब ओर से आहार करता है, सारे शरीर से परिणमाता है,
सर्वात्मना उच्छ्वास लेता है, सर्वात्मना निःश्वास लेता है,
बार-बार आहार करता है, बार-बार परिणमाता है,
बार-बार उच्छ्वास लेता है, बार-बार निःश्वास लेता है,
कभी आहार करता है, कभी परिणमाता है,
कभी उच्छ्वास लेता है, कभी निःश्वास लेता है,
तथा पुत्र (पुत्री) के जीव को रस पहुँचाने में कारणभूत और माता के रस लेने में कारणभूत जो मातृजीवरसहरणी नाम की नाड़ी है उसका माता के जीव के साथ सम्बन्ध है और पुत्र (पुत्री) के जीव के साथ स्पृष्ट है उस नाड़ी द्वारा वह (गर्भगत जीव) आहार लेता है और आहार को परिणमाता है।
तथा एक और नाड़ी है, जो पुत्र (पुत्री) के जीव के साथ सम्बद्ध है और माता के जीव के साथ स्पृष्ट है, उससे (गर्भगत) पुत्र (या पुत्री) का जीव आहार का चय करता है और उपचय करता है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"गर्भगत जीव मुख द्वारा कवलरूप आहार को लेने में समर्थ नहीं है।"

## ४. समोहयस्स पुढवि-आउ-वाउकाइयस्स उप्पत्तीए पुव्वं-पच्छा वा आहार गहण परूवणं–

प. पुढविकाइए णं भंते ! इमीसे रयणप्पभाए सक्करप्पभाए य पुढवीए अंतरा समोहए, समोहणित्ता जे भविए सोहम्मे कप्पे पुढविकाइयत्ताए उववज्जित्तए
से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा?

## ४. समवहत पृथ्वी-अप्-वायुकायिक का उत्पत्ति के पूर्व और पश्चात् आहार ग्रहण का प्ररूपण–

प्र. भंते ! जो पृथ्वीकायिक जीव, इस रत्नप्रभा पृथ्वी और शर्कराप्रभा पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके सौधर्मकल्प में पृथ्वीकायिक के रूप में उत्पन्न होने योग्य है तो भंते ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है?

उ. गोयमा ! पुव्विं वा उववज्जित्ता, पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं वा आहारेज्जा पच्छा उववज्जेज्जा।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"पुव्विं वा उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं वा आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा ?"

उ. गोयमा ! पुढविकाइयाणं तओ समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–
१. वेयणासमुग्घाए २. कसाय समुग्घाए
३. मारणंतिय समुग्घाए।
मारणंतिय समुग्घाएणं समोहण्णमाणे देसेण वा समोहण्णइ सव्वेण वा समोहण्णइ,
देसेणं समोहन्नमाणे पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जिज्जा
सव्वेणं समोहन्नमाणे पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा।"

प. पुढविकाइए णं भंते ! इमीसे रयणप्पभाए सक्करप्पभाए य पुढवीए अंतरा समोहए समोहणित्ता, जे भविए ईसाणे कप्पे पुढविकाइयत्ताए उववज्जित्तए,
से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! एवं चेव।
एवं जाव ईसिपब्भाराए उववाएयव्वो

**एएणं कमेण सक्करप्पभाए वालुयप्पभाए य तमाए अहेसत्तमाए य पुढवीए अंतरा समोहए समाणे जे भविए सोहम्मे जाव ईसिपब्भाराए उववाएयव्वो।**

प. पुढविकाइए णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं सणंकुमार–माहिंदाण य कप्पाणं अन्तरा समोहए समोहणित्ता,
जे भविए इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए पुढविकाइयत्ताए उववज्जित्तए,
से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा,

उ. गोयमा ! एवं चेव।

प. पुढविकाइए णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं सणंकुमार–माहिंदाण य कप्पाणं अंतरा समोहए समोहणित्ता, जे भविए सक्करप्पभाए पुढवीए पुढविकाइयत्ताए उववज्जित्तए,
से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! एवं चेव।

उ. गौतम ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है, पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–
"वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है,
पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।"

उ. गौतम ! पृथ्वीकायिकों में तीन समुद्घात कहे गये हैं-यथा–
१. वेदना समुद्घात, २. कषाय समुद्घात,
३. मारणांतिक समुद्घात।
मारणांतिक समुद्घात से समवहत होकर देश से भी समवहत होता है और सर्व से भी समवहत होता है।
देश से समवहत होने पर पूर्व में आहार करता है और पीछे उत्पन्न होता है।
सर्व से समवहत होने पर पूर्व में उत्पन्न होता है और पीछे आहार करता है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है और पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।"

प्र. भंते ! जो पृथ्वीकायिक जीव, इस रत्नप्रभापृथ्वी और शर्कराप्रभा पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके ईशानकल्प में पृथ्वीकायिक रूप से उत्पन्न होने योग्य है,
तो भंते ! पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! पूर्ववत् समझना चाहिए।
इसी प्रकार ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त उपपात और आहार करता है ऐसा आलापक कहना चाहिए।

**इसी क्रम से शर्कराप्रभा वालुकाप्रभा से लेकर तमःप्रभा और अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पृथ्वीकायिक जीवों में सौधर्मकल्प से ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त (पूर्ववत्) उपपात (आलापक) कहने चाहिए।**

प्र. भंते ! जो पृथ्वीकायिक जीव सौधर्म-ईशान और सनत्कुमार-माहेन्द्रकल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके इस रत्नप्रभापृथ्वी में पृथ्वीकायिक के रूप में उत्पन्न होने योग्य है
तो भंते ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! पूर्ववत् समझना चाहिए।

प्र. भंते ! जो पृथ्वीकायिक जीव, सौधर्म-ईशान और सनत्कुमार-माहेन्द्रकल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके शर्कराप्रभा पृथ्वीकायिकरूप से उत्पन्न होने योग्य है
तो भंते ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! पूर्ववत् समझना चाहिए।

एवं जाव अहेसत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं सणंकुमार-माहिंदाण-बंभलोगस्स य कप्पस्स अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं बंभलोगस्स लंतगस्स य कप्पस्स अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहेसत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं लंतगस्स महासुक्कस्स य कप्पस्स अंतरा समोहए, समोहणित्ता पुणरवि जाव अहेसत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं महासुक्कस्स सहस्सारस्स य कप्पस्स अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं सहस्सारस्स आणय-पाणयाण य कप्पाणं अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं आणय-पाणयाणं आरण ऽच्चुयाण य कप्पाणं अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं आरणऽच्चुयाणं गेवेज्जविमाणाण य अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं गेवेज्जविमाणाणं अणुत्तरविमाणाण य अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

एवं अणुत्तरविमाणाणं ईसिपब्भाराए य अंतरा समोहए समोहणित्ता पुणरवि जाव अहे सत्तमाए उववाएयव्वो।

प. आउकाइए णं भंते ! इमीसे रयणप्पभाए सक्करप्पभाए य पुढवीए अंतरा समोहए, समोहणित्ता, जे भविए सोहम्मे कप्पे आउकाइयत्ताए उववज्जित्तए–

से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! पुव्विं वा उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं वा आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ-

"पुव्विं वा उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं वा आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा,"

उ. गोयमा ! आउकाइयाणं तओ समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसाय समुग्घाए,

३. मारणंतिय समुग्घाए,

मारणंतिय समुग्घाए णं समोहण्णमाणे देसेण वा समोहण्णइ, सव्वेण वा समोहण्णइ,

इसी प्रकार अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार सनत्कुमार-माहेन्द्र और ब्रह्मलोक कल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः रत्नप्रभा पृथ्वी से अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार ब्रह्मलोक और लान्तक कल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः (रत्नप्रभापृथ्वी से) अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार लान्तक और महाशुक्रकल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार महाशुक्र और सहस्रार कल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार सहस्रार और आनत-प्राणत कल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार आनत-प्राणत और आरण-अच्युत कल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार आरण-अच्युत और ग्रैवेयक विमानों के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार ग्रैवेयकविमानों और अनुत्तरविमानों के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तम-पृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

इसी प्रकार अनुत्तरविमानों और ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके पुनः अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि कहना चाहिए।

प्र. भंते ! जो अप्कायिक जीव इस रत्नप्रभा और शर्कराप्रभा पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके सौधर्मकल्प में अप्कायिक के रूप में उत्पन्न होने योग्य है

तो भंते ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है। पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है, पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।"

द. गौतम ! अप्कायिकों के तीन समुद्घात कहे गये हैं, यथा–

१. वेदना समुद्घात २. कषाय समुद्घात,

३. मारणांतिक समुद्घात,

मारणांतिक समुद्घात से समवहत होकर देश से भी समवहत होता है और सर्व से भी समवहत होता है।

देसेणं समोहन्नमाणे पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जिज्जा,

सव्वेणं समोहन्नमाणे पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा,
पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा।"

एवं पढम-दोच्चाणं अंतरा समोहयओ जाव ईसिपब्भाराए य उववाएयव्वो।

एवं एएणं कमेणं जाव तमाए अहे सत्तमाए य पुढवीए अंतरा समोहए, समोहणित्ता जाव ईसिपब्भाराए उववाएयव्वो आउकाइयत्ताए।

प. आउयाए णं भंते ! सोहम्मीसाणाणं सणंकुमार-माहिंदाण य कप्पाणं अंतरा समोहए, समोहणित्ता, जे भविए इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए घणोदहिवलएसु आउकाइयत्ताए उववज्जित्तए

से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! सेसं जहा पुढविकाइयाणं।

एवं एएहिं चेव अंतरा समोहयओ जाव अहे सत्तमाए पुढवीए घणोदधिवलएसु आउकाइयत्ताए उववाइयव्वो।

एवं जाव अणुत्तरविमाणाणं ईसिपब्भाराए य पुढवीए अंतरा समोहए जाव अहे सत्तमाए घणोदधिवलएसु उववाएयव्वो।

प. वाउकाइए णं भंते ! इमीसे रयणप्पभाए सक्करप्पभाए य पुढवीए अंतरा समोहए समोहणित्ता जे भविए सोहम्मे कप्पे वाउकाइयत्ताए उववज्जित्तए,

से णं भंते ! किं पुव्विं उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं आहारेज्जा पच्छा उववज्जेज्जा ?"

उ. गोयमा ! जहा पुढविकाइओ तहा वाउकाइओ वि।

णवरं–वाउकाइयाणं चत्तारि समुग्घाया पण्णत्ता, तं जहा–

१. वेयणासमुग्घाए, २. कसाय समुग्घाए,
३. मारणंतिय समुग्घाए, ४. वेउव्वियसमुग्घाए।

मारणंतियसमुग्घाएणं समोहण्णमाणे देसेण वा समोहण्णइ, सव्वेण वा समोहण्णइ,

देश से समवहत होने पर पूर्व में आहार करता है और पीछे उत्पन्न होता है।

सर्व से समवहत होने पर पूर्व में उत्पन्न होता है और पीछे आहार करता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"वह पहले उत्पन्न होकर पीछे भी आहार करता है और पहले आहार करके पीछे भी उत्पन्न होता है।"

इसी प्रकार पहली और दूसरी पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके अप्कायिक जीवों का (सौधर्म कल्प की तरह) ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त उपपात आदि जानना चाहिए।

इसी प्रकार इसी क्रम में तमःप्रभा और अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके अप्कायिक जीवों का ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी पर्यन्त अप्कायिक रूप में उपपात आदि जानना चाहिए।

प्र. भंते ! जो अप्कायिक जीव सौधर्म-ईशान और सनत्कुमार-माहेन्द्रकल्प के अन्तराल में मरणसमुद्घात करके रत्नप्रभा-पृथ्वी के घनोदधिवलयों में अप्कायिक-रूप में उत्पन्न होने योग्य है

तो भंते ! पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार करके पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! शेष सब कथन पृथ्वीकायिक के समान जानना चाहिए।

इसी प्रकार इन अन्तरालों में मरणसमुद्घात को प्राप्त अप्कायिक जीवों का अधःसप्तम पृथ्वी पर्यन्त के घनोदधिवलयों में अप्कायिक रूप से उपपात आदि जानना चाहिए।

इसी प्रकार यावत् अनुत्तरविमान और ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात प्राप्त अप्कायिक जीवों का अधःसप्तमपृथ्वी पर्यन्त के घनोदधिवलयों में अप्कायिक के रूप में उपपात जानना चाहिए।

प्र. भंते ! जो वायुकायिक जीव इस रत्नप्रभा और शर्कराप्रभापृथ्वी के अन्तराल में मरणसमुद्घात से समवहत होकर सौधर्मकल्प में वायुकायिक रूप में उत्पन्न होने के योग्य है,

तो भंते ! वह पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार करता है या पहले आहार कर के पीछे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! पृथ्वीकायिक जीवों के समान वायुकायिक जीवों का भी कथन करना चाहिए।

विशेष–वायुकायिक जीवों में चार समुद्घात कहे गए हैं, यथा–

१. वेदनासमुद्घात, २. कषायसमुद्घात
३. मारणांतिक समुद्घात, ४. वैक्रिय-समुद्घात।

मारणान्तिक समुद्घात से समवहत होकर देश से भी समुद्घात करता है और सर्व से भी समुद्घात करता है।

देसेण समोहणमाणे पुव्विं आहारेत्ता पच्छा उववज्जेज्जा, सव्वेण समोहणमाणे पुव्विं उववज्जेत्ता पच्छा आहारेज्जा।

एवं जहा पुढविकाइओ तहा वाउकाइओ वि,

णवरं–अंतरेसु समोहणा णेयव्वा सेसं तं चेव जाव अणुत्तरविमाणाणं ईसीपब्भाराए य पुढवीए।

अंतरा समोहए समोहणित्ता जे भविए घणवाय तणुवाए, घणवायवलएसु तणुवायवलएसु वाउकाइयत्ताए उववज्जित्तए सेसं तं चेव जाव

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

'पुव्विं वा उववज्जित्ता पच्छा आहारेज्जा, पुव्विं वा आहारेज्जा पच्छा उववज्जेज्जा।'

–विया. स. २०, उ. ६, सु. १-४

...देश से समुद्घात करता हुआ पहले आहार ग्रहण करके फिर उत्पन्न होता है और सर्व से समुद्घात करता हुआ पहले उत्पन्न होकर फिर आहार ग्रहण करता है।

इसी प्रकार जैसे पृथ्वीकायिक का कथन किया उसी प्रकार वायुकायिक के लिए कहना चाहिए।

विशेष–अन्तरालों में समुद्घात कहना चाहिए। शेष पूर्ववत् है।

अनुत्तरविमान और ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के बीच में समुद्घात करके जो घनवात, तनुवात, घनवातवलय, तनुवातवलय में वायुकायिक के रूप में उत्पन्न होने योग्य है इत्यादि शेष पूर्ववत् है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

'पहले उत्पन्न होकर पीछे आहार ग्रहण करता है और पहले आहार ग्रहण करके पीछे उत्पन्न होता है।'

५. वणस्सइजीवाणं अप्पाहार–महाहारकालं परूवणं–

प. वणस्सइकाइया णं भंते ! कं कालं सव्वप्पाहारगा वा, सव्वमहाहारगा वा भवंति ?

उ. गोयमा ! पाउस-वरिसारत्तेसु णं एत्थ णं वणस्सइकाइया सव्वमहाहारगा भवंति। तदाणंतरं च णं सरदे, तदाणंतरं च णं हेमंते, तदाणंतरं च णं वसंते, तदाणंतरं च णं गिम्हे। गिम्हासु णं वणस्सइकाइया सव्वापाहारगा भवंति।

प. जइ णं भंते ! गिम्हासु वणस्सइकाइया सव्वप्पाहारगा भवंति, कम्हा णं भंते ! गिम्हासु बहवे वणस्सइकाइया पत्तिया पुप्फिया फलिया हरितगरेरिज्जमाणा सिरीए अतीव अतीव उवसोभेमाणा-उवसोभेमाणा चिट्ठंति ?

उ. गोयमा ! गिम्हासु णं बहवे उसिणजोणिया जीवा य पुग्गला य वणस्सइकाइयत्ताए वक्कमंति विउक्कमंति चयंति उववज्जंति,

एवं खलु गोयमा ! गिम्हासु बहवे वणस्सइकाइया पत्तिया पुप्फिया फलिया जाव चिट्ठंति।

–विया. स. ७, उ. ३, सु. १-२

५. वनस्पतिकायिक जीवों के अल्पाहार और महाहार काल का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! वनस्पतिकायिक जीव किस काल में (सबसे अल्प आहार करने वाले होते हैं और किस काल में) सबसे अधिक आहार करने वाले होते हैं ?

उ. गौतम ! प्रावृट् (पावस) ऋतु (श्रावण और भाद्रपद मास) में तथा वर्षा ऋतु (आश्विन और कार्तिक मास) में वनस्पतिकायिक जीव सर्वमहाहारी होते हैं। इसके पश्चात् शरद् ऋतु में, तदनन्तर हेमन्त ऋतु में, उसके बाद वसन्त ऋतु में और तत्पश्चात् ग्रीष्म ऋतु में वनस्पतिकायिक जीव क्रमशः अल्पाहारी होते हैं। ग्रीष्म ऋतु में वे सर्वाल्पाहारी होते हैं।

प्र. भन्ते ! यदि ग्रीष्म ऋतु में वनस्पतिकायिक जीव सर्वाल्पाहारी होते हैं, तो बहुत से वनस्पतिकायिक ग्रीष्म ऋतु में पत्तों वाले, फूलों वाले, फलों वाले, हरियाली से देदीप्यमान (हरे-भरे) एवं श्री (शोभा) से अतीव सुशोभित कैसे होते हैं ?

उ. हे गौतम ! ग्रीष्म ऋतु में बहुत-से उष्णयोनि वाले जीव और पुद्गल वनस्पतिकाय के रूप में उत्पन्न होते हैं, विशेष रूप से उत्पन्न होते हैं, वृद्धि को प्राप्त होते हैं और विशेष रूप से वृद्धि को प्राप्त होते हैं।

हे गौतम ! इस कारण से ग्रीष्म ऋतु में बहुत-से वनस्पतिकायिक पत्तों वाले, फूलों वाले, फलों वाले यावत् सुशोभित होते हैं।

६. मूलाईणं आहारगहण विहि परूवणं–

प. से नूणं भंते ! मूला मूलजीवफुडा, कंदा कंदजीवफुडा जाव बीया बीयजीवफुडा ?

उ. हंता, गोयमा ! मूला मूलजीवफुडा जाव बीया बीयजीवफुडा।

६. मूलादि की आहार ग्रहण विधि का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या वनस्पतिकाय के मूल, निश्चय ही मूलजीवों से स्पृष्ट होते हैं, कन्द, कन्द के जीवों से स्पृष्ट होते हैं यावत् बीज, बीज के जीवों से स्पृष्ट होते हैं ?

उ. हाँ, गौतम ! मूल, मूल के जीवों से स्पृष्ट होते हैं यावत् बीज, बीज के जीवों से स्पृष्ट होते हैं।

प. जइ णं भंते ! मूला मूलजीवफुडा **जाव** बीया बीयजीवफुडा, कम्हा णं भंते। वणस्सइकाइया आहारेंति ? कम्हा परिणामेंति ?

उ. गोयमा ! मूला मूलजीवफुडा पुढविजीवपडिबद्धा तम्हा आहारेंति, तम्हा परिणामेंति।

एवं कंदा कंदजीवफुडा मूलजीवपडिबद्धा तम्हा आहारेंति, तम्हा परिणामेंति।

एवं **जाव** बीया बीयजीवफुडा, फलजीवपडिबद्धा तम्हा आहारेंति, तम्हा परिणामेंति।

*–विया. स. ७, उ. ३, सु. ३-४*

प्र. भन्ते ! यदि मूल, मूलजीवों से स्पृष्ट होते हैं **यावत्** बीज, बीज के जीवों से स्पृष्ट होते हैं, तो फिर भन्ते ! वनस्पतिकायिक जीव किस प्रकार से आहार करते हैं और किस तरह से उसे परिणमाते हैं ?

उ. गौतम ! मूल, मूल के जीवों से व्याप्त हैं और वे पृथ्वी के जीव के साथ सम्बद्ध होते हैं, इस तरह से वनस्पतिकायिक जीव आहार करते हैं और उसे परिणमाते हैं।

इसी प्रकार कन्द, कन्द के जीवों के साथ स्पृष्ट होते हैं और मूल के जीवों से सम्बद्ध रहते हैं, तभी आहार करते हैं और तभी परिणमाते हैं।

इसी प्रकार **यावत्** बीज, बीज के जीवों से व्याप्त होते हैं और वे फल के जीवों के साथ सम्बद्ध रहते हैं; इससे वे आहार करते हैं और उसे परिणमाते है।

### ७. जीवाईसु अणाहारगत्तं सव्वप्पाहारगत्त य समय परूवणं–

प. जीवे णं भंते ! कं समयं "अणाहारगे" भवइ ?

उ. गोयमा ! **पढमे समए** सिय आहारगे, सिय अणाहारगे,

**बिइए समए** सिय आहारगे, सिय अणाहारगे,

**तइए समए** सिय आहारगे, सिय अणाहारगे,

**चउत्थे समए** नियमा आहारगे।
**एवं दंडओ भाणियव्वो**
**जीवा य, एगिंदिया य चउत्थे समए**

**सेसा तइए समए,**

प. जीवे णं भंते ! कं समयं "सव्वप्पाहारए" भवइ ?

उ. गोयमा ! पढमसमयोववण्णए वा, चरमसमयभवत्थए वा, एत्थ णं जीवे सव्वप्पाहारए भवइ।

**दं. १-२४. सव्वे दंडगा भाणियव्वा जाव वेमाणियाणं।**

*–विया. स. ७, उ. १, सु. ३-४*

### ७. जीवादिकों में अनाहारकत्व और सर्वाल्पाहारकत्व के समय का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! (परभव में जाता हुआ) जीव किस समय में अनाहारक होता है ?

उ. गौतम ! जीव, **प्रथम समय** में कभी आहारक होता है और कभी अनाहारक होता है,

**द्वितीय समय** में भी कभी आहारक और कभी अनाहारक होता है,

**तृतीय समय** में भी कभी आहारक और कभी अनाहारक होता है,

परन्तु **चौथे समय** में **निश्चित रूप से** आहारक होता है।
**इसी प्रकार चौवीस ही दण्डकों में कहना चाहिए।**
**सामान्य जीव और एकेन्द्रिय ही चौथे समय में आहारक होते हैं।**
**इनके सिवाय शेष जीव, तीसरे समय में आहारक होते हैं।**

प्र. भन्ते ! जीव किस समय में सबसे अल्प आहारक होता है ?

उ. गौतम ! उत्पत्ति के प्रथम समय में या भव (जीवन) के अन्तिम (चरम) समय में जीव सबसे अल्प आहार वाला होता है।

**दं. १-२४. इसी प्रकार वैमानिक पर्यन्त चौवीस ही दण्डकों में कहना चाहिए।**

### ८. उववज्जमाणाईसु चउवीसदंडएसु आहारणस्स चउभंग परूवणं–

प. दं. १. नेरइए णं भंते ! नेरइएसु उववज्जमाणे–
१. किं देसेणं देसे आहारेइ,
२. देसेणं सव्वं आहारेइ,
३. सव्वेणं देसं आहारेइ,
४. सव्वेणं सव्वं आहारेइ ?

### ८. उपपद्यमानादि चौवीस दंडकों में आहारण के चतुर्भंगों का प्ररूपण–

प्र. दं. १. भंते ! नारकों में उत्पन्न होता हुआ नारक जीव–
१. क्या एक भाग से एक भाग को आश्रित करके आहार करता है,
२. एक भाग से सर्वभाग को आश्रित करके आहार करता है,
३. सर्व भाग से एक भाग को आश्रित करके आहार करता है,
४. सर्वभागों से सर्वभागों को आश्रित करके आहार करता है ?

**एवं हरियाण वि चत्तारि आलावगा (४)**

**इसी प्रकार हरितरूप में उत्पन्न वनस्पतिकायिक जीवों के भी चार आलापक कहने चाहिए।**

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता पुढविजोणिया पुढविसंभवा जाव कम्मनियाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहजोणियासु पुढवीसु आयत्ताए वायत्ताए कायत्ताए कुहणत्ताए कंदुकत्ताए उव्वेहलियत्ताए निव्वेहलियत्ताए सछत्ताए छत्तगत्ताए वासाणियत्ताए कूरत्ताए विउट्टंति। ते जीवा तेसिं णाणाविहजोणियाणं पुढवीणं सिणेहमाहारेंति। ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं पुढविजोणियाणं आयाणं जाव कुराणं णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

इसके बाद यह वर्णन है कि–इस वनस्पतिकाय में कई जीव पृथ्वीयोनिक होते हैं, वे पृथ्वी से उत्पन्न होते हैं **यावत्** कर्मनिदान से मरण करके नाना प्रकार की योनि वाली पृथ्वियों में आय, वाय, काय, कूहण, कन्दूक, उवेहणी, निर्वेहणी, सछत्रक, छत्रक, वासानी एवं कूर नामक वनस्पति के रूप में उत्पन्न होते हैं। वे जीव उन नानाविध योनियों वाली पृथ्वियों के रस का आहार करते हैं तथा वे जीव पृथ्वीकाय के जीवों के शरीरों का **यावत्** वनस्पतिकाय के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। उन पृथ्वीयोनिक आय वनस्पति से कूर वनस्पति तक के जीवों के शरीर नाना प्रकार के वर्णादि से बने हुए होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

**एक्को चेव आलावगो सेसा तिण्णि नत्थि।**

**इन जीवों का एक ही आलापक होता है, शेष तीन आलापक नहीं होते।**

१. अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता उदगजोणिया उदगसंभवा जाव कम्मनियाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहजोणिएसु उदएसु रुक्खत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं णाणाविहजोणियाणं उदगाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइसरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं उदगजोणियाणं रुक्खाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

१. इसके बाद यह वर्णन है कि–इन वनस्पतिकाय में कई उदकयोनिक (जो जल में ही उत्पन्न होने वाली) वनस्पतियाँ हैं जो जल में उत्पन्न होती हैं **यावत्** अपने कर्म निदान से मरण करके नाना प्रकार की योनियाँ वाले जल में वृक्षरूप में उत्पन्न होते हैं। वे जीव नाना प्रकार के जाति वाले जलों के रस का आहार करते हैं। वे जीव पृथ्वी के शरीरों का **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं तथा उन जलयोनिक वृक्षों के शरीर नाना वर्णादि से बने हुए होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

**जहा पुढविजोणियाणं रुक्खाणं चत्तारि गमा (४)**

**जैसे पृथ्वीयोनिक वृक्ष के चार भेद कहे हैं वैसे ही इन जलयोनिक वृक्ष के भी चार चार आलापक कहने चाहिए।**

**अज्झोरुहाण वि तहेव (४)**

**अध्यारुह के भी वैसे ही चार-चार आलापक कहने चाहिए।**

**तणाणं ओसहीणं हरियाणं चत्तारि आलावगा भाणियव्वा एक्केक्के।**

**तृण औषधिक और हरित प्रत्येक के चार चार आलापक कहने चाहिए।**

२. अहावरं पुरक्खायं-इहेगइया सत्ता उदगजोणिया उदगसंभवा जाव कम्मणियाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहजोणिएसु उदएसु उदगत्ताए अवगत्ताए पणगत्ताए सेवालत्ताए कलंबुयत्ताए हढत्ताए कसेरुयत्ताए कच्छरुयत्ताए भाणियत्ताए उप्पलत्ताए पउमत्ताए कुमुदत्ताए नलिणत्ताए सुभगत्ताए सोगंधियत्ताए पोंडरियत्ताए महापोंडिरियत्ताए सयपत्तत्ताए सहस्सपत्तत्ताए कल्हारत्ताए कोंकणत्ताए अरविंदत्ताए तामरसत्ताए भिसत्ताए भिसमुणालत्ताए पुक्खलत्ताए पुक्खलत्थिभगत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं णाणाविह जोणियाणं उदगाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं उदगजोणियाणं उदगाणं जाव पुक्खलत्थिभगाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

२. इसके बाद यह वर्णन है कि–इस वनस्पतिकाय में कई जीव उदकयोनिक होते हैं, जो जल में उत्पन्न होते हैं **यावत्** अपने कर्म निदान से मरण करके अनेक प्रकार की योनि के उदकों में उदक, अवक, पनक (काई), शैवाल, कलम्बुक, हड, कसेरु, कच्छ, भाणितक, उत्पल, पद्म, कुमुद, नलिन, सुभग, सौगन्धिक, पुण्डरीक, महापुण्डरीक, शतपत्र, सहस्रपत्र, कल्हार, कोकनद, अरविन्द, तामरस, कमलमूल, कमल नाल, पुष्कर और पुष्पकरस्तिबुक के रूप में उत्पन्न होते हैं, वे जीव नाना जाति वाले जलों के रस का आहार करते हैं, तथा पृथ्वीकाय शरीरों का **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। उन जलयोनिक वनस्पतियों के उदक से पुष्कर-स्तिबुक आदि के शरीर नाना वर्णादि से बने हुए होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

**एक्को चेव आलावगो (१)**

**इसमें केवल एक ही आलापक होता है।**

१. अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता, तेहिं चेव पुढविजोणिएहिं रुक्खेहिं रुक्खजोणिएहिं रुक्खेहिं,

१. इसके बाद यह वर्णन है कि–वनस्पतिकायिक में कई जीव पृथ्वीयोनिक वृक्षों में, वृक्षयोनिक वृक्षों में, वृक्षयोनिक मूल से

रुक्खजोणिएहिं मूलेहिं जाव बीएहिं (३) रुक्खजोणिएहिं, अज्झोरुहेहिं, अज्झोरुहजोणिएहिं अज्झोरुहेहिं, अज्झोरुहजोणिएहिं मूलेहिं जाव बीएहिं (३) पुढविजोणिएहिं तणेहिं, तणजोणिएहिं तणेहिं, तणजोणिएहिं मूलेहिं जाव बीएहिं (३) एवं ओसहीहिं तिण्णि आलावगा (३) एवं हरिएहिं वि तिण्णि आलावगा (३)

पुढविजोणिएहिं आएहिं काएहिं जाव कूरेहिं (२) उदगजोणिएहिं रुक्खेहिं, रुक्खजोणिएहिं रुक्खेहिं, रुक्खजोणिएहिं मूलेहिं जाव बीएहिं (३) एवं अज्झोरुहेहिं वि तिण्णि आलावगा (३) तणेहिं वि तिण्णि आलावगा (३) ओसहीहिं वि तिण्णि आलावगा (३) हरिएहिं वि तिण्णि आलावगा (३) उदगजोणिएहिं उदएहिं अवएहिं जाव पुक्खलत्थिभएहिं तसपाणत्ताए विउट्टंति।

२. ते जीवा तेसिं पुढविजोणियाणं उदगजोणियाणं रुक्खजोणियाणं अज्झोरुहजोणियाणं तणजोणियाणं ओसहिजोणियाणं हरियजोणियाणं रुक्खाणं अज्झोरुहाणं तणाणं ओसहीणं हरियाणं मूलाणं जाव बीयाणं आयाणं कायाणं जाव कुराणं उदगाणं अवगाणं जाव पुक्खलत्थिभगाणं सिणेहमाहारेंति ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं रुक्खजोणियाणं अज्झोरुहजोणियाणं तणजोणियाणं ओसहिजोणियाणं हरियजोणियाणं मूलजोणियाणं कंदजोणियाणं जाव बीयजोणियाणं आयजोणियाणं कायजोणियाणं जाव कूरजोणियाणं अवगजोणियाणं जाव पुक्खलत्थिभग जोणियाणं तसपाणाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीति मक्खायं। —*सूय. सु. २, अ. ३, सु. ७२२-७३१*

बीजपर्यन्त अवयवों में, (३) वृक्षयोनिक अध्यारुह वृक्षों में, अध्यारुयोनिक अध्यारुहों में, अध्यारुहयोनिक मूल से बीजपर्यन्त अवयवों में, (३) पृथ्वीयोनिक तृणों में, तृणयोनिक तृणों में, तृणयोनिकों के मूल से बीजपर्यन्त अवयवों में (३) तथा इसी प्रकार औषधिक और हरितों के सम्बन्ध में तीन-तीन आलापक कहने चाहिए।

पृथ्वीयोनिक आय, काय से कूर तक के वनस्पतिकायिक अवयवों में, उदकयोनिक वृक्षों में, वृक्षयोनिक वृक्षों में तथा वृक्षयोनिक मूल से बीज तक के अवयवों में और इसी प्रकार अध्यारुहों, तृणों, औषधियों और हरितों में भी तीन-तीन आलापक कहने चाहिए। उनमें तथा कई उदकयोनिक उदक अवक से पुष्करस्तिबुक पर्यंत में त्रस प्राणी के रूप में उत्पन्न होते हैं।

२. वे जीव पृथ्वीयोनिक, जलयोनिक वृक्षयोनिक अध्यारुहयोनिक, तृणयोनिक, औषधियोनिक हरितयोनिक, वृक्षों के तथा अध्यारूह वृक्षों, तृणों, औषधियों, हरितों के मूल से बीजपर्यन्त आय काय से कूर वनस्पति तक के एवं उदक अवक से पुष्करस्तिबुक वनस्पति पर्यन्त के रस का आहार करते हैं। वे जीव पृथ्वी यावत् वनस्पति के शरीरों का यावत् सर्वात्मना आहार कर लेते हैं, तथा दूसरे भी वृक्षयोनिक, अध्यारूहयोनिक, तृणयोनिक, औषधियोनिक, हरितयोनिक, मूलयोनिक, कन्दयोनिक यावत् बीजयोनिक तथा आय, काय, यावत् कूरयोनिक, उदकयोनिक, अवकयोनिक यावत् पुष्कर स्तिविकयोनिक त्रसजीवों के शरीर नाना वर्णादि से बने हुए होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

## २८. मणुस्साणं उप्पत्ति वुड्ढि आहार परूवणं—

अहावरं पुरक्खायं-णाणाविहाणं मणुस्साणं, तं जहा—

कम्मभूमगाणं, अकम्मभूमगाणं, अंतर-दीवगाणं, आरियाणं, मिलक्खूणं, तेसिं च णं अहोबीएणं अहावकासेणं इत्थीए पुरिसस्स य कम्मकडाए जोणीए एत्थ णं मेहुणवत्तिए नामं संयोगे समुप्पज्जइ, ते दुहवो वि सिणेहिं संचिणंति, संचिणित्ता तत्थ णं जीवा इत्थित्ताए पुरिसत्ताए णपुंसगत्ताए विउट्टंति, ते जीवा माउओयं पिउसुक्कं तं तदुभयं संसट्ठं कलुसं किव्विसं तप्पढमयाए आहारमाहारेंति, तओ पच्छा जं से माता णाणाविहाओ रसविगईओ आहारमाहारेइ तओ एगदेसेणं ओयमाहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा पलिपागमणुचिन्ना तओ कायाओ अभिनिव्वट्टमाणा इत्थि वेगता जणयंति, पुरिसं वेगता जणयंति, णपुंसगं वेगता जणयंति।

## २८. मनुष्यों की उत्पत्ति वृद्धि आहार का प्ररूपण—

इसके पश्चात् अनेक प्रकार के मनुष्यों का स्वरूप बताया है, यथा—

कर्मभूमिज, अकर्मभूमिज, अन्तर्द्वीपज, आर्य, म्लेच्छ (अनार्य), उन जीवों की उत्पत्ति अपने-अपने बीज और अपने-अपने अवकाश के अनुसार पूर्वकर्म निर्मित योनि में स्त्री पुरुष के मैथुन हेतुक संयोग से होती है। वे जीव (तैजस् और कार्मण शरीर द्वारा) दोनों के रस का आहार करते हैं, आहार करके वे जीव वहां स्त्रीरूप में, पुरुषरूप में या नपुंसकरूप में उत्पन्न होते हैं। वे जीव माता के रज (शोणित) और पिता के वीर्य (शुक्र) का जो परस्पर मिले हुए (संसृष्ट) कलुष मलिन और घृणित होते हैं, उनका सर्व प्रथम आहार करते हैं। उसके बाद माता अनेक प्रकार की जिन सरस वस्तुओं का आहार करती है, वे जीव माता के शरीर से निकले हुए एकदेश ओज का आहार करते हैं, उसके बाद अनुक्रम से वृद्धिगत होते हुए गर्भ का समय पूर्ण होने पर माता के शरीर से कोई स्त्री रूप में, कोई पुरुषरूप में और कोई नपुंसक रूप में उत्पन्न होते हैं।

ते जीवा डहरा समाणा मातुं खीरं सप्पिं आहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा ओयणं कुम्मासं तस थावरे य पाणे ते जीवा आहारेंति, पुढविसरीरं **जाव** वणस्सइसरीरं **जाव** सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं णाणाविहाणं मणुस्साणं कम्मभूमगाणं अकम्मभूमगाणं अंतरदीवगाणं आरियाणं मिलक्खूणं सरीरा णाणावण्णा **जाव** भवंतीतिमक्खायं।

–सूय. सु. २, अ. ३, सु. ७३२

वे जीव शिशु होकर माता के दूध और घी का आहार करते हैं। क्रमशः बड़े होकर वे जीव चावल कुल्माष एवं त्रस स्थावर प्राणियों का आहार करते हैं। वे जीव पृथ्वी के शरीरों का **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं तथा दूसरे भी कर्मभूमिज, अकर्मभूमिज, अन्तर्द्वीपज, आर्य और म्लेच्छ आदि अनेकविध मनुष्यों के शरीर नाना वर्णादि से बने हुए होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

## २९. पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं उप्पत्ति वुड्ढि आहार परूवणं–

## २९. पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिक की उत्पत्ति वृद्धि आहार का प्ररूपण–

अहावरं पुरक्खायं–णाणाविहाणं जलयर पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं, तं जहा–मच्छाणं **जाव** सुंसमाराणं।

इसके पश्चात् अनेक प्रकार के जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्चयोनिकों का वर्णन इस प्रकार है, यथा–मत्स्य **यावत्** सुंसुमार।

तेसिं च णं अहाबीएणं अहावगासेणं इत्थीए पुरिसस्स य कम्मकडाए जोणीए तहेव **जाव** तओ एगदेसेणं ओयमाहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा पलिपागमणुचिण्णा तओ कायाओ अभिनिव्वट्टमाणा अंडं वेगता जणयंति, पोयं वेगता जणयंति, से अंडे उब्भिज्जमाणे इत्थि वेगया जणयंति, पुरिसं वेगया जणयंति, नपुंसगं वेगया जणयंति। ते जीवा डहरा समाणा आउसिणेहमाहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा वणस्सइकायं तस-थावरे य पाणे ते जीवा आहारेंति, पुढविसरीरं **जाव** वणस्सइ सरीरं **जाव** सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं णाणाविहाणं जलयरपंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं मच्छाणं **जाव** सुंसुमाराणं सरीरा नाणावण्णा **जाव** भवंतीति मक्खायं।

वे जीव अपने बीज और अवकाश के अनुसार स्त्री और पुरुष का संयोग होने पर स्वस्वकर्मानुसार पूर्वोक्त प्रकार के गर्भ में उत्पन्न होते हैं और उसी प्रकार **यावत्** माता के एकदेश ओज का आहार करते हैं। इस प्रकार क्रमशः वृद्धि को प्राप्त होकर गर्भ के परिपक्व होने पर माता की काया से बाहर निकल कर कोई अण्डे के रूप में, कोई पोतज के रूप में उत्पन्न होते हैं। जब वह अंडा फूट जाता है तो कोई स्त्री (मादा) के रूप में, कोई पुरुष (नर) के रूप में और कोई नपुंसक के रूप में उत्पन्न होता है। वे जलचर जीव बाल्यावस्था में जल के रस का आहार करते हैं, तत्पश्चात् क्रमशः बड़े होने पर वनस्पतिकाय तथा त्रस स्थावर प्राणियों का आहार करते हैं। वे जीव पृथ्वी शरीरों का **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं तथा दूसरे भी नाना प्रकार के मछली से सुंसुमार पर्यन्त के जलचर पंचेन्द्रियतिर्यञ्च जीवों के शरीर नाना वर्णादि से बने हुए होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

अहावरं पुरक्खायं नाणाविहाणं चउप्पयथलयर पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं, तं जहा–

एगखुराणं, दुखुराणं, गंडीपदाणं सणप्फयाणं,

इसके पश्चात् अनेक जाति वाले चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों का वर्णन इस प्रकार है, यथा–

कई एक खुर वाले, दो खुर वाले, गण्डीपद (हाथी आदि) सिंह आदि नखयुक्त पद वाले होते हैं,

तेसिं च णं अहाबीएणं अहावगासेणं इत्थीए पुरिसस्स य कम्मकडाए जोणीए एत्थणं मेहुणवत्तिए नामं संजोगे समुप्पज्जइ, ते दुहओ वि सिणेहिं संचिणंति संचिणित्ता तत्थ णं जीवा इत्थित्ताए पुरिसत्ताए णपुंसगत्ताए विउट्टंति, ते जीवा माउं ओयं पिउं सुक्कं **एवं जहा मणुस्साणं जाव** इत्थि वेगया जणयंति, पुरिसं वेगया जणयंति, नपुंसगं वेगया जणयंति। ते जीवा डहरा समाणा मातु खीरं सप्पिं आहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा वणस्सइकायं तस थावरे य पाणे ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं **जाव** वणस्सइ शरीरं **जाव** सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं णाणाविहाणं चउप्पयथलयरपंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं एगखुरा-णं **जाव** सणप्फयाणं सरीरा नाणावण्णा **जाव** भवंतीतिमक्खायं।

वे जीव अपने-अपने बीज और अवकाश के अनुसार स्त्री और पुरुष के परस्पर मैथुन प्रत्ययिक संयोग होने पर स्व-स्व कर्मानुसार उत्पन्न होते हैं, वे सर्वप्रथम दोनों के रस का आहार करते हैं, आहार करके वे जीव स्त्री, पुरुष या नपुंसक के रूप में उत्पन्न होते हैं। वे जीव (गर्भ में) माता के ओज (रज) और पिता के शुक्र का आहार करते हैं। ***शेष सब वर्णन पूर्ववत् मनुष्यों के समान समझ लेना चाहिए यावत्*** इनमें कोई स्त्री (मादा) के रूप में, कोई नर के रूप में और कोई नपुंसक के रूप में उत्पन्न होते हैं। वे जीव बाल्यावस्था में माता के दूध और घृत का आहार करते हैं क्रमशः बड़े होकर वे वनस्पतिकाय का तथा दूसरे त्रस स्थावर प्राणियों का आहार करते हैं। इसके अतिरिक्त वे प्राणी पृथ्वी के शरीरों का **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। उन अनेकविध जाति वाले चतुष्पद स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक एकखुर **यावत्** नखयुक्त पद वाले जीवों के नाना वर्णादि वाले शरीर होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

अहावरं पुरक्खायं नाणाविहाणं उरपरिसप्पथलयरपंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं, तं जहा–

अहीणं अयगराणं आसालियाणं महोरगाणं।

इसके पश्चात् अनेक प्रकार की जाति वाले उरपरिसर्प (छाती के बल सरक कर चलने वाले) स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीवों का वर्णन इस प्रकार है, यथा–

सर्प, अजगर, आशालिक और महोरग।

तेसिं च णं अहाबीएणं अहावगासेणं इत्थीए पुरिसस्स य कम्मकडाए जोणीए एत्थ णं मेहुण वत्तिए नाम संजोगे समुप्पज्जइ, एवं चेव।

नाणत्तं–अंडं वेगता जणयंति, पोयं वेगता जणयंति, से अंडे उब्भिज्जमाणे इत्थि वेगता जणयंति, पुरिसं वेगता जणयंति, नपुंसगं वेगता जणयंति। ते जीवा डहरा समाणा वाउकायमाहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा वणस्सइकायं तस थावरे य पाणे ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं णाणाविहाणं उरपरिसप्पथलयरपंचिंदियतिरिक्ख-जोणियाणं अहीणं जाव महोरगाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीति मक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं नाणाविहाणं भुयपरिसप्पथलयर-पंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं, तं जहा–

गोहाणं, नउलाणं, सेहाणं, सरडाणं, सल्लाणं, सरयाणं, खोराणं, घरकोइलियाणं, विस्संभराणं, मूसगाणं, मंगुसाणं, पयलाइयाणं, विरालियाणं, जोहाणं, चाउप्पाइयाणं,

तेसिं च णं अहाबीएणं अहावगासेणं इत्थीए पुरिसस्स य जहा उरपरिसप्पाणं तहा भाणियव्वं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं नाणाविहाणं भुयपरिसप्प थलयरपंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं गोहाणं जाव चाउप्पाइयाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं णाणाविहाणं खहयरपंचिंदिय तिरिक्खजोणियाणं, तं जहा–

चम्मपक्खीणं, लोमपक्खीणं, समुग्गपक्खीणं, विततपक्खीणं,

तेसिं च णं अहाबीएणं अहावगासेणं इत्थीए जहा उरपरिसप्पाणं नाणत्तं ते जीवा डहरा समाणा माउं गात्तसिणेहं आहारेंति, अणुपुव्वेणं वुड्ढा वणस्सइकायं तस थावरे य पाणे। ते जीवा आहारेंति, पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं नाणाविहाणं खहयरपंचिंदियतिरिक्खजोणियाणं चम्मपक्खीणं जाव विततपक्खीणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं। –सूय. सु. २, अ. ३, सु. ७३३-७३७

वे जीव अपने-अपने उत्पत्ति योग्य बीज और अवकाश के अनुसार स्त्री और पुरुष के परस्पर मैथुन प्रत्ययिक संयोग होने पर स्व-स्व कर्मानुसार उत्पन्न होते हैं। शेष बातें पूर्ववत् समझ लेनी चाहिए।

किन्तु यह भिन्नता है–कई अंडज होते हैं और कई पोतज होते हैं। अंडे के फूट जाने पर उसमें से कोई स्त्री रूप में, कोई पुरुष रूप में और कोई नपुंसक रूप में पैदा होता है। वे जीव बाल्यावस्था में वायुकाय (हवा) का आहार करते हैं, क्रमशः बड़े होने पर वे वनस्पतिकाय तथा अन्य त्रस स्थावर प्राणियों का आहार करते है, इसके अतिरिक्त वे जीव पृथ्वी यावत् वनस्पति के शरीरों को यावत् सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। उन अनेकविध जातिवाले उरःपरिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों के सर्प यावत् महोरगों के शरीर नाना वर्णादि वाले होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा श्री तीर्थंकर देव ने कहा है।

इसके पश्चात् अनेक प्रकार के भुजपरिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीवों का वर्णन इस प्रकार है, यथा–

गोह, नेवला, सेह, सरट, सल्लक, सरथ, खोर, गृहकोकिला (छिपकली) विषम्भरा, मूषक, (चूहा) मंगूस, पदलातिक, बिडातिक, जोध और चातुष्पद।

उन जीवों की उत्पत्ति भी अपने-अपने बीज और अवकाश के अनुसार स्त्री और पुरुष के मैथुन प्रत्ययिक संयोग होने पर स्व-स्व कर्मानुसार होती है। शेष सब वर्णन पूर्ववत् उरपरिसर्प के समान जानना यावत् सर्वात्मना आहार लेते हैं। इसके अतिरिक्त नाना प्रकार के गोह से चातुष्पद पर्यन्त के भुजपरिसर्प स्थलचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीवों के शरीर नाना वर्णादि वाले होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

इसके पश्चात् अनेक प्रकार के खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों का वर्णन इस प्रकार है, यथा–चर्मपक्षी, लोमपक्षी, समुद्गकपक्षी और विततपक्षी।

उन जीवों की उत्पत्ति भी अपने-अपने बीज और अवकाश से स्त्री पुरुष के मैथुन प्रत्ययिक संयोग से होती है। शेष वर्णन उरपरिसर्प के अनुसार जान लेना चाहिए। किन्तु भिन्नता यह है कि ये प्राणी बाल्यावस्था प्राप्त होने पर माता के शरीर के रस का आहार करते हैं। फिर क्रमशः बड़े होकर वनस्पतिकाय तथा त्रस स्थावर प्राणियों का आहार करते हैं, इसके अतिरिक्त ये जीव पृथ्वी यावत् वनस्पति के शरीरों का सर्वात्मना आहार कर लेते हैं, अन्य अनेक प्रकार के चर्मपक्षी से विततपक्षी पर्यन्त के खेचर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीवों के शरीर नाना वर्णादि वाले होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा श्री तीर्थंकरदेव ने कहा है।

३१. विगलिंदियाणं उप्पत्ति वुड्ढि आहार परूवणं–

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता नाणाविहजोणिया, नाणाविहसंभवा, नाणाविहवक्कमा तज्जोणिया तस्संभवा तव्वक्कमा कम्मोवगा कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा नाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सरीरेसु सचित्तेसु वा अचित्तेसु वा अणूसुयत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं नाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं तस थावरजोणियाणं अणूसुयाणं सरीरा नाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

३१. विकलेन्द्रियों के उत्पत्ति वृद्धि आहार का प्ररूपण–

इसके बाद यह वर्णन है कि–इस जगत् में कई प्राणी नाना प्रकार की योनियों में उत्पन्न होते हैं, वे अनेक प्रकार की योनियों में स्थित रहते हैं, विविध योनियों में आकर संवर्द्धन पाते हैं। नाना प्रकार की योनियों में उत्पन्न स्थित और संवर्द्धित वे जीव अपने पूर्वकृत कर्मानुसार निदान करके अनेक प्रकार के त्रस स्थावर प्राणियों के सचित्त अचित्त शरीरों में [illegible] होकर उत्पन्न होते हैं, वे जीव उन अनेक प्रकार के त्रस स्थावर प्राणियों के रस का आहार करते हैं, तथा वे जीव पृथ्वी यावत् वनस्पति के शरीरों का यावत् सर्वात्मना आहार कर लेते हैं तथा दूसरे भी त्रस स्थावर योनिकों के अनेक विविध वर्णादि युक्त शरीर होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

एवं दुरूवसंभवत्ताए।

एवं खुरूदुगत्ताए।

-सुय. सु. २ अ. ३, सु. ७३८

इसी प्रकार (मनुष्य के मलमूत्र आदि में) कृमि केंचुआ आदि रूप में त्रस प्राणी उत्पन्न होते हैं,

इसी प्रकार जीवित गाय, भैंस आदि की चमड़ी पर सम्मूर्च्छिम रूप से उत्पन्न होते हैं।

३२. आउ-अगणि-वाउ-पुढवीकाईयाणं उप्पत्ति वुड्ढि आहार परूवणं-

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता नाणाविहजोणिया जाव कम्मनिदाणेणं नाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सरीरेसु सचित्तेसु वा अचित्तेसु वा तं सरीरगं वातसंसिद्धं वातसंगहितं वा वातपरिगतं उडढंवाएसु उड्ढभागी भवइ, अहेवाएसु अहेभागी भवइ, तिरियंवाएसु तिरियभागी भवइ, तं जहा-

ओसा, हिमए, महिया, करए, हरतणुए, सुद्धोदए।

ते जीवा तेसिं नाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं तस थावर जोणियाणं ओसाणं जाव सुद्धोदगाणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता उदगजोणिया जाव कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा तस थावर जोणिएसु उदएसु उदगत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं तस थावर जोणियाणं उदगाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं तस-थावरजोणियाणं उदगाणं सरीरा नाणावण्णा जाव भवंतीति मक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता उदगजोणियाणं जाव कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा उदगजोणिएसु उदएसु उदगत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं उदगजोणियाणं उदगाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं उदगजोणियाणं उदगाणं सरीरा नाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता उदगजोणिया जाव कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा उदगजोणिएसु उदएसु तसपाणत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं उदगजोणियाणं उदगाणं सिणेहमाहारेंति, जे जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं उदगजोणियाणं तस पाणाणं सरीरा नाणावण्णा जाव भवंतीतिमक्खायं।

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता नाणाविहजोणिया जाव कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सरीरेसु सचित्तेसुं वा अचित्तेसु वा अगणिकायत्ताए

३२. अप्-तेजस्-वायु और पृथ्वीकायिकों की उत्पत्ति वृद्धि आहार का प्ररूपण-

इसके पश्चात् यह वर्णन है-इस जगत् में नानाविध योनियों में उत्पन्न होकर **यावत्** कर्म निदान से प्रेरित वायुयोनिक जीव अप्काय में आते हैं। वे प्राणी वहाँ अप्काय में आकर अनेक प्रकार के त्रस और स्थावर प्राणियों के सचित्त तथा अचित्त शरीर में अप्कायिक रूप में उत्पन्न होते हैं। वह अप्काय वायुकाय से निर्मित संग्रहीत या धारण किया हुआ होता है। अतः वह (जल) ऊपर का वायु हो तो ऊपर, नीचे का वायु हो तो नीचे और तिरछा वायु हो तो तिरछा जाता है, यथा-

ओस, हिम (बर्फ), महिका (कोहरा या धुंध) ओला, हरतनु और शुद्ध जल।

वे जीव अनेक प्रकार के त्रस और स्थावर प्राणियों के स्नेह का आहार करते हैं। वे जीव पृथ्वी **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। इसके अतिरिक्त उन त्रस स्थावरयोनिक समुत्पन्न ओस से शुद्धोदकपर्यन्त जलकायिक जीवों के अनेक वर्णादि युक्त शरीर होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकर देव ने कहा है।

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि इस जगत् में कितने ही प्राणी जल में **यावत्** अपने पूर्वकृतकर्म के प्रभाव से जलयोनिक जीवों में जलरूप से उत्पन्न होते हैं। वे जीव उन त्रस स्थावर योनिकों के जलरूप रस का आहार करते हैं। वे पृथ्वी **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं, इसके अतिरिक्त उन त्रस स्थावरयोनिक उदकों के अनेक वर्णादि वाले शरीर होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि-इस जगत् में कितने ही जीव उदकयोनिक उदकों में अपने पूर्वकृत कर्मों के प्रभाव से उदकरूप में जन्म लेते हैं। वे जीव उन उदकयोनिक के रस का आहार करते हैं। वे पृथ्वी **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। इसके अतिरिक्त उन उदकयोनिक उदकों के अनेक वर्णादि वाले शरीर होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि-इस जगत् में अपने पूर्वकृत कर्म के प्रभाव से उदकयोनिक उदकों में त्रस प्राणी के रूप में उत्पन्न होते हैं, वे जीव उन उदकयोनि वाले उदकों के रस का आहार करते हैं। वे पृथ्वी **यावत्** वनस्पति के शरीरों का **यावत्** सर्वात्मना आहार कर लेते हैं, इसके अतिरिक्त उन उदकयोनिक उदकों के शरीर नाना वर्णादि वाले होते हैं **यावत्** उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि-इस जगत् में नाना प्रकार की योनि वाले **यावत्** पूर्वकृत कर्म के प्रभाव से नाना प्रकार के त्रसस्थावर प्राणियों के सचित्त तथा अचित्त शरीरों में अग्निकाय के रूप में

विउट्टंति, ते जीवा तेसिं णाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तस थावरजोणियाणं अगणीणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीति मक्खायं।

**सेसा तिण्णि आलावगा जहा उदगाणं।**

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता णाणाविहजोणिया जाव कम्मणिदाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सरीरेसु सचित्तेसु वा अचित्तेसु वा वाउक्कायत्ताए विउट्टंति **जहा अगणीणं तहा भाणियव्वा चत्तारि गमा।**

अहावरं पुरक्खायं इहेगइया सत्ता णाणाविहजोणिया जाव कम्मनिदाणेणं तत्थवक्कमा णाणाविहाणं तस थावराणं पाणाणं सरीरेसु सचित्तेसु वा अचित्तेसु वा पुढवित्ताए, सक्करत्ताए वालुयत्ताए,

इमाओ गाहाओ अणुगंतव्वाओ–

पुढवी य सक्करा वालुगा य, उवले सिला य लोणूसे।
अय तउय तंब सीसग, रुप्प सुवण्णे य वइरे य ॥१॥

हरियाले हिंगुलए मणोसिला सासगंजण पवाले।
अब्भपडलऽब्भवालुय बादरकाए मणिविहाणा ॥२॥
गोमेज्जए य रुयए अंके फलिहे य लोहियक्खे य।
मरगय मसारगल्ले भुयमोयग इंदणीले य ॥३॥

चंदण गेरुय हंसगब्भ पुलए सोगंधिए य बोधव्वे।
चंदप्पभ वेरुलिए जलकंते सूरकंते य ॥४॥

एयाओ एएसु भाणियव्वाओ गाहासु (गाहाओ) जाव सूरकंतत्ताए विउट्टंति, ते जीवा तेसिं णाणाविहाणं तस-थावराणं पाणाणं सिणेहमाहारेंति, ते जीवा आहारेंति पुढविसरीरं जाव वणस्सइ सरीरं जाव सव्वप्पणाए आहारं आहारेंति। अवरे वि य णं तेसिं तस थावरजोणियाणं पुढवीणं जाव सूरकंताणं सरीरा णाणावण्णा जाव भवंतीति मक्खायं।

**सेसा तिण्णि आलावगा जहा उदगाणं।**

–*सुय. सु २, अ. ३, सु. ७३९-७४५*

**३३. ओहेण सव्वजीवाणं आहारं तेसिं जयणा य परूवणं–**

अहावरं पुरक्खायं सव्वेपाणा, सव्वे भूया, सव्वे जीवा, सव्वे सत्ता, नाणाविहजोणिया नाणाविहसंभवा, नाणाविहवक्कमा, सरीरजोणिया सरीरसंभवा सरीरवक्कमा सरीराहारा कम्मोवगा कम्मनिदाणा कम्मगइया कम्मट्ठिइया कम्मुणा चेव विप्परियामुवेंति।

उत्पन्न होते हैं, वे जीव उन विभिन्न प्रकार के त्रस स्थावर प्राणियों के रस का आहार करते हैं तथा पृथ्वी यावत् वनस्पति के शरीरों का यावत् सर्वात्मना आहार कर लेते हैं। इसके अतिरिक्त उन त्रस स्थावरयोनिक अग्निकायों के नाना वर्णादि वाले शरीर होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने कहा है।

**शेष तीन आलापक उदकजीवों के समान जानना चाहिए।**

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि–इस संसार में नाना प्रकार की योनि वाले अपने पूर्वकृत कर्म के प्रभाव से अनेक प्रकार के त्रस और स्थावर प्राणियों के सचित्त या अचित्त शरीरों में वायुकाय के रूप में उत्पन्न होते हैं। शेष वर्णन चार आलापकों के द्वारा अग्निकाय के समान कहना चाहिए।

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि–इस संसार में कितने ही जीव नाना प्रकार की योनियों में उत्पन्न होकर उनमें अपने किये हुए कर्म प्रभाव से अनेक प्रकार के त्रस स्थावर प्राणियों के सचित्त या अचित्त शरीरों में पृथ्वी के रूप में शर्करा (कंकर) के रूप में या बालू आदि के रूप में उत्पन्न होते हैं।

इस विषय में इन गाथाओं के अनुसार जानना चाहिए–

पृथ्वी, शर्करा, (कंकर) वालू (रेत) उपल (पत्थर) शिला (चट्टान) नमक, लोहा, रांगा (कथीर), तांबा, शीशा, चांदी, सोना और वज्र (हीरा) तथा–

हड़ताल, हींगलू, मनसिल, सासक, अंजन, प्रवाल (मूंगा) अभ्रपटल (अभ्रक) अभ्रवालुका ये सब बादर पृथ्वीकाय के भेद हैं।

मणियों के नाम इस प्रकार हैं– १. गोमेदक रत्न, २. रुचक रत्न, ३. अंकरत्न, ४. स्फटिकरत्न, ५. लोहिताक्षरत्न, ६. मरकतरत्न, ७. मसारगल्लरत्न, ८. भुजपरिमोचकरत्न तथा ९. इन्द्रनीलमणि।

चन्दन, गेरुक, हंसगर्भ, पुलक, सौगन्धिक, चन्द्रप्रभ, वैडूर्य, जलकान्त एवं सूर्यकान्त।

इन गाथाओं में सूर्यकांत पर्यन्त जो मणिरत्न आदि [illegible] गए हैं, उन में वे जीव उत्पन्न होते हैं। (उस समय) वे जीव अनेक प्रकार के त्रस स्थावर प्राणियों के रस का आहार करते हैं, वे जीव पृथ्वी यावत् वनस्पति शरीरों का आहार करते हैं यावत् सर्वात्मना [illegible] कर लेते हैं। इसके अतिरिक्त उन त्रस स्थावरों में उत्पन्न पृथ्वी से सूर्यकान्तमणि पर्यन्त प्राणियों के अन्य शरीर भी नाना वर्णादि वाले होते हैं यावत् उन्हीं में उत्पन्न होते हैं, ऐसा तीर्थंकरदेव ने [illegible] है।

शेष तीन आलापक जलकायिक जीवों के समान समझ [illegible] चाहिए।

**३३. सामान्यतः सर्वजीवों के आहार और उनकी यतना का प्र[illegible]–**

इसके पश्चात् यह वर्णन है कि–सर्व प्राणी, सर्वभूत, [illegible] सर्वसत्व नाना प्रकार की योनियों में उत्पन्न होते हैं, [illegible] है, वहीं वृद्धि पाते हैं, वे शरीर के ही उत्पन्न [illegible] रहते हैं, तथा शरीर में ही [illegible] करते हैं, वे अपने-अपने कर्म का अनुसरण [illegible] उस-उस योनि में उनकी [illegible] [illegible] अनुसार विभिन्न पर्यायों को प्राप्त करते हैं।

सेवमायाणह, सेवमायाणित्ता, आहारगुत्ते समिए सदा जए त्ति बेमि।

-सूय. सु. २, अ. ३, सु. ७४६-७४७

"हे शिष्यो ! ऐसा ही जानो और जान करके सदा आहारगुप्त समितियुक्त एवं संयमपालन में सदा यत्नशील बनो ऐसा मैं कहता हूँ।"

३४. वेमाणिया देवाणं आहारत्ताए परिणमिय पोग्गलाणं परूवणं-

प. सोहम्मीसाण देवाणं केरिसया पोग्गला आहारत्ताए परिणमंति ?

उ. गोयमा ! जे पोग्गला इट्ठा कंता मणुण्णा मणामा एएसिं आहारत्ताए परिणमंति जाव अणुत्तरोववाइया।

-जीवा. पडि. ३, सु. २०१ (ई)

३४. वैमानिक देवों के आहार के रूप में परिणत पुद्गलों का प्ररूपण-

प्र. भंते ! सौधर्म ईशान देवों के आहार के रूप में कैसे पुद्गल परिणत होते हैं ?

उ. गौतम ! जो पुद्गल इष्ट, कांत, प्रिय, मनोज्ञ और मनोहर होते हैं वे अनुत्तरोपपातिक देवों पर्यन्त आहार के रूप में परिणत होते हैं।

३५. भोयणपरिणामस्स छव्विहत्तं-

छव्विहे भोयणपरिणामे पण्णत्ते, तं जहा-

१. मणुण्णे,
२. रसिए,
३. पीणणिज्जे,
४. बिंहणिज्जे,
५. मयणिज्जे,
६. दप्पणिज्जे।

-ठाणं अ. ६, सु. ५३३

३५. भोजन परिणाम के छह प्रकार-

भोजन का परिणाम छह प्रकार का कहा गया है, यथा-

१. मनोज्ञ-मन को प्रसन्न करने वाला।
२. रसिक-रसयुक्त।
३. प्रीणनीय-रसादि सप्त धातुओं को समान करने वाला।
४. बृहणीय-धातुओं को बढ़ाने वाला।
५. मदनीय-काम को बढ़ाने वाला।
६. दर्पणीय-पुष्टिकारक।

३६. आहारगाणाहारगाणं कायट्ठिई परूवणं-

प. आहारगे णं भंते ! आहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! आहारगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा-
१. छउमत्थआहारगे य, २. केवलिआहारगे य।

प. छउमत्थाहारगे णं भंते ! छउमत्थाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं खुड्डागभवग्गहणं दुसमयऊणं, उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं असंखेज्जाओ उस्सप्पिणि-ओसप्पिणीओ कालओ, खेत्तओ अंगुलस्स असंखेज्जइभागं।

प. केवलिआहारगे णं भंते ! केवलिआहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं देसूणं पुव्वकोडिं।

प. अणाहारगे णं भंते ! अणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! अणाहारगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा-
१. छउमत्थअणाहारगे य, २. केवलिअणाहारगे य।

प. छउमत्थअणाहारगे णं भंते ! छउमत्थअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं एक्कं समयं,
उक्कोसेणं दो समया।

प. केवलिअणाहारगे णं भंते ! केवलिअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

३६. आहारक-अनाहारकों की कायस्थिति का प्ररूपण-

प्र. भन्ते ! आहारक जीव आहारकरूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! आहारक जीव दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-
१. छद्मस्थ-आहारक, २. केवली-आहारक।

प्र. भन्ते ! छद्मस्थ-आहारक, छद्मस्थ-आहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य दो समय कम लघुभव ग्रहण जितने काल तक, उत्कृष्ट असंख्यात काल तक। (अर्थात्) कालतः असंख्यात उत्सर्पिणी-अवसर्पिणियों तक तथा क्षेत्रतः अंगुल के असंख्यातवें भाग प्रमाण समझना चाहिए।

प्र. भन्ते ! केवली-आहारक, केवली-आहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त तक,
उत्कृष्ट देशोन कोटिपूर्व तक रहता है।

प्र. भन्ते ! अनाहारकजीव, अनाहारक रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! अनाहारक दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा-
१. छद्मस्थ-अनाहारक, २. केवली-अनाहारक।

प्र. भन्ते ! छद्मस्थ-अनाहारक, छद्मस्थ-अनाहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय तक,
उत्कृष्ट दो समय तक रहता है।

प्र. भन्ते ! केवली-अनाहारक, केवली-अनाहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गोयमा ! केवलिअणाहारगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. सिद्धकेवलिअणाहारगे य, २. भवत्थकेवलिअणाहारगे य।

प. सिद्धकेवलिअणाहारगे णं भंते ! सिद्धकेवलिअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! साइएअपज्जवसिए।

प. भवत्थकेवलिअणाहारगे णं भंते ! भवत्थकेवलिअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! भवत्थकेवलिअणाहारगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. सजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे य,
२. अजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे य।

प. सजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे णं भन्ते ! सजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! अजहण्णमणुक्कोसेणं तिण्णि समया।

प. अजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे णं भन्ते ! अजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगे त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण वि, उक्कोसेण वि अंतोमुहुत्तं[1]।
–पण्ण. प. १८, सु. १३६४-१३७३

३७. आहारगाणाहारगाणं अंतरकाल परूवणं–

प. छउमत्थआहारगस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण एक्कं समयं, उक्कोसेण दो समया।
केवलिआहारगस्स अंतरं अजहण्णमणुक्कोसेणं तिण्णि समया।
छउमत्थअणाहारगस्स अंतरं जहण्णेणं खुड्डागभवग्गहणं दुसमयूणं,
उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं जाव अंगुलस्स असंखेज्जइभागं।

प. सजोगि भवत्थकेवलि अणाहारगस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण वि उक्कोसेण वि अंतोमुहुत्तं।
अजोगिभवत्थकेवलिअणाहारगस्स णत्थि अंतरं।
सिद्धकेवलिअणाहारगस्स साइयस्स अपज्जवसियस्स णत्थि अंतरं। –जीवा. पडि. ९, सु. २३४

३८. आहारगाणाहारगाणं अप्पबहुत्तं :–

प. एएसि णं भंते ! आहारगाणं अणाहारगाण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा जीवा अणाहारगा,
२. आहारगा असंखेज्जगुणा[2]। –पण्ण. प. ३, सु. २७३

उ. गौतम ! केवली–अनाहारक दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा–
१. सिद्धकेवली–अनाहारक २. भवस्थकेवली–अनाहारक।

प्र. भन्ते ! सिद्धकेवली–अनाहारक, सिद्धकेवली–अनाहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! (वह) सादि–अपर्यवसित रहता है।

प्र. भन्ते ! भवस्थकेवली–अनाहारक, भवस्थकेवली–अनाहारक रूप में कितने काल तक रहता है।

उ. गौतम ! भवस्थकेवली–अनाहारक दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा–
१. सयोगि-भवस्थकेवली–अनाहारक,
२. अयोगि–भवस्थकेवली–अनाहारक।

प्र. भन्ते ! सयोगि-भवस्थकेवली-अनाहारक, सयोगि भवस्थकेवली अनाहारक के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! अजघन्य अनुत्कृष्ट तीन समय तक रहता है।

प्र. भन्ते ! अयोगि भवस्थकेवली अनाहारक, अयोगि भवस्थकेवली अनाहारक रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य भी अन्तर्मुहूर्त उत्कृष्ट भी अन्तर्मुहूर्त तक रहता है।

३७. आहारकों अनाहारकों के अन्तर काल का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! छद्मस्थ आहारक का अन्तर काल कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय उत्कृष्ट दो समय।
केवली आहारक का अन्तर न जघन्य न उत्कृष्ट तीन समय का है।
छद्मस्थ अनाहारक का अन्तर जघन्य दो समय कम क्षुल्लक भवग्रहण जितना है।
उत्कृष्ट असंख्यातकाल यावत् अंगुल के असंख्यातवें भाग के प्रदेशों प्रमाण है।

प्र. भन्ते ! सयोगि भवस्थ केवली अनाहारक का अन्तर काल कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! जघन्य भी अन्तर्मुहूर्त, उत्कृष्ट भी अन्तर्मुहूर्त तक रहता है।
अयोगि भवस्थकेवली अनाहारक का अन्तर नहीं है।
सादि अपर्यवसित सिद्ध केवली अनाहारक का कोई अन्तर नहीं है।

३८. आहारकों अनाहारकों का अल्पबहुत्व :–

प्र. भन्ते ! इन आहारक और अनाहारकों में से कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक है ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प अनाहारक जीव हैं,
२. (उनसे) आहारक जीव असंख्यातगुणे हैं।

---

१. जीवा. पडि. ९, सु. २३४

२. जीवा. पडि. ९, सु. २३१

# शरीर अध्ययन : आमुख

संसारी जीवों का शरीर के साथ अनादि सम्बन्ध है। जब तक जीव आठ कर्मों से मुक्त नहीं होता है तब तक उसका शरीर के साथ सम्बन्ध बना रहता है। आठ कर्मों में भी शरीर की प्राप्ति नामकर्म के उदय से होती है। जब तक नामकर्म शेष है तब तक शरीर प्राप्त होता रहता है। शरीर की प्राप्ति भी गति, जाति आदि के उदय के अनुरूप होती है। सिद्ध जीवों के शरीर नहीं होता, क्योंकि वे नामकर्म सहित आठों कर्मों से मुक्त होते हैं। शरीर रहित होने के कारण सिद्धों को अशरीरी कहा जाता है। संसारी जीव सदैव सशरीरी होते हैं।

शरीर पाँच प्रकार के हैं–१. औदारिक, २. वैक्रिय, ३. आहारक, ४. तैजस् और ५. कार्मण। इनमें से भिन्न-भिन्न जीवों को भिन्न-भिन्न प्रकार के शरीर प्राप्त होते हैं। २४ दण्डकों में किस-किस जीव को किस-किस शरीर की प्राप्ति होती है इसका प्रस्तुत अध्ययन में विस्तार से विचार हुआ है किन्तु सारांश रूप में यह कहा जा सकता है कि तैजस् और कार्मण शरीर सभी संसारी जीवों को सदैव प्राप्त हैं। ये दोनों शरीर जीव में तब भी विद्यमान होते हैं जब वह एक काया को छोड़कर दूसरी काया धारण करने के बीच विग्रहगति में होता है। औदारिक शरीर तिर्यञ्च एवं मनुष्यगति के सभी जीवों में रहता है। वैक्रिय शरीर नैरयिक एवं देवों में जन्म से होता है तथा तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय एवं मनुष्यों में विशेष लब्धि से प्राप्त होता है। विभिन्न विक्रियाएँ करने के कारण वायुकाय के जीवों में भी वैक्रिय शरीर माना गया है। आहारक शरीर मात्र मनुष्यों में होता है और मनुष्यों में भी प्रमत्तसंयत गुणस्थानवर्ती चौदह पूर्वधारी साधुओं में पाया जाता है।

प्रधान, उदार या स्थूल पुद्गलों से निर्मित शरीर औदारिक कहलाता है। विविध और विशेष प्रकार की क्रियाएँ करने में सक्षम शरीर वैक्रिय कहा जाता है। यह दो प्रकार का होता है–औपपातिक एवं लब्धिप्रत्यय। देवों एवं नैरयिकों में जन्म से पाए जाने के कारण यह शरीर औपपातिक कहलाता है तथा मनुष्य एवं तिर्यञ्चों में लब्धि विशेष से प्राप्त होने के कारण लब्धिप्रत्यय कहा जाता है। आहारक लब्धि से निर्मित शरीर आहारक शरीर कहलाता है। आहार के पाचन में सहायक तथा तेजोलेश्या की उत्पत्ति का आधार शरीर तैजस कहलाता है। यह तैजस् पुद्गलों से बना होता है। कार्मण पुद्गलों से निर्मित शरीर कार्मण कहलाता है।

इन पाँच प्रकार के शरीरों में कार्मण शरीर अगुरुलघु है एवं शेष चार शरीर गुरुलघु हैं। शरीर की उत्पत्ति जीव के उत्थान, कर्म, बल, वीर्य एवं पुरुषकार पराक्रम के निमित्त से होती है। औदारिक शरीर, तैजस शरीर एवं कार्मण शरीर के लिए पुद्गलों का चय निर्व्याघात की अपेक्षा छह दिशाओं से और व्याघात की अपेक्षा कदाचित् तीन, चार या पाँच दिशाओं से होता है। वैक्रिय एवं आहारक शरीर के लिए पुद्गलों का चय नियम से छहों दिशाओं से होता है। चय की भाँति उपचय एवं अपचय भी उन्हीं दिशाओं से होता है।

ये शरीर जीव से स्पृष्ट होते हैं या अस्पृष्ट; इस शंका का समाधान स्थानांग सूत्र में करते हुए कहा गया है कि वैक्रिय, आहारक, तैजस् और कार्मण शरीर जीव से स्पृष्ट होते हैं जबकि औदारिक शरीर नहीं। औदारिक, वैक्रिय, आहारक और तैजस् इन चारों शरीरों को कार्मण शरीर से संयुक्त माना गया है।

जिन जीवों में औदारिक आदि शरीर उपलब्ध होते हैं, उनके आधार पर भी इन शरीरों के भेद किए जाते हैं, यथा औदारिक शरीर के पाँच भेद किए गए हैं–एकेन्द्रिय औदारिक शरीर, द्वीन्द्रिय औदारिक शरीर, त्रीन्द्रिय औदारिक शरीर, चतुरिन्द्रिय औदारिक शरीर और पंचेन्द्रिय औदारिक शरीर। वैक्रिय शरीर के दो भेद किए गए हैं–एकेन्द्रिय और पंचेन्द्रिय। क्योंकि वैक्रिय शरीर वायुकाय के एकेन्द्रिय जीवों एवं देव नारकी आदि पंचेन्द्रिय जीवों में ही पाया जाता है। वह औदारिक शरीर की भाँति द्वीन्द्रियादि जीवों में नहीं पाया जाता। आहारक शरीर एक ही प्रकार का है क्योंकि वह मात्र मनुष्यों में पाया जाता है। तैजस् एवं कार्मण शरीर सभी संसारी जीवों में पाए जाते हैं। इन्द्रियों की दृष्टि से इनके भी औदारिक शरीर की भाँति पाँच-पाँच भेद होते हैं–एकेन्द्रिय यावत् पंचेन्द्रिय।

इन शरीरों के जीव के भेदोपभेदों के अनुसार और भी भेद बनते हैं। यथा एकेन्द्रिय औदारिक शरीर पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय और वनस्पतिकाय के भेद से पाँच प्रकार का होता है। फिर ये भी सूक्ष्म, बादर, पर्याप्तक और अपर्याप्तक आदि के आधार पर अनेक उपभेदों में विभक्त हो जाते हैं। इसी प्रकार द्वीन्द्रिय आदि औदारिक शरीर भी पर्याप्तक एवं अपर्याप्तक के उपभेदों में विभक्त हो जाते हैं। पंचेन्द्रिय औदारिक शरीर दो प्रकार का होता है–तिर्यञ्चयोनिक और मनुष्य शरीर। तिर्यञ्चयोनिक पंचेन्द्रिय शरीर भी जलचर, स्थलचर और खेचर भेदों में विभक्त हो जाता है। पुनः ये भी सम्मूर्च्छिम और गर्भज तथा पर्याप्तक और अपर्याप्तक के भेदों में बंट जाते हैं। मनुष्य भी सम्मूर्च्छिम और गर्भज के भेद से दो प्रकार का होता है। अतः मनुष्य का औदारिक शरीर भी इस आधार पर दो भागों मे विभक्त हो जाता है। इनमें गर्भज मनुष्य का औदारिक शरीर पर्याप्तक एवं अपर्याप्तक के भेद से पुनः दो प्रकार का होता है।

वैक्रिय शरीर एकेन्द्रिय जीवों में भी मात्र बादर वायुकाय जीवों में पाया जाता है, सूक्ष्म वायुकायिक जीवों में यह शरीर नहीं पाया जाता। बादरवायुकायिक जीवों में भी मात्र पर्याप्तक जीवों में यह शरीर होता है, अपर्याप्तक जीवों में नहीं होता। पंचेन्द्रिय की अपेक्षा वैक्रिय शरीर चारों गतियों के जीवों में होता है। नरकगति में रत्नप्रभा आदि सातों पृथ्वियों के पर्याप्तक एवं अपर्याप्तक सभी नैरयिकों में, तिर्यञ्चगति में संख्यात वर्षायुष्क गर्भज तिर्यञ्च पंचेन्द्रिय की पर्याप्तक अवस्था में यह शरीर हो सकता है। मनुष्यगति में यह शरीर संख्येय वर्षायुष्क कर्मभूमिक एवं गर्भज मनुष्यों की पर्याप्तावस्था में होता है। देवगति में भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिषी एवं वैमानिक देवों की सभी अवस्थाओं में यह शरीर होता है। आहारक शरीर ऋद्धिप्राप्त, प्रमत्तसंयत सम्यग्दृष्टि, पर्याप्तक एवं संख्यात वर्षायुष्क कर्मभूमिक गर्भज मनुष्यों में होता है अन्य में नहीं।

तैजस् और कार्मण शरीरों के उतने ही भेद होते हैं जितने संसारी जीवों के प्रकार होते हैं। एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय जीवों की पर्याप्त एवं अपर्याप्त आदि अवस्थाओं सहित समस्त भेदोपभेदों में ये दोनों शरीर पाए जाने से इन दोनों शरीरों के अनेक भेद किए जा सकते हैं।

शरीर की उत्पत्ति एवं रचना दो कारणों से होती है–राग से और द्वेष से। राग और द्वेष ही संसार में भटकने के प्रमुख कारण हैं। इन दो कारणों को क्रोध, मान, माया एवं लोभ के रूप में चार प्रकार का भी कहा गया है। जीव औदारिक, वैक्रिय एवं आहारक शरीर के रूप में स्थित द्रव्यों को भी ग्रहण करता है और अस्थित द्रव्यों को भी ग्रहण करता है, किन्तु तैजस् और कार्मण शरीर के रूप में स्थित द्रव्यों को ग्रहण करता है, अस्थित द्रव्यों को ग्रहण नहीं करता है। जीव इन शरीरों के रूप में द्रव्यों का ग्रहण द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव सभी प्रकारों से करता है।

चार गतियों के जीवों में पाए जाने वाले शरीरों को वाह्य एवं आभ्यन्तर भेदों में भी विभक्त किया जाता है। कार्मण शरीर को आभ्यन्तर शरीर तथा औदारिक एवं वैक्रिय शरीरों को वाह्य शरीर माना गया है। इस दृष्टि से नैरयिकों एवं देवों में कार्मण नामक आभ्यन्तर शरीर तथा वैक्रिय नामक वाह्य शरीर पाया जाता है, शेष सव जीवों में भी आभ्यन्तर शरीर तो कार्मणरूप ही होता है किन्तु वाह्य शरीर औदारिक उपलव्ध होता है। द्वीन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च जीवों तथा मनुष्यों में जो औदारिक शरीर होता है उसमें अस्थि, मांस, शोणित, स्नायु आदि उपलव्ध होते हैं।

अपेक्षा विशेष से औदारिक आदि पाँच शरीरों को पुनः दो प्रकार का निरूपित किया गया है–१. वद्ध और २. मुक्त। जो शरीर जीव के द्वारा ग्रहण किए हुए हैं उन्हें वद्ध शरीर कहते हैं तथा जो शरीर जीव के द्वारा व्यक्त हैं उन्हें मुक्त शरीर कहते हैं। जैसे नैरयिकों में वद्ध औदारिक शरीर नहीं होता किन्तु मुक्त औदारिक शरीर होता है क्योंकि वे औदारिक शरीर को छोड़ देते हैं। प्रस्तुत अध्ययन में वद्ध और मुक्त शरीर की संख्या का द्रव्य, क्षेत्र, कालादि की दृष्टि से निरूपण किए जाने के साथ चौवीस दण्डकों में इन भेदों का निरूपण किया गया है।

चौवीस दण्डकों में जो शरीर पाए जाते हैं, वे शरीर पाँच वर्ण एवं पाँच रसों से युक्त होते हैं। औदारिक शरीर से लेकर कार्मण शरीर तक समस्त शरीर पाँच वर्ण (कृष्ण, नील, पीत, रक्त, श्वेत) और पाँच रस (तिक्त, कटु, कषैला, अम्ल, मधुर) युक्त माने गए हैं। वर्णादि से सम्पन्न होने के कारण ये शरीर पौद्‌गलिक होते हैं।

कायस्थिति की दृष्टि से विचार करें तो औदारिकशरीरी जीव औदारिक शरीर के रूप में जघन्य दो समय कम क्षुल्लक भवग्रहण और उत्कृष्ट असंख्यात काल यावत् अंगुल के असंख्यातवें भाग क्षेत्र के प्रदेशों प्रमाण रहता है। वैक्रियशरीरी जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त अधिक तेतीस सागरोपम तक वैक्रिय शरीरी के रूप में रहता है। आहारक शरीरी आहारक शरीरी के रूप में जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट भी अन्तर्मुहूर्त तक रहता है। तैजस् और कार्मण शरीरी जीव दो प्रकार के हैं–१. अनादि अपर्यवसित और २. अनादि सपर्यवसित। जो जीव सिद्ध गति को प्राप्त हो जाते हैं, उनकी अपेक्षा से तैजस् एवं कार्मण शरीर सपर्यवसित होते हैं, शेष जीवों की अपेक्षा से ये दोनों शरीर अनादि एवं अपर्यवसित होते हैं।

एक वार एक शरीर प्राप्त होने के वाद पुनः वैसा ही शरीर प्राप्त होने के मध्य व्यतीत काल को उस शरीर का अंतरकाल कहा जाता है। अन्तरकाल की दृष्टि से भी इस अध्ययन में विचार हुआ है। औदारिक शरीर का जघन्य अन्तरकाल एक समय तथा उत्कृष्ट अन्तरकाल अन्तर्मुहूर्त अधिक तेतीस सागरोपम होता है। जघन्य काल पृथ्वीकाय आदि जीवों की अपेक्षा से है तथा उत्कृष्ट अन्तरकाल नरक एवं देवगति के मध्य व्यतीत काल की अपेक्षा से है। वैक्रिय शरीर का जघन्य अन्तरकाल अन्तर्मुहूर्त है तथा उत्कृष्ट अन्तर काल वनस्पतिकाल है। जघन्य अन्तरकाल का प्रतिपादन पर्याप्त [illegible] वायुकायिक जीवों की अपेक्षा से है तथा नैरयिक, देव या पुनः वायुकाय में आने के मध्य उत्कृष्ट वनस्पतिकाल वीत सकता है। आहारक शरीर का अन्तरकाल जघन्य अन्तर्मुहूर्त तथा उत्कृष्ट कुछ कम अर्धपुद्‌गल परावर्तन काल होता है। तैजस् एवं कार्मण शरीर या तो अनादि अनन्त होते हैं या अनादि सान्त, किन्तु इन दोनों ही विकल्पों में अन्तरकाल नहीं होता। यदि ये शरीर जीव के साथ हैं तो विना अन्तरकाल के हैं तथा [illegible] जीव से जव इनका विच्छेद होता है तो सदैव के लिए हो जाता है।

अल्पवहुत्व की दृष्टि से सवसे अल्प आहारक शरीर वाले जीव हैं। उनसे वैक्रिय शरीरी असंख्यातगुणे हैं, उनसे औदारिक शरीरी असंख्यातगुणे हैं, उनसे अशरीरी (सिद्ध) अनन्तगुणे हैं और उनसे तैजस् कार्मण शरीर वाले जीव अनन्तगुणे हैं और ये दोनों शरीर परस्पर तुल्य हैं। द्रव्य, प्रदेश और द्रव्य-प्रदेश की अपेक्षा से भी अल्पवहुत्व का निरूपण हुआ है।

अवगाहना चार प्रकार की होती है–द्रव्यावगाहना, क्षेत्रावगाहना, कालावगाहना और भावावगाहना। अवगाहना का [illegible] नौ प्रकार का भी है, उनमें पृथ्वीकाय से लेकर वनस्पतिकाय के पांच भेदों तथा द्वीन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक के चार भेदों [illegible] शरीर की अवगाहना जघन्यतः अंगुल के असंख्यातवें भाग तथा उत्कृष्टतः कुछ अधिक हजार योजन मानी गई है। पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय और वनस्पतिकाय के जीवों की अवगाहना का निरूपण करने के साथ इस अध्ययन में द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक और मनुष्यों की औदारिक शरीर अवगाहना का विस्तार से निरूपण है। वैक्रिय शरीर की अवगाहना जघन्य [illegible] कुछ अधिक एक लाख योजन की कही गई है। नैरयिक एवं देव जीवों की अवगाहना दो प्रकार की [illegible] तिर्यञ्चयोनिक पंचेन्द्रिय जीवों तथा मनुष्यों के वैक्रिय शरीर की अवगाहना का भी प्रतिपादन है। आहारक शरीर की [illegible] की तथा उत्कृष्ट प्रतिपूर्ण एक हाथ की निरूपित है।

जव जीव मारणान्तिक समुद्‌घात से समवहत होता है तव उसके तैजस् एवं कार्मण शरीर की अवगाहना [illegible] इन दोनों शरीरों की अवगाहना विष्कम्भ एवं वाहल्य की अपेक्षा शरीर प्रमाण [illegible] उत्कृष्ट लोकान्त से लोकान्त तक होती है। सभी जीवों में इन शरीरों की पृथक्-पृथक् अवगाहना का [illegible]

चौवीस दण्डकों में अवगाहना [illegible] सवसे अल्प [illegible] औदारिक शरीर की [illegible] अवगाहना की अपेक्षा सवसे अल्प आहारक शरीर की [illegible]

[illegible]

# १४. सरीर अज्झयणं

सूत्र

१. सरीर भेय परूवणं–

प. कइ णं भंते ! सरीरा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंच सरीरा पण्णत्ता, तं जहा–

१. ओरालिए, २. वेउव्विए, ३. आहारए ४. तेयए, ५. कम्मए[1]। –पण्ण. प. १२, सु. ९०१

२. ओहेण सरीरुप्पत्ति हेउणो–

प. से णं भंते ! सरीरे किं पवहे ?

उ. गोयमा ! जीवप्पवहे एवं सइअत्थि उट्ठाणे ति वा, कम्मे ति वा, बले ति वा, वीरिए ति वा, पुरिसक्कारपरक्कमे ति वा। –विया. स. १, उ. ३, सु. ९/५

३. सरीराणं अगुरुलहुत्ताइ परूवणं–

प. सरीरा णं भंते ! किं गरुया, लहुया, गरुयलहुया अगरुयलहुया ?

उ. गोयमा ! चत्तारि सरीरा नो गरुया, नो लहुया, गरुयलहुया, नो अगुरुयलहुया।

कम्मयसरीरं नो गरुए, नो लहुए, नो गरुयलहुए अगरुयलहुए। –विया. स. १, उ. ९, सु. १२

४. सरीराणं पोग्गलचिणणा–

प. ओरालियसरीरस्स णं भंते ! कइदिसिं पोग्गला चिज्जंति ?

उ. गोयमा ! णिव्वाघाएणं छद्दिसिं, वाघायं पडुच्च सिय तिदिसिं, सिय चउदिसिं, सिय पंचदिसिं।

प. वेउव्वियसरीरस्स णं भंते ! कइदिसिं पोग्गला चिज्जंति ?

उ. गोयमा ! णियमा छद्दिसिं।

एवं आहारगसरीरस्स वि।

तेयगकम्मगाणं जहा ओरालियसरीरस्स।

एवं उवचिज्जंति अवचिज्जंति। –पण्ण. प. २१, सु. १५५३-१५५८

५. सरीराणं परोप्पर संजोगासंजोगं–

प. जस्स णं भंते ! ओरालियसरीरं तस्स णं वेउव्वियसरीरं ?

# १४. शरीर अध्ययन

सूत्र

१. शरीर के भेदों का प्ररूपण–

प्र. भंते ! शरीर कितने प्रकार के कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! शरीर पांच प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. औदारिक, २. वैक्रिय, ३. आहारक, ४. तैजस्, ५. कार्मण।

२. सामान्यतः शरीरों की उत्पत्ति के हेतु–

प्र. भंते ! शरीर किससे उत्पन्न होता है ?

उ. गौतम ! शरीर जीव से उत्पन्न होता है और ऐसा होने से जीव का उत्थान, कर्म, बल, वीर्य और पुरुषकार पराक्रम (निमित्त) होता है।

३. शरीरों के अगुरुलघुत्वादि का प्ररूपण–

प्र. भंते ! क्या शरीर गुरु है, लघु है, गुरुलघु है या अगुरुलघु है ?

उ. गौतम ! चार शरीर न गुरु हैं, न लघु हैं, गुरु लघु हैं, किन्तु अगुरुलघु नहीं है।

कार्मण शरीर न गुरु है, न लघु हैं, न गुरुलघु हैं किन्तु अगुरु-लघु हैं।

४. शरीरों का पुद्गल चयन–

प्र. भंते ! औदारिक शरीर के लिए कितनी दिशाओं से पुद्गलों का चय होता है ?

उ. गौतम ! निर्व्याघात की अपेक्षा से छहों दिशाओं से और व्याघात की अपेक्षा से कदाचित् तीन दिशाओं से, कदाचित् चार दिशाओं से और कदाचित् पांच दिशाओं से पुद्गलों का चय होता है।

प्र. भंते ! वैक्रिय शरीर के लिए कितनी दिशाओं से पुद्गलों का चय होता है ?

उ. गौतम ! नियम से छहों दिशाओं से पुद्गलों का चय होता है।

इसी तरह आहारक शरीर के पुद्गलों का चय भी (नियम से छहों दिशाओं से) होता है।

तैजस् और कार्मण शरीरों के लिए औदारिक शरीर के समान समझना चाहिए।

(औदारिक आदि पांचों शरीरों के पुद्गलों का) जिस प्रकार चय कहा गया है उसी प्रकार उनका उपचय-अपचय भी कहना चाहिए।

५. शरीरों का परस्पर संयोगासंयोग–

प्र. भंते ! जिस जीव के औदारिक शरीर होता है, क्या उसके वैक्रिय शरीर होता है ?

---

१. (क) अणु. कालदारे, सु. ४०५
(ख) पण्ण. प. २१, सु. १४७५
(ग) विया. स. १०, उ. १, सु. १८
(घ) विया. स. १७, उ. १, सु. १५
(ङ) ठाणं. अ. ५, उ. १, सु. ३९५
(च) विया. स. २५, उ. ४, सु. ८०
(छ) सम. सु. १५२

जस्स वेउव्वियसरीरं तस्स ओरालियसरीरं ?

उ. गोयमा ! जस्स ओरालियसरीरं तस्स वेउव्वियसरीरं सिय अत्थि सिय णत्थि,
जस्स वेउव्वियसरीरं तस्स ओरालियसरीरं सिय अत्थि सिय णत्थि।

प. जस्स णं भंते ! ओरालियसरीरं तस्स आहारगसरीरं ?

जस्स आहारगसरीरं तस्स ओरालियसरीरं ?

उ. गोयमा ! जस्स ओरालियसरीरं तस्स आहारगसरीरं सिय अत्थि सिय णत्थि,
जस्स आहारगसरीरं तस्स ओरालियसरीरं णियमा अत्थि।

प. जस्स णं भंते ! ओरालियसरीरं तस्स तेयगसरीरं ?

जस्सपुण तेयगसरीरं तस्स ओरालियसरीरं ?

उ. गोयमा ! जस्स ओरालियसरीरं तस्स तेयगसरीरं णियमा अत्थि,
जस्स पुण तेयगसरीरं तस्स ओरालियसरीरं सिय अत्थि सिय णत्थि।
एवं कम्मगसरीरं पि।

प. जस्स णं भंते ! वेउव्वियसरीरं तस्स आहारगसरीरं ?

जस्स आहारगसरीरं तस्स वेउव्वियसरीरं ?

उ. गोयमा ! जस्स वेउव्वियसरीरं तस्साहारगसरीरं णत्थि।

जस्स वि आहारगसरीरं तस्स वि वेउव्वियसरीरं णत्थि।

तेयग कम्माइं जहा ओरालिएणं समं तहेव आहारगसरीरेण वि समं तेयग कम्माइं चारेयव्वाणि।

प. जस्स णं भंते ! तेयगसरीरं तस्स कम्मगसरीरं ?

जस्स कम्मगसरीरं तस्स तेयगसरीरं ?

उ. गोयमा ! जस्स तेयगसरीरं तस्स कम्मगसरीरं णियमा अत्थि,
जस्स वि कम्मगसरीरं तस्स वि तेयगसरीरं णियमा अत्थि।
—पण्ण. प. २१, सु. [illegible]

६. [illegible]–
[illegible]

जिसके वैक्रिय शरीर होता है, क्या उसके औदारिक शरीर भी होता है ?

उ. गौतम ! जिसके औदारिक शरीर होता है, उसके वैक्रिय शरीर कदाचित् होता है कदाचित् नहीं भी होता है।
जिसके वैक्रिय शरीर होता है, उसके औदारिक शरीर कदाचित् होता है कदाचित् नहीं भी होता है।

प्र. भंते ! जिसके औदारिक शरीर होता है, क्या उसके आहारक शरीर होता है ?
जिसके आहारक शरीर होता है क्या उसके औदारिक शरीर होता है ?

उ. गौतम ! जिसके औदारिक शरीर होता है, उसके आहारक शरीर कदाचित् होता है, कदाचित् नहीं भी होता है,
किन्तु जिस जीव के आहारक शरीर होता है उसके नियम से औदारिक शरीर होता है।

प्र. भंते ! जिसके औदारिक शरीर होता है, क्या उसके तैजस् शरीर होता है ?
जिसके तैजस् शरीर होता है क्या उसके औदारिक शरीर होता है ?

उ. गौतम ! जिसके औदारिक शरीर होता है, उसके नियम से तैजस् शरीर होता है,
जिसके तैजस् शरीर होता है, उसके औदारिक शरीर कदाचित् होता है, कदाचित् नहीं भी होता है।
इसी प्रकार औदारिक शरीर के साथ कार्मण शरीर का संयोग भी समझ लेना चाहिए।

प्र. भंते ! जिसके वैक्रिय शरीर होता है, क्या उसके आहारक शरीर होता है ?
जिसके आहारक शरीर होता है, उसके वैक्रिय शरीर होता है ?

उ. गौतम ! जिस जीव के वैक्रिय शरीर होता है, उसके आहारक शरीर नहीं होता है,
जिसके आहारक शरीर होता है, उसके वैक्रिय शरीर नहीं होता है।
जैसे औदारिक के साथ तैजस् एवं कार्मण शरीर के संयोग का कथन किया गया है, उसी प्रकार आहारक शरीर के साथ तैजस् और कार्मण शरीर का कथन करना चाहिए।

प्र. भंते ! जिसके तैजस् शरीर होता है, क्या उसके कार्मण शरीर होता है ?
जिसके कार्मण शरीर होता है, क्या उसके तैजस् शरीर होता है ?

उ. गौतम ! जिसके तैजस् शरीर होता है, उसके कार्मण शरीर [illegible] होता है,
जिसके कार्मण शरीर होता है उसके तैजस् शरीर [illegible] होता है।

६. [illegible]–
[illegible]

# विकुर्वणा अध्ययन : आमुख

*विकुर्वणा का अर्थ है विभिन्न प्रकार के रूप आकार आदि की रचना करना। यह विकुर्वणा प्रायः वैक्रिय शरीर के माध्यम से की जाती है। भावितात्मा अनगार, देव, नैरयिक, वायुकायिक जीव एवं बलाहकों के द्वारा की जाने वाली विकुर्वणा का इस अध्ययन में विस्तार से निरूपण हुआ है।*

*विकुर्वणा या विक्रिया मुख्यतः तीन प्रकार की होती है–१. बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण कर की जाने वाली २. बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण किए बिना की जाने वाली तथा ३. बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण करके एवं ग्रहण न करके की जाने वाली विकुर्वणा। विकुर्वणा के तीन भेद आन्तरिक पुद्‌गलों को ग्रहण करने, ग्रहण न करने एवं मिश्रित स्थिति से भी बनते हैं। जब बाह्य एवं आन्तरिक दोनों पुद्‌गलों के ग्रहण करने, ग्रहण न करने एवं मिश्रित होने की स्थिति बनती है तब भी विक्रिया के तीन भेद बनते हैं। इन भेदों से यह बात स्पष्ट होती है कि विक्रिया बाह्य पुद्‌गलों को ग्रहण करने से भी होती है, उनको ग्रहण किए बिना भी होती है तथा आन्तरिक पुद्‌गलों को ग्रहण करने एवं न करने से भी हो सकती है।*

*जो जीव एक बार अरूपी हो जाता है, अर्थात् सिद्ध बन जाता है वह फिर विकुर्वणा नहीं करता, क्योंकि विकुर्वणा के लिए वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से युक्त पुद्‌गलों की आवश्यकता है और सिद्ध इनसे रहित होते हैं। वे कर्म, वेद, मोह, लेश्या एवं शरीर से भी रहित होते हैं।*

*भावितात्मा अणगार अनेक प्रकार की विकुर्वणा कर सकता है। वह ऊँचे आकाश में उड़ सकता है, गमन कर सकता है, वैभारगिरि को लांघ सकता है। वह स्त्रीरूप यावत् स्यन्दमानिका रूप की विकुर्वणा कर सकता है। वह हाथ में ढाल, तलवार आदि लेकर या पताका लेकर भी आकाश में उड़ सकता है। पल्हथी लगाकर, पर्यङ्कासन करके बैठे हुए भी वह आकाश में उड़ सकता है। भावितात्मा अणगार बाहर के पुद्‌गलों को ग्रहण करके एक बड़े अश्व, हाथी, सिंह, बाघ, भेड़िये, चीते, रींछ आदि के रूप का अभियोजन करके अनेक योजन तक जाने में समर्थ है। वह ऐसा आत्मऋद्धि से करता है, परऋद्धि से नहीं। अपने कर्म से एवं आत्म-प्रयोग से करता है परकर्म एवं पर-प्रयोग से नहीं। बाहर के पुद्‌गलों को ग्रहण करके भावितात्मा अनगार एक बड़े ग्रामरूप, नगररूप आदि की भी विकुर्वणा या रचना कर सकता है।*

*उल्लेखनीय है कि भावितात्मा अनगार में इन विकुर्वणाओं को करने का सामर्थ्य होते हुए भी वे कभी इस प्रकार की विकुर्वणाएं नहीं करते हैं। जो विकुर्वणाएं की जाती हैं उन्हें मायी अनगार करता है, अमायी अनगार नहीं।*

*असंवृत अनगार बाहर के पुद्‌गलों को ग्रहण करके नीले पुद्‌गलों को काले पुद्‌गलों के रूप में, चिकने पुद्‌गलों को रूखे पुद्‌गलों के रूप में या इसी प्रकार एक वर्ण का दूसरे वर्ण में, एक रस का दूसरे रस आदि में परिणमन करने में समर्थ है।*

*देवों की विकुर्वणा के प्रसंग में अनेक प्रकार के तथ्य उजागर हुए हैं। देवों के पांच प्रकार कहे गए हैं– १. भव्य द्रव्यदेव २. नरदेव, ३. धर्मदेव ४. देवाधिदेव और ५. भावदेव। इनमें से प्रथम तीन प्रकार के देव तथा भाव देव एक रूप की भी रचना करने में समर्थ हैं और अनेक रूपों (आकारों) की भी रचना करने में समर्थ हैं। वे एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय रूपों की रचना (विकुर्वणा) कर सकते हैं। जिन रूपों की वे रचना करते हैं वे संख्येय, असंख्येय, सम्बद्ध, असम्बद्ध, सदृश अथवा असदृश हो सकते हैं। देवाधिदेवों में एक एवं अनेक रूपों की रचना करने का सामर्थ्य है तथापि वे कभी इस प्रकार की विकुर्वणा नहीं करते हैं।*

*विकुर्वणा के सामर्थ्य का निरूपण करते हुए व्याख्याप्रज्ञप्तिसूत्र में असुरेन्द्र असुरराज चमर, वैरोचनेन्द्र वैरोचनराज बलि, नागकुमारेन्द्र नागकुमारराज धरण, स्तनितकुमारेन्द्र आदि अन्य भवनपति देवेन्द्रों, वाणव्यन्तर देवों, ज्योतिष्क देवों एवं देवेन्द्रों की विकुवर्णा का विस्तार से वर्णन किया गया है। इन सभी देवेन्द्रों के सामानिक देवों, त्रायस्त्रिंशक लोकपालों एवं अग्रमहिषियों की विकुर्वणा शक्ति का भी इस अध्ययन में वर्णन उपलब्ध है। वैमानिक देवों के विभिन्न देवलोकों के देवेन्द्रों, उनके सामानिक देवों, लोकपालों एवं अग्रहिषियों की विकुर्वणा शक्ति का भी इसमें उल्लेख है। देवेन्द्र देवराज शक्र, देवेन्द्र देवराज ईशान, सनत्कुमार देवेन्द्र से लेकर अच्युत देवलोक के देवेन्द्र एवं उनके सामानिक देवों, लोकपालों एवं अग्रमहिषियों की विकुर्वणा का वर्णन भी यहाँ उपलब्ध है।*

*देवों की विकुर्वणा का यह वर्णन बड़ा आश्चर्यजनक एवं रोचक है। भगवान् महावीर एवं गणधरों के मध्य हुई वार्ता में इन देवों की विकुर्वणा की शक्ति का उद्‌घाटन हुआ है। यह भी निर्देश है कि विभिन्न देवेन्द्रों देवों एवं देवियों की विकुर्वणा की व्यापक शक्ति विद्यमान होने पर भी वे कभी इस प्रकार की विकुर्वणा नहीं करते हैं। नागकुमारेन्द्र जैसे कुछ देवेन्द्रों में इतनी शक्ति है कि वे एक जम्बूद्वीप क्या संख्यात द्वीप समुद्रों को अपनी विकुर्वणा से भर सकते हैं, किन्तु वे कभी ऐसा करते नहीं हैं।*

देव दो प्रकार के हैं–१. मायी मिथ्यादृष्टि उपपन्नक एवं २. अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक। इनमें से अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक देव यथेच्छ विकुर्वणा कर सकते हैं किन्तु मायी मिथ्यादृष्टि देव यथेच्छ विकुर्वणा नहीं कर पाते। जैसे एक ही असुरकुमारावास में दो असुरकुमार उत्पन्न हुए, उनमें से जो मायी मिथ्यादृष्टि उपपन्नक देव है वह ऋजु रूप की विकुर्वणा करना चाहता है, किन्तु वक्ररूप की विकुर्वणा हो जाती है और जब वह वक्ररूप की विकुर्वणा करना चाहता है तो ऋजुरूप की विकुर्वणा हो जाती है। अमायी सम्यग्दृष्टि उपपन्नक देव के साथ ऐसा नहीं होता। वह जब ऋजु रूप की विकुर्वणा करना चाहता है तो ऋजुरूप की विकुर्वणा होती है और जब वह वक्र रूप की विकुर्वणा करना चाहता है तब वक्र रूप की विकुर्वणा होती है।

महर्द्धिक यावत् महानुभाग देव बाह्य पुद्गलों को ग्रहण करके एक वर्ण और एक रूप (आकार) की विकुर्वणा कर सकते हैं। इस प्रकार विकुर्वणा के तीन भंग और हैं– एक वर्ण अनेक रूप, अनेक वर्ण एक रूप एवं अनेक वर्ण अनेक रूप। वे बाह्य पुद्गलों को ग्रहण करके काले पुद्गल को नीले पुद्गल के रूप में तथा नीले पुद्गल को काले पुद्गल के रूप में परिणत कर सकते हैं। इस प्रकार वे एक वर्ण को दूसरे वर्ण में, एक रस को दूसरे रस में, एक गन्ध को दूसरे गन्ध में तथा एक स्पर्श को दूसरे स्पर्श में परिणत करने में समर्थ हैं। रूपीभाव को प्राप्त ये देव अरूपी विकुर्वणा नहीं कर सकते हैं।

वैमानिक देव एक रूप की विकुर्वणा करने में भी समर्थ हैं और अनेक रूपों की विकुर्वणा करने में भी समर्थ हैं। नवग्रैवेयक एवं पांच अनुत्तर विमानवासी देव भी इस प्रकार की विकुर्वणा करने में समर्थ होते हैं, किन्तु उन्होंने कभी ऐसी विकुर्वणा नहीं की, करते भी नहीं है और न ही करेंगे।

महर्द्धिक यावत् महासुख वाला देव हजार रूपों की विकुर्वणा करके परस्पर एक दूसरे के साथ संग्राम करने में समर्थ है, किन्तु वैक्रियकृत वे शरीर एक ही जीव के साथ सम्बद्ध होते हैं, अनेक जीवों के साथ नहीं। उन शरीरों के बीच का अन्तराल भाग भी एक ही जीव से सम्बद्ध होता है, अनेक जीवों से सम्बद्ध नहीं होता। देवों एवं असुरों में जब संग्राम छिड़ जाता है तो देव जिस तृण, काष्ठ, पत्ते, कंकर आदि को स्पर्श करते हैं, वही वस्तु उन देवों का शस्त्ररत्न बन जाती है, किन्तु असुरों के लिए यह बात शक्य नहीं है। असुर कुमारों के सदैव बैक्रियकृत शस्त्ररत्न होते हैं।

नैरयिक जीव भी विकुर्वणा करते हैं। प्रथम नरक से लेकर पंचम नरक तक के नैरयिक एक रूप की भी विकुर्वणा करते हैं और अनेक रूपों की भी विकुर्वणा करते हैं। एक रूप की विकुर्वणा करते हुए वे एक महान् मुद्गर यावत् भिंडमाल रूप की विकुर्वणा करते हैं। अनेक रूपों की विकुर्वणा करते हुए वे अनेक मुद्गर रूपों यावत् अनेक भिंडमाल रूपों की विकुर्वणा करते हैं। वे संख्येय, सदृश एवं सम्बद्ध रूपों की विकुर्वणा करते हैं। विकुर्वणा करने से उनकी वेदना की उदीरणा होती है। वह वेदना उग्र, विपुल, प्रगाढ़, कर्कश, दुःखद एवं असह्य होती है। छठी एवं सातवीं नरक के नैरयिक गोबर के कीडों के समान बहुत बड़े वज्रमय मुख वाले रक्तवर्ण कुंथुओं के रूपों की विकुर्वणा करते हैं।

वायुकाय के जीव में भी वैक्रिय शरीर होता है, इसलिए वह भी विकुर्वणा कर सकता है। वह एक बड़ी पताका के आकार जैसे रूप की विकुर्वणा करके एक दिशा में अनेक योजन तक गति कर सकता है। वायुकाय का जीव ऊँची पताका एवं झुकी पताका इन दोनों के आकार से गति करने में समर्थ है। वह अपनी ऋद्धि अपने कर्म एवं प्रयोग से ही ऐसा करने में समर्थ है।

बलाहक (मेघपंक्ति) एक बड़े स्त्रीरूप यावत् स्यन्दमानिका के रूप में परिणत होने में समर्थ है। वह भी जितनी विक्रियाएं करता है उन्हें आत्मऋद्धि, आत्मकर्म एवं आत्मप्रयोग से ही करता है। वह बड़े यान के रूप में परिणत होकर भी अनेक योजन तक जा सकता है।



# १५. विकुव्वणा-अज्झयणं

## सूत्र

१. विकुव्वणाया विविहपगारा–

एगा जीवाणं अपरियाइत्ता विकुव्वणा। -ठाणं अ. १, सु. १२

तिविहा विकुव्वणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
२. बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
३. बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता वि अपरियाइत्ता वि एगा विकुव्वणा।

तिविहा विकुव्वणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. अब्भंतरए पोग्गले परियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
२. अब्भंतरए पोग्गले अपरियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
३. अब्भंतरए पोग्गले परियाइत्ता वि अपरियाइत्ता वि एगा विकुव्वणा।

तिविहा विकुव्वणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. बाहिरब्भंतरए पोग्गले परियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
२. बाहिरब्भंतरए पोग्गले अपरियाइत्ता एगा विकुव्वणा,
३. बाहिरब्भंतरए पोग्गले परियाइत्ता वि अपरियाइत्ता वि एगा विकुव्वणा। –ठाणं अ. ३, उ. १, सु. १२८

२. अरूवी जीवेण विउव्वणाऽसामत्थ परूवणं–

प. सच्चेव णं भंते ! से जीवे पुव्वामेव अरूवी भवित्ता पभू रूविं विउव्वित्ता णं चिट्ठित्तए ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"सच्चेव णं से जीवे पुव्वामेव अरूवीभवित्ता-नो पभू रूविं विउव्वित्ता णं चिट्ठित्तए ?"

उ. गोयमा ! अहमेयं जाणामि, अहमेयं पासामि,
अहमेयं बुज्झामि, अहमेयं अभिसमण्णागच्छामि,
मए एयं नायं, मए एयं दिट्ठं,
मए एयं बुद्धं, मए एयं अभिसमण्णागयं–

जण्णं तहागयस्स जीवस्स अरूविस्स,
अकम्मस्स, अरागस्स, अवेदस्स,
अमोहस्स, अलेसस्स, असरीरस्स,
ताओ सरीराओ विप्पमुक्कस्स नो एवं पण्णायइ, तं जहा–

कालत्ते वा जाव सुक्किलत्ते वा,
सुब्भिगंधत्ते वा, दुब्भिगंधत्ते वा,
तित्तत्ते वा जाव महुरत्ते वा,

# १५. विकुर्वणा-अध्ययन

## सूत्र

१. विकुर्वणा के विविध प्रकार–

बाह्य पुद्गलों को ग्रहण किए बिना होने वाली विक्रिया एक है।

विक्रिया तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. बाह्य पुद्गलों को ग्रहण कर की जाने वाली,
२. बाह्य पुद्गलों को ग्रहण किए बिना की जाने वाली,
३. बाह्य पुद्गलों को ग्रहण और अग्रहण करके की जाने वाली।

विक्रिया तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. आन्तरिक पुद्गलों को ग्रहण कर की जाने वाली,
२. आन्तरिक पुद्गलों को ग्रहण किए बिना की जाने वाली,
३. आन्तरिक पुद्गलों को ग्रहण और अग्रहण करके की जाने वाली।

विक्रिया तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. बाह्य और आन्तरिक दोनों प्रकार के पुद्गलों को ग्रहण कर की जाने वाली,
२. बाह्य और आन्तरिक दोनों प्रकार के पुद्गलों को ग्रहण किए बिना की जाने वाली,
३. बाह्य और आन्तरिक दोनों प्रकार के पुद्गलों को ग्रहण और अग्रहण करके की जाने वाली।

२. अरूपी जीव द्वारा विकुर्वणा के असामर्थ्य का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या वही जीव पहले अरूपी होकर, फिर रूपी आकार की विकुर्वणा करके रहने में समर्थ हैं ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहते हैं कि–
'वह जीव पहले अरूपी होकर, फिर रूपी आकार की विकुर्वणा करके रहने में समर्थ नहीं है ?'

उ. गौतम ! मैं यह जानता हूँ, मैं यह देखता हूँ।
मैं यह निश्चित जानता हूँ, मैं यह सर्वथा जानता हूँ।
मैंने यह जाना है, मैंने यह देखा है,
मैंने यह निश्चित समझ लिया है और मैंने यह पूरी तरह से जाना है कि

तथा प्रकार के अरूपी,
अकर्म, अराग, अवेद,
अमोह, अलेश्य, अशरीर
और उस शरीर से मुक्त जीव के विषय में ऐसा ज्ञात नहीं होता है, यथा–

कालापन यावत् श्वेतपन,
सुगन्धित्व या दुर्गन्धित्व,
कटुत्व यावत् मधुरत्व,

कक्खडे वा जाव लुक्खत्ते वा।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"सच्चेव णं से जीवे पुव्वामेव अरूवी भवित्ता नो पभू रूविं विउव्वित्ता णं चिट्ठित्तए।" *–विया स. १७, उ. २, सु. १९*

कर्कशत्व यावत् रूक्षत्व है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
'वह जीव पहले अरूपी होकर, फिर रूपी आकार की विकुर्वणा करके रहने में समर्थ नहीं है।"

**३. भावियऽप्पणो अणगारस्स विउव्वणसत्ती परूवणं–**

रायगिहे जाव एवं वयासी–

प. से जहानामए केइ पुरिसे केयाघडियं गहाय गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा केयाघडिया किच्चहत्थगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. गोयमा ! हंता उप्पएज्जा।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू केयाघडियाकिच्चहत्थगयाइं रूवाइं विउव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! से जहानामए जुवइं जुवाणे हत्थेणं हत्थे गेण्हेज्जा, चक्कस्स वा नाभी अरगाउत्ता सिया,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ जाव-पभू णं गोयमा ! अणगारे णं भावियप्पा केवलकप्पं जंबुद्दीवं दीवं बहूहिं केयाघडियकिच्चहत्थगएइं रूवेइं आइण्णं जाव अवगाढावगाढं करेत्तए।

एस णं गोयमा ! अणगारस्स भावियप्पो अयमेयारूवे विसए, विसयमेत्ते बुइएं,
णो चेव णं संपत्तीए विउव्विंसु वा, विउव्वंति वा, विउव्विस्संति वा।

×× ×× ××

प. से जहानामए केइ पुरिसे हिरण्णपेलं गहाय गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा हिरण्णपेल-हत्थकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा,
एवं सुवण्णपेलं रयणपेलं, वइरपेलं, वत्थपेलं, आभरणपेलं।

×× ×× ××

एवं वियलकडं, सुंबकडं, चम्मवडं, कंवलकडं।

×× ×× ××

एवं अयभारं, तंबभारं, तउयभारं, सीसगभारं, हिरण्णभारं, सुवण्णभारं, वइरभारं।

×× ×× ××

प. से जहानामए वग्गुली सिया, दो वि पाए उल्लंबिया-उल्लंबिया उड्ढंपादा अहोसिरा चिट्ठेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा वग्गुली किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

**३. भावितात्मा अनगार की विकुर्वणा शक्ति का प्ररूपण–**

राजगृह नगर में यावत् इस प्रकार पूछा–

प्र. जैसे कोई पुरुष रस्सी से बंधी हुई घटिका लेकर चलता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी रस्सी से बंधी हुई घटिकाएं स्वयं हाथ में लेकर उंचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हां, गौतम ! वह उड़ सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अणगार गले पर रस्सी बंधी हुई घटिकाएं हाथ में लेकर चलने वाले कितने रूप बना सकता है ?

उ. गौतम ! जिस प्रकार एक युवती अपने हाथ से एक युवान पुरुष के हाथ को पकड़े अथवा पहिए की नाभि-आरे से व्याप्त होती है।

इसी प्रकार हे गौतम ! भावितात्मा अनगार भी वैक्रिय समुद्घात से समवहत होकर गले पर बंधी हुई घटिकाओं वाले रूपों से सम्पूर्ण जम्बूद्वीप को व्याप्त यावत् ठसाठस भर सकता है।

हे गौतम ! भावितात्मा अनगार का यह विषय और विषय मात्र कहा गया है।
उसने कभी इतने रूपों की विकुर्वणा की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

×× ×× ××

प्र. जैसे कोई पुरुष हिरण्य की मंजूषा लेकर चलता है, वैसे ही क्या भावितात्मा अनगार भी हिरण्य-मंजूषा हाथ में लेकर स्वयं ऊंचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हां उड़ सकता है।
इसी प्रकार स्वर्ण-मंजूषा, रत्नमंजूषा, वज्र-मंजूषा, वस्त्र-मंजूषा और आभरण-मंजूषा लेकर चलने वाले पुरुष का कथन है।

×× ×× ××

इसी प्रकार विदलकट (वांस की चटाई), शुम्बकट (घास की चटाई), चर्मकट एवं कम्बलकट इत्यादि का कथन है।

×× ×× ××

इसी प्रकार लोहे का भार, ताम्बे का भार, कलई का भार, शीशे का भार, हिरण्य का भार, सोने का भार और वज्र के भार का कथन है।

×× ×× ××

प्र. जैसे कोई वग्गुली पक्षी अपने दोनों पैर लटका-लटका कर, पैरों को ऊपर और सिर को नीचा किए रहती है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी उक्त वग्गुली (चमगादड़) की तरह अपने रूप की विकुर्वणा करके स्वयं ऊंचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हंता उप्पएज्जा।
**एवं जण्णोवइयवत्तव्वया भाणियव्वा।**

प. से जहानामए जलोया सिया, उदगंसि कायं उव्विहिया-उव्विहिया गच्छेजा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा जलोया किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा, **सेसं जहा वग्गुलीए।**

प. से जहानामए बीयंबीयगसउणे सिया, दो वि पाए समतुरंगेमाणे-समतुरंगेमाणे गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा बीयंबीयगसउणे किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।

प. से जहानामए पक्खिविरालए सिया, रूक्खाओ रूक्खं डेवेमाणे-डेवेमाणे गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा पक्खिविरालए किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।

प. से जहानामए जीवंजीवगसउणे सिया, दो वि पाए समतुरंगेमाणे समतुरंगेमाणे गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा जीवंजीवगसउणे किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।

प. से जहानामए हंसे सिया, तीराओ तीरं अभिरममाणे-अभिरममाणे गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा हंसकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।

प. से जहानामए समुद्दवायसए सिया, वीईओ वीइं डेवेमाणे-डेवेमाणे गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा समुद्दवायसए किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।

प. से जहानामए केइ पुरिसे चक्कं गहाय गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा चक्कहत्थ किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।
**एवं छत्तं, एवं चम्मं।**

प. से जहानामए केइ पुरिसे रयणं गहाय गच्छेज्जा,
एवामेव अणगारे वि भावियप्पा रयण हत्थ किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता उप्पएज्जा।
एवं वइरं, वेरुलियं जाव रिट्ठं।

उ. हां, उड़ सकता है।
**पूर्व कथित यज्ञोपवित के कथन के समान समझना चाहिये।**

प्र. जैसे कोई जलौका अपने शरीर को उत्प्रेरित करके पानी में चलती है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी जलौका की तरह अपने रूप की विकुर्वणा करके ऊँचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हां, उड़ सकता है। **शेष सब वग्गुली की तरह समझना चाहिये।**

प्र. जैसे कोई बीजबीजक पक्षी अपने पैरों को घोड़े की तरह एक साथ उठाता-उठाता हुआ गमन करता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी बीजबीजक पक्षी की तरह विकुर्वणा करके ऊंचे आकश में गमन कर सकता है ?

उ. हां, गमन कर सकता है।

प्र. जैसे कोई बिडालक पक्षी एक वृक्ष से दूसरे वृक्ष को लांघता-लांघता जाता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी बिडालक पक्षी की तरह विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में छलांग मार सकता है ?

उ. हां, छलांग मार सकता है।

प्र. जैसे कोई जीवजीवक पक्षी अपने दोनों पैरों को घोड़े के समान एक साथ उठाता-उठाता गमन करता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी जीवंजीवक पक्षी की तरह विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में गमन कर सकता है ?

उ. हां, गमन कर सकता है।

प्र. जैसे कोई हंस सरोवर के एक किनारे से दूसरे किनारे पर क्रीड़ा करता-करता चला जाता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी हंसवत् विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में क्रीड़ा कर सकता है ?

उ. हां, कर सकता है।

प्र. जैसे कोई समुद्रवायस सरोवर की एक लहर से दूसरी लहर का अतिक्रमण करता-करता चला जाता है,
क्या वैसे ही भावितात्मा अनगार भी समुद्रवायसवत् विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में अतिक्रमण कर सकता है ?

उ. हां, अतिक्रमण कर सकता है।

प्र. जैसे कोई पुरुष हाथ में चक्र लेकर चलता है,
क्या वैसे ही भावितात्मा अनगार भी तदनुसार विकुर्वणा करके चक्र हाथ में लेकर स्वयं ऊंचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हां, उड़ सकता है।
**इसी प्रकार छत्र, चंवर के सम्बन्ध में भी कथन करना चाहिए।**

प्र. जैसे कोई पुरुष रत्न लेकर गमन करता है,
क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार रत्न हाथ में लिए हुए पुरुषवत् विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हां, उड़ सकता है।
**इसी प्रकार वज्र, वैडूर्य रिष्टरत्न पर्यंत कहना चाहिए।**

प. से जहानामए उप्पलहत्थगं, पउमहत्थगं, कुमुदहत्थगं, नलिणहत्थगं, सुभगहत्थगं, सुगंधियहत्थगं, पोंडरीयहत्थगं, महापोंडरीयहत्थगं, सयपत्तहत्थगं, सहस्सपत्तगं गहाय गच्छेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा एवं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा।

प. से जहानामए केइ पुरिसे भिसं अवद्दालिय-अवद्दालिय गच्छेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भिसकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा।

प. से जहानामए मुणालिया सिया, उदगंसि कायं उम्मज्जिया-उम्मज्जिया चिट्ठेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा मुणालिया किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा। **सेसं जहा वग्गुलीए।**

प. **से जहानामए** वणसंडे सिया-किण्हे किण्होभासे **जाव** महामेहनिकुरंबभूए पासादीए दरिसणिज्जे अभिरूवे पडिरूवे,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा वणसंडकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा।

प. **से जहानामए** पुक्खरणी सिया-चउक्कोणा, समतीरा, अणुपुव्वसुजायवप्प-गंभीरसीयलजला **जाव** सद्दुन्नइयमहुरसणादिया पासादीया दरिसणिज्जा अभिरूवा, पडिरूवा।

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा पोक्खरणीकिच्चगएणं अप्पाणेणं उडढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू पोक्खरणीकिच्चगयाइं रूवाइं विउव्वित्तए?

उ. तं चेव सव्वं जाव **अणगारस्स भावियप्पणो** अयमेयारूवे विसए विसयमेत्ते बुइए।

णो चेव णं संपत्तीए विउव्विंसु वा, विउव्वइ वा, विउव्विस्संति वा। *-विया. स. १३, उ. ९, सु. १-२५*

**४. वाहिरए पोग्गल गहणेण भावियप्पणो अणगारस्स विउव्वण सत्ति परूवणं–**

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता पभू वेभारं पव्वयं उल्लंघेत्तए वा पलंघेत्तए वा?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प्र. **जैसे कोई पुरुष** उत्पल हाथ में लेकर, पद्म हाथ में लेकर, कुमुद हाथ में लेकर, नलिनी हाथ में लेकर, सुभग हाथ में लेकर, सुगन्धित हाथ में लेकर, कमल हाथ में लेकर, बहुत बड़ा कमल हाथ में लेकर, शतपत्र हाथ में लेकर और सहस्रपत्र हाथ में लेकर चले–

क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार इन सबके समान विकुर्वणा करके ऊंचे आकाश में गमन कर सकता है?

उ. हां, गमन कर सकता है।

प्र. **जैसे कोई पुरुष कमल की डंडी** को तोड़ता-तोड़ता चलता है,

क्या उसी प्रकार भावितात्मा अनगार कमल की डंडी तोड़ते हुए के समान विकुर्वणा करके ऊँचे आकाश में चल सकता है?

उ. हां, चल सकता है।

प्र. **जैसे कोई मृणालिका** हो **और** वह अपने शरीर को पानी में डुबाए रखती है तथा उसका मुख बाहर रहता है,

क्या इसी तरह भावितात्मा अणगार मृणालिका की तरह विकुर्वणा करके ऊँचे आकाश में रह सकता है?

उ. हां, रह सकता है। **शेष सब वग्गुली के समान समझना चाहिए।**

प्र. **जिस प्रकार कोई** वनखण्ड हो, जो काला हो **यावत्** महामेघ समूह के समान प्रसन्नतादायक, दर्शनीय, अभिरूप एवं प्रतिरूप हो,

क्या इसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी स्वयं वनखण्ड के समान विकुर्वणा करके ऊँचे आकाश में उड़ सकता है?

उ. हां, उड़ सकता है।

प्र. **जैसे कोई पुष्करिणी** हो, जो चतुष्कोण और समतीर हो तथा अनुक्रम से जो शीतल गम्भीर जल से सुशोभित हो **यावत्** विविध पक्षियों के मधुर स्वरनाद आदि से युक्त हो तथा प्रसन्नतादायिनी, दर्शनीय, अभिरूप और प्रतिरूप हो,

क्या इसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी उस पुष्करिणी के समान रूप की विकुर्वणा करके स्वयं ऊँचे आकाश में उड़ सकता है?

उ. हां, वह उड़ सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार पुष्करिणी के समान कितने रूपों की विकुर्वणा कर सकता है?

उ. संपूर्ण कथन पूर्ववत् है **यावत्** भावितात्मा अनगार का यह विषय है, विषयमात्र कहा गया है।

उसने कभी इतने रूपों की विकुर्वणा की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

**४. बाह्य पुद्गलों के ग्रहण द्वारा भावितात्मा अणगार की विकुर्वणा शक्ति का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार बाहर के पुद्गलों को ग्रहण किए बिना वैभारगिरि को लांघ सकता है, या बार-बार लांघ सकता है?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता पभू वेभारं पव्वयं उल्लंघेत्तए वा पलंघेत्तए वा?

उ. हंता, गोयमा ! पभू।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता जावइयाइं रायगिहे नगरे रूवाइं एवइयाइं विकुव्वित्ता वेभारं पव्वयं अंतो अणुप्पविसित्ता पभू समं वा विसमं करेत्तए? विसमं वा समं करेत्तए?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

एवं चेव बिइओ वि आलावगो।

णवरं–परियातित्ता पभू। *-विया. स. ३, उ. ४, सु. १५-१८*

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार, बाह्य पुद्गलों को ग्रहण करके क्या वैभारगिरि को लांघने में समर्थ है?

उ. हाँ, गौतम ! वह समर्थ है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अणगार बाहर के पुद्गलों को ग्रहण किए बिना राजगृह नगर में जितने भी रूप हैं, उतने रूपों की विकुर्वणा करके तथा वैभारपर्वत में प्रवेश करके क्या सम पर्वत को विषम कर सकता है? अथवा विषम पर्वत को सम कर सकता है?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

इसी तरह दूसरा आलापक भी कहना चाहिए।

विशेष–बाहर के पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा आदि कर सकता है।

५. भावियप्पमणगारं पडुच्च इत्थिरूव-विउव्वणपरूवणं–

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता पभू एगं महं इत्थिरूवं वा जाव संदमाणियरूवं वा विकुव्वित्तए?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता पभू एगं महं इत्थिरूवं वा जाव संदमाणियरूवं वा विकुव्वित्तए?

उ. हंता, गोयमा ! पभू।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू इत्थिरूवाइं विकुव्वित्तए?

उ. गोयमा ! से जहानामए जुवइं जुवाणे हत्थेणं हत्थंसि गेण्हेज्जा,

चक्कस्स वा नाभी अरगाउत्ता सिया,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ जाव पभू णं गोयमा ! अणगारे णं भावियप्पा केवलकप्पं जंबुद्दीवं दीवं बहूहिं इत्थीरूवेहिं आइण्णं वितिकिण्णं जाव करेत्तए।

एस णं गोयमा ! अणगारस्स भावियप्पणो अयमेवारूवे विसए विसयमेत्ते बुइए, णो चेव णं संपत्तीए विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा।

एवं परिवाडीए नेयव्वं जाव संदमाणिया।

*-विया. स. ३, उ. ५ सु. १-३*

५. भावितात्मा अनगार द्वारा स्त्रीरूप के विकुर्वण का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार, बाहर के पुद्गलों को ग्रहण किए बिना एक बड़े स्त्रीरूप यावत् स्यन्दमानिका रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार, बाहर के पुद्गलों को ग्रहण करके एक बड़े स्त्रीरूप यावत् स्यन्दमानिका रूप की विकुर्वणा कर सकता है?

उ. हाँ, गौतम ! वह वैसा कर सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार, कितने स्त्रीरूपों की विकुर्वणा करने में समर्थ है?

उ. गौतम ! जैसे कोई युवक, अपने हाथ से युवती के हाथ को पकड़ लेता है,

अथवा जैसे चक्र की धुरी आरों से व्याप्त होती है,

इसी प्रकार हे गौतम ! भावितात्मा अनगार भी वैक्रिय समुद्घात से समवहत होकर यावत् सम्पूर्ण जम्बूद्वीप नामक द्वीप को, बहुत-से स्त्रीरूपों से आकीर्ण, व्यतिकीर्ण यावत् कर सकता है।

हे गौतम ! भावितात्मा अनगार का यह और इस प्रकार विषय है, व विषयमात्र कहा गया है; उसने इतनी वैक्रिय शक्ति सम्प्राप्त होने पर भी कभी इतनी विक्रिया की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

इस प्रकार की परिपाटी से स्यन्दमानिका-सम्बन्धी रूप विकुर्वणा करने पर्यंत कहना चाहिए।

६. भावियप्पमणगारं पडुच्च असिचम्म पाय हत्थकिच्चगय-रूवविउव्वण परूवणं–

प. से जहानामए केइ पुरिसे असिचम्मपायं गहाय गच्छेज्जा एवामेव अणगारे णं भावियप्पा असि-चम्म-पाय-हत्थकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा?

उ. हंता, उप्पएज्जा।

६. भावितात्मा अनगार द्वारा ढाल-तलवार हाथ में लिए हुए रूप के विकुर्वण का प्ररूपण–

प्र. जैसे कोई युवक ढाल और तलवार हाथ में लेकर जाता है, क्या उसी प्रकार कोई भावितात्मा अनगार भी ढाल-तलवार हाथ में लिए हुए किसी कार्यवश स्वयं आकाश में उड़ सकता है?

उ. हाँ, वह आकाश में उड़ सकता है।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू असिचम्मपाय-हत्थकिच्चगयाइं रूवाइं विउव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! से जहानामए जुवइ जुवाणे हत्थेणं हत्थे गेण्हेज्जा,

तं चेव जाव नो विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा। *–विया. स. ३ उ. ५ सु. ४-५*

७. भावियप्पमणगारं पडुच्च पडाग-रूवविउव्वण परूवणं–

प. से जहानामए केइ पुरिसे एगओपडागं काउं गच्छेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा एगओपडाग-हत्थकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! उप्पएज्जा।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू एगओपडाग-हत्थकिच्चगयाइं रूवाइं विकुव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! एवं चेव जाव नो विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा।

एवं दुहओपडागं पि। *–विया. स. ३, उ.५, सु. ६-७*

८. भावियप्पमणगारं पडुच्च जण्णोवइत्त-रूवविउव्वण परूवणं–

प. से जहानामए केइ पुरिसे एगओ जण्णोवइत्तं काउं गच्छेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा एगओ जण्णोवइत्तकिच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! उप्पएज्जा।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू एगओजण्णोवइत्तकिच्चगयाइं रूवाइं विकुव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! एवं चेव जाव नो विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा।

एवं दुहओजण्णोवइयंपडागं पि। *–विया. स. ३, उ. ५, सु. ८-९*

९. भावियप्पमणगारं पडुच्च पल्हत्थियं रूवविउव्वणपरूवणं–

प. से जहानामए केइ पुरिसे एगओपल्हत्थियं काउं चिट्ठेज्जा,

एवामेव अणगारे वि भावियप्पा एगओपल्हत्थिय किच्चगएणं अप्पाणेणं उड्ढं वेहासं उप्पएज्जा ?

उ. गोयमा ! तं चेव जाव नो विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार, कार्यवश तलवार एवं ढाल हाथ में लिए हुए पुरुष के जैसे कितने रूपों की विकुर्वणा कर सकता है ?

उ. गौतम ! जैसे कोई युवक अपने हाथ से युवती के हाथ को पकड़ लेता है

यावत् यहाँ सब पूर्ववत् कहना चाहिये। परन्तु इतने वैक्रियकृत रूप बनाए नहीं, बनाता नहीं और बनाएगा भी नहीं।

७. भावितात्मा अनगार द्वारा पताका लिए हुए रूप के विकुर्वण का प्ररूपण–

प्र. जैसे कोई पुरुष एक हाथ में पताका लेकर गमन करता है,

क्या इसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी कार्यवश हाथ में एक पताका लेकर स्वयं ऊपर आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह आकाश में उड़ सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार, कार्यवश हाथ में एक पताका लेकर चलने वाले पुरुष के जैसे कितने रूपों की विकुर्वणा कर सकता है ?

उ. गौतम ! यहां सब पहले की तरह कहना चाहिए यावत् इतने रूपों की विकुर्वणा की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

इसी तरह दोनों ओर पताका लिए हुए पुरुष के जैसे रूपों की विकुर्वणा के सम्बन्ध में कहना चाहिए।

८. भावितात्मा अनगार द्वारा यज्ञोपवीत धारण किए हुए रूप के विकुर्वण का प्ररूपण–

प्र. जैसे कोई पुरुष एक तरफ यज्ञोपवीत धारण करके चलता है,

क्या इसी प्रकार भावितात्मा अनगार भी कार्यवश एक तरफ यज्ञोपवीत धारण किए हुए पुरुष की तरह स्वयं ऊपर आकाश में उड़ सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह आकाश में उड़ सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार कार्यवश एक तरफ यज्ञोपवीत धारण किए हुए पुरुष के जैसे कितने रूपों की विकुर्वणा कर सकता है ?

उ. गौतम ! पहले कहे अनुसार जान लेना चाहिए यावत् इतने रूपों की विकुर्वणा कभी की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

इसी तरह दोनों ओर यज्ञोपवीत धारण किए हुए पुरुष की तरह रूपों की विकुर्वणा करने के सम्बन्ध में भी जान लेना चाहिए।

९. भावितात्मा अनगार द्वारा पल्हथी मार कर बैठे हुए रूप के विकुर्वण का प्ररूपण–

प्र. जैसे कोई पुरुष, एक तरफ पल्हथी मार कर बैठे,

क्या इसी तरह भावितात्मा अनगार भी एक पल्हथी लगाये हुए उस पुरुष के जैसे स्वयं आकाश में उड़ सकता है ?

उ. गौतम ! पहले कहे अनुसार जानना चाहिए; यावत् इतने विकुर्वित रूप कभी बनाए नहीं, बनाता नहीं और बनाएगा भी नहीं।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता पभू एगं महं गामरूवं वा नगररूवं वा जाव सन्निवेसरूवं वा विकुव्वित्तए ?

उ. हंता, गोयमा ! पभू।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा केवइयाइं पभू गामरूवाइं विकुव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! से जहानामए जुवइं जुवाणे हत्थेणं हत्थे गेण्हेज्जा जाव नो विकुव्विंसु वा, विकुव्वंति वा, विकुव्विस्संति वा।

एवं जाव सन्निवेसरूवं वा।

*–विया. स. ३, उ. ६, सु. ११-१३*

प्र. भंते ! भावितात्मा अनगार बाहर के पुद्गलों को ग्रहण करके एक बड़े ग्रामरूप की, नगररूप की यावत् सन्निवेश के रूप की विकुर्वणा कर सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! कर सकता है।

प्र. भन्ते ! भावितात्मा अनगार कितने ग्रामरूपों की विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! जैसे युवक-युवती का हाथ अपने हाथ से दृढ़तापूर्वक पकड़ कर चलता है यावत् इतने रूपों की विकुर्वणा कभी की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

इसी प्रकार सन्निवेशरूपों पर्यन्त की विकुर्वणा कहनी चाहिए।

## १३. विकुव्वणाकारी अणगारस्स आराहग विराहगत्त परूवणं–

प. से भंते ! किं मायी विकुव्वइ, अमायी विकुव्वइ ?

उ. गोयमा ! मायी विकुव्वइ, नो अमायी विकुव्वइ।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"मायी विकुव्वइ, नो अमायी विकुव्वइ ?"

उ. गोयमा ! मायी णं पणीयं पाण-भोयणं भोच्चा-भोच्चा वामेइ,
तस्स णं तेणं पणीएणं पाणभोयणेणं अट्ठि-अट्ठिमिंजा बहलीभवंति, पयणुए मंस-सोणिए भवइ,

जे वि य से अहाबादरा पोग्गला ते वि य से परिणमंति, तं जहा–
सोइंदियत्ताए जाव फासिंदियत्ताए, अट्ठि - अट्ठिमिंज - केस - मंसु - रोम - नहत्ताए सुक्कत्ताए सोणियत्ताए।

अमायी णं लूहं पाण-भोयणं भोच्चा भोच्चा णो वामेइ,
तस्स णं तेणं लूहेणं पाण - भोयणेणं अट्ठि- अट्ठिमिंजा पतणूभवइ, बहले मंस सोणिए,

जे वि य से अहाबादरा पोग्गला ते वि य से परिणमंति, तं जहा–
उच्चारत्ताए पासवणत्ताए जाव सोणियत्ताए।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"मायी विकुव्वइ, नो अमायी विकुव्वइ।"

मायी णं तस्स ठाणस्स अणालोइयपडिक्कंते कालं करेइ णत्थि तस्स आराहणा।

## १३. विकुर्वणाकारी अणगार के आराधक विराधकत्व का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या मायी अनगार विकुर्वणा करता है या अमायी अनगार विकुर्वणा करता है ?

उ. गौतम ! मायी अनगार विकुर्वणा करता है, अमायी अनगार विकुर्वणा नहीं करता है।

प्र. भन्ते ! ऐसा किस कारण से कहा जाता है कि–
'मायी अनगार विकुर्वणा करता है, अमायी अनगार विकुर्वणा नहीं करता है ?'

उ. गौतम ! मायी अनगार प्रणीत भोजन-पान करता है। इस प्रकार बार-बार भोजन-पान करके वह वमन करता है।

उस भोजन-पान से उसकी हड्डियां और हड्डियों में रही मज्जा गाढ़ हो जाती है, उसका रक्त और मांस पतला हो जाता है।

उस भोजन के जो स्थूल पुद्गल होते हैं, उनका परिणमन उस-उस रूप में होता है, यथा–

श्रोत्रेन्द्रिय रूप में यावत् स्पर्शेन्द्रिय रूप में तथा हड्डियों, हड्डियों की मज्जा, केश, दाढ़ी, मूंछ, रोम, नख, वीर्य, रक्त के रूप में वे परिणत होते हैं।

अमायी अनगार तो रुक्ष भोजन पान का सेवन करता है और ऐसे रूक्ष भोजन-पान का उपभोग करके वह वमन नहीं करता। उस रूक्ष भोजन-पान के सेवन से उसकी हड्डियां तथा हड्डियों की मज्जा पतली होती है तथा उसका मांस और रक्त गाढ़ा हो जाता है।

उस भोजन-पान के जो स्थूल पुद्गल होते हैं, उनका परिणमन उस-उस रूप में होता है, यथा–

मल, मूत्र यावत् रक्तरूप में परिणमन हो जाता है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

'मायी अनगार विकुर्वणा करता है और अमायी अनगार विकुर्वणा नहीं करता है।'

मायी अनगार अपने द्वारा किए गए वैक्रियकरणरूप की आलोचना और प्रतिक्रमण किए बिना यदि काल करता है तो उसके आराधना नहीं होती।

अमायी णं तस्स ठाणस्स आलोइयपडिक्कंते कालं करेइ अत्थि तस्स आराहणा[1]। *–विया. स. ३, उ. ४, सु. १९*

प. से भंते ! किं मायी विकुव्वइ ? अमायी विकुव्वइ ?

उ. गोयमा ! मायी विकुव्वइ, णो अमायी विकुव्वइ[2]। *–विया. स. १३ उ. ९ सु. २६*

अमायी अनगार यदि आलोचना और प्रतिक्रमण करके काल करता है तो उसके आराधना होती है।

प्र. भन्ते ! क्या विकुर्वणा मायी करता है या अमायी करता है ?

उ. गौतम ! मायी विकुर्वणा करता है, अमायी विकुर्वणा नहीं करता है।

**१४. माइस्स विकुव्वणा करणं उप्पत्ति य परूवणं–**

प. से भंते ! किं मायी विकुव्वइ ? अमायी विकुव्वइ ?

उ. गोयमा ! मायी विकुव्वइ, णो अमायी विकुव्वइ।

माई णं तस्स ठाणस्स अणालोइयपडिक्कंते कालं करेइ अण्णयरेसु आभिओगिएसु देवलोगेसु देवत्ताए उववज्जइ।

अमाई णं तस्स ठाणस्स आलोइय पडिक्कंते कालं करेइ अण्णयरेसु अणाभिओगिएसु देवलोगेसु देवत्ताए उववज्जइ। *–विया. स. ३, उ. ५, सु. १५-१६*

**१४. मायी का विकुर्वणा करना और उत्पत्ति का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! क्या मायी अनगार विकुर्वणा करता है या अमायी अनगार विकुर्वणा करता है ?

उ. गौतम ! मायी अनगार विकुर्वणा करता है, अमायी अनगार विकुर्वणा नहीं करता है।

मायी अनगार उस प्रकार की विकुर्वणा करने के पश्चात् उस स्थान की आलोचना एवं प्रतिक्रमण किए बिना ही काल करता है तो वह मृत्यु पाकर आभियोगिक देवलोकों में से किसी एक देवलोक में देवरूप में उत्पन्न होता है।

किन्तु अमायी अनगार उस प्रकार की विकुर्वणा करने के पश्चात् पश्चात्तापपूर्वक उक्त प्रमाद रूप दोष स्थान का आलोचन प्रतिक्रमण करके काल करता है तो वह मर कर अनाभियोगिक देवलोकों में से किसी देवलोक में देवरूप में उत्पन्न होता है।

**१५. असंवुडाणं अणगारस्स विकुव्वणसामत्थ परूवणं–**

प. असंवुडे णं भंते ! अणगारे बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता पभू एगवण्णं एगरूवं विउव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. असंवुडे णं भंते ! अणगारे बाहिरए पोग्गले परियाइत्ता पभू एगवण्णं एगरूवं विउव्वित्तए ?

उ. हंता, गोयमा ! पभू।

प. से णं भंते ! किं इहगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ ?

तत्थगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ ?
अण्णत्थगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ ?

उ. गोयमा ! इहगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ,

नो तत्थगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ,

नो अण्णत्थगए पोग्गले परियाइत्ता विकुव्वइ।

एवं २. एगवण्णं अणेगरूवं, ३. अणेगवण्णं एगरूवं, ४. अणेगवण्णं अणेगरूवं- चउभंगो।

प. असंवुडे णं भंते ! अणगारे बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता पभू कालगं पोग्गलं नीलगपोग्गलत्ताए परिणामेत्तए ?

**१५. असंवृत अनगार की विकुर्वणा सामर्थ्य का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! क्या असंवृत अनगार बाहर के पुद्गलों को ग्रहण किए बिना, एक वर्ण वाले एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र. भन्ते ! क्या असंवृत अनगार बाहर के पुद्गलों को ग्रहण करके एक वर्ण वाले एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह ऐसा करने में समर्थ है।

प्र. भन्ते ! वह असंवृत अनगार यहाँ रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है,

या वहाँ रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है अथवा अन्यत्र रहे पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है ?

उ. गौतम ! वह यहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है,

किन्तु न तो वहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है,

और न ही अन्यत्र रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके विकुर्वणा करता है।

**इस प्रकार २. एकवर्ण अनेकरूप, ३. अनेक वर्ण एक रूप, ४. अनेक वर्ण अनेक रूप; यों चौभंगी का कथन किया गया है।**

प्र. भन्ते ! असंवृत अनगार बाह्य पुद्गलों को ग्रहण किए बिना- काले पुद्गलों को नीले पुद्गलों के रूप में परिणत करने में समर्थ है ?

---

१. विया. स. १३, उ. ९, सु. २७ २. (क) विया. स. ३, उ. ५, सु. १५ (१) (ख) विया. स. ३, उ. ४, सु. १९

नीलगं पोग्गलं वा कालगपोग्गलत्ताए परिणामेत्तए ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

परियाइत्ता पभू जाव - नीलगं पोग्गलं वा कालगपोग्गलत्ताए परिणामेत्तए।

प. असंवुडे णं भंते ! अणगारे बाहिरए पोग्गले अपरियाइत्ता पभू निद्धपोग्गलं लुक्खपोग्गलत्ताए परिणामेत्तए ?

लुक्खपोग्गलं निद्धपोग्गलत्ताए परिणामेत्तए ?

उ. गोयमा ! णों इणट्ठे समट्ठे, परियाइत्ता पभू।

प. से णं भंते ! किं इहगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ ?

तत्थगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ ?

अण्णत्थगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ ?

उ. गोयमा ! इहगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ,

णो तत्थगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ,
णो अण्णत्थगए पोग्गले परियाइत्ता परिणामेइ।

*–विया. स. ७, उ. ९, सु. १-४*

१६. चोद्दसपुव्विस्स सहस्स रूवकरण सामत्थं–

प. पभू णं भंते ! चोद्दसपुव्वी घडाओ घडसहस्सं, पडाओ पडसहस्सं, कडाओ कडसहस्सं, रहाओ रहसहस्सं, छत्ताओ छत्तसहस्सं, दंडाओ दंडसहस्सं, अभिनिव्वत्तित्ता उवदंसेत्तए ?

उ. हंता गोयमा ! पभू।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

पभू चोद्दसपुव्वी घडाओ घडसहस्सं जाव दंडाओ दंडसहस्सं अभिनिव्वत्तित्ता उवदंसेत्तए ?

उ. गोयमा ! चउद्दसपुव्विस्स णं अणंताइं दव्वाइं उक्करियाभेएणं भिज्जमाणाइं लद्धाइं पत्ताइं अभिसमन्नागयाइं भवंति।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

पभू चोद्दसपुव्वी घडाओ घडसहस्सं जाव दंडाओ दंडसहस्सं अभिनिव्वत्तित्ता उवदंसेत्तए।

*–विया. स. ५, उ. ४, सु. ३६*

१७. भावियप्पा अणगारस्स ओगहणं सामत्थं–

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा असिधारं वा खुरधारं वा ओगाहेज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! ओगाहेज्जा।

प. से णं तत्थ छिज्जेज्ज वा भिज्जेज्ज वा ?

'या नीले पुद्गलों को काले पुद्गलों के रूप में परिणमन करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

बाह्य पुद्गलों को ग्रहण करके यावत् नीले पुद्गलों को काले पुद्गलों के रूप में परिणमन करने में समर्थ है।

प्र. भन्ते ! असंवृत अनगार बाह्य पुद्गलों को ग्रहण किए बिना चिकने पुद्गलों को रूखे पुद्गलों के रूप में परिणमन करने में समर्थ है ?

या रूखे पुद्गलों को चिकने पुद्गलों के रूप में परिणमन करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है (बाह्य पुद्गलों को ग्रहण करके) परिणमन करने में समर्थ है।

प्र. भन्ते ! वह असंवृत अनगार यहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है या,

वहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है अथवा

अन्यत्र रहे पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है ?

उ. गौतम ! वह यहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है,

किन्तु न तो वहां रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है, और न ही अन्यत्र रहे हुए पुद्गलों को ग्रहण करके परिणमन करता है।

१६. चौदहपूर्वी के हजार रूप करने का सामर्थ्य–

प्र. भंते ! क्या चतुर्दशपूर्वधारी एक घड़े में से हजार घड़े, एक वस्त्र में से हजार वस्त्र, एक कट (चटाई) में से हजार कट, एक रथ में से हजार रथ, एक छत्र में से हजार छत्र और एक दण्ड में से हजार दण्ड करके दिखलाने में समर्थ है ?

उ. हाँ, गौतम ! वे ऐसा करके दिखलाने में समर्थ हैं।

प्र. भंते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

चतुर्दशपूर्वधारी एक घट में से हजार घट यावत् एक दण्ड में से हजार दण्ड दिखलाने में समर्थ हैं ?

उ. गौतम ! चतुर्दशपूर्वधारी ने उत्करिका भेद द्वारा भेदे जाते हुए अनन्त द्रव्यों को लब्ध किया है तथा अभिसमन्वागत किया है।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

चतुर्दशपूर्वधारी एक घट में से हजार घट यावत् एक दण्ड में से हजार दण्ड करके दिखलाने में समर्थ है।

१७. भावितात्मा अनगार का अवगाहन सामर्थ्य–

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार (वैक्रियलब्धि के सामर्थ्य से) तलवार की धार पर अथवा उस्तरे की धार पर रह सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह रह सकता है।

प्र. क्या वह वहां छिन्न या भिन्न होता है ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णो खलु तत्थ सत्थं कमइ।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा अगणिकायस्स मज्झंमज्झेणं वीइवएज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! वीइवएज्जा।

प. से णं भंते ! तत्थ झियाएज्जा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णो खलु तत्थ सत्थं कमइ।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा पुक्खलसंवट्टगस्स महामेहस्स मज्झंमज्झेणं वीइवएज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! वीइवएज्जा।

प. से णं भंते ! तत्थ उल्ले सिया ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णो खलु तत्थ सत्थं कमइ।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा गंगाए महाणदीए पडिसोयं हव्वमागच्छेज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! हव्वमागच्छेज्जा।

प. से णं भंते ! तत्थ विणिहायमावज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णो खलु तत्थ सत्थं कमइ।

प. अणगारे णं भंते ! भावियप्पा उदगावत्तं वा उदगबिंदु वा ओगाहेज्जा ?

उ. हंता, गोयमा ! ओगाहेज्जा।

प. से णं भंते ! तत्थ परियावज्जेज्जा ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णो खलु तत्थ सत्थं कमइ।

*–विया. स. १८ उ. १० सु. २-३*

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, क्योंकि उस पर शस्त्र संक्रमण नहीं करता।

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार अग्निकाय के बीच में से होकर निकल सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह निकल सकता है।

प्र. भन्ते ! क्या वह वहाँ जलता है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, क्योंकि उस पर शस्त्र संक्रमण नहीं करता।

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार पुष्कर-संवर्त्तक महामेघ के मध्य प्रवेश कर सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह प्रवेश कर सकता है।

प्र. भन्ते ! क्या वह वहाँ पर गीला होता है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, क्योंकि उस पर शस्त्र संक्रमण नहीं करता।

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार गंगा-सिन्धु नदियों के प्रतिस्रोत में से होकर निकल सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह निकल सकता है।

प्र. भन्ते ! क्या वह विनष्ट हो जाता है

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, क्योंकि उस पर शस्त्र संक्रमण नहीं करता।

प्र. भन्ते ! क्या भावितात्मा अनगार उदकावर्त में या उदकविन्दु में प्रवेश कर सकता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह प्रवेश कर सकता है।

प्र. भन्ते ! क्या वह परिताप को प्राप्त होता है ?

उ. गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, क्योंकि उस पर शस्त्र संक्रमण नहीं करता।

१८. पंचविहदेवाणं विकुव्वणा-सत्ति–

प. १. भवियदव्वदेवा णं भंते ! किं एगत्तं पि पभू विउव्वित्तए, पुहत्तं पि पभू विउव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! एगत्तं पि पभू विउव्वित्तए,
पुहत्तं पि पभू विउव्वित्तए।
एगत्तं विउव्वमाणे एगिंदियरूवं वा जाव पंचेंदियरूवं वा,
पुहत्तं विउव्वमाणे एगिंदियरूवाणि वा जाव पंचेंदियरूवाणि वा।
ताइं संखेज्जाणि वा, असंखेज्जाणि वा,
संबद्धाणि वा असंबद्धाणि वा,
सरिसाणि वा असरिसाणि वा विउव्वंति,
विउव्वित्ता तओ पच्छा जहिच्छियाइं कज्जाइं करेंति।
एवं २. नरदेवा वि, ३. धम्मदेवा वि।

प. ४. देवाहिदेवा णं भंते ! किं एगत्तं पभू विउव्वित्तए, पुहत्तं पि पभू विउव्वित्तए ?

१८. पांच प्रकार के देवों की विकुर्वणा शक्ति–

प्र. १. भन्ते ! क्या भव्य द्रव्य देव एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है या अनेक रूपों की विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! वह एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है और अनेक रूपों की विकुर्वणा करने में भी समर्थ हैं।
एक रूप की विकुर्वणा करता हुआ वह एक एकेन्द्रिय रूप यावत् पंचेन्द्रिय रूप की विकुर्वणा करता है।
अनेक रूपों की विकुर्वणा करता हुआ अनेक एकेन्द्रिय रूपों यावत् अनेक पंचेन्द्रिय रूपों की विकुर्वणा करता है।
वे रूप संख्येय या असंख्येय,
सम्बद्ध अथवा असम्बद्ध, अथवा
सदृश या असदृश विकुर्वित किए जाते हैं।
विकुर्वणा करने के बाद वे अपना यथेष्ट कार्य करते हैं।
इसी प्रकार २. नरदेव और ३. धर्मदेव की विकुर्वणा के लिए भी कहना चाहिए।

प्र. ४. भन्ते ! देवाधिदेव क्या एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ है या अनेक रूपों की विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. गोयमा ! एगत्तं पि पभू विउव्वित्तए, पुहत्तं पि पभू विउव्वित्तए,

णो चेव णं संपत्तीए विउव्विंसु वा, विउव्वंति वा, विउव्विस्संति वा।

**५. भावदेवा जहा भवियदव्वदेवा।**

*–विया. स. १२, उ. ९, सु. १७-२०*

उ. गौतम ! वह एक रूप की विकुर्वणा करने में समर्थ हैं और अनेक रूपों की विकुर्वणा करने में भी समर्थ हैं।

किन्तु शक्ति होते हुए भी उन्होंने कभी विकुर्वणा नहीं की, नहीं करते हैं और न करेंगे।

**५. जिस प्रकार भव्य-द्रव्यदेव का कथन किया है, उसी प्रकार भावदेव का भी कथन करना चाहिए।**

**१९. चउव्विहे देव-देविंदसामाणियाईणं इड्ढि विउव्वणाई परूवणं–**

तेणं कालेणं तेणं समएणं मोया नामं नगरी होत्था, **वण्णओ।**

तीसे णं मोयाए नगरीए बहिया उत्तरपुरत्थिमे दिसीभाए णं नंदणे नामं चेइए होत्था। **वण्णओ।**

तेणं कालेणं सामी समोसढे, परिसा निग्गच्छइ पडिगया परिसा।

तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स दोच्चे अंतेवासी अग्गिभूई नामं अणगारे गोयमे गोत्तेणं सत्तुस्सेहे जाव पज्जुवासमाणे एवं वयासी–

प. चमरे णं भंते ! असुरिंदे असुरराया के महिड्ढीए ? के महज्जुईए ? के महाबले ? के महायसे ? के महासोक्खे ? के महाणुभागे ? केवइयं च णं पभू विकुव्वित्तए ?

उ. गोयमा ! चमरे णं असुरिंदे असुरराया महिड्ढीए जाव महाणुभागे।

से णं तत्थ चोत्तीसाएभवणावाससयसहस्साणं,
चउसट्ठीए सामाणियसाहस्सीणं, तायत्तीसाए
तायत्तीसगाणं जाव विहरइ।

एमहिड्ढीए जाव ए महाणुभागे, एवइयं च णं पभू विकुव्वित्तए–

से जहानामए जुवइं जुवाणे हत्थेणं हत्थे गेण्हेज्जा,

चक्कस्स वा नाभी अरगाउत्ता सिया,

एवामेव गोयमा ! चमरे असुरिंदे असुरराया वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ, समोहण्णित्ता संखेज्जाइं जोयणाइं दंडं निसिरइ, तं जहा–रयणाणं जाव रिट्ठाणं, अहाबायरे पोग्गले परिसाडेइ, परिसाडेत्ता अहासुहुमे पोग्गले परियाइयइ

परियाइयत्ता दोच्चं पि वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ समोहण्णित्ता

**१९. चतुर्विध देव-देवेन्द्र और सामानिकादिकों की ऋद्धि विकुर्वणा आदि का प्ररूपण–**

उस काल और उस समय में "मोका" नाम की नगरी थी। उसका वर्णन करना चाहिए।

इस मोका नगरी के बाहर उत्तरपूर्व के दिशाभाग में, अर्थात् ईशानकोण में नन्दन नाम का चैत्य (उद्यान) था। उसका वर्णन करना चाहिए।

उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर स्वामी वहां पधारे। (श्रमण भगवान् महावीर का आगमन जानकर) परिषद् (उनके दर्शनार्थ) निकली (भगवान् का धर्मोपदेश सुनकर) परिषद् वापस चली गई।

उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर के द्वितीय अन्तेवासी गौतमगोत्री सात हाथ ऊंचे यावत् शरीर सम्पदा से युक्त अग्निभूति नामक अनगार ने पर्युपासना करते हुए इस प्रकार पूछा–

प्र. भंते ! असुरों का इन्द्र असुरराज चमरेन्द्र कितनी बड़ी ऋद्धि वाला है ? कितनी बड़ी द्युति वाला है ? कितने महान् बल से सम्पन्न है ? कितना महान् यशस्वी है ? कितने महान् सुखों से सम्पन्न है ? कितने महान् प्रभाव वाला है ? और वह कितनी विकुर्वणा करने में समर्थ है ?

उ. गौतम ! असुरों का इन्द्र असुरराज चमर महान् ऋद्धि वाला है यावत् महाप्रभावशाली है।

वह वहां चौंतीस लाख भवनावासों पर, चौंसठ हजार सामानिक देवों पर और तेतीस त्रायस्त्रिंशक देवों पर आधिपत्य करता हुआ यावत् विचरण करता है।

वह चमरेन्द्र इतनी बड़ी ऋद्धि वाला है यावत् ऐसे महाप्रभाव वाला है और इस प्रकार की विक्रिया करने में समर्थ है,

हे गौतम ! जैसे कोई युवा पुरुष (अपने) हाथ से युवती स्त्री के हाथ को (दृढ़तापूर्वक) पकड़ता है,

अथवा जैसे गाड़ी के पहिये की नाभि आरों से अच्छी तरह जुड़ी हुई एवं सुसम्बद्ध होती है

इसी प्रकार हे गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर वैक्रिय समुद्घात द्वारा समवहत होता है और समवहत होकर संख्यात योजन प्रमाण वाला दण्ड निकालता है तथा उसके द्वारा रत्नों के यावत् रिष्ट रत्नों के स्थूल पुद्गलों को झाड़ देता है और सूक्ष्म पुद्गलों को ग्रहण करता है।

ग्रहण करके फिर दूसरी बार वैक्रिय समुद्घात द्वारा समवहत होता है, समवहत होकर–

पभू णं गोयमा ! चमरे असुरिंदे असुरराया केवलकप्पं जंबुद्दीवं दीवं बहूहिं असुरकुमारेहिं देवेहिं देवीहिं य आइण्णे विइकिण्णं उवत्थडं संथडं फुडं अवगाढावगाढं करेत्तए।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! पभू चमरे असुरिंदे असुरराया तिरियमसंखेज्जे दीवसमुद्दे बहूहिं असुरकुमारेहिं देवेहिं देवीहि य आइण्णे विइकिण्णे उवत्थडे संथडे फुडे अवगाढावगाढे करेत्तए।

एस णं गोयमा ! चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो अयमेयारूवे विसए विसयमेत्ते वुइए, णो चेव णं संपत्तीए विकुव्विंसु वा, विकुव्वइ वा, विकुव्विस्सइ वा।

हे गौतम ! वह असुरेन्द्र असुरराज चमर, वहुत से असुरकुमार देवों और देवियों द्वारा परिपूर्ण जम्बूद्वीप नामक द्वीप को आकीर्ण व्यतिकीर्ण उपस्तीर्ण, संस्तीर्ण, स्पृष्ट और गाढ़ावगाढ करने में समर्थ है।

अथवा हे गौतम ! वह असुरेन्द्र असुरराज चमर, अनेक असुरकुमार देव देवियों द्वारा इस तिर्यग्लोक में भी असंख्यात द्वीपों और समुद्रों तक के स्थल को आकीर्ण व्यतिकीर्ण, उपस्तीर्ण, संस्तीर्ण, स्पृष्ट और गाढावगाढ करने में समर्थ है।

हे गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर की ऐसी शक्ति का विषय और विषयमात्र वताया गया है परन्तु चमरेन्द्र ने ऐसी शक्ति के रहते हुए भी कभी विकुर्वणा की नहीं, करता नहीं और करेगा भी नहीं।

प. जइ णं भंते ! चमरे असुरिंदे असुरराया एमहिड्ढीए **जाव** एवइयं च णं पभू विकुव्वित्तए, चमरस्स णं भंते ! असुरिंदस्स असुररण्णो सामाणिया देवा के महिड्ढीया **जाव** केवइयं च णं पभू विकुव्वित्तए?

उ. गोयमा ! चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो सामाणिया देवा महिड्ढीया **जाव** महाणुभागा।

ते णं तत्थ साणं-साणं भवणाणं, साणं-साणं सामाणियाणं, साणं-साणं अग्गमहिसीणं **जाव** दिव्वाइं भोगभोगाइं भुंजमाणा विहरंति।

एमहिड्ढीया **जाव** एवइयं च णं पभू विकुव्वित्तए–

से जहानामए जुवइं जुवाणे हत्थेणं हत्थे गेण्हेज्जा

चक्कस्स वा नाभी अरयाउत्ता सिया,

एवामेव गोयमा ! चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो एगमेगे सामाणिए देवे वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ, समोहण्णित्ता **जाव** दोच्चं पि वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहण्णइ समोहण्णित्ता

पभू णं गोयमा ! चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो एगमेगे सामाणिए देवे केवलकप्पं जंबुद्दीवं दीवं बहूहिं असुरकुमारेहिं देवेहिं देवीहि य आइण्णं विइकिण्णं उवत्थडं संथडं फुडं अवगाढावगाढं करेत्तए।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! पभू चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो एगमेगे सामाणियदेवे तिरियमसंखेज्जे दीव-समुद्दे वहूहिं असुरकुमारेहिं देवेहिं देवीहि य आइण्णे विइकिण्णे उवत्थडे संथडे फुडे अवगाढावगाढे करेत्तए।

एस णं गोयमा ! चमरस्स असुरिंदस्स असुररण्णो एगमेगस्स सामाणियदेवस्स अयमेयारूवे विसए विसयमेत्ते वुइए, णो चेव णं संपत्तीए विकुव्विंसु वा, विकुव्वइ वा, विकुव्विस्सइ वा।

प्र. भंते ! असुरेन्द्र असुरराज चमर जव ऐसी वड़ी ऋद्धि वाला है **यावत्** इतनी विकुर्वणा करने में समर्थ है तव भंते ! उस असुरराज असुरेन्द्र चमर के सामानिक देव कितनी वड़ी ऋद्धि वाले हैं **यावत्** कितनी विकुर्वणा करने में समर्थ हैं?

उ. गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर के सामानिक देव, महती ऋद्धि वाले हैं **यावत्** महाप्रभावशाली हैं।

वे वहां अपने-अपने भवनों पर, अपने अपने सामानिक देवों पर तथा अपनी अपनी अग्रमहिषियों (पटरानियों) पर आधिपत्य करते हुए **यावत्** दिव्य भोगों का उपभोग करते हुए विचरते हैं।

ये इस प्रकार की वड़ी ऋद्धि वाले हैं **यावत्** इतनी विकुर्वणा करने में समर्थ हैं।

हे गौतम ! जैसे कोई युवा पुरुष अपने हाथ से युवती स्त्री के हाथ को पकड़ता है।

अथवा जैसे गाड़ी के पहिये की धुरी आरों से सुसम्वद्ध होती है।

इसी प्रकार हे गौतम ! विकुर्वणा करने के लिए असुरेन्द्र असुरराज चमर का एक एक सामानिक देव वैक्रिय समुद्घात द्वारा समवहत होता है **यावत्** दूसरी वार भी वैक्रिय समुद्घात द्वारा समवहत होता है और समवहत होकर–

गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर का प्रत्येक सामानिक देव इस सम्पूर्ण जम्वूद्वीप नामक द्वीप को बहुत से असुरकुमार देवों और देवियों से आकीर्ण, व्यतिकीर्ण, उपस्तीर्ण, संस्तीर्ण, स्पृष्ट और गाढावगाढ कर सकता है।

इसके उपरान्त हे गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर का एक-एक सामानिक देव, इस तिर्यग्लोक के असंख्य द्वीपों और समुद्रों तक के स्थल को वहुत से असुरकुमार देवों और देवियों से आकीर्ण, व्यतिकीर्ण, उपस्तीर्ण, संस्तीर्ण, स्पृष्ट और गाढावगाढ कर सकता है।

हे गौतम ! असुरेन्द्र असुरराज चमर के प्रत्येक सामानिक देव में इस प्रकार की विकुर्वणा करने की शक्ति का विषय और विषयमात्र वताया गया है परन्तु चमरेन्द्र के किसी भी सामानिक देव ने ऐसी शक्ति के रहते हुए भी न कभी विकुर्वणा की है, न ही करता है और न ही करेगा।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"केवली णं इमं रयणप्पभं पुढविं अणागारेहिं जाव अपडोयारेहिं पासइ ण जाणइ।

एवं जाव ईसीपब्भारं पुढविं परमाणुपोग्गलं, अणंतपदेसियं खंधं पासइ, ण जाणइ।

–पण्ण. प. ३० सु. १९६३-१९६४

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"केवली इस रत्नप्रभापृथ्वी को अनाकारों से यावत् अप्रत्यावतारों से जिस समय देखते हैं उस समय जानते नहीं हैं।"

इसी प्रकार ईषत्प्राग्भारापृथ्वी पर्यन्त परमाणुपुद्गल तथा अनन्तप्रदेशी स्कन्ध तक केवली जिस समय देखते हैं उस समय जानते नहीं है।

**९. उवओगोत्ताणं कायट्ठिई परूवणं–**

प. सागारोवउत्ते णं भंते ! सागारोवउत्ते त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेण वि उक्कोसेण वि अंतोमुहुत्तं।

अणागारोवउत्ते वि एवं चेव[1]।

–पण्ण. प. १८, सु. १३६२-६३

**९. उपयोगयुक्तों की काय-स्थिति का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! साकारोपयोगयुक्त जीव साकारोपयोगयुक्त रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य और उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त तक रहता है।

अनाकारोपयोगयुक्त जीव भी इसी प्रकार है।

**१०. उवओगोत्ताणं अंतरकाल परूवणं–**

सागारोवउत्ता य अणागारोवउत्ता य अंतरं जहण्णेण उक्कोसेण वि अंतोमुहुत्तं। –जीवा. पडि. ९, सु. २३३

**१०. उपयोगयुक्तों के अंतरकाल का प्ररूपण–**

साकारोपयोगयुक्तों और अनाकारोपयोगयुक्तों का जघन्य और उत्कृष्ट अंतरकाल अंतर्मुहूर्त का है।

**११. उवओगोत्ताणं अप्पबहुत्तं–**

प. एएसि णं भंते ! जीवाणं सागारोवउत्ताणं अणागारोवउत्ताण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा जीवा अणागारोवउता,

२. सागारोवउत्ता संखेज्जगुणा[2]। –पण्ण. प. ३, सु. २६२

**११. उपयोगयुक्तों का अल्पबहुत्व–**

प्र. भन्ते ! इन साकारोपयोगयुक्त और अनाकारोपयोगयुक्त जीवों में कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प अनाकारोपयोग युक्त जीव हैं,

२. (उनसे) साकारोपयोगयुक्त जीव संख्यातगुणे हैं।

**१२. चउगईसु दंसणोवओग परूवणं[3]–**

प. णेरइयाणं भंते ! जीवा किं चक्खुदंसणी अचक्खुदंसणी ओहिदंसणी, केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि, अचक्खुदंसणी वि, ओहिदंसणी वि, णो केवलदंसणी। –जीवा. पडि. १, सु. ३२

प. सुहुमपुढविकाइयाणं भंते ! जीवा किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! णो चक्खुदंसणी, अचक्खुदंसणी, णो ओहिदंसणी, णो केवलदंसणी।

–जीवा. पडि. १, सु. १३ (१४)

एवं जाव सुहुम बायर वणप्फइकाइयाण वि।

–जीवा. पडि. १, सु. १४-२६

बेइंदिया तेइंदिया जहेव सुहुमपुढविकाइया।

–जीवा. पडि. १, सु. २८-२९

प. चउरिंदिया णं भंते ! जीवा किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि, अचक्खुदंसणी वि, णो ओहिदंसणी, णो केवलदंसणी। –जीवा. पडि. १, सु. ३०

प. सम्मुच्छिम पंचेंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते ! किं चक्खुदसंणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि, अचक्खुदंसणी, वि, णो ओहिदंसणी, णो केवलदंसणी!

**१२. चार गतियों में दर्शनोपयोग का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! नैरयिक जीव क्या चक्षुदर्शनी, अचक्षुदर्शनी, अवधिदर्शनी या केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी, अचक्षुदर्शनी और अवधिदर्शनी है किन्तु केवलदर्शनी नहीं है।

प्र. भन्ते ! सूक्ष्म पृथ्वीकायिक जीव क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी, अवधिदर्शनी और केवलदर्शनी नहीं है किन्तु अचक्षुदर्शनी है।

इसी प्रकार सूक्ष्म बादर वनस्पतिकायिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

बेइन्द्रिय तेइन्द्रिय जीवों का कथन सूक्ष्म पृथ्वीकायिकों के समान जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! चतुरिन्द्रिय जीव क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी भी है और अचक्षुदर्शनी भी है किन्तु अवधिदर्शनी और केवलदर्शनी नहीं है।

प्र. भन्ते ! सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचर क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी भी है और अचक्षुदर्शनी भी है किन्तु अवधिदर्शनी और केवलदर्शनी नहीं है।

---

१. जीवा. पडि. ९, सु. २३३  २. जीवा. पडि. ९, सु. २३३

३. दर्शन यह उपयोग का ही भेद है इसलिए यहां यह प्रकरण लिया जा रहा है।

थलयरा खहयरा एवं चेव।

प. गब्भवक्कंतिय पंचेंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते ! किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि, अचक्खुदंसणी वि, ओहिदंसणी वि, णो केवलदंसणी।

थलयरा खहयरा एवं चेव। *–जीवा. पडि. १, सु. ३५-४०*

प. सम्मुच्छिम मणुस्सा णं भंते ! किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! णो चक्खुदंसणी, अचक्खुदंसणी, णो ओहिदंसणी, णो केवलदंसणी।

प. गब्भवक्कंतिय मणुस्साणं भंते ! किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि जाव केवलदंसणी वि। *–जीवा. पडि. १, सु. ४१*

प. देवा णं भंते ! किं चक्खुदंसणी जाव केवलदंसणी ?

उ. गोयमा ! चक्खुदंसणी वि, अचक्खुदंसणी वि, ओहिदंसणी वि, णो केवलदंसणी। *–जीवा. पडि. १, सु. ४२*

### १३. दंसणस्स अगरुयलहुयत्त परूवणं–

प. दंसणे णं भंते ! किं गरुया ? लहुया ? गरुयलहुया ? अगरुयलहुया ?

उ. गोयमा ! णो गरुया, णो लहुया, णो गरुयलहुया, अगरुयलहुया। *–विया. स. १, उ. ९, सु. ११*

### १४. चक्खुदंसणी आईणं कायट्ठिई परूवणं–

प. चक्खुदंसणी णं भंते ! चक्खुदंसणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं सागरोवमसहस्सं साइरेगं।

प. अचक्खुदंसणी णं भंते ! अचक्खुदसंणीत्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! अचक्खुदंसणी दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. अणाईए वा अपज्जवसिए,
२. अणाईए वा सपज्जवसिए।

प. ओहिदंसणी णं भंते ! ओहिदंसणीत्ति कालओ केवचिरं

इसी प्रकार (सम्मूर्च्छिम) स्थलचर खेचर जीवों के लिए भी जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! गर्भजपंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचर क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी, अचक्षुदर्शनी और अवधिदर्शनी है किन्तु केवलदर्शनी नहीं है।

इसी प्रकार गर्भज स्थलचर खेचर जीवों के लिए भी जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! सम्मूर्च्छिम मनुष्य क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी, अवधिदर्शनी और केवलदर्शनी नहीं है किन्तु अचक्षुदर्शनी है।

प्र. भन्ते ! गर्भज मनुष्य क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी भी है यावत् केवलदर्शनी भी है।

प्र. भन्ते ! देव क्या चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी है ?

उ. गौतम ! चक्षुदर्शनी, अचक्षुदर्शनी और अवधिदर्शनी है किन्तु केवलदर्शनी नहीं है।

### १३. दर्शन के अगुरुलघुत्व का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! दर्शन क्या गुरु है, लघु है, गुरुलघु है या अगुरुलघु है ?

उ. गौतम ! दर्शन गुरु नहीं है, लघु नहीं है और गुरुलघु भी नहीं है किन्तु अगुरुलघु है।

### १४. चक्षुदर्शनी आदि की कायस्थिति का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! चक्षुदर्शनी, चक्षुदर्शनी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य-अन्तर्मुहूर्त तक,
उत्कृष्ट कुछ अधिक हजार सागरोपम तक रहता है।

प्र. भन्ते ! अचक्षुदर्शनी, अचक्षुदर्शनी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! अचक्षुदर्शनी दो प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अनादि अपर्यवसित,
२. अनादि सपर्यवसित।

प्र. भन्ते ! अवधिदर्शनी, अवधिदर्शनी के रूप में कितने काल तक

अचक्खुदंसणिस्स-दुविहस्स नत्थि अंतरं।
ओहिदंसणिस्स-जहन्नेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं वणस्सइकालो।
केवलदंसणिस्स-णत्थि अंतरं। —जीवा. पडि. ९, सु. २४६

दोनों प्रकार के अचक्षुदर्शनियों का अन्तर नहीं है।
अवधिदर्शनी का अन्तर जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट वनस्पतिकाल है।
केवलदर्शनी का अन्तर नहीं है।

**१६. चक्खुदंसणीआईणं अप्पबहुत्तं–**

प. एएसि णं भंते ! चक्खुदंसणीणं जाव केवलदंसणीण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा ओहिदंसणी,
२. चक्खुदंसणी असंखेज्जगुणा,
३. केवलदंसणी अणंतगुणा,
४. अचक्खुदंसणी अणंतगुणा। —जीवा. पडि. ९, सु. २४६

**१६. चक्षुदर्शनी आदि का अल्पबहुत्व–**

प्र. भन्ते ! इन चक्षुदर्शनी यावत् केवलदर्शनी में से कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक है?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प अवधिदर्शनी हैं,
२. (उनसे) चक्षुदर्शनी असंख्यातगुणे हैं,
३. (उनसे) केवलदर्शनी अनन्तगुणे हैं,
४. (उनसे) अचक्षुदर्शनी अनन्तगुणे हैं।

□

# पासणया अध्ययन : आमुख

पासणया शब्द जैन आगमों में प्रयुक्त एक विशिष्ट शब्द है, जिसमें ज्ञान एवं दर्शन का समावेश हो जाता है। ज्ञान एवं दर्शन का समावेश 'उपयोग' शब्द में भी होता है किन्तु उपयोग एवं पासणया (पश्यता) में भेद है। उपयोग में ज्ञान एवं दर्शन के समस्त भेदों का ग्रहण होता है, जबकि पासणया में मतिज्ञान एवं अचक्षुदर्शन का ग्रहण नहीं होता। पासणया के लिए हिन्दी में पश्यता शब्द का प्रयोग हुआ है जो बौद्धदर्शन में प्रचलित विपश्यना से अलग अर्थ रखता है। पासणया शब्द का वास्तविक अर्थ क्या है यह शोध का विषय है, किन्तु इसके सम्बन्ध में आगमों में जो तथ्य संकलित हैं उनसे ज्ञात होता है कि यह उपयोग से भिन्न है।

उपयोग की भांति पासणया के दो भेद प्रतिपादित हैं–साकारपासणया और अनाकार पासणया। साकारपश्यता (पासणया) छह प्रकार की है–श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मनःपर्यायज्ञान, केवलज्ञान, श्रुत अज्ञान और विभंगज्ञान। मतिज्ञान एवं मतिअज्ञान को पासणया के भेदों में नहीं गिना गया है। इससे विदित होता है कि साकार पासणया के अन्तर्गत मात्र वर्तमानकाल को विषय करने वाले आभिनिबोधिक (मति) ज्ञान एवं मतिअज्ञान का समावेश नहीं होता। पासणया त्रैकालिक विषयों से सम्बद्ध है। अनाकार पश्यता के तीन प्रकार हैं–चक्षुदर्शन, अवधिदर्शन और केवलदर्शन। इसमें अचक्षुदर्शन का समावेश नहीं होता, क्योंकि वह शेष तीन दर्शनों की अपेक्षा अपरिस्फुट होता है। अनाकारपश्यता में उन्हीं तीन दर्शनों का समावेश है जिनमें विशदता या परिस्फुटता है।

चौबीस दण्डकों में पासणया का विचार करने पर ज्ञात होता है कि एकेन्द्रिय जीवों में एक मात्र श्रुत अज्ञान साकार पश्यता पायी जाती है। द्वीन्द्रिय एवं त्रीन्द्रिय जीवों में श्रुतज्ञान या श्रुतअज्ञान साकारपश्यता मिलती है। चतुरिन्द्रिय जीवों में श्रुतज्ञान एवं श्रुतअज्ञान साकारपश्यता के अतिरिक्त चक्षुदर्शन अनाकारपश्यता भी उपलब्ध होती है क्योंकि वे चक्षुइन्द्रिय युक्त होते हैं। नैरयिकों, देवों एवं पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों में श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, श्रुतअज्ञान एवं विभंगज्ञान के भेद से चार प्रकार की साकारपश्यता तथा चक्षुदर्शन और अवधिदर्शन के भेद से दो प्रकार की अनाकार पश्यता हो सकती है। मनुष्यों में साकार पश्यता के छहों तथा अनाकार पश्यता के तीनों भेद पाए जाते हैं। यह कथन समुच्चय से है, प्रत्येक जीव की अपेक्षा उसमें भिन्नता रहती है।

जीव में पायी जाने वाली साकारपश्यता के आधार पर वह साकारपश्यी तथा अनाकारपश्यता के आधार पर वह अनाकारपश्यी कहा जाता है।

☐

## २२. पासणया अज्झयणं

सूत्र

१. पासणयाभेय-प्पभेयपरूवणं–

प. कइविहा णं भंते ! पासणया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दुविहा पासणया पण्णत्ता, तं जहा–

१. *सागारपासणया*, २. *अणागारपासणया य।*

प. सागारपासणया णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सुयणाणसागारपासणया,
२. ओहिणाणसागारपासणया,
३. मणपज्जवणाणसागारपासणया,
४. केवलणाणसागारपासणया,
५. सुयअण्णाणसागारपासणया,
६. विभंगणाणसागारपासणया।

प. अणागारपासणया णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. चक्खुदंसणअणागारपासणया,
२. ओहिदंसणअणागारपासणया,
३. केवलदंसणअणागारपासणया।

*–पण्ण. प. ३०, सु. १९३६-१९३८*

२. जीवेसु ओहेण पासणया परूवणं–

एवं जीवाणं पि। *–पण्ण. प. ३०, सु. १९३९*

३. चउवीसदंडएसु पासणया भेयप्पभेया परूवणं–

प. दं. १. णेरइयाणं भंते ! कइविहा पासणया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सागारपासणयाय, २. अणागारपासणयाय।

प. णेरइयाणं भंते ! सागारपासणया कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! चउव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सुयणाणसागारपासणया,
२. ओहिणाणसागारपासणया,
३. सुयअण्णाणसागारपासणया,
४. विभंगणाणसागारपासणया।

प. णेरइयाणं भंते ! अणागारपासणया कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. चक्खुदंसणअणागारपासणया य,
२. ओहिदंसणअणागारपासणया य।

दं. २-११. एवं जाव थणियकुमारा।

## २२. पश्यता अध्ययन

सूत्र

१. पश्यता के भेद-प्रभेदों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. *साकारपश्यता*, २. *अनाकारपश्यता।*

प्र. भन्ते ! साकारपश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रुतज्ञानसाकारपश्यता,
२. अवधिज्ञानसाकारपश्यता,
३. मनःपर्यवज्ञानसाकारपश्यता,
४. केवलज्ञानसाकारपश्यता,
५. श्रुतअज्ञानसाकारपश्यता,
६. विभंगज्ञानसाकारपश्यता।

प्र. भन्ते ! अनाकारपश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. चक्षुदर्शनअनाकारपश्यता,
२. अवधिदर्शनअनाकारपश्यता,
३. केवलदर्शनअनाकारपश्यता।

२. सामान्य से जीवों में पश्यता का प्ररूपण–

इसी प्रकार समुच्चय जीवों में पश्यता का वर्णन करना चाहिए।

३. चौबीस दण्डकों में पश्यता के भेद-प्रभेदों का प्ररूपण–

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिकों की पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. साकारपश्यता, २. अनाकारपश्यता।

प्र. भन्ते ! नैरयिकों की साकारपश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! चार प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रुतज्ञानसाकारपश्यता,
२. अवधिज्ञानसाकारपश्यता,
३. श्रुतअज्ञानसाकारपश्यता,
४. विभंगज्ञानसाकारपश्यता।

प्र. भन्ते ! नैरयिकों की अनाकारपश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. चक्षुदर्शनअनाकारपश्यता,
२. अवधिदर्शनअनाकारपश्यता।

दं. २-११. इसी प्रकार स्तनितकुमारों पर्यन्त जानना चाहिए।

प. दं. १२. पुढविक्काइयाणं भंते ! कइविहा पासणया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! एगा सागारपासणया।

प. पुढविक्काइयाणं भंते ! सागारपासणया कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! एगा सुयअण्णाणसागारपासणया पण्णत्ता।

दं. १३-१६. एवं जाव वणप्फइकाइयाणं।

प. दं. १७. बेइंदियाणं भंते ! कइविहा पासणया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! एगा सागारपासणया पण्णत्ता।

प. बेइंदियाणं भंते ! सागारपासणया कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सुयणाणसागारपासणया य,

२. सुयअण्णाणसागारपासणया य।

दं. १८. एवं तेइंदियाण वि।

प. दं. १९. चउरिंदियाणं भंते ! कइविहा पासणया पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दुविहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सागारपासणया य, २. अणागारपासणया य।

सागारपासणया जहा बेइंदियाणं।

प. चउरिंदियाणं भंते ! अणागारपासणया कइविहा पण्णत्ता ?

प्र. दं. १२. भन्ते ! पृथ्वीकायिकों की पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! एक साकारपश्यता कही गई है।

प्र. भंते ! पृथ्वीकायिकों की साकार पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! एकमात्र श्रुत अज्ञान साकारपश्यता कही गई है।

दं. १३-१६. इसी प्रकार वनस्पतिकायिकों पर्यन्त की पश्यता जाननी चाहिए।

प्र. दं. १७. भन्ते ! द्वीन्द्रियों की पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! एकमात्र साकारपश्यता कही गई है।

प्र. भन्ते ! द्वीन्द्रियों की साकारपश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रुतज्ञानसाकारपश्यता,

२. श्रुतअज्ञानसाकारपश्यता।

दं. १८. इसी प्रकार त्रीन्द्रिय जीवों की भी पश्यता कहनी चाहिए।

प्र. दं. १९. भन्ते ! चतुरिन्द्रियों की पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! दो प्रकार की कही गई है, यथा–

१. साकारपश्यता, २. अनाकारपश्यता।

इनकी साकारपश्यता द्वीन्द्रियों की साकारपश्यता के समान जाननी चाहिए।

प्र. भन्ते ! चतुरिन्द्रियों की अनाकार पश्यता कितने प्रकार की कही गई है ?

ते णं जीवा सागारपस्सी,
जे णं जीवा चक्खुदंसणी, ओहिदंसणी, केवलदंसणी,
ते णं जीवा अणागारपस्सी,
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"जीवा सागारपस्सी वि, अणागारपस्सी वि।"

प. दं. १. णेरइया णं भंते ! किं सागारपस्सी, अणागारपस्सी ?
उ. गोयमा ! एवं चेव।
णवरं–सागारपासणयाए मणपज्जवणाणी केवलणाणीय वुच्चंति, अणागार-पासणयाए केवलदंसणं णत्थि।

दं. २-११. एवं जाव थणियकुमारा।
प. दं. १२. पुढविक्काइयाणं भंते ! किं सागारपस्सी, अणागारपस्सी ?
उ. गोयमा ! पुढविक्काइया सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"पुढविक्काइया सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी ?"

उ. गोयमा ! पुढविक्काइयाणं एगा सुयअण्णाणसागार-पासणया पण्णत्ता।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"पुढविक्काइया सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी।"

दं. १३-१६. एवं जाव वणस्सइकाइया।

प. दं. १७. बेइंदियाणं भंते ! किं सागारपस्सी, अणागारपस्सी ?
उ. गोयमा ! सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–
"बेइंदिया सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी ?"

उ. गोयमा ! बेइंदियाणं दुविहा सागारपासणया पण्णत्ता,
तं जहा– १. सुयणाणसागारपासणया य,
२. सुयअण्णाणसागारपासणया य।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"बेइंदिया सागारपस्सी, णो अणागारपस्सी।"

दं. १८. एवं तेइंदियाण वि।

प. दं. १९. चउरिंदियाणं भंते ! किं सागारपस्सी, अणागारपस्सी ?

वे जीव साकारपश्यता वाले हैं।
जो जीव चक्षुदर्शनी, अवधिदर्शनी और केवलदर्शनी हैं,
वे जीव अनाकारपश्यता वाले हैं।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"जीव साकारपश्यता वाले भी हैं और अनाकारपश्यता वाले भी हैं।"

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिक साकारपश्यता वाले हैं या अनाकारपश्यता वाले हैं ?
उ. गौतम ! **पूर्ववत् जानना चाहिए।**
**विशेष**–साकारपश्यता में मनःपर्यायज्ञानी और केवलज्ञानी तथा अनाकारपश्यता में केवलदर्शनी नहीं हैं ऐसा कहना चाहिए।

दं. २-११. **इसी प्रकार स्तनितकुमारों पर्यन्त जानना चाहिए।**
प्र. दं. १२. भन्ते ! पृथ्वीकायिक साकारपश्यता वाले हैं या अनाकारपश्यता वाले हैं ?
उ. गौतम ! पृथ्वीकायिक साकारपश्यता वाले हैं, अनाकारपश्यता वाले नहीं हैं।
प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–
"पृथ्वीकायिक जीव साकारपश्यता वाले हैं किन्तु अनाकार-पश्यता वाले नहीं हैं ?
उ. गौतम ! पृथ्वीकायिकों में एकमात्र श्रुतअज्ञान साकारपश्यता कही गई है।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"पृथ्वीकायिक साकारपश्यता वाले हैं अनाकारपश्यता वाले नहीं हैं।"
दं. १३-१६. **इसी प्रकार वनस्पतिकायिकों पर्यन्त जानना चाहिए।**
प्र. दं. १७. भन्ते ! द्वीन्द्रिय साकारपश्यता वाले हैं या अनाकारपश्यता वाले हैं ?
उ. गौतम ! वे साकारपश्यता वाले हैं, अनाकारपश्यता वाले नहीं हैं।
प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहते हैं कि–
"द्वीन्द्रिय साकारपश्यता वाले हैं अनाकारपश्यता वाले नहीं हैं ?"
उ. गौतम ! द्वीन्द्रिय दो प्रकार की साकारपश्यता वाले कहे गए हैं,
यथा–१. श्रुतज्ञानसाकारपश्यता,
२. श्रुतअज्ञानसाकारपश्यता।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"द्वीन्द्रिय साकारपश्यता वाले हैं, अनाकारपश्यता वाले नहीं हैं।"
दं. १८. इसी प्रकार त्रीन्द्रिय जीवों के विषय में समझना चाहिए।
प्र. दं. १९. भन्ते ! चतुरिन्द्रिय साकारपश्यता वाले हैं या अनाकारपश्यता वाले हैं ?

उ. गोयमा ! चउरिंदिया सागारपस्सी वि, अणागारपस्सी वि।

प. से केणट्ठेण भंते ! एवं वुच्चइ–
"चउरिंदिया सागारपस्सी वि, अणागारपस्सी वि ?"

उ. गोयमा ! जे णं चउरिंदियाणं सुयणाणी सुयअण्णाणी,
ते णं चउरिंदिया सागारपस्सी,
जे णं चउरिंदिया चक्खुदंसणी,
ते णं चउरिंदिया अणागारपस्सी।
से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–
"चउरिंदिया सागारपस्सी वि, अणागारपस्सी वि।"

दं. २०. पंचेंदिय-तिरिक्खजोणिया जहा णेरइया।

दं. २१. मणूसा जहा जीवा।

दं. २२-२४. अवसेसा जहा णेरइया जाव वेमाणिया[१]।

–पण्ण. प. ३०, सु. १९५४-१९६२

उ. गौतम ! चतुरिन्द्रिय साकारपश्यता वाले भी हैं और अनाकारपश्यता वाले भी हैं।

प्र. भन्ते ! किस कारण ऐसा कहा जाता है कि–

"चतुरिन्द्रिय साकारपश्यता वाले भी हैं और अनाकारपश्यता वाले भी हैं ?"

उ. गौतम ! जो चतुरिन्द्रिय श्रुतज्ञानी और श्रुतअज्ञानी हैं,
वे चतुरिन्द्रिय साकारपश्यता वाले हैं।
जो चतुरिन्द्रिय चक्षुदर्शनी हैं,
वे चतुरिन्द्रिय अनाकारपश्यता वाले हैं।
इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–
"चतुरिन्द्रिय साकारपश्यता वाले भी हैं और अनाकारपश्यता वाले भी हैं।"

दं. २०. पंचेंद्रिय तिर्यञ्चयोनिकों का कथन नैरयिकों के समान है।

दं. २१. मनुष्यों का कथन समुच्चय जीवों के समान है।

दं. २२-२४. अवशेष वैमानिकों पर्यन्त नैरयिकों के समान पश्यता वाले जानना चाहिए।

# दृष्टि अध्ययन : आमुख

*दृष्टि अध्ययन के अन्तर्गत तीन प्रकार की दृष्टियों का विवेचन हुआ है। तीन दृष्टियां हैं–१. सम्यग्दृष्टि, २. मिथ्यादृष्टि और ३. मिश्रदृष्टि। इनमें से कोई एक दृष्टि प्रत्येक जीव में पाई जाती है। कोई भी जीव दृष्टिविहीन नहीं होता, चाहे वह एकेन्द्रिय का पृथ्वीकाय जीव हो या सिद्ध जीव। सबमें दृष्टि विद्यमान है। यह दृष्टि जीवन एवं जगत् के प्रति उसके दृष्टिकोण की परिचायक है। जो जीव संसार में सुख समझते हैं, विषयभोगों में रमते हैं वे मिथ्यादृष्टि होते हैं। जो जीव इनसे ऊपर उठकर मोक्षसुख के अभिलाषी होते हैं वे सम्यग्दृष्टि होते हैं। इनकी विषय भोगों में आसक्ति तीव्र नहीं रहती। सम्यग्दर्शन की प्राप्ति के लिए सात प्रकृतियों का क्षय, उपशम या क्षयोपशम होना आवश्यक है। वे सात प्रकृतियां हैं–अनन्तानुबंधी कषाय का चतुष्क, सम्यक्त्वमोहनीय, मिथ्यात्वमोहनीय एवं मिश्रमोहनीय। जब मोहकर्म की ये सात प्रकृतियाँ क्षीण होती हैं तभी सम्यग्दृष्टि बन पाती है। इसे दृष्टि की निर्वृत्ति कहते हैं। निर्वृत्ति का अर्थ है निष्पत्ति या निर्मिति। जब सम्यग्दर्शन भी न हो, मिथ्यादृष्टि भी न हो तो उसे सम्यंग्मिथ्यादृष्टि कहा जाता है। मलयगिरि प्रज्ञापनासूत्र की वृत्ति (पत्रांक ३८८) में लिखते हुए कहते हैं कि जिनेन्द्र प्रज्ञप्त जीवादि तत्त्वों पर अविपरीत दृष्टि का होना सम्यग्दृष्टि है तथा जिनेन्द्र प्रज्ञप्त तत्त्वों पर विप्रतिपत्ति होना मिथ्यादृष्टि है। जिसे जिनेन्द्रप्रज्ञप्त तत्त्वों पर सम्यक्श्रद्धा भी न हो और विप्रतिपत्ति भी न हो, वह सम्यग्मिथ्यादृष्टि होता है। उसे जिनप्रज्ञप्त तत्त्वों के सम्बन्ध में रुचि भी नहीं होती और अरुचि भी नहीं होती।*

*समुच्चय की अपेक्षा नैरयिकों एवं देवों में तीनों प्रकार की दृष्टि पायी जाती है। गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च योनिक एवं गर्भज मनुष्यों में भी ये तीनों दृष्टियां पायी जाती हैं। सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च जीवों में सम्यग्दृष्टि एवं मिथ्यादृष्टि ये दो दृष्टियां कही गई हैं तथा सम्मूर्च्छिम मनुष्यों में एक मात्र मिथ्यादृष्टि मानी गई है। एकेन्द्रिय जीवों में भी मात्र मिथ्यादृष्टि होती है। जबकि द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय एवं चतुरिन्द्रिय जीवों में दो दृष्टियां मानी जाती हैं–सम्यग्दृष्टि एवं मिथ्यादृष्टि। सिद्ध जीव मात्र सम्यग्दृष्टि होते हैं, वे मिथ्यादृष्टि एवं सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं होते। देवों में पाँच अनुत्तरविमान (के देवों) में भी मात्र सम्यग्दृष्टि रहती है अन्य नहीं।*

*दृष्टि का सम्बन्ध आत्मा से है, इसलिए वह संसारी जीवों में भी होती है तो सिद्धों में भी। दृष्टि सिद्धों की भांति अगुरुलघु होती है, वह गुरुलघुता से रहित होती है। जीव जिस दृष्टि से क्रिया करता है वह दृष्टि उस क्रिया की अपेक्षा करण कही जाती है। इस प्रकार दृष्टिकरण भी तीन ही होते हैं जो दृष्टि के तीन भेद हैं; यथा–सम्यग्दृष्टिकरण, मिथ्यादृष्टिकरण और सम्यग्मिथ्यादृष्टिकरण। जिस जीव में जो दृष्टि पायी जाती है वही दृष्टिकरण उसमें उपलब्ध होता है। इन दृष्टियों से तीन प्रकार का बंध होता है–१. जीवप्रयोगबंध, २. अनन्तरबंध और ३. परम्परबन्ध।*

*कायस्थिति की अपेक्षा से विचार करने पर ज्ञात होता है कि एक तो वे जीव हैं जिनमें एक बार सम्यग्दृष्टि उत्पन्न हो जाने के पश्चात् पुनः समाप्त नहीं होती। उनकी इस सम्यग्दृष्टि को सादि अपर्यवसित कहते हैं, किन्तु कुछ ऐसे भी जीव हैं जिनमें सम्यग्दृष्टि प्रकट होने के पश्चात् पुनः चली जाती है, वह सम्यग्दृष्टि सादि सपर्यवसित कही जाती है। यह जघन्य अन्तर्मुहूर्त तक तथा अधिकतम कुछ अधिक छियासठ सागरोपम तक रहती है। मिथ्यादृष्टि तीन प्रकार की होती है–१. सादि सपर्यवसित, २. अनादि अपर्यवसित एवं ३. अनादि सपर्यवसित। इनमें जो सादि सपर्यवसित है उसकी जघन्य कायस्थिति अन्तर्मुहूर्त है तथा उत्कृष्ट काय स्थिति देशोन अपार्धपुद्गल परावर्तन काल है। सम्यग्मिथ्यादृष्टि अर्थात् मिश्रदृष्टि जघन्य एवं उत्कृष्ट अन्तर्मुहूर्त तक रहती है। कायस्थिति के अनुसार ही दृष्टियों के अन्तरकाल का भी इस अध्ययन में निरूपण हुआ है।*

*अल्पबहुत्व की अपेक्षा सबसे अल्प सम्यग्मिथ्यादृष्टि (मिश्रदृष्टि) जीव हैं। इनका तीसरा गुणस्थान माना गया है। यह गुणस्थान एक अन्तर्मुहूर्त से अधिक काल तक नहीं रहता। फिर उसके अनन्तर जीव मिथ्यादृष्टि या सम्यग्दृष्टि ही होता है। मिश्रदृष्टि से सम्यग्दृष्टि जीव अनन्तगुणे हैं तथा सम्यग्दृष्टि से मिथ्यादृष्टि जीव अनन्तगुणे हैं। यह संसार मिथ्यादृष्टि जीवों से भरा पड़ा है।*

□

# २३. दिट्ठी अज्झयणं

सुत्त

१. जीव-चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य दिट्ठी भेय परूवणं–

प. जीवा णं भंते ! किं सम्मदिट्ठी, मिच्छादिट्ठी सम्मामिच्छादिट्ठी ?

उ. गोयमा ! जीवा सम्मदिट्ठी वि, मिच्छादिट्ठी वि,सम्मामिच्छादिट्ठी वि[1]।

दं. १. एवं णेरइया वि[2]।

दं. २-११. असुरकुमारा वि एवं चेव जाव थणियकुमारा।

प. दं. १२. पुढविक्काइयाणं भंते ! किं सम्मदिट्ठी , मिच्छादिट्ठी , सम्मामिच्छादिट्ठी ?

उ. गोयमा ! पुढविक्काइया णो सम्मदिट्ठी , मिच्छादिट्ठी , णो सम्मामिच्छादिट्ठी[3]।

दं. १३-१६. एवं जाव वणप्फइकाइया[4]।

प. दं. १७. बेइंदियाणं भंते ! किं सम्मदिट्ठी , मिच्छादिट्ठी , सम्मामिच्छादिट्ठी ?

उ. गोयमा ! बेइंदिया सम्मदिट्ठी वि, मिच्छादिट्ठी वि, णो सम्मामिच्छादिट्ठी[5]।

दं. १८-१९. एवं तेइंदिया चउरिंदिया वि[6]।

# २३. दृष्टि अध्ययन

सूत्र

१. जीव चौबीसदंडकों और सिद्धों में दृष्टि के भेदों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! क्या जीव सम्यग्दृष्टि हैं, मिथ्यादृष्टि हैं या सम्यग्मिथ्यादृष्टि हैं ?

उ. गौतम ! जीव सम्यगदृष्टि भी हैं, मिथ्यादृष्टि भी हैं और सम्यग्मिथ्यादृष्टि भी हैं।

दं. १. इसी प्रकार नैरयिक भी तीनों दृष्टि वाले हैं।

दं. २-११. असुरकुमारों से स्तनितकुमारों पर्यन्त के भी तीनों दृष्टियाँ पाई जाती है।

प्र. दं. १२. भन्ते ! पृथ्वीकायिक जीव क्या सम्यग्दृष्टि हैं, मिथ्यादृष्टि हैं या सम्यग्मिथ्यादृष्टि हैं ?

उ. गौतम ! पृथ्वीकायिक जीव सम्यग्दृष्टि और सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं हैं, किन्तु मिथ्यादृष्टि हैं।

दं. १३-१६. इसी प्रकार वनस्पतिकायिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. १७. भन्ते ! द्वीन्द्रिय जीव सम्यग्दृष्टि हैं, मिथ्यादृष्टि हैं या सम्यग्मिथ्यादृष्टि हैं ?

उ. गौतम ! द्वीन्द्रिय जीव सम्यग्दृष्टि भी हैं, मिथ्यादृष्टि भी हैं किन्तु सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं है।

दं. १८-१९. इसी प्रकार त्रीन्द्रिय और चतुरिन्द्रिय की भी

उ. गोयमा ! तिविहा दिट्ठी निव्वत्ती पण्णत्ता, तं जहा–

१. सम्मदिट्ठी निव्वत्ती,
२. मिच्छादिट्ठी निव्वत्ती,
३. सम्मामिच्छादिट्ठी निव्वत्ती।

दं. १-२४. एवं जाव वेमाणियाणं जस्स जइविहा दिट्ठी तस्स तइ भाणियव्वा। *–विया. स. १९, उ. ८, सु. ३६-३७*

उ. गौतम ! दृष्टि निर्वृत्ति तीन प्रकार की कही गई है, यथा–

१. सम्यग्दृष्टि निर्वृत्ति,
२. मिथ्यादृष्टिनिर्वृत्ति
३. सम्यग्मिथ्यादृष्टिनिर्वृत्ति।

दं. १-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जिसकी जितनी दृष्टियाँ हों उतनी दृष्टि निर्वृत्ति कहनी चाहिए।

**४. दिट्ठी करण भेया चउवीसदंडएसु य परूवणं–**

प. कइविहे णं भंते ! दिट्ठी करणे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! तिविहे दिट्ठी करणे पण्णत्ते, तं जहा–

१. सम्मदिट्ठी करणे,
२. मिच्छादिट्ठी करणे
३. सम्मामिच्छादिट्ठी करणे

दं. १-२४. एवं जाव वेमाणियाणं।

णवरं–जस्स जं अत्थि तस्स तं सव्वं भाणियव्वं। *–विया. स. १९, उ. ९, सु. ८*

**४. दृष्टि करण के भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण–**

प्र. भंते ! दृष्टिकरण कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! दृष्टिकरण तीन प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. सम्यग्दृष्टिकरण,
२. मिथ्यादृष्टिकरण,
३. सम्यग्मिथ्यादृष्टिकरण।

दं. १-२४. इसी प्रकार वैमानिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

विशेष–जिसके जो दृष्टि हो वह सब कहना चाहिए।

**५. दिट्ठी एहिं बंध पगारा चउवीसदंडएसु य परूवणं–**

प. सम्मदिट्ठीएणं मिच्छादिट्ठीएणं सम्मामिच्छादिट्ठीएणं भंते ! कइविहे बंधे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! तिविहे बंधे पण्णत्ते, तं जहा–

१. जीवप्पओग बंधे,
२. अणंतर बंधे,
३. परंपर बंधे।

एवं चउवीसं दंडगा भाणियव्वा।

णवरं–जाणियव्वं जस्स जं अत्थि। *–विया. स. २०, उ. ७, सु. १८*

**५. दृष्टियों द्वारा बंध के प्रकार और चौवीस दंडकों में प्ररूपण–**

प्र. भंते ! सम्यग्दृष्टि, मिथ्यादृष्टि और सम्यग्मिथ्यादृष्टि के द्वारा बंध कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! बंध तीन प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. जीवप्रयोग बंध,
२. अनन्तर बंध,
३. परंपर बंध।

इसी प्रकार चौबीस दंडकों में कहना चाहिए।

विशेष–जिसके जो हो वह जानना चाहिए।

**६. सम्मुच्छिम गब्भवक्कंतिय पंचेंदियतिरिक्खजोणिएसु मणुस्सेसु य दिट्ठी परूवणं–**

प. सम्मुच्छिम पंचेंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते ! कइ दिट्ठी ओ पण्णत्ताओ ?

उ. गोयमा ! दो दिट्ठी ओ पण्णत्ताओ, तं जहा–

१. सम्मदिट्ठी वि,
२. मिच्छादिट्ठी वि

नो सम्मामिच्छादिट्ठी।

थलयरा खहयरा वि एवं चेव।

प. गब्भवक्कंतिय पंचिंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते! कइ दिट्ठी ओ पण्णत्ताओ ?

उ. गोयमा ! तओ दिट्ठी ओ, पण्णत्ताओ, तं जहा–

१. सम्मदिट्ठी वि,
२. मिच्छादिट्ठी वि,
३. सम्मामिच्छादिट्ठी वि।

थलयरा खहयरा वि एवं चेव। *–जीवा. पडि. १, सु. ३५-४०*

**६. सम्मूर्च्छिम गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिकों और मनुष्यों में दृष्टि भेदों का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचरों में कितनी दृष्टियाँ कही गई हैं ?

उ. गौतम ! दो दृष्टियाँ कही गई हैं, यथा–

१. सम्यग्दृष्टि
२. मिथ्यादृष्टि

वे सम्यग्मिथ्यादृष्टि वाले नहीं होते हैं।

इसी प्रकार सम्मूर्च्छिम स्थलचरों, खेचरों में भी दो दृष्टियाँ जाननी चाहिए।

प्र. भंते ! गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचरों के कितनी दृष्टियाँ कही गई हैं ?

उ. गौतम ! तीन दृष्टियाँ कही गई हैं, यथा–

१. सम्यग्दृष्टि,
२. मिथ्यादृष्टि,
३. सम्यग्मिथ्यादृष्टि।

इसी प्रकार गर्भज स्थलचरों खेचरों में भी तीनों दृष्टियाँ जाननी चाहिए।

प. सम्मुच्छिम मणुस्सा णं भंते ! कइ दिट्ठीओ पण्णत्ताओ ?

उ. गोयमा ! एगा दिट्ठी पण्णत्ता, तं जहा–
नो सम्मदिट्ठी, मिच्छादिट्ठी, नो सम्मामिच्छादिट्ठी।

प. गब्भवक्कंतिय मणुस्सा णं भंते ! कइ दिट्ठीओ पण्णत्ताओ ?

उ. गोयमा ! तओ दिट्ठीओ पण्णत्ताओ, तं जहा–
१. सम्मदिट्ठी वि,
२. मिच्छादिट्ठी वि,
३. सम्मामिच्छादिट्ठी वि। –*जीवा. पडि. १, सु. ४१*

**७. वेमाणिय देवेसु दिट्ठी भेय परूवणं–**

प. सोहम्मीसाणदेवा णं भंते ! किं सम्मदिट्ठी, मिच्छादिट्ठी, सम्मामिच्छादिट्ठी ?

उ. गोयमा ! तिण्णि वि जाव अंतिम गेवेज्जादेवा सम्मदिट्ठी वि, मिच्छादिट्ठी वि, सम्मामिच्छादिट्ठी वि।

प्र. भंते ! सम्मूर्च्छिम मनुष्यों में कितनी दृष्टियाँ कही गई हैं ?

उ. गौतम ! एक दृष्टि कही गई है, यथा–
वे सम्यग्दृष्टि और सम्यग्मिथ्यादृष्टि नहीं हैं एक मात्र मिथ्यादृष्टि हैं।

प्र. भंते ! गर्भज मनुष्यों में कितनी दृष्टियाँ कही गई हैं ?

उ. गौतम ! तीनों दृष्टियाँ कही गई हैं, यथा–
१. सम्यग्दृष्टि,
२. मिथ्यादृष्टि,
३. सम्यग्मिथ्यादृष्टि।

**७. वैमानिक देवों में दृष्टि भेदों का प्ररूपण–**

प्र. भंते ! क्या सौधर्म-ईशान कल्प के देव सम्यग्दृष्टि हैं, मिथ्यादृष्टि हैं या सम्यग्मिथ्यादृष्टि हैं ?

उ. गौतम ! तीनों प्रकार के हैं। अन्तिम ग्रैवेयक पर्यन्त के देव सम्यग्दृष्टि भी, मिथ्यादृष्टि भी और सम्यग्मिथ्यादृष्टि भी होते हैं।

साइयस्स सपज्जवसियस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं अणंतं कालं जाव अवड्ढं पोग्गलपरियट्टं देसूणं,
मिच्छादिट्ठियस्स अणाइयस्स अपज्जवसियस्स णत्थि अंतरं,
अणाइयस्स सपज्जवसियस्स णत्थि अंतरं,
साइयस्स सपज्जवसियस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं छावट्ठि सागरोवमाइं साइरेगाइं,
सम्मामिच्छादिट्ठिस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं अणंतं कालं जाव अवड्ढं पोग्गलपरियट्टं देसूणं।

*–जीवा. पडि. ९, सु. २३७*

सादि सपर्यवसित का अंतर जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट अनन्तकाल अर्थात् देशोन अपार्धपुद्गल परावर्त पर्यन्त है।
अनादि अपर्यवसित मिथ्यादृष्टि का अन्तर नहीं है।
अनादि सपर्यवसित मिथ्यादृष्टि का भी अन्तर नहीं है।
सादि सपर्यवसित का अन्तर जघन्य अन्तर्मुहुर्त,
उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम है।
सम्यग्मिथ्यादृष्टि का अंतर जघन्य अन्तर्मुहूर्त,
उत्कृष्ट अनंतकाल देशोन अपार्धपुद्गल परावर्तन पर्यंत है।

**१०. सम्मद्दिट्ठीआई जीवाणं अप्पबहुत्तं–**

प. एएसि णं भंते ! जीवाणं सम्मदिट्ठी णं, मिच्छादिट्ठीण, सम्मामिच्छादिट्ठीण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा जीवा सम्मामिच्छादिट्ठी,
२. सम्मदिट्ठी अणंतगुणा,
३. मिच्छादिट्ठी अणंतगुणा[1]।

*–पण्ण. प. ३, सु. २५६*

**१०. सम्यग्दृष्टि आदि जीवों का अल्पबहुत्व–**

प्र. भंते ! सम्यग्दृष्टि, मिथ्यादृष्टि एवं सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीवों में कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प सम्यग्मिथ्यादृष्टि जीव हैं,
२. (उनसे) सम्यग्दृष्टि जीव अनन्तगुणे हैं,
३. (उनसे) मिथ्यादृष्टि जीव अनन्तगुणे हैं।

१. जीवा. पडि. ९, सु. २३६

इन्द्रियादि की सहायता से होने वाले ज्ञान के अवग्रहादि चार सोपान हैं। कोई भी अवायज्ञान बिना अवग्रह एवं ईहा के अवायत्व तक नहीं पहुँचता और बिना अवायज्ञान के धारणा नहीं होती। ज्ञान की यह प्रक्रिया इतनी शीघ्र होती है कि इसके क्रमशः होने का साधारणतया पता नहीं चलता है।

तत्त्वार्थसूत्र (१-१६) में अवग्रहादि के बहु, बहुविध, क्षिप्र, निश्रित, असन्दिग्ध, ध्रुव एवं इनके विपरीत अल्प, अल्पविध, अक्षिप्र, अनिश्रित, सन्दिग्ध और अध्रुव ये १२ भेद निरूपित हैं। स्थानांग सूत्र में इनके छह-छह भेदों का उल्लेख है, यथा–१. शीघ्र, २. बहु, ३. बहुविध, ४. ध्रुव, ५. अनिश्रित (हेतु आदि का सहारा लिए बिना जानना) और ६. असंदिग्ध।

आभिनिबोधिक ज्ञान के पर्यायवाची शब्द के रूप में मतिज्ञान शब्द प्रसिद्ध है किन्तु इस ज्ञान की अनेक विशेषताओं को व्यक्त करने वाले ईहा, अपोह, विमर्श, मार्गणा, गवेषणा, संज्ञा, स्मृति एवं प्रज्ञा को भी आभिनिबोधिक ज्ञान कहा गया है। अवग्रह अथवा अर्थावग्रह को व्यक्त करने वाले अन्य शब्द हैं–अवग्रहणता, उपधारणता, श्रवणता, अवलम्बनता और मेधा। ईहा के समानार्थक शब्द हैं–आभोगनता, मार्गणता, गवेषणता, चिन्ता और विमर्श। अवाय के समानार्थक शब्द आवर्तनता प्रत्यावर्तनता, अपाय, बुद्धि और विज्ञान हैं। धारणा को साधारणा, स्थापना, प्रतिष्ठा और कोष्ठ भी कहा है।

अवग्रह का काल नन्दीसूत्र के अनुसार एक समय है। ईहा एवं अवाय का काल अन्तर्मुहूर्त है तथा धारणा का काल संख्यात या असंख्यात है।

अवग्रह आदि के भेदों के आधार पर आभिनिबोधिक ज्ञान के ३३६ भेद किए जाते हैं। उनमें व्यंजनावग्रह के ४ (चक्षु एवं मन को छोड़कर) तथा अर्थावग्रह, ईहा, अवाय एवं धारणा के ६-६ भेदों को बहु, बहुविध आदि १२ भेदों से गुणा करने पर ३३६ ( ४ + ६ + ६ + ६ + ६ = २८ × १२ = ३३६) भेद ही जाते हैं। इनमें बुद्धि के चार भेद मिलाने पर ३४० भेद बनते हैं।

आभिनिबोधिक ज्ञान पौद्गलिक इन्द्रियादि की सहायता से होने पर भी वर्ण, गंध, रस एवं स्पर्श से रहित होता है। ज्ञान तो जीव का स्वभाव है। वह ज्ञान के आवरण का क्षयोपशम या क्षय होने पर प्रकट होता है। इसलिए वह वर्णादि से रहित होता है।

श्रुतज्ञान क्या है? श्रुतज्ञानावरण का क्षयोपशम होने पर आत्मा में संकेतग्राही शब्द आदि के निमित्त से जो ज्ञान प्रकट होता है वह श्रुतज्ञान है। यह श्रुतज्ञान आभिनिबोधिक ज्ञान के अनन्तर होता है। शब्द या संकेत तो उसमें निमित्त मात्र होता है, ज्ञान आत्मा में ही प्रकट होता है। इस दृष्टि से परमार्थतः तो जीव ही श्रुत है किन्तु श्रुतज्ञान का कारणभूत या कार्यभूत शब्द उपचार से श्रुतज्ञान कहलाता है, यथा–"श्रुतज्ञानस्य कारणभूते कार्यभूते वा शब्दे श्रुतोपचारः क्रियते। ततो न परमार्थतः शब्दः श्रुतम् किन्तूपचारतः इत्यदोषः। परमार्थतस्तर्हि किं श्रुतम्? परमार्थतस्तु जीवः श्रुतम्, ज्ञान-ज्ञानिनोरनन्य भूतत्वात्।" (विशेषावश्यक भाष्य, वृत्ति गाथा ९९)।

श्रुतज्ञान भी दो प्रकार का होता है–द्रव्यश्रुत और भावश्रुत। श्रोत्र रहित एकेन्द्रियादि जीवों में भावश्रुत ज्ञान होता है, द्रव्यश्रुत नहीं।

आगम में श्रुतज्ञान के १४ भेद प्रसिद्ध हैं, वे हैं–१. अक्षरश्रुत, २. अनक्षरश्रुत, ३. संज्ञिश्रुत, ४. असंज्ञिश्रुत, ५. सम्यक्श्रुत, ६. मिथ्याश्रुत, ७. सादिश्रुत, ८. अनादिश्रुत, ९. सपर्यवसितश्रुत, १०. अपर्यवसितश्रुत, ११. गमिकश्रुत, १२. अगमिकश्रुत, १३. अंगप्रविष्टश्रुत और १४. अनंगप्रविष्टश्रुत।

अक्षर अर्थात् वर्णों के निमित्त से जो श्रुतज्ञान प्रकट होता है वह अक्षरश्रुतज्ञान कहलाता है। यह संज्ञा, व्यंजन एवं लब्ध्यक्षर के भेद से तीन प्रकार का होता है। ऊँचा सांस लेने, श्वास छोड़ने, थूकने, खाँसने, छींकने आदि अवर्णात्मक संकेतों से जो श्रुतज्ञान होता है उसे अनक्षरश्रुतज्ञान कहते हैं। यह अनेक प्रकार का होता है। संज्ञा अर्थात् मनोज्ञान से युक्त संज्ञी का श्रुतज्ञान संज्ञिश्रुत कहलाता है। यह तीन प्रकार का होता है– १. कालिकी उपदेश, २. हेतु-उपदेश और ३. दृष्टिवाद उपदेश। कालिकी संज्ञा में अतीत अर्थ का स्मरण एवं भविष्यत् वस्तु का चिन्तन होता है। इसे दीर्घकालिकी संज्ञा भी कहा जाता है। छाया, धूप, आहार आदि इष्ट अनिष्ट वस्तुओं में से जो अपनी देह-रक्षा के लिए इष्ट में प्रवृत्त होते हैं ऐसी हेतुवादोपदेश संज्ञा से द्वीन्द्रियादि जीव युक्त होते हैं, अतः उनमें वह संज्ञा पायी जाती है एवं उनका ज्ञान हेतु-उपदेश संज्ञिश्रुत कहलाता है। क्षायोपशमिक सम्यग्दृष्टि को भी संज्ञी कहा जाता है। उसकी यह संज्ञा दृष्टिवादोपदेश से है। उसका श्रुतज्ञान दृष्टिवादोपदेश संज्ञीश्रुतज्ञान है। असंज्ञिश्रुतज्ञान संज्ञीश्रुत से भिन्न होता है। यह असंज्ञियों में होता है। सर्वज्ञ और सर्वदर्शी अर्हत् द्वारा प्रणीत द्वादशांग रूप गणिपिटक सम्यक्श्रुत कहलाता है। अज्ञानी एवं मिथ्यादृष्टियों द्वारा स्वच्छंद और विपरीत बुद्धि से कल्पित ग्रन्थ मिथ्याश्रुत हैं, यथा–महाभारत, रामायण आदि। यहाँ पर एक स्पष्टीकरण आवश्यक है, वह यह कि मिथ्यादृष्टि द्वारा गृहीत ग्रन्थ मिथ्याश्रुत हैं तथा सम्यग्दृष्टि द्वारा गृहीत ग्रन्थ सम्यक्श्रुत हैं। यह ज्ञाता की दृष्टि पर भी निर्भर करता है। द्वादशांग रूप गणिपिटक पर्यायार्थिकनय की अपेक्षा व्युच्छित्ति के कारण सादि-सान्त है तथा अव्युच्छित्ति (द्रव्यार्थिकनय से) के कारण आदि अन्त रहित है। सादि-सान्त होने पर उसे सादि-सपर्यवसित तथा आदि-अन्त रहित होने पर अनादि अपर्यवसित कहा जाता है। द्वादशांगों में से दृष्टिवाद गमिकश्रुत है तथा दृष्टिवाद के अतिरिक्त अंग-आगम अगमिकश्रुत हैं। आचारांग आदि १२ अंग आगमों को अंगप्रविष्ट कहते हैं। अंगबाह्य आगमों को अनंगप्रविष्ट कहा जाता है। ये दो प्रकार के होते हैं–आवश्यक सूत्र और आवश्यक से व्यतिरिक्त आगम। आवश्यक श्रुत ६ प्रकार का माना गया है–१. सामायिक, २. चतुर्विंशतिस्तव, ३. वन्दना, ४. प्रतिक्रमण, ५. कायोत्सर्ग और ६. प्रत्याख्यान। आवश्यक व्यतिरिक्तश्रुत दो प्रकार का प्रतिपादित है–१. कालिक और २. उत्कालिक। कालिक एवं उत्कालिकश्रुत अनेक प्रकार के हैं।

इस अध्ययन में अंग-आगमों एवं अंगबाह्य-आगमों का समवायांग, नन्दी आदि सूत्रों के आधार पर विस्तृत परिचय दिया गया है। समस्त आगमों में किस प्रकार का वर्णन है, उसे इस अध्ययन को पढ़कर संक्षेप में जाना जा सकता है। कहीं-कहीं समस्त आगमों में ही कुछ पाठ दिए गए हैं। एक प्रश्न उपस्थित होता है, वह यह कि आगमों की जो विषय-वस्तु समवायांग एवं नन्दीसूत्र में दी गई है, उसमें एवं वर्तमान में प्राप्त आगमों की विषय-वस्तु में पर्याप्त भेद क्यों है? काल-प्रभाव एवं स्मृति भ्रंश भी इस भेद का कारण हो सकता है।

स्थानांग सूत्र में पाप श्रुत के नौ प्रकार हैं, यथा—उत्पात, निमित्त, मन्त्र, आख्यायिका, चिकित्सा, कला, आवरण, अज्ञान और मिथ्या प्रवचन। समवायांग में पाप श्रुत के प्रसंग २९ प्रकार के प्रतिपादित हैं। इनमें भौम, उत्पात, स्वप्न, अन्तरिक्ष, अंग, स्वर, व्यंजन और लक्षण इन आठ भेदों के सूत्र, वृत्ति एवं वार्तिक के आधार पर ८×३=२४ भेद बनते हैं! फिर विकथानुयोग, विद्यानुयोग, मंत्रानुयोग, योगानुयोग और अन्यतीर्थिक प्रवृत्तानुयोग को मिलाकर २९ भेद हो जाते हैं।

स्वप्न को पाप श्रुत में गिना गया है। अतः इसी प्रसंग में स्वप्न के सम्बन्ध में भी चर्चा हुई है। स्वप्न दर्शन पाँच प्रकार का बताया गया है—१. यथार्थ, २. विस्तृत, ३. चिन्ता स्वप्न, ४. तद्विपरीत और ५. अव्यक्त स्वप्न दर्शन। सोता हुआ एवं जागता हुआ प्राणी स्वप्न नहीं देखता है, किन्तु सुप्त-जागृत स्वप्न देखता है। इसे आधुनिक मनोविज्ञान में चित्त की अवचेतन अवस्था तथा अन्य भारतीय दर्शनों में स्वप्नावस्था ही कहा गया है।

प्रत्यक्षज्ञान के नन्दीसूत्र में दो भेद किए गए हैं—इन्द्रिय प्रत्यक्ष और २. नोइन्द्रिय-प्रत्यक्ष। पाँच इन्द्रियों के आधार पर इन्द्रिय-प्रत्यक्ष के श्रोत्रेन्द्रिय प्रत्यक्ष आदि पाँच भेद किए गए हैं। नोइन्द्रिय-प्रत्यक्ष के तीन भेद प्रतिपादित हैं—१. अवधिज्ञान, २. मनःपर्यवज्ञान और ३. केवलज्ञान। नोइन्द्रिय का अर्थ यहाँ मन नहीं, आत्मा है। मन से होने वाले प्रत्यक्ष को यहाँ अलग से नहीं गिना गया है। प्रमाण-प्रतिपादन करने वाले आचार्यों ने सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के अन्तर्गत इन्द्रिय एवं अनिन्द्रिय (मन) प्रत्यक्ष ये दो भेद करके मन से होने वाले प्रत्यक्ष को भी पृथक् रूपेण स्थान दिया है। पारमार्थिक प्रत्यक्ष के अन्तर्गत वे अवधि आदि तीन ज्ञानों को गिनाते हैं, जिसे नन्दीसूत्र में नोइन्द्रिय प्रत्यक्ष के रूप में कहा गया है।

क्षेत्र, काल आदि की मर्यादा से सीधे आत्मा के द्वारा जो रूपी पदार्थों का ज्ञान होता है उसे अवधिज्ञान कहते हैं। यह अवधिज्ञान दो प्रकार का होता है—१.भवप्रत्ययिक और २. क्षायोपशमिक। जन्म से होने वाला अवधिज्ञान भवप्रत्ययिक कहलाता है। यह देवों एवं नारकों को होता है। जन्म से प्राप्त नहीं होकर बाद में अवधिज्ञानावरण के क्षयोपशम से जो अवधिज्ञान होता है वह क्षायोपशमिक अवधिज्ञान कहलाता है। यह मनुष्यों और पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों को होता है। क्षायोपशमिक (गुणप्रत्यय) अवधिज्ञान छह प्रकार का होता है—१. आनुगामिक, २. अनानुगामिक, ३. वर्द्धमान, ४. हीयमान, ५. प्रतिपाती और ६. अप्रतिपाती।

जो अवधिज्ञान जिस स्थान-विशेष में प्रकट हुआ है वह उस स्थान को छोड़ने पर भी ज्ञाता के साथ-साथ अनुगमन करे उसे आनुगामिक अवधिज्ञान कहते हैं। आनुगामिक अवधिज्ञान दो प्रकार का होता है—१. अन्तगत और २. मध्यगत। अन्तगत अवधिज्ञान पुरतः मार्गतः और पार्श्वतः के भेद से तीन प्रकार का है। पुरतः आनुगामिक अवधिज्ञान से ज्ञाता आगे के प्रदेश में संख्यात असंख्यात योजन तक पदार्थों को देखता हुआ चलता है। पीछे के प्रदेश में संख्यात असंख्यात योजन तक पदार्थों को देखते हुए चलने वाले को मार्गतः अन्तगत अवधिज्ञान होता है। पार्श्वतः अवधिज्ञान से पार्श्ववर्ती प्रदेश में संख्यात असंख्यात योजन तक के पदार्थों को देखते हुए चला जा सकता है। मध्यगत अवधिज्ञान से चारों ओर के संख्यात असंख्यात योजन तक के पदार्थों को देखते हुए ज्ञाता चलता है। अन्तगत एवं मध्यगत आनुगामिक अवधिज्ञान में एक अन्तर यह है कि अन्तगत अवधिज्ञान से अवधिज्ञानी एक दिशा में ही जानता-देखता है जबकि मध्यगत अवधिज्ञान से वह सभी दिशाओं में जानता-देखता है।

अनानुगामिक अवधिज्ञान जिस क्षेत्र में किसी ज्ञाता को प्रकट होता है वह ज्ञाता उसी क्षेत्र में स्थित होकर संख्यात एवं असंख्यात योजन तक विशेष रूप से एवं सामान्य रूप से रूपी पदार्थों को जानता-देखता है, परन्तु अन्यत्र जाने पर नहीं जानता है, नहीं देखता है।

अध्यवसायों के विशुद्ध होने पर एवं चारित्र की वृद्धि होने पर तथा आवरण कर्म-मल से रहित होने पर जो अवधिज्ञान दिशाओं एवं विदिशाओं में चारों ओर बढ़ता है उसे वर्द्धमान अवधिज्ञान कहते हैं। जो अवधिज्ञान ह्रास को प्राप्त होता है उसे हीयमान अवधिज्ञान कहा जाता है। यह अध्यवसायों की अशुभता एवं संक्लिष्ट चारित्र के कारण ह्रास को प्राप्त होता है। जो अवधिज्ञान एक बार प्रकट होकर नष्ट हो जाता है वह प्रतिपाती अवधिज्ञान कहलाता है तथा जो अवधिज्ञानी अपने अवधिज्ञान से अलोक के एक आकाश प्रदेश को भी जानता है—देखता है उसका अवधिज्ञान अप्रतिपाती (जीवन पर्यन्त रहने वाला) होता है।

अवधिज्ञानी का जघन्य अवधिज्ञान कितना होता है तथा क्षेत्र एवं काल से अवधिज्ञान का क्या सम्बन्ध रहता है इसके विषय में भी इस अध्ययन में सामग्री निहित है। ऐसा कहा गया है कि तीन समय के आहारक सूक्ष्म-निगोद जीव की जघन्य अवगाहना जितनी होती है उतना ही जघन्य अवधिज्ञान का क्षेत्र है तथा समस्त सूक्ष्म, बादर, पर्याप्त और अपर्याप्त अग्निकाय के जीव सभी दिशाओं में जितना क्षेत्र निरन्तर पूर्ण करें उतना क्षेत्र परमावधि ज्ञानी का माना गया है। यदि अवधिज्ञानी क्षेत्र से अंगुल के असंख्यातवें भाग को जानता है तो काल से आवलिका का संख्यातवाँ भाग जानता है। यदि क्षेत्र से मनुष्य लोक परिमाण क्षेत्र को जानता है तो काल से एक वर्ष पर्यन्त भूत-भविष्यत् काल को जानता है। अवधिज्ञान में काल की वृद्धि होने पर द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव चारों की वृद्धि होती है। क्षेत्र की वृद्धि होने पर काल की वृद्धि में भजना (विकल्प) है। अवधिज्ञान में द्रव्य और पर्याय की वृद्धि होने पर क्षेत्र और काल में वृद्धि की भजना (विकल्प) होती है, क्योंकि काल सूक्ष्म होता है किन्तु क्षेत्र उससे भी सूक्ष्मतर होता है। इसका कारण है कि अंगुल के प्रथम श्रेणी रूप क्षेत्र में असंख्यात अवसर्पिणियों जितने समय होते हैं।

नारक, देव एवं पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चों का अवधिज्ञान देशावधि है; जबकि मनुष्यों का अवधिज्ञान देशावधि एवं सर्वावधि दोनों प्रकार का होता है।

चौबीस दण्डकों में कौन अवधिज्ञानी कितने क्षेत्र को जानता-देखता है इसका विचार करने पर ज्ञात होता है कि नैरयिकों में सबसे कम क्षेत्र (अवधिज्ञान का) सप्तमनरक के नैरयिक का होता है। वह जघन्य आधा गाऊ तथा उत्कृष्ट एक गाऊ पर्यन्त जानता-देखता है। [illegible] प्रथम नरक का नैरयिक जघन्य [illegible] गाऊ तथा उत्कृष्ट चार गाऊ पर्यन्त जानता-देखता है। असुरकुमार देव जघन्य २५ योजन तथा उत्कृष्ट असंख्यात द्वीप समुद्रों को जानते-देखते हैं। शेष नौ भवनवासी देव जघन्य २५ योजन एवं उत्कृष्ट संख्यात द्वीप-समुद्रों को जानते-देखते हैं। पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जीव अपने अवधिज्ञान से जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग क्षेत्र को तथा उत्कृष्ट असंख्यात द्वीप समुद्रों को जानते-देखते हैं। मनुष्य भी जघन्य [illegible] पंचेन्द्रिय [illegible]

अन्त करेगा या नहीं। छद्मस्थ एवं केवलियों में सात बातों का अन्तर होता है। छद्मस्थ १. प्राणों का अतिपात करता है, २. मृषा बोलता है, ३. अदत्त का ग्रहण करता है, ४. शब्द, स्पर्श, रस, रूप और गन्ध का आस्वादक होता है, ५. पूजा-सत्कार का अनुमोदन करता है, ६. सावद्य को सावद्य कहकर भी उसका सेवन करता है, ७. जैसा कहता है वैसा नहीं करता है। केवली का व्यवहार इन सातों बातों के विपरीत होता है, तथा वह प्राणों का अतिपात नहीं करता है आदि।

अनुत्तरोपपातिक देव अपने स्थान पर रहकर ही यहाँ रहे हुए केवलियों के साथ आलाप और संलाप कर सकते हैं। केवली के दस अनुत्तर (उत्कृष्ट) कहे गए हैं–१. अनुत्तर ज्ञान, २. अनुत्तर दर्शन, ३. अनुत्तर चारित्र, ४. अनुत्तर तप, ५. अनुत्तर वीर्य, ६. अनुत्तर क्षान्ति, ७. अनुत्तर मुक्ति, ८. अनुत्तर आर्जव, ९. अनुत्तर मार्दव और १०. अनुत्तर लाघव। केवली प्रशस्त मन एवं वचन को धारण करते हैं। कुछ देवता इसे जानते हैं तथा कुछ नहीं।

पाँच ज्ञानों में से किसी भी विशुद्ध ज्ञान की उत्पत्ति में सुनना एवं जानना निमित्त बनते हैं तथा इन ज्ञानों की विशुद्धता के लिए आरम्भ एवं परिग्रह को जानकर छोड़ना आवश्यक है। केवली प्रज्ञप्त धर्म का श्रवण कर्मपुद्गलों का क्षय या उपशम होने पर ही पाता है।

अज्ञान तीन प्रकार का होता है–१. मति अज्ञान, २. श्रुत अज्ञान और ३. विभंगज्ञान। मनःपर्याय ज्ञान और केवलज्ञान ये दो ज्ञान अज्ञान रूप नहीं होते हैं। शेष तीन ज्ञान अज्ञान रूप होते हैं। सम्यग्दृष्टि जीव के ये तीनों ज्ञान ज्ञानरूप होते हैं तथा मिथ्यादृष्टि के ये तीनों अज्ञान रूप होते हैं। अज्ञान का अर्थ ज्ञान का अभाव नहीं है अपितु अशुद्ध (मिथ्यादृष्टि युक्त) ज्ञान को अज्ञान कहा गया है। मति-अज्ञान के भी आभिनिबोधिक ज्ञान की भांति चार भेद होते हैं–१. अवग्रह, २. ईहा, ३. अवाय और ४. धारणा। इन चारों के भेदोपभेद भी अज्ञान में घटित होते हैं। अज्ञानी मिथ्यादृष्टियों द्वारा स्वच्छन्द बुद्धि से कल्पित ग्रन्थ श्रुत अज्ञान कहे गए हैं, यथा–महाभारत यावत् सांगोपांग वेद।

अवधिज्ञान जब अज्ञान रूप होता है तो उसे विभंगज्ञान कहा जाता है। यह भी मिथ्यादृष्टियों को होता है। सम्यग्दृष्टियों को अवधिज्ञान होता है। विभंग ज्ञान को ग्रामसंस्थित, द्वीप संस्थित, समुद्रसंस्थित आदि भेदों से अनेक प्रकार का कहा गया है। विभंग ज्ञान को सात प्रकार का भी कहा गया है, यथा–१. एक दिशा में लोक का ज्ञान, २. पाँच दिशाओं में लोक का ज्ञान, ३. जीव क्रियावरण है, ४. पुद्गल निर्मित शरीर ही जीव है, ५. पुद्गलों से अनिष्पन्न शरीर वाला जीव है, ६. रूपी जीव है और ७. ये सब (गतिशील पदार्थ) जीव हैं।

ज्ञानों की उत्पत्ति मुख्यतः उनके आवरण के क्षयोपशम अथवा क्षय से होती है। धर्मश्रवण आदि इसमें निमित्त मात्र बनते हैं। जब उपासिका आदि से धर्म सुने बिना ही ज्ञान प्रकट हो जाता है तो उसे अश्रुत्वा ज्ञानोपार्जन कहा जाता है तथा जब उपासिका आदि से धर्म श्रवण कर ज्ञानोपार्जन होता है तो उसे श्रुत्वा ज्ञानोपार्जन कहा जाता है।

जीव ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं। कुछ जीव ज्ञानी हैं तथा कुछ अज्ञानी हैं। जो ज्ञानी हैं उनमें कुछ जीव दो ज्ञान वाले हैं, कुछ तीन ज्ञान वाले हैं, कुछ चार ज्ञान वाले हैं तथा कुछ एक ज्ञान वाले हैं। दो ज्ञान वाले आभिनिबोधिकज्ञानी और श्रुतज्ञानी हैं। तीन ज्ञान वाले इन दो को मिलाकर अवधिज्ञानी या मनःपर्यवज्ञानी होते हैं। चार ज्ञान वालों में आभिनिबोधिक, श्रुत, अवधि एवं मनःपर्यव ये चार ज्ञान होते हैं। जो एक ज्ञान वाले हैं वे नियमतः केवलज्ञानी है। केवलीज्ञानी के शेष चारों ज्ञान नहीं माने गए हैं।

जो जीव अज्ञानी हैं, उनमें से कुछ दो अज्ञान वाले हैं तथा कुछ तीन अज्ञान वाले हैं। दो अज्ञान वालों के मति-अज्ञान एवं श्रुत-अज्ञान होता है तथा

२. ईहा परूवणं–

प. से किं तं ईहा?

उ. ईहा छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सोइंदियईहा, २. चक्खिंदियईहा,
३. घाणिंदियईहा, ४. जिब्भिंदियईहा,
५. फासिंदियईहा, ६. णोइंदियईहा।

तीसे णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. आभोगणया, २. मग्गणया,
३. गवेसणया, ४. चिंता,
५. वीमंसा।

से तं ईहा। *–नंदी सु. ५८*

२. ईहा की प्ररूपणा–

प्र. ईहा कितने प्रकार की है?

उ. ईहा छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-ईहा, २. चक्षुरिन्द्रिय-ईहा,
३. घ्राणेन्द्रिय ईहा, ४. जिह्वेन्द्रिय-ईहा,
५. स्पर्शेन्द्रिय-ईहा, ६. नोइन्द्रिय-ईहा,

ईहा के समानार्थक नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. आभोगनता, २. मार्गणता,
३. गवेषणता, ४. चिन्ता,
५. विमर्श।

यह ईहा का वर्णन हुआ।

३. अवाय परूवणं–

प. से किं तं अवाए?

उ. अवाए छव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. सोइंदियावाए, २. चक्खिंदियावाए,
३. घाणिंदियावाए, ४. जिब्भिंदियावाए,
५. फासिंदियावाए, ६. णोइंदियावाए।[1]

तस्स णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. आवट्टणया, २. पच्चावट्टणया,
३. अवाए, ४. बुद्धी,
५. विण्णाणे।

से तं अवाए। *–नंदी. सु. ५९*

३. अवाय की प्ररूपणा–

प्र. अवाय कितने प्रकार का है?

उ. अवाय छह प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-अवाय, २. चक्षुरिन्द्रिय-अवाय,
३. घ्राणेन्द्रिय-अवाय, ४. जिह्वेन्द्रिय-अवाय,
५. स्पर्शेन्द्रिय-अवाय, ६. नोइन्द्रिय-अवाय।

अवाय के समानार्थक, नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. आवर्तनता, २. प्रत्यावर्तनता,
३. अवाय, ४. बुद्धि,
५. विज्ञान।

यह अवाय का वर्णन हुआ।

४. धारणा परूवणं–

प. से किं तं धारणा?

उ. धारणा छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सोइंदियधारणा, २. चक्खिंदियधारणा,
३. घाणिंदियधारणा, ४. जिब्भिंदियधारणा,
५. फासिंदियधारणा, ६. णोइंदियधारणा।

तीसे णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. धारणा, २. साधारणा,
३. ठवणा, ४. पइट्ठा,
५. कोट्ठे।

से तं धारणा। *–नंदी. सु. ६०*

४. धारणा की प्ररूपणा–

प्र. धारणा कितने प्रकार की है?

उ. धारणा छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-धारणा, २. चक्षुरिन्द्रिय-धारणा,
३. घ्राणेन्द्रिय-धारणा, ४. जिह्वेन्द्रिय-धारणा,
५. स्पर्शेन्द्रिय-धारणा, ६. नोइन्द्रिय-धारणा,

धारणा के समानार्थक नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. धारणा, २. साधारणा,
३. स्थापना, ४. प्रतिष्ठा,
५. कोष्ठ।

यह धारणा का वर्णन हुआ।

१२. विसयग्गहण विवक्खया उग्गहाणं भेया–

चउव्विहा मई पण्णत्ता, तं जहा–

१. उग्गहमई, २. ईहामई,
३. अवायमई, ४. धारणामई।

१२. विषयग्रहण की अपेक्षा अवग्रहादि के भेद–

मति चार प्रकार की कही गई है, यथा–

१. अवग्रहमति, २. ईहामति,
३. अवायमति, ४. धारणामति,

---

१. [illegible]

अहवा चउव्विहा मई पण्णत्ता, तं जहा–

१. अरंजरोदगसमाणा, २. वियरोदगसमाणा,

३. सरोदगसमाणा, ४. सागरोदगसमाणा,

–ठाणं अ. ४, उ. ४, सु. ३६४ (२-३)

अथवा मति चार प्रकार की कही गई है, यथा–

१. घड़े के पानी के समान, २. गढ़े के पानी के समान,

३. तालाब के पानी के समान, ३. समुद्र के पानी के समान

(क) छव्विहा उग्गहमई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमोगिण्हइ,
२. बहुमोगिण्हइ,
३. बहुविहंमोगिण्हइ,
४. धुवमोगिण्हइ,
५. अणिस्सियमोगिण्हइ,
६. असंदिद्धमोगिण्हइ।

(ख) छव्विहा ईहामई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमीहइ,
२. बहुमीहइ,
३. बहुविहमीहइ,
४. धुवमीहइ,
५. अणिस्सियमीहइ,
६. असंदिद्धमीहइ।

(ग) छव्विहा अवायमई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमवेइ,
२. बहुमवेइ,
३. बहुविहमवेइ
४. धुवमवेइ,
५. अणिस्सियमवेइ,
६. असंदिद्धमवेइ।

(घ) छव्विहा धारणा (मई) पण्णत्ता, तं जहा–

१. बहुं धरेइ,
२. बहुविहं धरेइ,
३. पोराणं धरेइ,
४. दुद्धरं धरेइ,
५. अणिस्सियं धरेइ,
६. असंदिद्धं धरेइ।

–ठाणं अ. ६, सु. ५१० (१-४)

(क) अवग्रहमति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र ग्रहण करना,
२. वहुत ग्रहण करना,
३. वहुत प्रकार की वस्तुओं को ग्रहण करना
४. ध्रुव ग्रहण करना,
५. अनिश्रित (सहारा लिए बिना) ग्रहण करना,
६. असंदिग्ध ग्रहण करना।

(ख) ईहामति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र ईहा करना,
२. बहुत ईहा करना,
३. बहुत प्रकार की वस्तुओं की ईहा करना,
४. ध्रुव ईहा करना,
५. अनिश्रित ईहा करना,
६. असंदिग्ध ईहा करना।

(ग) अवायमति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र अवाय करना,
२. वहुत अवाय करना,
३. बहुत प्रकार की वस्तुओं का अवाय करना,
४. ध्रुव अवाय करना,
५. अनिश्रित अवाय करना,
६. असंदिग्ध अवाय करना।

(घ) धारणा (मति) छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. बहुत धारणा करना,
२. बहुत प्रकार की वस्तुओं की धारणा करना,
३. पुरानी वस्तुओं की धारणा करना,
४. दुर्द्धर की धारणा करना,
५. अनिश्रित की धारणा करना,
६. असंदिग्ध की धारणा करना।

**१३. पगारान्तरेण सुय असुयणिस्सियाणं भेया–**

सुयनिस्सिए दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. अत्थोग्गहे चेव, २. वंजणोग्गहे चेव।

**असुयनिस्सिए वि एवमेव।**

–ठाणं अ. २, उ. १, सु. ६० (१९-२०)

**१३. प्रकारान्तर से श्रुत-अश्रुत निश्रितों के भेद–**

श्रुतनिश्रित दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. अर्थावग्रह, २. व्यंजनावग्रह,

**अश्रुतनिश्रित भी इसी तरह दो प्रकार का है।**

**१४. वंजणुग्गह परूवगं दिट्ठंते–**

अट्ठावीसइविहस्स आभिणिबोहियनाणस्स वंजणोग्गहस्स परूवणं करिस्सामि-पडिबोहगदिट्ठंतेणं, मल्लगदिट्ठंतेण य।

प. (क) से किं तं पडिबोहगदिट्ठंतेणं?

**१४. व्यंजनावग्रह प्ररूपक दृष्टांत–**

प्रतिबोधक दृष्टांत और मल्लक दृष्टांत द्वारा अट्ठाईस प्रकार के आभिनिबोधिक-ज्ञान (मतिज्ञान) के व्यंजनावग्रह की प्ररूपणा करूँगा।

प. (क) प्रतिबोधक (जगाने वाले) का दृष्टान्त क्या है?

पढमस्स णं भन्ते ! वग्गस्स अणुत्तरोववाइयदसाणं कइ अज्झयणा पण्णत्ता ?

. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं अणुत्तरोववाइयदसाणं पढमस्स वग्गस्स दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. जालि, २. मयालि, ३. उवयालि, ४. पुरिससेणे य, ५. वारिसेणे य। ६. दीहदंते य, ७. लट्ठदंते य, ८. वेहल्ले, ९. वेहायसे, १०. अभये इ य कुमारे ॥१॥

. जइ णं भन्ते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं पढमस्स वग्गस्स दस अज्झयणा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भन्ते ! अज्झयणस्स अणुत्तरोववाइयदसाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

. एवं खलु जंबू [1]। —*अणु. व. १, सु. १-२*

) अणुत्तरोववाइयदसांगस्स उवसंहारो–

अणुत्तरोववाइयदसाणं एगो सुयक्खंधो,
तिण्णि वग्गा तिसु चेव दिवसेसु उद्दिसंति।
तत्थ पढमे वग्गे दस उद्देसगा,
विइए वग्गे तेरस उद्देसगा,
तइए वग्गे दस उद्देसगा। —*अणु. व. ३, सु. ७५*

१०) पण्हावागरणाइं–

प. से किं तं पण्हावागरणाणि ?

उ. पण्हावागरणेसु अट्ठुत्तरं पसिणसयं,
अट्ठुत्तरं अपसिणसयं,
अट्ठुत्तरं पसिणापसिणसयं, विज्जाइसया, नागसुवन्नेहिं सद्धिं दिव्वा संवाया आघविज्जंति।

पण्हावागरणदसासु णं–ससमय-परसमयपण्णवय-पत्तेयबुद्धविविहत्थभासाभासियाणं,

अइसयगुण-उवसमणाणप्पगार-आयरियभासियाणं,

वित्थरेणं वीरमहेसीहिं विविहवित्थरभासियाणं च जगहियाणं

अद्दागंगुट्ठ-बाहु-असि-मणि-खोम-आइच्चमाइयाणं

[illegible]–

[illegible]–
[illegible],

भन्ते ! अनुत्तरोपपातिक दशा के प्रथम वर्ग के कितने अध्ययन कहे गए हैं ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा अनुत्तरोपपातिक दशा के प्रथम वर्ग के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. जालि, २. मयालि, ३. उवयालि, ४. पुरिससेण, ५. वारिसेण ६. दीर्घदन्त, ७. लष्टदन्त, ८. वेहल्ल, ९. वेहायस, १०. अभयकुमार।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा प्रथम वर्ग के दस अध्ययन कहे गए हैं तो

भन्ते ! अनुत्तरोपपातिक दशा के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है ?

उ. जम्बू ! (इसके आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें)।

(ख) अनुत्तरोपपातिक दशांग सूत्र का उपसंहार–

अनुत्तरोपपातिक दशा में एक श्रुतस्कन्ध है।
तीन वर्ग हैं, तीन ही दिनों में इसका वांचन होता है।
उसके प्रथम वर्ग में दस उद्देशक हैं,
द्वितीय वर्ग में तेरह उद्देशक हैं,
तृतीय वर्ग में दस उद्देशक हैं।

२८. (१०) प्रश्नव्याकरण सूत्र–

प्र. प्रश्नव्याकरण में क्या (वर्णन) है ?

उ. प्रश्नव्याकरण अंग में एक सौ आठ प्रश्न,
एक सौ आठ अप्रश्न,
और एक सौ आठ प्रश्नाप्रश्न, अनेक विद्याएं तथा नाग-सुपर्णों के साथ हुए दिव्य संवाद कहे गए हैं।

प्रश्नव्याकरणदशा में स्वसमय-परसमग्र के प्रज्ञापक प्रत्येकबुद्धों के द्वारा विविध अर्थ वाली भाषाओं द्वारा कथित वचनों का–

नाना प्रकार के अतिशयों का, ज्ञानादि गुणों और उपशम भाव आदि आचार्य भाषितों का,

विस्तार से कहे गए वीर महर्षियों के जगत् हितकारी अनेक प्रकार के विस्तृत सुभाषितों का,

आदर्श, अंगुष्ठ, बाहु, असि, मणि, क्षोम और सूर्य आदि (के आश्रय से दिए गए विद्या-देवताओं के उत्तरों) का इस अंग में वर्णन है।

अनेक महाप्रश्नविद्याएं वचन से ही प्रश्न करने पर उत्तर देती हैं,

अनेक विद्याएं मन में चिन्तित प्रश्नों का उत्तर देती हैं,

अनेक विद्याएं अनेक अधिष्ठाता देवताओं के प्रयोग-विशेष की प्रधानता से अनेक अर्थों के संवादक गुणों को प्रकाशित करती है,

[1] [illegible]

सब्भूय- दुगुणप्पभाव-नरगण-मइविम्हयकारीणं

अपने सद्भूत द्विगुण प्रभावक उत्तरों के द्वारा जन समुदाय को विस्मित करती है,

अईसयमईयकालसमय - दम - सम - तित्थकरूत्तमस्स ठिइकरणकारणाणं

अतीत काल के समय में दम और शम के धारक, विशिष्ट अतिशय सम्पन्न तीर्थंकर हुए हैं इस प्रकार संशयशील मनुष्यों के स्थिरीकरण करने वाले,

दुरहिगमदुरवगाहस्स, सव्वसव्वन्नुसम्मयस्स,

समझने और अवगाहन करने मे कठिन सभी सर्वज्ञों के द्वारा सम्मत,

अबुहजणविबोहणकरस्स,

अबुधजनों को प्रबोध करने वाले ऐसे–

पच्चक्खयपच्चयकराणं पण्हाणं विविहगुणमहत्था जिणवरप्पणीया आघविज्जंति।

प्रत्यक्ष प्रतीति-कारक प्रश्नों का और विविध गुण और महान् अर्थ वाले जिनवर-प्रणीत उत्तरों का इस अंग में कथन किया गया है।

पण्हावागरणेसु णं परित्ता वायणा जाव संखेज्जाओ संगहणीओ।

प्रश्नव्याकरण अंग में परिमित वाचनाएं हैं यावत् संख्यात संग्रहणियां हैं।

से णं अंगट्ठयाए दसमे अंगे,

प्रश्नव्याकरण अंगरूप में दशवां अंग है,

एगे सुयक्खंधे,

इसमें एक श्रुतस्कन्ध है,

पणयालीसं उद्देसणकाला,

पैंतालीस उद्देशन-काल हैं,

पणयालीसं समुद्देसणकाला,

पैंतालीस समुद्देशन-काल हैं,

संखेज्जाणि पयसयसहस्साणि पयग्गेणं पण्णत्ता।

पद-गणना की अपेक्षा संख्यात लाख पद कहे गए हैं।

संखेज्जा अक्खरा जाव उवदंसिज्जंति।

इसमें संख्यात अक्षर हैं यावत् उदाहरण देकर समझाया गया है।

से एवं आया, एवं णाया, एवं विण्णाया,

इसका सम्यक् अध्ययन करने वाला तदात्मरूपज्ञाता एवं विज्ञाता हो जाता है।

एवं चरण-करण परूवणया आघविज्जंति जाव उवदंसिज्जंति।

इस प्रकार इस अंग में चरण-करण की विशिष्ट प्ररूपणा की है यावत् उपदर्शन किया है।

**से तं पण्हावागरणाइं[1]।** –*सम. सु. १४५*

**यह प्रश्नव्याकरण का वर्णन है।**

(क) **पण्हावागरणस्स उक्खेवो–**

(क) **प्रश्नव्याकरण सूत्र का उपोद्घात–**

प. जइं णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं णवमस्स अंगस्स अणुत्तरोववाइयदसाणं अयमट्ठे पण्णत्ते–

दसमस्स णं भन्ते ! अंगस्स पण्हावागरणाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

प्र. भन्ते ! श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा नौवें अंग अनुत्तरोपपातिक दशा का यह अर्थ कहा है तो–

भन्ते ! दसवें अंग प्रश्नव्याकरण का क्या अर्थ कहा है ?

उ. जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दसमस्स अंगस्स पण्हावागरणस्स दो सुयक्खंधा पण्णत्ता, तं जहा–

१. आसवदारा य,

२. संवरदारा य।

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दसवें अंग प्रश्नव्याकरण के दो श्रुतस्कन्ध कहे गए हैं, यथा–

१. आश्रव द्वार,

२. संवर द्वार।

---

१. से किं तं पण्हावागरणाइं ?

पण्हावागरणेसु णं अट्ठुत्तरं पसिणसयं, अट्ठुत्तरं अपसिणसयं, अट्ठुत्तरं पसिणापसिणसयं, अण्णे वि विविहा दिव्वा विज्जाइसया नाग-सुयण्णेहिं सद्धिं दिव्वा संवाया आघविज्जंति।

पण्हावागरणाणं परित्ता वायणा जाव संखिज्जाओ संगहणीओ।

से णं अंगट्ठयाए दसमे अंगे, एगे सुयक्खंधे, पणयालीसं अज्झयणा, पणयालीसं उद्देसणकाला, पणयालीसं समुद्देसणकाला, संखेज्जाइं पयसहस्साइं पदग्गेणं, संखेज्जा अक्खरा जाव उवदंसिज्जंति।

से एवं आया, एवं णाया, एवं विण्णाया, एवं चरण करण परूवणया आघविज्जइ।

से तं पण्हावागरणाइं। –नंदी., सु. ९२

प. जइ णं भन्ते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दसमस्स अंगस्स पण्हावागरणस्स दो सुयक्खंधा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भन्ते ! सुयक्खंधस्स कइ अज्झयणा पण्णत्ता ?

उ. जंबू ! पढमस्स णं सुयक्खंधस्स समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं पंच अज्झयणा पण्णत्ता।

प. दोच्चस्स णं भन्ते ! सुयक्खंधस्स कइ अज्झयणा पण्णत्ता ?

उ. जंबू ! एवं चेव पंच अज्झयणा पण्णत्ता,

प. एएसि णं भन्ते ! अण्हय संवराणं समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

तए णं अज्ज सुहम्मेथेरे जंबू नामेणं अणगारेणं एवं वुत्ते समाणे जंबू अणगारं एवं वयासी–

उ. इणमो अण्हय संवर विणिच्छयं, पवयणस्स णिस्संदं।
वोच्छामि णिच्छयत्थं, सुभासियत्थं महेसीहिं॥

*–पण्ह. सु. १, अ. १, सु. १*

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दसवें अंग प्रश्नव्याकरण के दो श्रुतस्कन्ध कहे गए हैं तो

भन्ते ! प्रथम श्रुतस्कन्ध के कितने अध्ययन कहे गए हैं ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा प्रथम श्रुतस्कन्ध के पांच अध्ययन कहे गए हैं।

प्र. भन्ते ! द्वितीय श्रुतस्कन्ध के कितने अध्ययन कहे गए हैं ?

उ. जंबू ! पूर्ववत् पांच अध्ययन कहे गए हैं।

प्र. भन्ते ! इन आश्रव और संवरों का श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा क्या अर्थ कहा है ?

तब आर्य सुधर्मा स्थविर ने जंबू नामक अणगार की इस बात को सुनकर जंबू अणगार से इस प्रकार कहा–

उ. महर्षियों (तीर्थंकरों, गणधरों) द्वारा निश्चित रूप से कहे गए उन आश्रव संवर का भली भांति निश्चय कराने वाले प्रवचन के सार को मैं कहूंगा।

**ख) पण्हावागरणस्स उवसंहारो–**

पण्हावागरणे एगो सुयक्खंधो,

दस अज्झयणा एक्कसरगा दससु चेव दिवसेसु उद्दिसिज्जंति।

एगंतरेसु आयंबिलेसु निरुद्धेसु आउत्तभत्तपाणएणं।

*–पण्ह. सु. २, अ. ५, सु. २३*

**(ख) प्रश्नव्याकरण सूत्र का उपसंहार–**

प्रश्नव्याकरण सूत्र में एक श्रुतस्कन्ध है।

दस अध्ययन एक सरीखे हैं और दस दिनों में ही इसका उद्देशन (वांचन) किया जाता है।

उपयोगपूर्वक भक्त पान का निरोध करके एकान्तर आयम्बिल के तप पूर्वक इसका वांचन किया जाता है।

**.(११) विवागसुयं–**

प. से किं तं विवागसुयं ?

उ. विवागसुए णं सुकडदुक्कडाणं कम्माणं फलविवागे आघविज्जंति।

से समासओ दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दुहविवागे चेव, २. सुहविवागे चेव।

तत्थ णं दस दुहविवागाणि, दस सुहविवागाणि।

प. (१) से किं तं दुहविवागाणि ?

उ. दुहविवागेसु णं दुहविवागाणं नगराइं उज्जाणाइं चेइयाइं वणसंडाइं रायाणो अम्मा-पियरो-समोसरणाइं धम्मायरिया धम्मकहाओ नगरगमणाइं संसारपबंधे दुहपरंपराओ य आघविज्जंति।

से तं दुहविवागाणि।

प. (२) से किं तं सुहविवागाणि ?

उ. सुहविवागेसु सुहविवागाणं णगराइं उज्जाणाइं चेइयाइं वणसंडाइं रायाणो अम्मा-पियरो समोसरणाइं

धम्मायरिया धम्मकहाओ

इहलोइय-परलोइय इड्ढिविसेसा

भोगपरिच्चाया पव्वज्जाओ

सुयपरिग्गहा तवोवहाणाइं परियागा

**२९. (११) विपाकसूत्र–**

प्र. विपाकसूत्र में क्या (वर्णन) है ?

उ. विपाकसूत्र में सुकृत और दुष्कृत कर्मों का फल-विपाक कहा गया है।

यह विपाक संक्षेप में दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. दुःख-विपाक, २. सुख-विपाक।

दुःख-विपाक में दस अध्ययन हैं और सुख-विपाक में भी दस अध्ययन हैं।

प्र. (१) दुःख विपाक के अध्ययनों में क्या वर्णन है ?

उ. दुःख-विपाक में दुष्कृतों के (दुःखरूप फलों को भोगने वालों के) नगर, उद्यान, चैत्य, वनखण्ड, राजा, माता-पिता, समवसरण, धर्माचार्य, धर्मकथाएं नगर-गमन, संसार प्रबन्ध आदि दुःख परम्पराओं को भोगने का वर्णन किया गया है।

यह दुःख-विपाक का वर्णन है।

प्र. (२) सुख-विपाक के अध्ययनों में क्या वर्णन है ?

उ. सुख-विपाक में सुकृतों के (सुखरूप फलों को भोगने वालों के) नगर, उद्यान, चैत्य, वनखण्ड, राजा, माता-पिता, समवसरण,

धर्माचार्य, धर्मकथाएं,

इहलौकिक-पारलौकिक-ऋद्धिविशेष,

भोगपरित्याग, प्रव्रज्या,

श्रुत-परिग्रह, तप-उपधान, दीक्षा-पर्याय,

पडिमाओ संलेहणाओ
भत्तपच्चक्खाणाइं पाओवगमणाइं
देवलोगगमणाइं सुकुलपच्चायाई पुण बोहिलाभो
अंतकिरियाओ य आघविज्जंति।

प्रतिमा, संलेखनाएं,
भक्तप्रत्याख्यान, पादपोपगमन, (संथारा)
देवलोक-गमन, सुकुल-प्रत्यागमन, पुनःबोधिलाभ,
और उनकी अन्तक्रियाएं कही गई हैं।

दुहविवागेसु णं—पाणाइवाय-अलियवयण-चोरिक्ककरण-परदारमेहुण-ससंगयाए महतिव्वकसाय-इंदिय-प्पमाय-पावप्पओय-असुहज्झवसाणसंचियाणं कम्माणं पावगाणं पावअणुभाग-फलविवागा।

दुःख-विपाक के—प्राणातिपात, असत्य वचन, चौर्य कर्म, पर-दार-मैथुन, ससंगता, महातीव्र कषाय, इन्द्रिय (विषय सेवन), प्रमाद, पापःप्रयोग और अशुभ अध्यवसानों से संचित पापकर्मों के उन पापरूप फल-विपाकों का वर्णन किया गया है।

णिरयगइ-तिरिक्खजोणि-बहुविहवसणसय-परंपराप-बद्धा णं,

जिन्हें नरकगति और तिर्यग्-योनि में बहुत प्रकार के असीम संकटों की परम्परा में पड़कर भोगना पड़ता है।

मणुयत्ते वि आगयाणं जहा पावकम्मसेसेण पावगा होंति फलविवागा,

वहां से निकलकर मनुष्य भव में आने पर भी जीवों को पाप-कर्मों के शेष रहने से अनेक पापरूप अशुभफलविपाक भोगने पड़ते हैं,

वह-वसणविणास-नासा-कन्नोट्ठं-गुट्ठ-कर-चरण-नहच्छेयण-जिब्भच्छेयण-

जैसे—वध, वृषणविनाश, नासिका छेदन, कर्ण, कर्तन, ओष्ठ-छेदन, अंगुष्ठ-छेदन, हस्त-कर्तन, चरण-छेदन, नख-छेदन, जिह्वा-छेदन,

अंजण—कडग्गिदाहण-गयचलणमलण-फालण-उल्लंबण-सूल-लया-लउड-लट्ठिभंजण-तउ-सीसग-तत्ततेल्ल-कल कलअभिसिंचण - कुंभिपाग - कंपण - थिरबंधण - वेह-वेज्झकत्तण-पतिभयकरकरपलीवणादिदारुणाणि दुक्खाणि अणोवमाणि,

लोहे की गर्म शलाका से आंखों को आंजना, कटाग्निदाह, हाथी के पैरों के नीचे डालकर शरीर को कुचलवाना, फरसे आदि से शरीर को फाड़ना, फांसी लगाकर वृक्ष के लटकाना, त्रिसूल, लता, लकड़ी और लाठी से शरीर को भग्न करना, तपे हुए कड़कड़ाते रांगा, सीसा एवं तेल से शरीर का अभिसिंचन करना, कुम्भी में पकाना, शरीर में कंपन पैदा करने वाला अतिशीतल जल शीत काल में डालना, स्थिर करने के लिए काष्ठ आदि में पैर फंसाकर बांधना, भाले आदि से वींधना वर्द्धकर्तन, वधिया करना या चमड़ी उधेड़ना, अति भय-कारक हाथों में अग्नि जलाना आदि अनुपम दारुण दुःखों का आख्यान किया गया है।

बहुविविहपरंपराणुवद्धा ण मुच्चंति पावकम्मवल्लीए।

दुःखों की विविध परम्परा से अनुवद्ध जीव पाप कर्म रूपी वेल से मुक्त नहीं होते।

अवेयइत्ता हु णत्थि मोक्खो, तवेण धिइधणियबद्धुकच्छेण सोहणं तस्स वावि हुज्जा।

कर्मों का वेदन किए विना उनसे छुटकारा नहीं होता किन्तु कभी प्रवल धृतिवल से कटिवद्ध तप के द्वारा उनका शोधन भी हो सकता है।

एत्तो य सुहविवागेसु सील-संजम-णियम-गुण-तवोव-हाणेसु साहुसु सुविहिएसु अणुकंपाऽऽसयप्पओग-तिकाल-मइविसुद्धभत्तपाणाइं पययमणसा हिय-सुहनीसेस-तिव्वपरिणामनिच्छियमई पयच्छिऊणं पयोगसुद्धाइं जह य निव्वत्तेति उ वोहिलाभं,

सुखविपाक में शील, संयम, नियम, गुण और तप-उपधान को धारण करने वाले सुविहित साधुओं को अत्यन्त आदर वाले, हितकारक, सुखकारक और कल्याणकारक तीव्र अध्यवसाय तथा निश्चित मति वाले व्यक्ति अनुकम्पा के आशय-प्रयोग से तथा दान देने की त्रैकालिक मति से विशुद्ध तथा प्रयोग-शुद्ध भक्त-पान देकर जिस प्रकार वोधि को प्राप्त करते हैं, उसका आख्यान किया गया है।

जह य परित्तीकरेंति नर-नरय-तिरिय-सुरगइगमण-विपुलपरियट्ट - अरइ - भय - विसाय - सोग - मिच्छत्त-सेलसंकडं अन्नाणतमंधकारचिक्खिल्लसुदुत्तारं जर - मरण - जोणिसंखुभियचक्कवालं सोलसकसाय-

इसमें नर, नरक, तिर्यंच एवं देवगति-गमन सम्बन्धी जन्म मरणों को परिमित करते हैं, तथा जो अरति, भय, विस्मय, शोक और मिथ्यात्वरूप पर्वतों से संकुल हैं, गहन-अज्ञान-अन्धकार रूप कीचड़ से परिपूर्ण होने से जिसका पार उतरना कठिन है, जिसका चक्रवाल जरा, मरण योनिरूप मगर-मच्छों से क्षोभित हो रहा है, जो अनन्तानुबन्धी आदि सोलह कषाय

सावय-पयंडचंडं अणाइअं अणवदग्गं संसारसागरमिणं,

रूप अति प्रचण्ड श्वापदों से भयंकर हैं, ऐसे अनादि अनन्त इस संसार-सागर को वे जिस प्रकार पार करते हैं इसका कथन किया गया है।

जह य णिवंधंति आउगं सुरगणेसु,

जिस प्रकार देवायु का बंध करते हैं,

जह य अणुभवंति सुरगणविमाणसोक्खाणि अणोवमाणि, तओ य कालंतरे चुआणं इहेव नरलोगमागयाणं आउ-वपुवण्ण-रूवजाइ-कुलजम्मआरोग्ग-बुद्धि-मेहाविसेसा - मित्तजण - सयण - धण - धण्ण - विभवसमिद्धिसार-समुदयविसेसा वहुविहकामभोगुब्भवाण सोक्खाण सुहविवागोत्तमेसु।

तथा जिस प्रकार सुर-गणों के विमानोत्पन्न अनुपम सुखों का अनुभव करते हैं, तत्पश्चात् कालान्तर में वहां से च्युत होकर इसी मनुष्यलोक में आकर दीर्घ आयु, परिपूर्ण शरीर, उत्तम रूप, उच्च जाति कुल में जन्म लेकर आरोग्य, बुद्धि, मेधा-विशेष से सम्पन्न होते हैं, मित्रजन, स्वजन, धन, धान्य और वैभव से समृद्ध एवं सारभूत सुखसम्पदा के समूह से संयुक्त होकर बहुत प्रकार के काम-भोग-जनित, सुख-विपाक से प्राप्त उत्तम सुखों की अनुपरत परम्परा से परिपूर्ण रहते हुए सुखों को भोगते हैं, ऐसे पुण्यशाली जीवों का इस सुख-विपाक में वर्णन किया गया है।

अणुवरयपरंपराणुवद्धा असुभाणं सुभाणं चेव कम्माणं भासिआ वहुविहा विवागा विवागसुयम्मि भगवया जिणवरेण संवेगकारणत्था।

इस प्रकार अशुभ और शुभ कर्मों के बहुत प्रकार के विपाक इस विपाकसूत्र में भगवान् जिनेन्द्र देव ने संसारीजनों को संवेग उत्पन्न करने के लिए कहे हैं।

अन्ने वि य एवमाइया वहुविहा वित्थरेणं अत्थपरूवणया आघविज्जंति।

इसी प्रकार से अन्य भी बहुत प्रकार की अर्थ-प्ररूपणा विस्तार से इस अंग में की गई है।

विवागसुयस्स णं परित्ता वायणा जाव संखेज्जाओ संगहणीओ,

विपाकसूत्र की परिमित वाचनाएं हैं यावत् संख्यात संग्रहणियां हैं।

से णं अंगट्ठयाए एक्कारसमे अंगे,

अंगों में यह ग्यारहवां अंग हैं,

वीसं अज्झयणा, वीसं उद्देसणकाला, वीसं समुद्देसणकाला,

वीस अध्ययन हैं, वीस उद्देशन-काल हैं, वीस समुद्देशन-काल हैं,

संखेज्जाइं पयसयसहस्साइं पयग्गेणं पण्णत्ता, संखेज्जा अक्खरा जाव उवदंसिज्जंति।

पद-गणना की अपेक्षा संख्यात लाख पद कहे गए हैं, संख्यात अक्षर हैं यावत् उदाहरण देकर समझाया गया है।

से एवं आया, एवं णाया, एवं विण्णाया

इसका सम्यक् अध्ययन करने वाला तदात्मरूप ज्ञाता एवं विज्ञाता हो जाता है।

एवं चरण करण परूवणया आघविज्जंति जाव उवदंसिज्जंति।

इस प्रकार इस अंग में चरण-करण की विशिष्ट प्ररूपणा की है यावत् उपदर्शन किया है।

से तं विवागसुए[1]। —सम., सु. १४६

यह विपाक सूत्र का वर्णन है।

---

१. से किं तं विवागसुयं ?
[illegible] सुकड-दुक्कडाणं कम्माणं फलविवागा आघविज्जंति। तत्थ णं दस दुहविवागा, दस सुहविवागा।
से किं तं दुहविवागा ?
[illegible] उज्जाणाइं वणसंडाइं चेइयाइं समोसरणाइं रायाणो अम्मापियरो धम्मकहाओ धम्मायरिया इहलोइय-परलोइया [illegible] दुक्कुलपच्चायाईओ दुलहबोहियत्तं आघविज्जंति। से तं दुहविवागा।
से किं तं सुहविवागा ?
[illegible] उज्जाणाइं वणसंडाइं चेइयाइं समोसरणाइं रायाणो अम्मापियरो धम्मकहाओ धम्मायरिया इहलोइय-परलोइया [illegible] भत्तपच्चक्खाणाइं पाओवगमणाइं देवलोगगमणाइं सुहपरंपराओ [illegible] से तं सुहविवागा।
[illegible]
[illegible] वीसं अज्झयणा, वीसं उद्देसणकाला, वीसं समुद्देसणकाला, संखेज्जाइं पयसहस्साइं पयग्गेणं, [illegible] सासय-कड-निबद्ध-निकाइया जिणपण्णत्ता भावा आघविज्जंति जाव [illegible]
[illegible]
[illegible] —नंदी., सु. ९३

(क) विवागसुयस्स पढमसुयखंधस्स उक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दसमस्स अंगस्स पण्हावागरणाणं अयमट्ठे पण्णत्ते,

एक्कारसमस्स णं भंते ! अंगस्स विवागसुयस्स के अट्ठे पण्णत्ते ?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं एक्कारसमस्स अंगस्स विवागसुयस्स दो सुयक्खंधा पण्णत्ता, तं जहा–

१. दुहविवागा य, २. सुहविवागा य।

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं एक्कारसमस्स अंगस्स विवागसुयस्स दो सुयक्खंधा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भंते ! सुयक्खंधस्स दुहविवागाणं कइ अज्झयणा पण्णत्ता ?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दुहविवागाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. मियापुत्ते य, २. उज्झियए, ३. अभग्ग, ४. सगडे, ५. वहस्सइ, ६. नंदी, ७. उंबर, ८. सोरियदत्ते य, ९. देवदत्ता य, १०. अंजू य ॥१॥

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दुहविवागाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भंते ! अज्झयणस्स दुहविवागाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

उ. एवं खलु जंबू! –*विपाक. सु. १, अ. १, सु. ४-९*

(ख) विइय सुयक्खंधस्स उक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं दुहविवागाणं अयमट्ठे पण्णत्ते,

सुहविवागाणं भन्ते ! के अट्ठे पण्णत्ते ?

तए णं से सुहम्मे अणगारे जंबू अणगारं एवं वयासी–

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं सुहविवागाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सुबाहू, २. भद्दनंदी य, ३. सुजाए य, ४. सुवासवे।
तहेव, ५. जिणदासे य, ६. धणवई य, ७. महब्बले ॥१॥
८. भद्दनंदी, ९. महच्चंदे, १०. वरदत्ते तहेव य।

प. जइ णं भन्ते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं सुहविवागाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता पढमस्स णं भन्ते ! अज्झयणस्स सुहविवागाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

उ. एवं खलु जंबू ! –*विवाग. सुय. २, अ. १, सु. १-४*

(क) विपाक सूत्र के प्रथम श्रुतस्कन्ध का उपोद्घात–

प्र. भन्ते ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दसवें अंग प्रश्नव्याकरण का यह अर्थ कहा गया है तो–

भन्ते ! ग्यारहवें अंग विपाक श्रुत का क्या अर्थ कहा गया है ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा ग्यारहवें अंग विपाक श्रुत के दो श्रुतस्कन्ध कहे गए हैं, यथा–

१. दुःख विपाक, २. सुख विपाक।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा ग्यारहवें अंग विपाक श्रुत के दो श्रुतस्कन्ध कहे गए हैं तो–

भन्ते ! प्रथम श्रुतस्कन्ध दुःख विपाक के कितने अध्ययन कहे गए हैं ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दुःख विपाक के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. मृगापुत्र, २. उज्झितक, ३. अभग्न, ४. शकट, ५. बृहस्पति, ६. नंदी, ७. उंबर, ८. सौरिकदत्त, ९. देवदत्त, १०. अंजू।

प्र. भन्ते ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दुःख विपाक के दस अध्ययन कहे गए हैं तो–

भन्ते ! दुःख विपाक के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा गया है ?

उ. जम्बू ! (आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें।)

(ख) द्वितीय श्रुतस्कन्ध का उपोद्घात–

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा दुःख विपाक का यह अर्थ कहा है तो–

भन्ते ! सुख विपाक का क्या अर्थ कहा है ?

तब सुधर्मा अणगार ने जंबू अणगार से इस प्रकार कहा–

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा सुख विपाक के दस अध्ययन कहे हैं, यथा–

१. सुबाहु, २. भद्रनन्दी, ३. सुजात, ४. सुवासव, ५. जिनदास, ६. धनपति, ७. महाबल, ८. भद्रनंदी, ९. महाचन्द्र, १०. वरदत्त।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा सुख विपाक के दस अध्ययन कहे हैं तो–

भन्ते ! सुख विपाक के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है ?

उ. जम्बू ! (आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें।)

(ग) विवागसुयस्स उवसंहारो–

विवागसुयस्स दो सुयक्खंधा, तं जहा–१. दुहविवागो य, २. सुहविवागो य।

तत्थ दुहविवागो य दस अज्झयणा एक्कसरगा, दसेसु चेव दिवसेसु उद्दिसिज्जंति।

एवं सुहविवागो वि। –*विपाक., सुय. २, अ. १०, सु. २*

तेयालीसं कम्मविवागज्झयणा पण्णत्ता। –*सम. सम. ४३, सु. १*

३०.(१२) दिट्ठिवाओ–

प. से किं तं दिट्ठिवाए?

उ. दिट्ठिवाए णं सव्वभावपरूवणया आघविज्जंति।

से समासओ पंचविहे[1] पण्णत्ते, तं जहा–

१. परिकम्म, २. सुत्ताइं, ३. पुव्वगयं, ४. अणुओगो[2], ५. चूलिया। –*सम. सु. १४७*

(१) परिकम्मे–

प. से किं तं परिकम्मे?

उ. परिकम्मे सत्तविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. सिद्धसेणियापरिकम्मे,
२. मणुस्ससेणियापरिकम्मे,
३. पुट्ठसेणियापरिकम्मे,
४. ओगाहणसेणियापरिकम्मे,
५. उवसंपज्जणसेणियापरिकम्मे,
६. विप्पजहणसेणियापरिकम्मे,
७. चुआचुअसेणियापरिकम्मे[3]।

प. से किं तं सिद्धसेणियापरिकम्मे?

उ. सिद्धसेणियापरिकम्मे चोद्दसविहे पण्णत्ते, तं जहा–

| | |
|---|---|
| १. माउयापयाणि, | २. एगट्ठियपयाणि, |
| ३. अट्ठपयाणि, | ४. पाढो, |
| ५. आगासपयाणि, | ६. केउभूयं, |
| ७. रासिबद्धं, | ८. एगगुणं, |
| ९. दुगुणं, | १०. तिगुणं, |
| ११. केउभूयपडिग्गहो, | १२. संसारपडिग्गहो, |
| १३. नंदावत्तं, | १४. सिद्धावत्तं। |

से त्तं सिद्धसेणियापरिकम्मे[4]।

प. से किं तं मणुस्ससेणियापरिकम्मे?

उ. मणुस्ससेणियापरिकम्मे चोद्दसविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. माउयापयाणि जाव १४. मणुस्सावत्तं,

(ग) विपाक सूत्र का उपसंहार–

विपाक सूत्र के दो श्रुतस्कन्ध हैं, यथा–१. दुःख विपाक, २. सुख विपाक।

उनमें दुःख विपाक के दस अध्ययन एक समान हैं और दस दिनों में ही उनका कथन (अध्ययन) होता है।

इसी प्रकार सुख विपाक में भी समझना चाहिए।

कर्म विपाक के तेयालीस अध्ययन कहे गए हैं।

३०.(१२) दृष्टिवाद सूत्र–

प्र. दृष्टिवाद में क्या है?

उ. दृष्टिवाद अंग में सर्वभावों की प्ररूपणा की जाती है।

संक्षेप से वह पांच प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. परिकर्म, २. सूत्र, ३. पूर्वगत, ४. अनुयोग, ५. चूलिया।

(१) परिकर्म–

प्र. परिकर्म कितने प्रकार का है?

उ. परिकर्म सात प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. सिद्धश्रेणिका-परिकर्म,
२. मनुष्यश्रेणिका परिकर्म,
३. पृष्टश्रेणिका-परिकर्म,
४. अवगाहनश्रेणिका परिकर्म,
५. उपसंपद्यश्रेणिका परिकर्म,
६. विप्रजहत्श्रेणिका परिकर्म,
७. च्युताच्युतश्रेणिका परिकर्म।

प्र. सिद्धश्रेणिका परिकर्म कितने प्रकार का है?

उ. सिद्धश्रेणिका परिकर्म चौदह प्रकार का कहा गया है, यथा–

| | |
|---|---|
| १. मातृकापद, | २. एकार्थकपद, |
| ३. अर्थपद, | ४. पाठ, |
| ५. आकाशपद, | ६. केतुभूत, |
| ७. राशिबद्ध, | ८. एकगुण, |
| ९. द्विगुण, | १०. त्रिगुण, |
| ११. केतुभूतप्रतिग्रह, | १२. संसार-प्रतिग्रह, |
| १३. नन्द्यावर्त, | १४. सिद्धावर्त। |

यह सिद्धश्रेणिका परिकर्म है।

प्र. मनुष्यश्रेणिका परिकर्म कितने प्रकार का है?

उ. मनुष्यश्रेणिका परिकर्म चौदह प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. मातृका पद यावत् १४. मनुष्यावर्त

से तं मणुस्ससेणियापरिकम्मे[1]।

अवसेसाईपरिकम्माइं पुट्ठाइयाइं एक्कारसविहाइं पण्णत्ताइं[2]।

इच्चेयाइं सत्त परिकम्माइं छ ससमइयाणि,

सत्त आजीवियाणि,

छ चउक्कणयाणि,

सत्त तेरासियाणि।

एवामेव सपुव्वावरेणं सत्त परिकम्माइं तेसीतिं भवंतीतिमक्खायाइं।

से तं परिकम्माइं[3]। *—सम. सु. १४७(१)*

यह मनुष्यश्रेणिका परिकर्म है।

पृष्ठश्रेणिका परिकर्म से लेकर शेष परिकर्म ग्यारह-ग्यारह प्रकार के कहे गए हैं।

पूर्वोक्त सातों परिकर्म में से छ स्वसिद्धांत के प्ररूपक हैं।

सातवां आजीविकमतानुसारी है,

छह चतुष्कनयवालों के मतानुसारी हैं।

सातवां त्रैराशिक मतानुसारी है।

इस प्रकार ये सातों परिकर्म पूर्वापर भेदों की अपेक्षा तिरासी होते हैं।

यह परिकर्म का वर्णन है।

(२) सुत्ताइं–

प. से किं तं सुत्ताइं ?

उ. सुत्ताइं अट्ठासीतिं भवंतीतिमक्खायाइं, तं जहा–

| | |
|---|---|
| १. उजुगं, | २. परिणयापरिणयं, |
| ३. वहुभंगियं, | ४. विजयचरियं, |
| ५. अणंतरं, | ६. परंपरं, |
| ७. समाणं, | ८. संजूहं, |
| ९. संभिन्नं, | १०. आहच्चायं, |
| ११. सोवत्थियं घंटं, | १२. णंदावत्तं, |
| १३. वहुलं, | १४. पुट्ठापुट्ठं, |
| १५. वियावत्तं, | १६. एवंभूयं, |
| १७. दुआवत्तं, | १८. वत्तमाणुपयं, |
| १९. समभिरूढं, | २०. सव्वओभद्दं, |
| २१. पण्णासं, | २२. दुपडिग्गहं। |

इच्चेयाइं वावीसं सुत्ताइं छिण्णच्छेयणयाइं ससमयसुत्तपरिवाडीए,

इच्चेयाइं वावीसं सुत्ताइं अछिण्णछेयणइयाइं आजीवियसुत्तपरिवाडीए,

इच्चेयाइं वावीसं सुत्ताइं तिकणइयाइं तेरासियसुत्तपरिवाडीए,

(२) सूत्र–

प्र. सूत्र कितने प्रकार का है ?

उ. सूत्र अठासी प्रकार का कहा गया है, यथा–

| | |
|---|---|
| १. ऋजुक, | २. परिणतापरिणत, |
| ३. वहुभंगिक, | ४. विजयचरित, |
| ५. अनन्तर, | ६. परम्पर, |
| ७. समान, | ८. संयूथ, |
| ९. संभिन्न, | १०. यथात्याग, |
| ११. सौवरितकघंट, | १२. नन्द्यावर्त, |
| १३. बहुल, | १४. पृष्टापृष्ट, |
| १५. व्यावर्त, | १६. एवंभूत, |
| १७. द्विकावर्त्त, | १८. वर्तमान पद, |
| १९. समभिरूढ, | २०. सर्वतोभद्र, |
| २१. पन्यास, | २२. द्विप्रतिग्रह। |

ये वाईस सूत्र स्वसमयसूत्र परिपाटी से छिन्नच्छेद-नयिक हैं।

ये वाईस सूत्र आजीविकसूत्र परिपाटी से अच्छिन्नच्छेद-नयिक हैं।

ये वाईस सूत्र त्रैराशिकसूत्र परिपाटी से तीन नय वाले हैं।

---

१. से किं तं मणुस्ससेणियापरिकम्मे,
मणुस्ससेणियापरिकम्मे चोद्दसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. माउगापयाइं, जाव १४. मणुस्सावत्तं *—नंदी सु. १०१*
से तं मणुस्ससेणिया परिकम्मे।

२. से किं तं पुट्ठसेणियापरिकम्मे ?
पुट्ठसेणियापरिकम्मे एक्कारसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. पाढो जाव ११. पुट्ठावत्तं।
से तं पुट्ठसेणियापरिकम्मे।
से किं तं ओगाढसेणियापरिकम्मे ?
ओगाढसेणियापरिकम्मे एक्कारसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. पाढो जाव ११. ओगाढावत्तं।
*से तं ओगाढसेणियापरिकम्मे।*
से किं तं उवसंपज्जणसेणियापरिकम्मे ?
उवसंपज्जणसेणियापरिकम्मे एक्कारसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. पाढो जाव ११. उवसंपज्जणावत्तं।
*से तं उवसंपज्जणसेणियापरिकम्मे।*
से किं तं विप्पजहणसेणियापरिकम्मे ?
विप्पजहणसेणियापरिकम्मे एगारसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. पाढो जाव ११. विप्पजहणावत्तं।
*से तं विप्पजहणसेणियापरिकम्मे।*
से किं तं चुयमचुयसेणियापरिकम्मे ?
चुयमचुयसेणियापरिकम्मे एगारसविहे पण्णत्ते, तं जहा–
*१. पाढो जाव ११. चुयमचुयावत्तं।*
से तं चुयमचुयसेणिया परिकम्मे।

३. इच्चेइयाइं सत्त परिकम्माइं छ ससमइयाइं, सत्त आजीवियाइं छ चउक्कणइयाइं सत्त तेरासियाइं।
एवामेव सपुव्वावरेणं सत्त परिकम्माइं तेसीतिं भवंतीतिमक्खायाइं से तं परिकम्माइं। *—नंदी सु. १०२-१०३*

इच्चेयाइं बावीसं सुत्ताइं चउक्कणइयाइं ससमयसुत्तपरिवाडीए[1]।

एवामेव सपुव्वावरेणं अट्ठासीइ सुत्ताइं भवंतीतिमक्खायाइं[2]।

से तं सुत्ताइं। —सम. सु. १४७(२)

(३) पुव्वगए–

प. से किं तं पुव्वगए?

उ. पुव्वगए चउद्दसविहे पण्णत्ते, तं जहा–

| | |
|---|---|
| १. उप्पायपुव्वं, | २. अग्गेणीयं, |
| ३. वीरियं, | ४. अत्थिणत्थिप्पवायं, |
| ५. नाणप्पवायं, | ६. सच्चप्पवायं, |
| ७. आयप्पवायं, | ८. कम्मप्पवायं, |
| ९. पच्चक्खाणप्पवायं, | १०. विज्जाणुप्पवायं, |
| ११. अवंझं, | १२. पाणाऊं, |
| १३. किरियाविसालं, | १४. लोगविंदुसारं[3]। |

१. उप्पायपुव्वस्स णं दस वत्थू[4], चत्तारि चूलियावत्थू पण्णत्ता[5]।

२. अग्गेणियस्स णं पुव्वस्स चोद्दस वत्थू[6], बारस चूलियावत्थू पण्णत्ता।

३. वीरियपवायस्स णं पुव्वस्स अट्ठ वत्थू, अट्ठ चूलियावत्थू पण्णत्ता[7]।

४. अत्थिणत्थिप्पवायस्स णं पुव्वस्स अट्ठारस वत्थू[8], दस चूलियावत्थू पण्णत्ता।

५. नाणप्पवायस्स णं पुव्वस्स बारस वत्थू पण्णत्ता।

६. सच्चप्पवायस्स णं पुव्वस्स दो वत्थू पण्णत्ता[9]।

७. आयप्पवायस्स णं पुव्वस्स सोलस वत्थू पण्णत्ता[10]।

८. कम्मप्पवायस्स णं पुव्वस्स तीसं वत्थू पण्णत्ता।

९. पच्चक्खाणप्पवायस्स णं पुव्वस्स वीसं वत्थू पण्णत्ता[11]।

ये ही बाईस सूत्र स्वसमयसूत्र परिपाटी से चतुष्कनय वाले हैं।

इस प्रकार ये सब पूर्वापर भेद मिलकर अठासी सूत्र होते हैं।

यह सूत्रों का वर्णन है।

(३) पूर्वगत–

प्र. पूर्वगत कितने प्रकार का है?

उ. पूर्वगत चौदह प्रकार का कहा गया है, यथा–

| | |
|---|---|
| १. उत्पादपूर्व, | २. अग्रायणीयपूर्व, |
| ३. वीर्यप्रवादपूर्व, | ४. अस्तिनास्तिप्रवादपूर्व, |
| ५. ज्ञानप्रवादपूर्व, | ६. सत्यप्रवादपूर्व, |
| ७. आत्मप्रवादपूर्व, | ८. कर्मप्रवादपूर्व, |
| ९. प्रत्याख्यानप्रवादपूर्व, | १०. विद्यानुप्रवादपूर्व, |
| ११. अवन्ध्यपूर्व, | १२. प्राणायुपूर्व, |
| १३. क्रियाविशालपूर्व, | १४. लोकबिन्दुसारपूर्व। |

१. उत्पादपूर्व की दस वस्तु (अधिकार) और चार चूलिकावस्तु कही गई हैं।

२. अग्रायणीय पूर्व की चौदह वस्तु और बारह चूलिकावस्तु कही गई हैं।

३. वीर्यप्रवादपूर्व की आठ वस्तु और आठ चूलिकावस्तु कही गई हैं।

४. अस्तिनास्तिप्रवाद पूर्व की अठारह वस्तु और दस चूलिकावस्तु कही गई हैं।

५. ज्ञानप्रवाद पूर्व की बारह वस्तु कही गई हैं।

६. सत्यप्रवादपूर्व की दो वस्तु कही गई हैं।

७. आत्मप्रवाद पूर्व की सोलह वस्तु कही गई हैं।

८. कर्मप्रवाद पूर्व की तीस वस्तु कही गई हैं।

९. प्रत्याख्यान पूर्व की बीस वस्तु कही गई हैं।

१०. विज्जाणुप्पवायस्स णं पुव्वस्स पण्णरस्स वत्थू पण्णत्ता[१]।
११. अवंझस्स णं पुव्वस्स वारस वत्थू पण्णत्ता।
१२. पाणाउस्स णं पुव्वस्स तेरस वत्थू पण्णत्ता[२]।
१३. किरियाविसालस्स णं पुव्वस्स तीसं वत्थू पण्णत्ता।
१४. लोगविंदुसारस्स णं पुव्वस्स पणवीसं वत्थू पण्णत्ता[३]।
दस चोद्दस अट्ठ अट्ठारसे व वारस दुवे य वत्थूणि।
सोलस तीसा वीसा, पण्णरस अणुप्पवायम्मि॥१॥

वारस एक्कारसमे, वारसमे तेरसेव वत्थूणि।
तीसा पुण तेरसमे, चउद्दसमे पण्णवीसाओ॥२॥
चत्तारि दुवालस अट्ठ, चेव दस चेव चूलवत्थूणि।
आदिल्लाणं चउण्हं सेसाणं चूलिया णत्थि॥३॥

से तं पुव्वगयं। *—सम., सु. १४७(३)*

(४) वीरिप्पवाय पुव्वस्सपाहुडा—
वीरिप्पवायस्स णं पुव्वस्स एकसत्तरिं पाहुडा पण्णत्ता।
*—सम. सम. ७१, सु. २*

अणुओगे—
प. से किं तं अणुओगे?
उ. अणुओगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—
१. मूलपढमाणुओगे य, गंडियाणुओगे य।
प. से किं तं मूलपढमाणुओगे?
उ. मूलपढमाणुओगे एत्थ णं अरहंताणं भगवंताणं पुव्वभवा, देवलोगगमणाणि, आउं, चवणाणि, जम्मणाणि य, अभिसेया, रायवरसिरीओ, सीयाओ, पव्वज्जाओ, तवा य भत्ता, केवलणाणुप्पया तित्थपवत्तणाणि य, संघयणं संठाणं उच्चत्तं आउं वण्णविभागो सीसा गणा गणहरा य अज्जा पवत्तणीओ संघस्स चउव्विहस्स जं वा वि परिमाणं जिण-मणपज्जव-ओहिनाणी-सम्मत्त-सुयनाणिणो य वाई जत्तिया अणुत्तरगई य जत्तिया, जत्तिया सिद्धा, पाओवगआ य जो जहिं जत्तियाइं भत्ताइं छेयइत्ता अंतगडो मुणिवरुत्तमो तिमिरओघविप्पमुक्का सिद्धिपहमणुत्तरं च पत्ता,
अन्ने य एवमाइया भावा मूलपढमाणुओगे कहिआ।
से तं मूलपढमाणुओगे[४]।

१०. विद्यानुप्रवादपूर्व की पन्द्रह वस्तु कही गई हैं।
११. अवन्ध्यपूर्व की बारह वस्तु कही गई हैं।
१२. प्राणायुपूर्व की तेरह वस्तु कही गई हैं।
१३. क्रियाविशाल पूर्व की तीस वस्तु कही गई हैं।
१४. लोकबिन्दुसार पूर्व की पच्चीस वस्तु कही गई हैं।
प्रथम पूर्व में दस, दूसरे में चौदह, तीसरे में आठ, चौथे में अठारह, पांचवें में बारह, छठे में दो, सातवें में सोलह, आठवें में तीस, नवमे में बीस, दसवें में पन्द्रह॥१॥

ग्यारहवें में बारह, बारहवें में तेरह, तेरहवें में तीस, और चौदहवें में पच्चीस वस्तु नामक महाधिकार हैं॥२॥

आदि के चार पूर्वों में क्रम से चार, बारह, आठ और दस चूलिका वस्तु नामक अधिकार हैं। शेष दस पूर्वों में चूलिका नामक अधिकार नहीं हैं॥३॥
यह पूर्वगत का वर्णन है।

(४) वीर्यप्रवाद पूर्व के प्राभृत—
वीर्य प्रवाद पूर्व के इकहत्तर प्राभृत कहे गए हैं।

अनुयोग—
प्र. अनुयोग कितने प्रकार का है?
उ. अनुयोग दो प्रकार का कहा गया है, यथा—
१. मूलप्रथमानुयोग, २. गंडिकानुयोग।
प्र. मूलप्रथमानुयोग में क्या है?
उ. मूलप्रथमानुयोग में अरहन्त भगवन्तों के पूर्वभव, देवलोक-गमन, देवायु, च्यवन, जन्म, अभिषेक, राज्यवरश्री, शिविका, प्रव्रज्या, तप, भक्त (आहार के समय), केवलज्ञानोत्पत्ति, तीर्थ-प्रवर्तन, संहनन, संस्थान, शरीर की ऊंचाई, आयु, वर्ण विभाग, शिष्य, गण, गणधर, आर्या, प्रवर्तिनी, चतुर्विध संघ का परिमाण, जिन-केवलि, मनःपर्यवज्ञानी, अवधिज्ञानी, सम्पूर्ण श्रुतज्ञानी, वादी, अनुत्तर विमानों में उत्पन्न होने वाले साधु, सिद्ध, पादपोपगत, जितने समयों का भोजन त्यागकर सिद्ध हुए ऐसे उत्तम मुनिवरों का अज्ञानांधकार समूह से विप्रमुक्त और अनुत्तर सिद्धिपद को प्राप्त हुए महापुरुषों का वर्णन है।

इसी प्रकार के अन्य भाव मूलप्रथमानुयोग में कहे गए हैं।
यह मूलप्रथमानुयोग का वर्णन है।

---

१. विज्जाणुप्पवायस्स णं पुव्वस्स पण्णरस वत्थू पण्णत्ता। *—सम. सम. १५, सु. ६*
२. पाणाउस्स णं पुव्वस्स तेरस वत्थू पण्णत्ता। *—सम. सम. १३, सु. ६*
३. (क) लोगबिंदुसारस्स णं पुव्वस्स पणवीसं वत्थू पण्णत्ता। *—सम., सम. २५, सु. ९*
(ख) उप्पायस्स णं पुव्वस्स दस वत्थू, चत्तारि चूलियावत्थू पण्णत्ता जाव लोगबिंदुसारस्स णं पुव्वस्स पणवीसं वत्थू पण्णत्ता। *—नंदी सु. १०९(२-३)*
४. प. से किं तं अणुओगे?
उ. अणुओगे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—
१. मूलपढमाणुओगे य, २. गंडियाणुओगे य।
प. से किं तं मूलपढमाणुओगे?
उ. [illegible]
*—नंदी सु. [illegible]*

प. से किं तं गंडियाणुओगे?

उ. गंडियाणुओगे अणेगविहे पण्णत्ते, तं जहा–

| | |
|---|---|
| कुलकरगंडियाओ | तित्थकरगंडियाओ |
| गणधरगंडियाओ | चक्कहरगंडियाओ |
| दसारगंडियाओ | बलदेवगंडियाओ |
| वासुदेवगंडियाओ | हरिवंसगंडियाओ |
| भद्दबाहुगंडियाओ | तवोकम्मगंडियाओ |
| चित्तंतरगंडियाओ | उस्सप्पिणीगंडियाओ |
| ओसप्पिणीगंडियाओ | |

अमर-नर-तिरिय-निरयगइगमणविविह परियट्टणाणुयोगे।

एवमाइयाओ गंडियाओ आघविज्जंति जाव उवदंसिज्जंति।

से तं गंडियाणुओगे[1]। –सम. सु. १४७(४)

प्र. गंडिकानुयोग कितने प्रकार का है?

उ. गंडिकानुयोग अनेक प्रकार का कहा गया है, यथा–

| | |
|---|---|
| कुलकरगंडिका, | तीर्थंकरगंडिका, |
| गणधरगंडिका, | चक्रवर्त्तीगंडिका, |
| दशारगंडिका, | बलदेवगंडिका, |
| वासुदेवगंडिका, | हरिवंशगंडिका, |
| भद्रबाहुगंडिका, | तपःकर्मगंडिका, |
| चित्रान्तरगंडिका, | उत्सर्पिणीगंडिका, |
| उवसर्पिणीगंडिका, | |

देव, मनुष्य, तिर्यंच और नरक गतियों में गमन तथा विविध योनियों में परिवर्तनानुयोग,

इत्यादि गंडिकाएं इस गंडिकानुयोग में कही गई हैं यावत् उपदर्शित की गई हैं।

यह गंडिकानुयोग का वर्णन है।

### (५) चूलिया–

प. से किं तं चूलियाओ?

उ. जण्णं आइल्लाणं चउण्हं पुव्वाणं चूलियाओ।

सेसाइं पुव्वाइं अचूलियाइं।

से तं चूलियाओ[2]। –सम. सु. १४७(५)

### (५) चूलिका–

प्र. चूलिका क्या है?

उ. आदि के चार पूर्वों में चूलिका नाम के अधिकार हैं।

शेष दस पूर्वों में चूलिकाएं नहीं हैं।

यह चूलिका है।

### (क) दिट्ठिवायस्स उवसंहारो–

दिट्ठिवायस्स णं परित्ता वायणा जाव संखेज्जाओ संगहणीओ।

से णं अंगट्ठयाए बारसमे अंगे,

एगे सुयक्खंधे, चउद्दस पुव्वाइं,

संखेज्जा वत्थू, संखेज्जा चूलवत्थू,

संखेज्जा पाहुडा, संखेज्जा पाहुडपाहुडा,

संखेज्जाओ पाहुडियाओ, संखेज्जाओ पाहुडपाहुडियाओ,

संखेज्जाणि पयसयसहस्साणि पयग्गेणं पण्णत्ता,

संखेज्जा अक्खरा जाव उवदंसिज्जंति।

से तं दिट्ठिवाए[3]। –सम. सु. १४७

### (क) दृष्टिवाद का उपसंहार–

दृष्टिवाद की परिमित वाचनाएं हैं यावत् संख्यात संग्रहणियां हैं।

अंगों में यह बारहवां अंग है,

इसमें एक श्रुतस्कन्ध है, चौदह पूर्व हैं,

संख्यात वस्तु हैं, संख्यात चूलिका वस्तु हैं,

संख्यात प्राभृत हैं, संख्यात प्राभृत-प्राभृत हैं,

संख्यात प्राभृतिकाएं हैं, संख्यात प्राभृत-प्राभृतिकाएं हैं,

पद-गणना की अपेक्षा संख्यात लाख पद कहे गए हैं।

संख्यात अक्षर हैं यावत् उदाहरण देकर समझाए गए हैं।

यह दृष्टिवाद अंग का वर्णन हुआ।

### (ख) दिट्ठिवायसुयस्स पज्जवनामा–

दिट्ठिवायस्स णं दस नामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा–

| | |
|---|---|
| १. दिट्ठिवाए इ वा, | २. हेउवाए इ वा, |
| ३. भूयवाए इ वा, | ४. तच्चावाए इ वा, |
| ५. सम्मावाए इ वा, | ६. धम्मावाए इ वा, |

### (ख) दृष्टिवादश्रुत के पर्यायवाची नाम–

दृष्टिवाद के दस नाम कहे गए हैं, यथा–

| | |
|---|---|
| १. दृष्टिवाद, | २. हेतुवाद, |
| ३. भूतवाद, | ४. तत्ववाद, |
| ५. सम्यग्वाद, | ६. धर्मवाद, |

७. भासाविजए इ वा, ८. पुव्वगइ इ वा,
९. अणुजोगगए इ वा,
१०. सव्वपाण-भूय जीव-सत्तसुहावहे इ वा।

*–ठाणं, अ. १०, सु. ७४२*

७. भाषाविचय, ८. पूर्वगत,
९. अनुयोगगत,
१०. सर्वप्राण-भूत-जीव- सत्वसुखावह।

(ग) दिट्ठिवायस्स माउया पया–

दिट्ठिवायस्स णं छायालीसं माउयापया पण्णत्ता।

*–सम. सम. ४६, सु. १*

(ग) दृष्टिवाद के मातृका पद–

दृष्टिवाद अंग के छियालीस मातृका पद कहे गए हैं।

### ३१. गणिपिडगो–

प. पवयणं भंते ! पवयणं, पावयणी पवयणं ?

उ. गोयमा ! अरहा ताव नियमं पावयणी,
पवयणं पुण दुवालसंगे गणिपिडगे, तं जहा–
१. आयारो जाव १२. दिट्ठिवाओ। *–विया. स. २०, उ. ८, सु. १५*

प. कइविहे णं भंते ! गणिपिडए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! दुवालसंगे गणिपिडए पण्णत्ते, तं जहा–
१. आयारो जाव १२. दिट्ठिवाओ।[1]

*–विया. स. २५, उ. ३, सु. ११५*

### ३१. गणिपिटक–

प्र. भन्ते ! प्रवचन को ही प्रवचन कहते हैं, अथवा प्रवचनी को प्रवचन कहते हैं ?

उ. गौतम ! अरिहन्त अवश्य प्रवचनी है (प्रवचन नहीं है)
किन्तु द्वादशाग गणिपिटक प्रवचन है, यथा–
१. आचारांग यावत् १२ दृष्टिवाद।

प्र. भन्ते ! गणिपिटक कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! गणिपिटक द्वादशांग रूप कहा गया है, यथा–
१. आचारांग यावत् १२ दृष्टिवाद।

### ३२. गणिपिडगस्स सासयभावो–

दुवालसंगे णं गणिपिडगे ण कयावि णासि, ण कयाइ णत्थि, ण कयाई ण भविस्सइ,

भुविं च, भवइ य, भविस्सइ य।

धुवे णितिए सासए अक्खए अव्वए अवट्ठिए णिच्चे।

से जहाणामए पंच अत्थिकाया ण कयाइ ण आसि, ण कयाइ णत्थि, ण कयाइ ण भविस्संति,

भुविं च भवंति य भविस्संति य।

धुवा णितिया सासया अक्खया अव्वया अवट्ठिया णिच्चा।

एवामेव दुवालसंगे गणिपिडगे ण कयाइ ण आसि, ण कयाइ णत्थि, ण कयाइ ण भविस्सइ,

भुविं च भवइ य भविस्सइ य।

धुवे णितिए सासए अक्खए अव्वए अवट्ठिए णिच्चे।[2]

*–सम. सु. [illegible]*

### ३२. गणि-पिटक का शाश्वत भाव–

यह द्वादशांग गणि-पिटक भूतकाल में कभी नहीं था, ऐसा नहीं है, वर्तमान काल में कभी नहीं है, ऐसा भी नहीं है और भविष्यकाल में कभी नहीं रहेगा ऐसा भी नहीं है।

किन्तु भूतकाल में भी यह द्वादशांग गणि-पिटक था, वर्तमान काल में भी है और भविष्यकाल में भी रहेगा।

क्योंकि यह द्वादशांग गणि-पिटक (मेरु पर्वत के समान) ध्रुव है, लोक के समान नियत है, काल के समान शाश्वत है, निरन्तर वाचना देने पर भी क्षय नहीं होने के कारण यह अक्षय है, गंगा-सिन्धु नदियों के प्रवाह के समान अव्यय है, जम्बूद्वीपादि के समान अवस्थित है और आकाश के समान नित्य है।

जिस प्रकार पांच अस्तिकाय द्रव्य भूतकाल में कभी नहीं थे ऐसा नहीं है, वर्तमान काल में कभी नहीं है ऐसा भी नहीं है और भविष्यकाल में कभी नहीं रहेंगे ऐसा भी नहीं है।

किन्तु ये पांचों अस्तिकाय द्रव्य भूतकाल में भी थे, वर्तमान काल में भी हैं और भविष्यकाल में भी रहेंगे।

अतएव ये ध्रुव हैं, नियत हैं, शाश्वत हैं, अक्षय हैं, अव्यय हैं, अवस्थित हैं और नित्य हैं।

इसी प्रकार यह द्वादशांग गणि-पिटक भूतकाल में कभी नहीं था ऐसा नहीं है, वर्तमान काल में कभी नहीं है ऐसा भी नहीं है और भविष्यकाल में कभी नहीं रहेगा ऐसा भी नहीं है।

किन्तु भूतकाल में भी यह था, वर्तमान काल में भी यह है और भविष्य काल में भी रहेगा।

अतएव यह ध्रुव है, नियत है, शाश्वत है, अक्षय है, अव्यय है, अवस्थित है और नित्य है।

---

१. सम. सम. सु. १३६ [illegible]

२. नंदी. सु. ५७ [illegible]

३३. गणिपिडगसरूवं–

एत्थ णं दुवालसंगे गणिपिडगे–
अणंता भावा, अणंता अभावा
अणंता हेऊ, अणंता अहेऊ,
अणंता कारणा, अणंता अकारणा,
अणंता जीवा, अणंता अजीवा,
अणंता भवसिद्धिया, अणंता अभवसिद्धिया,
अणंता सिद्धा, अणंता असिद्धा,
आघविज्जंति जाव उवदंसिज्जंति।[1] –*सम. सु. १४८(४)*

३४. गणिपिडगविराहणा आराहणा य फलं–

इच्चेइयं दुवालसंगं गणिपिडगं अतीतकाले अणंता जीवा आणाए विराहित्ता चाउरंतसंसारकंतारं अणुपरियट्टिंसु,

इच्चेइयं दुवालसंगं गणिपिडगं पडुप्पण्णे काले परित्ता जीवा आणाए विराहित्ता चाउरंतसंसारकंतारं अणुपरियट्टंति,

इच्चेइयं दुवालसंगं गणिपिडगं अणागए काले अणंता जीवा आणाए विराहित्ता चाउरंतसंसारकंतारं अणुपरियट्टिस्संति।[2]

इच्चेइयं दुवालसंगं गणिपिडगं अतीतकाले अणंता जीवा आणाए आराहित्ता चाउरंतसंसारकंतारं विइवइंसु।

इच्चेइयं दुवालसंगं गणिपिडगं पडुप्पण्णकाले परित्ता जीवा आणाए आराहित्ता चाउरंतसंसारकंतारं विइवयंति।

३३. गणिपिटक का स्वरूप–

इस द्वादशांग गणि-पिटक में–
अनन्त भावों, अनन्त अभावों,
अनन्त हेतुओं, अनन्त अहेतुओं,
अनन्त कारणों, अनन्त अकारणों,
अनन्त जीवों, अनन्त अजीवों,
अनन्त भव्यसिद्धिकों, अनन्त अभव्यसिद्धिकों,
अनन्त सिद्धों, अनन्त असिद्धों का,
कथन किया गया है यावत् निरूपण किया गया है।

३४. गणिपिटकविराधना और आराधना का फल–

इस द्वादशांग गणि-पिटक में प्ररूपित आज्ञाओं की विराधना करके अनन्त जीवों ने भूतकाल में चतुर्गतिरूप संसार अटवी में परिभ्रमण किया है।

इस द्वादशांग गणि-पिटक में प्ररूपित आज्ञाओं की विराधना करके वर्तमान काल में अनेक जीव चतुर्गतिरूप संसार अटवी में परिभ्रमण कर रहे हैं।

इस द्वादशांग गणि-पिटक में प्ररूपित आज्ञाओं की विराधना करके भविष्यकाल में अनन्त जीव चतुर्गतिरूप संसार अटवी में परिभ्रमण करेंगे।

इस द्वादशांग गणि-पिटक में प्ररूपित आज्ञाओं की आराधना करके अनन्त जीवों ने भूतकाल में चतुर्गतिरूप संसार अटवी को पार किया है।

वर्तमान काल में भी इस द्वादशांग गणि-पिटक में प्ररूपित आज्ञाओं की आराधना करके अनेक जीव चतुर्गतिरूप संसार-कान्तार को

३६. कालियसुयस्स विच्छेय वियारणा–

प. जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे भारहे वासे इमीसे ओसप्पिणीए कइ तित्थयरा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा चउव्वीसं तित्थयरा पण्णत्ता, तं जहा–

१. उसभ जाव २४ वड्ढमाणा।

प. एएसि णं भंते ! चउवीसाए तित्थयराणं कइ जिणंतरा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तेवीसं जिणंतरा पण्णत्ता।

प. एएसु णं भंते ! तेवीसाए जिणंतरेसु कस्स कहिं कालियसुयस्स वोच्छेदे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! एएसु णं तेवीसाए जिणंतरेसु पुरिमपच्छिमएसु अट्ठसु-अट्ठसु जिणंतरेसु, एत्थ णं कालियसुयस्स अवोच्छेदे पण्णत्ते,

मज्झिमएसु सत्तसु जिणंतरेसु एत्थ णं कालियसुयस्स वोच्छेदे पण्णत्ते, सव्वत्थ वि णं वोच्छिन्ने दिट्ठिवाए।

*–विया. स. २०, उ. ८, सु. ८-९*

३६. कालिकश्रुत के विच्छिन्न होने की विचारणा–

प्र. भन्ते ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के भरतक्षेत्र में इस अवसर्पिणी काल में कितने तीर्थंकर हुए हैं ?

उ. गौतम ! चौवीस तीर्थंकर हुए हैं, यथा–

१. ऋषभ यावत् २४. वर्धमान।

प्र. भन्ते ! इन चौवीस तीर्थंकरों के जिनान्तर (तीर्थंकरों के अन्तरकाल) कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! इनके तेईस जिनान्तर कहे गए हैं।

प्र. भन्ते ! इन तेईस जिनान्तरों में से किसमें कितने समय तक कालिकश्रुत का विच्छेद कहा गया है ?

उ. गौतम ! इन तेईस जिनान्तरों में से पहले और पीछे के आठ-आठ जिनान्तरों में कालिकश्रुत अविच्छिन्न कहा गया है।

मध्य के सात जिनान्तरों में कालिकश्रुत विच्छिन्न कहा गया है; किन्तु दृष्टिवाद तो सभी जिनान्तरों में विच्छिन्न हुआ है।

३७. अंगबाहिरसुयं–

प. से किं तं अंगबाहिरं ?

उ. अंगबाहिरं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. आवस्सगं, २. आवस्सगवइरित्तं च।[1]

प. से किं तं आवस्सगं ?

उ. आवस्सगं छव्विहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. सामाइयं, २. चउवीसत्थओ,
३. वंदणयं, ४. पडिक्कमणं,
५. काउस्सग्गो, ६. पच्चक्खाणं।

से तं आवस्सगं।

प. से किं तं आवस्सगवइरित्तं ?

उ. आवस्सगवइरित्तं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. कालियं च, २. उक्कालियं च।[2]

*–नंदी. सु. ८०-८२*

३७. अंगबाह्यश्रुत–

प्र. अंगबाह्य-श्रुत कितने प्रकार का है ?

उ. अंगबाह्य-श्रुत दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. आवश्यक, २. आवश्यक व्यतिरिक्त।

प्र. आवश्यक-श्रुत क्या है ?

उ. आवश्यक-श्रुत छह प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. सामायिक, २. चतुर्विंशतिस्तव,
३. वंदना, ४. प्रतिक्रमण,
५. कायोत्सर्ग, ६. प्रत्याख्यान।

यह आवश्यक श्रुत है।

प्र. आवश्यक-व्यतिरिक्त श्रुत कितने प्रकार का है ?

उ. आवश्यक-व्यतिरिक्त श्रुत दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. कालिक, २. उत्कालिक।

३८. उक्कालियसुयं–

प. से किं तं उक्कालियं ?

उ. उक्कालियं अणेगविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. दसवेयालियं, २. कप्पियाकप्पियं,
३. चुल्लकप्पसुयं, ४. महाकप्पसुयं,
५. ओवाइयं, ६. रायपसेणियं,
७. जीवाभिगमो, ८. पण्णवणा,
९. महापण्णवणा, १०. पमायप्पमायं,
११. नंदी, १२. अणुओगदाराइं,
१३. देविंदत्थओ, १४. तंदुलवेयालियं,
१५. चंदाविज्झयं, १६. सूरपण्णत्ती,

३८. उत्कालिकश्रुत–

प्र. उत्कालिक श्रुत कितने प्रकार का है ?

उ. उत्कालिक श्रुत अनेक प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. दशवैकालिक, २. कल्पिकाकल्पिक,
३. क्षुल्लकल्पश्रुत, ४. महाकल्पश्रुत,
५. औपपातिक, ६. राजप्रश्नीय,
७. जीवाभिगम, ८. प्रज्ञापना,
९. महाप्रज्ञापना, १०. प्रमादाप्रमाद,
११. नन्दी, १२. अनुयोगद्वार,
१३. देवेन्द्रस्तव, १४. तन्दुलवैचारिक,
१५. चन्द्रवेध्यक, १६. सूर्यप्रज्ञप्ति

१. [illegible]

२. [illegible]

१७. पोरिसिमंडलं, १८. मंडलप्पवेसो,
१९. विज्जाचरणविणिच्छओ, २०. गणिविज्जा,
२१. झाणविभत्ती, २२. मरणविभत्ती,
२३. आयविसोही, २४. वीयरागसुयं,
२५. संलेहणासुयं, २६. विहारकप्पो,
२७. चरणविही, २८. आउरपच्चक्खाणं,
२९. महापच्चक्खाणं एवमाइ।
से तं उक्कालियं। *–नंदी. सु. ८३*

१७. पौरुषीमण्डल, १८. मण्डलप्रवेश,
१९. विद्याचरणविनिश्चय, २०. गणिविद्या,
२१. ध्यानविभक्ति, २२. मरणविभक्ति,
२३. आत्मविशुद्धि, २४. वीतरागश्रुत,
२५. संलेखणाश्रुत, २६. विहारकल्प,
२७. चरणविधि, २८. आतुरप्रत्याख्यान,
२९. महाप्रत्याख्यान इत्यादि।
यह उत्कालिक श्रुत का वर्णन है।

**३९. दसवेआलिय सुत्तस्स विइय चुलिआ गाहा–**

चूलियं तु पवक्खामि, सुयं केवलिभासियं।
जं सुणेत्तु सपुण्णाणं धम्मे उप्पज्जई मई॥ *–दस. चू. २ गा. १*

**३९. दशवैकालिक सूत्र की द्वितीय चूलिका की गाथा–**

मैं उस चूलिका को कहूँगा जो श्रुत रूप है और केवली भाषित है, जिसे सुन कर पुण्यशाली जीवों की धर्म में श्रद्धा उत्पन्न होती है।

**४०. जीवाजीवाभिगमसुयस्स उक्खेवो–**

इह खलु जिणमयं जिणाणुमयं जिणाणुलोमं जिणप्पणीयं जिणपरूवियं, जिणक्खायं जिणाणुचिन्नं जिणपण्णत्तं जिणदेसियं जिणपसत्थं

अणुव्वीइयं तं सद्दहमाणा तं पत्तियमाणा तं रोएमाणा थेरा भगवंतो जीवाजीवाभिगमं णाममज्झयणं पण्णवइंसु। *–जीवा पडि. १, सु. १*

**४०. जीवाजीवाभिगम सूत्र का उपोद्घात–**

इस जिन प्रवचन में जो जिनानुमत, जिनानुकूल, जिन प्रणीत, जिन प्ररूपित, जिन कथित, जिन आचरित, जिन प्रज्ञप्त, जिन देशित और जिन प्रशस्त है,

उसका विचार कर उस पर श्रद्धा करते हुए, प्रतीति करते हुए, रुचि करते हुए स्थविर भगवन्तों ने जीवाजीवाभिगम नाम का अध्ययन कहा है।

**४१. तइया पडिवत्तिए बीइए उद्देसस्स संगहणी गाहाओ–**

पुढवीं ओगाहित्ता नरगा संठाणमेव बाहल्लं।
विक्खंभपरिक्खेवे वण्णो गंधो य फासो य॥१॥

तेसिं महालयाए उवमा, देवेण होइ कायव्वा।
जीवा य पोग्गला वक्कमंति तह सासया निरया॥२॥
उववायपरीमाणं अवहारुच्चत्तमेव संघयणं।

**४१. तृतीय प्रतिपत्ति के द्वितीय उद्देशक की संग्रहणी गाथाएं–**

पृथ्वियों की संख्या, कितने क्षेत्र में नरकवास हैं, नारकों के संस्थान, तदनन्तर मोटाई, विष्कम्भ, परिक्षेप, (लम्बाई-चौड़ाई और परिधि) वर्ण, गन्ध, स्पर्श,

नरकों की विस्तीर्णता बताने हेतु देव की उपमा, जीव और पुद्गलों की व्युत्क्रान्ति शाश्वत-अशाश्वत प्ररूपणा,

उपपात (कहां से आकर जन्म लेते हैं) परिमाण (एक समय में

अज्झयणमिणं चित्तं सुयरयणं दिट्ठिवायणीसंदं।
जह वण्णियं भगवया अहमवि तह वण्णइस्सामि ॥२॥
–पण्ण. प. १, सु. १

दृष्टिवाद के सारभूत एवं विचित्र श्रुतरत्नरूप इस प्रज्ञापना-अध्ययन का श्री तीर्थंकर भगवान् ने जैसा वर्णन किया है उसी प्रकार मैं भी वर्णन करूंगा।

**४४. पण्णवणा सुत्तस्स छत्तीसं पया–**

१. पण्णवणा २ ठाणाइं ३ बहुवत्तव्वं ४ ठिई ५ विसेसा य।
६ वक्कंती ७ उस्साओ ८ सण्णा ९ जोणी य १० चरिमाइं ॥६॥
११ भासा १२ सरीर १३ परिणाम
१४ कसाए १५ इंदिए १६ पओगे य।
१७ लेसा १८ कायठिई या
१९ सम्मत्ते २० अंतकिरिया य ॥७॥
२१ ओगाहणसंठाणे २२ किरिया २३ कम्मे त्ति यावरे।
२४ कम्मस्स बंधए २५ कम्मवेदए
२६ वेदस्स बंधए २७ वेयवेयए ॥८॥
२८ आहारे २९ उवओगे
३० पासणया ३१ सण्णि ३२ संजमे चेव।
३३ ओही ३४ पवियारणा
३५ वेयणा य ३६ तत्तो समुग्घाए ॥९॥ –पण्ण. प. १, सु. २

**४४. प्रज्ञापना सूत्र के छत्तीस पद–**

१. प्रज्ञापना, २. स्थान, ३. बहुवक्तव्य, ४. स्थिति, ५. विशेष, ६. व्युत्क्रान्ति, ७. उच्छ्वास, ८. संज्ञा, ९. योनि, १०. चरम,

११. भाषा, १२. शरीर, १३. परिणाम, १४. कषाय, १५. इन्द्रिय, १६. प्रयोग,

१७. लेश्या, १८. कायस्थिति, १९. सम्यक्त्व, २०. अन्तक्रिया,

२१. अवगाहना-संस्थान, २२. क्रिया, २३. कर्म,

२४. कर्म का बन्धक, २५. कर्म का वेदक, २६. वेद बन्धक, २७. वेद-वेदक,

२८. आहार, २९. उपयोग, ३०. पश्यता, ३१. संज्ञी, ३२. संयम,

३३. अवधि, ३४. प्रविचारणा, ३५. वेदना, ३६. समुद्घात।
(ये छत्तीस पद प्रज्ञापना में हैं)

**४५. पण्णवणासुत्ते कतिपयपएसु संगहणी गाहाओ–**

१ दिसि २ गइ ३ इंदिय ४ काए ५
जोगे ६ वेदे ७ कसाय ८ लेस्सा य॥
९ सम्मत्त १० णाण ११ दंसण
१२ संजय १३ उवओगे १४ आहारे॥
१५ भासग १६ परित्त १७ पज्जत्त
१८ सुहुम १९ सण्णी २०-२१ भवऽत्थिए २२ चरिमे।
२३ जीवे य २४ खेत्त २५ बंधे
२६ पोग्गले २७ महदंडए चेव॥ –पण्ण. प. ३, सु. २१२

**४५. प्रज्ञापना सूत्र में कतिपय पदों की संग्रहणी गाथायें–**

१. दिक् (दिशा), २. गति, ३. इन्द्रिय, ४. काय, ५. योग, ६. वेद, ७. कषाय, ८. लेश्या,

९. सम्यक्त्व, १०. ज्ञान, ११. दर्शन, १२. संयत, १३. उपयोग, १४. आहार,

१५. भाषक, १६. परीत, १७. पर्याप्त, १८. सूक्ष्म, १९. संज्ञी, २०. भव, २१. अस्तिक, २२. चरम,

२३. जीव, २४. क्षेत्र, २५. बन्ध, २६. पुद्गल और २७. महादण्डक,

(इन २७ द्वारों के माध्यम से प्रज्ञापना सूत्र के बहुवक्तव्यता पद में जीवों के अल्पबहुत्व का वर्णन किया गया है)

१ बारस २ चउवीसाइं ३ संतरं, ४ एगसमय ५ कत्तो य।
६ उव्वट्टण परभवियाउयं ७ च अट्ठेव आगरिसा॥
–पण्ण. प. ६, सु. ५५९

१. द्वादश (बारह), २. चतुर्विंशति (चौबीस), ३. सान्तर (अन्तरसहित), ४. एकसमय, ५. कहां से?

६. उद्वर्तना, ७. परभव सम्बन्धी आयुष्य और ८. आकर्ष।

(इन आठ द्वारों के माध्यम से प्रज्ञापना सूत्र के व्युत्क्रान्ति पद में जीवों का वर्णन किया गया है)

१ संठाण २ बाहल्लं ३ पोहत्तं ४ कतिपएस ५ ओगाढे।
६ अप्पाबहु ७ पुट्ठ ८ पविट्ठ ९ विसय १० अणगार ११ आहारे॥
१२ अद्दाय १३ असी १४ य मणी १५ उडुपाणे १६ तेल्ल १७ फाणिय॥
१८ वसा य १९ कंबल २० थूणा २१ थिग्गल २२ दीवोदहि २३ २४ लोगऽलोगे॥ –पण्ण. प. १५, सु. ९७२

१. संस्थान, २. बाहल्य (स्थूलता), ३. पृथुत्व (विस्तार), ४. कति-प्रदेश (कितने प्रदेश वाली), ५. अवगाढ़, ६. अल्पबहुत्व, ७. स्पृष्ट, ८. प्रविष्ट, ९. विषय, १०. अनगार, ११. आहार,

१२. आदर्श (दर्पण), १३. असि (तलवार), १४. मणि, १५. उदपान (या दुग्धपानक), १६. तैल, १७. फाणित (गुड़राब),

१८. वसा (चर्बी), १९. कम्बल, २०. स्थूणा (स्थूण या ठूंठ), २१. थिग्गल (आकाश थिग्गल पैबन्द), २२. द्वीप और उदधि, २३. लोक और २४. अलोक

(इन चौबीस द्वारों के माध्यम से इन्द्रिय पद के प्रथम उद्देशक में इन्द्रिय सम्बन्धी प्ररूपणा की गई है।)

१ इंदियउवचय २ णिव्वत्तणा य ३ समया भवे असंखेज्जा।
४ लद्धी ५ उवओगद्धा ६ अप्पाबहुए विसेसाहिया॥
७ ओगाहणा ८ अवाए ९ ईहा १० तह वंजणोग्गहे चेव।
११ दव्विंदिया १२ भाविंदिय तीया बद्धा पुरेक्खडिया॥
—पण्ण. प. १५, उ. २ सु. १००६

१. इन्द्रियोपचय, २. (इन्द्रिय) निर्वर्तना, ३. निर्वर्तना के असंख्यात समय,
४. लब्धि, ५. उपयोगकाल, ६. अल्पबहुत्व में विशेषाधिक,
७. अवग्रह, ८. अवाय, ९. ईहा, १०. व्यंजनावग्रह और अर्थावग्रह,
११. अतीत बद्ध पुरस्कृत द्रव्येन्द्रिय, १२. भावेन्द्रिय (इन बारह द्वारों के माध्यम से इन्द्रिय पद के द्वितीय उद्देशक में इन्द्रिय संबंधी प्ररूपणा की गई है)।

१ परिणाम २ वण्ण ३ रस ४ गंध
५ सुद्ध ६ अप्पसत्थ ७-८ संकिलिट्ठण्हा।
९ गति १० परिणाम ११-१२ पदेसावगाह
१३ वग्गण १४-१५ ठाणाणमप्पबहुं॥
—पण्ण. प. १७, उ. ४ सु. १२१८

१. परिणाम, २. वर्ण, ३. रस, ४. गन्ध, ५. शुद्ध (अशुद्ध), ६. अप्रशस्त (प्रशस्त), ७. संक्लिष्ट (असंक्लिष्ट), ८. उष्ण (शीत),
९. गति, १०. परिणाम, ११. प्रदेश, १२. अवगाह, १३. वर्गणा, १४. स्थान और १५. अल्पबहुत्व।
(इन पन्द्रह द्वारों के माध्यम से लेश्या पद के चतुर्थ उद्देशक में लेश्या संबंधी वर्णन किया है।

१ जीव २-३ गतिंदिय ४ काए
५ जोगे ६ वेदे ७ कसाय ८ लेस्सा य।
९ सम्मत्त १० णाण ११ दंसण
१२ संजय १३ उवओग १४ आहारे॥
१५ भासग १६ परित्त १७ पज्जत्त
१८ सुहुम १९ सण्णी २०-२१ भवऽत्थि।
२२ चरिमे य एएसिं तु पदाणं कायठिई होइ णायव्वा॥
—पण्ण. प. १८, सु. १२५९

१. जीव, २. गति, ३. इन्द्रिय, ४. काय, ५. योग, ६. वेद, ७. कषाय, ८. लेश्या,
९. सम्यक्त्व, १०. ज्ञान, ११. दर्शन, १२. संयत, १३. उपयोग, १४. आहार,
१५. भाषक, १६. परीत, १७. पर्याप्त, १८. सूक्ष्म, १९. संज्ञी, २०. भवसिद्धिक, २१. अस्तिकाय
और २२. चरम ( इन बावीस द्वारों के माध्यम से कायस्थिति संबंधी प्ररूपणा की गई है)

१ नेरइय अंतकिरिया २ अणंतरं ३ एगसमय ४ उव्वट्टा।
५ तित्थगर ६ चक्कि ७ बल ८ वासुदेव
९ मंडलिय १० रयणा य। —पण्ण. प. २० सु. १४०६

१. नैरयिकों की अन्तक्रिया, २. अनन्तरागत जीव की अन्तक्रिया, ३. एक समय में अन्तक्रिया, ४. उद्वर्तना (जीवों की) उत्पत्ति,
५. तीर्थंकर, ६. चक्रवर्ती, ७. बलदेव, ८. वासुदेव,
९. माण्डलिक, १०. रत्न (इन दस द्वारों का अन्त क्रिया पद में

४७. सूरियपण्णत्ति सुत्तस्स उक्खेवो–

फुड-वियड-पागडत्थं, वुच्छं पुव्व-सुय-सार-णिस्संदं।
सुहुमं गणिणोवइट्ठं जोइसगणराय-पण्णत्ति ॥३॥

नामेण "इंदभूइ" त्ति, गोयमो वंदिऊण तिविहेणं।
पुच्छइ जिणवरवसहं, जोइसरायस्स पण्णत्तिं ॥४॥

तेणं कालेणं तेणं समएणं "मिहिला" णामं णयरी होत्था, वण्णओ।

तीसे णं मिहिलाए णयरीए वहिया उत्तरपुरत्थिमे दिसिभाए, एत्थ णं "माणिभद्दे" णामं चेइए होत्था, वण्णओ।

तीसे णं मिहिलाए "जियसत्तू" राया परिवसइ, वण्णओ।

तस्स णं जियसत्तुस्स रण्णो "धारिणी" णामं देवी होत्था वण्णओ।

तेणं कालेणं तेणं समएणं तंमि माणिभद्दे चेइए सामी समोसढे, वण्णओ।

परिसा णिग्गया, धम्मो कहिओ।

परिसा पडिगया।

राया जामेव दिसिं पाउब्भूए तामेच दिसिं पडिगए।

तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स जेट्ठे अंतेवासी "इंदभूई" णामं अणगारे जाव पंजलिउडे पज्जुवासमाणे एवं वयासी– –सूरिय. पा. १, सु. १-२

४७. सूर्यप्रज्ञप्ति सूत्र का उपोद्घात–

स्पष्ट और अस्पष्ट सूक्ष्म अर्थ-गणित को प्रगट करने के लिए पूर्व श्रुत के सार का निष्यन्द-प्रवाह रूप गणि द्वारा उपदिष्ट "ज्योतिषगणराज (चन्द्र सूर्य) प्रज्ञप्ति" को मैं कहूँगा।

इन्द्रभूति नामक गौतम गोत्रीय ने जिनवर तीर्थंकर भगवान् महावीर को त्रियोग (मन-वचन-काया) के योग से वंदना करके "ज्योतिषगणराज (चन्द्र सूर्य) प्रज्ञप्ति" के सम्बन्ध में पूछा–

उस काल और उस समय में "मिथिला" नामक नगरी थी, वर्णन करना चाहिए।

उस मिथिला नगरी के बाहर उत्तर-पूर्व "ईशानकोण" दिग्विभाग में "माणिभद्र" नामक चैत्य था, वर्णन करना चाहिए।

उस मिथिला में जितशत्रु राजा रहता था, वर्णन करना चाहिए।

उस जितशत्रु राजा की "धारिणी" नाम की देवी (रानी) थी, वर्णन करना चाहिए।

उस काल और उस समय उस माणिभद्र चैत्य में भगवान् महावीर स्वामी समवसृत हुए "पधारे" वर्णन करना चाहिए।

परिषद "नगरी से" निकली "भ. महावीर ने" धर्म का स्वरूप कहा।

"धर्म श्रवण कर" परिषद् "नगरी में" लौट गई।

राजा जिस दिशा से आया था, उसी दिशा में लौट गया।

उस काल और उस समय में श्रमण भ. महावीर के बड़े शिष्य "इन्द्रभूति" नाम के अणगार ने यावत् हाथ जोड़कर पर्युपासना करते हुए इस प्रकार कहा–

४८. वीसं पाहुडाणं विसयपरूवणं–

४८. वीस प्राभृतों का विषय प्ररूपण–

१ इंदियउवचय २ णिव्वत्तणा य ३ समया भवे असंखेज्जा।
४ लद्धी ५ उवओगद्धा ६ अप्पाबहुए विसेसाहिया॥
७ ओगाहणा ८ अवाए ९ ईहा १० तह वंजणोग्गहे चेव।
११ दव्विंदिया १२ भाविंदिय तीया बद्धा पुरेक्खडिया॥

*–पण्ण. प. १५, उ. २ सु. १००६*

१. इन्द्रियोपचय, २. (इन्द्रिय) निर्वर्तना, ३. निर्वर्तना के असंख्यात समय,
४. लब्धि, ५. उपयोगकाल, ६. अल्पबहुत्व में विशेषाधिक,
७. अवग्रह, ८. अवाय, ९. ईहा, १०. व्यंजनावग्रह और अर्थावग्रह,
११. अतीत बद्ध पुरस्कृत द्रव्येन्द्रिय, १२. भावेन्द्रिय (इन बारह द्वारों के माध्यम से इन्द्रिय पद के द्वितीय उद्देशक में इन्द्रिय संबंधी प्ररूपणा की गई है)।

१ परिणाम २ वण्ण ३ रस ४ गंध
५ सुद्ध ६ अपसत्थ ७-८ संकिलिट्ठुण्हा।
९ गति १० परिणाम ११-१२ पदेसावगाह
१३ वग्गण १४-१५ ठाणाणमप्पबहुं॥

*–पण्ण. प. १७, उ. ४ सु. १२१८*

१. परिणाम, २. वर्ण, ३. रस, ४. गन्ध, ५. शुद्ध (अशुद्ध), ६. अप्रशस्त (प्रशस्त), ७. संक्लिष्ट (असंक्लिष्ट), ८. उष्ण (शीत),
९. गति, १०. परिणाम, ११. प्रदेश, १२. अवगाह, १३. वर्गणा, १४. स्थान और १५. अल्पबहुत्व।
(इन पन्द्रह द्वारों के माध्यम से लेश्या पद के चतुर्थ उद्देशक में लेश्या संबंधी वर्णन किया है।

१ जीव २-३ गतिंदिय ४ काए
५ जोगे ६ वेदे ७ कसाय ८ लेस्सा य।
९ सम्मत्त १० णाण ११ दंसण
१२ संजय १३ उवओग १४ आहारे॥

१. जीव, २. गति, ३. इन्द्रिय, ४. काय, ५. योग, ६. वेद, ७. कषाय, ८. लेश्या,
९. सम्यक्त्व, १०. ज्ञान, ११. दर्शन, १२. संयत, १३. उपयोग, १४. आहार,

४७. सूरियपण्णत्ति सुत्तस्स उक्खेवो–

फुड-वियड-पागडत्थं, वुच्छं पुव्व-सुय-सार-णिस्संदं।
सुहुमं गणिणोवइट्ठं जोइसगणराय-पण्णत्ति ॥३ ॥

नामेण "इंदभूइ" त्ति, गोयमो वंदिऊण तिविहेणं।
पुच्छइ जिणवरवसहं, जोइसरायस्स पण्णत्तिं ॥४ ॥

तेणं कालेणं तेणं समएणं "मिहिला" णामं णयरी होत्था, वण्णओ।

तीसे णं मिहिलाए णयरीए बहिया उत्तरपुरत्थिमे दिसिभाए, एत्थ णं "माणिभद्दे" णामं चेइए होत्था, वण्णओ।

तीसे णं मिहिलाए "जियसत्तू" राया परिवसइ, वण्णओ।

तस्स णं जियसत्तुस्स रण्णो "धारिणी" णामं देवी होत्था वण्णओ।

तेणं कालेणं तेणं समएणं तंमि माणिभद्दे चेइए सामी समोसढे, वण्णओ।

परिसा णिग्गया, धम्मो कहिओ।

परिसा पडिगया।

राया जामेव दिसिं पाउब्भूए तामेव दिसिं पडिगए।

तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स जेट्ठे अंतेबासी "इंदभूई" णामं अणगारे जाव पंजलिउडे पज्जुवासमाणे एवं वयासी– *–सूरिय. पा. १, सु. १-२*

४७. सूर्यप्रज्ञप्ति सूत्र का उपोद्घात–

स्पष्ट और अस्पष्ट सूक्ष्म अर्थ-गणित को प्रगट करने के लिए पूर्व श्रुत के सार का निष्यन्द-प्रवाह रूप गणि द्वारा उपदिष्ट "ज्योतिषगणराज (चन्द्र सूर्य) प्रज्ञप्ति" को मैं कहूँगा।

इन्द्रभूति नामक गौतम गोत्रीय ने जिनवर तीर्थंकर भगवान् महावीर को त्रियोग (मन-वचन-काया) के योग से वंदना करके "ज्योतिषगणराज (चन्द्र सूर्य) प्रज्ञप्ति" के सम्बन्ध में पूछा–

उस काल और उस समय में "मिथिला" नामक नगरी थी, वर्णन करना चाहिए।

उस मिथिला नगरी के बाहर उत्तर-पूर्व "ईशानकोण" दिग्विभाग में "माणिभद्र" नामक चैत्य था, वर्णन करना चाहिए।

उस मिथिला में जितशत्रु राजा रहता था, वर्णन करना चाहिए।

उस जितशत्रु राजा की "धारिणी" नाम की देवी (रानी) थी, वर्णन करना चाहिए।

उस काल और उस समय उस माणिभद्र चैत्य में भगवान् महावीर स्वामी समवसृत हुए "पधारे" वर्णन करना चाहिए।

परिषद "नगरी से" निकली "भ. महावीर ने" धर्म का स्वरूप कहा।

"धर्म श्रवण कर" परिषद् "नगरी में" लौट गई।

राजा जिस दिशा से आया था, उसी दिशा में लौट गया।

उस काल और उस समय में श्रमण भ. महावीर के बड़े शिष्य "इन्द्रभूति" नाम के अणगार ने यावत् हाथ जोड़कर पर्युपासना करते हुए इस प्रकार कहा–

४८. वीसं पाहुडाणं विसयपरूवणं–

१. कइ मंडलाइ वच्चइ,
२. तिरिच्छा किं च गच्छइ।
३. ओभासइ केवइयं,
४. सेयाइ किं ते संठिइ ॥१ ॥
५. कहिं पडिहया लेसा,
६. कहिं ते ओयसंठिई।
७. के सूरियं वरयंति,
८. कहं ते उदयसंठिई ॥२ ॥
९. कइ कट्ठा पोरिसिच्छाया,
१०. जोगे किं ते व आहिए।
११. किं ते संवच्छरेणाई,
१२. कइ संवच्छराइ य ॥३ ॥
१३. कहं चंदमसो वुड्ढी,
१४. कया ते दोसिणा बहू।
१५. के सिग्घगई वुत्ते,
१६. कहं दोसिण लक्खणं ॥४ ॥
१७. चयणोववाय,

४८. बीस प्राभृतों का विषय प्ररूपण–

१. वर्ष भर में सूर्य कितने मण्डलों में "कितनी बार" गति करता है?
२. तिर्यक् लोक में सूर्य कितने क्षेत्र को प्रकाशित करता है?
३. चन्द्र सूर्य कितने क्षेत्र को प्रकाशित करते हैं?
४. चन्द्र सूर्य के प्रकाश की मर्यादा कितनी है?
५. सूर्य की तेजोलेश्या कहां अवरुद्ध होती है?
६. सूर्य के ओज "प्रकाश" की स्थिति कैसी है?
७. सूर्य का प्रकाश किन पुद्गलों पर पड़ता है?
८. चन्द्र-सूर्य के 'उदय' "अस्त" की स्थिति कैसी है?
९. पौरुषी छाया का प्रमाण कितना है?
१०. चन्द्र के साथ योग करने वाले कौन-कौन से नक्षत्र हैं?
११. संवत्सरों का आदि काल कौनसा है?
१२. संवत्सर कितने हैं?
१३. चन्द्र के प्रकाश की हानि-वृद्धि किस प्रकार होती है?
१४. चन्द्र की चान्दनी कब घटती है और कब बढ़ती है?
१५. चन्द्रादि ग्रहों में किनकी शीघ्र गति है और किनकी मन्द गति है?
१६. चन्द्र की चान्दनी का स्वरूप क्या है?
१७. चन्द्रादि का च्यवन "देहत्याग" और उपपात (देह प्रादुर्भाव) कैसे है?

१८. उच्चत्ते,
१९. सूरिया कह आहिया।
२०. अणुभावे के व संवुत्ते, एवमेयाइं वीसई ॥५॥

–सूरिय. पा. १, सु. ३

१८. समभूतल से चन्द्रादि की ऊँचाई कितनी है?
१९. जम्बूद्वीप आदि में सूर्यादि की संख्या कितनी है?
२०. चन्द्रादि का प्रभाव कैसा है?

बीस प्राभृतों में इन विषयों का वर्णन किया गया है।

**४९. पढमपाहुडगय अट्ठपाहुडपाहुडाणं विसयं पडिवत्ति संखा य परूवणं–**

१. वड्ढो वड्ढी मुहूत्ताण,
२. मद्धमंडल संठिई ॥
३. के ते चिण्णं परियरइ,
४. अंतरं किं चरंति य ॥१॥
५. ओगाहइ केवइयं,
६. केवइयं य विकंपइ ॥
७. मंडलाण य संठाणे,
८. विक्खंभो-अट्ठ पाहुडा ॥२॥

४. छ,
५. प्पंच य,
६. सत्तेव य,
७. अट्ठ,
८. तिन्नि य हवंति पडिवत्ती ॥
९. पढमस्स पाहुडस्स, हवंति एयाउ पडिवत्ती ॥१॥

–सूरिय. पा. १, सु. ४-५

**४९. प्रथम प्राभृतगत आठ प्राभृत प्राभृतों के विषय और प्रतिपत्ति संख्या का प्ररूपण–**

१. नक्षत्र मासों के मुहूर्त्तों की हानि-वृद्धि किस प्रकार है?
२. सूर्यों की अर्द्ध मण्डल संस्थिति किस प्रकार है?
३. कौनसा सूर्य किस सूर्य के संचरित क्षेत्र में संचरण करता है?
४. एक सूर्य दूसरे सूर्य से कितने अन्तर पर गति करता है?
५. कितने द्वीप समुद्रों का अवगाहन करके सूर्य गति करता है?
६. प्रत्येक सूर्य कितने क्षेत्र को छोड़कर गति करता है?
७. सूर्यमण्डलों के संस्थान कैसे हैं?
८. सूर्यमण्डलों का विष्कम्भ कितना है?

ये प्रथम प्राभृत के अन्तर्गत आठ प्राभृत प्राभृतों के विषयों का प्ररूपण है।

४. प्रथम प्राभृत के चतुर्थ प्राभृत-प्राभृत में 'सूत्र १५ में' ६ प्रतिपत्तियां हैं।
५. प्रथम प्राभृत के पंचम प्राभृत-प्राभृत में "सूत्र १६ में" ५ प्रतिपत्तियां हैं।
६. प्रथम प्राभृत के छठे प्राभृत-प्राभृत में "सूत्र ८ में" ७ प्रतिपत्तियां है।
७. प्रथम प्राभृत के सातवें प्राभृत-प्राभृत में "सूत्र ९ में "८ प्रतिपत्तियां है।
८. प्रथम प्राभृत के आठवें प्राभृत-प्राभृत में "सूत्र २० में" ३ प्रतिपत्तियां हैं।
९. प्रथम प्राभृत के पांच प्राभृत-प्राभृत में "सूत्र १५ से २० में" ये २९ प्रतिपत्तियां हैं।

**५०. विइयपाहुडस्स विसयं पडिवत्ति संखा य परूवणं–**

१. पडिवत्तीओ उदए, तह अत्थमणेसु य ॥
२. भेयग्घाए कण्णकला,
३. मुहुत्ताणं गती ति य ॥

निक्खममाणे सिग्घगई,

पविसंते मंदगई इ य।

चुलसीइ सयं पुरिसाणं, तेसिं च पडिवत्तीओ ॥२॥

१. उदयंमि अट्ठ भणिया,

**५०. द्वितीय प्राभृत के विषय और प्रतिपत्ति संख्या का प्ररूपण–**

१. द्वितीय प्राभृत के प्रथम प्राभृत-प्राभृत में "सूर्य के उदय अस्त से सम्बन्धित प्रतिपत्तियां हैं।
२. द्वितीय प्राभृत के द्वितीय प्राभृत-प्राभृत में भेदधात और कर्ण कला का कथन है।
३. द्वितीय प्राभृत के तृतीय प्रामृत-प्रांभृत में एक मूहूर्त में होने वाली सूर्य की गति का वर्णन है।

सर्वाभ्यन्तर मण्डल से निकलते हुए सूर्य की शीघ्र गति होती है।

आभ्यन्तर मण्डलों में प्रवेश करते हुए सूर्य की मन्द गति होती है।

सूर्य के एक सौ चौरासी मण्डलों में सूर्य का पुरुष चक्षु द्वारा दर्शन और उनकी प्रतिपत्तियां हैं।

१. द्वितीय प्राभृत के प्रथम प्राभृत-प्राभृत में "सूर्योदय सूर्यास्त" से सम्बन्धित आठ प्रतिपत्तियां हैं।

२. भेयग्घाए दुवे य पडिवत्ती।

३. चत्तारि मुहुत्तगईए, हुंति तइयंमि पडिवत्ती ॥३ ॥

*–सूरिय. पा. १, सु. ६*

२. द्वितीय प्राभृत के द्वितीय प्राभृत-प्राभृत में भेदघात और कर्णकला से सम्बन्धित दो प्रतिपत्तियां हैं।

३. द्वितीय प्राभृत के तृतीय प्राभृत-प्राभृत में सूर्य की मुहूर्त गति से सम्बन्धित चार प्रतिपत्तियां हैं।

**५१. दसमेपाहुडे बावीसं पाहुडपाहुडाणं विसय परूवणं–**

१. आवलिय,
२. मुहुत्तग्गो,
३. एवं भागा य,
४. जोगस्स।
५. कुलाइं,
६. पुण्णमासी य,
७. सन्निवाए य,
८. संठिई ॥१ ॥
९. तारग्गं च,
१०. नेता य,
११. चंदमग्गत्ति-यावरे।
१२. देवता य अज्झयणे,
१३. मुहुत्ताणं नामाइ य ॥२ ॥
१४. दिवसा-राइवुत्ता य,
१५. तिहि,
१६. गोत्ता,
१७. भोयणाणि य।
१८. आइच्चचार,
१९. मासा य,
२०. पंच संवच्छराइ य ॥३ ॥
२१. जोइस्स य दाराइं,
२२. नक्खत्ता विजये वि य।

दसमे पाहुडे एए, बावीसं पाहुड-पाहुडा ॥४ ॥[1]

*–सूरिय. पा. १., सु. ७*

**५१. दशम प्राभृत के बावीस प्राभृत-प्राभृतों के विषयों का प्ररूपण–**

(दसवें प्राभृत के–)

१. प्रथम प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के क्रम का कथन।
२. द्वितीय प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के मुहूर्तों का कथन।
३. तृतीय प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के पूर्वादि दिग्विभागों का कथन।
४. चतुर्थ प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के योग प्रारम्भ आदि का कथन।
५. पंचम प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के कुल आदि का कथन।
६. छठे प्राभृत-प्राभृत में पूर्णमासियों में नक्षत्रादि के योगों का कथन।
७. सातवें प्राभृत-प्राभृत में पूर्णिमा और अमावास्या में नक्षत्रों के समान योगों का कथन।
८. आठवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों की संस्थिति का कथन।
९. नौवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के ताराओं की संख्या का कथन।
१०. दसवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के नेताओं अहोरात्र पूर्ण करने वाले नक्षत्रों का कथन।
११. ग्यारहवें प्राभृत-प्राभृत में चन्द्रमण्डल का नक्षत्रों से सम्बन्ध का कथन।
१२. बारहवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के अधिपति देवताओं का कथन।
१३. तेरहवें प्राभृत-प्राभृत में मुहूर्तों के नामों का कथन।
१४. चौदहवें प्राभृत-प्राभृत में दिन और रात्रि के नामों का कथन।
१५. पन्द्रहवें प्राभृत-प्राभृत में तिथियों के नामों का कथन।
१६. सोलहवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्रों के गोत्रों का कथन।
१७. सत्रहवें प्राभृत-प्राभृत में नक्षत्र दोष निवारक भोजनों का कथन।
१८. अठारहवें प्राभृत-प्राभृत में सूर्य और चन्द्र की गति का कथन।
१९. उन्नीसवें प्राभृत-प्राभृत में मासों के नामों का कथन।
२०. बीसवें प्राभृत-प्राभृत में संवत्सरों का कथन।
२१. इक्कीसवें प्राभृत-प्राभृत में ज्योतिष्कों के द्वारों का कथन।
२२. बावीसवें प्राभृत-प्राभृत में चन्द्र सूर्य के साथ नक्षत्रों के योगों का कथन।

दसवें प्राभृत में ये बावीस "प्राभृत-प्राभृत" हैं।

**५२. सूरियपण्णत्ति सुत्तस्स उवसंहारो–**

इइ एस पाहुडत्था, अभव्वजणहिययदुल्लहा इणमो।
उक्कित्तिया भगवइ, जोइसरायस्स पण्णत्ती ॥

**५२. सूर्य प्रज्ञप्ति सूत्र का उपसंहार–**

यह भगवती ज्योतिष राज प्रज्ञप्ति कही गई है, इसमें कहे गए प्राभृतों के अर्थ अयोग्य अविनयी हृदयों के लिए दुर्लभ हैं।

---

१. चंद. पा. १, सु. १-७

एस गहिया वि संता, थद्धे गारविय माणि-पडिणीए।

अवहुस्सए ण देया, तव्विवरीए भवे देया॥

सद्धा धिइ उट्ठाणुच्छह-कम्म-बल-विरिय पुरिसकारेहिं।
जो सिक्खिओऽवि संतो, अभायणे पक्खिवेज्जाहिं॥
सो पवयण-कुल-गण-संघबाहिरो णाण-विणय-परिहीणो।
अरहंत-थेर गणहरमेरं, किर होइ वोलीणो॥

तम्हा धिइ उट्ठाणुच्छाह, कम्म-बल-विरियसिक्खिअं णाणं।
धारेयव्वं णियमा ण य अविणएसु दायव्वं॥

वीरवरस्स भगवओ, जर-मरण-किलेस-दोसरहियस्स।
वंदामि विणयपणओ, सोक्खुप्पाए सया पाए॥

—सूरिय. पा. २०, सु. १०७

यदि किसी अविनयी ने प्राभृतों के अर्थ ग्रहण भी कर लिए तो वह अहंकारी घमंडी अभिमानी विरोधी हो जायगा।

अतः अबहुश्रुतों को ये प्राभृतार्थ नहीं देने चाहिए, अपितु बहुश्रुत को ही देना चाहिए।

जो श्रद्धा, धैर्य, उत्थान, उत्साह, कर्म, बल, वीर्य एवं पुरुषार्थ से सीखे हुए प्राभृतों के अर्थ अपात्र को देवेगा तो वह निर्ग्रन्थ प्रवचन कुल गण संघ से बहिष्कृत होता है ज्ञान और विनय से हीन होता है तथा अरिहंत (तीर्थंकर) गणधर एवं स्थविरों की मर्यादा को भंग करने वाला होता है।

इसलिये धैर्य, उत्थान एवं उत्साह से तथा कर्म बल वीर्य से सीखा हुआ ज्ञान निश्चय ही स्वयं को धारण करके रखना चाहिए किन्तु अविनयी जनों को नहीं देना चाहिए।

शाश्वत सुख की प्राप्ति के लिए जरा मरण क्लेशादि दोष से रहित भगवान महावीर के चरणों में विनयावनत होकर सदा वंदना करता हूँ।

### ५३. कालियसुयं—

प. से किं तं कालियं?

उ. कालियं अणेगविहं पण्णत्तं, तं जहा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | उत्तरज्झयणाइं, | २. | दसाओ, |
| ३. | कप्पो, | ४. | ववहारो, |
| ५. | णिसीहं, | ६. | महाणिसीहं, |
| ७. | इसिभासियाइं, | ८. | जंबुद्दीवपण्णत्ती, |
| ९. | दीवसागरपण्णत्ती, | १०. | चंदपण्णत्ती,[1] |
| ११. | खुड्डिया विमाण-पविभत्ती, | १२. | महल्लिया विमाण-पविभत्ती, |
| १३. | अंगचूलिया, | १४. | वग्गचूलिया, |
| १५. | विवाहचूलिया, | १६. | अरुणोववाए, |
| १७. | वरुणोववाए, | १८. | गरुलोववाए, |
| १९. | धरणोववाए, | २०. | वेसमणोववाए, |
| २१. | देविंदोववाए, | २२. | वेलंधरोववाए, |
| २३. | उट्ठाणसुयं, | २४. | समुट्ठाणसुयं, |
| २५. | नागपरियावणियाओ, | २६. | निरयावलियाओ (कप्पियाओ) |
| २७. | कप्पवडिंसियाओ, | २८. | पुप्फियाओ, |
| २९. | पुप्फचूलियाओ, | ३०. | वण्हीदसाओ, |

एवमाइयाइं चउरासीइं पइण्णगसहस्साइं भगवओ अरहओ सिरि उसहसामिस्स आइतित्थयरस्स,

### ५३. कालिकश्रुत—

प्र. कालिक श्रुत कितने प्रकार का है?

उ. कालिक श्रुत अनेक प्रकार का कहा गया है, यथा—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | उत्तराध्ययन, | २. | दशाश्रुतस्कन्ध, |
| ३. | बृहत्कल्प, | ४. | व्यवहार, |
| ५. | निशीथ, | ६. | महानिशीथ, |
| ७. | ऋषिभाषित, | ८. | जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, |
| ९. | द्वीपसागर प्रज्ञप्ति, | १०. | चन्द्र प्रज्ञप्ति |
| ११. | क्षुद्रिका विमान, प्रविभक्ति, | १२. | महल्लिकाविमान-प्रविभक्ति, |
| १३. | अंगचूलिका, | १४. | वर्गचूलिका, |
| १५. | विवाहचूलिका, | १६. | अरुणोपपात, |
| १७. | वरुणोपपात, | १८. | गरुडोपपात, |
| १९. | धरणोपपात, | २०. | वैश्रमणोपपात, |
| २१. | देवेन्द्रोपपात, | २२. | वेलन्धरोपपात, |
| २३. | उत्थानश्रुत, | २४. | समुत्थानश्रुत, |
| २५. | नागपरिज्ञापनिका, | २६. | निरयावलिका (कल्पिका) |
| २७. | कल्पावतंसिका, | २८. | पुष्पिका, |
| २९. | पुष्पचूलिका, | ३०. | वृष्णिदशा, |

इत्यादि चौरासी हजार प्रकीर्णक आदि तीर्थंकर अर्हन् भगवन्त श्री ऋषभदेव स्वामी के हैं,

अहवा जस्स जत्तिया सिस्सा उप्पत्तियाए वेणइयाए कम्मयाए पारिणामियाए चउव्विहाए बुद्धीए उववेया तस्स तत्तियाइं पइण्णगसहस्साइं,

पत्तेयबुद्धा वि तत्तिया चेव।

से तं कालियं।

से तं आवस्सयवइरित्तं।

से तं अणंगपविट्ठं। —नंदी. सु. ८४-८५

अथवा जिस तीर्थंकर के जितने शिष्य औत्पत्तिकी, वैनयिकी, कर्मजा और पारिणामिकी बुद्धि से युक्त हैं, उनके उतने ही हजार प्रकीर्णक होते हैं।

प्रत्येकबुद्ध भी उतने ही होते हैं।

यह कालिक श्रुत का वर्णन है।

यह आवश्यक-व्यतिरिक्त श्रुत का वर्णन है।

यह अंग बाह्य श्रुत का वर्णन है।

५४. उत्तरज्झयणस्स अज्झयणा–

छत्तीसं उत्तरज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. विणयसुयं, | २. परीसहो, | ३. चाउरंगिज्जं, | ४. असंखयं, |
| ५. अकाममरणिज्जं, | ६. पुरिसविज्जा, | ७. उरब्भिज्जं, | ८. काविलियं, |
| ९. नमिपव्वज्जा, | १०. दुमपत्तयं, | ११. बहुसुयपूजा, | १२. हरिएसिज्जं, |
| १३. चित्तसंभूयं, | १४. उसुकारिज्जं, | १५. संभिक्खुयं, | १६. समाहिठाणाइं, |
| १७. पावसमणिज्जं, | १८. संजइज्जं, | १९. मियचारिया, | २०. अणाहपव्वज्जा, |
| २१. समुद्दपालिज्जं, | २२. रहनेमिज्जं, | २३. गोयमकेसिज्जं, | २४. समितीओ, |
| २५. जन्नइज्जं, | २६. सामायारी, | २७. खलुंकिज्जं, | २८. मोक्खमग्गगई, |
| २९. अप्पमाओ, | ३०. तवोमग्गो, | ३१. चरणविही, | ३२. पमायठाणाइं, |
| ३३. कम्मपयडी, | ३४. लेस्सज्झयणं, | ३५. अणगारमग्गे, | ३६. जीवाजीवविभत्ती यं। |

—सम., सम. ३६, सु. १

५४. उत्तराध्ययन के अध्ययन–

उत्तराध्ययन सूत्र के छत्तीस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. विनयश्रुत, | २. परीषह, | ३. चातुरंगीय, | ४. असंस्कृत, |
| ५. अकाममरणीय, | ६. पुरुष विद्या, | ७. औरभ्रीय, | ८. कापिलीय, |
| ९. नमिप्रव्रज्या, | १०. दुमपत्रक, | ११. बहुश्रुतपूजा, | १२. हरिकेशीय, |
| १३. चित्तसंभूतीय, | १४. इषुकारीय, | १५. सभिक्षु, | १६. समाधिस्थान, |
| १७. पापश्रमणीय, | १८. संयतीय, | १९. मृगचारिका | २०. अनाथ प्रव्रज्या, (मृगापुत्रीय) |
| २१. समुद्रपालीय, | २२. रथनेमीय, | २३. गौतमकेशीय, | २४. समिति, |
| २५. यज्ञीय, | २६. सामाचारी, | २७. खलुंकीय, | २८. मोक्षमार्गगति, |
| २९. अप्रमाद, | ३०. तपोमार्ग, | ३१. चरणविधि, | ३२. प्रमादस्थान, |
| ३३. कर्मप्रकृति, | ३४. लेश्या अध्ययन, | ३५. अनगारमार्ग, | ३६. जीवाजीवविभक्ति। |

५५. परीसहऽज्झयणस्स उक्खेवो–

सुयं मे, आउसं ! तेणं भगवया एवमक्खायं–

इह खलु बावीसं परीसहा समणेणं भगवया महावीरेणं कासवेणं पवेइया, जे भिक्खू सोच्चा, नच्चा, जिच्चा, अभिभूय भिक्खायरियाए परिव्वयन्तो पुट्ठो नो विहन्नेज्जा।

कयरे खलु ते बावीसं परीसहा समणेणं भगवया महावीरेणं कासवेणं पवेइया, जे भिखू सोच्चा, नच्चा, जिच्चा, अभिभूय भिक्खायरियाए परिव्वयन्तो पुट्ठो नो विहन्नेज्जा ?

इमे खलु ते बावीसं परीसहा समणेणं भगवया महावीरेणं कासवेणं पवेइया, जे भिक्खू सोच्चा, नच्चा, जिच्चा, अभिभूय, भिक्खायरियाए परिव्वयन्तो पुट्ठो नो विहन्नेज्जा।[1] —उत्त. अ. २, सु. १-२

५५. परीषह अध्ययन का उपोद्घात–

हे आयुष्मन् ! मैंने सुना है, उन भगवान ने इस प्रकार कहा है–

काश्यपगोत्रीय श्रमण भगवान महावीर ने बावीस परीषह कहे हैं, जिन्हें सुन कर, जान कर, अभ्यास के द्वारा परिचित कर, पराजित कर और भिक्षाचर्या के लिये पर्यटन करता हुआ भिक्षु इन परीषहों से स्पृष्ट होने पर भी विचलित नहीं होता।

वे बाईस परीषह कौन-से हैं, जो काश्यपगोत्रीय श्रमण भगवान् महावीर ने कहे हैं, जिन्हें सुन कर, जान कर, अभ्यास के द्वारा परिचित कर, पराजित कर, भिक्षाचर्या के लिए पर्यटन करता हुआ भिक्षु उनसे स्पृष्ट होने पर भी विचलित नहीं होता ?

वे बाईस परीषह ये हैं, जो काश्यपगोत्रीय श्रमण भगवान महावीर ने कहे हैं। जिन्हें भिक्षु सुन कर , जान कर, अभ्यास के द्वारा परिचित कर, पराजित कर, भिक्षाचर्या के लिए पर्यटन करता हुआ भिक्षु उनसे स्पृष्ट होने पर भी विचलित नहीं होता।

१. परीषहों का वर्णन चरणानुयोग भाग २ पृ. ३६८ पर देखें।

**५६. सम्मत्तपरक्कमस्स निक्खेवो—**

एस खलु सम्मत्तपरक्कमस्स अज्झयणस्स अट्ठे समणेणं भगवया महावीरेणं आघविए पन्नविए परूविए दंसिए निदंसिए उवदंसिए। —उत्त. अ. २९, सु. ७४

**५७. उत्तरज्झयणस्स कइपय अज्झयणाणं उक्खेव-निक्खेवो—**

संजोगा विप्पमुक्कस्स, अणगारस्स भिक्खुणो।
आयारं पाउकरिस्सामि, आणुपुव्विं सुणेह मे॥ —उत्त. अ. ११, गा. १

एवं से उदाहु अणुत्तरनाणी, अणुत्तरदंसी अणुत्तरनाण- दंसणधरे।
अरहा नायपुत्ते भगवं वेसालिए वियाहिए। —उत्त. अ. ६ गा. १८

इह एस धम्मे अक्खाए, कविलेणं च विसुद्धपन्नेणं।
तरिहिन्ति जे उ काहिन्ति, तेहिं आराहिया दुवे लोगा॥ —उत्त. अ. ८, गा. २०

एसा अजीवविभत्ती, समासेण वियाहिया।
इत्तो जीवविभत्तिं वुच्छामि अणुपुव्वसो॥ —उत्त. अ. ३६, गा. ४७

**५८. उत्तरज्झयणस्स निक्खेवो—**

इइ पाउकरे बुद्धे नायए परिनिव्वुए।
छत्तीसं उत्तरज्झाए भवसिद्धियसम्मए॥ त्ति बेमि॥ —उत्त. अ. ३६, गा. २६८

**५९. दसासुयक्खन्धस्स पढमा दसाया उक्खेव-निक्खेवो—**

सुयं मे आउसं ! तेणं भगवया एवमक्खायं—

इह खलु थेरेहिं भगवंतेहिं वीसं असमाहिट्ठाणा पण्णत्ता।

प. कयरे खलु ते थेरेहिं भगवंतेहिं वीसं असमाहिट्ठाणा पण्णत्ता?

उ. इमे खलु ते थेरेहिं भगवंतेहिं वीसं असमाहिट्ठाणा पण्णत्ता[1]

निक्खेवो-एए खलु ते थेरेहिं भगवंतेहिं वीसं असमाहिट्ठाणा पण्णत्ता,[2] त्ति बेमि। —दसा. द. १, सु. १

**६०. दसा-कप्प-ववहाराणं अज्झयणा—**

छव्वीसं दसा-कप्प-ववहाराणं उद्देसणकाला पण्णत्ता, तं जहा—

दस दसाणं, छ कप्पस्स, दस ववहारस्स। —सम. सम. २६, सु. १

**६१. इसिभासियअज्झयणाणं संखा—**

[illegible] [illegible] इसिभासियादियलोगचुया भासिया पण्णत्ता। —सम. सम. ४४, सु. १

**५६. सम्यक्त्व पराक्रम अध्ययन का उपसंहार—**

श्रमण भगवान् महावीर ने सम्यक्त्वपराक्रम नामक अध्ययन का यह अर्थ कहा है, प्रज्ञापित किया है, प्ररूपित किया है, दर्शित, विशेष रूप से दर्शित और उपदर्शित किया है।

**५७. उत्तराध्ययन सूत्र के कुछ अध्ययनों के उत्क्षेप-निक्षेप—**

जो (बाह्य और आभ्यन्तर) संयोग से सर्वथा मुक्त अनगार भिक्षु है, उसके आचार को अनुक्रम से मैं प्रकट करूंगा (उसे) मुझ से सुनो।

इस प्रकार अनुत्तरज्ञानी, अनुत्तरदर्शी, अनुत्तर ज्ञान-दर्शनधारक, अर्हत् व्याख्याता, ज्ञातपुत्र, वैशालिक (तीर्थंकर) भगवान महावीर ने अप्रमाद का उपदेश कहा है।

इस प्रकार विशुद्ध प्रज्ञा वाले कपिल ने इस धर्म का प्रतिपादन किया है। जो इस धर्म की सम्यक् आराधना करेंगे, वे संसारसागर को पार करेंगे और उनके द्वारा दोनों ही लोक आराधित होंगे।

यह संक्षेप से अजीवविभाग का निरूपण किया गया है अब यहां से आगे जीव विभाग का क्रमशः कथन करूंगा।

**५८. उत्तराध्ययन सूत्र का उपसंहार—**

इस प्रकार भव्य जीवों को अभीष्ट छत्तीस उत्तम अध्यायों को प्रकट करके बोधि प्राप्त ज्ञातवंशीय भगवान महावीर निर्वाण को प्राप्त हुए। ऐसा मैं कहता हूँ।

**५९. दशाश्रुतस्कन्ध की प्रथम दशा का उत्क्षेप-निक्षेप—**

हे आयुष्मन् ! मैंने सुना है—उन भगवान् महावीर स्वामी ने ऐसा कहा है—

इस आर्हत् प्रवचन में निश्चय से स्थविर भगवन्तों ने वीस असमाधिस्थान कहे हैं।

प्र. स्थविर भगवन्तों ने वे कौन से वीस असमाधिस्थान कहे हैं?

उ. स्थविर भगवन्तों ने वे वीस असमाधिस्थान इस प्रकार कहे हैं, (आगे का वर्णन चरणानुयोग में देखें)

निक्षेप—स्थविर भगवन्तों ने ये वीस असमाधिस्थान कहे हैं ऐसा मैं कहता हूँ।

**६०. दशा-कल्प-व्यवहार के अध्ययन—**

दशा-कल्प और व्यवहार सूत्रों के छव्वीस उद्देशनकाल (अध्ययन) कहे गए हैं, यथा—

दशाश्रुत स्कन्ध के दश, बृहत्कल्प सूत्र के छह और व्यवहार सूत्र के दश अध्ययन हैं।

**६१. ऋषिभाषित अध्ययनों की संख्या—**

देवलोक से च्युत-ऋषिभाषित के चवालीस अध्ययन कहे गए हैं।

---

१. [illegible]

६२. जंबूद्दीवपण्णत्तीए उवसंहारो–

तए णं समणं भगवं महावीरं मिहिलाए णयरीए माणिभद्दे चेइए बहूणं समणाणं, बहूणं समणीणं, बहूणं सावयाणं, बहूणं सावियाणं, बहूणं देवाणं, बहूणं देवीणं मज्झगए एवमाइक्खइ, एवं भासइ, एवं पण्णवेइ एवं परूवेइ जम्बूद्दीवपण्णत्ती णामत्ति अज्जो ! अज्झयणे अट्ठं च हेउं च पसिणं च कारणं च वागरणं च भुज्जो-भुज्जो उवदंसेइ, त्ति बेमि। *–जंबू. वक्ख. ७, सु. २१३*

६२. जंबूद्वीप प्रज्ञप्ति का उपसंहार–

(सुधर्मा स्वामी ने अपने अन्तेवासी जम्बू को सम्बोधित कर कहा–)

हे आर्य जम्बू ! मिथिला नगरी के अन्तर्गत माणिभद्र चैत्य में बहुत से श्रमणों, बहुत-सी श्रमणियों, बहुत से श्रावकों, बहुत-सी श्राविकाओं, बहुत से देवों, बहुत-सी देवियों की परिषद् के बीच श्रमण भगवान् महावीर ने जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति नामक अध्ययन का इस प्रकार से कथन, भाषण, निरूपण और प्ररूपण किया तथा श्रोताओं के अनुग्रह के लिए अध्ययन के अर्थ, हेतु, प्रश्न, कारण और व्याख्या का बार-बार विवेचन किया, ऐसा मैं कहता हूँ।

६३. निरयावलिया उवंगस्स उक्खेवो–

तेणं कालेणं तेणं समएणं रायगिहे नामं नयरे होत्था, रिद्धित्थिमियसमिद्धे गुणसीलए चेइए, **वण्णओ** असोगवरपायवे पुढविसिलापट्टए।

तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स अन्तेवासी अज्जसुहम्मे नामं अणगारे जाइसंपन्ने **जाव**-पंचहिं अणगारसएहिं सद्धिं संपरिवुडे, पुव्वाणुपुव्विं चरमाणे, जेणेव रायगिहे नयरे **जाव** अहापडिरूवं उग्गहं ओगिण्हित्ता संजमेणं तवसा अप्पाणं भावेमाणे विहरइ।

परिसा निग्गया, धम्मो कहिओ, परिसा पडिगया।

तेणं कालेणं तेणं समएणं अज्जसुहम्मस्स अणगारस्स अंतेवासी जंबू णामं अणगारे समचउरंस संठाण संठिए (जाव) संखित्तविउल तेउलेस्से अज्जसुहम्मस्स अणगारस्स अदूरसामंते उड्ढं जाणू **जाव** विहरइ।

तए णं से जंबू ! जायसड्ढे **(जाव)** पज्जुवासमाणे एवं वयासी–

प. उवंगाणं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पंच वग्गा पण्णत्ता, तं जहा–

१. निरयावलियाओ, २. कप्पवडिंसियाओ,
३. पुप्फियाओ, ४. पुप्फचूलियाओ,
५. वण्हिदसाओ।

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पंच वग्गा पण्णत्ता, तं जहा–

१. निरयावलियाओ **जाव** ५. वण्हिदसाओ।

पढमस्स णं भंते ! वग्गस्स उवंगाणं निरयावलियाणं कइ अज्झयणा पण्णत्ता ?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं **जाव** सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पढमस्स वग्गस्स निरयावलियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

६३. निरयावलिका उपांग का उत्क्षेप–

उस काल और उस समय में राजगृह नामक नगर था, वह ऋद्धि समृद्धि आदि से सम्पन्न था। वहां (उत्तर-पूर्व में) गुणशीलक नामक चैत्य था। वर्णन करना चाहिए। वहां उत्तम अशोक वृक्ष था और उसके नीचे एक पृथ्वीशिलापट्टक स्थित था।

उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर के अंतेवासी जाति कुल आदि से संपन्न आर्य सुधर्मा स्वामी नामक अनगार **यावत्** पांच सौ अनगारों के साथ पूर्वानुपूर्वी के क्रम से चलते हुए जहां राजगृह नगर था वहां पधारे **यावत्** यथाप्रतिरूप (साधुमर्यादानुरूप) अवग्रह (अनुमति) प्राप्त करके संयम एवं तपश्चर्या से अपनी आत्मा को भावित करते हुए विचरने लगे।

उनके दर्शनार्थ परिषद् निकली। आर्य सुधर्मा ने धर्मोपदेश दिया और (धर्म देशना सुनकर) परिषद् वापिस लौट गई।

उस काल और उस समय में आर्य सुधर्मा अणगार के अंतेवासी समचतुरस्र संस्थान से संस्थित (**यावत्**) विपुल तेजोलेश्या से समाहित जंबू नामक अणगार आर्य सुधर्मा स्वामी के समीप ऊर्ध्व जानु अधःशिर करके **यावत्** विचरण करते थे।

तब उन जंबू अणगार को श्रद्धा उत्पन्न हुई **(यावत्)** पर्युपासना करते हुए (आर्य सुधर्मा स्वामी से) इस प्रकार पूछा–

प्र. भन्ते ! श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांगसूत्र का क्या अर्थ कहा गया है ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांगसूत्र के पांच वर्ग कहे गए हैं, यथा–

१. निरयावलिका, २. कल्पावतंसिका,
३. पुष्पिका, ४. पुष्पचूलिका,
५. वृष्णिदशा

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के पांच वर्ग कहे गए हैं, यथा–

१. निरयावलिका **यावत्** ५. वृष्णिदशा।

भन्ते ! उपांग सूत्र के प्रथम वर्ग निरयावलिका के कितने अध्ययन कहे गए हैं ?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर **यावत्** सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के प्रथम वर्ग निरयावलिका के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. काले, २. सुकाले, ३. महाकाले, ४. कण्हे, ५. सुकण्हे तहा ६. महाकण्हे। ७. वीरकण्हे य बोद्धव्वे, ८. रामकण्हे तहेव य। ९. पिउसेणकण्हे नवमे, १०. दसमे महासेणकण्हे ॥१॥

१. काल, २. सुकाल, ३. महाकाल, ४. कृष्ण, ५. सुकृष्ण, ६. महाकृष्ण, ७. वीरकृष्ण, ८. रामकृष्ण, ९. पितृसेनकृष्ण, १०. महासेनकृष्ण।

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पढमस्स वग्गस्स निरयावलियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भंते ! अज्झयणस्स निरयावलियाणं के अट्ठे पण्णत्ते?

उ. एवं खलु जंबू ! —*निर. व. १, अ. १, सु. १-५*

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के प्रथम वर्ग निरयावलिका के दस अध्ययन कहे गए हैं तो–

भन्ते ! निरयावलिका के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा गया है ?

उ. जम्बू ! (आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें)।

### ६४. विइयज्झयणस्स उक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं निरयावलियाणं पढमस्स अज्झयणस्स अयमट्ठे पण्णत्ते,

दोच्चस्स णं भंते ! अज्झयणस्स निरयावलियाणं के अट्ठे पण्णत्ते?

उ. एवं खलु जंबू[१] !

एवं सेसा वि अट्ठ अज्झयणा नेयव्वा पढम सरिसा

णवरं–मायाओ सरिसणामाओ। —*निर. व. १, सु. ३५*

### ६४. द्वितीय अध्ययन का उपोद्घात–

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा निरयावलिका के प्रथम अध्ययन का यह अर्थ कहा गया है तो

भन्ते ! निरयावलिका के द्वितीय अध्ययन का क्या अर्थ कहा गया है?

उ. जम्बू ! (आगे का वर्णन धर्मकथानुयोग में देखें)

इसी प्रकार शेष आठ अध्ययन भी प्रथम अध्ययन के समान जानने चाहिए।

विशेष–माताओं के नाम पुत्र के नाम के समान हैं।

### ६५. कप्पवडिंसिया उवंगस्स उक्खेव-निक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पढमस्स वग्गस्स निरयावलियाणं अयमट्ठे पण्णत्ते,

दोच्चस्स णं भंते ! वग्गस्स कप्पवडिंसियाणं कइ अज्झयणा पण्णत्ता?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं कप्पवडिंसियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. पउमे जाव १०. नंदणे

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं कप्पवडिंसियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता,

पढमस्स णं भंते ! अज्झयणस्स कप्पवडिंसियाणं के अट्ठे पण्णत्ते?

उ. एवं खलु जंबू ! —*कप्प. वग्ग. २, अ. १*

### ६५. कल्पावतंसिका उपांग का उत्क्षेप-निक्षेप–

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के प्रथम निरयावलिका वर्ग का यह अर्थ कहा है तो

भन्ते ! दूसरे वर्ग कल्पावतंसिका के कितने अध्ययन कहे हैं?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा कल्पावतंसिका के दश अध्ययन कहे हैं, यथा–

१. पद्म यावत् १०. नंदन।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा कल्पावतंसिका के दस अध्ययन कहे गए हैं तो–

भन्ते ! कल्पावतंसिका के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है?

उ. जंबू ! (आगे का कथानक धर्मकथानयोग में देखें)

६६. पुप्फिया उवंगस्स उक्खेव-निक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं दोच्चस्स वग्गस्स कप्पवडिंसियाणं अयमट्ठे पन्नत्ते,

तच्चस्स णं भंते ! वग्गस्स उवंगाणं पुप्फियाणं के अट्ठे पन्नत्ते?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणाधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं तच्चस्स वग्गस्स पुप्फियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. चन्दे, २. सूरे, ३. सुक्के, ४. बहुपुत्तिय, ५. पुण्ण, ६. माणिभद्दे य। ७. दत्ते, ८. सिवे, ९. बले या, १० अणादिए चेव बोद्धव्वे॥

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं पुप्फियाणं दस अज्झयणा पन्नत्ता,

पढमस्स णं भंते ! अज्झयणस्स पुप्फियाणं के अट्ठे पन्नते?

उ. एवं खलु जंबू[1]! –*पुप्फिया व. ३, सु. १*

निक्खेवओ–

तं एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं पुप्फियाणं पढमस्स अज्झयणस्स अयमट्ठे पण्णत्ते, त्ति बेमि[2]।

–*पुप्फिया व. ३, सु. ७*

६६. पुष्पिका उपांग का उत्क्षेप निक्षेप–

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त ने उपांग सूत्र के द्वितीय वर्ग कल्पावतंसिका का यह अर्थ कहा है तो–

भन्ते ! उपांग सूत्र के तृतीय वर्ग पुष्पिका का क्या अर्थ कहा है?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के तृतीय वर्ग पुष्पिका के दस अध्ययन कहे हैं, यथा–

१. चन्द्र, २. सूर्य, ३. शुक्र, ४. बहुपुत्रिका, ५. पूर्णभद्र, ६. माणिभद्र, ७. दत्त, ८. शिव, ९. बल, १०. अनादृत।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के पुष्पिका नामक वर्ग के दस अध्ययन कहे हैं तो–

भन्ते ! पुष्पिका के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है?

उ. जंबू ! (आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें)।

निक्षेप–

जम्बू ! इसी प्रकार श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा पुष्पिका (वर्ग) के प्रथम अध्ययन का यह अर्थ कहा है। ऐसा मैं कहता हूँ।

६७. पुप्फचूलिया उवंगस्स उक्खेव-निक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं तच्चस्स पुप्फियाणं अयमट्ठे पन्नत्ते,

चउत्थस्स णं भंते ! वग्गस्स उवंगाणं पुप्फचूलियाणं के अट्ठे पन्नत्ते?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं चउत्थस्स णं पुप्फचूलियाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सिरि, २. हिरि, ३. धिइ, ४. कित्तीओ, ५. बुद्धी, ६. लच्छी य होइ बोद्धव्वा। ७. इलादेवी, ८. सुरादेवी, ९. रसदेवी, १०. गंधदेवी य।

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं चउत्थस्स वग्गस्स पुप्फचूलियाणं दस अज्झयणा पन्नत्ता,

पढमस्स णं भंते ! पुप्फचूलियाणं के अट्ठे पन्नत्ते?

तए णं से सुहम्मे जम्बू अणगारे एवं वयासी[3]–

उ. एवं खलु जंबू ! –*पुप्फचूलिया व. ४, सु. १-५*

६७. पुष्पचूलिका उपांग का उत्क्षेप-निक्षेप–

प्र. भन्ते यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के पुष्पिका नामक तृतीय वर्ग का यह अर्थ कहा है तो–

भन्ते ! उपांग सूत्र के पुष्पचूलिका नामक चतुर्थ वर्ग का क्या अर्थ कहा है?

उ. जम्बू ! श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के चतुर्थ पुष्पचूलिका वर्ग के दस अध्ययन कहे हैं, यथा–

१. श्रीदेवी, २. ह्री देवी, ३. धृतिदेवी, ४. कीर्तिदेवी, ५. बुद्धिदेवी, ६. लक्ष्मी देवी, ७. इलादेवी, ८. सुरादेवी, ९. रसदेवी, १०. गन्धदेवी।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के पुष्पचूलिका नामक चतुर्थ वर्ग के दस अध्ययन कहे हैं तो–

भन्ते ! पुष्पचूलिका के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है?

तब आर्य सुधर्मा ने अपने शिष्य जम्बू अणगार से इस प्रकार कहा–

उ. जंबू ! (आगे का कथानक धर्मकथानुयोग में देखें)

१. इसी प्रकार शेष अध्ययनों के उपोद्घात हैं।
२. इसी प्रकार शेष अध्ययनों के उपसंहार सूत्र जानने चाहिए।
३. इसी प्रकार शेष अध्ययनों के उपोद्घात हैं।

निक्खेवओ–

तं एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं पुप्फचूलियाणं पढमस्स अज्झयणस्स अयमट्ठे पन्नत्ते[1]। त्ति बेमि।

*–पुप्फचूलिया व. ४, सु. १०*

निक्षेप–

हे जम्बू ! इस प्रकार श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा पुष्पचूलिका के प्रथम अध्ययन का यह अर्थ कहा है। ऐसा में कहता हूँ।

### ६८. वण्हिदसा उवंगस्स उक्खेव-निक्खेवो–

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं चउत्थस्स णं वग्गस्स पुप्फचूलियाणं अयमट्ठे पन्नत्ते,

पंचमस्स णं भंते ! वग्गस्स उवंगाणं वण्हिदसाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

उ. एवं खलु जंबू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पंचमस्स णं वग्गस्स वण्हिदसाणं दुवालस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. निसढे, २. माअणि, ३. वह, ४. वहे, ५. पगया, ६. जुत्ती, ७. दसरहे, ८. दढरहे य। ९. महाधणु, १०. सत्तधणू ११. दसधणू नामे, १२. सयधणू य॥

प. जइ णं भंते ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं उवंगाणं पंचमस्स वग्गस्स वण्हिदसाणं दुवालस अज्झयणा पण्णत्ता, पढमस्स णं भंते ! अज्झयणस्स वण्हिदसाणं के अट्ठे पण्णत्ते ?

तए णं से सुहम्मे जम्बू अणगारं एवं वयासी–

उ. एवं खलु जंबू[2] !

*–वण्हिदसा. वग्ग. ५, सु. १-५*

निक्खेवओ–

एवं खलु जम्बू ! समणेणं भगवया महावीरेणं जाव सिद्धिगइणामधेयं ठाणं संपत्तेणं वण्हिदसाणं पढमस्स अज्झयणस्स अयमट्ठे पन्नत्ते[3]। त्ति बेमि।

एवं सेसा वि एक्कारस अज्झयणा नेयव्वा, संगहणी-अणुसारेण अहीणमइरित्त एक्कारससु वि।

*–वण्हिदसा. वग्ग. ५ सु. २०*

### ६८. वृष्णिदशा उपांग का उत्क्षेप निक्षेप–

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के चतुर्थ पुष्पचूलिका वर्ग का यह अर्थ कहा है तो–

भन्ते ! उपांग सूत्र के पांचवें वृष्णिदशा नामक वर्ग का क्या अर्थ कहा है ?

उ. जम्बू ! इसी प्रकार श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के पांचवें वृष्णिदशा वर्ग के बारह अध्ययन कहे हैं, यथा–

१. निषध, २. मातलि, ३. वह, ४. वहे, ५. पगया, ६. युक्ति, ७. दशरथ, ८. दृढ़रथ, ९. महाधनुः १०. सप्तधनुः, ११. दशधनुः, १२. शतधनु।

प्र. भन्ते ! यदि श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा उपांग सूत्र के वृष्णिदशा नामक पांचवें वर्ग के बारह अध्ययन कहे हैं तो–

भन्ते ! वृष्णिदशा के प्रथम अध्ययन का क्या अर्थ कहा है ?

तब आर्य सुधर्मा ने उत्तर में जम्बू अनगार से इस प्रकार कहा–

उ. जंबू ! (आगे का वर्णन धर्मकथानुयोग में है)

निक्षेप–

हे जंबू ! इस प्रकार श्रमण भगवान् महावीर यावत् सिद्धगति नामक स्थान प्राप्त द्वारा वृष्णिदशा के प्रथम अध्ययन का यह अर्थ कहा है। मैं ऐसा कहता हूँ।

इसी प्रकार संग्रहणी गाथा के अनुसार विना किसी हीनाधिकता के शेष ग्यारह अध्ययनों का अर्थ जान लेना चाहिए।

### ६९. निरयावलियाई उवंगाणं उवसंहारो–

उवंगाणं पंच वग्गा पण्णत्ता, तं जहा–

१. निरयावलियाओ, २. कप्पवडिंसियाओ, ३. पुप्फियाओ, ४. पुप्फचूलियाओ, ५. वण्हिदसाओ।

निरयावलिया उवंगे णं एगो सुयक्खंधो,

पंच वग्गा पंचसु दिवसेसु उद्दिस्संति,

तत्थ चउसु वग्गेसु दस-दस उद्देसगा, पंचमवग्गे बारस उद्देसगा।

*–निरया. वग्ग. ५*

### ६९. निरयावलिकादि उपांगों का उपसंहार–

उपांगों के पांच वर्ग कहे गए हैं, यथा–

१. निरयावलिका, २. कल्पावतंसिका, ३. पुष्पिका, ४. पुष्पचूलिका, ५. वृष्णिदशा

निरयावलिका उपांग में एक श्रुतस्कन्ध है।

पांच वर्ग हैं, पांच दिनों में वाचन किया जाता है।

प्रारम्भ के चार वर्गों में दस-दस उद्देशक हैं और पांचवें वर्ग में बारह उद्देशक हैं।

### ७०. [illegible]–

[illegible]

### ७०. चन्द्रप्रज्ञप्ति आदि तीन प्रज्ञप्तियां कालिक–

तीन प्रज्ञप्तियां यथाकाल पढ़ी जाती हैं, यथा–

---

१. [illegible]

२. [illegible]

३. इसी प्रकार शेष अध्ययनों के उपसंहार सूत्र जानने चाहिए।

१. चंदपण्णत्ती, २. सूरपण्णत्ती, ३. दीवसागरपण्णत्ती।
*–ठाणं. अ.३, उ. १, सु. १६०*

१. चन्द्रप्रज्ञप्ति, २. सूर्यप्रज्ञप्ति, ३. द्वीपसागरप्रज्ञप्ति।

**७१. विमाणपविभत्तीणं वग्गाणं उद्देसणकाला–**

खुड्डियाए णं विमाणपविभत्तीए पढमे वग्गे सत्ततीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ३७, सु. ४*

खुड्डियाए णं विमाणपविभत्तीए बिइए वग्गे अट्ठतीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ३८, सु. ४*

खुड्डियाए णं विमाणपविभत्तीए तइए वग्गे चत्तालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४०, सु. ५*

महालियाए णं विमाणपविभत्तीए पढमे वग्गे एकचत्तालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४१, सु. ३*

महालियाए णं विमाणपविभत्तीए बिइए वग्गे बायालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४२, सु. ८*

महालियाए णं विमाणपविभत्तीए तइए वग्गे तेयालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४३, सु. ५*

महालियाए णं विमाणपविभत्तीए चउत्थे वग्गे चोयालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४४, सु. ५*

महालियाए णं विमाणपविभत्तीए पंचमे वग्गे पणयालीसं उद्देसणकाला पण्णत्ता। *–सम. सम. ४५, सु. ८*

**७१. विमानप्रविभक्ति वर्गों के उद्देशनकाल–**

क्षुद्रिका विमानप्रविभक्ति (नामक कालिक श्रुत) के प्रथम वर्ग में सेंतीस उद्देशन काल कहे गए हैं।

क्षुद्रिका विमानप्रविभक्ति (नामक कालिक श्रुत) के द्वितीय वर्ग में अड़तीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

क्षुद्रिका विमानप्रविभक्ति के तीसरे वर्ग में चालीस उद्देशन काल कहे गए हैं।

महालिका विमानप्रविभक्ति के प्रथम वर्ग में इकतालीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

महालिका विमानप्रविभक्ति के दूसरे वर्ग में बयालीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

महालिका विमानप्रविभक्ति के तीसरे वर्ग में तेयालीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

महालिका विमानप्रविभक्ति के चतुर्थ वर्ग में चवालीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

महालिका विमानप्रविभक्ति के पांचवें वर्ग में पैंतालीस उद्देशनकाल कहे गए हैं।

**७२. पइण्णगाणं संखा–**

चोरासीइं पइण्णगसहस्सा पण्णत्ता। *–सम. सम. ८४ सु. १३*

**७२. प्रकीर्णकों की संख्या–**

चौरासी हजार प्रकीर्णक कहे गए हैं।

**७३. दसदसाण-अज्झयणाणि–**

दस दसाओ पण्णत्ताओ, तं जहा–

१. कम्मविवागदसाओ, २. उवासगदसाओ,
३. अंतगडदसाओ, ४. अणुत्तरोववाइयदसाओ,
५. आयारदसाओ, ६. पण्हावागरणदसाओ,
७. बंधदसाओ, ८. दोगिद्धिदसाओ,
९. दीहदसाओ, १०. संखेवियदसाओ।

१. कम्मविवागदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. मियापुत्ते य, २. गोत्तासे, ३. अंडे, ४. संगडे य यावरे
५. माहणे, ६. णंदिसेणे य, ७. सोरिय त्ति, ८. उदुंबरे
९. सहसुद्दाहे आमलए, १०. कुमारे लेच्छइ इति ॥१॥

२. उवासगदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. आणंदे, २. कामदेवे अ, ३. गाहावति चूलणीपिता, ४. सुरादेवे, ५. चुल्लसतये, ६. गाहावइ कुंडकोलिए ७. सद्दालपुत्ते, ८. महासतये, ९. णंदिणीपिया, १०. सालहियापिया ॥२॥

३. अंतगडदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

१. णमि, २. मातंगे, ३. सोमिले, ४. रामगुत्ते, ५. सुदंसणे चेव। ६. जमाली य, ७. भगाली य, ८. किंकसे, ९. चिल्लाए इ या। १०. पाले अंबडपुत्ते य, एमेए दस आहिया ॥३॥

४. अणुत्तरोववाइयदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–

**७३. दस दशाओं के अध्ययन–**

दस दशा अध्ययन वाले दस आगम कहे गए हैं, यथा–

१. कर्मविपाकदशा, २. उपासकदशा,
३. अन्तकृद्दशा, ४. अनुत्तरोपपातिकदशा,
५. आचारदशा, ६. प्रश्नव्याकरणदशा,
७. बंधदशा, ८. द्विगृद्धिदशा,
९. दीर्घदशा, १०. संक्षेपिकदशा।

१. कर्मविपाकदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. मृगापुत्र, २. गोत्रास, ३. अण्ड, ४. शकट, ५. ब्राह्मण, ६. नन्दिषेण, ७. शौरिक, ८. उदुम्बर, ९. सहस्रोद्दाह आमरक, १०. कुमारलिच्छवी।

२. उपासकदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. आनन्द, २. कामदेव, ३. गृहपति चुलिनीपिता, ४. सुरादेव, ५. चुल्लशतक, ६. गृहपति कुण्डकोलिक, ७. सद्दालपुत्र, ८. महाशतक, ९. नन्दिनीपिता, १०. सालियिकीपिता।

३. अन्तकृद्दशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. नमि, २. मातंग, ३. सोमिल, ४. रामगुप्त, ५. सुदर्शन, ६. जमाली, ७. भगाली, ८. किंकस, ९. चिल्वक, १०. पाल अम्बडपुत्र।

४. अनुत्तरोपपातिकदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–

१. ईसिदासे य, २. धण्णे य, ३. सुणक्खत्ते य, ४. कातिए ति य। ५. संठाणे, ६. सालिभद्दे य, ७. आणंदे, ८. तेतली ई य। ९. दसन्नभद्दे, १०. अतिमुत्ते, एमेए दस आहिया ॥४॥

१. ऋषिदास, २. धन्य, ३. सुनक्षत्र, ४. कार्तिक, ५. संस्थान, ६. शालिभद्र, ७. आनन्द, ८. तेतली, ९. दशार्णभद्र, १०. अतिमुक्त।

५. आयारदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–
१. वीसं असमाहिट्ठाणा, २. एगवीसं सबला,
३. तेत्तीसं आसायणाओ, ४. अट्ठविहा गणिसंपया,
५. दस चित्तसमाहिट्ठाणा, ६. एगारस उवासगपडिमाओ,
७. वारस भिक्खुपडिमाओ, ८. पज्जोसवणाकप्पो,
९. तीसं मोहणिज्जट्ठाणा, १०. आजाइट्ठाणं ॥५॥

५. आचारदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. बीस असमाधिस्थान, २. इक्कीस शबलदोष,
३. तेतीस आशातना, ४. अष्टविध गणिसम्पदा,
५. दस चित्त-समाधिस्थान, ६. ग्यारह उपासकप्रतिमा,
७. बारह भिक्षुप्रतिमा, ८. पर्युषणाकल्प,
९. तीस मोहनीयस्थान, १०. आयतिस्थान (निदान)

६. पण्हावागरणदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–
१. उवमा, २. संखा,
३. इसिभासियाइं, ४. आयरियभासियाइं,
५. महावीरभासियाइं, ६. खोमगपसिणाइं,
७. कोमलपसिणाइं, ८. अद्दागपसिणाइं,
९. अंगुट्ठपसिणाइं, १०. बाहुपसिणाइं ॥६॥

६. प्रश्नव्याकरणदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. उपमा, २. संख्या,
३. ऋषिभाषित, ४. आचार्यभाषित,
५. महावीरभाषित, ६. क्षौमकप्रश्न,
७. कोमलप्रश्न, ८. आदर्शप्रश्न,
९. अंगुष्ठ प्रश्न, १०. बाहुप्रश्न।

७. बंधदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–
१. बंधे य, २. मोक्खे य,
३. देवड्ढि, ४. दसारमंडले वि य,
५. आयरियविप्पडिवत्ती, ६. उवज्झायविप्पडिवत्ती,
७. भावणा, ८. विमुत्ती,
९. साओ, १०. कम्मे ॥७॥

७. बंधदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. बंध, २. मोक्ष,
३. देवर्द्धि, ४. दशार्मण्डल,
५. आचार्यविप्रतिपत्ति, ६. उपाध्यायविप्रतिपत्ति,
७. भावना, ८. विमुक्ति,
९. सात, १०. कर्म।

८. दोगिद्धिदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–
१. वाते, २. विवाते,
३. उववाते, ४. सुक्खेत्ते,
५. कसिणे, ६. बायालीसं सुमिणा,
७. तीसं महासुमिणा, ८. बावत्तरिं सव्वसुमिणा,
९. हारे, १०. राम-गुत्ते य एमेए दस आहिया ॥८॥

८. द्विगृद्धिदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. वाद, २. विवाद,
३. उपपात, ४. सुक्षेत्र,
५. कृत्स्न, ६. बयालीस स्वप्न,
७. तीस महास्वप्न, ८. बहत्तर सर्वस्वप्न,
९. हार, १०. रामगुप्त।

९. दीहदसाणं दस अज्झयणा पण्णत्ता, तं जहा–
१. चंदे, २. सूरे,
३. सुक्के य, ४. सिरिदेवी,
५. पभावती, ६. दीवसमुद्दोववत्ती,
७. बहुपुत्ती मंदरे इ य, ८. थेरे संभूतविजए,
९. थेरे पम्ह, १०. उस्सासनीसासे ॥९॥

९. दीर्घदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. चन्द्र, २. सूर्य,
३. शुक्र, ४. श्रीदेवी,
५. प्रभावती, ६. द्वीपसमुद्रोत्पत्ति,
७. बहुपुत्री मन्दरा, ८. स्थविर सम्भूतविजय,
९. स्थविर पक्ष्म, १०. उच्छ्वास-निःश्वास।

१०. [illegible]
१. [illegible]
२. [illegible]
३. [illegible] ४. [illegible]
५. [illegible] ६. [illegible]
७. [illegible] ८. [illegible]
९. [illegible] १०. [illegible]

१०. संक्षेपितदशा के दस अध्ययन कहे गए हैं, यथा–
१. क्षुल्लिका विमानप्रविभक्ति,
२. महती विमानप्रविभक्ति,
३. अंग चूलिका, ४. वर्गचूलिका,
५. विवाहचूलिका, ६. अरुणोपपात,
७. वरुणोपपात, ८. गरुडोपपात,
९. वेलंधरोपपात, १०. वैश्रमणोपपात।

७४. सुयस्स चउव्विहो निक्खेवो–

प. से किं तं सुयं?

उ. सुयं चउव्विहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. नामसुयं, २. ठवणासुयं, ३. दव्वसुयं, ४. भावसुयं।

–अणु. सु. ३०

७५. सुयस्स नाम-ठवणा निक्खेवो–

प. से किं तं नामसुयं?

उ. नामसुयं जस्स णं जीवस्स वा, अजीवस्स वा, जीवाण वा, अजीवाण वा, तदुभयस्स वा, तदुभयाण वा "सुए" इ नामं कीरइ।

**से तं नामसुयं।**

प. से किं तं ठवणासुयं?

उ. ठवणासुयं जण्णं कट्ठकम्मे वा जाव वराडए वा, एगो वा, अणेगा वा, सब्भावठवणाए वा, असब्भावठवणाए वा "सुए" त्ति ठवणा ठविज्जइ।

**से तं ठवणासुयं।**

प. नाम-ठवणाणं को पइविसेसो?

उ. नामं आवकहियं, ठवणा इत्तरिया वा होज्जा, आवकहिया वा होज्जा। –अणु. सु. ३१-३३

७६. दव्वसुय निक्खेवो–

प. से किं तं दव्वसुयं?

उ. दव्वसुयं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. आगमओ य, २. नो आगमओ य।

प. से किं तं आगमओ दव्वसुयं?

उ. आगमओ दव्वसुयं–

जस्स णं "सुए" त्ति, पदं सिक्खियं, ठियं, जियं, मियं, परिजियं, नामसमं, घोससमं,

अहीणक्खरं, अणच्चक्खरं, अव्वाइद्धक्खरं, अक्खलियं, अमिलियं, अवच्चामेलियं,

पडिपुण्णं, पडिपुण्णघोसं, कंठोट्ठविप्पमुक्कं,

गुरुवायणोवगयं,

से णं तत्थ वायणाए पुच्छणाए परियट्टणाए धम्मकहाए, नो अणुप्पेहाए।

७४. श्रुत का चार प्रकार से निक्षेप–

प्र. श्रुत क्या है?

उ. श्रुत चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. नाम श्रुत, २. स्थापना श्रुत, ३. द्रव्य श्रुत, ४. भावश्रुत

७५. श्रुत का नाम और स्थापना निक्षेप–

प्र. नामश्रुत क्या है?

उ. जिस किसी जीव या अजीव का, जीवों या अजीवों का, उभय का अथवा उभयों का "श्रुत" ऐसा नाम रख दिया जाता है, उसे नामश्रुत कहते हैं।

**यह नामश्रुत का स्वरूप है।**

प्र. स्थापनाश्रुत क्या है?

उ. काष्ट में यावत् कौड़ी आदि में एक या अनेक सद्भाव स्थापना से या असद्भाव स्थापना से "यह श्रुत है" ऐसी जो स्थापना, कल्पना या आरोप किया जाता है।

**यह स्थापनाश्रुत का स्वरूप है।**

प्र. नाम और स्थापना में क्या विशेषता (अन्तर) है?

उ. नाम यावत्कथिक होता है, जबकि स्थापना इत्वरिक और यावत्कथिक दोनों प्रकार की होती है।

७६. द्रव्यश्रुत का निक्षेप–

प्र. द्रव्यश्रुत का क्या स्वरूप है?

उ. द्रव्यश्रुत दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. आगम द्रव्यश्रुत, २. नो आगमद्रव्यश्रुत।

प्र. भन्ते! आगमद्रव्यश्रुत क्या है?

उ. आगमद्रव्यश्रुत का स्वरूप इस प्रकार है–

जिस (साधु) ने "श्रुत" पद को सीख लिया है, (हृदय में) स्थित कर लिया है, जिसे आवृत्ति करके धारणा रूप कर लिया है, मित श्लोक, पद, वर्ण आदि के संख्याप्रमाण का भली-भांति अभ्यास कर लिया है, परिजित–आनुपूर्वी-अनानुपूर्वी पूर्वक सर्वात्मना परावर्तित कर लिया है, नामसम–स्वकीय नाम की तरह अविस्मृत कर लिया है, घोषसम–उदात्तादि स्वरों के अनुरूप उच्चारण किया है,

अहीनाक्षर–अक्षर की हीनता से रहित उच्चारण किया है, अनत्याक्षर–अक्षर की अधिकता से रहित उच्चारण किया है, अव्याविद्धाक्षर–अक्षरों का व्यतिक्रम रहित उच्चारण किया है अस्खलित–बीच-बीच में कुछ अक्षरों को छोड़कर उच्चारण नहीं किया है, अमिलित–शास्त्रान्तर्वर्ती पदों को मिश्रित करके उच्चारण नहीं किया है, अव्यत्याम्रेडित–एक शास्त्र के भिन्न भिन्न स्थानगत एकार्थक सूत्रों को एकत्रित करके पाठ नहीं किया है,

प्रतिपूर्ण–अक्षरों और अर्थ की अपेक्षा शास्त्र का अन्यूनाधिक अभ्यास किया है, प्रतिपूर्णघोष–यथास्थान समुचित घोषपूर्वक शास्त्र का परावर्तन किया है, कंठोष्ठविप्रमुक्त–स्वरोत्पादक कंठादि के माध्यम से स्पष्ट उच्चारण किया है,

गुरुवचनोपगत–गुरु के पास श्रुत की वाचना ली है।

जिससे वह श्रुत की वाचना पृच्छना परावर्तना धर्मकथा से भी युक्त है किन्तु अनुप्रेक्षा–अर्थ का अनुचिन्तन करने रूप से रहित है।

प. कम्हा ?

उ. अणुवओगो दव्वमिति कट्टु।

नेगमस्स एगो अणुवउत्तो आगमओ एगं दव्वसुयं,

दोण्णि अणुवउत्ता आगमओ दोण्णि दव्वसुयाइं,

तिण्णि अणुवउत्ता आगमओ तिण्णि दव्वसुयाइं,

एवं जावइया अणुवउत्ता तावइयाइं ताइं नेगमस्स आगमओ दव्वसुयाइं।

एवमेव ववहारस्स वि।

संगहस्स एगो वा अणेगा वा अणुवउत्तो वा अणुवउत्ता वा आगमओ दव्वसुयं वा दव्वसुयाणि वा, से एगे दव्वसुए।

उज्जुसुयस्स एगो अणुवउत्तो आगमओ एगं दव्वसुयं, पुहत्तं नेच्छइ।

तिण्हं सद्दनयाणं जाणए अणुवउत्ते अवत्थू।

प. कम्हा ?

उ. जइ जाणइ अणुवउत्ते न भवइ, जइ अणुवउत्ते से जाणए न भवइ।

से तं आगमओ दव्वसुयं।

प. से किं तं नोआगमओ दव्वसुयं ?

उ. नोआगमओ दव्वसुयं तिविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. जाणयसरीरदव्वसुयं,

२. भवियसरीरदव्वसुयं,

३. जाणयसरीर-भवियसरीर-वइरित्तं दव्वसुयं।

प. से किं तं जाणयसरीरदव्वसुयं ?

उ. जाणयसरीरदव्वसुयं सुत्तत्थाहिगारजाणयस्स जं सरीरयं ववगय-चुय-चाविय-चत्तदेहं जीवविप्पजढं सेज्जागयं वा, संथारगयं वा, सिद्धसिलातलगयं वा।

अहो ! णं इमेणं सरीरसमुस्सएणं जिणदिट्ठेणं भावेणं

प्र. ऐसा क्यों ?

उ. उपयोग से रहित होने के कारण ही आगमद्रव्य-श्रुत कहा जाता है।

नैगमनय की अपेक्षा एक अनुपयुक्त आत्मा एक आगमद्रव्य-श्रुत है,

दो अनुपयुक्त आत्माएं दो आगमद्रव्य-श्रुत हैं,

तीन अनुपयुक्त आत्माएं तीन आगमद्रव्य-श्रुत हैं।

इसी प्रकार जितनी भी अनुपयुक्त आत्माएं हैं, वे सभी उतनी ही नैगमनय की अपेक्षा आगमद्रव्य-श्रुत हैं।

इसी प्रकार (नैगमनय के सदृश ही) व्यवहारनय भी आगमद्रव्य-श्रुत के भेद स्वीकार करता है।

संग्रहनय की अपेक्षा एक अनुपयुक्त आत्मा और अनेक अनुपयुक्त आत्माएं एक द्रव्य-श्रुत और अनेक द्रव्य-श्रुत है। ये सभी एक द्रव्य-श्रुत ही हैं।

ऋजुसूत्रनय के मत से एक अनुपयुक्त आत्मा एक आगमद्रव्य-श्रुत है। वह पृथक्त्व (भिन्नता) को स्वीकार नहीं करता है।

तीनों शब्दनय–शब्द, समभिरूढ़, एवंभूत नय ज्ञायक यदि अनुपयुक्त हो तो उसे असत् मानते हैं।

प्र. ऐसा क्यों ?

उ. जो ज्ञायक है वह उपयोग शून्य नहीं होता है और जो उपयोगरहित है उसे ज्ञायक नहीं कहा जा सकता है।

यह आगम से द्रव्य-श्रुत का स्वरूप है।

प्र. नोआगमद्रव्यश्रुत क्या है ?

उ. नोआगमद्रव्यश्रुत तीन प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. ज्ञायकशरीरद्रव्यश्रुत,

२. भव्यशरीरद्रव्यश्रुत,

३. ज्ञायकशरीर-भव्यशरीरव्यतिरिक्त द्रव्यश्रुत।

प्र. ज्ञायकशरीर-द्रव्यश्रुत क्या है ?

उ. श्रुत अर्थाधिकार के ज्ञाता के व्यपगत, च्युत, च्यावित, त्यक्त, जीवरहित शरीर को शय्यागत, संस्तारकगत अथवा सिद्धशिलातलगत देखकर कोई कहे–

अहो ! इस शरीररूप से परिणत पुद्गलसंघात द्वारा

जे जीवे जोणी जम्मण निक्खंते इमेणं चेव सरीरसमुस्सएणं आदत्तएणं जिणोवइट्ठेणं भावेणं "सुए" इ पयं सेयकाले सिक्खिस्सइ, ण ताव सिक्खइ।

प. जहा को दिट्ठंतो?

उ. अयं महुकुंभे भविस्सइ, अयं घयकुंभे भविस्सइ।
से तं भवियसरीरदव्वसुयं।

प. से किं तं जाणयसरीर-भवियसरीरवइरित्तं दव्वसुयं?

उ. जाणयसरीरभवियसरीरवइरित्तं पत्तयपोत्थयलिहियं।

अहवा सुत्तं पंचविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. अंडयं, २. बोंडयं, ३. कीडयं, ४. वालयं, ५. वक्कयं।

प. से किं तं अंडयं?

उ. अंडयं हंसगब्भादि।
से तं अंडयं।

प. से किं तं बोंडयं?

उ. बोंडयं फलिहमादि।
से तं बोंडयं।

प. से किं तं कीडयं?

उ. कीडयं पंचविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. पट्टे, २. मलए, ३. अंसुए, ४. चीणंसुए, ५. किमिरागे।
से तं कीडयं।

प. से किं तं वालयं?

उ. वालयं पंचविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. उण्णिए, २. उट्टिए, ३. मियलोमिए, ४. कुतवे, ५. किट्टिसे।
से तं वालयं।

प. से किं तं वक्कयं?

उ. वक्कयं सणमाइं।
से तं वक्कयं।
से तं जाणयसरीरभवियसरीरवइरित्तं दव्वसुयं।
से तं नो आगमओ दव्वसुयं। से तं दव्वसुयं।

–अणु. सु. ३४-४५

समय पूर्ण होने पर जो जीव योनि में से निकला और प्राप्त शरीरसंघात द्वारा भविष्य में जिनोपदिष्ट भावानुसार श्रुतपद को सीखेगा, किन्तु वर्तमान में सीख नहीं रहा है, ऐसे उस जीव का वह शरीर भव्यशरीर-द्रव्यश्रुत है।

प्र. इसका दृष्टान्त क्या है?

उ. "यह मधुघट होगा, यह घृतघट होगा ऐसा कहा जाता है।
यह भव्यशरीर-द्रव्यश्रुत है।

प्र. ज्ञायकशरीर-भव्यशरीरव्यतिरिक्त-द्रव्यश्रुत क्या है?

उ. ताड़पत्रों अथवा पत्रों के समूहरूप पुस्तक में अथवा वस्त्रखण्डों पर लिखित श्रुत ज्ञायकशरीर-भव्यशरीरव्यतिरिक्त-द्रव्यश्रुत है।

अथवा सूत्र पांच प्रकार के कहे गए हैं, यथा–
१. अंडज, २. बोंडज, ३. कीटज, ४. वालज, ५. बल्कज।

प्र. अंडज सूत्र किसे कहते हैं?

उ. हंसगर्भादि से बने सूत्र को अंडज कहते हैं।
यह अंडज सूत्र है।

प्र. बोंडज सूत्र किसे कहते हैं?

उ. कपास या रूई से बनाए गए सूत्र को बोंडज कहते हैं।
यह बोंडज सूत्र है।

प्र. कीटज सूत्र किसे कहते हैं?

उ. कीटज सूत्र पांच प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. पट्ट, २. मलय, ३. अंशुक, ४. चीनांशुक, ५. कृमिराग।
यह कीटज सूत्र है।

प्र. वालज सूत्र किसे कहते हैं?

उ. वालज सूत्र पांच प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. और्णिक, २. औष्ट्रिक, ३. मृगलोमिक, ४. कौतव, ५. किट्टिस।
यह वालज सूत्र है।

प्र. बल्कज सूत्र किसे कहते हैं?

उ. सन आदि से निर्मित सूत्र को बल्कज कहते हैं।
यह बल्कज सूत्र है।
इस प्रकार यह ज्ञायकशरीर-भव्यशरीरव्यतिरिक्त-द्रव्यश्रुत है।
यह नो आगमद्रव्यश्रुत है। यह द्रव्यश्रुत है।

७७. भावसुय निक्खेवो–

प. से किं तं भावसुयं?

उ. भावसुयं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. आगमओ य, २. नो आगमओ य।

प. से किं तं आगमओ भावसुयं?

उ. आगमओ भावसुयं जाणए उवउत्ते।
से तं आगमओ भावसुयं।

प. से किं तं नो आगमओ भावसुयं?

७७. भावश्रुत का निक्षेप–

प्र. भावश्रुत क्या है?

उ. भावश्रुत दो प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. आगमभावश्रुत, २. नो आगमभावश्रुत।

प्र. आगमभावश्रुत क्या है?

उ. जो श्रुत का ज्ञाता होने के साथ उसके उपयोग से भी सहित हो, वह आगम भावश्रुत है।
यह आगम भावश्रुत का स्वरूप है।

प्र. नो आगमभावश्रुत क्या है?

उ. नो आगमओ भावसुयं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. लोइयं, २. लोउत्तरियं च।

प. से किं तं लोइयं भावसुयं?

उ. लोइयं भावसुयं जं इमं अण्णाणिएहिं मिच्छादिट्ठीहिं सच्छंदबुद्धि-मइविगप्पियं, तं जहा–
भारहं जाव नाडगादी,
अहवा बावत्तरिकलाओ चत्तारि य वेदा संगोवंगा।

से तं लोइयं भावसुयं।

प. से किं तं लोगोत्तरियं भावसुयं?

उ. लोगोत्तरियं भावसुयं जं इमं अरहंतेहिं भगवंतेहिं उप्पन्ननाण-दंसणधरेहिं, तीत-पडुप्पन्न-मणागत जाणएहिं, सव्वन्नूहिं सव्वदरिसीहिं, तेलोक्कवहिय, महिय-पूइएहिं अप्पडिहयवरणाण-दंसणधरेहिं पणीयं दुवालसंगं गणिपिडगं, तं जहा–

आयारो जाव दिट्ठिवाओ य।
से तं लोगोत्तरियं भावसुयं।
से तं नो आगमओ भावसुयं।
से तं भावसुयं। —अणु. सु. ४६-५०

उ. नो आगमभावश्रुत दो प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. लौकिक, २. लोकोत्तरिक।

प्र. लौकिक भावश्रुत का क्या स्वरूप है?

उ. अज्ञानी मिथ्यादृष्टियों द्वारा अपनी स्वच्छन्द बुद्धि और मति से रचित जो लौकिक भावश्रुत है वह इस प्रकार है, यथा–
महाभारत यावत् नाटक आदि।
अथवा बहत्तर कलाएं और सांगोपांग चार वेद ये लौकिक नो आगमभावश्रुत है।
यह लौकिक भावश्रुत का स्वरूप है।

प्र. लोकोत्तरिक भावश्रुत का क्या स्वरूप है?

उ. उत्पन्न केवलज्ञान और केवलदर्शन को धारण करने वाले, भूत-भविष्यत् और वर्तमान कालिक पदार्थों को जानने वाले, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, त्रिलोकवर्ती जीवों द्वारा अवलोकित, महित-पूजित, अप्रतिहत श्रेष्ठ ज्ञान-दर्शन के धारक अरिहन्त भगवन्तों द्वारा प्रणीत लोकोत्तर द्वादशांग गणिपिटक भावश्रुत है, वह इस प्रकार हैं, यथा–
आचारांग सूत्र यावत् दृष्टिवाद।
यह लोकोत्तरिक भावश्रुत का स्वरूप है।
यह नो आगम भावश्रुत का स्वरूप है।
यह भावश्रुत का वर्णन है।

७८. सुयस्स पज्जायसद्दा–
तस्स णं इमे एगट्ठिया नाणाघोसा नाणावंजणा नामधेज्जा भवंति, तं जहा–
सुय सुत्त गंथ सिद्धंत सासणे आण वयण उवदेसे
पण्णवण आगमे या
एगट्ठा पज्जवा सुत्ते ॥८॥
से तं सुयं। [illegible]

७८. श्रुत के पर्यायवाची शब्द–
उदात्तादि विविध स्वरों तथा ककारादि अनेक व्यंजनों से युक्त उस श्रुत के एकार्थवाचक नाम इस प्रकार हैं, यथा–
१. श्रुत, २. सूत्र, ३. ग्रन्थ, ४. सिद्धान्त, ५. शासन, ६. आज्ञा, ७. वचन, ८. उपदेश, ९. प्रज्ञापना, १०. आगम,
ये सभी श्रुत के एकार्थक (समानार्थक) पर्याय हैं।
यह श्रुत का स्वरूप है।

"जं णं इहगए चेव केवली अट्ठं वा जाव वागरणं वा वागरेइ तं णं अणुत्तरोववाइया देवा तत्थगइया चेव समाणा जाणंति पासंति। *–विया. स. ५, उ. ४, सु. ३१-३२*

"यहाँ रहे हुए केवली जिस अर्थ यावत् व्याख्या का उत्तर देते हैं, उस उत्तर को वहां रहे हुए ही अनुत्तरौपपातिक देव जानते-देखते हैं।"

**०८. केवलिणो अस्सिं सेयकालंसि ओगाहणा सामत्थं–**

प. केवली णं भंते ! अस्सिं समयंसि जेसु आगासपएसेसु हत्थं वा पायं वा बाहं वा उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठइ।

पभू णं भंते ! केवली सेयकालंसि वि तेसु चेव आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठित्तए ?

उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"केवली णं अस्सिं समयंसि जेसु आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा चिट्ठइ, नो णं पभू केवली सेयकालंसि वि तेसु चेव आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठित्तए ?

उ. गोयमा ! केवलिस्स णं वीरियसजोगसद्दव्वयाए चलाइं उवगरणाइं भवंति, चलोवगरणट्ठयाए य णं केवली अस्सिं समयंसि जेसु आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा चिट्ठइ णो णं पभू केवली सेयकालंसि वि तेसु चेव आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठित्तए।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

"केवली णं अस्सिं समयंसि जेसु आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठित्तए। णो णं पभू केवली सेयकालंसि वि तेसु चेव आगासपएसेसु हत्थं वा जाव उरूं वा ओगाहित्ताणं चिट्ठित्तए।

*–विया. स. ५, उ. ४, सु. ३५*

**१०८. केवली का वर्तमान भविष्यकालीन अवगाहन सामर्थ्य–**

प्र. भन्ते केवली इस समय में जिन आकाश प्रदेशों पर अपने हाथ, पैर, बाहू और उरू को अवगाहित करके रहते हैं,

तो भंते ! क्या भविष्यत्काल में भी वे उन्हीं आकाश-प्रदेशों पर अपने हाथ यावत् उरू आदि को अवगाहित करके रह सकते हैं ?

उ. गौतम ! यह शक्य नहीं है।

प्र. भन्ते किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि–

"केवली इस समय में जिन आकाशप्रदेशों पर अपने हाथ यावत् उरू को अवगाहित करके रहते हैं, वे उन्हीं आकाशप्रदेशों पर भविष्यकाल में अपने हाथ यावत् उरू को अवगाहित करके रहने में समर्थ नहीं है ?"

उ. गौतम ! केवली का जीवद्रव्य वीर्यप्रधान योग वाला होता है, इससे उनके हाथ आदि उपकरण चलायमान होते हैं, हाथ यावत् उरू के चलित होते रहने से वर्तमान समय में जिन आकाशप्रदेशों में केवली अपने हाथ यावत् उरू अवगाहित करके रहे हुए हैं उन्हीं आकाशप्रदेशों पर भविष्यत्काल में वे हाथ यावत् उरू को अवगाहित करके नहीं रह सकते।

इस कारण से गौतम ऐसा कहा जाता है कि–

"केवली इस समय में जिन आकाशप्रदेशों पर अपने हाथ यावत् उरू को अवगाहित करके रहते हैं, वे उन्हीं आकाशप्रदेशों पर भविष्यकाल में अपने हाथ यावत् उरू को अवगाहित करके नहीं रह सकते।

**१२. केवलिस्स दस अणुत्तरा–**

केवलिस्स णं दस अणुत्तरा पण्णत्ता, तं जहा–

१. अणुत्तरे णाणे, २. अणुत्तरे दंसणे,
३. अणुत्तरे चरित्ते, ४. अणुत्तरे तवे,
५. अणुत्तरे वीरिए, ६. अणुत्तरा खंती
७. अणुत्तरा मुत्ती, ८. अणुत्तरे अज्जवे,
९. अणुत्तरे मद्दवे, १०. अणुत्तरे लाघवे।

*–ठाणं. अ. १०, सु. ७६३*

**१०९. केवली के दश अनुत्तर–**

केवली के दस अनुत्तर कहे गए हैं, यथा–

१. अनुत्तर ज्ञान, २. अनुत्तर दर्शन,
३. अनुत्तर चारित्र, ४. अनुत्तर तप
५. अनुत्तर वीर्य (शक्ति) ६. अनुत्तर क्षान्ति (क्रोध क्षय)
७. अनुत्तर मुक्ति (निर्लोभता) ८. अनुत्तर आर्जव,
९. अनुत्तर मार्दव, १०. अनुत्तर लाघव

**११३. पंच णाणाणं उप्पाय हेउ परूवणं–**

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं आभिणिबोहियणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. सोच्चा चेव २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं सुयणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. सोच्चा चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

**११०. पांच ज्ञानों की उत्पत्ति के हेतुओं का प्ररूपण–**

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध आभिनिवोधिक ज्ञान को उत्पन्न करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध श्रुतज्ञान को उत्पन्न करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं ओहिणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. सोच्चा चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं मणपज्जवणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. सोच्चा चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया केवलं केवलणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. सोच्चा चेव, २. अभिसमेच्च चेव।

दो ठाणाइं परियाणेत्ता आया केवलमाभिणिबोहियणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं परियाणेत्ता आया केवलं सुयणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं परियाणेत्ता आया केवलं ओहिनाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं परियाणेत्ता आया केवलं मणपज्जवणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं परियाणेत्ता आया केवलं केवलणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

–ठाणं. अ. २, उ. १ सु. ५५

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध अवधिज्ञान को उत्पन्न करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध मनःपर्यवज्ञान को उत्पन्न करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध केवलज्ञान को उत्पन्न करता है, यथा–

१. सुनने से, २. जानने से।

इन दो स्थानों को जानकर और छोड़कर आत्मा आभिनिबोधिक ज्ञान को प्राप्त करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जानकर और छोड़कर आत्मा विशुद्ध श्रुतज्ञान को प्राप्त करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जानकर और छोड़कर आत्मा विशुद्ध अवधिज्ञान को प्राप्त करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जानकर और छोड़कर आत्मा विशुद्ध मनःपर्यवज्ञान को प्राप्त करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जानकर और छोड़कर आत्मा विशुद्ध केवलज्ञान को प्राप्त करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

### १११. पंच णाणाणं अणुप्पई हेउ परूवणं–

दो ठाणाइं अपरियाणेत्ता आया णो केवलमाभिणिबोहियणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं अपरियाणेत्ता आया णो केवलं सुयणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं अपरियाणेत्ता आया णो केवलं ओहिणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं अपरियाणेत्ता आया णो केवलं मणपज्जवणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

दो ठाणाइं अपरियाणेत्ता आया णो केवलं केवलणाणं उप्पाडेज्जा, तं जहा–

१. आरंभे चेव, २. परिग्गहे चेव।

–ठाणं अ. २, उ. १, सु. ५५

### १११. पांच ज्ञानों की अनुत्पत्ति के हेतुओं का प्ररूपण–

इन दो स्थानों को जाने और छोड़े बिना आत्मा विशुद्ध आभिनिबोधिक ज्ञान को प्राप्त नहीं करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जाने और छोड़े बिना आत्मा विशुद्ध श्रुतज्ञान को प्राप्त नहीं करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जाने और छोड़े बिना आत्मा विशुद्ध अवधिज्ञान को प्राप्त नहीं करता है, यथा–

१. आरम्भ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जाने और छोड़े बिना आत्मा विशुद्ध मनःपर्यवज्ञान को प्राप्त नहीं करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

इन दो स्थानों को जाने और छोड़े बिना आत्मा विशुद्ध केवलज्ञान को प्राप्त नहीं करता है, यथा–

१. आरंभ, २. परिग्रह।

११२. बोहि-संजम-णाणाण य उवलद्धि हेउ परूवणं–

दोहिं ठाणेहिं आया केवलिपण्णत्तं धम्मं लभेज्जा सवणयाए, तं जहा–

१. खएण चेव, २. उवसमेण चेव।

दोहिं ठाणेहिं आया एवमेव केवलं बोहिं बुज्झेज्जा, केवलं मुंडे भवित्ता अगाराओ अणगारियं पव्वइज्जा, केवलं बंभचेरवासमावसेज्जा, केवलेणं संजमेणं संजमेज्जा, केवलेणं संवरेणं संवरेज्जा, केवलमाभिणिबोहियणाणं उप्पाडेज्जा, केवलं सुयणाणं उप्पाडेज्जा, केवलं ओहिणाणं उप्पाडेज्जा, केवलं मणपज्जवणाणं उप्पाडेज्जा,

*–ठाणं. अ.२, सु. १०९*

११२. बोधि, संयम एवं ज्ञानों की उत्पत्ति के हेतु का प्ररूपण–

दो स्थानों से आत्मा केवली प्रज्ञप्त धर्म को सुन पाता है, यथा–

१. कर्मपुद्गलों के क्षय से, २. कर्म पुद्गलों के उपशम से।

इसी प्रकार दो स्थानों से आत्मा विशुद्ध बोधि का अनुभव करता है। मुंड होकर घर छोड़कर सम्पूर्ण अनगारता में प्रव्रजित होता है। सम्पूर्ण ब्रह्मचर्यवास को प्राप्त होता है, सम्पूर्ण संयम के द्वारा संयत होता है। सम्पूर्ण संवर के द्वारा संवृत होता है, विशुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान को उत्पन्न करता है। विशुद्ध श्रुतज्ञान को उत्पन्न करता है, विशुद्ध अवधिज्ञान को उत्पन्न करता है। विशुद्ध मनः पर्यवज्ञान को उत्पन्न करता है।

११३. पंचविह णाणाणं उवसंहारो–

एयं पंचविहं नाणं, दव्वाण य गुणाण य।
पज्जवाणं च सव्वेसिं नाणं नाणीहि देसियं ॥

*–उत्त. अ. २८, गा. ५*

११३. पांच प्रकार के ज्ञानों का उपसंहार–

यह पांच प्रकार के ज्ञान सर्व द्रव्यों, गुणों और पर्यायों के अवबोधक हैं ऐसा ज्ञानी पुरुषों ने बताया है।

११४. अण्णाणाणं भेयप्पभेय परूवणं–

प. अण्णाणे णं भंते! कहिविहे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! तिविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. मइअण्णाणे, २. सुयअण्णाणे, ३. विभंगणाणे।

प. से किं तं मइअण्णाणे ?

उ. मइअण्णाणे चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. उग्गहो, २. ईहा, ३. अवाय, ४. धारणा।

प. से किं तं उग्गहे ?

उ. उग्गहे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–
१. अत्थोग्गहे य, २. वंजणोग्गहे य।
**एवं जहेव आभिणिबोहिनाणं तहेव णेयव्वं।**
**णवरं–एगट्ठियवज्जं जाव नो इंदिय धारणा।**
**से तं धारणा। से तं मइअण्णाणे।**

प. से किं तं सुयअण्णाणे ?

उ. सुयअण्णाणे जं इमं अण्णाणिएहिं मिच्छद्दिट्ठिएहिं सच्छंदबुद्धि मइ विगप्पियं, तं जहा–
भारहं जाव चत्तारि वेदा संगोवंगा।
**से तं सुयअण्णाणे।**

प. से किं तं विभंगणाणे ?

उ. विभंगणाणे अणेगविहे पण्णत्ते, तं जहा–
गामसंठिए जाव संन्निवेससंठिए-
दीवसंठिए, समुद्दसंठिए, वाससंठिए, वासहरसंठिए, पव्वयसंठिए, रुक्खसंठिए, थूभसंठिए, हयसंठिए, गयसंठिए, नरसंठिए, किन्नरसंठिए, किंपुरिससंठिए, महोरगसंठिए, गंधव्वसंठिए, उसभसंठिए, पसु पसय-विहग-वानर-णाणासंठाणसंठिए पण्णत्ते।

*–विया. स. ८, उ.२, सु. २४-२८*

११४. अज्ञानों के भेद-प्रभेदों का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! अज्ञान कितने प्रकार का कहा गया है?

उ. गौतम ! अज्ञान तीन प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. मतिअज्ञान, २. श्रुत-अज्ञान, ३. विभंगज्ञान।

प्र. मति-अज्ञान कितने प्रकार का है?

उ. मति-अज्ञान चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अवग्रह, २. ईहा, ३. अवाय, ४. धारणा।

प्र. अवग्रह कितने प्रकार का है?

उ. अवग्रह दो प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. अर्थावग्रह, २. व्यंजनावग्रह।
**जिस प्रकार आभिनिबोधिकज्ञान के विषय में कहा है, उसी प्रकार यहां भी धारणा तक सम्पूर्ण वर्णन जान लेना चाहिए। विशेष–आभिबोधिकज्ञान में जो एकार्थिक शब्द कहे हैं उन्हें छोड़कर यह नोइन्द्रिय धारणा है, पर्यन्त कहना चाहिए।**
**यह धारणा का स्वरूप है। यह मति-अज्ञान का स्वरूप है।**

प्र. श्रुत-अज्ञान क्या है?

उ. जो अज्ञानी मिथ्यादृष्टियों द्वारा स्वच्छंद बुद्धि एवं स्वमति से कल्पित है वह श्रुत-अज्ञान है, यथा–
महाभारत यावत् सांगोपांग चार वेद।
**यह श्रुत-अज्ञान का वर्णन है।**

प्र. विभंगज्ञान कितने प्रकार का है?

उ. विभंगज्ञान अनेक प्रकार का कहा गया है, यथा–
ग्रामसंस्थित यावत् सन्निवेशसंस्थित।
द्वीपसंस्थित, समुद्रसंस्थित, वर्ष-संस्थित, वर्षधरसंस्थित, पर्वत संस्थित, वृक्षसंस्थित, स्तूपसंस्थित, हयसंस्थित, गजसंस्थित, नरसंस्थित, किन्नरसंस्थित, किम्पुरुषसंस्थित, महोरगसंस्थित, गन्धर्वसंस्थित, वृषभसंस्थित, पशु, पशय (दो खुर वाले जंगली जानवर) विहग और वानर के आकार वाला है। इस प्रकार विभंगज्ञान नाना संस्थान से संस्थित कहा गया है।

**११५. सत्तविह विभंगणाण परूवण–**

सत्तविहे विभंगणाणे पण्णत्ते, तं जहा–

१. एगदिसिलोगाभिगमे,

२. पंचदिसिलोगाभिगमे,

३. किरियावरणे जीवे,

४. मुदग्गे जीवे,

५. अमुदग्गे जीवे,

६. रूवी जीवे,

७. सव्वमिणं जीवा।

१. तत्थ खलु इमे पढमे विभंगनाणे–

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेण समुप्पन्नेणं अण्णयरिं एग दिसिं पासइ पाईणं वा, पडीणं वा, दाहिणं वा, उदीणं वा, उड्ढं वा जाव सोहम्मे कप्पे,

तस्स णमेवं भवइ "अत्थि णं मम अइसेसे नाणदंसणे समुप्पन्ने-एगदिसिं लोगाभिगमे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"पंचदिसिं लोगाभिगमे", जे ते एवमाहंसु मिच्छा ते एवमाहंसु, **पढमे विभंगनाणे।**

२. अहावरे दोच्चे विभंगनाणे,

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा, माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, "से णं, तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं पासइ पाईणं वा जाव उदीणं वा, उड्ढं वा जाव सोहम्मे कप्पे,

तस्स णमेवं भवइ अत्थि णं मम अइसेसे नाण-दंसणे समुप्पन्ने–"पंचदिसिं लोगाभिगमे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"एगदिसिं लोगाभिगमे", जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु, **दोच्चे विभंगनाणे।**

३. अहावरे तच्चे विभंगनाणे,

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं पासइ पाणे अइवाएमाणे, मुसं वएमाणे, अदिन्नमादिएमाणे, मेहुणं पडिसेवमाणे, परिग्गहं परिगिण्हमाणे, राइभोयणं भुंजमाणे वा पावं च णं कम्मं कीरमाणं णो पासइ,

तस्स णमेवं भवइ–अत्थि णं मम अइसेसे नाण-दंसणे समुप्पन्ने, "किरियावरणे जीवे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"नो किरियावरणे जीवे", जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु, तच्चे विभंगनाणे।

**११५. सात प्रकार के विभंगज्ञानों का प्ररूपण–**

विभंगज्ञान सात प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. एक दिशा में लोक का ज्ञान,

२. पांच दिशा में लोक का ज्ञान,

३. जीव क्रियावरण है (कर्मावरण नहीं),

४. पुद्गल निर्मित शरीर ही जीव है,

५. पुद्गलों से अनिष्पन्न शरीर

६. रूपीजीव, (रूप वाला जीव है),

७. ये सब गतिशील पदार्थ जीव हैं।

१. पहला विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह समुत्पन्न विभंगज्ञान से पूर्व, पश्चिम, दक्षिण या उत्तर दिशा में यावत् सौधर्म देवलोक तक की ऊर्ध्व दिशा में से किसी एक दिशा को देखता है,

तब उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि–"मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है जिसमें मैं एक दिशा में ही लोक को देख रहा हूँ।"

कुछ श्रमण-माहण ऐसा कहते हैं कि "लोक पांच दिशाओं में है।" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं

**–यह पहला विभंगज्ञान है।**

२. दूसरा विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह समुत्पन्न विभंगज्ञान से पूर्व यावत् उत्तर दिशा में तथा सौधर्म देवलोक तक की ऊर्ध्व दिशा में देखता है।

तब उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि 'मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है। मैं पांचों दिशाओं में ही लोक को देख रहा हूँ।"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं कि–"लोक एक दिशा में ही है।" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं

**–यह दूसरा विभंगज्ञान है।**

३. तीसरा विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह समुत्पन्न विभंगज्ञान से जीवों को हिंसा करते हुए, झूठ बोलते हुए, अदत्त ग्रहण करते हुए, मैथुन सेवन करते हुए, परिग्रह ग्रहण करते हुए और रात्रि भोजन करते हुए देखता है, किन्तु उन प्रवृत्तियों के द्वारा होते हुए कर्मबन्ध को नहीं देखता है।

तब उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि–"मुझे अतिशय युक्त ज्ञानदर्शन प्राप्त हुआ है जिससे मैं देख रहा हूँ कि–"जीव क्रिया से ही आवृत है"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं कि–"जीव क्रिया से आवृत नहीं है।" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं।

–यह तीसरा विभंगज्ञान है।

४. अहावरे चउत्थे विभंगनाणे,

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं देवामेव पासइ, बाहिरब्भंतरए पोग्गले परियाइत्ता, पुढेगत्तं णाणत्तं फुसिया, फुरित्ता फुट्टित्ता विकुव्वित्ता णं चिट्ठित्तए,

तस्स णमेवं भवइ अत्थि णं मम अइसेसे नाण-दंसणे समुप्पन्ने, "मुदग्गे जीवे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"अमुदग्गे जीवे", जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु, **चउत्थे विभंगनाणे।**

४. चौथा विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह समुत्पन्न विभंगज्ञान से बाह्य और आभ्यन्तर पुद्गलों को ग्रहण कर देवों को विकुर्वणा करते हुए देखता है। वे देव पुद्गलों का स्पर्श कर, उनमें हलचल पैदा कर, उनका स्फोट कर, पृथक्-पृथक् काल व देश में कभी एक रूप व कभी विविध रूपों की विक्रिया करते हैं।

यह देखकर उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि–"मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है जिससे मैं देख रहा हूँ कि–"जीव पुद्गलों से ही बना हुआ है।"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं कि–"जीव पुद्गलों से बना हुआ नहीं है।" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं **–यह चौथा विभंगज्ञान है।**

५. अहावरे पंचमे विभंगनाणे,

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं देवामेव पासइ, "बाहिरब्भंतरए पोग्गलए अपरियाइत्ता वा पुढेगत्तं णाणत्तं फुसिया, फुरित्ता फुट्टित्ता विउव्वित्ता णं चिट्ठित्तए",

तस्स णमेवं भवइ अत्थि णं मम अइसेसे णाणदंसणे समुप्पन्ने "अमुदग्गे जीवे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"मुदग्गे जीवे", जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु,
**पंचमे विभंगनाणे।**

५. पांचवां विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह उस विभंगज्ञान से बाह्य और आभ्यन्तर पुद्गलों को ग्रहण किए बिना देवों को विक्रिया करते हुए देखता है। वे देव पुद्गलों का स्पर्श कर, उनमें हलचल पैदा कर, उनका स्फोट कर, पृथक्-पृथक् काल व देश में कभी एक रूप व कभी विविध रूपों की विक्रिया करते हैं।

यह देखकर उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि–"मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है। मैं देख रहा हूँ कि–"जीव पुद्गलों से बना हुआ नहीं है।"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं–"जीव पुद्गलों से बना हुआ है।" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं।

**–यह पांचवां विभंगज्ञान है।**

६. अहावरे छट्ठे विभंगनाणे,

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं देवामेव पासइ, बाहिरब्भंतरे पोग्गले परियाइत्ता वा अपरियाइत्ता वा, पुढेगत्तं णाणत्तं फुसिया, फुसेत्ता, फुट्टित्ता विउव्वित्ताणं चिट्ठित्तए।

तस्स णमेवं भवइ अत्थिं णं मम अइसेसे नाण-दंसणे समुप्पन्ने, "रूवी जीवे",

संतेगइया समणा वा माहणा वा एवमाहंसु–"अरूवी जीवे" जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु, **छट्ठे विभंगनाणे।**

६. छठा विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह उस विभंगज्ञान से देवों को बाह्य और आभ्यन्तर पुद्गलों को ग्रहण करके या ग्रहण किए बिना विक्रिया करते हुए देखता है। वे देव पुद्गलों का स्पर्श कर, उनमें हलचल पैदा कर, उनका स्फोट कर, पृथक्-पृथक् काल व देश में कभी एक रूप व कभी विविध रूपों की विक्रिया करते हैं।

तब उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि–"मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है। मैं देख रहा हूँ–"जीव रूपी ही हैं।"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं–"जीव अरूपी है" जो ऐसा कहते हैं, वे मिथ्या कहते हैं। **यह छठा विभंगज्ञान है।**

७. अहावरे सत्तमे विभंगनाणे

जया णं तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा विभंगनाणे समुप्पज्जइ, से णं तेण विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं पासइ सुहुमेणं वायुकाएणं फुडं पोग्गलकायं एयंतं वेयंतं चलंतं खुब्भंतं फंदंतं घट्टंतं उदीरेंतं तं तं भावं परिणमंतं,

७. सातवां विभंगज्ञान–

जब तथारूप श्रमण या माहण को विभंगज्ञान प्राप्त होता है तब वह उस विभंगज्ञान से सूक्ष्म वायु के स्पर्श से, पुद्गल-काय को कम्पित होते हुए, विशेष रूप से कम्पित होते हुए, चलित होते हुए, क्षुब्ध होते हुए, स्पंदित होते हुए, दूसरे पदार्थों का स्पर्श करते हुए, दूसरे पदार्थों को प्रेरित करते हुए, विविध प्रकार के पर्यायों में परिणत होते हुए देखता है।

तस्स णमेवं भवइ अत्थि णं मम अइसेसे नाण-दंसणे समुप्पन्ने, "सव्वमिणं जीवा",

संतेगइया समणा वा, माहणा वा एवमाहंसु-"जीवा चेव अजीवा चेव", जे ते एवमाहंसु मिच्छं ते एवमाहंसु,

तस्सं णं इमे चत्तारि जीवनिकाया णो सम्ममुवगया भवंति, तं जहा-

१. पुढविकाइया, २. आउकाइया,

३. तेउकाइया, ४. वाउकाइया।

इच्चेएहिं चउहिं जीवनिकाएहिं मिच्छादंडं पवत्तेइ, **सत्तमे विभंगनाणे।** *-ठाणं. अ. ७, सु. ५४२*

तब उसके मन में ऐसा विचार उत्पन्न होता है कि-"मुझे अतिशय युक्त ज्ञान-दर्शन प्राप्त हुआ है।" मैं देख रहा हूँ कि-"ये सभी जीव ही हैं।"

कुछ श्रमण या माहण ऐसा कहते हैं कि-"जीव भी है और अजीव भी है।" जो ऐसा कहते हैं-वे मिथ्या कहते हैं।

उस विभंगज्ञानी को इन चार जीवनिकायों का सम्यग् ज्ञान नहीं होता है, यथा-

१. पृथ्वीकाय, २. अप्काय,

३. तेजस्काय, ४. वायुकाय।

इसलिए वह इन चार जीवनिकायों पर मिथ्या दण्ड का प्रयोग करता है। **यह सातवां विभंगज्ञान है।**

**११६. अण्णाणणिव्वत्ती भेया चउवीसदंडएसु य परूवणं-**

प. कइविहा णं भंते ! अण्णाणणिव्वत्ती पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिविहा अण्णाणणिव्वत्ती पण्णत्ता, तं जहा-

१. मइअण्णाणणिव्वत्ती, २. सुयअण्णाणणिव्वत्ती,

३. विभंगनाणणिव्वत्ती।

दं. १-२४. **एवं जस्स जइ अण्णाणा जाव वेमाणियाणं।**

*-विया. स. १९, उ. ८, सु. ४०-४१*

**११६. अज्ञान-निर्वृत्ति भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण-**

प्र. भन्ते ! अज्ञान-निर्वृत्ति कितने प्रकार की कही गई है?

उ. गौतम ! अज्ञान-निर्वृत्ति तीन प्रकार की कही गई है, यथा-

१. मति-अज्ञान-निर्वृत्ति, २. श्रुत-अज्ञान-निर्वृत्ति,

३. विभंगज्ञान-निर्वृत्ति।

**दं. १-२४ इसी प्रकार वैमानिकों-पर्यन्त जिसके जितने अज्ञान हों उसके उतनी अज्ञान निर्वृत्तियां कहनी चाहिए।**

**११७. असोच्चा पंचनाणाणं उप्पायानुप्पाय परूवणं-**

प. असोच्चा णं भंते ! केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियाए उवासियाए वा केवलं आभिणिबोहियनाणं उप्पाडेज्जा?

उ. गोयमा ! असोच्चा णं केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियाए उवासियाए वा अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं उप्पाडेज्जा,

अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं नो उप्पाडेज्जा।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ-

"से णं असोच्चा केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियाए उवासियाए वा अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं उप्पाडेज्जा,

अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं नो उप्पाडेज्जा?"

उ. गोयमा ! जस्स णं आभिणिबोहियनाणावरणिज्जं कम्माणं खओवसमे कडे भवइ,

से णं असोच्चा केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियाए उवासियाए वा केवलं आभिणिबोहियनाणं उप्पाडेज्जा,

जस्स णं आभिणिबोहियनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे नो कडे भवइ,

से णं असोच्चा केवलिस्स वा जाव तप्पक्खियाए उवासियाए वा अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं नो उप्पाडेज्जा।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ-

**११७. अश्रुत्वा पांच ज्ञानों के उपार्जन-अनुपार्जन का प्ररूपण-**

प्र. भन्ते ! केवली **यावत्** उसकी उपासिका से सुने बिना ही क्या कोई जीव शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान उपार्जन कर लेता है?

उ. गौतम ! केवली **यावत्** उसकी उपासिका से सुने बिना कोई जीव शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त करता है,

कोई जीव आभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त नहीं करता है।

प्र. भन्ते ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि-

"केवलि **यावत्** उसकी उपासिका से सुने बिना कोई जीव शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त करता है।

कोई जीव शुद्धआभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त नहीं करता है?"

उ. गौतम ! जिस जीव ने आभिनिबोधिक-ज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम किया है,

वह केवली **यावत्** उसकी उपासिका से सुने बिना ही शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान उपार्जन कर लेता है,

किन्तु जिसने आभिनिबोधिक-ज्ञामावरणीय कर्म का क्षयोपशम नहीं किया है,

वह केवली **यावत्** उसकी उपासिका से सुने बिना कोई एक शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान का उपार्जन नहीं कर पाता।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि-

से णं असोच्चा "केवलिस्स वा जाव तप्पक्खियाए उवासियाए वा अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं उप्पाडेज्जा,

अत्थेगइए केवलं आभिणिबोहियनाणं नो उप्पाडेज्जा।"

"केवली यावत् उसकी उपासिका से सुने बिना ही, कोई जीव शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त करता है,

कोई जीव शुद्ध आभिनिबोधिकज्ञान प्राप्त नहीं करता है।"

**एवं जहा आभिनिबोहियनाणस्स वत्तव्वया भणिया तहा सुयनाणस्स वि भाणियव्वा,**

**जिस प्रकार आभिनिबोधिकज्ञान का कथन किया गया है उसी प्रकार शुद्ध श्रुतज्ञान के विषय में भी कहना चाहिए।**

णवरं–सुयनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे भाणियव्वे।

विशेष–यहां श्रुतज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम कहना चाहिए।

**एवं चेव केवलं ओहिनाणं भाणियव्वं**

**इसी प्रकार शुद्ध अवधिज्ञान के उपार्जन के विषय में कहना चाहिए।**

णवरं–ओहिनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे भाणियव्वे।

विशेष–यहां अवधिज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम कहना चाहिए।

**एवं चेव केवलं मणपज्जवनाणं भाणियव्वं,**

**इसी प्रकार शुद्ध मनःपर्यवज्ञान के उत्पन्न होने के विषय में कहना चाहिए।**

णवरं–मणपज्जवनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे भाणियव्वे।

विशेष–मनःपर्यवज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम का कथन करना चाहिए।

**एवं चेव केवलणाणं भाणियव्वं,**

**इसी प्रकार केवलज्ञान के उत्पन्न होने के विषय में भी कथन करना चाहिए।**

णवरं–केवलनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खए भाणियव्वे।

विशेष–यहाँ केवलज्ञानावरणीय कर्म का क्षय कहना चाहिए।

**सेसं तं चेव।**

**शेष कथन पूर्ववत् जानना चाहिए।**

प. असोच्चा णं भंते ! केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियउवासियाए वा–

१. केवलिपण्णत्तं धम्मं लभेज्ज सवणयाए **जाव** ११. केवलनाणं उप्पाडेज्जा ?

प्र. भन्ते ! केवलि यावत् केवलिपाक्षिक उपासिका से धर्म श्रवण किये बिना ही क्या–

१. कोई केवलि प्ररूपित धर्म श्रवण लाभ प्राप्त करता है यावत् ११. केवलज्ञान उत्पन्न कर सकता है ?

उ. गोयमा ! असोच्चा णं केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियउवासिए वा–

१. अत्थेगइए केवलिपण्णत्तं धम्मं लभेज्ज सवणयाए, अत्थेगइए केवलिपण्णत्तं धम्मं नो लभेज्ज सवणयाए जाव ११. अत्थेगइए केवलनाणं उप्पाडेज्जा, अत्थेगइए केवलनाणं नो उप्पाडेज्जा।

उ. गौतम ! केवली यावत् केवलिपाक्षिक उपासिका से सुने बिना ही,

१. कोई जीव केवलि प्ररूपित धर्म श्रवण लाभ प्राप्त करता है और कोई जीव केवलि प्ररूपित धर्म श्रवण का लाभ प्राप्त नहीं करता है यावत् ११. कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन कर सकता है और कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन नहीं कर सकता है।

प. से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ–

"असोच्चा णं जाव अत्थेगइए केवलनाणं उप्पाडेज्जा, अत्थेगइए केवलनाणं नो उप्पाडेज्जा ?"

प्र. भन्ते ! किस कारण से आप ऐसा कहते हैं कि–

धर्म श्रवण किये बिना यावत् कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन कर सकता है और कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन नहीं कर सकता है ?

उ. गोयमा ! १. जस्स णं नाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे नो कडे भवइ जाव ११. जस्स णं केवलनाणावरणिज्जाणं कम्माणं खए नो कडे भवइ,

से णं असोच्चा केवलिस्स वा जाव तप्पक्खियउवासियाए वा केवलिपण्णत्तं धम्मं नो लभेज्ज सवणयाए जाव केवलनाणं नो उप्पाडेज्जा।

जस्स णं नाणावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमे कडे भवइ जाव जस्स णं केवलनाणावरणिज्जाणं कम्माणं

उ. गौतम ! १. जिस जीव ने ज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम नहीं किया है यावत् ११. केवलज्ञानावरणीय कर्म का क्षय नहीं किया है।

वह केवलि यावत् केवलिपाक्षिक उपासिका से बिना सुने केवलि प्ररूपित धर्म श्रवण का लाभ प्राप्त नहीं कर सकता है यावत् केवलज्ञान को उत्पन्न नहीं कर पाता है।

जिस जीव ने ज्ञानावरणीय कर्म का क्षयोपशम किया है यावत् जिसने केवलज्ञानावरणीय कर्म का क्षय किया है वह

खए कडे भवइ, से णं असोच्चा केवलिस्स वा **जाव** तप्पक्खियउवासियाए वा केवलिपण्णत्तं धम्मं लभेज्ज सवणयाए, केवलं बोहिं बुज्झेज्जा **जाव** केवलनाणं उप्पाडेज्जा।

तस्स णं छट्ठंछट्ठेणं अनिक्खित्तेणं तवोकम्मेणं उड्ढं बाहाओ पगिज्झिय सूराभिमुहस्स आयावणभूमीए आयावेमाणस्स पगइभद्दयाए पगइउवसंतयाए पगइपयणुकोह-माण-माया-लोभयाए मिउमद्दव-संपन्नयाए अल्लीणताए भद्दताए विणीतताए अण्णयाकयाए सुभेणं अज्झवसाणेणं सुभेणं परिणामेणं लेस्साहिं विसुज्झमाणीहिं तयावरणिज्जाणं कम्माणं खओवसमेणं ईहापोह-मग्गण-गवेसणं करेमाणस्स विभंगे नामं अन्नाणे समुप्पज्जइ,

से णं तेणं विभंगनाणेणं जहण्णेणं अंगुलस्स असंखेज्जइभागं,

उक्कोसेणं असंखेज्जाइं जोयणसहस्साइं जाणइ पासइ,

से णं तेणं विभंगनाणेणं समुप्पन्नेणं जीवे वि जाणइ, अजीवे वि जाणइ,

पासंडत्थे सारंभे सपरिग्गहे संकिलिस्समाणे वि जाणइ, विसुज्झमाणे वि जाणइ,

से णं पुव्वामेव सम्मत्तं पडिवज्जइ,

सम्मत्तं पडिवज्जित्ता समणधम्मं रोएइ,

समणधम्मं रोएत्ता चरित्तं पडिवज्जइ,

चरित्तं पडिवज्जित्ता लिंगं पडिवज्जइ,

तस्स णं तेहिं मिच्छत्तपज्जवेहिं परिहायमाणेहिं परिहायमाणेहिं सम्मद्दंसणपज्जवेहिं परिवड्ढमाणेहिं परिवड्ढमाणेहिं से विभंगे अन्नाणे सम्मत्तपरिग्गहिए खिप्पामेव ओही परावत्तइ।

प. से णं भंते ! कइसु लेस्सासु होज्जा ?

उ. गोयमा ! तिसु विसुद्धलेस्सासु होज्जा, तं जहा–

१. तेउलेस्साए, २. पम्हलेस्साए,

३. सुक्कलेस्साए।

प. से णं भंते ! कइसु णाणेसु होज्जा ?

उ. गोयमा ! तिसु, १. आभिणिबोहियनाणं, २. सुयणाण ३. ओहिनाणेसु होज्जा।

प. से णं भंते ! किं सजोगी होज्जा, अजोगी होज्जा ?

उ. गोयमा ! सजोगी होज्जा, नो अजोगी होज्जा।

प. जइ णं भंते ! सजोगी होज्जा किं मणजोगी होज्जा, वइजोगी होज्जा, कायजोगी होज्जा ?

उ. गोयमा ! मणजोगी वा होज्जा, वइजोगी वा होज्जा, कायजोगी वा होज्जा।

प. से णं भंते ! किं सागारोवउत्ते होज्जा, अणागारोवउत्ते होज्जा ?

केवलि **यावत्** केवलिपाक्षिक उपासिका से बिना सुने ही धर्म श्रवण का लाभ प्राप्त कर सकता है, शुद्ध बोधि लाभ का अनुभव कर सकता है **यावत्** केवलज्ञान उत्पन्न कर सकता है।

निरन्तर छठ-छठ का तपःकर्म करते हुए सूर्य के सम्मुख बाहें ऊंची करके आतापना भूमि में आतापना लेते हुए उस जीव की प्रकृति-भद्रता से, प्रकृति की उपशान्तता से, स्वाभाविक रूप से ही क्रोध, मान, माया और लोभ की अत्यन्त मन्दता होने से, अत्यन्त मृदुत्वसम्पन्नता से, कामभोगों में अनासक्ति से, भद्रता और विनीतता से किसी समय शुभ अध्यवसाय, शुभ परिणाम, विशुद्ध लेश्या एवं तदावरणीय कर्मों के क्षयोपशम से ईहा, अपोह, मार्गणा और गवेषणा करते हुए विभंग नामक अज्ञान उत्पन्न होता है।

फिर वह उस उत्पन्न हुए विभंगज्ञान द्वारा जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग उत्कृष्ट असंख्यात हजार योजन तक जानता देखता है।

वह उस उत्पन्न हुए विभंगज्ञान से जीवों को भी जानता है और अजीवों को भी जानता है।

वह सारम्भी, सपरिग्रही और संक्लेश पाते हुए पाषण्डस्थ जीवों को भी जानता है और विशुद्ध होते हुए पाषण्डस्थ जीवों को भी जानता है।

तत्पश्चात् वह सर्वप्रथम सम्यक्त्व प्राप्त करता है,

सम्यक्त्व प्राप्त करके श्रमणधर्म पर रुचि करता है,

श्रमणधर्म पर रुचि करके चारित्र अंगीकार करता है,

चारित्र अंगीकार करके लिंग श्रमण वेश स्वीकार करता है। जिसमें उसके मिथ्यात्व के पर्याय क्रमशः क्षीण होते-होते और सम्यग्-दर्शन के पर्याय क्रमशः बढ़ते-बढ़ते पूर्ण सम्यक्त्व युक्त हो जाने पर वह विभंग नामक अज्ञान, सम्यक्त्व के कारण शीघ्र ही अवधिज्ञान के रूप में परिवर्तित हो जाता है।

प्र. भन्ते ! उस अवधिज्ञानी के कितनी लेश्याएँ होती हैं ?

उ. गौतम ! उसके तीन विशुद्ध लेश्याएँ होती हैं, यथा–

१. तेजोलेश्या, २. पद्मलेश्या,

३. शुक्ललेश्या।

प्र. भन्ते ! उसके कितने ज्ञान होते हैं ?

उ. गौतम ! उसके तीन ज्ञान होते हैं, १. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान।

प्र. भन्ते ! वह सयोगी होता है या अयोगी होता है ?

उ. गौतम ! वह सयोगी होता है, अयोगी नहीं होता है।

प्र. भन्ते ! यदि वह सयोगी होता है, तो क्या मनोयोगी होता है, वचनयोगी होता है या काययोगी होता है ?

उ. गौतम ! वह मनोयोगी होता है, वचनयोगी होता है और काययोगी भी होता है।

प्र. भन्ते ! वह साकारोपयोग-युक्त होता है या अनाकारोपयोग-युक्त होता है ?

उ. गोयमा ! सागारोवउत्ते वा होज्जा, अणागारोवउत्ते वा होज्जा।

प. से णं भंते ! कयरम्मि संघयणे होज्जा ?

उ. गोयमा ! वइरोसभनारायसंघयणे होज्जा।

प. से णं भंते ! कयरम्मि संठाणे होज्जा ?

उ. गोयमा ! छण्हं संठाणाणं अन्नयरे संठाणे होज्जा।

प. से णं भंते ! कयरम्मि उच्चत्ते होज्जा ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं सत्तरयणी, उक्कोसेणं पंचधणुसइए होज्जा।

प. से णं भंते ! कयरम्मि आउए होज्जा ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं साइरेगट्ठवासाउए, उक्कोसेणं पुव्वकोडिआउए होज्जा।

प. से णं भंते ! किं सवेदए होज्जा, अवेदए होज्जा ?

उ. गोयमा ! सवेदए होज्जा, नो अवेदए होज्जा।

प. जइ णं भंते ! सवेदए होज्जा किं इत्थीवेदए होज्जा, पुरिसवेदए होज्जा, नपुंसगवेदए होज्जा, पुरिसनपुंसगवेदए होज्जा ?

उ. गोयमा ! नो इत्थीवेदए होज्जा, पुरिसवेदए वा होज्जा, नो नपुंसगवेदए होज्जा, पुरिसनपुंसगवेदए वा होज्जा।

प. से णं भंते ! किं सकसाई होज्जा, अकसाई होज्जा ?

उ. गोयमा ! सकसाई होज्जा, नो अकसाई होज्जा।

प. जइ सकसाई होज्जा, से णं भंते ! कइसु कसाएसु होज्जा ?

उ. गोयमा ! चउसु संजलणकोह-माण-माया-लोभेसु होज्जा।

प. तस्स णं भंते ! केवइया अज्झवसाणा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा अज्झवसाणा पण्णत्ता।

प. ते णं भंते ! पसत्था अप्पसत्था ?

उ. गोयमा ! पसत्था, नो अप्पसत्था।

से णं पसत्थेहिं अज्झवसाणेहिं वट्टमाणे—

अणंतेहिं नेरइयभवग्गहणेहिंतो अप्पाणं विसंजोएइ,

अणंतेहिं तिरिक्खजोणिय भवग्गहणेहिंतो अप्पाणं विसंजोएइ,

अणंतेहिं मणुस्सभवग्गहणेहिंतो अप्पाणं विसंजोएइ,

अणंतेहिं देवभवग्गहणेहिंतो अप्पाणं विसंजोएइ,

जाओ वि य से इमाओ नेरइय-तिरिक्खजोणिय-मणुस्स-देवगइनामाओ उत्तरपयडीओ,

तासिं च णं उवग्गहिए अणंताणुबंधी कोह-माण-माया-लोभे खवेइ,

उ. गौतम ! वह साकारोपयोग-युक्त होता है और अनाकारोपयोग युक्त भी होता है।

प्र. भन्ते ! वह किस संहनन वाला होता है ?

उ. गौतम ! वह वज्रऋषभनाराचसंहनन वाला होता है।

प्र. भन्ते ! वह किस संस्थान में होता है ?

उ. गौतम ! वह छह संस्थानों में से किसी भी संस्थान में होता है।

प्र. भन्ते ! वह कितनी ऊँचाई वाला होता है ?

उ. गौतम ! वह जघन्य सात हाथ उत्कृष्ट पांच सौ धनुष ऊँचाई वाला होता है।

प्र. भन्ते ! वह कितनी आयुष्य वाला होता है,

उ. गौतम ! वह जघन्य साधिक आठ वर्ष, उत्कृष्ट पूर्वकोटी आयुष्य वाला होता है।

प्र. भन्ते ! वह सवेदी होता है या अवेदी होता है ?

उ. गौतम ! वह सवेदी होता है, अवेदी नहीं होता है।

प्र. भन्ते ! यदि वह सवेदी होता है तो क्या-स्त्रीवेदी होता है, पुरुषवेदी होता है नपुंसकवेदी होता है या पुरुष-नपुंसक वेदी होता है ?

उ. गौतम ! वह स्त्रीवेदी नहीं होता, पुरुषवेदी होता है, नपुंसकवेदी नहीं होता, किन्तु पुरुष-नपुंसकवेदी होता है।

प्र. भन्ते ! क्या वह सकषायी होता है या अकषायी होता है ?

उ. गौतम ! वह सकषायी होता है, अकषायी नहीं होता है।

प्र. भन्ते ! यदि वह सकषायी होता है तो वह कितने कषायों वाला होता है ?

उ. गौतम ! वह संज्वलन कोध, मान, माया और लोभ इन चार कषायों से युक्त होता है।

प्र. भन्ते ! उसके कितने अध्यवसाय होते हैं ?

उ. गौतम ! उसके असंख्यात अध्यवसाय होते हैं।

प्र. भन्ते ! उसके वे अध्यवसाय प्रशस्त होते हैं या अप्रशस्त होते हैं ?

उ. गौतम ! वे प्रशस्त होते हैं, अप्रशस्त नहीं होते हैं।

वह अवधिज्ञानी बढ़ते हुए प्रशस्त अध्यवसायों से,

अनन्त नैरयिकभव-ग्रहण से अपनी आत्मा को विसंयुक्त (अलग) कर लेता है,

अनन्त तिर्यञ्चयोनिक भव ग्रहण से अपनी आत्मा को विसंयुक्त कर लेता है,

अनन्त मनुष्यभव-ग्रहण से अपनी आत्मा को विसंयुक्त कर लेता है,

अनन्त देव-भव ग्रहण से अपनी आत्मा को विसंयुक्त कर लेता है।

जो ये नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति और देवगति नामक चार उत्तर प्रकृतियां हैं,

उन प्रकृतियों के आधारभूत अनन्तानुबन्धी क्रोध, मान, माया और लोभ का क्षय करता है।

अणंताणुबंधी कोह-माण-माया-लोभे खवित्ता,
अपच्चक्खाणकसाए कोह--माण-माया-लोभे खवइ,

अपच्चक्खाणकंसाए कोह-माण-माया-लोभे खवित्ता,

पच्चक्खाणावरणे कोह-माण-माया-लोभे खवेइ,

पच्चक्खाणावरणें कोह-माण-माया-लोभे खवित्ता,

संजलणे कोह-माण-माया-लोभे खवेइ,
संजलणे कोह-माण-माया-लोभे-खवित्ता,
पंचविहं नाणावरणिज्जं,
नवविहं दरिसणावरणिज्जं,
पंचविहमंतराइयं
तालमत्थकडं च णं मोहणिज्जं कट्टु कम्मरयविकरणकरं अपुव्वकरणं अणुपविट्ठस्स अणंते अणुत्तरे निव्वाघाए निरावरणे कसिणे पडिपुण्णे केवलवरनाण-दंसणे समुप्पज्जइ।

अनन्तानुबन्धी क्रोध-मान-माया-लोभ का क्षय करके
अप्रत्याख्यानावरण-क्रोध-मान-माया-लोभ-कषाय का क्षय करता है;
अप्रत्याख्यानावरण क्रोध-मान-माया-लोभ कषाय का क्षय करके,
प्रत्याख्यानावरण-क्रोध-मान-माया-और लोभ-कषाय का क्षय करता है।
प्रत्याख्यानावरण क्रोध-मान माया और लोभ कषाय का क्षय करके
संज्वलन क्रोध, मान, माया और लोभ का क्षय करता है।
संज्वलन क्रोध-मान-माया और लोभ का क्षय करके
पंचविध ज्ञानावरणीयकर्म,
नवविध दर्शनावरणीयकर्म,
पंचविध अन्तरायकर्म तथा,
मोहनीयकर्म को कटे हुए ताड़वृक्ष के समान बनाकर, कर्मरज को बिखेरने वाले अपूर्वकरण (आठवें गुणस्थान) में प्रविष्ट उस जीव को अनन्त, अनुत्तर, व्याघातरहित, आवरणरहित, कृत्स्न, प्रतिपूर्ण एवं श्रेष्ठ केवलज्ञान और केवलदर्शन उत्पन्न होता है।

प. से णं भंते ! केवलिपण्णत्तं धम्मं आघवेज्जा वा जाव उवदंसेज्ज वा ?
उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, णन्नत्थ एगणाएणं वा एगवागरणेण वा।

प. से णं भंते ! पव्वावेज्ज वा, मुडांवेज्ज वा ?
उ. गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे, उवदेस पुण करेज्जा।

प. से णं भंते ! सिज्झइ जाव अंतं करेइ ?
उ. हंता, गोयमा ! सिज्झइ जाव अंतं करेइ।

प. से णं भंते ! किं उड्ढं होज्जा, अहो होज्जा, तिरियं होज्जा ?
उ. गोयमा ! उड्ढं वा होज्जा, अहो वा होज्जा, तिरियं वा होज्जा।
उड्ढं होज्जमाणे सद्दावइ-वियडावइ-गंधावइ-मालवंत-परियाएसु वट्टवेयड्ढ-पव्वएसु होज्जा।
साहरणं पडुच्च सोमणसवणे वा पंडगवणे वा होज्जा।

अहो होज्जमाणे गड्डाए वा दरीए वा होज्जा,
साहरणं पडुच्च पायाले वा भवणे वा होज्जा।

तिरियं होज्जमाणे पन्नरससु कम्मभूमीसु होज्जा,

प्र. भन्ते ! वे असोच्चा केवली, केवलिप्ररूपित धर्म का कथन करते हैं यावत् उदाहरण देकर समझाते हैं ?
उ. गौतम ! यह शक्य नहीं है। वे केवल एक ज्ञात (दृष्टान्त) अथवा एक प्रश्न के उत्तर के सिवाय अन्य उपदेश नहीं करते।

प्र. भन्ते ! वे (असोच्चा केवली) किसी को प्रव्रजित करते हैं या मुण्डित करते हैं ?
उ. गौतम ! यह शक्य नहीं है, किन्तु वे उपदेश (निर्देश) करते हैं।

प्र. भन्ते ! वे सिद्ध होते हैं यावत् समस्त दुःखों का अन्त करते हैं ?
उ. हाँ, गौतम ! वे सिद्ध होते हैं यावत् सर्व दुःखों का अन्त करते हैं।

प्र. भन्ते ! वे (असोच्चा केवली) ऊर्ध्वलोक में होते हैं, अधोलोक में होते हैं या तिर्यक्लोक में होते हैं ?
उ. गौतम ! वे ऊर्ध्वलोक में भी होते हैं, अधोलोक में भी होते हैं और तिर्यक्लोक में भी होते हैं।
यदि ऊर्ध्वलोक में होते हैं तो शब्दापाती, विकटापाती, गन्धापाती और माल्यवन्त नामक वृत्त पर्वतों में होते हैं,
तथा संहरण की अपेक्षा सौमनसवन में अथवा पाण्डुकवन में होते हैं।
यदि अधोलोक में होते हैं तो गर्त्त में अथवा गुफा में होते हैं,
तथा संहरण की अपेक्षा पातालकलशों में अथवा भवनवासी देवों के भवनों में होते हैं।
यदि तिर्यक्लोक में होते हैं तो पन्द्रह कर्मभूमि में होते हैं तथा

साहरणं पडुच्च अड्ढाइज्जदीव-समुद्द तदेक्कदेसभाए होज्जा,

प. ते णं भंते ! एगसमएणं केवइया होज्जा ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं दस।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

असोच्चा णं केवलिस्स वा जाव तप्पक्खियउवासियाए वा

अत्थेगइए केवलिपण्णत्तं धम्मं लभेज्ज सवणयाए, अत्थेगइए नो लभेज्ज सवणयाए जाव अत्थेगइए केवलनाणं उप्पाडेज्जा अत्थेगइए केवलनाणं नो उप्पाडेज्जा। *–विया. स. ९, उ. ३१, सु. ८-३१*

संहरण की अपेक्षा अढाई द्वीप और दो समुद्रों के एक भाग में होते हैं।

प्र. भन्ते ! वे (असोच्चा केवली) एक समय में कितने होते हैं ?

उ. गौतम ! वे जघन्य एक, दो अथवा तीन और उत्कृष्ट दस होते हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

केवलि यावत् केवलिपाक्षिक उपासिका से धर्मश्रवण किये बिना ही–

किसी जीव को केवलि प्ररूपित धर्म श्रवण प्राप्त होता है और किसी जीव को धर्म श्रवण का लाभ प्राप्त नहीं होता है यावत् कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन करता है और कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन नहीं करता है।

### ११८. सोच्चा पंचणाणाणं उप्पायानुप्पाय परूवणं–

प. सोच्चा णं भंते ! केवलिस्स वा जाव तप्पक्खिय उवासियाए वा आभिणिबोहियणाणं जाव केवलनाणं उप्पाडेज्जा ?

उ. गोयमा ! सोच्चा णं केवलिस्स वा जाव तप्पक्खिय उवासियाए अत्थेगइए आभिणिबोहियणाणं जाव केवलनाणं उप्पाडेज्जा, अत्थेगइए णो उप्पाडेज्जा।

सेसं जहेव असोच्चा।

तस्स णं अट्ठमअट्ठमेणं अनिक्खित्तेणं तवोकम्मेणं अप्पाणं भावेमाणस्स पगइभद्दयाए तहेव जाव ईहापोह-मग्गण-गवेसणं करेमाणस्स ओहिणाणे समुप्पज्जइ।

से णं तेणं ओहिनाणेणं समुप्पन्नेणं जहण्णेणं अंगुलस्स असंखेज्जइभागं,

उक्कोसेणं असंखेज्जाइं अलोए लोयप्पमाणमेत्ताइं खंडाइं जाणइ पासइ।

प. से णं भंते ! कइसु लेस्सासु होज्जा ?

उ. गोयमा ! छसु लेस्सासु होज्जा, तं जहा–

१. कण्हलेसाए जाव ६. सुक्कलेसाए।

प. से णं भंते ! कइसु णाणेसु होज्जा।

उ. गोयमा ! तिसु वा, चउसु वा होज्जा।

तिसु होज्जमाणे–

१. आभिणिबोहियनाण, २. सुयनाणं, ३. ओहिनाणेसु होज्जा,

चउसु होज्जमाणे,

१. आभिणिबोहियनाण, २. सुयनाणं, ३. ओहिनाणं ४. मणपज्जवनाणेसु होज्जा।

प. से णं भंते ! किं सजोगी होज्जा, अजोगी होज्जा ?

उ. गोयमा ! एवं जोगो, उवओगो, संघयणं, संठाणं, उच्चत्तं, आउयं च एयाणि सव्वाणि जहा असोच्चाए तहेव भाणियव्वाणि।

प. से णं भंते ! किं सवेदए वा होज्जा, अवेदए वा होज्जा ?

### ११८. श्रुत्वा पांचज्ञानों के उपार्जन-अनुपार्जन का प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! केवली से यावत् केवली पाक्षिक की उपासिका से सुनकर क्या कोई जीव आभिनिबोधिकज्ञान यावत् केवलज्ञान प्राप्त करता है ?

उ. गौतम ! केवली यावत् केवलि-पाक्षिक उपासिका से धर्म सुनकर कोई जीव आभिनिबोधिकज्ञान यावत् केवलज्ञान प्राप्त करता है और कोई जीव प्राप्त नहीं करता है।

शेष वर्णन "असोच्चा" के समान है।

निरन्तर तेले-तेले तपःकर्म से अपनी आत्मा को भावित करते हुए प्रकृतिभद्रता आदि गुणों से यावत् ईहा, अपोह, मार्गणा एवं गवेषणा करते हुए अवधिज्ञान समुत्पन्न होता है।

वह उस उत्पन्न अवधिज्ञान के प्रभाव से जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग,

उत्कृष्ट अलोक में भी लोकप्रमाण असंख्य खण्डों को जानता और देखता है।

प्र. भन्ते ! वह कितनी लेश्याओं में होता है ?

उ. गौतम ! वह छहों लेश्याओं में होता है, यथा–

१. कृष्णलेश्या यावत् ६. शुक्ललेश्या।

प्र. भन्ते ! वह कितने ज्ञानों में होता है ?

उ. गौतम ! वह तीन या चार ज्ञानों में होता है।

यदि तीन ज्ञानों में होता है, तो–

१. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान और ३. अवधिज्ञान में होता है।

यदि चार ज्ञानों में होता है तो–

१. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान और ४. मनःपर्यवज्ञान में होता है।

प्र. भन्ते ! वह सयोगी होता है या अयोगी होता है ?

उ. गौतम ! जैसे असोच्चा के योग, उपयोग, संहनन, संस्थान, ऊँचाई और आयुष्य के विषय में कहा, उसी प्रकार यहां भी योगादि के विषय में कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! वह अवधिज्ञानी सवेदी होता है या अवेदी होता है ?

उ. गोयमा ! सवेदए वा होज्जा, अवेदए वा होज्जा।

प. जइ अवेदए होज्जा किं उवसंतवेयए होज्जा, खीणवेयए होज्जा ?

उ. गोयमा ! नो उवसंतवेयए होज्जा, खीणवेयए होज्जा।

प. जइ सवेयए होज्जा किं इत्थीवेयए होज्जा जाव पुरिसनपुंसगवेयए वा होज्जा ?

उ. गोयमा ! इत्थीवेयए वा होज्जा, पुरिसवेयए वा होज्जा, पुरिसनपुंसगवेयए वा होज्जा।

प. से णं भंते ! सकसाई होज्जा अकसाई होज्जा ?

उ. गोयमा ! सकसाई वा होज्जा, अकसाई वा होज्जा।

प. जइ अकसाई होज्जा किं उवसंतकसाई होज्जा, खीणकसाई होज्जा ?

उ. गोयमा ! नो उवसंतकसाई होज्जा, खीणकसाई होज्जा।

प. जइ सकसाई होज्जा से णं भंते ! कइसु कसाएसु होज्जा ?

उ. गोयमा ! चउसु वा, तिसु वा, दोसु वा, एक्कम्मि वा होज्जा।

चउसु होज्जमाणे–

चउसु संजलणकोह-माण-माया-लोभेसु होज्जा,

तिसु होज्जमाणे–

तिसु संजलणमाण-माया-लोभेसु होज्जा,

दोसु होज्जमाणे–

दोसु संजलणमाया-लोभेसु होज्जा,

एक्कम्मि होज्जमाणे–

एक्कम्मि संजलणे लोभे होज्जा।

प. तस्स णं भंते ! केवइया अज्झवसाणा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! असंखेज्जा अज्झवसाणा पण्णत्ता।

सेसं जहा असोच्चाए, तहेव जाव केवलवरणाण दंसण समुप्पज्जइ।

प. से णं भंते ! केवलिपण्णत्तं धम्मं आघविज्जा, वा जाव उवदंसेज्ज वा पन्नविज्जा वा ?

उ. हंता, गोयमा ! आघविज्जा वा जाव उवदंसेज्जा वा पन्नविज्जा वा।

प. से णं भंते ! पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा ?

उ. हंता, गोयमा ! पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा।

प. तस्स णं भंते ! सिस्सा वि पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा ?

उ. गौतम ! वह सवेदी भी होता है और अवेदी भी होता है।

प्र. यदि वह अवेदी होता है तो क्या उपशान्तवेदी होता है या क्षीणवेदी होता है ?

उ. गौतम ! वह उपशान्तवेदी नहीं होता है, किन्तु क्षीणवेदी होता है।

प्र. भन्ते ! यदि वह सवेदी होता है तो क्या स्त्रीवेदी होता है, यावत् पुरुष-नपुंसकवेदी होता है ?

उ. गौतम ! वह स्त्रीवेदी भी होता है, पुरुषवेदी भी होता है और पुरुष-नपुंसकवेदी होता है।

प्र. भन्ते ! वह अवधिज्ञानी सकषायी होता है या अकषायी होता है ?

उ. गौतम ! वह सकषायी भी होता है और अकषायी भी होता है।

प्र. यदि वह अकषायी होता है तो क्या उपशान्तकषायी होता है या क्षीणकषायी होता है ?

उ. गौतम ! वह उपशान्तकषायी नहीं होता है, किन्तु क्षीणकषायी होता है।

प्र. यदि वह सकषायी होता है तो कितने कषायों में होता है ?

उ. गौतम ! वह चार कषायों में, तीन कषायों में, दो कषायों में अथवा एक कषाय में होता है।

यदि वह चार कषायों में होता है,

तो संज्वलन क्रोध, मान, माया और लोभ में होता है।

यदि तीन कषायों में होता है,

तो संज्वलन मान, माया और लोभ में होता है।

यदि दो कषायों में होता है,

तो संज्वलन माया और लोभ में होता है,

यदि वह एक कषाय में होता है,

तो एक संज्वलन लोभ में होता है।

प्र. भन्ते ! उस अवधिज्ञानी के कितने अध्यवसाय बताए गए हैं ?

उ. गौतम ! उसके असंख्यात अध्यवसाय होते हैं।

शेष वर्णन असोच्चा के समान केवलवरज्ञान दर्शन की उत्पत्ति तक समझना चाहिए।

प्र. भन्ते ! वे केवलि-प्ररूपित धर्म का कथन करते हैं यावत् उदाहरण देकर समझाते हैं ?

उ. हां, गौतम ! वे केवलि-प्ररूपित धर्म कहते हैं यावत् उदाहरण देकर समझाते हैं।

प्र. भन्ते ! क्या वे किसी को प्रव्रजित भी करते हैं और मुण्डित भी करते हैं ?

उ. हाँ, गौतम ! वे प्रव्रजित भी करते हैं, और मुण्डित भी करते हैं।

प्र. भन्ते ! क्या उनके शिष्य भी किसी को प्रव्रजित करते हैं और मुण्डित भी करते हैं ?

उ. हंता, गोयमा ! पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा।

प. तस्स णं भंते ! पसिस्सा वि पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा ?

उ. हंता, गोयमा ! पव्वावेज्ज वा, मुंडावेज्ज वा।

प. से णं भंते ! सिज्झइ जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेइ ?

उ. हंता, गोयमा ! सिज्झइ जाव सव्वदुक्खाणमंतं करेइ।

प. तस्स णं भंते ! सिस्सा वि सिज्झंति जाव अंतं करेंति ?

उ. हंता, गोयमा ! सिज्झंति जाव अंतं करेंति।

प. तस्स णं भंते ! पसिस्सा वि सिज्झंति जाव अंतं करेंति ?

उ. हंता, गोयमा ! सिज्झंति जाव अंतं करेंति।

**से णं भंते ! किं उड्ढं होज्जा, एवं पुच्छा जहेव असोच्चाए।**

प. ते णं भंते ! एकसमएणं केवइया होज्जा ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं एक्को वा, दो वा, तिण्णि वा, उक्कोसेणं अट्ठसयं।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ–

सोच्चा णं केवलिस्स वा जाव केवलिउवासियाए वा जाव अत्थेगइए केवलनाणं उप्पाडेज्जा। अत्थेगइए केवलनाणं नो उप्पाडेज्जा॥

*–विया. स. ९, उ. ३१, सु. ३२-४४*

**११९. जीव चउवीसदंडएसु सिद्धेसु य नाणानाणित्त परूवणं–**

प. जीवा णं भंते ! किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जीवा नाणी वि, अन्नाणी वि।

अत्थेगइया एगनाणी।

जे नाणी ते अत्थेगइया दुन्नाणी,

अत्थेगइया तिन्नाणी,

अत्थेगइया चउनाणी,

जे एगनाणी ते नियमा केवलनाणी।

जे दुन्नाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी य,

२. सुयनाणी य।

जे तिन्नाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी य,

२. सुयनाणी य, ३. ओहिनाणी य।

अहवा १. आभिणिबोहियनाणी य, २. सुयनाणी य,

३. मणपज्जवनाणी य।

जे चउनाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी य,

२. सुयनाणी य, ३. ओहिनाणी य, ४. मणपज्जवनाणी य।

उ. हां, गौतम ! उनके शिष्य भी प्रव्रजित करते हैं और मुण्डित भी करते हैं।

प्र. भन्ते ! क्या उनके प्रशिष्य भी किसी को प्रव्रजित और मुण्डित करते हैं ?

उ. हां, गौतम ! उनके प्रशिष्य भी प्रव्रजित करते हैं और मुण्डित करते हैं।

प्र. भन्ते ! वे सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं ?

उ. हां, गौतम ! वे सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं।

प्र. भन्ते ! क्या उनके शिष्य भी सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं ?

उ. हां, गौतम ! वे भी सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं।

प्र. भन्ते ! क्या उनके प्रशिष्य भी सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं ?

उ. हाँ, गौतम ! वे भी सिद्ध होते हैं यावत् सर्वदुःखों का अन्त करते हैं।

**भन्ते ! वे ऊर्ध्वलोक में होते हैं इत्यादि प्रश्न और उत्तर "असोच्चा" के समान जानना चाहिए।**

प्र. भन्ते ! वे एक समय में कितने होते हैं ?

उ. गौतम ! वे एक समय में जघन्य एक, दो या तीन होते हैं और उत्कृष्ट एक सौ आठ होते हैं।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि–

"केवली यावत् केवलिपाक्षिक उपासिका से धर्म श्रवण कर यावत् कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन करता है और कोई जीव केवलज्ञान उपार्जन नहीं करता है।

**११९. जीव चौवीसदंडकों और सिद्धों में ज्ञानित्व अज्ञानित्व का प्ररूपण–**

प्र. भन्ते ! जीव ज्ञानी है या अज्ञानी है ?

उ. गौतम ! जीव ज्ञानी भी है और अज्ञानी भी है।

कुछ जीव एक ज्ञान वाले हैं।

जो जीव ज्ञानी हैं, उनमें से कुछ जीव दो ज्ञान वाले हैं,

कुछ जीव तीन ज्ञान वाले हैं,

कुछ जीव चार ज्ञान वाले हैं,

जो एक ज्ञान वाले हैं, वे नियमतः केवलज्ञानी हैं।

जो दो ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञानी,

२. श्रुतज्ञानी हैं।

जो तीन ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञानी,

२. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी हैं।

अथवा १. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी,

३. मनःपर्यवज्ञानी हैं।

जो चार ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञानी,

२. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी, ४. मनःपर्यवज्ञानी हैं।

जे अन्नाणी ते अत्थेगइया दुअन्नाणी,
अत्थेगइया तिअन्नाणी।
जे दुअन्नाणी ते १. मइअन्नाणी य,
२. सुयअन्नाणी य।
जे तिअन्नाणी ते १. मइअन्नाणी य,
२. सुयअन्नाणी य, ३. विभंगनाणी य।
*–विया. स. ८ उ. २, सु. २९*

× × × × × ×

प. दं. १. नेरइया णं भंते ! किं नाणी, अन्नाणी ?
उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
जे नाणी ते नियमा तिन्नाणी, तं जहा–
१. आभिणिवोहियनाणी य, २. सुयनाणी य,
३. ओहिनाणी य।
जे अन्नाणी ते अत्थेगइया दुअन्नाणी,
अत्थेगइया तिअन्नाणी।
एवं तिण्णि अण्णाणाणि भयणाए[1]।
*–विया. स. ८, उ. २, सु. ३०*

प. इमीसे णं भंते! रयणप्पभाए पुढवीए णेरइया किं णाणी अण्णाणी ?
उ. गोयमा ! णाणी वि, अण्णाणी वि।
जे णाणी ते णियमा तिण्णाणी, तं जहा–
१. आभिणिवोहियणाणी, २. सुयणाणी, ३. ओहिणाणी
जे अण्णाणी ते अत्थेगइया दु अण्णाणि, अत्थेगइया ति अन्नाणी।
जे दु अन्नाणी ते णियमा १. मइअन्नाणी य,
२. सुय-अण्णाणी य।
जे ति अन्नाणी ते नियमा १. मइ-अण्णाणी,
२. सुय-अण्णाणी, ३. विभंगणाणी वि।
सेसा णं णाणी वि, अण्णाणी वि तिण्णि

एवं जाव अहेसत्तमाए। *–जीवा. पडि. ३, सु. ८८(२)*

प. दं. २. असुरकुमारा णं भंते! किं नाणी, अन्नाणी ?
उ. गोयमा ! जहेव नेरइया तहेव असुरकुमारा।

दं. ३-११. एवं जाव थणियकुमारा।

प. दं. १२. पुढविकाइया णं भंते! किं नाणी, अण्णाणी ?
उ. गोयमा ! नो नाणी, अन्नाणी ते नियमा दु अण्णाणि, तं जहा–
१. मइ अन्नाणी य, २. सुय अन्नाणी य[2]।
दं. १३-१६. एवं जाव वणस्सइकाइया[3]।

जो अज्ञानी हैं, उनमें से कुछ जीव दो अज्ञान वाले हैं,
कुछ जीव तीन अज्ञान वाले हैं।
जो जीव दो अज्ञान वाले हैं, वे–१. मति-अज्ञानी,
२. श्रुतअज्ञानी है।
जो जीव तीन अज्ञान वाले हैं, वे–१. मति-अज्ञानी,
२. श्रुत-अज्ञानी, ३. विभंगज्ञानी हैं।

× × × × × ×

प्र. दं. १. भन्ते ! नैरयिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?
उ. गौतम ! नैरयिक जीव ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
उनमें जो ज्ञानी हैं, वे नियमतः तीन ज्ञान वाले हैं, यथा–
१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी,
३. अवधिज्ञानी।
जो अज्ञानी हैं उनमें से कुछ दो अज्ञान वाले हैं,
कुछ तीन अज्ञान वाले हैं।
इस प्रकार तीन अज्ञान (विकल्प) से जानने चाहिए।

प्र. भन्ते ! इस रत्नप्रभा पृथ्वी के नैरयिक ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?
उ. गौतम ! ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं वे निश्चय से तीन ज्ञान वाले हैं, यथा–
१. आभिनिवोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी।
जो अज्ञानी हैं उनमें कोई दो अज्ञान वाले हैं और कोई तीन अज्ञान वाले हैं।
जो दो अज्ञान वाले हैं वे नियम से १. मति-अज्ञानी और
२. श्रुत-अज्ञानी हैं।
जो तीन अज्ञान वाले हैं वे नियम से १. मति-अज्ञानी,
२. श्रुत-अज्ञानी और ३. विभंगज्ञानी है।
**शेष पृथ्वियों के नैरयिक ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं पूर्ववत् तीनों हैं,**
**इसी प्रकार अधः सप्तम पृथ्वी पर्यन्त जानना चाहिए।**

प्र. दं. २. भन्ते ! असुरकुमार ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?
उ. गौतम ! नैरयिकों के समान असुरकुमारों के लिए भी कथन करना चाहिए।
दं. ३-११. इसी प्रकार स्तनितकुमारों पर्यन्त कहना चाहिए।

प्र. दं. १२. भन्ते ! पृथ्वीकायिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?
उ. गौतम ! वे ज्ञानी नहीं हैं, अज्ञानी हैं। वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा–
१. मति-अज्ञानी, २. श्रुत-अज्ञानी।
दं. १३-१६. इसी प्रकार वनस्पतिकायिकों पर्यन्त जानना चाहिए।

---

१. [illegible]   २. जीवा. पडि. १, सु. १३ (१५)   ३. जीवा. पडि. १, सु. १४-२६

प. दं. १७. वेइंदिया णं भंते! किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा! नाणी वि, अन्नाणी वि।
जे नाणी ते नियमा दुन्नाणी, तं जहा–
१. आभिणिबोहियनाणी य, २. सुयनाणी य।
जे अन्नाणी ते नियमा दुअन्नाणी, तं जहा–
१. आभिणिबोहियअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य[1]।
दं. १८-१९. एवं तेइंदिया चउरिंदिया वि[2]।

प. दं. २०. पंचेंदिय-तिरिक्खजोणिया णं, भंते! किं, नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा! नाणी वि, अन्नाणी वि।
जे नाणी ते अत्थेगइया दुन्नाणी,
अत्थेगइया तिन्नाणी।
एवं तिण्णि नाणाणि तिण्णि अण्णाणाणि य भयणाए[3]।
–विया. स. ८, उ. २, सु. ३१-३४

प. सम्मुच्छिम पंचेंदियतिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते! किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा! णाणी वि, अण्णाणी वि,
जे नाणी ते नियमा दुन्नाणी, तं जहा–
१. आभिणिबोहिय णाणी य, २. सुयणाणी य,
जे अण्णाणी ते नियमा दुअन्नाणी, तं जहा–
१. आभिणिबोहिय अन्नाणी य, २. सुय अन्नाणि य।
थलयराणं खहयराणं एवं चेव।

प. गब्भवक्कंतिय पंचेंदिय तिरिक्खजोणिय जलयराणं भंते! किं नाणी अन्नाणी?

उ. गोयमा! णाणी वि, अण्णाणी वि।
जे णाणी ते अत्थेगइया दुन्नाणी, अत्थेगइया तिन्नाणी।
जे दुन्नाणी ते णियमा–१. आभिणिबोहियणाणी य, २. सुयणाणी य।
जे तिण्णाणी ते नियमा–१. आभिनिवोहियणाणी, २. सुयणाणी, ३. ओहिणाणी य।
एवं अण्णाणि वि।
थलयराणं खहयराणं एवं चेव।
–जीवा. पडि. १, सु. ३५-४०

दं. २१. मणुस्सा जहा जीवा तहेव, पंच नाणाणि तिण्णि अण्णाणाणि च भयणाए[4]। –विया. स. ८, उ. २, सु. ३५

प. सम्मुच्छिम मणुस्सा णं भन्ते! किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा! णो णाणी, अण्णाणी ते नियमा दु अण्णाणि, तं जहा–

प्र. दं. १७. भन्ते! द्वीन्द्रिय जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम! द्वीन्द्रिय जीव ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं, वे बिना विकल्प के दो ज्ञान वाले हैं, यथा–
१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी।
जो अज्ञानी हैं, वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा–
१. आभिनिवोधिकअज्ञानी, २. श्रुत-अज्ञानी।
दं. १८-१९. इसी प्रकार त्रीन्द्रिय और १९: चतुरिन्द्रिय जीवों के लिए जानना चाहिए।

प्र. दं. २०. भन्ते! पंचेन्द्रियतिर्यंचयोनिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं, उनमें से कितने ही दो ज्ञान वाले हैं और कितने ही तीन ज्ञान वाले हैं।
इस प्रकार तीन ज्ञान और तीन अज्ञान (विकल्प) से जानने चाहिए।

प्र. भन्ते! सम्मूर्च्छिम पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचर क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम! ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं,
जो ज्ञानी हैं वे नियमतः दो ज्ञान वाले है, यथा–
१. आभिनिवोधिक ज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी,
जो अज्ञानी हैं वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा–
१. आभिनिवोधिक अज्ञानी, २. श्रुत अज्ञानी
(सम्मूर्च्छिम) स्थलचरों खेचरों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

प्र. भन्ते! गर्भज पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक जलचर क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम! ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं वे कितने ही दो ज्ञान वाले हैं और कितने ही तीन ज्ञान वाले हैं।
जो दो ज्ञान वाले हैं वे नियमतः १. आभिनिवोधिक ज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी हैं।
जो तीन ज्ञान वाले हैं वे नियमतः १. आभिनिवोधिक ज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी हैं।
इसी प्रकार अज्ञानी भी जानने चाहिए।
(गर्भज) स्थलचरों खेचरों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए।

दं. २१. जिस प्रकार औधिक जीवों का कथन है उसी प्रकार मनुष्यों में भी पाँच ज्ञान और तीन अज्ञान विकल्प से कहने चाहिए।

प्र. भन्ते! सम्मूर्च्छिम मनुष्य क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम! ज्ञानी नहीं हैं, किन्तु अज्ञानी हैं। वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा–

---

१. जीवा.पडि.१, सु.२८
२. जीवा.पडि.१, सु.२९-३०
३. जीवा.पडि.३, सु.९७(१)
४. जीवा.पडि.१, सु.४१

१. मइ अन्नाणी, २. सुय अन्नाणी य।

प. गब्भवक्कंतिय मणुस्साणं भंते ! किं नाणी, अण्णाणी ?

उ. गोयमा ! णाणी वि अण्णाणी वि।

जे णाणी ते अंत्थेगइया दुन्नाणी, अत्थेगइया तिन्नाणी, अत्थेगइया चउणाणी, अत्थेगइया एगणाणी।

जे दुण्णाणी ते नियमा– १. आभिणिबोहियणाणी, २. सुयनाणी य।

जे तिणाणी ते १. आभिणिबोहिय णाणी, २. सुयणाणी, ३. ओहिणाणी य।

अहवा १. आभिणिवोहियणाणी, २. सुयणाणी, ३. मणपज्जवणाणी य।

जे चउणाणी ते णियमा–१. आभिणिबोहियणाणी, २. सुयणाणी, ३. ओहिणाणी ४. मणपज्जवणाणी य।

जे एगणाणी ते नियमा–१. केवलणाणी।

**एवं अण्णाणी वि दुअण्णाणी, ति अण्णाणी।**

*–जीवा. पडि. १, सु. ४१*

**दं. २२. वाणमंतरा जहा नेरइया।**

**दं. २३-२४. जोइसिय वेमाणियाणं तिण्णि नाणा तिण्णि अन्नाणा नियमा[१]।** *–विया. स. ८, उ. २, सु. ३६-३७*

×× ×× ××

प. सोहम्मीसाणेसु णं भंते ! कप्पेसु देवा किं णाणी, अण्णाणी ?

उ. गोयमा ! णाणी वि, अण्णाणी वि।

जे णाणी ते णियमा तिण्णाणी, तं जहा–

१. आभिणिवोहियणाणी, २. सुयणाणी, ३. ओहिणाणी।

जे अण्णाणी ते णियमा तिअण्णाणी, तं जहा–

१. मइअण्णाणी, २. सुयअण्णाणी, ३. विभंगणाणी य।

**एवं जाव गेवेज्जा।**

अणुत्तरोववाइया णाणी, णो अण्णाणी नियमा तिण्णाणी। *–जीवा. पडि. ३, सु. २०१ (ई)*

प. सिद्धा णं भंते ! किं णाणी, अण्णाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अण्णाणी। नियमा एगणाणी-केवलणाणी। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ३८*

**१२०. गइआई वीस दार विवक्खया नाणित्तानाणित्त परूवणं–**

प. निरयगइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।

तिण्णि नाणाइं नियमा तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. तिरियगइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

१. मति अज्ञानी, २. श्रुत अज्ञानी।

प्र. भन्ते ! गर्भज मनुष्य क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं वे कितने ही दो ज्ञान वाले हैं, कितने ही तीन ज्ञान वाले हैं, कितने ही चार ज्ञान वाले हैं और कितने ही एक ज्ञान वाले हैं।

जो दो ज्ञान वाले हैं वे नियमतः १. आभिणिबोधिक ज्ञानी, २. श्रुत ज्ञानी हैं।

जो तीन ज्ञान वाले हैं वे १. आभिनिबोधिक ज्ञानी, २. श्रुत ज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी हैं।

अथवा १. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३. मनःपर्यवज्ञानी हैं।

जो चार ज्ञान वाले हैं वे नियमतः १. आभिनिबोधिक ज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी, ४. मनःपर्यवज्ञानी हैं।

जो एक ज्ञान वाले हैं वे नियमतः एक केवलज्ञानी हैं।

**इसी प्रकार अज्ञानी भी दो अज्ञान वाले और तीन अज्ञान वाले हैं।**

**दं. २२. वाणव्यन्तर देवों का कथन नैरयिकों के समान हैं।**

**दं. २३-२४. ज्योतिष्क और वैमानिक देवों में तीन ज्ञान और तीन अज्ञान नियमतः पाये जाते हैं।**

×× ×× ××

प्र. भन्ते ! सौधर्म-ईशान कल्प में देव क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं वे नियमतः तीन ज्ञान वाले हैं, यथा–

१. आभिनिवोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३. अवधिज्ञानी।

जो अज्ञानी हैं वे नियमतः तीन अज्ञान वाले हैं, यथा–

१. मतिअज्ञानी, २. श्रुतअज्ञानी, ३. विभंगज्ञानी।

**इसी प्रकार ग्रैवेयक पर्यन्त जानना चाहिए।**

अनुत्तरोपपातिक देव ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं वे नियमतः तीन ज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! सिद्ध ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सिद्ध ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं। वे विना विकल्प के एक केवलज्ञान वाले हैं।

**१२०. गति आदि बीस द्वारों की विवक्षा से ज्ञानत्व अज्ञानत्व का प्ररूपण :–**

प्र. भन्ते ! नरक गति के जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं, वे नियमतः तीन ज्ञान वाले हैं और जो अज्ञानी हैं वे भजना (विकल्प) से तीन अज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! तिर्यञ्चगति के जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

---

[illegible]

१. इस द्वार में गर्भजमनुष्य जीवों की अपेक्षा पृच्छा है।

उ. गोयमा ! दो नाणा, दो अन्नाणा नियमा।

प. मणुस्सगइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणाइं भयणाए, दो अन्नाणाइं नियमा।

देवगइया जहा निरयगइया।

प. सिद्धगइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ३९-४३*

×× ×× ××

२. इंदियदारं–

प. सइंदिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! चत्तारि नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. एगिंदिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा पुढविक्काइया।

वेइंदिय-तेइंदिय-चउरिंदियाणं दो नाणा, दो अन्नाणा नियमा।

पंचेंदिया जहा सइंदिया।

प. अणिंदिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा *–विया. स. ८, उ. २, सु. ४४-४८*

×× ×× ××

३. कायदारं

प. सकाइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! पंच नाणाणि, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

पुढविकाइया जाव वणस्सइकाइया नो नाणी, अन्नाणी। नियमा दुअन्नाणी, तं जहा–

१. मइअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य।[1]

तसकाइया जहा सकाइया।

प. अकाइया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ४९-५२*

×× ×× ××

४. सुहुमदारं

प. सुहुमा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा पुढविकाइया।

प. बायरा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

प. नो सुहुमानोबायरा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गौतम ! वे नियमतः (विना विकल्प के) दो ज्ञान या दो अज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! मनुष्य गति के जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनके भजना (विकल्प) से तीन ज्ञान होते हैं और नियमतः दो ज्ञान होते हैं।

देवगति के जीवों में ज्ञान और अज्ञान का कथन नरक गति के जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! सिद्धगति के जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनका कथन सिद्धों के समान है।

×× ×× ××

२. इन्द्रिय द्वार–

प्र. भन्ते ! सेन्द्रिय जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनके चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से होते हैं।

प्र. भन्ते ! एक इन्द्रिय वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! पृथ्वीकायिक जीवों के समान है (अर्थात् अज्ञानी हैं)

दो इन्द्रिय, तीन इन्द्रिय और चार इन्द्रिय वाले जीवों में नियमतः दो ज्ञान और दो अज्ञान होते हैं।

पांच इन्द्रियों वाले जीवों का कथन सेन्द्रिय जीवों की तरह कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! अनिन्द्रिय जीव ज्ञानी है या अज्ञानी है ?

उ. गौतम ! उनका कथन सिद्धों के समान जानना चाहिए।

×× ×× ××

३. काय द्वार–

प्र. भन्ते ! सकायिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सकायिक जीवों के पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से होते हैं।

पृथ्वीकायिक से वनस्पतिकायिक पर्यन्त ज्ञानी नहीं, अज्ञानी हैं। वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा–

१. मतिअज्ञान, २. श्रुतअज्ञान।

त्रसकायिक जीवों का कथन सकायिक जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! अकायिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! इनका कथन सिद्धों के समान जानना चाहिए।

×× ×× ××

४. सूक्ष्म द्वार–

प्र. भन्ते ! सूक्ष्म जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी है ?

उ. गौतम ! इनका कथन पृथ्वीकायिक जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! बादर जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! इनका कथन सकायिक जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! नो-सूक्ष्म-नो-बादर जीव ज्ञानी है या अज्ञानी है ?

---

१. जीवा. पडि. ९, सु. ९२(९५)

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा। *-विया. स. ८, उ. २, सु. ५३-५५*

×× ×× ××

५. पज्जत्तापज्जत्त दारं-

प. पज्जत्ता णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

प. दं. १. पज्जत्ता णं भंते ! नेरइया किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा, तिण्णि अन्नाणा नियमा।

प. दं. २-११. जहा नेरइया एवं जाव थणियकुमारा।

दं. १२. पुढविकाइया जहा एगिंदिया।

दं. १३-१९. एवं जाव चउरिंदिया।

प. दं. २०. पज्जत्ता णं भंते ! पंचेंदिय-तिरिक्खजोणिया किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा, तिण्णि अन्नाणा भयणाए।

दं. २१. मणुस्सा जहा सकाइया।

दं. २२-२४. वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिया जहा नेरइया।

प. अपज्जत्ता णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा, तिण्णि अन्नाणा भयणाए ए।

×× ×× ××

प. दं. १. अपज्जत्ता णं भंते ! नेरइया किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा नियमा, तिण्णि अन्नाणा भयणा।

दं. २-११. एवं जाव थणियकुमारा।

दं. १२-१६. पुढविक्काइया जाव वणस्सइकाइया जहा एगिंदिया।

प. दं. १७. बेइंदिया णं भंते ! अपज्जत्तगा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! दो नाणा, दो अन्नाणा नियमा।

दं. १८-२०. एवं जाव पंचेंदिय-तिरिक्खजोणियाणं।

प. दं. २१. अपज्जत्ता णं भंते ! मणुस्सा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. [illegible] भयणाए, दो अन्नाणाइं नियमा।

दं. २२. [illegible] जहा नेरइया।

उ. गौतम ! उनका कथन सिद्धों के समान है।

×× ×× ××

५. पर्याप्त-अपर्याप्त द्वार

प्र. भन्ते ! पर्याप्तक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! वे सकायिक जीवों के समान है।

प्र. दं. १. भन्ते ! पर्याप्त नैरयिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! इनमें नियमतः तीन ज्ञान या तीन अज्ञान होते हैं।

दं. २-११. पर्याप्त (असुरकुमारों से स्तनितकुमारों पर्यन्त) पर्याप्त नैरयिक जीवों के समान है।

दं. १२. पर्याप्त पृथ्वीकायिक जीव एकेन्द्रिय जीवों के समान है।

दं. १३-१९. इसी प्रकार पर्याप्त चतुरिन्द्रिय पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. २०. भन्ते ! पर्याप्त पंचेन्द्रिय-तिर्यंचयोनिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से होते हैं।

दं. २१. पर्याप्त मनुष्य सकायिक जीवों के समान है।

दं. २२-२४. पर्याप्त वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक नैरयिक जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! अपर्याप्तक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से होते हैं।

×× ×× ××

प्र. दं. १. भन्ते ! अपर्याप्त नैरयिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान नियमतः होते हैं और तीन अज्ञान भजना से होते हैं।

दं. २-११. नैरयिक जीवों की तरह अपर्याप्त स्तनितकुमार देवों तक कथन करना चाहिए।

दं. १२-१६. पृथ्वीकायिक से वनस्पतिकायिक जीवों पर्यंत का कथन एकेन्द्रिय जीवों के समान हैं।

प्र. दं. १७. भन्ते ! अपर्याप्त द्वीन्द्रिय जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! इनमें दो ज्ञान या दो अज्ञान नियमतः होते हैं।

दं. १८-२०. इसी प्रकार पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चयोनिक पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. दं. २१. भन्ते ! अपर्याप्त मनुष्य ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान भजना से होते हैं और दो अज्ञान नियमतः होते हैं।

दं. २२. अपर्याप्त वाणव्यन्तर जीवों का कथन नैरयिक जीवों के समान है।

प. दं. २३-२४. अपज्जत्ता जोइसिय वेमाणिया णं भंते ! किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा, तिण्णि अन्नाणा नियमा।

प. नो पज्जत्तगा-नो अपज्जत्तगा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ५६-७०*

×× ×× ××

६. भवत्थदारं–

प. निरयभवत्था णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा निरयगइया।

प. तिरियभवत्था णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणा, तिण्णि अन्नाणा भयणाए।

प. मणुस्सभवत्था णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

प. देवभवत्था णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा निरयभवत्था।
अभवत्था जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ७१-७५*

×× ×× ××

७. भवसिद्धियदारं–

प. भवसिद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

प. अभवसिद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नो नाणी अन्नाणी, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. नो भवसिद्धिया-नो अभवसिद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. ७६-७८*

×× ×× ××

८. सन्निदारं–

प. सण्णी णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सइंदिया।
असण्णी जहा बेइंदिया।
नो सण्णी, नो असण्णी जहा सिद्धा।
*–विया. स. ८, उ. २, सु. ७९-८१*

×× ×× ××

९. लद्धिदारं–

प. कइविहा णं भंते ! लद्धी पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! दसविहा लद्धी पण्णत्ता, तं जहा–
१. नाणलद्धी, २. दंसणलद्धी,
३. चरित्तलद्धी, ४. चरित्ताचरित्तलद्धी
५. दाणलद्धी, ६. लाभलद्धी,

प्र. दं. २३-२४. भन्ते ! अपर्याप्त ज्योतिष्क और वैमानिक देव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान या तीन अज्ञान नियमतः होते हैं।

प्र. भन्ते ! नो पर्याप्त-नो-अपर्याप्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! इनका कथन सिद्ध जीवों के समान है।

×× ×× ××

६. भवस्थ द्वार–

प्र. भन्ते ! भवस्थ नैरयिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! इनके विषय में नरक गति के जीवों के समान कहना चाहिए।

प्र. भन्ते ! भवस्थ तिर्यंच जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान और तीन अज्ञान भजना से होते हैं।

प्र. भन्ते ! भवस्थ मनुष्य जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे सकायिक जीवों के समान हैं।

प्र. भन्ते ! भवस्थ देव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! इनका कथन भवस्थ नैरयिक जीवों के समान है।
अभवस्थ जीवों का कथन सिद्धों के समान है।

×× ×× ××

७. भवसिद्धिक द्वार–

प्र. भन्ते ! भवसिद्धिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे सकायिक जीवों के समान हैं।

प्र. भन्ते ! अभवसिद्धिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! ये ज्ञानी नहीं हैं, किन्तु अज्ञानी हैं। इनमें तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से होते हैं।

प्र. भन्ते ! नो भवसिद्धिक-नो अभवसिद्धिक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे सिद्ध जीवों के समान हैं।

×× ×× ××

८. संज्ञी द्वार–

प्र. भन्ते ! संज्ञी जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सेन्द्रिय जीवों के समान हैं।
असंज्ञी जीव द्वीन्द्रिय जीवों के समान हैं।
नो-संज्ञी-नो-असंज्ञी जीव सिद्ध जीवों के समान हैं।

×× ×× ××

९. लब्धि द्वार–

प्र. भन्ते ! लब्धि कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! लब्धि दस प्रकार की कही गई है, यथा–
१. ज्ञानलब्धि, २. दर्शनलब्धि,
३. चारित्रलब्धि, ४. चारित्राचारित्रलब्धि,
५. दानलब्धि, ६. लाभलब्धि,

७. भोगलद्धी, ८. उवभोगलद्धी,
९. वीरियलद्धी, १०. इंदियलद्धी

प. (१ क). नाणलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंचविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. आभिणिवोहियनाणलद्धी जाव ५. केवलनाणलद्धी

×× ×× ××

प. (१ ख). अन्नाणलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. मइअन्नाणलद्धी, २. सुयअन्नाणलद्धी,
३. विभंगनाणलद्धी।

×× ×× ××

प. (२) दंसणलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. सम्मद्दंसणलद्धी, २. मिच्छादंसणलद्धी,
३. सम्मामिच्छादंसणलद्धी।

×× ×× ××

प. (३) चरित्तलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंचविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. सामाइयचरित्तलद्धी, २. छेदोवट्ठावणियलद्धी
३. परिहारविसुद्धलद्धी, ४. सुहुमसंपरायलद्धी,
५. अहक्खायचरित्तलद्धी।

×× ×× ××

प. (४) चरित्ताचरित्तलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! एगागारा पण्णत्ता।
(५-८) एवं दाणलद्धी, लाभलद्धी, भोगलद्धी, उवभोगलद्धी एगागारा पण्णत्ता।

प. (९) वीरियलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! तिविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. बालवीरियलद्धी, २. पंडियवीरियलद्धी,
३. बालपंडियवीरियलद्धी।

प. (१०) इंदियलद्धी णं भंते ! कइविहा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंचविहा पण्णत्ता, तं जहा–
१. सोइंदियलद्धी जाव ५. फासिंदियलद्धी।

प. १. नाणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी पंच नाणाइं भयणाए।

प. [illegible] णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नो नाणी, अन्नाणी, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. [illegible] णं भंते ! जीवा किं नाणी, [illegible]

उ. [illegible] भयणाए।

७. भोगलब्धि, ८. उपभोगलब्धि,
९. वीर्यलब्धि, १०. इन्द्रियलब्धि।

प्र. (१ क). भन्ते ! ज्ञानलब्धि कितने प्रकार की कही गई हैं ?

उ. गौतम ! वह पाँच प्रकार की कही गई हैं, यथा–
१. आभिनिबोधिकज्ञानलब्धि यावत् ५. केवलज्ञानलब्धि।

×× ×× ××

प्र. (१ ख). भन्ते ! अज्ञानलब्धि कितने प्रकार की कही गई हैं ?

उ. गौतम ! अज्ञानलब्धि तीन प्रकार की कही गई हैं, यथा–
१. मति-अज्ञानलब्धि, २. श्रुत-अज्ञानलब्धि,
३. विभंगज्ञानलब्धि।

×× ×× ××

प्र. (२) भन्ते ! दर्शनलब्धि कितने प्रकार की कही गई हैं ?

उ. गौतम ! वह तीन प्रकार की कही गई हैं, यथा–
१. सम्यग्दर्शनलब्धि, २. मिथ्यादर्शनलब्धि,
३. सम्यग्मिथ्यादर्शनलब्धि।

×× ×× ××

प्र. (३) भन्ते ! चारित्रलब्धि कितने प्रकार की कही गई हैं ?

उ. गौतम ! चारित्रलब्धि पाँच प्रकार की कही गई हैं, यथा–
१. सामायिकचारित्रलब्धि, २. छेदोपस्थापनिकलब्धि,
३. परिहारविशुद्धलब्धि, ४. सूक्ष्मसम्परायलब्धि,
५. यथाख्यातचारित्रलब्धि।

×× ×× ××

प्र. (४) भन्ते ! चारित्राचारित्रलब्धि कितने प्रकारकी कही गई है ?

उ. गौतम ! वह एक ही प्रकार की कही गई है।
(५-८) इसी प्रकार दानलब्धि, लाभलब्धि, भोगलब्धि, उपभोगलब्धि ये सब एक-एक प्रकार की कही गई हैं।

प्र. (९) भन्ते ! वीर्यलब्धि कितने प्रकार की कही गई हैं ?

उ. गौतम ! वीर्यलब्धि तीन प्रकार की कही गई है, यथा–
१. बालवीर्यलब्धि, २. पण्डितवीर्यलब्धि,
३. बाल-पण्डितवीर्यलब्धि।

प्र. १०. भन्ते ! इन्द्रियलब्धि कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! वह पाँच प्रकार की कही गई है, यथा–
१. श्रोत्रेन्द्रियलब्धि, यावत् ५. स्पर्शेन्द्रियलब्धि।

प्र. १. भन्ते ! ज्ञानलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं। उनमें पाँच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! ज्ञानलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी नहीं हैं, अज्ञानी हैं, उनमें तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञानलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं, चार ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
जे नाणी ते नियमा एगनाणी, केवलनाणी।
जे अन्नाणी तेसिं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

एवं सुयनाणलद्धीया वि।

तस्स अलद्धीया वि जहा आभिणिबोहियनाणस्स अलद्धीया।

प. ओहिनाणलद्धीया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी।
अत्थेगइया तिण्णाणी अत्थेगइया चउनाणी।
जे तिण्णाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी, २. सुयनाणी, ३. ओहिनाणी।
जे चउनाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी, २. सुयनाणी, ३. ओहिनाणी, ४. मणपज्जवनाणी।

प. तस्स अलद्धीया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
ओहिनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. मणपज्जवनाणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी।
अत्थेगइया तिण्णाणी,
अत्थेगइया चउनाणी।
जे तिण्णाणी ते–१. आभिणिबोहियनाणी, २. सुयनाणी, ३. मणपज्जवनाणी।
जे चउनाणी ते–१. आभिणिवोहियनाणी, २. सुयनाणी, ३. ओहिनाणी, ४. मणपज्जवनाणी।

प. तस्स अलद्धीया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि,
मणपज्जवनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. केवलनाणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी, नियमा एगनाणी-केवलनाणी।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
केवलनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञानलब्धि-रहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं, वे नियमतः एकमात्र केवलज्ञानी हैं।
जो अज्ञानी हैं, उनमें तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

श्रुतज्ञानलब्धि वाले जीवों का कथन भी इसी प्रकार आभिनिवोधिक ज्ञानलब्धि वाले जीवों के समान है।

श्रुतज्ञानलब्धिरहित जीवों का कथन आभिनिबोधिक-ज्ञानलब्धिरहित जीवों के समान है।

प्र. भन्ते ! अवधिज्ञानलब्धियुक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं।
उनमें से कई तीन ज्ञान वाले हैं और कई चार ज्ञान वाले हैं।
जो तीन ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान वाले हैं,
जो चार ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिवोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान, ४. मनःपर्यवज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! अवधिज्ञानलब्धि से रहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
उनमें अवधिज्ञान के सिवाय चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! मनःपर्यवज्ञानलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं है।
उनमें से कितने ही तीन ज्ञान वाले हैं,
कितने ही चार ज्ञान वाले हैं।
जो तीन ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिवोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान ३. मनः पर्यवज्ञान वाले हैं।
जो चार ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिवोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान, ४. मनःपर्यवज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! मनःपर्यवज्ञान लब्धि से रहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
उनमें मनःपर्यवज्ञान के सिवाय चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! केवलज्ञानलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं वे नियमतः एकमात्र केवलज्ञान वाले हैं।

प्र. भन्ते ! केवलज्ञानलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
उनमें केवलज्ञान को छोड़कर शेष चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. अन्नाणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नो नाणी, अन्नाणी,
तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी।
पंच नाणाइं भयणाए।

जहा अन्नाणस्स लद्धिया अलद्धिया य भणिया एवं मइअन्नाणस्स सुयअन्नाणस्स य लद्धिया अलद्धिया य भाणियव्वा।

विभंगनाणलद्धियाणं तिण्णि अन्नाणाइं नियमा।

तस्स अलद्धियाणं पंच नाणाइं भयणाए, दो अन्नाणाइं नियमा।

×× ×× ××

प. २. दंसणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
पंच नाणाइं, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! तस्स अलद्धिया नत्थि।
सम्मद्दंसणलद्धियाणं पंच नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. मिच्छादंसणलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं पंच नाणाइं, तिण्णि य अन्नाणाइं भयणाए।

सम्मामिच्छादंसणलद्धिया अलद्धिया य जहा मिच्छादंसणलद्धी अलद्धी तहेव भाणियव्वं।

×× ×× ××

प. ३. चरित्तलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! पंच नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं मणपज्जवनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं, तिण्णि य अन्नाणाइं भयणाए।

प. सामाइयचरित्तलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी, केवलवज्जाइं चत्तारि नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं पंच नाणाइं, तिण्णि य अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. भन्ते ! अज्ञानलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी नहीं हैं, अज्ञानी हैं।
उनमें तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! अज्ञानलब्धि से रहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं।
उनमें पांच ज्ञान भजना से पाए जाते हैं।

जिस प्रकार अज्ञानलब्धि और अज्ञानलब्धि से रहित जीवों का कथन किया है, उसी प्रकार मति-अज्ञान और श्रुत-अज्ञानलब्धि वाले तथा इन लब्धियों से रहित जीवों का कथन भी करना चाहिए।

विभंगज्ञान-लब्धि से युक्त जीवों में नियमतः (बिना विकल्प) तीन अज्ञान होते हैं और

विभंगज्ञान-लब्धिरहित जीवों में पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से और दो अज्ञान नियमतः होते हैं।

×× ×× ××

प्र. २. भन्ते ! दर्शनलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
उनमें पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! दर्शनलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! कोई भी जीव दर्शनलब्धिरहित नहीं होता है।
सम्यग्दर्शनलब्धि प्राप्त जीवों में पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

सम्यग्दर्शनलब्धिरहित जीवों में तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! मिथ्यादर्शनलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

मिथ्यादर्शनलब्धिरहित जीवों में पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

सम्यग्मिथ्यादर्शन लब्धि प्राप्त और लब्धिरहित जीवों का कथन मिथ्यादर्शनलब्धि युक्त और लब्धिरहित जीवों के समान है।

×× ×× ××

प्र. ३. भन्ते ! चारित्रलब्धियुक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।
चारित्रलब्धिरहित जीवों में मनःपर्यवज्ञान को छोड़कर चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! सामायिकचारित्रलब्धियुक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, उनमें केवलज्ञान के सिवाय चार ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।
सामायिकचारित्रलब्धिरहित जीवों में पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

एवं जहा सामाइयचरित्तलद्धिया अलद्धिया य भणिया, एवं जाव अहक्खायचरित्तलद्धिया अलद्धिया य भाणियव्वा।

णवरं–अहक्खायचरित्तलद्धिया पंच नाणाइं भयणाए।

जिस प्रकार सामायिक चारित्रलब्धि वाले और लब्धि रहित जीवों का कथन किया है उसी प्रकार यावत् यथाख्यात् लब्धि वाले और लब्धि रहित जीवों का कथन करना चाहिए।

विशेष–यथाख्यातचारित्रलब्धियुक्त जीवों में पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. ४. चरित्ताचरित्तलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी।

अत्थेगइया दुन्नाणी,

अत्थेगइया तिन्नाणी।

जे दुन्नाणी ते–१. आभिणिबोहियनाणी य, २. सुयनाणी य।

जे तिन्नाणी ते–१. आभिणिबोहियनाणी य, २. सुयनाणी य, ३. ओहिनाणी य।

तस्स अलद्धीयाणं पंच नाणाइं, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए। *–विया. स. ८, उ. २, सु. १०७*

प्र. ४. भन्ते ! चारित्राचारित्र लब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं।

उनमें से कई दो ज्ञान वाले हैं,

कई तीन ज्ञान वाले हैं।

जो दो ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी है।

जो तीन ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, और ३. अवधिज्ञानी है।

चारित्राचारित्रलब्धिरहित जीवों में पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. ५-९. दाणलद्धियाणं भंते ! जीवा किं णाणी, अण्णाणी?

उ. गोयमा ! पंच नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. ५-९. भन्ते ! दानलब्धि युक्त जीव क्या ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! दानलब्धि युक्त जीवों में पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी नियमा एगनाणी-केवलनाणी।

एवं जाव वीरियस्स लद्धी अलद्धी य भाणियव्वा।

वालवीरियलद्धियाणं तिण्णि नाणाइं तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाइं पंच नाणाइं भयणाए।

पंडियवीरियलद्धियाणं पंच नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं मणपज्जवनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं अन्नाणाणि तिण्णि य भयणाए।

प्र. भन्ते ! दानलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं, उनमें नियम से एकमात्र केवलज्ञान होता है।

इसी प्रकार वीर्यलब्धियुक्त और वीर्यलब्धिरहित पर्यन्त का कथन करना चाहिए।

वालवीर्यलब्धियुक्त जीवों में तीन ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

वालवीर्यलब्धिरहित जीवों में पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

पण्डितवीर्यलब्धियुक्त जीवों में पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

पण्डितवीर्यलब्धिरहित जीवों में मनःपर्यवज्ञान के सिवाय चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. वालपंडियवीरियलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! तिण्णि नाणाइं भयणाए।

तस्स अलद्धियाणं पंच नाणाइं, तिण्णि य अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. भन्ते ! वाल-पण्डित-वीर्यलब्धि वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें तीन ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

वालपण्डितवीर्यलब्धि-रहित जीवों में पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. १०. इंदियलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

उ. गोयमा ! चत्तारि नाणाइं तिण्णि य अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. १०. भन्ते ! इन्द्रियलब्धियुक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गौतम ! उनमें चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी?

प्र. भन्ते ! इन्द्रियलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं?

उ. गोयमा ! नाणी, नो अन्नाणी, नियमा एगनाणी-केवलनाणी।

सोइंदियलद्धियाणं जहा इंदियलद्धिया।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।

जे नाणी ते अत्थेगइया दुन्नाणी,

अत्थेगइया एगनाणी।

जे दुन्नाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी य,

२. सुयनाणी य।

जे एगनाणी ते केवलनाणी।

जे अन्नाणी ते नियमा दुअन्नाणी, तं जहा-

१. मइअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य।

चक्खिंदिय-घाणिंदियलद्धियाणं अलद्धियाण य जहेव सोइंदियस्स लद्धिया अलद्धिया।

जिब्भिंदियलद्धियाणं चत्तारि नाणाइं, तिण्णि य अन्नाणाणि भयणाए।

प. तस्स अलद्धिया णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।

जे नाणी ते नियमा एगनाणी-केवलनाणी।

जे अन्नाणी ते नियमा दुअन्नाणी, तं जहा-

१. मइअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य।

फासिंदियलद्धियाणं अलद्धियाणं जहा इंदियलद्धिया य अलद्धिया य। -विया. स. ८, उ. २, सु. ८२-११६

१०. उवओगदार-

प. सागारोवउत्ता णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. [illegible] नाणाइं, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प. [illegible] सागारोवउत्ता णं भंते ! जीवा किं [illegible]

उ. [illegible]

[illegible]

[illegible]

[illegible]

[illegible]

[illegible]

उ. गौतम ! वे ज्ञानी हैं, अज्ञानी नहीं हैं। वे नियमतः (विना विकल्प के) एकमात्र केवलज्ञानी हैं।

श्रोत्रेन्द्रियलब्धियुक्त जीवों का कथन इन्द्रियलब्धि वाल जीवों के समान हैं।

प्र. भन्ते ! श्रोत्रेन्द्रियलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी है ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं, उनमें से कई दो ज्ञान वाले हैं,

कई एक ज्ञान वाले हैं।

जो दो ज्ञान वाले हैं, वे-१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी हैं।

जो एक ज्ञान वाले हैं, वे केलवज्ञानी हैं।

जो अज्ञानी है, वे नियमतः दो अज्ञान वाले हैं, यथा-

१. मति-अज्ञान, २. श्रुत-अज्ञान।

चक्षुरिन्द्रिय और घ्राणेन्द्रिय-लब्धि युक्त और लब्धिरहित जीवों का कथन श्रोत्रेन्द्रियलब्धि युक्त और लब्धिरहित जीवों के समान है।

जिह्वेन्द्रियलब्धि वाले जीवों में चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! जिह्वेन्द्रियलब्धिरहित जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं वे नियमतः (विना विकल्प) एकमात्र केवलज्ञान वाले हैं,

जो अज्ञानी हैं वे नियमतः (विना विकल्प) दो अज्ञान वाले हैं, यथा-

१. मति-अज्ञान, २. श्रुत-अज्ञान।

स्पर्शेन्द्रियलब्धि-युक्त और लब्धिरहित जीवों का कथन इन्द्रियलब्धियुक्त और इन्द्रिय लब्धिरहित जीवों के समान है।

१०. उपयोग द्वार-

प्र. भन्ते ! साकारोपयोग-युक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें पांच ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञान-साकारोपयोगयुक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें चार ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

इसी प्रकार श्रुतज्ञान-साकारोपयोग-युक्त जीवों का कथन भी है।

अवधिज्ञान-साकारोपयोगयुक्त जीवों का कथन अवधिज्ञान-लब्धियुक्त जीवों के समान है।

मनःपर्यवज्ञान-साकारोपयोग-युक्त जीवों का कथन मनःपर्यव-ज्ञानलब्धि युक्त जीवों के समान है।

केवलज्ञान-साकारोपयोगयुक्त जीवों का कथन केवलज्ञानलब्धि-युक्त जीवों के समान है।

[illegible] अज्ञान साकारोपयोगयुक्त जीवों में तीन अज्ञान भजना से पाए जाते हैं।

एवं सुयअन्नाणसागारोवउत्ता वि।

श्रुत-अज्ञान-साकारोपयोगयुक्त जीवों का कथन भी इसी प्रकार है।

विभंगनाणसागारोवउत्ताणं तिण्णि अन्नाणाइं नियमा।

विभंगज्ञान-साकारोपयोगयुक्त जीवों में नियमतः (विना विकल्प के) तीन अज्ञान पाए जाते हैं।

प. अणागारोवउत्ता णं भंते. ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! पंच नाणाइं, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

प्र. भन्ते ! अनाकारोपयोग युक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें पांच ज्ञान, तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

एवं चक्खुदंसण-अचक्खुदंसणअणागारोवउत्ता वि,

इसी प्रकार चक्षुदर्शन और अचक्षुदर्शन-अनाकारोपयोग-युक्त जीवों का कथन करना चाहिए।

णवरं–चत्तारि नाणाइं, तिण्णि अन्नाणाइं भयणाए।

विशेष–चार ज्ञान या तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

प. ओहिदंसणअणागारोवउत्ता णं भंते ! जीवा किं नाणी अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि।
जे नाणी ते अत्थेगइया तिन्नाणी,
अत्थेगइया चउनाणी।
जे तिन्नाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी य,
२. सुयनाणी य, ३. ओहिनाणी य।
जे चउनाणी ते १. आभिणिबोहियनाणी जाव
२-४. मणपज्जवनाणी।
जे अन्नाणी ते नियमा तिअन्नाणी, तं जहा–
१. मइअन्नाणी य, २. सुयअन्नाणी य,
३. विभंगनाणी य।
केवलदंसणअनागारोवउत्ता जहा केवलनाणलद्धिया।
*–विया स. ८, उ. २, सु. ११८-१३०*

प्र. भन्ते ! अवधिदर्शन-अनाकारोपयोग-युक्त जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।
जो ज्ञानी हैं, उनमें कई तीन ज्ञान वाले हैं,
कई चार ज्ञान वाले हैं।
जो तीन ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान वाले हैं।
जो चार ज्ञान वाले हैं, वे–१. आभिनिबोधिकज्ञान यावत् २-४. मनःपर्यवज्ञान वाले हैं।
जो अज्ञानी हैं, उनमें नियमतः (विना विकल्प के) तीन अज्ञान पाए जाते हैं, यथा–
१. मति-अज्ञान, २. श्रुत-अज्ञान,
३. विभंगज्ञान।
केवलदर्शन-अनाकारोपयोगयुक्त जीवों का कथन केवलज्ञान-लब्धियुक्त जीवों के समान है।

११. जोगदारं–

प. सजोगी णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

एवं मणजोगी, वइजोगी, कायजोगी वि।

अजोगी जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. १३१-१३३*

११. योग द्वार–

प्र. भन्ते ! सयोगी जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सयोगी जीवों का कथन सकायिक जीवों के समान है।

इसी प्रकार मनोयोगी, वनचयोगी और काययोगी जीवों का कथन भी जानना चाहिए।

अयोगी जीवों का कथन सिद्धों के समान है।

१२. लेस्सादारं–

प. सलेस्सा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकाइया।

प. कण्हलेस्सा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सइंदिया।

एवं जाव पम्हलेसा।
सुक्कलेस्सा जहा सलेस्सा।

अलेस्सा जहा सिद्धा। *–विया. स. ८, उ. २, सु. १३४-१३७*

१२. लेश्या द्वार–

प्र. भन्ते ! सलेश्य जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सलेश्य जीवों का कथन सकायिक जीवों के समान हैं।

प्र. भन्ते ! कृष्णलेश्या वाले जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! कृष्णलेश्या वाले जीवों का कथन सेन्द्रिय जीवों के समान है।

इसी प्रकार पद्मलेश्या पर्यन्त का कथन है।

शुक्ललेश्या वाले जीवों का कथन सलेश्य जीवों के समान है।

अलेश्य जीवों का कथन सिद्धों के समान है।

१३. कसायदारं-

प. सकसाई णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सइंदिया।

कोहकसाई जाव लोहकसाई वि एवं चेव।

प. अकसाई णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! पंच नाणाइं भयणाए।

*-विया. स. ८, उ. २, सु. १३८-१३९*

१३. कषाय द्वार-

प्र. भन्ते ! सकषायी जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सकषायी जीवों का कथन सेन्द्रिय जीवों के समान है।

इसी प्रकार क्रोधकषायी से लोभकषायी जीवों पर्यन्त जानना चाहिए।

प्र. भन्ते ! अकषायी जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! उनमें पांच ज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

१४. वेददारं-

प. सवेयगा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सइंदिया।

एवं इत्थिवेयगा, एवं पुरिसवेयगा, नपुंसकवेयगा वि।

अवेयगा जहा अकसाइ।

*-विया. स. ८, उ. २, सु. १४०-१४१*

१४. वेद द्वार-

प्र. भन्ते ! सवेदक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! सवेदक जीवों का कथन सेन्द्रिय जीवों के समान है।

इसी प्रकार स्त्रीवेदक, पुरुषवेदक और नपुंसकवेदक जीवों का कथन है।

अवेदक जीवों का कथन अकषायी जीवों के समान है।

१५. आहारदारं-

प. आहारगा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! जहा सकसाई।

णवरं-केवलनाणं वि।

प. अणाहारगा णं भंते ! जीवा किं नाणी, अन्नाणी ?

उ. गोयमा ! नाणी वि, अन्नाणी वि,

जे नाणी तेसिं मणपज्जवनाणवज्जाइं चत्तारि नाणाइं,

तिन्नि अन्नाणाणि य भयणाए।

*-विया. स. ८, उ. २, सु. १४२-१४३*

१५. आहार द्वार-

प्र. भन्ते ! आहारक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! आहारक जीवों का कथन सकषायी जीवों के समान है।

विशेष-उनमें केवलज्ञान भी पाया जाता है।

प्र. भन्ते ! अनाहारक जीव ज्ञानी हैं या अज्ञानी हैं ?

उ. गौतम ! वे ज्ञानी भी हैं और अज्ञानी भी हैं।

जो ज्ञानी हैं, उनमें मनःपर्यवज्ञान को छोड़कर चार ज्ञान और तीन अज्ञान भजना (विकल्प) से पाए जाते हैं।

१६. विसयदारं-

प. आभिणिबोहियनाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. [illegible]

१६. विषय द्वार-

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. [illegible]

प. सुयनाणस्स णं भन्ते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

दव्वओ णं सुयनाणी उवउत्ते सव्वदव्वाइं जाणइ पासइ।

एवं खेत्तओ सव्वंखेत्तं, कालओ सव्वंकालं, भावओ उवउत्ते सव्वं भावं जाणइ पासइ[1]।

×× ×× ××

प. ओहिनाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

१. तत्थ दव्वओ णं ओहिनाणी जहण्णेणं अणंताणि रूविदव्वाइं जाणइ पासइ, उक्कोसेणं सव्वाइं रूविदव्वाइं जाणइ पासइ।

२. खेत्तओ णं ओहिनाणी जहण्णेणं अंगुलस्स असंखेज्जइभागं खेत्तं जाणइ पासइ, उक्कोसेणं अलोए लोयमेत्ताइं असंखेज्जाइं खंडाइं जाणइ पासइ।

३. कालओ णं ओहिनाणी जहण्णेणं आवलियाए असंखेज्जइभागं जाणइ पासइ, उक्कोसेणं असंखेज्जाओ ओसप्पिणीओ उस्सप्पिणीओ अतीतं च अणागतं च कालं जाणइ पासइ।

४. भावओ णं ओहिनाणी जहण्णेणं अणंते भावे जाणइ पासइ, उक्कोसेण वि अणंते भावे जाणइ पासइ, सव्वभावाणमणंतभागं जाणइ पासइ[2]।

×× ×× ××

प. मणपज्जवनाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

१. तत्थ दव्वओ णं उज्जुमई अणंते अणंतपएसिए खंधे जाणइ पासइ, ते चेव विउलमई अब्भहियतराए विउलतराए, विशुद्धतराए, वितिमिरतराए जाणइ पासइ।

२. खेत्तओ णं उज्जुमई जहन्नेणं अंगुलस्स असंखेज्जइभागं, उक्कोसेणं अहे **जाव** इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए उवरिम हेट्ठिल्लाइं खुड्डागपयराइं, उड्ढं **जाव** जोइसस्स उवरिमतले, तिरियं **जाव** अंतोमणुस्सखित्ते अड्ढाइज्जेसु दीव-समुद्देसु पण्णरससु कम्मभूमीसु तीसाए अकम्मभूमीसु छप्पण्णाए अंतरदीवगेसु सण्णीपंचेंदियाणं पज्जत्तगाणं मणोगए भावे जाणइ पासइ, तं चेव विउलमई अड्ढाइज्जेहिं अंगुलेहिं अब्भहियतरागं विउलतरागं विसुद्धतरागं वितिमिरतरागं खेत्तं जाणइ पासइ।

प्र. भन्ते ! श्रुतज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

द्रव्य से उपयोगयुक्त श्रुतज्ञानी सर्वद्रव्यों को जानता और देखता है।

इसी प्रकार क्षेत्र से सर्वक्षेत्र को, काल से सर्वकाल को और भाव से सर्वभावों को जानता-देखता है।

×× ×× ××

प्र. भन्ते ! अवधिज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

१. द्रव्य से–अवधिज्ञानी जघन्य (कम से कम) अनन्त रूपी द्रव्यों को जानता देखता है। उत्कृष्ट समस्त रूपी द्रव्यों को जानता-देखता है।

२. क्षेत्र से–अवधिज्ञानी जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग क्षेत्र को जानता देखता है। उत्कृष्ट अलोक में लोक जितने असंख्य खण्डों को जानता-देखता है।

३. काल से–अवधिज्ञानी जघन्य एक आवलिका के असंख्यातवें भाग काल को जानता-देखता है। उत्कृष्ट अतीत और अनागत असंख्यात अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी परिमाण काल को जानता-देखता है।

४. भाव से–अवधिज्ञानी जघन्य-अनन्त भावों को जानता-देखता है और उत्कृष्ट भी अनन्त भावों को जानता देखता है। किन्तु सर्व भावों के अनन्तवें भाग को ही जानता देखता है।

×× ×× ××

प्र. भन्ते ! मनःपर्यवज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

१. द्रव्य से–ऋजुमति अनन्त अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध को (सामान्य रूप से) जानता व देखता है रूप से और विपुलमति उन्हीं स्कन्धों को अधिक, विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट जानता-देखता है।

२. क्षेत्र से–ऋजुमति जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग और उत्कृष्ट नीचे इस रत्नप्रभा पृथ्वी के उपरितन-अधस्तन क्षुल्लक प्रतर को, ऊँचे ज्योतिषचक्र के उपरितल पर्यन्त और तिरछे लोक में मनुष्य क्षेत्र के अन्दर अढाई द्वीप समुद्र पर्यन्त, पन्द्रह कर्मभूमियों, तीस अकर्मभूमियों और छप्पन अन्तरद्वीपों में वर्तमान संज्ञिपंचेन्द्रिय पर्याप्त जीवों के मनोगत भावों को जानता-देखता है और उन्हीं क्षेत्रों को विपुलमति अढाई अंगुल अधिक विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट क्षेत्र को जानता-देखता है।

---

१. नंदी., सु. ११४

२. नंदी., सु. २५

३. कालओ णं उज्जुमई जहण्णेणं पलिओवमस्स असंखेज्जइभागं, उक्कोसेणं वि पलिओवमस्स असंखेज्जइभागं अतीयमणागयं वा कालं जाणइ पासइ, तं चेव विउलमई अब्भहियतरागं जाव वितिमिरतरागं जाणइ पासइ।

४. भावओ णं उज्जुमई अणंते भावे जाणइ पासइ, सव्वभावाणं अणंतभागं जाणइ पासइ, तं चेव विउलमई अब्भहियतरागं जाव वितिमिरतरागं जाणइ पासइ[1]।

प. केवलनाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

१. तत्थ दव्वओ णं केवलनाणी सव्वदव्वाइं जाणइ पासइ।

२. खेत्तओ णं केवलनाणी सव्वं खेत्तं जाणइ पासइ।

३. कालओ णं केवलनाणी सव्वं कालं जाणइ पासइ।

४. भावओ णं केवलनाणी सव्वे भावे जाणइ पासइ[2]।

प. मइअण्णाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

दव्वओ णं मइअण्णाणी मइअण्णाणपरिगयाइं दव्वाइं जाणइ पासइ।

एवं खेत्तओ कालओ भावओ णं मइअण्णाण परिगयाइं खेत्तं कालं भावाइं च जाणइ पासइ।

प. सुयअण्णाणस्स णं भंते ! केवइए विसए पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! से समासओ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. दव्वओ, २. खेत्तओ, ३. कालओ, ४. भावओ।

दव्वओ णं सुयअण्णाणी सुयअण्णाणपरिगयाइं दव्वाइं [illegible]

३. काल से ऋजुमति जघन्य पल्योपम के असंख्यातवें भाग को, उत्कृष्ट भी पल्योपम के असंख्यातवें भाग भूत और भविष्यत् काल को जानता व देखता है। उसी काल को विपुलमति उससे कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट जानता व देखता है।

४. भाव से ऋजुमति अनन्त भावों को जानता व देखता है, परन्तु सब भावों के अनन्तवें भाग को ही जानता व देखता है। उन्हीं भावों को विपुलमति कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट जानता व देखता है।

प्र. भन्ते ! केवलज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

१. द्रव्य से केवलज्ञानी सर्वद्रव्यों को जानता व देखता है।

२. क्षेत्र से केवलज्ञानी सर्व क्षेत्र (लोकालोक) को जानता व देखता है।

३. काल से केवलज्ञानी तीनों भूत, वर्तमान और भविष्यत् कालों को जानता व देखता है।

४. भाव से केवलज्ञानी सर्व द्रव्यों के सर्व भावों-पर्यायों को जानता व देखता है।

प्र. भन्ते ! मति अज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

द्रव्य से मति अज्ञानी मति अज्ञान-परिगत द्रव्यों को जानता और देखता है।

इसी प्रकार क्षेत्र से काल से भाव से मति अज्ञानी मति अज्ञान परिगत क्षेत्र काल और भावों को जानता व देखता है।

प्र. भन्ते ! श्रुत अज्ञान का विषय कितना कहा गया है ?

उ. गौतम ! वह संक्षेप में चार प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. द्रव्य से, २. क्षेत्र से, ३. काल से, ४. भाव से।

द्रव्य से श्रुत अज्ञानी श्रुत अज्ञान के विषयभूत द्रव्यों का कथन करता है, बतलाता है और प्ररूपणा करता है।

१७. संचिट्ठणा कालदारं–

प. णाणी णं भंते ! णाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! णाणी दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. साईए वा अपज्जवसिए, २. साईए वा सपज्जवसिए।

तत्थ णं जे से साईए सपज्जवसिए से जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,

उक्कोसेणं छावट्ठिं सागरोवमाइं साइरेगाइं[1]।

प. आभिणिबोहियनाणी णं भंते ! आभिणिबोहियनाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,

उक्कोसेणं छावट्ठिं सागरोवमाइं साइरेगाइं।

**एवं सुयनाणी वि।**

**ओहिनाणी वि एवं चेव।**

**णवरं–जहण्णेणं एक्कं समयं।**

प. मणपज्जवनाणी णं भंते ! मणपज्जवनाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं एक्कं समयं,

उक्कोसेणं देसूणं पुव्वकोडिं।

प. केवलनाणी णं भंते ! केवलनाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! साईए अपज्जवसिए।

प. अन्नाणी-मइअन्नाणी-सुयअन्नाणी णं भंते ! अन्नाणी-मइअन्नाणी-सुयअन्नाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! अन्नाणी मइअन्नाणी सुयअन्नाणी तिविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. अणाईए वा अपज्जवसिए, २. अणाईए वा सपज्जवसिए, ३. साईए वा सपज्जवसिए।

तत्थ णं जे ते साईए सपज्जवसिए से जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,

उक्कोसेणं अणंतं कालं–अणंताओ उस्सप्पिणि-ओसिप्पिणीओ कालओ, खेत्तओ अवड्ढं पोग्गलपरियट्टं देसूणं[2]।

प. विभंगनाणी णं भंते ! विभंगनाणी त्ति कालओ केवचिरं होइ ?

उ. गोयमा ! जहण्णेणं एक्कं समयं,

उक्कोसेणं तेत्तीसं सागरोवमाइं देसूणाए पुव्वकोडीए अब्भहियाइं[3]। *–विया. स. ८, उ. २, सु. १५२-१५३*

१८. अंतरदारं–

१. णाणिस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,

उक्कोसेणं अणंतं कालं **जाव**

अवड्ढं पोग्गलपरियट्टं देसूणं,

१७. संचिट्ठणा काल द्वार–

प्र. भन्ते ! ज्ञानी जीव ज्ञानी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! ज्ञानी दो प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. सादि-अपर्यवसित, २. सादि-सपर्यवसित।

इनमें से जो सादि-सर्पयवसित है, वह जघन्य अन्तर्मुहूर्त तक,

उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम तक रहता है।

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञानी आभिनिबोधिकज्ञानी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त,

उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम तक रहता है।

**इसी प्रकार श्रुतज्ञानी के लिए जानना चाहिए।**

**अवधिज्ञानी का संस्थिति काल भी इतना ही है।**

**विशेष–उसकी स्थिति जघन्य एक समय की है।**

प्र. भन्ते ! मनःपर्यवज्ञानी मनःपर्यवज्ञानी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय,

उत्कृष्ट देशोन पूर्वकोटि तक।

प्र. भन्ते ! केवलज्ञानी केवलज्ञानी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! वे सादि-अपर्यवसित होते हैं।

प्र. भन्ते ! अज्ञानी, मति-अज्ञानी, श्रुत-अज्ञानी कितने काल तक अज्ञानी मतिअज्ञानी श्रुतअज्ञानी के रूप में रहते हैं ?

उ. गौतम ! अज्ञानी, मति-अज्ञानी और श्रुत-अज्ञानी तीन प्रकार के कहे गए हैं, यथा–

१. अनादि-अपर्यवसित, २. अनादि-सपर्यवसित, ३. सादि-सपर्यवसित।

उनमें से जो सादि-सपर्यवसित हैं, वह जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त,

उत्कृष्ट अनन्तकाल तक अर्थात् काल की अपेक्षा से अनन्त उत्सर्पिणी अवसर्पिणियों तक, एवं क्षेत्र की अपेक्षा से देशोन अपार्द्धपुद्गल-परावर्त्तन तक रहते हैं।

प्र. भन्ते ! विभंगज्ञानी विभंगज्ञानी के रूप में कितने काल तक रहता है ?

उ. गौतम ! जघन्य एक समय,

उत्कृष्ट देशोन पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम तक विभंगज्ञानी के रूप में रहता है।

१८. अन्तर द्वार–

१. ज्ञानी का जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त्त का,

उत्कृष्ट अन्तर अनन्तकाल का **यावत्**–

देशोन अपार्ध पुद्गल परावर्त तक रहता है।

---

१. जीवा. पडि. ९, सु. २३३
२. जीवा. पडि. ९, सु. २५०
३. (क) जीवा. पडि. ९, सु. २५४
(ख) पण्ण. प. १८ सु. १३४६-१३५३

२. अन्नाणिस्स दोण्ह वि आइल्लाणं नत्थि अंतरं,
साइयस्स सपज्जवसियस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं छावट्ठिं सागरोवमाइं साइरेगाइं।
—जीवा. पडि. ९, सु. २३३

प. १. आभिणिबोहियनाणिस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ?
उ. गोयमा ! जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं अणंतं कालं जाव अवड्ढं पोग्गल परियट्टं देसूणं।
२. एवं सुयनाणिस्स वि, ३. ओहिनाणिस्स वि,
४. मणपज्जवनाणिस्स वि।
प. ५. केवलनाणिस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ?
उ. गोयमा ! साइयस्स अपज्जवसियस्स नत्थि अंतरं।
प. ६. मइअन्नाणिस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ?
उ. गोयमा ! अणाईयस्स अपज्जवसियस्स नत्थि अंतरं
अणाईयस्स सपज्जवसियस्स नत्थि अंतरं।
साइयस्स सपज्जवसियस्स जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं छावट्ठिं सागरोवमाइं साइरेगाइं[1]।
७. एवं सुय अन्नाणिस्स वि।
प. ८. विभंगनाणिस्स णं भंते ! केवइयं कालं अंतरं होइ?
उ. गोयमा ! जहण्णेणं अंतोमुहुत्तं,
उक्कोसेणं वणस्सइकालो[2]। —जीवा. पडि. ९, सु. २५४

१९. अप्पबहुत्तदारं—
प. एएसि णं भंते ! नाणीणं, अन्नाणीण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा?
उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा नाणी,
२. अन्नाणी अणंतगुणा। —जीवा. पडि. ९, सु. २३३
प. एएसि णं भंते ! जीवाणं १. आभिणिबोहियनाणीणं,

२. अज्ञानी में प्रारम्भ के दोनों भंगों का अन्तर नहीं है,
सादि-सपर्यवसित का जघन्य अन्तर अन्तर्मुहूर्त्त का,
उत्कृष्ट अन्तर कुछ अधिक छासठ सागरोपम का है।

प्र. १. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञान का अन्तर कितने काल का है?
उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त,
उत्कृष्ट अनन्त काल यावत् कुछ कम अपार्द्ध पुद्गल परावर्तन का है।
२. इसी प्रकार श्रुतज्ञानी का भी, ३. अवधिज्ञानी का भी और ४. मनःपर्यवज्ञानी का भी अन्तर है।
प्र. ५. भन्ते ! *केवलज्ञानी का अन्तर कितने काल का है?*
उ. गौतम ! सादि—अपर्यवसित होने से अन्तर नहीं है।
प्र. ६. भन्ते ! मति-अज्ञानी का अन्तर कितने काल का है?
उ. गौतम ! अनादि अपर्यवसित का अन्तर नहीं है,
अनादि सपर्यवसित का भी अन्तर नहीं है।
सादि सपर्यवसित का अन्तर जघन्य अन्तर्मुहूर्त का,
उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम का है।
७. इसी प्रकार श्रुत-अज्ञानी का अन्तर है।
प्र. ८. भन्ते ! विभंगज्ञानी का अन्तर कितने काल का है?
उ. गौतम ! जघन्य अन्तर्मुहूर्त्त का,
उत्कृष्ट वनस्पतिकाल का है।

१९. अल्प बहुत्व द्वार—
प्र. भन्ते ! इन ज्ञानी और अज्ञानी में कौन किससे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं?
उ. गौतम ! १. सबसे अल्प ज्ञानी है,
२. (उनसे) अज्ञानी अनन्तगुणे हैं।
प्र. भन्ते ! इन १. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी, ३.

प. एएसि णं भन्ते ! जीवाणं,
१. आभिणिबोहियनाणीणं, २. सुयनाणीणं,
३. ओहिनाणीणं, ४. मणपज्जवनाणीणं,
५. केवलनाणीणं, ६. मइअण्णाणीणं,
७. सुय अण्णाणीणं, ८. विभंगणाणीण
य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा जीवा मणपज्जवनाणी,
२. ओहिनाणी असंखेज्जगुणा,
३-४. आभिणिबोहियनाणी सुयनाणी एए दो वि तुल्ला विसेसाहिया,
५. विभंगनाणी असंखेज्जगुणा,
६. केवलनाणी अणंतगुणा,
७-८. मइअन्नाणी सुयअन्नाणी य दो वि तुल्ला अणंतगुणा। —पण्ण. प. ३, सु. २५७-२५९

प्र. भन्ते ! इन–
१. आभिनिबोधिकज्ञानी, २. श्रुतज्ञानी,
३. अवधिज्ञानी, ४. मनःपर्यवज्ञानी,
५. केवलज्ञानी, ६. मतिअज्ञानी,
७. श्रुतअज्ञानी और ८. विभंगज्ञानी,
जीवों में से कौन, किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प जीव मनःपर्यवज्ञानी हैं,
२. (उनसे) अवधिज्ञानी असंख्यातगुणे हैं,
३-४. (उनसे) आभिनिबोधिकज्ञानी और श्रुतज्ञानी दोनों परस्पर तुल्य हैं और विशेषाधिक हैं।
५. (उनसे) विभंगज्ञानी असंख्यातगुणे हैं,
६. (उनसे) केवलज्ञानी अनन्तगुणे हैं,
७-८. (उनसे) मति-अज्ञानी और श्रुतअज्ञानी अनन्तगुणे हैं एवं दोनों परस्पर तुल्य हैं।

२०. पज्जवदारं पज्जवाण य अप्पबहुत्तं–

प. केवइया णं भन्ते ! आभिणिबोहियनाणपज्जवा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! अणंता आभिणिबोहियनाणपज्जवा पण्णत्ता।
**एवं सुयणाणस्स जाव केवलणाणस्स अणंता पज्जवा पण्णत्ता।**
**एवं मइअण्णाणस्स सुयअण्णाणस्स वि।**

प. केवइया णं भन्ते ! विभंगनाणपज्जवा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! अणंता विभंगनाणपज्जवा पण्णत्ता।

प. एएसि णं भन्ते ! १. आभिणिबोहियनाणपज्जवाणं, २. सुयनाणपज्जवाणं, ३. ओहिणाणपज्जवाणं, ४. मणपज्जवनाणपज्जवाणं, ५. केवलनाणपज्जवाणं य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा मणपज्जवनाणपज्जवा,
२. ओहिनाणपज्जवा अणंतगुणा,
३. सुयनाणपज्जवा अणंतगुणा,
४. आभिणिबोहियनाणपज्जवा अणंतगुणा,
५. केवलनाणपज्जवा अणंतगुणा।

प. एएसि णं भंते ! मइअन्नाणपज्जवाणं सुयअन्नाण-पज्जवाणं विभंगनाणपज्जवाण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा विभंगनाणपज्जवा,
२. सुयअन्नाणपज्जवा अणंतगुणा,
३. मइअन्नाणपज्जवा अणंतगुणा।

प. एएसि णं भंते ! आभिणिबोहियनाणपज्जवाणं जाव केवलनाणपज्जवाणं, मइअन्नाणपज्जवाणं, सुयअन्नाण पज्जवाणं, विभंगनाणपज्जवाण य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा जाव विसेसाहिया वा ?

२०. पर्याय द्वार और पर्यायों का अल्पबहुत्व–

प्र. भन्ते ! आभिनिबोधिकज्ञान के पर्याय कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! आभिनिबोधिकज्ञान के अनन्त पर्याय कहे गए हैं।
**इसी प्रकार श्रुतज्ञान से केवलज्ञान पर्यन्त के अनन्त पर्याय कहे गए हैं।**
**इसी प्रकार मति-अज्ञान और श्रुतअज्ञान के पर्यायों के लिए जानना चाहिए।**

प्र. भन्ते ! विभंगज्ञान के पर्याय कितने कहे गए हैं ?

उ. गौतम ! विभंगज्ञान के अनन्त पर्याय कहे गए हैं।

प्र. भन्ते ! इन १. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान, ३. अवधिज्ञान, ४. मनःपर्यवज्ञान और ५. केवलज्ञान के पर्यायों में कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. मनःपर्यायज्ञान के पर्याय सबसे अल्प हैं,
२. (उनसे) अवधिज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,
३. (उनसे) श्रुतज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,
४. (उनसे) आभिनिबोधिकज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,
५. (उनसे) केवलज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं।

प्र. भन्ते ! इन १. मति-अज्ञान, २. श्रुत-अज्ञान और ३. विभंगज्ञान के पर्यायों में कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं ?

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प विभंगज्ञान के पर्याय हैं।
२. (उनसे) श्रुत-अज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,
३. (उनसे) मति-अज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं।

प्र. भन्ते ! इन आभिनिबोधिक ज्ञान पर्यायों यावत् केवलज्ञान पर्यायों, मति-अज्ञान, श्रुत-अज्ञान और विभंगज्ञान पर्यायों में कौन किनसे अल्प यावत् विशेषाधिक हैं।

उ. गोयमा ! १. सव्वत्थोवा मणपज्जवनाणपज्जवा,

२. विभंगनाणपज्जवा अणंतगुणा,

३. ओहिनाणपज्जवा अणंतगुणा,

४. सुयअन्नाणपज्जवा अणंतगुणा,

५. सुयनाणपज्जवा विसेसाहिया,

६. मइअन्नाणपज्जवा अणंतगुणा,

७. आभिणिबोहियनाणपज्जवा विसेसाहिया,

८. केवलनाणपज्जवा अणंतगुणा।

–*विया. स. ८, उ. २, सु. १५६-१६२*

उ. गौतम ! १. सबसे अल्प मनःपर्यवज्ञान के पर्याय हैं,

२. (उनसे) विभंगज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,

३. (उनसे) अवधिज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,

४. (उनसे) श्रुत अज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,

५. (उनसे) श्रुतज्ञान के पर्याय विशेषाधिक हैं,

६. (उनसे) मति-अज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं,

७. (उनसे) आभिनिबोधिक ज्ञान के पर्याय विशेषाधिक हैं,

८. (उनसे) केवलज्ञान के पर्याय अनन्तगुणे हैं।

**१२१. भावियप्पणो मिच्छद्दिट्ठिस्स ऽणगारस्स जाणणं पासणं–**

प. अणगारे णं भन्ते ! भावियप्पा मायी मिच्छद्दिट्ठी वीरियलद्धीए, वेउव्वियलद्धीए, विभंगनाणलद्धीए वाणारसिं नगरिं समोहए, समोहणित्ता रायगिहे नगरे रूवाइं जाणइ पासइ ?

उ. हंता, गोयमा ! जाणइ, पासइ।

**१२१. भावितात्मा मिथ्यादृष्टि अनगार का जानना-देखना–**

प्र. भन्ते ! राजगृह नगर में रहा हुआ मायी मिथ्यादृष्टि भावितात्मा अनगार वीर्यलब्धि से, वैक्रियलब्धि से और विभंगज्ञानलब्धि से वाराणसी नगरी की विकुर्वणा करके क्या तद्गत रूपों को जानता-देखता है ?

उ. हाँ, गौतम ! वह (उन पूर्वोक्त रूपों को) जानता और

आभिनिबोधिक ज्ञानी किसी अपेक्षा (आदेश) से द्रव्य से सर्वद्रव्यों को, क्षेत्र से सर्वक्षेत्र को, काल से सर्वकाल को और भाव से सर्वभावों को जानता-देखता है। श्रुतज्ञानी उपयोग युक्त (श्रुतज्ञानोपयोगयुक्त) होने पर द्रव्य से सर्वद्रव्यों को, क्षेत्र से सर्वक्षेत्र को, काल से सर्वकाल को, और भाव से सर्वभावों को जानता-देखता है। अवधिज्ञानी द्रव्य से जघन्य अनन्त रूपी द्रव्यों को, उत्कृष्ट समस्त रूपी द्रव्यों को जानता-देखता है। क्षेत्र से वह जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग को उत्कृष्ट अलोक में लोक जितने असंख्य खण्डों को जानता-देखता है। काल से अवधिज्ञानी जघन्य एक आवलिका के असंख्यातवें भाग काल को, उत्कृष्ट अतीत और अनागत असंख्यात उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी परिमाण काल को जानता-देखता है। भाव से वह जघन्य अनन्त भावों को जानता-देखता है और उत्कृष्ट भी अनन्त भावों को जानता-देखता है। किन्तु सर्वभावों के अनन्तवें भाग को ही जानता-देखता है। मनःपर्यवज्ञानी दो प्रकार के हैं-ऋजुमति और विपुलमति। द्रव्य से ऋजुमति अनन्त अनन्तप्रदेशिक स्कन्धों को जानता-देखता है और विपुलमति उन्हीं स्कन्धों को अधिक विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट जानता-देखता है। क्षेत्र से ऋजुमति जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग को तथा उत्कृष्ट नीचे की ओर रत्नप्रभा-पृथ्वी के उपरितन-अधस्तन क्षुद्रक प्रतरों, ऊँचे ज्योतिषचक्र के उपरितल पर्यन्त, तिरछे लोक में मनुष्य-क्षेत्र के अन्दर अढाई द्वीप समुद्र पर्यन्त पन्द्रह कर्मभूमियों, तीस अकर्मभूमियों और छप्पन अन्तर्द्वीपों में विद्यमान संज्ञी पंचेन्द्रिय जीवों के मनोगत भावों को जानता-देखता है। विपुलमति उन्हीं क्षेत्रों को अढाई अंगुल अधिक विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट जानता है। काल से ऋजुमति जघन्य पल्योपम के असंख्यातवें भाग को तथा उत्कृष्ट भी पल्योपम के असंख्यातवें भाग भूत-भविष्यत् काल को जानता-देखता है। विपुलमति उसी काल को कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट जानता-देखता है। भाव से ऋजुमति अनन्त भावों को जानता व देखता है किन्तु सब भावों के अनन्तवें भाग को ही जानता-देखता है। उन्हीं भावों को विपुलमति कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट जानता-देखता है। केवलज्ञानी द्रव्य से सर्वद्रव्य को, क्षेत्र से सर्व क्षेत्र (लोकालोक दोनों) को, काल से भूत, वर्तमान और भविष्यत् तीनों कालों को तथा भाव से सर्वद्रव्यों के सर्व भावों या पर्यायों को जानता-देखता है।

मति-अज्ञानी द्रव्य से मतिअज्ञान-परिगत द्रव्यों को, क्षेत्र से मति-अज्ञान परिगत क्षेत्र को, काल से मतिअज्ञान परिगत काल को और भाव से मति अज्ञान-परिगत भावों को जानता-देखता है। श्रुत-अज्ञानी भी द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव से अपने श्रुत अज्ञान के विषयभूत द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव को जानकर उनका कथन या प्ररूपण करता है। विभंगज्ञानी अपने विभंगज्ञान के विषयगत द्रव्यों, क्षेत्र, काल एवं भावों को जानता-देखता है।

संचिट्ठणा कालद्वार के अन्तर्गत यह विचार हुआ है कि आभिनिवोधिक आदि ज्ञानी उस ज्ञान से युक्त कितने काल तक रहता है। इसके अनुसार आभिनिबोधिक ज्ञानी-आभिनिबोधिक ज्ञानी के रूप में जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम तक रहता है। यही काल श्रुतज्ञानी एवं अवधिज्ञानी के लिए भी है। अवधिज्ञानी का जघन्य संस्थिति काल एक समय है। मनःपर्यवज्ञानी का संस्थिति काल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट देशोन पूर्वकोटि तक होता है। केवलज्ञानी सादि अपर्यवसित होते हैं। मति-अज्ञानी और श्रुत-अज्ञानी तीन प्रकार के होते हैं-१. अनादि अपर्यवसित, २. अनादि सपर्यवसित और ३. सादि सपर्यवसित। इनमें से सादि-सपर्यवसित भेद जघन्य अन्तर्मुहूर्त एवं उत्कृष्ट अनन्तकाल तक अर्थात् अनन्त उत्सर्पिणी अवसर्पिणियों तक रहता है। क्षेत्र की अपेक्षा यह देशोन अपार्द्ध पुद्गल परावर्तन तक रहता है। विभंगज्ञानी का संस्थिति काल जघन्य एक समय तथा उत्कृष्ट देशोन पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम तक है।

अल्प-वहुत्व द्वार के अनुसार सबसे अल्प ज्ञानी हैं तथा अज्ञानी उनसे अनन्तगुणे हैं। पाँचों ज्ञानों में सबसे अल्प मनः पर्यवज्ञानी हैं, उनसे अवधिज्ञानी असंख्यातगुणे हैं, उनसे आभिनिबोधिक ज्ञानी और श्रुतज्ञानी विशेषाधिक हैं। उनसे केवलज्ञानी अनन्तगुणे हैं। जितने आभिनिबोधिक ज्ञानी हैं उतने ही श्रुतज्ञानी हैं क्योंकि ये एक साथ रहते हैं। अज्ञानियों में विभंगज्ञानी अल्प हैं तथा उनसे मति-अज्ञानी और श्रुत अज्ञानी अनन्तगुणे हैं। सभी ज्ञानों एवं अज्ञानों की अनन्त पर्यायें मानी गई हैं।

ज्ञान के इस प्रकरण में भावितात्मा मिथ्यादृष्टि अनगार के नगरादि की विकुर्वणा करके जानने देखने, भावितात्मा सम्यग्दृष्टि अनगार के नगरादि की विकुर्वणा करके जानने देखने, भावितात्मा अनगार द्वारा वैक्रिय समुद्घात से समवहत देवादि को जानने देखने , वृक्ष के अन्दर और बाहर देखने, वृक्ष के मूल, कन्द, फल आदि को देखने का भी निरूपण है। व्याख्याप्रज्ञप्ति में छद्मस्थ द्वारा परमाणु पुद्गल के जानने-देखने सम्बन्धी प्रश्न का उत्तर देते हुए भगवान महावीर ने कहा है कि कोई छद्मस्थ मनुष्य परमाणु पुद्गल को जानता है, किन्तु देखता नहीं है। कोई जानता भी नहीं है और देखता भी नहीं है। अनन्त प्रदेशी स्कन्ध को कोई छद्मस्थ मनुष्य जानते और देखते हैं, कोई जानते हैं किन्तु देखते नहीं हैं। कोई जानते नहीं किन्तु देखते हैं तथा कोई जानते भी नहीं और देखते भी नहीं। परमावधिज्ञानी मनुष्य जिस समय परमाणु पुद्गल को या अनन्त प्रदेशी स्कन्ध को जिस समय जानता है उस समय देखता नहीं तथा जिस समय देखता है उस समय जनता नहीं है। केवलज्ञानी के लिए भी ऐसा ही माना गया है क्योंकि ज्ञान साकार होता है तथा दर्शन निराकार होता है। निर्जरा-पुद्गलों, आहार-पुद्गलों आदि के जानने-देखने का भी इस अध्ययन में निरूपण हुआ है।

ज्ञान से जुड़ी अनेक वातों या तथ्यों का भी इस अध्ययन में समावेश हुआ है, यथा-प्रश्नों के ६ प्रकार, विवक्षा से हेतु भेद, दस प्रकार के वाद-दोष, १० प्रकार के शुद्ध वचनानुयोग, श्रोताओं के १४ प्रकार, श्रोतृजनों की परिषद् के ३ प्रकार, तीन प्रकार के चक्षुष्मान, ज्ञात या उदाहरण के चार-चार प्रकार, काव्य के चार प्रकार, वाद्य, नृत्य, गीत और अभिनय के चार प्रकार, मालाओं के चार प्रकार, अलंकारों के चार प्रकार आदि।

प्रश्न छह प्रकार के होते हैं-१. संशय प्रश्न, २. व्युद्ग्रह प्रश्न, ३. अनुयोगी, ४. अनुलोम, ५. तथाज्ञान और ६. अतथाज्ञान। इनमें से चार प्रकार के प्रश्न अच्छे हैं-संशय प्रश्न, अनुयोगी (व्याख्या के लिए पूछा गया), अनुलोम (कुशल कामना से पूछा गया प्रश्न) और अतथाज्ञान (स्वयं न जानने की स्थिति में पूछा गया प्रश्न)। दो प्रकार के प्रश्न अनुचित हैं-व्युद्ग्रह प्रश्न (कपट से दूसरे को पराजित करने के लिए पूछा गया प्रश्न) और तथाज्ञान (स्वयं जानते हुए भी पूछा गया प्रश्न)। यदि इसमें दूसरों को ज्ञान कराने की भावना हो तो यह उचित है।

हेतु के तीन प्रकार से चार-चार भेद किए गए हैं। प्रथम प्रकार में हेतु के चार भेद हैं–१. यापक, २. स्थापक, ३. व्यंसक और ४. लूपक। द्वितीय प्रकार में हेतु के चार भेद वे ही है जो प्रमाण के चार भेद हैं–१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान, ३. उपमान और ४. आगम। तृतीय प्रकार में हेतु के चार प्रकार हैं–१. विधि साधक विधि हेतु, २. विधिसाधक निषेध हेतु. ३. निषेध साधक विधि हेतु और ४. निषेध साधक निषेध हेतु ।

काव्य के चार प्रकार हैं–१. गद्य, २. पद्य, ३, कथ्य और ४. गेय। वाद्य चार प्रकार के हैं–१. तत, २. वितत, ३. घन और शुषिर। नाट्य, गेय एवं अभिनय के चार-चार प्रकार निरूपित हैं। मालाओं के चार प्रकार हैं–१. गुंथी हुई, २. फूलों से लपेटी हुई, ३. पूरी हुई और ४. एक से दूसरे पुष्प को जोड़कर बनाई हुई।

अलंकार का अर्थ है शोभावर्धक। इसके चार प्रकार हैं–१. केशालंकार, २. वस्त्रालंकार, ३. माल्यालंकार और ४. आभरणालंकार।

अन्त में ज्ञान अध्ययन का अनुयोग प्रकरण है। इसमें अनुयोग की विधि निरूपित है। प्रारम्भ में कहा गया है कि पाँच ज्ञानों में से श्रुतज्ञान में ही उद्देश, समुद्देश, अनुज्ञा और अनुयोग प्रवृत्त होते हैं, शेष चार ज्ञानों में उद्देश, समुद्देश एवं अनुज्ञा नहीं होने से इनमें अनुयोग की भी प्रवृत्ति नहीं होती है।

श्रुतज्ञान में प्रवृत्त अनुयोग अंगप्रविष्ट एवं अंगबाह्य द्विविध आगमों में प्रवृत्त होता है। अंगबाह्यों में यह कालिक एवं उत्कालिक दोनों प्रकार के आगमों में प्रवृत्त होता है। उत्कालिक श्रुतों में आवश्यक सूत्र एवं आवश्यक व्यतिरिक्त सूत्रों में भी अनुयोग किया जाता है। यहाँ आवश्यक सूत्र के प्रथम सामायिक अध्ययन में अनुयोग का निरूपण किया गया है।

अनुयोग के चार द्वार हैं–१. उपक्रम (स्वरूप जानना), २. निक्षेप (स्थापना करना), ३. अनुगम (व्याख्या करना) और ४. नय (वस्तु के अनेक धर्मों में से एक धर्म का कथन करना)। उपक्रम के छह भेद हैं–१. नाम, २. स्थापना, ३. द्रव्य, ४. क्षेत्र, ५. काल और ६. भाव। इन भेदों का स्वरूप निरूपण करने के अनन्तर उपक्रम के पुनः छह भेद किए गए हैं–१. आनुपूर्वी, २. नाम, ३. प्रमाण, ४. वक्तव्यता, ५. अर्थाधिकार और ६. समवतार। आनुपूर्वी नाम, स्थापना आदि के भेद से १० प्रकार की कही गई है।

उपक्रम अनुयोग में नाम द्वार के दस प्रकार निरूपित हैं–एक नाम, दो नाम, तीन नाम यावत् दस नाम। इन नामों का उदाहरण देकर विवेचन करते हुए व्याकरण, साहित्य, संगीत आदि से भी उदाहरण दिए गए हैं। पाँच नामों में नामिक, नैपातिक, आख्यातिक, औपसर्गिक और मिश्र नाम देकर, आठ नामों में आठ विभक्तियों का विवेचन कर व्याकरण ज्ञान को प्रकट किया गया है। सात नामों से स्वर के सात प्रकार दिए गए हैं–१. षड्ज, २. ऋषभ, ३. गांधार, ४. मध्यम, ५. पंचम, ६. धैवत और ७. निषाद। इनमें संगीत ज्ञान प्रकट हुआ है। ये सातों स्वर नाभि से उत्पन्न होते हैं। गीत में छह दोष, आठ गुण, तीन वृत्त और दो भणितियाँ होती हैं। नौ नामों में साहित्य के नव रसों का उल्लेख हुआ है, यथा–१. वीर, २. शृंगार, ३. अद्भुत, ४. रौद्र, ५. व्रीडन, ६. वीभत्स, ७. हास्य, ८. कारुण्य और ९. प्रशान्त रस। इन रसों को उदाहरण देकर स्पष्ट किया गया है।

छह नामों के अन्तर्गत छह भावों का विस्तृत वर्णन निहित है। छह भाव हैं–१. औदयिक, २. औपशमिक, ३. क्षायिक, ४. क्षायोपशमिक, ५. पारिणामिक और ६. सान्निपातिक।

तत्त्वार्थ सूत्र में सान्निपातिक भाव का उल्लेख नहीं है, किन्तु आगम में इसे पृथक् भाव के रूप में स्थान दिया गया है।

प्रमाण-द्वार के अन्तर्गत प्रमाण के चार भेद किए गए हैं–१. नाम प्रमाण, २. स्थापना-प्रमाण, ३. द्रव्य प्रमाण और ४. भावप्रमाण। इन सभी भेदों की व्याख्या करते हुए भाव-प्रमाण के अन्तर्गत समास, तद्धित, धातु एवं निरुक्ति पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। प्रमाण के भिन्न प्रकार से भी चार भेद किए गए हैं, यथा–१. द्रव्य प्रमाण, २. क्षेत्र प्रमाण, ३. काल प्रमाण और ४. भाव प्रमाण। यहाँ प्रमाण शब्द परिमाण का द्योतक प्रतीत होता है।

'वक्तव्यता-द्वार' के तीन प्रकार हैं–१. स्वसमय वक्तव्यता, २. परसमय वक्तव्यता और ३. स्वसमय-परसमय वक्तव्यता। समय का अर्थ होता है सिद्धान्त। जिसमें अविरोधी रूप से स्वसिद्धान्त का कथन, प्रज्ञापन, प्ररूपण आदि किया जाय वह स्वसमय वक्तव्यता है। अन्य मत के सिद्धान्त का कथन, प्रज्ञापन आदि करना परसमय वक्तव्यता है तथा दोनों सिद्धान्तों का जिसमे कथन हो उसे स्वसमय-परसमय वक्तव्यता कहा गया है। वक्तव्यता में नय का भी प्ररूपण हुआ है।

अर्थाधिकार का अर्थ है वर्ण्य विषय का अधिकार। यथा-आवश्यक सूत्र के सामायिक सूत्र के सामायिक आदि छह अध्ययनों में प्रथम अध्ययन का अर्थाधिकार सावद्ययोगविरति है, दूसरे अध्ययन का अर्थाधिकार उत्कीर्तन है, आदि।

'समवतार' छह प्रकार का निरूपित है–१. नाम, २. स्थापना, ३. द्रव्य, ४. क्षेत्र, ५. काल और ६. भाव।

अनुयोग के द्वितीय द्वार निक्षेप को तीन प्रकार का कहा गया है–१. ओघ निष्पन्न, २. नाम निष्पन्न, ३. सूत्रालापक निष्पन्न। इन तीन के भेदोपभेदों का उदाहरणों के साथ इस अध्ययन में जो विवेचन हुआ है वह निक्षेप के जिज्ञासुओं के लिए पूर्णतः पठनीय है। अनुयोग के तृतीय द्वार अनुगम को दो प्रकार का कहा गया है–१. सूत्रानुगम और २. निर्युक्त्यनुगम। निर्युक्त्यनुगम को निक्षेप, उपोद्घात एवं सूत्रस्पर्शिक के भेद से तीन प्रकार का माना गया है। सूत्रार्थ को समझने में इनकी बहुत बड़ी भूमिका है। चतुर्थ द्वार 'नय' के सात भेद हैं–१, नैगम, २. संग्रह, ३. व्यवहार, ४. ऋजुसूत्र, ५. शब्द, ६. समभिरूढ और ७. एवंभूत नय। इन नयों के द्वारा हेय और उपादेय को जानकर तदनुकूल प्रवृत्ति की जानी चाहिए।

इस प्रकार इस ज्ञान-अध्ययन में मात्र पाँच ज्ञानों एवं तीन अज्ञानों का ही निरूपण नहीं है, अपितु ज्ञान से सम्बद्ध विविध सामग्रियों एवं अनुयोग-पद्धति का भी इसमें संकलन निहित है। इसे पढ़कर ज्ञान के सम्बन्ध में अवश्य ही नवीन जानकारी मिलेगी।

□

निवोधिक ज्ञानी किसी अपेक्षा (आदेश) से द्रव्य से सर्वद्रव्यों को, क्षेत्र से सर्वक्षेत्र को, काल से सर्वकाल को और भाव से सर्वभावों को
ता है। श्रुतज्ञानी उपयोग युक्त (श्रुतज्ञानोपयोगयुक्त) होने पर द्रव्य से सर्वद्रव्यों को, क्षेत्र से सर्वक्षेत्र को, काल से सर्वकाल को, और भाव से
ो जानता-देखता है। अवधिज्ञानी द्रव्य से जघन्य अनन्त रूपी द्रव्यों को, उत्कृष्ट समस्त रूपी द्रव्यों को जानता-देखता है। क्षेत्र से वह जघन्य
ासंख्यातवें भाग को उत्कृष्ट अलोक में लोक जितने असंख्य खण्डों को जानता-देखता है। काल से अवधिज्ञानी जघन्य एक आवलिका के
ं भाग काल को, उत्कृष्ट अतीत और अनागत असंख्यात उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी परिमाण काल को जानता-देखता है। भाव से वह जघन्य
ों को जानता-देखता है और उत्कृष्ट भी अनन्त भावों को जानता-देखता है। किन्तु सर्वभावों के अनन्तवें भाग को ही जानता-देखता है।
ानी दो प्रकार के हैं–ऋजुमति और विपुलमति। द्रव्य से ऋजुमति अनन्त अनन्तप्रदेशिक स्कन्धों को जानता-देखता है और विपुलमति उन्हीं
अधिक विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट जानता-देखता है। क्षेत्र से ऋजुमति जघन्य अंगुल के असंख्यातवें भाग को तथा उत्कृष्ट नीचे की ओर
थ्वी के उपरितन-अधस्तन क्षुद्रक प्रतरों, ऊँचे ज्योतिषचक्र के उपरितल पर्यन्त, तिरछे लोक में मनुष्य-क्षेत्र के अन्दर अढाई द्वीप समुद्र पर्यन्त
ूमियों, तीस अकर्मभूमियों और छप्पन अन्तर्द्वीपों में विद्यमान संज्ञी पंचेन्द्रिय जीवों के मनोगत भावों को जानता-देखता है। विपुलमति उन्हीं
ढाई अंगुल अधिक विपुल, विशुद्ध और स्पष्ट जानता है। काल से ऋजुमति जघन्य पल्योपम के असंख्यातवें भाग को तथा उत्कृष्ट भी पल्योपम
तवें भाग भूत-भविष्यत् काल को जानता-देखता है। विपुलमति उसी काल को कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट जानता-देखता है। भाव से ऋजुमति
ों को जानता व देखता है किन्तु सब भावों के अनन्तवें भाग को ही जानता-देखता है। उन्हीं भावों को विपुलमति कुछ अधिक यावत् सुस्पष्ट
ाता है। केवलज्ञानी द्रव्य से सर्वद्रव्य को, क्षेत्र से सर्व क्षेत्र (लोकालोक दोनों) को, काल से भूत, वर्तमान और भविष्यत् तीनों कालों को तथा
द्रव्यों के सर्व भावों या पर्यायों को जानता-देखता है।

अज्ञानी द्रव्य से मतिअज्ञान-परिगत द्रव्यों को, क्षेत्र से मति-अज्ञान परिगत क्षेत्र को, काल से मतिअज्ञान परिगत काल को और भाव से मति
गत भावों को जानता-देखता है। श्रुत-अज्ञानी भी द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव से अपने श्रुत अज्ञान के विषयभूत द्रव्य, क्षेत्र, काल एवं भाव
र उनका कथन या प्ररूपण करता है। विभंगज्ञानी अपने विभंगज्ञान के विषयगत द्रव्यों, क्षेत्र, काल एवं भावों को जानता-देखता है।

ड़णा कालद्वार के अन्तर्गत यह विचार हुआ है कि आभिनिबोधिक आदि ज्ञानी उस ज्ञान से युक्त कितने काल तक रहता है। इसके अनुसार
धिक ज्ञानी-आभिनिवोधिक ज्ञानी के रूप में जघन्य अन्तर्मुहूर्त और उत्कृष्ट कुछ अधिक छियासठ सागरोपम तक रहता है। यही काल श्रुतज्ञानी
ज्ञानी के लिए भी है। अवधिज्ञानी का जघन्य संस्थिति काल एक समय है। मनःपर्यवज्ञानी का संस्थिति काल जघन्य एक समय और उत्कृष्ट
कोटि तक होता है। केवलज्ञानी सादि अपर्यवसित होते हैं। मति-अज्ञानी और श्रुत-अज्ञानी तीन प्रकार के होते हैं–१. अनादि अपर्यवसित,
सपर्यवसित और ३. सादि सपर्यवसित। इनमें से सादि-सपर्यवसित भेद जघन्य अन्तर्मुहूर्त एवं उत्कृष्ट अनन्तकाल तक अर्थात् अनन्त उत्सर्पिणी
ियों तक रहता है। क्षेत्र की अपेक्षा यह देशोन अपार्द्ध पुद्गल परावर्तन तक रहता है। विभंगज्ञानी का संस्थिति काल जघन्य एक समय तथा
ोन पूर्वकोटि अधिक तेतीस सागरोपम तक है।

-बहुत्व द्वार के अनुसार सबसे अल्प ज्ञानी हैं तथा अज्ञानी उनसे अनन्तगुणे हैं। पाँचों ज्ञानों में सबसे अल्प मनःपर्यवज्ञानी हैं, उनसे अवधिज्ञानी
ुणे हैं, उनसे आभिनिबोधिक ज्ञानी और श्रुतज्ञानी विशेषाधिक हैं। उनसे केवलज्ञानी अनन्तगुणे हैं। जितने आभिनिबोधिक ज्ञानी हैं उतने ही
ैं क्योंकि ये एक साथ रहते हैं। अज्ञानियों में विभंगज्ञानी अल्प हैं तथा उनसे मति-अज्ञानी और श्रुत अज्ञानी अनन्तगुणे हैं। सभी ज्ञानों एवं
ो अनन्त पर्यायें मानी गई हैं।

के इस प्रकरण में भावितात्मा मिथ्यादृष्टि अनगार के नगरादि की विकुर्वणा करके जानने देखने, भावितात्मा सम्यग्दृष्टि अनगार के नगरादि
णा करके जानने देखने, भावितात्मा अनगार द्वारा वैक्रिय समुद्घात से समवहत देवादि को जानने देखने, वृक्ष के अन्दर और बाहर देखने,
ऊ, कन्द, फल आदि को देखने का भी निरूपण है। व्याख्याप्रज्ञप्ति में छद्मस्थ द्वारा परमाणु पुद्गल के जानने-देखने सम्बन्धी प्रश्न का उत्तर
गवान महावीर ने कहा है कि कोई छद्मस्थ मनुष्य परमाणु पुद्गल को जानता है, किन्तु देखता नहीं है। कोई जानता भी नहीं है और देखता
। अनन्त प्रदेशी स्कन्ध को कोई छद्मस्थ मनुष्य जानते और देखते हैं, कोई जानते हैं किन्तु देखते नहीं हैं। कोई जानते नहीं किन्तु देखते हैं
जानते भी नहीं और देखते भी नहीं। परमावधिज्ञानी मनुष्य जिस समय परमाणु पुद्गल को या अनन्त प्रदेशी स्कन्ध को जिस समय जानता
ाय देखता नहीं तथा जिस समय देखता है उस समय जनता नहीं है। केवलज्ञानी के लिए भी ऐसा ही माना गया है क्योंकि ज्ञान साकार होता
ान निराकार होता है। निर्जरा-पुद्गलों, आहार-पुद्गलों आदि के जानने-देखने का भी इस अध्ययन में निरूपण हुआ है।

से जुड़ी अनेक बातों या तथ्यों का भी इस अध्ययन में समावेश हुआ है, यथा–प्रश्नों के ६ प्रकार, विवक्षा से हेतु भेद, दस प्रकार के वाद-दोष,
र के शुद्ध वचनानुयोग, श्रोताओं के १४ प्रकार, श्रोतृजनों की परिषद् के ३ प्रकार, तीन प्रकार के चक्षुष्मान, ज्ञात या उदाहरण के चार-चार
त्य के चार प्रकार, वाद्य, नृत्य, गीत और अभिनय के चार प्रकार, मालाओं के चार प्रकार, अलंकारों के चार प्रकार आदि।

ह प्रकार के होते हैं–१. संशय प्रश्न, २. व्युद्ग्रह प्रश्न, ३. अनुयोगी, ४. अनुलोम, ५. तथाज्ञान और ६. अतथाज्ञान। इनमें से चार प्रकार
के हैं–संशय प्रश्न, अनुयोगी (व्याख्या के लिए पृछा गया), अनुलोम (कुशल कामना से पृछा गया प्रश्न) और अतथाज्ञान (स्वयं न जानने
से पूछा गया प्रश्न)। दो प्रकार के प्रश्न अनुचित है–व्युद्ग्रह प्रश्न (कपट से दूसरे को पराजित करने के लिए पूछा गया प्रश्न) और तथाज्ञान
हुए भी पूछा गया प्रश्न)। यदि इनमें दूसरों को ज्ञान कराने की भावना हो तो यह उचित है।

हेतु के तीन प्रकार से चार-चार भेद किए गए हैं। प्रथम प्रकार में हेतु के चार भेद हैं–१. यापक, २. स्थापक, ३. व्यंसक और ४. लूपक। द्वितीय प्रकार में हेतु के चार भेद वे ही है जो प्रमाण के चार भेद हैं–१. प्रत्यक्ष, २. अनुमान, ३. उपमान और ४. आगम। तृतीय प्रकार में हेतु के चार प्रकार हैं–१. विधि साधक विधि हेतु, २. विधिसाधक निषेध हेतु. ३. निषेध साधक विधि हेतु और ४. निषेध साधक निषेध हेतु ।

काव्य के चार प्रकार हैं–१. गद्य, २. पद्य, ३, कथ्य और ४. गेय। वाद्य चार प्रकार के हैं–१. तत, २. वितत, ३. घन और शुषिर। नाट्य, गेय एवं अभिनय के चार-चार प्रकार निरूपित हैं। मालाओं के चार प्रकार हैं–१. गुंथी हुई, २. फूलों से लपेटी हुई, ३. पूरी हुई और ४. एक से दूसरे पुष्प को जोड़कर बनाई हुई।

अलंकार का अर्थ है शोभावर्धक। इसके चार प्रकार हैं–१. केशालंकार, २. वस्त्रालंकार, ३. माल्यालंकार और ४. आभरणालंकार।

अन्त में ज्ञान अध्ययन का अनुयोग प्रकरण है। इसमें अनुयोग की विधि निरूपित है। प्रारम्भ में कहा गया है कि पाँच ज्ञानों में से श्रुतज्ञान में ही उद्देश, समुद्देश, अनुज्ञा और अनुयोग प्रवृत्त होते हैं, शेष चार ज्ञानों में उद्देश, समुद्देश एवं अनुज्ञा नहीं होने से इनमें अनुयोग की भी प्रवृत्ति नहीं होती है।

श्रुतज्ञान में प्रवृत्त अनुयोग अंगप्रविष्ट एवं अंगवाह्य द्विविध आगमों में प्रवृत्त होता है। अंगवाह्यों में यह कालिक एवं उत्कालिक दोनों प्रकार के आगमों में प्रवृत्त होता है। उत्कालिक श्रुतों में आवश्यक सूत्र एवं आवश्यक व्यतिरिक्त सूत्रों में भी अनुयोग किया जाता है। यहाँ आवश्यक सूत्र के प्रथम सामायिक अध्ययन में अनुयोग का निरूपण किया गया है।

अनुयोग के चार द्वार हैं–१. उपक्रम (स्वरूप जानना), २. निक्षेप (स्थापना करना), ३. अनुगम (व्याख्या करना) और ४. नय (वस्तु के अनेक धर्मों में से एक धर्म का कथन करना)। उपक्रम के छह भेद हैं–१. नाम, २. स्थापना, ३. द्रव्य, ४. क्षेत्र, ५. काल और ६. भाव। इन भेदों का स्वरूप निरूपण करने के अनन्तर उपक्रम के पुनः छह भेद किए गए हैं–१. आनुपूर्वी, २. नाम, ३. प्रमाण, ४. वक्तव्यता, ५. अर्थाधिकार और ६. समवतार। आनुपूर्वी नाम, स्थापना आदि के भेद से १० प्रकार की कही गई है।

उपक्रम अनुयोग में नाम द्वार के दस प्रकार निरूपित हैं–एक नाम, दो नाम, तीन नाम यावत् दस नाम। इन नामों का उदाहरण देकर विवेचन करते हुए व्याकरण, साहित्य, संगीत आदि से भी उदाहरण दिए गए हैं। पाँच नामों में नामिक, नैपातिक, आख्यातिक, औपसर्गिक और मिश्र नाम देकर, आठ नामों में आठ विभक्तियों का विवेचन कर व्याकरण ज्ञान को प्रकट किया गया है। सात नामों से स्वर के सात प्रकार दिए गए हैं–१. षड्ज, २. ऋषभ, ३. गांधार, ४. मध्यम, ५. पंचम, ६. धैवत और ७. निषाद। इनमें संगीत ज्ञान प्रकट हुआ है। ये सातों स्वर नाभि से उत्पन्न होते हैं। गीत में छह दोष, आठ गुण, तीन वृत्त और दो भणितियाँ होती हैं। नौ नामों में साहित्य के नव रसों का उल्लेख हुआ है, यथा–१. वीर, २. शृंगार, ३. अद्‌भुत, ४. रौद्र, ५. व्रीडन, ६. बीभत्स, ७. हास्य, ८. कारुण्य और ९. प्रशान्त रस। इन रसों को उदाहरण देकर स्पष्ट किया गया है।

छह नामों के अन्तर्गत छह भावों का विस्तृत वर्णन निहित है। छह भाव हैं–१. औदयिक, २. औपशमिक, ३. क्षायिक, ४. क्षायोपशमिक, ५. पारिणामिक और ६. सान्निपातिक।

तत्त्वार्थ सूत्र में सान्निपातिक भाव का उल्लेख नहीं है, किन्तु आगम में इसे पृथक् भाव के रूप में स्थान दिया गया है।

प्रमाण-द्वार के अन्तर्गत प्रमाण के चार भेद किए गए हैं–१. नाम प्रमाण, २. स्थापना-प्रमाण, ३. द्रव्य प्रमाण और ४. भावप्रमाण। इन सभी भेदों की व्याख्या करते हुए भाव-प्रमाण के अन्तर्गत समास, तद्धित, धातु एवं निरुक्ति पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। प्रमाण के भिन्न प्रकार से भी चार भेद किए गए हैं, यथा–१. द्रव्य प्रमाण, २. क्षेत्र प्रमाण, ३. काल प्रमाण और ४. भाव प्रमाण। यहाँ प्रमाण शब्द परिमाण का द्योतक प्रतीत होता है।

'वक्तव्यता-द्वार' के तीन प्रकार हैं–१. स्वसमय वक्तव्यता, २. परसमय वक्तव्यता और ३. स्वसमय-परसमय वक्तव्यता। समय का अर्थ होता है सिद्धान्त। जिसमें अविरोधी रूप से स्वसिद्धान्त का कथन, प्रज्ञापन, प्ररूपण आदि किया जाय वह स्वसमय वक्तव्यता है। अन्य मत के सिद्धान्त का कथन, प्रज्ञापन आदि करना परसमय वक्तव्यता है तथा दोनों सिद्धान्तों का जिसमे कथन हो उसे स्वसमय-परसमय वक्तव्यता कहा गया है। वक्तव्यता में नय का भी प्ररूपण हुआ है।

अर्थाधिकार का अर्थ है वर्ण्य विषय का अधिकार। यथा-आवश्यक सूत्र के सामायिक सूत्र के सामायिक आदि छह अध्ययनों में प्रथम अध्ययन का अर्थाधिकार सावद्ययोगविरति है, दूसरे अध्ययन का अर्थाधिकार उत्कीर्तन है, आदि।

'समवतार' छह प्रकार का निरूपित है–१. नाम, २. स्थापना, ३. द्रव्य, ४. क्षेत्र, ५. काल और ६. भाव।

अनुयोग के द्वितीय द्वार निक्षेप को तीन प्रकार का कहा गया है–१. ओघ निष्पन्न, २. नाम निष्पन्न, ३. सूत्रालापक निष्पन्न। इन तीन के भेदोपभेदों का उदाहरणों के साथ इस अध्ययन में जो विवेचन हुआ है वह निक्षेप के जिज्ञासुओं के लिए पूर्णतः पठनीय है। अनुयोग के तृतीय द्वार अनुगम को दो प्रकार का कहा गया है–१. सूत्रानुगम और २. निर्युक्त्यनुगम। निर्युक्त्यनुगम को निक्षेप, उपोद्घात एवं सूत्रस्पर्शिक के भेद से तीन प्रकार का माना गया है। सूत्रार्थ को समझने में इनकी बहुत बड़ी भूमिका है। चतुर्थ द्वार 'नय' के सात भेद हैं–१, नैगम, २. संग्रह, ३. व्यवहार, ४. ऋजुसूत्र, ५. शब्द, ६. समभिरूढ और ७. एवंभूत नय। इन नयों के द्वारा हेय और उपादेय को जानकर तदनुकूल प्रवृत्ति की जानी चाहिए।

इस प्रकार इस ज्ञान-अध्ययन में मात्र पाँच ज्ञानों एवं तीन अज्ञानों का ही निरूपण नहीं है, अपितु ज्ञान से सम्वद्ध विविध सामग्रियों एवं अनुयोग-पद्धति का भी इसमें संकलन निहित है। इसे पढ़कर ज्ञान के सम्बन्ध में अवश्य ही नवीन जानकारी मिलेगी।

□

# २४. णाणऽज्झयणं

सुत्त

१. पंचविहणाणं–

प. कइविहे णं भन्ते ! नाणे पण्णत्ते ?

उ. गोयमा ! पंचविहे नाणे पण्णत्ते, तं जहा–

१. आभिणिबोहियनाणे, २. सुयनाणे,
३. ओहिनाणे, ४. मणपज्जवनाणे,
५. केवलनाणे[1]। *–विया. स. ८, उ. २, सु. २२*

२. णाणणिव्वत्ती भेया चउवीसदंडएसु य परूवणं–

प. कइविहा णं भन्ते ! णाणणिव्वत्ती पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! पंचविहा णाणणिव्वत्ती पण्णत्ता, तं जहा–

१. आभिणिबोहियनाणणिव्वत्ती जाव
५. केवलनाणणिव्वत्ती।

एवं एगिंदियवज्जं जाव वेमाणियाणं जस्स जइ णाणा तस्स तइ णाणणिव्वत्ती भाणियव्वा। *–विया. स. १९, उ. ८, सु. ३८-३९*

३. पंच णाणाणं दुविहत्तं–

तं समासओ दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. पच्चक्खं च, २. परोक्खं च[2]। *–नंदी. सु. २*

४. परोक्ख णाणस्स भेया–

प. से किं तं परोक्खं ?

उ. परोक्खं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–

१. आभिणिवोहियनाणपरोक्खं च,
२. सुयनाणपरोक्खं च[3]।

जत्थ आभिणिवोहियनाणं तत्थ सुयनाणं,
जत्थ सुयनाणं तत्थ आभिणिवोहियनाणं।
दोऽवि एयाइं अण्णमण्णमण्णुगयाइं,

तह वि पुण एत्थ आयरिया णाणत्तं पण्णवेंति–

अभिणिवुज्झइ त्ति आभिणिवोहियं नाणं सुणेइत्ति सुयं।

"मईपुव्वं जेण सुयं, ण मईसुयपुव्विया।"

अविसेसिया मई–
मईनाणं च मईअन्नाणं च।

# २४. ज्ञान-अध्ययन

सूत्र

१. पांच प्रकार के ज्ञान–

प्र. भन्ते ! ज्ञान कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ. गौतम ! ज्ञान पांच प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. आभिनिबोधिकज्ञान, २. श्रुतज्ञान,
३. अवधिज्ञान, ४. मनःपर्यवज्ञान,
५. केवलज्ञान।

२. ज्ञाननिर्वृत्ति के भेद और चौबीसदंडकों में प्ररूपण–

प्र. भन्ते ! ज्ञाननिर्वृत्ति कितने प्रकार की कही गई है ?

उ. गौतम ! ज्ञाननिर्वृत्ति पांच प्रकार की कही गई है, यथा–

१. आभिनिबोधिकज्ञान–निर्वृत्ति यावत्
५. केवलज्ञान- निर्वृत्ति।

इस प्रकार एकेन्द्रिय को छोड़कर वैमानिकों पर्यन्त जिसमें जितने ज्ञान हों तदनुसार उसमें उतनी ज्ञाननिर्वृत्ति कहनी चाहिए।

३. पांच ज्ञानों का द्विविधत्व–

वह ज्ञान दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. प्रत्यक्ष, २. परोक्ष।

४. परोक्ष ज्ञान के भेद–

प्र. परोक्षज्ञान कितने प्रकार का है ?

उ. परोक्षज्ञान दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. आभिनिवोधिकज्ञान,
२. श्रुतज्ञान।

जहां आभिनिवोधिकज्ञान है वहाँ श्रुतज्ञान भी है,
जहां श्रुतज्ञान है वहां आभिनिवोधिकज्ञान भी है।
ये दोनों ही अन्योऽन्य अनुगत-(एक दूसरे के साथ रहने वाले) हैं।

फिर भी आचार्य इन (दोनों) में भिन्नता का प्रतिपादन करते हैं–

जो सन्मुख आए हुए पदार्थों को प्रमाणपूर्वक अभिगत करता (जान लेता) है वह "आभिनिवोधिक ज्ञान है और जो सुना जाता है वह "श्रुतज्ञान है।"

"श्रुतज्ञान मतिज्ञानपूर्वक होता है किन्तु मतिज्ञान श्रुतज्ञानपूर्वक नहीं होता है।"

सामान्य रूप से मति–
मतिज्ञान और मति–अज्ञान रूप है।

---

१. (क) ठाणं. अ. ५, उ. ३, सु. ४६४(१)
(ख) नंदी. सु. १ (ग) अणु. सु. १
(घ) तत्थ पंचविहं नाणं, सुयं आभिनिबोहियं।
ओहिनाणं तइयं, मणनाणं च केवलं। –उत्त. अ. २८, गा. ४

२. ठाणं अ. २, उ. १, सु. ६० (१)

३. ठाणं अ. २, उ. १, सु. ६० (१७)

विसेसया मई–
सम्मदिट्ठिस्स मई मईनाणं,
मिच्छादिट्ठिस्स मई मईअन्नाणं।
अविसेसियं सुयं–
सुयनाणं च, सुयअन्नाणं च।
विसेसियं सुयं–
सम्मदिट्ठिस्स सुयं सुयनाणं,
मिच्छादिट्ठिस्स सुयं सुयअन्नाणं। –नंदी. सु. ४५-४६

वही मति-विशेष रूप से–
सम्यक्दृष्टि की मति-मतिज्ञान है।
मिथ्यादृष्टि की मति-मति अज्ञान है।
सामान्य रूप से श्रुत–
श्रुतज्ञान और श्रुत–अज्ञान रूप है।
वही श्रुत विशेष रूप से–
सम्यक्दृष्टि का श्रुत-श्रुतज्ञान है।
मिथ्यादृष्टि का श्रुत-श्रुतअज्ञान है।

**५. आभिणिबोहियनाणस्स पज्जव णामाणि–**

१. ईहा,
२. अपोह,
३. वीमंसा,
४. मग्गणा य
५. गवेसणा।
६. सण्णा
७. सई,
८. मई,
९. पण्णा,

सव्वं आभिणिबोहियं॥ –नंदी. सु. ६०

**५. आभिनिबोधिक ज्ञान के पर्यायवाची नाम–**

१. ईहा–सदर्थ का पर्यालोचन।
२. अपोह–निश्चय करना।
३. विमर्श–ईहा और अवाय के मध्य में होने वाली विचारधारा।
४. मार्गणा–अन्वय धर्मों का अन्वेषण करना।
५. गवेषणा–व्यतिरेक धर्मों से व्यावृत्ति करना।
६. संज्ञा–अतीत में अनुभव की हुई और वर्तमान में अनुभव की जाने वाली वस्तु की एकता का अनुसंधान–ज्ञान करना।
७. स्मृति–अतीत में अनुभव की हुई वस्तु का स्मरण करना।
८. मति–जो ज्ञान वर्तमान विषय का ग्राहक हो।
९. प्रज्ञा–विशिष्ट क्षयोपशम से उत्पन्न यथावस्थित वस्तुगत धर्म का पर्यालोचन करना।

ये सब आभिनिवोधिकज्ञान के पर्यायवाची नाम हैं।

**६. आभिणिबोहिय नाणस्स उक्किट्ठा ठिई–**

आभिनिबोहियनाणस्स णं उक्कोसेणं छावट्ठिं सागरोवमाइं ठिई पण्णत्ता। –सम. सम. ६६, सु. ४

**६. आभिनिबोधिक ज्ञान की उत्कृष्ट स्थिति–**

आभिनिवोधिकज्ञान की उत्कृष्ट स्थिति छियासठ सागरोपम की कही गई है।

**७. आभिणिवोहियणाणस्स भेया–**

प. से किं तं आभिणिबोहियनाणं?
उ. आभिणिबोहियनाणं दुविहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. सुयणिस्सियं च, २. असुयणिस्सियं च[1]। –नंदी सु. ४७

**७. आभिनिबोधिकज्ञान के भेद–**

प्र. आभिनिवोधिकज्ञान कितने प्रकार का है?
उ. आभिनिबोधिकज्ञान [illegible] का कहा गया है, यथा–
१. श्रुतनिश्रित, २. अश्रुतनिश्रित।

**८. असुय-णिस्सिय मई णाणस्स भेया–**

प. से किं तं असुयणिस्सियं?
उ. असुयणिस्सियं चउव्विहं पण्णत्तं, तं जहा–
१. उप्पत्तिया, २. वेणइया,
३. कम्मया, ४. पारिणामिया।
बुद्धी चउव्विहा वुत्ता, पंचमा नोवलब्भइ[2]॥

**८. अश्रुतनिश्रित मति ज्ञान क भेद–**

प्र. अश्रुतनिश्रित कितने प्रकार का है?
उ. अश्रुतनिश्रित चार प्रकार का कहा गया है, यथा–
१. औत्पातिकी, २. वैनयिकी,
३. कर्मजा, ४. पारिणामिकी।
ये चार प्रकार की बुद्धियां शास्त्रकारों ने वर्णित की हैं, पांचवां भेद उपलब्ध नहीं होता है।

**१. उप्पत्तिया बुद्धी–**

पुव्वं मदिट्ठमसुयमवेइयतक्खणविसुद्धगहियत्था।
अव्वाहयफलजोगा, बुद्धी उप्पत्तिया णामं॥

**१. औत्पातिकी बुद्धि–**

पूर्व में बिना देखे, बिना सुने और बिना जाने पदार्थों के विशुद्ध अर्थ–(अभिप्राय) को जिस बुद्धि के द्वारा तत्काल ग्रहण कर लिया जाता है और जिसका अव्याहत (बाधा रहित फल होता है वह औत्पातिकी बुद्धि कही जाती है।

१. ठाणं. अ. २, उ. १, सु. ६० (१६)
२. ठाणं अ. ४, उ. ४, सु. ३६४ (१)

१. भरह २. सिल, ३. मिंढ, ४. कुक्कुड, ५. तिल, ६. वालुय, ७. हत्थी य, ८. अगड ९. वणसंडे १०. पायस, ११. अइया, १२. पत्ते, १३. खाडहिला १४. पंच पियरो य।

१. भरहसिल २. पणिय ३. रुक्खे, ४. खुड्डग, ५. पड, ६. सरड, ७. काय, ८. उच्चारे। ९. गय १०. घयण, ११. गोल, १२. खंभे १३. खुड्डग १४-१५. मग्गित्थि १६. पति १७. पुत्ते। १८. महुसित्थ, १९-२०. मुद्दियंके य, २१. णाणए २२. भिक्खु २३. चेडगणिहाणे। २४. सिक्खा य २५. अत्थसत्थे, २६. इच्छा य महं २७. सयसहस्से॥

१. भरत, २. शिला, ३. मेंढे, ४. कुक्कुट, (मुर्गा) ५. तिल, ६. बालुक, (बालु), ७. हस्ती, (हाथी), ८. अगड (कूप), ९. वनखंड, १०. खीर, ११. अतिग, १२. पत्र, १३. खाडहिला (गिलहरी) १४. पंचपिता।

१. भरतशिला, २. पणित (प्रतिज्ञा), ३. वृक्ष, ४. खुड्डग (अंगूठी), ५. पट (वस्त्र), ६. सरट (गिरगिट), ७. काक (कौए), ८. उच्चार (मलपरीक्षा), ९. गज (हाथी), १०. घृत (भांड), ११. गोल (लाख की गोली), १२. स्तम्भ, १३. क्षुद्रक, १४. मार्ग, १५. स्त्री, १६. पति, १७. पुत्र। १८. मधुसिक्थ (मधुच्छत्र), १९. मुद्रिका, २०. अंक, २१. नाणक (मोहरें), २२. भिक्षु, २३. चेटकनिधान, २४. शिक्षा, २५. अर्थशास्त्र (नीतिशास्त्र) २६. इच्छा, महत् (अधिक इच्छा), २७. शतसहस्र। ये औत्पतिकी बुद्धि के उदाहरण हैं।

२. वेणइया बुद्धी–

भरणित्थरणसमत्थातिवग्गसुत्तत्थगहियपेयाला।
उभयोलोगफलवती विणयसमुत्था हवइ बुद्धी॥

१. णिमित्ते २. अत्थसत्थे य
३. लेहे ४. गणिए य ५. कूव ६. अस्से य।
७. गद्दभ ८. लक्खण ९. गंठी
१०. अगए ११. रहिए य १२. गणिया य॥
१३. सीया साडी दीहं च तणं अवसव्वयं च कुंचस्स।
१४. निव्वोदए य १५. गोणे घोडग पडणं च रुक्खाओ॥

२. वैनयिकी बुद्धि–

कार्य भार के निरस्तरण (वहन करने) में समर्थ, त्रिवर्ग-(धर्म, अर्थ, काम) के सूत्रार्थों का सार ग्रहण करने में प्रधान इस लोक और परलोक में फल देने वाली वैनयिकी बुद्धि होती है।

१. निमित्त, २. अर्थशास्त्र,
३. लेख, ४. गणित, ५. कूप, ६. अश्व,
७. गर्दभ, ८. लक्षण, ९. ग्रन्थि,
१०. अगड, ११. रथिक, १२. गणिका,
१३. शीताशाटिका (गीली धोती), लम्बे तृण, बांई ओर क्रोंच पक्षी,
१४. नीव्रोदक, १५. बैलों की चोरी, अश्व का मरण और वृक्ष से गिरना ये वैनयिकी बुद्धि के उदाहरण हैं।

३. कम्मिया बुद्धी–

उवओगदिट्ठसारा कम्मपसंगपरिघोलणविसाला।
साहुक्कारफलवती कम्मसमुत्था हवइ बुद्धी॥

१. हेरण्णिए २. करिसए
३. कोलिय ४. डोए य ५. मुत्ति ६. घय ७. पवए।
८. तुण्णाग ९. वड्ढई य १०. पूविए य
११. घड १२. चित्तकारे य॥

३. कर्मजा बुद्धि–

उपयोग से कार्यों का सार देखने वाली, कार्य करते-करते और चिन्तन करते-करते व्यापक होने वाली और प्रशंसा प्राप्ति रूप फलवाली वह कर्मजा बुद्धि होती है।

१. सुवर्णकार, २. किसान,
३. जुलाहा, ४. दर्वीकार, ५. मोती, ६. घी, ७. नट,
८. दर्जी, ९. वढ़ई, १०. हलवाई,
११. घट, १२. चित्रकार ये कर्म से उत्पन्न बुद्धि के उदाहरण हैं।

४. परिणामिया बुद्धी–

अणुमाण-हेउ-दिट्ठंतसाहिया वयविवागपरिणामा।
हिय णिस्सेयस फलवती बुद्धी परिणामिया णामं॥

१. अभए, २. सेट्ठि, ३. कुमारे,
४. देवी, ५. उदिओदए हवइ राया।
६. साहू य णंदिसेणे
७. धणदत्ते ८. सावग ९. अमच्चे॥
१०. खमए, ११. अमच्चपुत्ते
१२. चाणक्के चेव १३. थूलभद्दे य।
१४. [illegible]
१५. [illegible]

४. पारिणामिकी बुद्धि–

अनुमान, हेतु और दृष्टान्त से (कार्य) सिद्ध करने वाली, आयु के परिपक्व होने से प्राप्त होने वाली, स्वपर हितकारी तथा मोक्षरूपी फल देने वाली पारिणामिकी बुद्धि होती है।

१. अभयकुमार, २. सेठ, ३. कुमार,
४. देवी, ५. उदितोदय राजा,
६. साधु (शिष्य) और नन्दिषेण,
७. धनदत्त, ८. श्रावक, ९. अमात्य,
१०. क्षपक, ११. अमात्यपुत्र,
१२. चाणक्य, १३. स्थूलिभद्र,
१४. नासिक का सुन्दरीनन्द,
१५. वज्रस्वामी,

१६. चलणाहण १७. आमंडे
१८. मणी य १९. सप्पे य २०. खग्गि २१. थूभिंदे।
परिणामियबुद्धीए, एवमाई उदाहरणा
से तं असुयणिस्सियं। —नंदी सु. ४८-५२

१६. चरणाहत, १७. आंवला,
१८. मणि, १९. सर्प, २०. गेंडा, २१. स्तूप-भेदन।
ये पारिणामिकी बुद्धि के उदाहरण हैं।
यह अश्रुतनिश्रित (आभिनिबोधिक ज्ञान) है।

**९. उप्पत्तियाई बुद्धीसु वण्णाइअभाव परूवणं—**

प. अह भंते ! १. उप्पत्तिया २. वेणइया ३. कम्मया ४. परिणामिया, एस णं कइवण्णा कइगंधा कइरसा कइफासा पण्णत्ता ?

उ. गोयमा ! उप्पत्तिया जाव परिणामिया एस णं अवन्ना जाव अफासा पण्णत्ता। —विया. स. १२, उ. ५, सु. ९

**९. औत्पत्तिकी आदि बुद्धियों में वर्णादि के अभाव का प्ररूपण—**

प्र. भन्ते ! १. औत्पातिकी २. वैनयिकी, ३. कार्मिकी और ४. पारिणामिकी बुद्धि कितने वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श वाली कही गई हैं ?

उ. गौतम ! औत्पातिकी यावत् पारिणामिकी ये चारों बुद्धियां वर्ण यावत् स्पर्श से रहित कही गई हैं।

**१०. सुयणिस्सिय मई णाणस्स भेया—**

प. से किं तं सुयणिस्सियं मईनाणं ?

उ. सुयणिस्सियं मईनाणं चउव्विहं पण्णत्तं, तं जहा—
१. उग्गहे, २. ईहा ३. अवाए, ४. धारणा[1]। —नंदी. सु. ५३

**१०. श्रुतनिश्रित मतिज्ञान के भेद—**

प्र. श्रुतनिश्रित मतिज्ञान कितने प्रकार का है ?

उ. श्रुतनिश्रित मतिज्ञान चार प्रकार का कहा गया है, यथा—
१. अवग्रह, २. ईहा, ३. अवाय, ४. धारणा।

**११. उग्गहाईणं लक्खणाणि—**

अत्थाणं उग्गहणं तु उग्गहं, तह वियालणं ईहं।
ववसायं तु अवायं, धरणं पुण धारणं बिंति॥ —नंदी सु. ६७

**११. अवग्रह आदि के लक्षण—**

अर्थों के सामान्य ज्ञान को अवग्रह, अर्थों के पर्यालोचन (विचारणा) को ईहा, अर्थों के निर्णयात्मक ज्ञान को अवाय और स्मृति में धारण करने को धारणा कहते हैं।

**१. उग्गह परूवणं—**

प. से किं तं उग्गहे ?

उ. उग्गहे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—
१. अत्थोग्गहे य, २. वंजणोग्गहे य[2]।

प. से किं तं वंजणोग्गहे ?

उ. वंजणोग्गहे चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा—
१. सोइंदियवंजणोग्गहे, २. घाणेंदियवंजणोग्गहे,
३. जिब्भिंदियवंजणोग्गहे, ४. फासेंदियवंजणोग्गहे।
से त्तं वंजणोग्गहे।

प. से किं तं अत्थोग्गहे ?

उ. अत्थोग्गहे छव्विहे पण्णत्ते, तं जहा—
१. सोइंदियअत्थोग्गहे, २. चक्खिंदियअत्थोग्गहे,
३. घाणिंदियअत्थोग्गहे, ४. जिब्भिंदियअत्थोग्गहे,
५. फासिंदियअत्थोग्गहे, ६. णोइंदियअत्थोग्गहे[3]।
तस्स णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा—
१. ओगिण्हणया, २. उवधारणया,
३. सवणता, ४. अवलंबणता,
५. मेहा।
से तं उग्गहे। —नंदी. सु. ५४-५६

**१. अवग्रह का प्ररूपण—**

प्र. अवग्रह कितने प्रकार का है ?

उ. अवग्रह दो प्रकार का कहा गया है, यथा—
१. अर्थावग्रह, २. व्यंजनावग्रह।

प्र. व्यंजनावग्रह कितने प्रकार का है ?

उ. व्यंजनावग्रह चार प्रकार का कहा गया है, यथा—
१. श्रोत्रेन्द्रियव्यंजनावग्रह, २. घ्राणेन्द्रियव्यंजनावग्रह,
३. जिह्वेन्द्रियव्यंजनावग्रह, ४. स्पर्शेन्द्रियव्यंजनावग्रह।
यह व्यंजनावग्रह का वर्णन हुवा।

प्र. अर्थावग्रह कितने प्रकार का है ?

उ. अर्थावग्रह छह प्रकार का कहा गया है, यथा—
१. श्रोत्रेन्द्रियअर्थावग्रह, २. चक्षुरिन्द्रियअर्थावग्रह,
३. घ्राणेन्द्रियअर्थावग्रह, ४. जिह्वेन्द्रियअर्थावग्रह,
५. स्पर्शेन्द्रियअर्थावग्रह, ६. नोइन्द्रियअर्थावग्रह।
अर्थावग्रह के समानार्थक नानाघोष तथा नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा—
१. अवग्रहणता, २. उपधारणता,
३. श्रवणता, ४. अवलम्बनता,
५. मेधा।
यह अवग्रह का वर्णन हुआ।

---

१. उग्गह ईहाऽवाओ य, धारणा एव होंति चत्तारि।
आभिणिवोहियनाणस्स भेयवत्थू समासेणं॥ —नंदी सु. ६६

२. राय. सु. २४१

३. (क) पण्ण. प. १५, सु. १०१७-१०१९
(ख) सम. सम. ६, सु. ६
(ग) ठाणं. अ. ६, सु. ५२५

**२. ईहा परूवणं–**

प. से किं तं ईहा ?

उ. ईहा छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सोइंदियईहा, २. चक्खिंदियईहा,
३. घाणिंदियईहा, ४. जिब्भिंदियईहा,
५. फासिंदियईहा, ६. णोइंदियईहा।

तीसे णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. आभोगणया, २. मग्गणया,
३. गवेसणया, ४. चिंता,
५. वीमंसा।

**से तं ईहा।** *–नंदी सु. ५८*

**३. अवाय परूवणं–**

प. से किं तं अवाए ?

उ. अवाए छव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. सोइंदियावाए, २. चक्खिंदियावाए,
३. घाणिंदियावाए, ४. जिब्भिंदियावाए,
५. फासिंदियावाए, ६. णोइंदियावाए।[1]

तस्स णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. आवट्टणया, २. पच्चावट्टणया,
३. अवाए, ४. बुद्धी,
५. विण्णाणे।

**से तं अवाए।** *–नंदी. सु. ५९*

**४. धारणा परूवणं–**

प. से किं तं धारणा ?

उ. धारणा छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा–

१. सोइंदियधारणा, २. चक्खिंदियधारणा,
३. घाणिंदियधारणा, ४. जिब्भिंदियधारणा,
५. फासिंदियधारणा, ६. णोइंदियधारणा।

तीसे णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा पंच णामधेया भवंति, तं जहा–

१. धारणा, २. साधारणा,
३. ठवणा, ४. पइट्ठा,
५. कोट्ठे।

**से तं धारणा।** *–नंदी. सु. ६०*

१२. विसयग्गहण विवक्खया उग्गहाणं भेया–

चउव्विहा मई पण्णत्ता, तं जहा–

१. उग्गहमई, २. ईहामई,
३. अवायमई, ४. धारणामई।

**२. ईहा की प्ररूपणा–**

प्र. ईहा कितने प्रकार की है ?

उ. ईहा छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-ईहा, २. चक्षुरिन्द्रिय-ईहा,
३. घ्राणेन्द्रिय ईहा, ४. जिह्वेन्द्रिय-ईहा,
५. स्पर्शेन्द्रिय-ईहा, ६. नोइन्द्रिय-ईहा,

ईहा के समानार्थक नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. आभोगनता, २. मार्गणता,
३. गवेषणता, ४. चिन्ता,
५. विमर्श।

**यह ईहा का वर्णन हुआ।**

**३. अवाय की प्ररूपणा–**

प्र. अवाय कितने प्रकार का है ?

उ. अवाय छह प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-अवाय, २. चक्षुरिन्द्रिय-अवाय,
३. घ्राणेन्द्रिय-अवाय, ४. जिह्वेन्द्रिय-अवाय,
५. स्पर्शेन्द्रिय-अवाय, ६. नोइन्द्रिय-अवाय।

अवाय के समानार्थक, नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. आवर्तनता, २. प्रत्यावर्तनता,
३. अवाय, ४. बुद्धि,
५. विज्ञान।

**यह अवाय का वर्णन हुआ।**

**४. धारणा की प्ररूपणा–**

प्र. धारणा कितने प्रकार की है ?

उ. धारणा छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. श्रोत्रेन्द्रिय-धारणा, २. चक्षुरिन्द्रिय-धारणा,
३. घ्राणेन्द्रिय-धारणा, ४. जिह्वेन्द्रिय-धारणा,
५. स्पर्शेन्द्रिय-धारणा, ६. नोइन्द्रिय-धारणा,

धारणा के समानार्थक नानाघोष और नाना व्यंजन वाले पांच नाम इस प्रकार हैं, यथा–

१. धारणा, २. साधारणा,
३. स्थापना, ४. प्रतिष्ठा,
५. कोष्ठ।

**यह धारणा का वर्णन हुआ।**

१२. विषयग्रहण की अपेक्षा अवग्रहादि के भेद–

मति चार प्रकार की कही गई है, यथा–

१. अवग्रहमति, २. ईहामति,
३. अवायमति, ४. धारणामति,

---

1. [illegible]

अहवा चउव्विहा मई पण्णत्ता, तं जहा–

१. अरंजरोदगसमाणा, २. वियरोदगसमाणा,
३. सरोदगसमाणा, ४. सागरोदगसमाणा,

–ठाणं अ. ४, उ. ४, सु. ३६४(२-३)

(क) छव्विहा उग्गहमई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमोगिण्हइ,
२. बहुमोगिण्हइ,
३. बहुविहंमोगिण्हइ,
४. धुवमोगिण्हइ,
५. अणिस्सियमोगिण्हइ,
६. असंदिद्धमोगिण्हइ।

(ख) छव्विहा ईहामई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमीहइ,
२. बहुमीहइ,
३. बहुविहमीहइ,
४. धुवमीहइ,
५. अणिस्सियमीहइ,
६. असंदिद्धमीहइ।

(ग) छव्विहा अवायमई पण्णत्ता, तं जहा–

१. खिप्पमवेइ,
२. बहुमवेइ,
३. बहुविहमवेइ
४. धुवमवेइ,
५. अणिस्सियमवेइ,
६. असंदिद्धमवेइ।

(घ) छव्विहा धारणा (मई) पण्णत्ता, तं जहा–

१. बहुं धरेइ,
२. बहुविहं धरेइ,
३. पोराणं धरेइ,
४. दुद्धरं धरेइ,
५. अणिस्सियं धरेइ,
६. असंदिद्धं धरेइ।

–ठाणं अ. ६, सु. ५१० (१-४)

अथवा मति चार प्रकार की कही गई है, यथा–

१. घड़े के पानी के समान, २. गढ़े के पानी के समान,
३. तालाव के पानी के समान, ३. समुद्र के पानी के समान

(क) अवग्रहमति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र ग्रहण करना,
२. वहुत ग्रहण करना,
३. वहुत प्रकार की वस्तुओं को ग्रहण करना
४. ध्रुव ग्रहण करना,
५. अनिश्रित (सहारा लिए बिना) ग्रहण करना,
६. असंदिग्ध ग्रहण करना।

(ख) ईहामति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र ईहा करना,
२. बहुत ईहा करना,
३. बहुत प्रकार की वस्तुओं की ईहा करना,
४. ध्रुव ईहा करना,
५. अनिश्रित ईहा करना,
६. असंदिग्ध ईहा करना।

(ग) अवायमति छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. शीघ्र अवाय करना,
२. वहुत अवाय करना,
३. बहुत प्रकार की वस्तुओं का अवाय करना,
४. ध्रुव अवाय करना,
५. अनिश्रित अवाय करना,
६. असंदिग्ध अवाय करना।

(घ) धारणा (मति) छह प्रकार की कही गई है, यथा–

१. बहुत धारणा करना,
२. बहुत प्रकार की वस्तुओं की धारणा करना,
३. पुरानी वस्तुओं की धारणा करना,
४. दुर्द्धर की धारणा करना,
५. अनिश्रित की धारणा करना,
६. असंदिग्ध की धारणा करना।

### १३. पगारान्तरेण सुय असुयणिस्सियाणं भेया–

सुयनिस्सिए दुविहे पण्णत्ते, तं जहा–

१. अत्थोग्गहे चेव, २. वंजणोग्गहे चेव।

असुयनिस्सिए वि एवमेव।

–ठाणं अ. २, उ. १, सु. ६० (१९-२०)

### १३. प्रकारान्तर से श्रुत-अश्रुत निश्रितों के भेद–

श्रुतनिश्रित दो प्रकार का कहा गया है, यथा–

१. अर्थावग्रह, २. व्यंजनावग्रह,

अश्रुतनिश्रित भी इसी तरह दो प्रकार का है।

### १४. वंजणुग्गह परूवगं दिट्ठंते–

अट्ठावीसइविहस्स आभिणिबोहियनाणस्स वंजणोग्गहस्स परूवणं करिस्सामि-पडिबोहगदिट्ठंतेणं, मल्लगदिट्ठंतेण य।

प. (क) से किं तं पडिबोहगदिट्ठंतेणं ?

### १४. व्यंजनावग्रह प्ररूपक दृष्टांत–

प्रतिबोधक दृष्टांत और मल्लक दृष्टांत द्वारा अट्ठाईस प्रकार के आभिनिवोधिक-ज्ञान (मतिज्ञान) के व्यंजनावग्रह की प्ररूपणा करूँगा।

प. (क) प्रतिवोधक (जगाने वाले) का दृष्टान्त क्या है ?